श्रीश्रीगौरकृष्णः शरणम् ।

# साभिनन्दनाशीः



श्रीमन्माध्वसम्प्रदायाचार्य-दार्शनिकसार्वभौम-साहित्यदर्शनाद्याचार्य-तर्करत्न-न्यायरत्न-गोस्वामि-दामोदरशास्त्री —

इह किल पुरुषार्थेषु तृतीयस्मिन्नलंकर्मीणतायै प्रसिद्धस्य कामशास्त्रे वर्त्तमानग्रन्थेषु मूलत्वेन प्रधानतमस्य महर्षिवात्स्यायनरचितसूत्रात्मकनिबन्धस्यास्माभिः संपादितचरस्यावलम्बेन बहुत्रानेकसंस्कृतहिन्दीपाश्चात्यादिभाषाग्रन्थसाहायकमासाद्य, लोकोपकृतये गोरक्षपुरप्रान्तस्थगोपालपुरनिवासिना बी०ए०उपाधिकेन बाबूश्रीयुक्तविजयबहादुरसिंहमहोदयेन—

वात्स्यायनोक्तसकलाङ्गसमेतशास्त्र-
ज्ञानोपबृंहिततृतीयपुमर्थसौख्यम् ।
हिन्दीगिरा समनुभाव्य तदर्हलोकान्
कीर्तिश्चिराय भुवने स्थिरतामनायि ॥

लोकेनाप्यदर्सीयसर्वसरणीभेदप्रभेदप्रथा-
भाजा यावदिहत्यशर्मपटलापीडायमानं सुखम् ।
आस्वाद्यापरयोनिदुष्करतमे मानुष्यकैकोचिते
तार्त्तीयीकपुमर्थचारुमधुरिम्णि लाम आस्थीयताम् ॥

सोऽयं विज्ञतमोऽनुवादको भगवत्कृपयाऽनिशं चिरायुर्भवतादित्याशिषेममभिनन्दयति ।

वाराणस्याम् }

वसन्तपञ्चम्यां—
वै० सं० १९८९

शम् ।

# शुभ कामना



"वात्स्यायन कामसूत्र का अनुवाद देखकर मैं प्रसन्न हुआ। प्राचीन संस्कृत कैसी कठिन होती है, उस समय के विद्वानों की थोड़े में बहुत कह देने की शैली कितनी दुरूह होती है, यह बात प्रत्येक संस्कृतज्ञ जानता है; ऐसी दशा में आपकी सफलता आपके विद्वत्ता की परिचायिका है। वात्स्यायन कामसूत्र व्यावहारिक ग्रंथ है। उसमें उस समय की रीति-नीति का वर्णन है; जिनसे कि आजकल हम लोग कोरे हैं। ऐसी दशा में वात्स्यायन के भावों को समझाने में जो सफलता आपने पाई है, वह किसी भी सुलेखक के लिए गर्व की बात है। आपका अनुवाद सुबोध और प्रामाणिक हुआ है। आप इसी तरह उत्तम ग्रंथों से हिन्दी के भाण्डार को पूरा कीजिए। यही मेरी शुभ कामना है।"

—चन्द्रशेखर शास्त्री
[ साहित्याचार्य ]

श्रीश्रीगौरकृष्णः शरणम् ।

# साभिनन्दनाशीः



श्रीमन्माध्वसम्प्रदायाचार्य-दार्शनिकसार्वभौम-साहित्यदर्शनाद्याचार्य-तर्करत्न-न्यायरत्न-गोस्वामि-दामोदरशास्त्री —

इह किल पुरुषार्थेषु तृतीयस्मिन्नलंकर्मीणतायै प्रसिद्धस्य कामशास्त्रे वर्त्तमानग्रन्थेषु मूलत्वेन प्रधानतमस्य महर्षिवात्स्यायनरचितसूत्रात्मकनिबन्धस्यास्माभिः संपादितचरस्यावलम्बेन बहुत्रानेकसंस्कृतहिन्दीपाश्चात्यादिभाषाग्रन्थसाहायकमासाद्य, लोकोपकृतये गोरक्षपुरप्रान्तस्थगोपालपुरनिवासिना बी० ए० उपाधिकेन बाबूश्रीयुक्तविजयबहादुरसिंहमहोदयेन—

वात्स्यायनोक्तसकलाङ्गसमेतशास्त्र-
ज्ञानोपबृंहिततृतीयपुमर्थसौख्यम् ।
हिन्दीगिरा समनुभाव्य तदर्हलोकान्
कीर्तिश्चिराय भुवने स्थिरतामनायि ॥

लोकेनाप्यदसीयसर्वसरणीभेदप्रभेदप्रथा-
भाजा यावदिहत्यशर्मपटलापीडायमानं सुखम् ।
आस्वाद्यापरयोनिदुष्करतमे मानुष्यकैकोचिते
तार्त्तीयीकपुमर्थचारुमधुरिम्णे लाभ आस्थीयताम् ॥

सोऽयं विज्ञतमोऽनुवादको भगवत्कृपयाऽनिशं चिरायुर्भवतादित्याशिषैनमभिनन्दयति ।

वाराणस्याम् } वसन्तपञ्चम्यां—
वै० सं० १९८९

शम् ।

# शुभ सम्मति



"काम-कुंज" × × × पुस्तक समयानुकूल है; क्योंकि सेक्स विज्ञान का विस्तार बढ़ रहा है और इस प्रकार की पुस्तकों की माँग अवश्य बढ़ रही है। अनेक युवक अपने शरीर के अँगों के ठीक उपयोग न जानने के कारण व्यसन तथा दुराचार में पड़ जाते हैं। यही हालत बालाओं का भी होता है। परन्तु मिथ्या लज्जावश बड़े लोग उनके सामने चर्चा तक नहीं करते और अनुभव रहित कुमार तथा बालाओं को कुमंत्र देकर बहकानेवालों की भी कमी नहीं रहती। कामशास्त्र का ज्ञान हो जाने से युवक और युवतियाँ बहकानेवालों से बच सकेंगी और उनका दाम्पत्य जीवन अधिक सुखी होगा। यूरप और अमेरिका में १३-१४ वर्ष की अवस्था प्राप्त होते ही बुजुर्ग लोग उन्हें इन्द्रियों का ज्ञान देने लगते हैं। हिन्दुस्थान में भी इस प्रकार धीरे-धीरे ज्ञान देने की जरूरत है। अनेक अनुभव रहित युवक और युवतियाँ अज्ञान के कारण कुमार्ग में पड जाती हैं, उनको यथोचित ज्ञान समय पर देकर बचाना उचित है। विवाह होने पर भी कामशास्त्र तथा रतिशास्त्र के सिद्धान्तों को न जानने के कारण अपना जीवन दुखमय बना लेते हैं। इस ग्रंथ से युवकों तथा युवतियों को लाभ हो सकता है। वात्स्यायन के कामसूत्र तथा आधुनिक पाश्चात्य ग्रंथों के आधार पर पुस्तक लिखी गई है। परन्तु हिन्दू संस्कृति के कारण धर्म की पुट भी देने का प्रयत्न किया गया है। × × × कई स्थानों में वात्स्यायन आदि आचार्यों के कथन आधुनिक सभ्यता के विपरीत भी हैं और अमान्य हैं। परन्तु जब किसी विज्ञान पर पुस्तक लिखी जाती है तब सब बातों का समावेश करना पड़ता है, लेखक या पाठक को पसन्द आवें या न आवें। अँग्रेजी में सेक्स विज्ञान की पुस्तकों में भी भयंकर ज्ञान दिया जाता है।"

( रायबहादुर ) लज्जाशंकर झा, बी० ए०

[ रिटायर्ड आई० ई० एस०, प्रिंसिपल टीचर्स ट्रेनिंग कालेज, बनारस ]

# FOREWORD

Looked at from the stand-point of the modern world the bringing out of a treatise on erotic literature does not usually call for a word of comment of any kind And I believe that the present work also, which is undoubtedly a laudable attempt in view of the requirements of the Hindi-reading public, requires no apology for the publicity given to it Works on Sexology written on scientific lines abound in the West and sex problems are receiving ever increasing attention at the hands of experts, not only in the domains of Moral Philosophy and Psychology but also of Social and Medical Sciences But works of the nature of Vātsyāyana, the earliest exponent of Kāma Sāstra in India whose writings have come down to us, are certainly rare in the literature of the west. The importance of the present publication therefore lies in the fact that it not only expounds faithfully the teachings of Vātsyāyana but even supplements them with materials drawn from later Sanskrit writers on Erotics and Medicine and in some cases from personal experience.

The true aim of Kāma Śāstra has been well nigh forgotten in these days. But it may be pointed out to its credit that if properly used it is a valuable aid, almost indispensable, in the spiritual uplift of the human being. The Hindu Society in its earlier periods was so constituted, so far as the quadruple classification of Āśrama life was concerned, that each of its members, at some stage of his spiritual culture, had to devote his attention and time to a close and practical study of the secrets of sexual philosophy.

The first stage of human life was intended for a cultivation of Brahmacharya which consists in conserving through strict continence and celibacy the physical energy of man and in transmuting it into a spiritual force under the action of a direct spiritual power trasmitted from the Guru during the ceremony of Initiation. The entire course of Brahmacharya, esoterically viewed, was for the gradual spiritualisation of this energy. When this was effected successfully the energy acquired a tendency to flow upwards along the track of Suṣumṇā into the brain—more properly into its spiritual centre—and remain stored

there as Bliss Divine. The aim of sexual art, as practised in the esoteric circle of Indian religious life, was to invoke this energy and bring it down in a more material form for procreative purposes. The mystery of Kāmakalā, of which we read in the literature relating to Kāma Śāstra and Tantra and the secrets of the coitive postures are full of profound significance for spiritual purposes The modern reader may not be able to appreciate the true meaning of this Vidyā but it is a fact that the greatest religions of the world, including Brahmanism (Vedism), Tantrism, Buddhism and Jainism in India, were fully acquainted with the Science and made no secret of it.

The extant Sanskrit literature bearing on Kāma Śāstra is not so extensive, but even as it is it has become barring the exception of a few notable books practically obsolete. No work belonging to the age before Vātsyāyana is now available The original and the basic work of this Śāstra attributed to Prajāpati was summed up by Nandī, and Nandī's treatise, which had 1000 chapters in it, was abridged by Śvetaketu, the son of Uddālaka, into 500 chapters This was further condensed into 150 chapters with

seven sections by Bâbhravya, a native of Pañchāla country. The seven sections of Bābhravya found separate treatment in later times at the hands of seven separate writers, viz Dattakah, Chārāyana, Suvarnanābha, Ghoṭakamukha, Gonardīya, Gonikāputra and Kuchumāra. Vātsyāyana's Sutras, of which the present work is a translation, represent an epitome of Bābhravya's bigger work and the seven other minor tracts mentioned above.

These works are not now available, at least in their original shape Nandīśvara's work, as known to the author of the Pañchasāyaka, was probably not different from the one on which Śvetaketu's treatise was based. Similarly, the works of Gonikāputra and Bābhravya mentioned in the same book as its authorities might have been the original works of these writers But no trace of these books seems to be in existence at present There are names of several other older erotic treatises found in literature which used to be held in high esteem by authors conversant with the Śāstra, viz Manmatha Tantra, Īśvaramata, works of Mula Deva, Ranti Deva, Vitaputra and Rājaputra, Madanodaya, etc. Among later

writers of repute, whose works still survive, may be mentioned the names of Padma Śrī Jñāna, Kalyāna Malla, Kokkoka, Jyotirīśvara, Kaviśekhara, Rudra Rāja, Revanarādhya and Vīrabhadra Deva, the respective authors of Nāgara Sarvasva, Ananga Ranga, Ratirahasya, Pañcha Sāyaka, Smara Dīpikā, Smaratattva Prakāśikā and Kandarpa Chūḍāmaṇi A descriptive bibliography of this Śāstrā will be found in Schmidt's "Beitrage zur indischen Erotik" (pp 1-81) Besides these we find also works like Pururavā's Sutras, Naimakelikaumudī, etc. still used in certain quarters.

The author of "Kāma Kuñja", Mr. Vijay Bahadur Singh, B.A. must be heartily congratulated for the great pains taken by him not only for placing the ancient classic of Vātsyāyana within easy reach of the Hindi-reading public but also for the useful notes supplied by him by way of explanation and elucidation of the questions relevant to the text

The author has done well in leaving untouched portions of the Sanskrit Text to which he thought exception might be rightly taken from the viewpoint of decorum and good taste; and it seems to me that the origi-

nal texts also, so far as these similar other portions are concerned, should have been withheld from the edition. As the Sanskrit edition is available in the market such mutilation of the text, rendered obligatory from considerations of decency, could not have been deemed improper. The book is meant for the use of adult people, leading a pure household life after marriage. Care should be specially taken by those concerned that the book does not fall into the hands of juveniles and school children and into the hands of *laymen* in general.

Govt. Sanskrit College
*Benares.*

GOPINATH KAVIRAJ M. A.
*Principal.*

# पुस्तक-परिचय



हिन्दी साहित्य के सुलेखक श्रीयुत् विजयबहादुर सिंह जी, बी० ए० ने 'काम-कुंज' की रचना कर भारतीय समाज विशेषकर युवक-युवतियों का बड़ा उपकार किया है। वास्तव मे 'काम-कुंज' वह मूल्यवान रचना है, जिसे पढ़कर पुनः यह आकांक्षा नहीं रह जाती कि संस्कृत-साहित्य की काम-विषयक अन्य पुस्तको का अवलोकन किया जाय। संस्कृत के कामशास्त्र संबंधी प्रायः सम्पूर्ण साहित्य के अध्ययन के पश्चात् इस पुस्तक का प्रणयन हुआ है। पुस्तक की रचना ऋषि वात्स्यायन के 'कामसूत्रम्' के आधार पर हुई है। आचार्य वात्स्यायन भारतीय कामशास्त्र के उन प्राचीन स्रष्टाओं में हैं, जिनका 'कामसूत्रम्' आज भी विश्व-साहित्य मे आदरणीय माना जाता है। प्रस्तुत पुस्तक में लेखक ने अनेक ऐसे विषयों पर भी प्रकाश डाला है, जो 'कामसूत्रम्' में अपेक्षित थे। वात्स्यायन के परवर्ती कामशास्त्र के ग्रंथों से अनेक स्थलों पर अवतरण दिये गये हैं और कुछेक स्थानो पर पाश्चात्य काम-विज्ञान के भी उद्धरण मिलते हैं।

ज्ञान-विज्ञान की प्रगति को देखकर कामशास्त्र की उपयोगिता के विषय में कुछ लिखना अनावश्यक-सा प्रतीत होता है। जिस प्रकार विज्ञान ने अनन्त गूढ़ रहस्यों का उद्घाटन कर प्रकृति पर विजय प्राप्त कर ली है, उसी प्रकार उसने मानव-जीवन के रहस्य-पूर्ण अंगों पर भी प्रकाश डाला है। आधुनिक विज्ञान के साहाय्य से पाश्चात्य विद्वानों ने रति-विज्ञान, गर्भ-विज्ञान और जनन-विज्ञान साहित्य का निर्माण कर मानव-जीवन के प्राचीन आदर्शों मे उथल-पुथल मचा दी है।

स्वतंत्रता के वायुमंडल में यूरोप के सामाजिक जीवन में अनेक परिवर्तन हुए। सभ्यता के प्रसार के साथ ही विलासिता उनके जीवन के रंगमंच पर अवतीर्ण हुई। इसके भयंकर दुष्परिणामो को देखकर यूरोप के प्रसिद्ध मनोविज्ञान के आचार्यों एवं समाज-सुधारकों ने देश को अनाचार के गर्त में पतित होने से बचाने के लिए अनेक काम विषयक ग्रंथों का प्रकाशन किया। पाश्चात्य देशों में शरीर-विज्ञान और काम-विज्ञान की शिक्षा युवक-युवतियों के लिए आवश्यक और उपादेय मानी गई है।

हमारे देश मे कामशास्त्र की शिक्षा कोई नवीन बात नहीं है। इतिहास और समाज-शास्त्र के विद्वान पाठकों से यह बात छिपी नहीं है कि जब हमारा देश स्वतंत्र था, तब प्राचीनकाल में जिन चतुराश्रमों की स्थापना आर्य-मनीषियों ने की थी, उनमें प्रथम

आश्रम में सब शास्त्रों की उपयुक्त शिक्षा के साथ ही वयस्क ब्रह्मचारियों को कामशास्त्र और उसकी अन्य कलाओं की शिक्षा दी जाती थी। इसीसे उनका दाम्पत्य-जीवन बहुत सुखद और मधुर होता था। इस युग में कामशास्त्र का पठन-पाठन कुछ शिथिल हो रहा है और इसी कारण भारतीय गार्हस्थ्य-जीवन नीरस और अशांतिमय बन रहा है तथा सन्तान भी रोगी निर्बल और अल्प-जीवी होती है।

काम की लालसा प्राणीमात्र मे स्वाभाविक है। इसकी मर्यादा को सीमित कर सुरक्षित रखने एवं इसके योग्यायोग्य उपयोग के लिए ही कामशास्त्र का विधान किया गया है। गार्हस्थ्य-जीवन के लिए कामशास्त्र की शिक्षा प्रत्येक शिक्षित स्त्री-पुरुष के लिए अत्यन्त उपयोगी है। न केवल विवाहित स्त्री-पुरुषों के लिए ही यह उपादेय है, वरन् वयस्क युवक-युवतियों के लिए भी इसकी योग्य शिक्षा आवश्यक है।

कारण यह है कि इसकी उचित शिक्षा न दिये जाने से विवाह-बन्धन में आबद्ध होने के पूर्व उनके कुमार्ग मे पतित हो जाने की आशंका रहती है। काम-कला की अनभिज्ञता का ही दुष्परिणाम है कि आज कल हमारे देश के युवक-युवतियों का स्वास्थ्य गिर रहा है, और वे बहुत कम अवस्था में ही विषय-जनित व्याधियों को भोगते हुए संसार से विदा हो रहे हैं।

वात्स्यायन ऋषि-प्रणीत 'कामसूत्रम्' अत्यन्त क्लिष्ट और प्रायः सर्वसाधारण पाठकों के लिए दुरूह है। दो-दो, चार-चार शब्द के सूत्रों का अर्थ-गाम्भीर्य देख कर उनकी बुद्धिमत्ता पर आश्चर्य चकित रह जाना पड़ता है। ऐसी क्लिष्ट और काम-सम्बन्धी पुस्तक का सुन्दर, सुरुचि पूर्ण और साहित्यिक अनुवाद देखकर चित्त प्रसन्न हुआ। पुस्तक में अत्यन्त सुष्टु और संयत भाषा का प्रयोग किया गया है। पुस्तक आधुनिक ज्ञान-विस्तार के उपयुक्त है। लेखक का प्रयत्न स्तुत्य एवं प्रशंसनीय है। विश्वास है, विवाहित युवक-युवतियाँ तथा कामशास्त्र के प्रेमी विद्वान पुस्तक का सम्मान कर लेखक का उत्साह बढ़ावेंगे। यही मेरी कामना है।

रोज विला<br>
काशी हिन्दू-विश्व-विद्यालय<br>
काशी<br>
ता० २८—१—१९३३

डाक्टर प्राणनाथ, विद्यालङ्कार<br>
डा० एस-सी० (लदन) पी० एच० डी० (वियेना)<br>
एम० आर० ए० एस०<br>
प्रोफेसर, बनारस हिन्दू-यूनिवर्सिटी

# भूमिका

( लेखक—श्रीमान् डाक्टर भगवान्दासजी, एम० ए० डि० लिट् )





# अपना मन्तव्य







# विषय-सूची



## प्रथम मंजरी

### प्रथम पराग



### द्वितीय पराग



### तृतीय पराग



### चतुर्थ पराग



### पंचम पराग

# द्वितीय मंजरी

सप्तम पराग



अष्टम (नवम) पराग



नवम (दशम) पराग

दशम ( एकादश ) पराग



एकादश ( द्वादश ) पराग

## तृतीय मंजरी

## चतुर्थ मंजरी



## पंचम मंजरी

# षष्ठ मंजरी

## प्रथम पराग



## द्वितीय पराग



## तृतीय पराग



## चतुर्थ पराग



## पंचम पराग



## षष्ठ पराग

## सप्तम मंजरी





ॐ

# भूमिका

## कामशास्त्रके आध्यात्मिक तत्त्व

### मनुष्यकी तीन प्रधान इच्छा—आहार, परिग्रह और सन्तान।

बच्चा पैदा हुआ नहीं कि उसको भूख-प्यास लगती है। उसका मुँह देखते ही, उसका रोना सुनते ही, माताका वात्सल्य, मूर्ति धारण करके, दूधके रूपमें बह निकलता है, और बच्चेका पोषण करता है। गर्भके भीतर भी माताने साक्षात् अपने रुधिरसे नाभि द्वारा उसका पोषण किया है। अब रक्तको श्वेत करके, बाहर बहाकर, उसको मुख द्वारा पिलाती है। 'आहार'की इच्छा, क्षुधा-तृषा, अशनाया-पिपासा—यह देहधारी जीवकी सबसे पहिली, सबसे गहिरी, सबसे अधिक चिरस्थायी, इच्छा है। जन्मसे ही, अथवा गर्भमें आनेके समयसे ही, इसका आरम्भ है, शरीरत्यागसे ही इसका अंत है।

मनुष्याणां समारंभाः सर्वे आहारसिद्धये। (म० भा०)

पीठपर पड़ा हुआ, बच्चेके शरीरमें, हाथ पैर फेंकता हुआ, जन्मके बाद कई महीनों तक माताका पिलाया केवल दूध ही पीता हुआ, मनुष्य, पूर्व जन्मोंमें अभ्यास की हुई, मणि और वनस्पति रूपकी स्थावर उद्भिज्ज योनियों की उद्धरणी करता है। इस अवस्था में जीवको, अधिकतर अव्यक्त, कदाचित् किंचित् व्यक्त, 'मैं', का भीतरी अनुभव होता है।

फिर पेटके बल पड़कर, रेंगकर, चारो हाथ पैरके बल चलकर, 'अन्नप्राशन' करता हुआ, मछली, सांप, कछुआ, छिपकिली, मगर, घड़ियाल, मेडक, अंशतः चिड़िया, चौपाये पशु, तथा वानर रूपकी, जंगम, स्वेद्ज-अंडज-जरायुज, योनियोंको दुहराता है। जैसे छात्र, वर्ष भरमें बड़े परिश्रमसे सीखी हुई पोथीको, परीक्षाके दिन सवेरे एक या दो घंटेमें फुर्तीसे उलट जाता है, और अपने ज्ञानको नया, ताजा, कर लेता है। इस अवस्थाके आरंभसे, जीवको 'परिग्रह' की, वस्तुओंको अपनाने की, चीजोंका संग्रह संचय करनेकी, इच्छा व्यक्त होने लगती है। उसको 'मेरा-तेरा'का अनुभव होने लगता है। 'यह फल मेरा है, तुम्हारा नहीं', 'यह खिलौना मेरा है, तुम्हारा नहीं'—ऐसा मानस भाव, उपयुक्त अनुभावोंसे, शारीर क्रियाओंसे, मूठीसे कसकर पकड़ लेनेसे, छीनाछोरी करनेसे, रोने चिल्लाने से, वच्चे, स्पष्ट वोल सकनेके पहिले ही से, प्रकट करने लगते हैं। यह 'परिग्रह'की इच्छा, जैसे जन्मसे कुछ काल पीछे व्यक्त रूपसे आरंभ होती है, वैसे प्राकृतिक ( शतायुर्वै पुरुषः ) पूरे बुढ़ापेसे मरणके कुछ काल पहिले, पुनः अव्यक्त अर्थात् लुप्त, नष्ट, हो जाती है।

इसके वाद, दो पैर पर खड़ा होकर, जीव ठीक मनुष्य बनता है। पर अभी भी, पहिले माकी अंगुलीका घरके भीतर, फिर बाप या शिक्षक या बड़े भाई या दूसरे सयाने आदमीके साथका घरसे बाहर, सहारा चाहता है। पंद्रहवें सोलहवें वर्षमें पहुँचकर, कुमारावस्थासे यौवनमें आनेपर, पुरुष और स्त्रीको, दूसरोंके सहारेकी आवश्यकता कम हो जाती है। स्वयं दूसरोंको सहारा दे सकनेकी योग्यता आती है। शरीरमें विशेष वृद्धि, पुष्टि, रोम आदिकी उत्पत्ति ( मुखपर, कक्षमें, गुह्यस्थानके पास ), मन-बुद्धि और शरीरमें विशेष शक्ति, स्फूर्ति, क्षोभ, चंचलता, देख पड़ती है। और 'संतान' उत्पन्न करनेकी इच्छा और शक्ति अनुभूत होती है।

प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रं मित्रवदाचरेत्।

आयुर्वेदके ग्रंथोंमें कहा है कि जन्मकालसे ही शुक्रकला मूर्धासे नीचे

बढ़ने लगती है। ज्यों-ज्यों नीचे उतरती है त्यों-त्यों अंगोंमें पुष्टि और कांति बढ़ती है। सोलहवें वर्षमें (सामान्य अनुगमसे) वह स्त्री पुरुषके स्तन तक आती है, तब दोनों स्तन कुछ फूलते हैं, पुरुष के भी, स्त्री के भी। कुछ कालके बाद पुरुषके स्तनोंकी फूलन घट जाती है, स्त्री की बढती जाती है। इस समयसे संतान उत्पन्न करनेकी शक्ति मनुष्यको होती है। पर वह शक्ति अभी सर्वथा कच्ची रहती है। स्त्री का रज क्षय, पुरुषका वीर्यक्षय, यदि इसी समयसे आरंभ हो जाय तो शरीर और मन कच्चा, दुर्बल, तेजोहीन, रोगी हो जायगा, और संतान भी वैसी होगी। छत्तीसवें वर्षमें यह शुक्रकला पैरकी अंगुलियों तक पहुँचती है। 'आ नखेभ्यः प्रविष्टः' (उपनिषत्)। यदि समाजके सौभाग्यके दिन लौटें, यदि क्षुद्रता, नीचता, और पापमय भावोंकी हवा दूर हो, और गुरुता, आर्यता, और पुण्यात्मक भावोंकी हवा बंधे, यदि सज् ज्ञान और तदुचित सद् भाव, सद् इच्छा, और सद् आचरण समाजमें फैलें, यदि ब्रह्मचर्यकी पूरी अवधिका पालन स्त्री पुरुषोंसे करते बन पड़े, तो मनुष्योंके ठिकाने देवों और देवियोंका समाज हो जाय, सब तरफ चमकते हुए चेहरे, उज्ज्वल अंग, नीरोग विशाल सुंदर स्त्री पुरुष शरीर, 'आशिष्ठो, बलिष्ठो, द्रढिष्ठः' (उपनिषत्), और सब शास्त्रोंके मर्मको जाननेवाली बुद्धियाँ, चारो ओर देख पड़ने लगें।

मेधाऽसि देवि विदिताखिलशास्त्रसारा। (दुर्गासप्तशती)
ज्ञानं शौर्यं महः सर्वं ब्रह्मचर्ये प्रतिष्ठितम्। (म० भा०)

अविप्लुतब्रह्मचर्यो गृहस्थाश्रममाविशेत्।
षट्त्रिंशदाब्दिकं चर्यं गुरौ त्रैवेदिकं व्रतम्।
तदर्धिकं पादिकं वा ग्रहणान्तिकमेव वा॥ (मनु)

अस्तु। जैसे यह 'सन्तान' की, 'प्रजनन' की, इच्छा जन्मसे कई वर्ष पीछे व्यक्त होती है, वैसेही, साधारण रीतिसे, मरणके बहुत पहिले, शरीरके जराजीर्ण होनेपर, लुप्त हो जाती है।

# तीनोंकी मूल वासना—परमात्माका काम-संकल्प—उससे तीनोंकी उत्पत्ति।

यह तीन इच्छा, 'आहार' की, 'परिग्रह' की ( मिथः, परस्पर, स्त्री पुरुषके प्रसंगसे, 'मैथुन' से ) 'संतान' की, मनुष्यकी मुख्य इच्छा अथवा वासना हैं। अथवा यों कहना चाहिये कि एकही मूल 'वासना' ( मूल 'काम-संकल्प', 'माया', 'अविद्या', 'अज्ञान' ) की तीन पोर, पर्व, हैं। इनका आध्यात्मिक रूप—'अहं स्याम्', 'अहं बहु स्याम्', 'अहं बहुधा स्याम्'—ऐसा है। अर्थात् 'मैं होऊँ, सदा बना रहूँ', 'मैं बहुत ( परिमाणमें बड़ा, लम्बा, चौड़ा, मोटा, ताज़ा, धन दौलत वाला, सब प्रकार की सम्पत्तिमें बहुत ) होऊँ', 'मैं' बहुधा ( संख्यामें बहुत बड़ा, अनेक रूप वाला, बहुत आकार वाला, बहुत पुत्र पौत्र वाला, परिवार वाला ) होऊँ'।

वेदके उपनिषदोंमें इनको 'लोकैषणा—वित्तैषणा—दारसुतैषणा' के नामसे कहा है। जैन दर्शनमें 'आहारसंज्ञा—परिग्रहसंज्ञा—मैथुन-संज्ञा' के नामसे। बौद्ध दर्शनमें 'भवतृष्णा—विभवतृष्णा—कामतृष्णा'। फ़ारसीमें 'ज़मीन—ज़र—ज़न'। अंग्रेजीमें 'वाइन-वेल्थ-विमेन'। चरकसंहिता (सूत्र स्थान, अ० ११ ) में 'प्राणैषणा-धनैषणा-परलोकैषणा' के नामसे इनकी चर्चा की है। स्थानके भेदसे दर्शनमें भेद होता है। चिकित्साशास्त्रकी दृष्टिसे 'प्राणैषणा' में 'आहारैषणा' और 'कामैषणा' अंतर्गत समझना चाहिये, क्योंकि अधिकांश रोग इन्हीं दोके दुरुपयोगसे होते हैं। 'प्राणैषणा' के स्थान पर 'लोकैषणा' नाम अध्यात्मशास्त्रकी दृष्टिसे पड़ता है, और इसमें 'आहारलिप्सा', 'यशोलिप्सा', 'परलोकलिप्सा', अंतर्गत हैं। क्योंकि जैसे 'आहार' इस 'लोक' में अन्नमय-प्राणमय-कोषात्मक स्थूलशरीर के बने रहनेका साधन है, वैसे उत्तम कर्मोंसे कमाया 'यशस्' मनोमय-विज्ञानमय-कोषात्मक सूक्ष्मशरीरका 'आहार' होकर,

'परलोक' में उसकी स्थितिका साधन होता है। इसका विस्तार करनेका यहाँ अवसर नहीं। दूसरे ग्रंथोंमें किया है।*

इन तीन इच्छाओंकी पूर्ति यदि उचित मात्रामें, उचित प्रकारोंसे, की जाय, तो संसारके सब उत्तमोत्तम सुख मनुष्यको मिलें, और उसके लिये पृथ्वीपर स्वर्ग आ जाय। यदि इनकी पूर्ति न की जाय, अथवा अति मात्रामें, अनुचित मात्रामें, दुष्ट प्रकारोंसे की जाय, तो संसारके घोरतम दुःख मनुष्यको भोगना पड़ता है, और भूतलही उसके लिये साक्षात् नरक हो जाता है।

इच्छाकी पहिली काष्ठा, आहारकी एषणा—यह 'अहंता' ('अस्मिता', 'अहं-भाव', 'अहंकार') का मूल रूप है। दूसरी काष्ठा, परिग्रहकी एषणा, ('स्वत्व', धन-दौलत, मिल्कीयत, 'जायदाद', 'प्रापर्टी' की)—यह 'ममता' का रूप है। तीसरी काष्ठा, पति-पत्नी-द्वारा सन्तानकी एषणा, 'आत्म-संतानन' की चाह—यह विशेष रूपसे 'काम' कहलाती है। संस्कृतमें 'तन्' धातुका अर्थ विस्तार करना है। 'आत्मनः', ('अत्तनो', 'अप्पणो'), आत्माका, अपने शरीरका, दूसरे शरीरोंकी 'संतति', 'ताँता', शृंखला, उत्पन्न करके, 'तानना' ('ताना'-बानाके ऐसा फैलाना), लम्बा करना, मानो अमर बनना है। वंश ('बाँस' मेंसे जैसे पर्वसे पर्व, पोरसे पोर, निकलती चली आती है वैसे) जीता, बढ़ता, फैलता रहा तो मानो 'मैं' ही जीता, बढ़ता, फूलता, फलता रहा।

## जीवकी संसारयात्राके दो अर्धमार्ग—प्रवृत्ति और निवृत्ति।

मा न भूवम् हि, भूयासम्, इति प्रेम आत्मनि-ईक्ष्यते।

मैं कभी नाश न पाऊँ, सदा विद्यमान रहूँ—ऐसा प्रेम आत्माका

---

* अंग्रेजी भाषामें लिखे 'दि सायंस आफ दि इमोशन्स' तथा 'दि एसेन्शल युनिटी आफ रिलिजन्स' में।

अपने लिये सर्वत्र देख पड़ता है। 'अविद्या' के वश देहमें आया जीव इस प्रेम-वासना-कामनाको, आहार द्वारा अपने शरीरको पुष्ट करके, परिग्रह सम्पत्ति द्वारा अपनेको बड़ा बनाके, संतति द्वारा ( शरीर-परम्परा द्वारा ) अनंत काल तक स्थायी करके, पूरा करना चाहता है। रागके स्थानमें वैराग्य होनेपर, विद्या, आत्म-विद्या, पाने पर, जीव, इस मिथ्या वासनाको छोडकर, निष्कामतासे कामको हटाकर, त्यागसे परिग्रहको घटाकर, और तपस्यासे आहारको कम करके, अधोरेतस् भावको बदलकर ऊर्ध्वरेतस् भावका ग्रहण कर, पुनर्वार ब्रह्म-चर्या करके, ब्रह्मके, परमात्माके, अपने, शाश्वत सत्य स्वरूपको पहिचानकर, सांसारिक भयसे, मृत्युके भयसे, मुक्त होकर, सचमुच अमर होकर, इस प्राकृतिक वासनाको तत्त्वतः पूरा करता है। वही 'अस्मिता' अनित्य शरीरसे बँधकर, एषणा त्रय, तृष्णा-लोभ-काम, के रूपमें परिणत होती है। वही, नित्य आत्मासे सम्बद्ध होकर, जीवको एषणासे अतीत, परे, स्व-रूपमें स्थित कर देती है। आत्माका अविद्या-विद्यासे, ब्रह्मका मायासे, क्यों और कैसा सम्बन्ध है, वासनाका, काम-संकल्पका, क्या तात्त्विक स्वरूप और हेतु है—इसका विचार अन्यत्र किया गया है।*

शरीर यात्रामें, संसार यात्रामें, जीवको दो रास्तोंपर चलना पड़ता है, प्रवृत्ति मार्ग और निवृत्ति मार्ग। (१) घरसे बाहर जाना, दूर-दूर देशोंमें भ्रमण करना, तरह तरहके सुख दुःख भोगना, जीवका संसारमें अधिकाधिक पड़ना, घुसना, लिप्त होना, सांसारिक सुख दुःखोंका अधिकाधिक अनुभव करना, (२) फिर थककर, उपरत होकर, घूमना और घर लौटना, संसारसे मुँह फेरना, उसको छोड़ना।

प्रवृत्ति मार्ग पर, इन 'स्वार्थ'-आत्मक तीन इच्छाओंकी प्रबलता रहती

---

* 'दि सायस आफ पीस' नामक अंग्रेजी ग्रन्थमें, तथा 'समन्वय' नामक हिन्दी ग्रन्थके अंतिम अध्यायमें।

है। ऐसा रहना नैसर्गिक है, और, मर्यादाके भीतर, उचित और आवश्यक भी है। निवृत्ति मार्ग पर क्रमशः इनका क्षय, और परार्थात्मक परमार्थ अर्थात् वैराग्य ( आहारस्थानीय ), आत्मज्ञान-योगज्ञान ( वित्तस्थानीय ), भक्ति ( कामस्थानीय ) का उदय और प्राबल्य, होना स्वाभाविक, उचित, आवश्यक है।

इन एषणाओंका मार्गोंसे, पुरुषार्थोंसे, देव-ऋषि-पितृ-ऋणोंसे, वर्णोंसे, आश्रमोंसे, शास्त्रोंसे क्या सम्बन्ध है—इसके जानने बिना शिक्षितता, 'शिष्टता', सम्पन्न नहीं होती। इस विषयका विस्तार अन्यत्र किया गया है।*

## दोनों मार्गोंके लक्ष्य और उनके साधन बतानेवाले शास्त्र।

यहाँ इतना कहना प्रसक्त है कि मानव-जीवनके दो मार्गोंके दो मुख्य 'अर्थ' (पुरुषार्थ) हैं। प्रवृत्ति मार्गका अभ्युदय, निवृत्ति मार्गका निःश्रेयस (मुक्ति, मोक्ष, निर्वाण, अपवर्ग)। अभ्युदय त्रिवर्गात्मक है—कर्म-काण्डात्मक-(अपर-) धर्म, अर्थ, काम। निःश्रेयसका त्रिवर्ग है—आत्मदर्शनात्मक-(परम-) धर्म, योगसिद्धि-(योगैश्वर्य-), रूपी अर्थ, ('सर्वं आत्मा एव' इसलिये) सर्वभूतभक्ति रूपी काम, (सर्वभूतसेवा, 'सर्वलोकहिते रतः')।

अयं तु परमो धर्मो यद्योगेनात्मदर्शनम्। (याज्ञवल्क्य)

इन पुरुषार्थोंके साधनका उपाय बतानेवाले, 'शासन' करनेवाले, सिखानेवाले, 'शास्त्र' इन्हींके नामसे प्रसिद्ध हैं—धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र, कामशास्त्र, और मोक्षशास्त्रके अन्तर्गत दर्शनशास्त्र, योगशास्त्र, और भक्तिशास्त्र। इन सबके तत्त्वोंको, सिद्धान्तोंको, यथाशक्ति, यथा-सम्भव, जाननेसे ज्ञान सुसम्पन्न होता है, और संसार-यात्राका अल्पतम दुःख और अधिकतम सुखसे निर्वाह हो सकता है।

---

* 'समन्वय' नामक हिन्दी ग्रंथमें, तथा 'दि सायंस आफ सोशल आर्गेनिजेशन' नामक अंग्रेजी ग्रंथमें।

आजकाल मिलनेवाला, धर्मशास्त्रका प्रधान सर्वाङ्गीण ग्रन्थ मनुस्मृति माना जाता है, तथा अर्थशास्त्रका चाणक्यकृत अर्थशास्त्र, कामशास्त्रका वात्स्यायनकृत कामसूत्र, दर्शनशास्त्रका प्रस्थानत्रय (उपनिषत्, भगवद्गीता, बादरायणकृत ब्रह्मसूत्र ), पतञ्जलिकृत योगसूत्र, नारद (अथवा शांडिल्य)-कृत भक्तिसूत्र। न्याय, वैशेषिक, मीमांसा, और सांख्य के सूत्रोंको भी ब्रह्मसूत्र और योगसूत्रका अङ्ग ही माना जा सकता है।

## दोनोंका ऐकान्तिक लक्ष्य—सुख। सुखका मूलरूप, तथा दो अवान्तररूप।

तत्त्वतः, अंततो गत्वा, पुरुषका ‘ अर्थ ’ एक ही है—सुख। अर्थ्यते, याच्यते, इष्यते, इति अर्थः। जो चाहा जाय, मांगा जाय, वह अर्थ। जीव-मात्र सुख चाहते हैं।

सर्वं परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम्।

परवशता ही दुःख, आत्मवशता ही सुख है। आत्माका राज्य, ‘अस्मिता’की पूर्ति, यही सुख है, जैसा ऊपर कहा है।

यस्य सर्वमात्मैवाभूत्, तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः।

भूमैव सुखम्। ( उपनिषत् )

आनन्दकी, सुखकी, पराकाष्ठा यह है कि सबको, सबमें, सब जगह अपनेको, आत्माको, ही देखै, जानै, पहिचानै—कोई पराया है ही नहीं, सब ‘मैं’ ही है।

यच्च कामसुखं लोके, यच्च दिव्यं महत्सुखं।
तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम्॥

भौम कामसुख इस लोकका, दिव्य कामसुख परलोक स्वर्गका—ये दोनों मिथ्या छोटी ‘अस्मि’ वाली तृष्णाके क्षयके, और सच्चो बड़ी ‘अस्मि’ वाली शांतिके उदयके, अजर अमर अपार अनन्त सुखके अणु भागके भी तुल्य नहीं हैं। पर प्रवृत्तिमार्ग पर, संसारनाटकमें, जीवके लिये सुख-

आभास, मिथ्या सुख, इन्द्रिय विषय भोगके सुखका, जो उस सच्चे सुखकी नकल, प्रतिकृति, प्रतिबिम्ब है, अनुभव करना भी आवश्यक है।

## प्रवृत्तिमार्गका प्रधान पुरुषार्थ कामसुख, जो धर्मसे साधित अर्थ (धनसम्पत्ति) से परिष्कृत हो।

इसलिये प्रवृत्ति मार्गका प्रधान 'अर्थ' काम-सुख ही है। इसके साथ 'अर्थ' (सम्पत्ति) और 'धर्म' विशेष हेतुसे लगा दिये गये हैं। उनकी चर्चा करनेके पहिले 'काम' शब्दके दो अर्थ बताना आवश्यक है। वात्स्यायनने कामसूत्र (१ अ०, २ प०, ११, सू० १२) में इनका उल्लेख किया है। (१) पाँच ज्ञानेन्द्रियोंके पाँच विषयोंमें जो अपनी प्रकृतिके अनुकूल, प्रीतिकर, सुखद, पदार्थ हैं, उनके अनुभवकी इच्छा—यह काम-सामान्य है। अपनी अपनी प्रकृतिके अनुकूल—इसलिये कहना पडता है कि प्रकृतिके भेदसे किसीको खट्टा अधिक अच्छा लगता है, किसीको तीता, किसीको मीठा, किसीको कडुआ कसेला भी। इस अर्थमें 'काम' शब्द इच्छा, वासना, एषणा, आदिका, तथा 'अज्ञान' 'अविद्या' 'शक्ति', 'दैवी प्रकृति' आदि का, पर्यायही है, सारे संसारका बीज है।

### काम-सामान्य।

कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।
मनो बधुमसति निरविंदन् हृदा प्रतीष्या कवयो मनीषा॥ (ऋग्वेद)
सोऽकामयत बहु स्यां, प्रजायेय।
काममय एवायं पुरुषः। (उपनिषत्)

मनस्का, चित्तका, जीवत्वका, संसारका रेतस्, बीज, 'काम', निष्काम परमात्माके हृदयमें सदा सबसे आगे वर्तमान है। मनीषी कवियों ऋषियोंने अपने हृदयमें, हृदयस्थ परमात्मामें, गहिरी खोज करके, सत्के सगे बन्धु इस असत् को पाया है। परमात्माके भीतर कामना हुई कि मैं

एकसे अनेक हो जाऊँ, बहुत हो जाऊँ, तब सृष्टि हुई। इसका आशय है, इसका रूप, उसकी शक्ति, उसकी प्रकृति काम ही है।

शरीरधारी जीवका सुख (और दुःख भी) इन्द्रियोंके विषयोंके द्वारा ही होता है। जिस जीवको इस सुखकी कामना नहीं उसको संसारमें रहनेका प्रयोजन नहीं। वह प्रवृत्ति मार्गको छोड़कर निवृत्ति मार्ग पर पैर रखता है।

## धर्म और अर्थका प्रयोजन।

यह काम-सुख पशुओंको भी होता है, अर्थ और धर्मसे उनको प्रयोजन नहीं, मनुष्यको क्यों? इसका उत्तर यह है कि, (१) पहिले तो पशुओंको भी किसी मात्रामें 'अर्थ' का प्रयोजन रहता ही है, उनमें भी 'परिग्रह' देख पड़ता है, अपनी अपनी माँद, बिल, घोंसले, बसेरेके पेड़, निरामिषोंके चरनेके और सामिषोंके शिकारके जंगल, अलग अलग होते हैं, जिनके लिए आपसमें बड़ी बड़ी लड़ाइयाँ होती हैं। तथा, अव्यक्त रूपसे उनमें आपसके समझौते, कायदे कानून, मर्यादा, अर्थात् 'धर्म' भी देख पड़ते हैं, यथा ऋतुकालमें अपने-अपने नर मादा, और, जबतक छोटे अस्वच्छन्द रहें तबतक, बच्चे, अलग अलग रहते हैं, एक दूसरेके 'रक्ब' में चरने या शिकार करने नहीं जाते—इत्यादि। (२) दूसरी बात यह है कि मनुष्यके जीवनमें, उसके इन्द्रिय-सुखोंमें, संस्कार परिष्कार, पशुओंकी अपेक्षासे, बहुत अधिक है। यहाँ तक कि जबतक उचित 'संस्कारों' से 'संस्कृत' न हो तबतक मनुष्य सच्चा 'आर्य' मनुष्य नहीं हो सकता। मनुष्यको, झोपड़ेसे लेकर चाँदी सोना जवाहिरसे जड़े संगमर्मरके महल रहनेको, फलसे लेकर अतिनव्य कृत्रिम षड्रस लेह्य, पेय, चोष्य, खाद्य खानेको, पत्तेसे लेकर हजारों रुपये गज तकके शाल-दुशाले कमख्वाब पहिननेको, इत्र सूँघनेको, पेड़ फूल भरे उद्यान, चित्र, प्रतिमा, रत्नके आभूषण देखने पहिननेको, इत्यादि चाहियें। जीवनके ऐसे परिष्कार संस्कारसे ही लक्ष्मी देवता, श्री, सम्पत्ति, 'अर्थ', चरितार्थ होते हैं। निष्कर्ष यह कि बिना

'अर्थ' के मनुष्योचित सुपरिष्कृत 'काम' सम्पन्न नहीं हो सकता। ऐसे ही, बिना समाजके संग्रथन, व्यूहन, व्यवस्थापनके, और परस्पर व्यवहारकी मर्यादा, अधिकार-कर्तव्यके, तथा उनके मनवाने, पालन करवाने, के उपायोंके, अर्थात् 'धर्म' के, 'अर्थ' का सञ्चय और स्थैर्य समाजमें किसीके पास हो नहीं सकता। इसलिये 'अर्थ' और 'धर्म' की 'काम' के साथ साथ परम आवश्यकता है।

आहारनिद्राभयमैथुनानि सामान्यमेतत्पशुभिर्नराणाम्।
धर्मार्थ कृतोऽर्थे खलु तद्विशेष, ताभ्यां विहीना पशुभि समाना॥

आहार, निद्रा, भय, मैथुन—यह तो पशुओंमें और मनुष्योंमें समान ही हैं। मनुष्यों में, धर्म, और धर्मसे अर्जित, रक्षित, वीत, अर्थ—येही पशुओंकी अपेक्षा विशेष हैं। इन दोसे विहीन मनुष्य पशुओंके समान है।

धर्माद् अर्थो, ऽर्थत काम, कामाद् धर्मफलोदय।
इत्येव निर्णय शास्त्रे प्रवदंति विपश्चित॥ (पद्म पुराण)

धर्मसे अर्थ, अर्थसे काम, कामसे धर्मके फल अर्थात् सुखका उदय—यह निर्णय विद्वान् बुद्धिमान् लोगोंने शास्त्रमें किया है। और कामसे अधिक अर्थपर, और अर्थसे बहुत अधिक धर्मपर, जोर इसलिये दिया है कि कामकी ओर तो जीवमात्र की प्रवृत्ति अत्यधिक, अपने आप है, उसको बढ़ानेकी जरूरत नहीं है, प्रत्युत रोकने और सुपरिष्कृत करने की आवश्यकता है, तथा धर्मकी ओर जीवकी स्वरसत प्रवृत्ति कम है इसलिये उसको बढ़ानेकी आवश्यकता है।

लोके व्यवायामिषमद्यसेवाः नित्यास्तु जन्तोर्नहि तत्र चोदना।
व्यवस्थितिस्तासु विवाह-यज्ञ-सुराग्रहैरासु निवृत्तिरिष्टा॥ (भागवत)

अकामस्य क्रिया काचित् दृश्यते नेह कर्हिचित्।
यद्यद्धि कुरुते जंतुस्तत्तत्कामस्य चेष्टितम्॥

कामात्मता न प्रशस्ता न चैवेहास्त्यकामता।
काम्यो हि वेदाधिगमः कर्मयोगश्च वैदिक॥

तेषु सम्यग्वर्त्तमानो गच्छत्यमरलोकताम् ।
यथासंकल्पितांश्चेह सर्वान्कामान् समश्नुते ॥ ( मनु )

मद्य-मांस-मैथुनकी इच्छा प्राकृतिक है। उसको बढ़ानेका प्रयोजन नहीं। रोकनेके लिये, नियमोंसे मर्यादित करनेके लिये, विवाह और यज्ञ आदिकी विधि वृद्धोंने बनाई है। बिना कामके, कोई क्रिया, कोई जीव नहीं करता। जो कुछ भी, जो कोई भी, करता है, वह अन्ततः कामकी ही चेष्टा है, सुखकी लिप्सासे ही किया गया है। वेदोंका पढ़ना, वैदिक कर्म करना, यह सब भी कामकी प्रेरणासे ही है। पर अतिकाम, काम-मग्नता, यह प्रशंसनीय नहीं। उचित मात्रा और प्रकारसे 'वैदिक', अर्थात् सज् ज्ञानसे, सद्बुद्धिसे, 'वेद' से निर्णीत, व्यवस्थापित, 'धर्म' की आज्ञाके अनुसार जो कामका सेवन करता है, वही सब काम-सुखोंको पाता है।

## काम-विशेष।

यहाँ तक काम-सामान्यकी चर्चा हुई। अब (२) काम-विशेषको देखना चाहिये। कामदेवका एक नाम पंचसायक है। सुखकी इच्छा पाँच ज्ञानेन्द्रियोंके विषयोंके उपभोगसे उद्दीपित भी और पूरित भी होती है, इसलिये यह नाम पड़ा। स्त्री और पुरुष एक दूसरेके शरीरमें इन पाँचों विषयोंके सार, और उनके उपभोगसे सांसारिक सुखकी पराकाष्ठाका तीव्रतम अनुभव, पाते हैं, इसलिये स्त्री-पुरुषके मिथुन, जोड़े, द्वन्द्व, का परस्पर काम, विशेष करके कामका नाम पाता है। स्थूल-शरीर और सूक्ष्म-शरीर, चित्त और देह, दोनोंके सभी विषयोंमें स्त्री-पुरुष एक दूसरेके लिये संसार-सर्वस्व हैं।

आपयतो वै तौ अन्योऽन्यस्य कामान् सर्वान्। ( छादोग्य उप० )

जीव एक ओर अतिलघु सादि सान्त मुठी भर हाड़ मांसके देहसे बँधा हुआ तद्रूप होरहा है, दूसरी ओर अनादि अनन्त अति महान् परमात्मासे बँधा हुआ, वरन परमात्मा ही, है। कनीयसोऽपि कनीयान्, अणोरणीयान्, महतो महीयान्—दोनों है। ऊपर कहा कि आत्मवशता ही सुख है, 'मुझसे

अधिक, क्या मेरे समान भी, कोई दूसरा नहीं है। और क्या, मेरे सिवा है ही नहीं। मैं ही सबसे बड़ा, बड़प्पनकी पराकाष्ठा हूँ, मैं ही सब कुछ हूँ। बड़प्पन ही तो सुख है, छोटाईमें सुख कहाँ!'

नाल्पे वै सुखमस्ति, भूमैव सुखम्।
न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते। (उप०)
न त्वत्समोऽस्त्यन्यधिक कुतोऽन्य॰। (गीता)

## 'ब्रह्मानन्द' और 'कामानन्द'।

जब जीवात्मा अपनेको सकल सृष्टि करनेवाला परमात्मा पहिचानलेता है तब उसको भूमता, बहुतमता, महत्तमता, का सच्चा 'ब्रह्मानन्द' प्राप्त होता है। उसकी सब वासना कामना ऐसी पूर्ण होती है कि लुप्त होजाती हैं। इच्छा तो अपूर्णको ही होगी न? जो पूर्णतम होगया, जिसके उदरमें सारा संसार आगया, जिसने जान लिया कि मेरा ही चैतन्य, 'मैं' ही, 'अहं' ही, सारे ससारका कर्त्ता धर्त्ता संहर्त्ता है, उसको इच्छा कहाँ अवशिष्ट रहैगी? पारमार्थिक 'अहंता' 'अस्मिता' की यहाँ पराकाष्ठा है।

इस सच्चे 'ब्रह्मानन्द'का प्रतिबिम्ब, मिथ्या आभास, होता हुआ भी व्यावहारिक दृष्टिसे नितान्त वास्तविक और बलवान् 'कामानन्द' है। इसमें भी स्त्री-पुरुषके शरीरको धारण करनेवाले जीवको, मिथ्याही, पर ब्रह्मानन्द सदृश सब विषयोंके उपभोगसे सब इच्छाओंकी एक साथ पूर्ति, पूर्णता, का, तथा सर्जन-शक्ति, नया (ससारात्मक) शरीर उत्पन्न करनेकी शक्ति, अतः ईश्वरता, स्वयं आत्मवश होकर दूसरेके ऊपर वशिता, का अनुभव होता है। इसमें सांसारिक 'अहंता', 'अस्मिता', 'अहकार', 'अभिमान', 'दर्प' की पराकाष्ठा है। मैथुन कर्मसे 'अभिमान' का अनुभव, स्त्री-पुरुष दोनोंको, (न केवल पुरुषको, जैसा कि वात्स्यायनके कई सूत्रोंसे त्वरावन् पाठकको धोखा हो सकता है) प्राकृतिक है, इसीलिये सूत्रकारने 'आभिमानिक सुख' का इसके सम्बन्धमें उद्देश किया है (१-२-१२)। बिना अभ्या-

त्मशास्त्र, मोक्षशास्त्र, की शरण लिये, इसका तात्त्विक हेतु समझमें नहीं आता। समझनेकी आवश्यकता भी है। यदि समझकर उस ज्ञानको अपने हृदयमें सदा रक्खे तो भारी भूलों, पापों, और उनके फलरूप कष्टोंसे, बच सकता है। काम-सुखमें अति 'दर्प' 'गर्व' करनेसे स्त्री-पुरुष परस्पर शारीर और मानस क्लेश पहुँचाकर, वैमनस्य खड़ाकर, वैवाहिक सुख को नष्ट कर देते हैं, इसीलिये भीष्मपितामहने, शान्तिपर्वके षट्त्रिंशो नामक अध्यायमें, कहा है, 'सेवेत्काममनुद्धत.', कामके सेवनमें उद्धत न होना चाहिये।*

## कामके अन्य अर्थपूर्ण नाम।

कामके और भी नाम संस्कृतमें हैं। बहुत अर्थपूर्ण हैं। 'सम्यक् कृता' 'अच्छी बनाई हुई,' भाषा ऐसी ही है। पर निरुक्त शास्त्रका प्रयोग, जिससे प्राचीन अर्थगर्भ शब्दोंका निर्वचन अध्यात्मशास्त्रकी सहायतासे हो, प्रायः उठ-सा गया है। एक नाम कामका 'कंदर्प' है। इसका दो प्रकार से निर्वचन हो सकता है। 'कं दर्पयति', किसके इंद्रिय निग्रह, आत्म-संयम,के दर्पको बचने देता है? किसीके नहीं, इसलिये कंदर्प।'

अहल्याया जारः सुरपतिरभूद् आत्मतनयां
प्रजानाथोऽयासीद् अभजत गुरोर् इंदुर् अवलां।
इति प्राय को वा न पदम् अपथेऽकारयत मया
श्रमो मद्बाणानां क इव भुवनोन्माथविधिषु॥ (प्रबोध चन्द्रोदय)

कामदेव कहता है, 'मैने सुरपति इन्द्रको गौतम ऋषिकी पत्नी अहल्याका जार बना दिया, चन्द्रमाको अपने गुरु बृहस्पतिकी पत्नी तारासे

---

* इस सब विषयका विस्तार—'अभिमान' के पुष्पफल, 'सैडिज्म', स्वरूप, 'मैसोचिज्म', आदिकी चर्चा 'दि सायंस आफ दि इमोशन्स' में की है। अंग्रेजीमें 'सैकियेद्री' (कामजनित मानस विक्रिया, उन्मादादि) के शास्त्रके ग्रंथोंमें इस विषयका प्रतिपादन बहुत विस्तारसे किया है।

व्यभिचार करा दिया, स्वयं ब्रह्माको अपनी बेटी सरस्वतीके पीछे दौड़वा दिया। मेरे बाणोंको सारे संसारके उन्मथन, मनोमथन,में क्या श्रम है? मेरा एक नाम मन्मथ भी है!'

व्यवहारदृष्टिसे यह सब पौराणिक कथा बड़ी उपदेश-प्रद हैं, कहने-सुननेवालेको सदा सावधान करती रहती हैं कि संसारमें सँभलकर चलो, दर्प मत करो, कामके वेगसे डरते रहो, बड़े-बड़ोंसे बड़ी-बड़ी भूल हो गई हैं, तुम क्या चीज हो! पर आध्यात्मिक आधिदैविक दृष्टिसे ये सब रूपक भी हैं। यथा अहल्याका अर्थ बिना हल चली, बिना जोती, भूमि, गोतमका अर्थ बहुत पशु पालनेवाला मनुष्य, इन्द्रका अर्थ विद्युत्, चन्द्रका अर्थ जल। तथा बृहस्पति, तारा, चन्द्र, चन्द्र-ताराके पुत्र बुध, पृथ्वी-वराहके पुत्र भौम आदि, सब खगोलमें घूमते हुए ब्रह्म-अण्ड, गोले, ग्रह-नक्षत्र आदि, जिनमें आपसमें, करोड़ों वर्ष पहिले, ज्योतिषशास्त्रसे सूचना मिलती है, परस्पर महा उत्पात होकर, 'संग्रामे तारकामये', तब वर्तमान सौर सम्प्रदायकी व्यवस्था स्थिर हुई। तथा सरस्वतीका अर्थ वाक् और ब्रह्माका अर्थ वाग्मी है। इत्यादि। इसके विस्तारका यहाँ अवसर नहीं, प्रसङ्गवशात् केवल सूचना कर दी।

दूसरा निर्वचन 'कंदर्प' का है, 'कं न दर्पयति', किसको दर्पयुक्त, दृप्त, नहीं करता।

> क्षुधाक्षामो जीर्णः श्रवणरहितः पुच्छविकलः
> शुनामन्वेति श्वा ( मदनवशतो दर्पित इव )। ( भर्तृहरि )

कृश, काण, खञ्ज, बिना कानका, बिना पूँछका, भुखमरा, जरा-जीर्ण भी, कुत्ता, 'मदन' से प्रेरित होकर, दर्पित होकर, कुत्तीके पीछे दौड़ता है। 'मदन' नाम बहुत यथार्थ है। 'मदयति इति मदनः', जो जीवको मद से मत्त, मस्त, कर दे। अभिमान, मान, मद—यह सब पर्याय ही हैं। अच्छे आहारसे बल, उसमे बलमद। अच्छी धन-सम्पत्तिसे धनमद। अच्छी धन-सम्पत्तिसे सुलभ अच्छे आहार से जनित बलका सार स्त्री-वीर्य,

शिथिलता आती है। आयुर्वेदमें प्रसिद्ध है, 'त्रिस्थूणं शरीरं, आहारो, निद्रा, ब्रह्मचर्य इति तिस्रः स्थूणाः'।

## बहुकामके दोष।

निष्कर्ष यह कि स्त्री-वीर्य (जिसका नाम रजस् है, पर जो रजस्वलाके बहिर्दृश्यमान 'रुधिर' से भिन्न है, और जिसको अंग्रेजीमें 'ओवम्' कहते हैं) और पुरुषवीर्य, आहारादिका सार और अहंता ममता-कामका विशेष आधार है। इसका शरीरमें अधिक संचय, और सद्बुद्धिकी मात्रा कम, होनेसे ऐश्वर्यमदका प्रधान आविष्कार यह होता है कि पुरुष बहुत स्त्रियोंको ब्याह लेते हैं, अथवा घरमें डाल लेते हैं। तथा स्त्रियाँ, जिन देशोंमें ऐसी प्रथा है, बहुत पुरुषोंको ब्याहती या रखेल कर लेती हैं, अथवा गुप्त जार बना लेती हैं *। पूर्व और पश्चिम देशोंके प्राचीन-अर्वाचीन पुराण-इतिहासमें, जो राजा-महाराजों, पादशाह-सुल्तानों, किङ्-कैसर-परम्पराओंकी कथा मिलती हैं, उनसे मालूम होता है कि एक एक 'अवरोध'-में (फारसी-अरबी 'हरम' में) कई कई हजार स्त्रियाँ तक समय समय पर भरते भरते जमा होजाती थीं। कृष्णकी सोलह हजार एक सौ आठ पत्नियाँ प्रसिद्ध हैं। उनके बहुत पुराने पूर्वज राजा रजिकी एक लाख लिखी हैं। यह सब पौराणिक अत्युक्ति हो सकती है, पर सर्वथा नहीं। ईरानके इतिहासमें सैकड़ों और हजारों स्त्रियोंके हरम मिलते हैं। रोमके किसी किसी सम्राट्के भी सैकड़ोंके थे। ईसासे हजार वर्ष पूर्व, यहूदियोंके सबसे प्रतापी प्रसिद्ध बुद्धिमान् विद्वान् ('दि वाइज़'), किन्तु इस विषयमें अन्य राजोंके ऐसे दुर्बुद्धि, हज़रत सुलेमानकी सात सौ बीबियाँ लिखी हैं। ईसवी पंद्रहवीं शताब्दिमें दक्षिणके विजयनगरके साम्राज्यमें, एक राजाके अवरोधमें बारह हजार स्त्रियोंका रहना लिखा है। सोलहवीं शताब्दीमें, अति धनसंचय,

---

* वात्स्यायनने ऐसे कुछ देशोंकी चर्चा की है। अंग्रेजीमें 'वेस्टरमार्क' का 'हिस्टरी आफ़ ह्युमन मैरेज', तीन बड़ी जिल्दोंमें, विवाहके प्रकारोंपर आकर ग्रंथ है।

अति भोगविलास, अति मांसमयाहार, अति गर्वके कारण, सुराज्यप्रबंधकी और शूरतासे प्रजारक्षणकी शक्तिमें शिथिल होकर, यह साम्राज्य, जिसकी समृद्धि, यूरोपके अभ्यागतोंके वर्णनसे, युधिष्ठिरकी मयनिर्मित सभा और कृष्णकी सुधर्मा सभाके महाभारत-हरिवंश आदिमें लिखित समृद्धिसे भी अधिक आश्चर्यकारी जान पड़ती है, कई पड़ोसी मुसल्मान राजाओंके मिलकर आक्रमण करनेसे ऐसा विध्वस्त हो गया कि कुछ वर्षों पीछे उसकी स्मृति भी भारतवर्षसे भूल सी गई थी। अब इतिहास-गवेषकोंने अपनी खोजके बल उस स्मृतिको ताजा किया है। मुश्किलसे ढाई सौ वर्षमें यह साम्राज्य जन्मा, बढ़ा, तपा, और, अतिकामके कारणही, समूल नष्ट हो गया।

यह सबभी कई शताब्दी पहिलेकी बात है। आँखके सामनेकी बात है कि ई० सन् १८५७ के सिपाही-संग्रामके पीछे, अवधके नवाब वाजिद अलीशाहके साथ कलकत्तेके पास मटियाबुर्जको सातसौ बेगमें गईं, ऐसी किंवदन्ती चालीस पचास वर्ष पहिले थी। ई० सन् १९०१ में मुझे काशीके 'सेंट्रल हिंदू कालिज' के लिये दान माँगनेको, हैदराबाद (दक्खिन) जानेका अवसर हुआ। वहाँ दो-मंजिले मकानोंका एक बड़ा भारी एहाता, किलेके ऐसा, दिखाया गया, और लोगोंने कहा कि इसमें भूतपूर्व निजामके बयालीस सौ 'महल' थे। लखनऊमें खुस्रोबागके बारेमें यही कहा जाता है कि वाजिद अलीशाहके 'महलों' का एहाता था, और उसकी बावलियोंमें 'चीर-हरण लीला' की जाती थी, इत्यादि। परिणाम जो हुआ प्रसिद्ध है। कुछ वर्ष हुए, काशीके प्रसिद्ध 'आज' अखबारमें, कुँवर मदन सिंह नामके एक देश-भक्त उच्चवंशीय राजपुत्रने राजपुतानेकी एक रियासतके दुराचारोंका हाल कई लेखोंमें छपवाया। और वहाँके 'अवरोध' की दशाका भी वर्णन किया था।

'अवरोध' शब्द 'रुध्' धातुसे बना है, जिसका अर्थ 'रूंधना', घेरकर रोकना, जैसे कारावास। अवरोधोंसे क्या विपत्तियाँ राजा पर पड़ती हैं, तथा राजाके कुलपर और उस प्रजापर जिसके दुर्भाग्य और दुष्कर्मसे उसको ऐसे राजा मिलते हैं—यह व्यास वाल्मीकि महर्षि ऐसे इतिहासकारोंने

दिखाया है, जिन्होंने, कार्य-कारण संबंधको देखनेवाली सूक्ष्म आध्यात्मिक दृष्टिसे, वैयक्तिक तथा सामूहिक मानव जीवनको राग-द्वेष, काम-क्रोध, और इनके अवान्तर भावोंकी ही अनन्त माया-क्रीड़ाका प्रवाह पहिचाना है। कृष्णके पुत्र साम्बको कैसे अपनी विमाताओंके साथ व्यभिचार करनेसे कुष्ठरोग हो गया और कैसे तपस्याने अच्छा हुआ, यह कथा भविष्यपुराणमें कही है। तथा कृष्णके पृथ्वी छोड़नेके बाद उनके अवरोधकी क्या दुर्दशा हुई, यह भी प्रसिद्ध है। प्रत्येक अवरोधकी प्रायः ऐसीही दशा होती रही है। आसपासके तत्कालीन लोग जानते हैं, पर इतिहासकार प्रायः नहीं लिखते। क्षत्रियोंमें कितनीही स्त्रियाँ राजाके मरनेपर या राष्ट्र विप्लवपर एक साथ 'सती' स्वयं होती थीं या जबर्दस्ती आगमें डाल दी जाती थीं। ऐसी घोर क्रूरताओंका फल सारे समाजका पतन है। इतिहासकारोंको ऐसे कार्य-कारणोंको विशेष रूपसे दिखाना चाहिये। अन्यथा, इस विषयमें अज्ञान और स्मृतिभ्रंश होनेसे बुद्धिनाश और व्यभिचार, देशमें, समाजमें, बढ़ता है, और अंतमें समाजको डुबाता है। कामशास्त्रके ग्रंथकारोंको भी ये बातें ध्यानमें रखकरही ग्रंथ लिखना चाहिये, जिससे समाजके अधःपातमें सहायक न हों।

वात्स्यायनने कामसूत्रमें ऐसे अन्तःपुरोंके व्यभिचारोंकी कुछ चर्चाकी है। पर उनके वर्णनकी अपेक्षा वास्तविक अवस्था बहुत अधिक भयङ्कर रही, और है। इस विषयकी विशेष पुस्तकोंसे उनका हाल जाना जा सकता है।*

इन सबको यहाँ लिखनेका तात्पर्य यह है कि कामशास्त्रके अध्येताको चेतावनी की कमी न हो कि आहारेच्छा, परिग्रहेच्छा और कामेच्छाके सुप्रयोगसे सर्वस्व सुख और दुरुपयोगसे दुःखसर्वस्व मनुष्यको मिलता है। दुष्ट-कामके कारण रावणका महावंश नष्ट हुआ और सोनेकी लंका जली। अत्याहार-जनित भीम और दुर्योधनके बलमदसे, अर्जुन और कर्णके

---

* श्री कन्हैयालाल गौबा का 'दि पैथोलेजी आफ इण्डियन प्रिंसेज' में वर्तमान रियासतोंका हाल, और 'अंकल शैम' में अमेरिकाका, थोड़ेमें बहुत कुछ दिखाया है।

शौर्य मदसे, परस्पर प्रतिस्पर्द्धासे, महाभारतका युद्ध हुआ। अति परिग्रह-लोभसे, अति धन-मदसे, तथा समाजव्यापी इन्द्रियलौल्य, भोगलोलुपता, विषय-मग्नतासे कलह बढ़कर अभी महायूरोपका महा-समर हुआ, जो महा-भारतके युद्धसे तिगुना दारुण, रोगसंचारक, प्रजा-विनाशक, सम्पत्ति-क्षय-कारक हुआ, क्योंकि पुराने सग्राममें अठारह अक्षौहिणी अर्थात् कोई चालीस लाख आदमी कटे और नयेमें ( युनाइटेड स्टेट्स, अमेरिका, के विशेषज्ञोंकी गणनासे ) एक करोड़ तीस लाख मरे। सब देशोंके चिकित्सकोंमें प्रसिद्ध है कि नव्वे फी सदी रोग, जिह्वा और उपस्थके अतिलौल्यसे और दुरुपयोगसे होते हैं, और दस फी सदी बाहरी कारणोंसे।

## उचित काम-सेवनकी आवश्यकता।

यहाँ यह भी कह देना चाहिये कि, प्रवृत्ति मार्ग पर, तीनों इच्छाओंकी, उचित मात्रामें, उचित रीतिसे, तृप्ति करना भी आवश्यक है। अत्यन्त निरोधसे भी दोष उठते हैं, जैसे अत्यन्त व्युत्थानसे। पर इतना जरूर है कि अति निरोधसे जनित आपत्ति प्रायः व्यक्तिही पर पड़ती है, और अति व्युत्थानकी बहुतोंपर, इसलिये अति व्युत्थानसे अति निरोध कम बुरा जान पड़ता है। अति निरोधसे प्रायः बीमारियाँ उत्पन्न होती हैं। यथा—

शुक्राश्मरी च महता जायते शुक्रधारणात्। ( वाग्भट )

हाँ, यदि मनमें ही काम-वासना न उठे, या बहुत कम उठे, तब रोगका भय नहीं है। प्रतिपद, जीवनके सभी व्यवहारोंमें, याद रखनेकी बात है कि—

आश्रयेन्मध्यमा वृत्तिं अति सर्वत्र वर्जयेत्।

बीचका रास्ता पकड़ो, अतिसे सर्वथा, सर्वदा, सर्वत्र दूर रहो। जैसा सारी उमर हित और मित भोजनकी, प्रत्येक इन्द्रियको अपने-अपने विषयरूपी आहार की, वैसी ही युवा और प्रौढ़ अवस्थामें हित और मित, धार्मिक, वैवाहिक, स्त्री-पुरुषको रति-प्रीति रूपी आप्यायन तर्पणकी भी आवश्यकता है। ऐसे आहारके बिना चित्तमें और शरीरमें कृशता, दुर्ब-

लता, आधि-व्याधि उत्पन्न होती हैं। उचित ब्रह्मचर्य पूरा करनेके बाद विवाह और गार्हस्थ्य साधारण स्त्री-पुरुषको करना ही चाहिये। यह उत्सर्ग है, नियम है। हाँ, अपवाद कभी कदाचित् सभी उत्सर्गोंके होते हैं। लाख, दो लाख, या दस लाखमें एक स्त्री या पुरुष ऐसा होगा जो नैष्ठिक आत्यन्तिक आमरण शुद्ध ब्रह्मचर्यके योग्य अपनी प्रकृतिसे हो। ऐसे विशिष्ट व्यक्तियोंको सच्चे ऋषित्व और योगसिद्धियोंका सम्भव होता है। ऐसे ही कारणोंसे मनुने कहा है कि पूरा ब्रह्मचर्य छत्तीस वर्षका होता है, जिससे ब्रह्मका पूर्ण अनुभव और संचय, समग्र वेदका, ज्ञानसर्वस्वका, पूर्ण धारण हो जाय। जो इसको साध सके वही जीव सच्चा, तपस्या और विद्यासे संपन्न, ब्राह्मण होगा। पर यह बहुत कम लोगोंके लिये सम्भव है, इसलिये अवसर लोगोंको, 'तदर्धिक', अठारह वर्षमें ही, तथा बहुतोंको, 'पादिकं वा', नौ वर्षमें ही, अथवा, सर्वसंग्राहकशब्दोंमें, 'ग्रहणान्तिकमेव वा', जो विद्या विशेष रूपसे जिसको अभीष्ट हो उसका ग्रहण होजाने तक ही, ब्रह्मचर्य निबाहना चाहिये।

## काम-जनित उन्मादादि।

कामवासनाके दुष्प्रयोगसे परम्परया बहुतोंको हानि पहुँचती है, भयंकर संचारी संक्रामक रोग, उपदंश, फिरंग रोग (गर्मी), आदि शारीर व्याधियाँ समाजमें फैलती हैं, संतति निर्बुद्धि, दुर्बुद्धि, पागल, पशुवत्, होती है, और मानस व्याधियाँ, उन्माद आदि, भी प्रायः कामदोषसे होती हैं, जिनसे चारो ओर दुःखका प्रसर्पण विषवत् होता है, और नयी पुश्तैं अधिकाधिक भ्रष्ट, आसुरप्रकृतिक, पशुप्रकृतिक, होती जाती हैं।

अध्यात्मशास्त्रमें षड्रिपु, अंतरारि, के नामसे प्रायः छः चित्तविकार कहे हैं—काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सर। अन्य पाँचको, एक दृष्टिसे कामही की सेना कहा जा सकता है। काम सामान्यकी संतति तो ये निश्चयेन हैं।

संगात् संजायते काम कामाद् क्रोधोऽभिजायते ।
क्रोधाद् भवति संमोह संमोहात् स्मृतिविभ्रम ।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥ ( गीता )

संगसे काम, कामके विघातसे क्रोध, क्रोधसे आँख पर पर्दा, मोह, उसके कारण ( क्रोधके वश होकर हिंसाका यत्न करनेसे क्या अनिष्ट फल होता है इस ) स्मृतिका विभ्रम, उससे बुद्धिभ्रंश, उससे सर्वस्वनाश—यह अनुचित कामके फलोंकी परम्परा है । पर काम-विशेषसे भी क्रोधादिककी विशेष रीतिसे उत्पत्ति होती है । कचहरियोंमें देखो तो मामिले मुकद्दमें या परिग्रह-जायदादके हेतु, या काम-विशेषके हेतु, देख पड़ते हैं । अस्पतालोंमें काम-विशेषसे उत्पन्न रोगोंसे पीड़ित बहुतेरे रोगी मिलते हैं । 'ल्युनाटिक-असेलम', 'मेंटल-हास्पिटल', 'उन्माद-चिकित्सालयों' में प्रायः काम-विशेषसे उत्पन्न उन्मादके रोगी होते हैं ।

पश्चिमके उन्माद-गवेषकोंने उन्मादके प्रकारोंकी कई मुख्य जातियाँ, राशियाँ, बनाई हैं । प्राचीन अध्यात्मदृष्टिसे छः प्रधान जातियाँ होनी चाहियें, उक्त छः क्षोभोंकी अतिसे । पाश्चात्य गवेषक इनके पास पहुँचे हैं, पर अभी ठीक-ठीक नहीं आगये हैं, न उन्होंने अबतक इसकी खोज की है कि क्यों इतनी ही जातियाँ मुख्य माननी चाहिये । इसपर विस्तार अन्यत्र किया गया है*। यहाँ थोड़ेमें प्रसङ्गवशात् इतनी सूचना कर देना उचित जान पड़ता है कि ( १ ) कामोन्मादको पश्चिमके डाक्टर 'एरोटो-मेनिया' कहते हैं, ( २ ) क्रोधोन्मादको 'होमिसाइडल-मेनिया', ( यदि 'साइडो-मेनिया' नाम रखते तो अच्छा होता ), ( ३ ) लोभोन्मादको 'क्लेप्टो-मेनिया', ( ४ ) मोहोन्माद, ( वा भयोन्माद, इसके लिये अभी कोई शब्द तजवीज नहीं हुआ है, 'फोबो-मेनिया' अच्छा होगा ), ( ५ )

---

* 'दि सायंस आफ दि इमोशन्स' तथा 'दि सायंस आफ सोशल आर्गेनिजेशन' की एक टिप्पणी ( फुटनोट ) में ।

मदोन्मादको 'मेगालो मेनिया', (६) मत्सरोन्माद, ( इसके लिये भी कोई शब्द ठीक नहीं हुआ है, 'जीलो-मेनिया' प्रायः अच्छा होगा)। अन्य सब प्रकार इन्हीं छः के अवान्तर भेद समझे जा सकते हैं। 'मेनि.', 'मेनयः', शब्द तीक्ष्ण चित्तविकार और उत्कट इच्छाके अर्थमें ऐतरेय ब्राह्मणमें आया है। पाश्चात्य उन्माद-शास्त्रियोंका विचार है कि प्रायः सभी उन्मादोंकी जड़में काम-विकार ही है। सर्वथा ठीक यह नहीं जान पड़ता। अति परिग्रहलोभ भी कितनोंका मूल-कारण हो सकता है। पर इसमें सन्देह नहीं कि अधिकांश उन्मादका हेतु काम-विकार है, चाहे कामकी अति मात्रा, चाहे काम-सम्बन्धी साध्वस, ईर्ष्या, असन्तोष, भय, क्रोध आदि।

संसारोद्रा कृपकेतनस्य जनना सर्वार्थसम्पत्करीं
ये मूढाः प्रविहाय यांति कुधियो मिथ्याफलान्वेषिणः।
ते कामेन निहत्य निर्दयतरं नग्नीकृताः मुण्डिताः
केचित्पंचशिखीकृताश्च जटिलाः कापालिकाश्चापरे॥ ( भर्तृहरि )

संसारसुखसर्वस्वे योषा-पुं रागसम्भवे।
खंडिता दुर्भगा याति विविधां वै विरक्तताम्॥

काम-प्रेम रागके विषयमें जिन स्त्री-पुरुषोंकी आकांक्षा खंडित हो जाती है, उनको तरह तरहके मानस विकार, शंका, ग्लानि, उद्वेग, असूया, निराशा, विराग, उन्मादकी हद तकके, होते हैं, और वेही बहुधा संसारसे खिन्न और क्रुद्ध होकर, राजस-तामस वैराग्यसे, 'वैरागी', सन्यासी, फ़क़ीर, विविध पंथोंके विविध-वेश-धारी, कोई सिर मुंडाये, कोई जटा रखाये, कोई भस्म लगाये, कोई कपाल खप्पर लिये 'अघोर'-पंथी, कोई अलख-पंथी, आदि बन जाते हैं। पौराणिक-रूपकमें, काम-क्रोध-अहंकारके देवता भव-हर-रुद्रके गण प्रमथ-भूत-यक्ष-रक्षः-पिशाच आदि उन्मत्त-प्राय प्राणी होते हैं। इस विषय पर, इधर तीस चालीस वर्षमें, जर्मन जातीय आचार्य, ब्रूअर, फ्राउड, तथा उनके शिष्य प्रशिष्य, जुंग, ऐडलर, आदिने, बहुत गवेषणा करके और बहुत ग्रन्थ लिखके, स्वप्नोंके वर्णनसे मनुष्यके मनके

भीतर दवे छिपे, निरुद्ध, अव्यक्ती-भूत, काम विकारोंकी 'हृदय-ग्रन्थियों', 'काम-जटाओं', का पता लगाने का, एक नया उपशास्त्र, 'सेक्स-ऐनालिसिस' के नामसे, खड़ा कर दिया है। भर्तृहरिके उक्त श्लोककी विस्तृत व्याख्या ही इस उप-शास्त्रको, एक दृष्टिसे, मान सकते हैं। यह उप-शास्त्र बहुत उपयोगी है। अभी इसके सिद्धान्त पश्चिममें स्थिर नहीं हो पाये हैं, वाद्-विवाद-ग्रस्त हैं। पर पूर्वीय वेदान्त-शास्त्र, योग-शास्त्र, साहित्य-शास्त्रकी सहायतासे यदि ये स्थिर कर लिये जायँ, तो काम-शास्त्रमें, सामान्य रीतिसे, इनकी मूल बातोंका समावेश करना लाभदायक होगा।

## कामशास्त्र।

जब मानव-जीवनके अर्धभाग, प्रवृत्ति मार्ग, का प्रधान पुरुषार्थ काम है, और उसके पानेकी राह ऐसी सुख-दुःख, आशा-भय, सम्पत्ति-आपत्ति, मानस-शारीर आधि-व्याधिसे पुष्पित-कंटकित है, तो फूलोंके विकासनके भी और काँटोंके निष्कासनके भी उपाय सीखना मनुष्यको परम आवश्यक है। इन दोनों उपायोंके सिखलानेवाले शास्त्रका ही नाम कामशास्त्र होना उचित है।

शास्ति यत्साधनोपायं पुरुषार्थस्य निर्मलम्।
तथैव बाधनाऽपायं तच्छास्त्रमिति कथ्यते॥

किसी पुरुषार्थ, धर्म, अर्थ, काम, या मोक्ष, के साधनके उत्तम निर्मल निर्दोष उपायोंका, तथा बाधनके अपायों, रोकने दूर करनेवाले प्रकारोंको, बतावे, सिखावे, शासन करे—यही शास्त्रकी शास्त्रता है। जो ऐसा करे वही ठीक-ठीक शास्त्र कहला सकता है।

इस लक्षणको ध्यानमें रखकर कामशास्त्रका सर्वाङ्गीण ग्रंथ तैयार किया जाय तो उसमें प्रायः ये अंग होने चाहिये।

१—ज्ञानांग, २—रसांग (इच्छा-भक्ति-स्थानीय), ३—कर्मांग।

१—ज्ञानांगमें—

(क) अध्यात्म-स्थान। ( १ ) पारमात्मिक, पारमार्थिक, दृष्टिसे, काम, रति-प्रीति, सौंदर्य, यौवन, और वीर्य के तात्त्विक स्वरूपका वर्णन—ये सब क्या हैं और क्यों हैं। ( इसके दिग्दर्शन मात्र का यत्किंचित् यत्न ऊपर किया गया है, और 'दि सायंस आफ़ पीस' तथा 'दि सायंस आफ़ इमोशन्स' में कुछ अधिक किया है )। अंग्रेजी शब्दोंमें इस अंगको 'दि फिलासोफ़ी, आर् मेटाफ़िज़िक्स, आफ् सेक्स' कहा जायगा। इसका संकलन प्रायः वेदान्त-शास्त्रके बलसे ही करना होगा। पाश्चात्य ज्ञानसे इसमें सहायता कम मिलेगी। ( २ ) जैवात्मिक, व्यावहारिक, दृष्टिसे, कामके आकार, प्रकार, विकार, आविष्कारोंका वर्णन। इसपर संस्कृतके साहित्य-शास्त्रमें, तथा पश्चिमके 'दि सैकालोजी ऐण्ड पैथालोजी आफ् सेक्स' के अब विशाल साहित्यमें, बहुत सामग्री है। अंग्रेजीमें इस अंशको 'दि सैकालोजी आफ् सेक्स' कहते हैं।

(ख) शारीर स्थान। (१) स्त्री-पुरुषके प्रजनन इंद्रियोंका, उनके सूक्ष्म अवयवोंका, एक-एकके विशेष-विशेष रसोंका, गर्भाधान और संतान-उत्पत्तिमें उपयोगोंका, वर्णन। ( २ ) तथा इनके रोगोंका, रोगोंके कारणोंका, रोगोंसे बचाये रखनेके उपायों, अर्थात्, नित्य-शौचके प्रकारों का। ( ३ ) इस सम्बन्धमें, ओषधि-वनस्पति-वृक्ष-गुच्छ-गुल्म-तृण प्रतान-वल्लीरूप, स्थावरोंके प्रजननके प्रकारोंका वर्णन, तथा जिनको ये हैं उनके व्यक्त प्रजनन-इंद्रियोंका वर्णन। प्रजननके तीन प्रकार मुख्य हैं। पहिला प्रकार सृष्टिका अलिंग-अमैथुन, कांडप्ररोही, है। कितने ही पौधे ऐसे हैं जिनकी एक टहनी काटकर जमीनमें गाड़ देनेसे जड़ पकड लेती है। तथा जलमें रहनेवाले कई चालके अणु कीट भी ऐसे होते हैं जो फूलकर फटते और दो टुकड़े हो जाते हैं, और प्रत्येक टुकड़ा स्वतंत्र कीटाणु हो जाता है और फिर फूलता है फटता है, परम्परया। दूसरा प्रकार सृष्टिका उभयलिंग-अंतर्मैथुन, बीजप्ररोही, है, जैसा अधिकांश ओषधि वृक्षादिकों का। इनके फूलोंके बीचमें जो सूत्र या ज़ीरे निकले रहते हैं, उनमेंसे कुछ पुरुष लिंग और कुछ

स्त्री-लिंग होते हैं। दोनोंके मुख-भागको सूक्ष्मेक्षिकासे देखनेसे भेद प्रत्यक्ष जान पड़ता है। पुरुष सूत्रोंके मुख परसे पराग झड़कर, अथवा विविध प्रकारके फनगों ( पतंगों ) मधुमक्खियों आदिके द्वारा, स्त्री-सूत्रोंकी नालीमें प्रविष्ट होकर बीज बनता है। पाशव और मानव पुरुष शरीरोंमें, अव्यक्त रूपसे, स्त्री चिन्ह, और स्त्री शरीरोंमें पुरुष चिन्ह, सभीको होते हैं, और उनके किसी अति प्राचीन युगांतरमें उभय-लिंगता, अर्धनारीश्वरता, का अनुमान प्रमाण कराते हैं। इन सब बातोंका संक्षेपसे, पर विशद रूपसे, वर्णन होना चाहिये। तीसरा प्रकार सृष्टिका भिन्न-लिंग-समैथुन है, जैसा इस युगमें अधिकांश कीट, पतंग, दंश, मक्षिका, सरीसृप, मत्स्य, पशु, पक्षियोंमें, और मानवोंमें है। इनके संयोगके और गर्भाधानके प्रकारोंका वर्णन होना चाहिये। इस विषयमें पाश्चात्य आचार्योंने भारी परिश्रमसे बड़ी गवेषणा की है, और बड़े रोचक और शिक्षक ज्ञान एकत्र किये हैं। किन्हीं-किन्ही प्राणि-जातियोंमें नारी, गर्भाधानके बाद, नरको मारडालती है और खाजाती है, किन्हीमें स्त्री-वीर्य पानी पर उतरा आता है तब नर उस पर पुरुष-वीर्य छिड़क देता है, किन्हीमें, यथा मधुमक्षिका और दीमकोंमें, एकही 'रानी' होती है, और वही गर्भ धारण करती और हजारों बच्चे देती है, जिनमें से दस-बीसही, विशेष प्रकारका पदार्थ खिलाकर, नर बनाये जाते हैं, बाकी नपुंसक और महापरिश्रमी, मधु आदिका सञ्चय करनेवाले, शहदका छाता और दीमककी बाँबी बनानेवाले, होते हैं। इत्यादि। यह बात याद रखनेकी है कि नर और वानरसे नीचे दर्जेके प्राणियोंमें मैथुन-काम, बँधे ऋतुओंमें, और गर्भाधान के अर्थ, ही होता है। तीसो दिन, बारहो महीने, रतिके अर्थ, नहीं होता, जैसा सौभाग्य दौर्भाग्यसे मानवोंमें होता है। पुराणोंमें शिक्षाप्रद रूपकसे कहा है कि क्यों और कैसे 'नित्यककामवराः स्त्रियः' और 'पुरुषाः' हो गये। 'नित्यकाम' होते हुए भी, स्त्रियोंको तो प्रत्यक्ष ही 'ऋतु' होते हैं, और सूक्ष्म 'सायंटिफिक', शास्त्रीय, गवेषणासे विदित हुआ है कि पुरुषोंको भी 'सैक्लिक-पीरियाडिसिटी', 'चक्रवत् आर्तवकाल' होता है।

यथा वसन्तोत्सव सभी देशोंमें मनाये जाते हैं, यद्यपि उनके प्रकार सात्त्विक-भाव वा राजस-भावसे भेदित होते हैं, कहीं अधिक ललित और आवृत वचनों, नृत्यों, और चेष्टाओंसे हँसी ठठोली की जाती है, कहीं अधिक अश्लील, अश्रील, अभद्र, अनावृत गीतों, आवाजों, और मुद्राओंसे। इन बातोंका वर्णन भी होना चाहिये। इस अंशका प्रायः पाश्चात्य ज्ञानके बलसे अधिकतर संकलन हो सकता है। अति प्राचीन अतीत युगोंमें, मानव-जातिमें भी अमैथुन और अंतर्मैथुन सृष्टि होती थी, इसका सूचन पुराणोंमें, तथा कुछ अधिक स्पष्ट वर्णन अंग्रेजीके 'दि सीक्रेट डाक्ट्रिन' नामक ग्रन्थमें मिलता है। इन सब अंशका अंग्रेजी नाम 'दि फिसियालोजी आफ़ सेक्स' है।

(ग) विवाहके प्रकारोंका वर्णन—मुख्यतः तीन। एक, सात्विक प्रकृतिके उचित। मनुस्मृतिके शब्दोंमें ब्राह्म-दैव-आर्ष-प्राजापत्य। इन सबका प्रधान और समान अंश यह है कि वृद्धोंकी सलाहके साथ-साथ वर-वधूकी भी परस्पर अनुकूलता हो। दूसरा, राजस-प्रकृतिके उचित, यथा गांधर्व, अर्थात् स्त्री-पुरुषका परस्पर स्वयम्वरण, और राक्षस, अर्थात् स्त्रीका बलात् अपहरण, और आसुर, अर्थात् स्त्रीके माता पिताको धन देकर मोल लेना। तीसरा, तामस, यथा पैशाच, अर्थात् सोती हुई या प्रमत्त (अनजान, अबोध, प्रमादवाली, वेफिक्र, खेलती, बालिका कन्या, या नशेसे गाफिल) स्त्री पर बलात्कार। पौराणिक रूपकमें उमा-महेश्वर या गौरी-शंकरका जोड़ा सात्त्विक, भव-पार्वतीका राजस, रुद्र कालीका तामस।

इन सद्विवाहों और असद् विवाहोंके गुण-दोष, सन्तति के ऊपर प्रभाव आदि, की, थोड़ेमें, किन्तु पर्याप्त, मनुस्मृति और महाभारतमें सूचना की है—

अनिन्दितैः स्त्रीविवाहैः अनिंद्या भवति प्रजा।
निंदितैर्निन्दिता नृणां तस्मान् निंद्यान् विवर्जयेत्॥
ब्राह्मादिषु विवाहेषु चतुर्ष्वेवानुपूर्वशः।
ब्रह्मवर्चस्विनः पुत्राः जायन्ते शिष्टसम्मताः॥

रूपसत्त्वगुणोपेताः धनवन्तो यशस्विनः ।
पर्याप्तभोगा धर्मिष्ठाः जायन्ति च शतायुषः ॥
इतरेष्ववशिष्टेषु नृशंसानृतवादिनः ।
जायते दुर्विवाहेषु ब्रह्म-धर्म द्विषः सुताः ॥ ( मनु )
अविज्ञातासु च स्त्रीषु क्लीबासु स्वैरिणीषु च ।
परभार्यासु कन्यासु नाचरेत् मैथुनं नरः ॥
कुलेषु पापरक्षांसि जायते वर्णसंकरात् ।
अपुमांसोऽङ्गहीनाश्च स्थूलजिह्वा विचेतसः ॥
एते चान्ये च जायंते यत्र राजा प्रमाद्यति ।
तस्माद् राज्ञा विशेषेण वर्तितव्य प्रजाहिते ॥ (म० भा०, शांति०, अ० ६०)

भगवान् मनुके, तथा भीष्मपितामहके, ये श्लोक कामशास्त्रके मस्तक पर सदा लिखे रहने चाहियें, और अध्येताको सबसे पहिले कंठ कर लेने चाहियें। तभी उसका इस शास्त्रका अध्ययन निर्दोष गुणमय होगा, अन्यथा विपरीत होगा। सात्त्विक विवाहोंसे, और स्त्री-पुरुषके संयोगके समय सात्त्विक भावोंके, प्रेममय भावोंके, आधिक्यसे, सात्त्विक सन्तति होगी, राजससे राजस, तामससे तामस। व्यभिचारसे, कन्यादूषणसे, घोर अप्राकृतिक पश्वादिके ऐसे संयोगसे, नपुंसक, अथवा हीनांग, स्थूलजीभवाले, बौरहे, 'राक्षस' रूपी, भयङ्कर आकृतिके, जीव पैदा होते हैं। राजा के ही प्रमादसे ऐसे व्यभिचार आदि पाप प्रजामें फैलते हैं, इस लिये राजाको सावधानीसे इन्हें रोकना चाहिये।

पौराणिक रूपकमें, 'कामस्य द्वे भार्ये', रतिश्च प्रीतिश्च', कामदेवकी दो पत्नी, रति और प्रीति। शरीर-प्रधान और अभिमान-प्रधान भाव रति है, चित्त-प्रधान और प्रेम-प्रधान भाव प्रीति है। प्रेमके पर्याय शब्द अनुराग, स्नेह, प्रियता, हार्द, भक्ति, दया आदि हैं। भक्ति शब्द केवल इष्टदेवके ही सम्बन्धमें प्रयोज्य नहीं है। 'भजमानं भजस्व मां', ऐसी उक्ति उत्तम नायक नायिकाके बीच, काव्योंमें मिलती है। तथा दयिता, यह विशेषण प्रिय

और सुकुमार भार्याका प्रसिद्ध है। उत्तम विवाह, उत्तम दाम्पत्य, वह है जिसमें पति-पत्नी, भर्त्ता-भार्या, (इन शब्दोंके यौगिक अर्थ विचारने और हृदयमें रखने योग्य हैं), एक दूसरेके लिये ऐसा कह सकें जैसा दशरथने कौसल्या के लिये कहा—

यदा यदा हि कौसल्या दासीवच्च सखीव च।
भार्यावद् भगिनीवच्च च मातृवच्चोपतिष्ठते ॥ (रामा०, अयो०, अ० १२)

या शकुन्तलाने दुष्यन्तसे—

सखायः प्रविविक्तेषु भवन्त्येताः प्रियंवदाः।
पितरो धर्मकार्येषु, भवन्त्यार्त्तस्य मातरः ॥ (म० भा०, आदि०, अ० ६८)

या अजने इन्दुमतीके लिये,

गृहिणी सचिवः सखी मिथः प्रियशिष्या ललिते कलाविधौ। (रघुवंश, अ० ८)

इन उत्तम सात्त्विक परिष्कृत भावोंको भूलकर, स्वार्थप्रधान और अभद्रप्राय शब्दों में उनका आभास लोग अक्सर कहते हैं, यथा—

कार्ये दासी, रतौ वेश्या, भोजने जननीसमा।
विपत्तौ बुद्धिदात्री च, सा भार्या सर्वदुर्लभा ॥

इसका प्रतिरूप और पूरक द्वितीयार्ध नहीं सुनने में आता। यदि यह भी कहा जाय तो आभासमें सद्-अंश अधिक हो जाय।

कार्ये दासो, रतौ जारो, पोषणे जनको यथा।
विपत्तौ रक्षिता चैव, स भर्त्ता सर्वदुर्लभः ॥

पुरुषकी प्रकृति होती है। इसलिये पुरुष और प्रकृति एकही हैं। तौभी दो के ऐसे जान पड़ते हैं। यही आदि-मायाका मूल है। इसी पारमार्थिक एकत्वमें द्वित्व होनेके कारण, उसका अनुकरण स्त्री-पुरुषात्मक द्वित्व में होता है।

स आत्मानं द्वेधाऽपातयत्, ततः पतिश्च पत्नीचाभवताम्। तस्माद् इदं अर्धबृगलमिव।
आपयतो वै तावन्योऽन्यस्य कामान्सर्वान्। (उप०)

एतावानेवपुरुषः यज्जायाऽऽत्मा प्रजेति ह।
विप्रा प्राहुस्तथा चैतद् यो भर्त्ता सा स्मृताङ्गना ॥ (मनु)

यह आदि-मिथुन, मूल-जोड़ी, एक दूसरे के लिये संसार-सर्वस्व हैं, इंद्रिय-गोचर-सर्वस्व हैं, एक दूसरे के सभी कामों इच्छाओंको पूरा करते हैं। इन्हींके अन्तर्गत, पति-पत्नी भाव, भर्ता-भार्या भाव, पिता-पुत्री भाव, माता पुत्र भाव, भ्राता-स्वसा भाव, सखा-सखी भाव, गुरु-शिष्य भाव, स्वामी-दासी और स्वामिनी-दास भाव, गृही-गृहिणी भाव, राजा-सचिव भाव, सभी उत्पन्न होते हैं, सभी इस आदि-द्वंद्व भावमें समाहृत हैं। ऐसे ही आदर्श मानव-दम्पतीके बीच भी इन सब उत्तम भावोंकी चरितार्थता होनी चाहिये। अनार्य, अभद्र, भदेस, अश्लील, अश्रील, पाशव-दम्पती के बीचमें जार-वेश्याके भाव भी हों। वे भी पुरुष-प्रकृतिके रजस्-तमस्के अधम-अंशके उद्गार हैं। मनमें अधिक रखनेकी बात यह है कि आर्यदम्पती को 'पति-पत्नी', 'स्त्री-पुरुष', भाव, जो शारीर-रति-प्रधान है, उनको प्रायः गौण रखना चाहिये, और अन्य सब भाव जो चित्त-प्रीति-प्रधान हैं, उनको मुख्य रखना चाहिये। तभी कौटुम्बिक सांसारिक गार्हस्थ्य जीवन कल्याणमय होगा, अन्यथा नहीं। रति-प्रीति, सक्ति-भक्ति, दोनों ही चाहियें, पर रति और सक्ति कम, प्रीति और भक्ति अधिक।

त्वं हि सर्वशरीर्यात्मा श्रीः शरीरेन्द्रियाश्रया।
नामरूपे भगवती प्रत्ययस्त्वमपाश्रय ॥ (भागवत, ६-१६-१३)

परमात्मा शिवः प्रोक्तः शिवा मायेति कथ्यते।
पुरुषः परमेशानः प्रकृतिः परमेश्वरी ॥

मन्ता स एव विश्वात्मा मन्तव्यं तु महेश्वरी।
आकाशः शंकरो देवः पृथिवी शंकरप्रिया ॥

समुद्रो भगवानीशो वेला शैलेन्द्रकन्यका।
वृक्षो वृषध्वजो देवो लता विश्वेश्वरप्रिया ॥

शब्दजालमशेषं तु धत्ते शर्वस्य वल्लभा।
अर्थस्य रूपमखिलं धत्ते मुग्धेन्दुशेखरः ॥

यस्य यस्य पदार्थस्य या या शक्तिरुदाहृता।
सा सा विश्वेश्वरी देवी स स सर्वो महेश्वरः ॥ (शिव०, वायु सं०, उ०, अ०५)

परमात्मा पति है, दृश्य जगत् पत्नी है। शरीरी, जीवात्मा, पति है, शरीर पत्नी है। मंता, ज्ञाता, ध्याता, पति है, मंतव्य, ध्येय, ज्ञेय पत्नी है। आकाश पति है, पृथ्वी पत्नी। समुद्र पति है, वेलातट पत्नी। वृक्ष पति है, लता पत्नी। अर्थ पति है, शब्द पत्नी। द्रव्य पति है, गुण पत्नी। पदार्थ पति है, शक्ति पत्नी है। ऐसे ऊँचे भाव शिष्ट आर्य दम्पती को सदा अपने मनमें धारण करना चाहिये।

पचास वर्ष हुए होंगे, युवावस्थामें, मैंने अपनी गृहिणीसे एक गीत सुना। बहुत आदर, बहुत भक्ति, बहुत नमस्कारसे अपने हृदयमें रख लिया। उसी आदर और भक्तिसे, नयी पुश्तके वधू-वरोंके सात्विक आनंदके लिये आज, वृद्धावस्थामें, उसको यहाँ लिखता हूँ। उक्त पौराणिक आर्ष श्लोकोंके ही भावोंका अनुवाद सीधी सादी बोलीमें है। यदि भावोंमें उतनी गुरुता गंभीरता नहीं है तो मिठास उनसे अधिक है।

तू होयो दियना हम होवें बाती। तूं होयो कागद हम होवें पाती॥
तू होयो जंगल हम होवें मोरा। तू होयो चंदा हमहु चकोरा॥
तू होयो पर्वत हम होवें गंगा। जनम जनम नहिं बिछुरैं संगा॥

पश्चिमके विद्यारसिक, विविध ज्ञानोंका संग्रह करनेवाले, स्वावलम्बी, नये शास्त्रों उपशास्त्रोंके प्रवर्त्तक, स्फुरद्बुद्धिमान्, गवेषकोंने, जैसा अन्य विषयोंमें वैसा इसमें भी, पृथ्वीतलके सभी देशों, और सभ्य, असभ्य, और अर्धसभ्य जातियों, की विवाह-प्रथाओंकी खोज करके, बड़े बड़े ग्रन्थोंमें उनका वर्णन विस्तारसे किया है। कहीं एक जातिकी सब स्त्रियों-का दूसरी जातिके सब पुरुषोंसे विवाह, अर्थात् स्वच्छंद मैथुन, जातिके भीतरके स्त्री-पुरुषोंका परस्पर नहीं, (अंग्रेजीमें इसको 'एक्सो-गेमस' प्रकार कहते हैं)। कहीं एक जातिके भीतर की सब स्त्रियोंका उसीके सब पुरुषोंसे अनिरुद्ध संयोग, किन्तु दूसरी जाति वालोंसे नहीं, ('एण्डो-गेमस')। कहीं एक पुरुषका बहुत स्त्रियोंसे, ('पाली-जेनस')। कहीं एक स्त्री का

बहुत पुरुषोंसे, ('पाली-ऐण्ड्रस')। कहीं अन्य स्त्रियों पुरुषोंके साथ प्रसंगका अनुभव कर चुकनेके बाद ही विवाह, ('एक्सपीरियेन्स्ड')। कहीं विवाह करनेके बाद स्वच्छंदता। कहीं गर्भ रह जानेके बाद गर्भाधायक पुरुष और गर्भिणी स्त्री का विवाह। कहीं आज़माइशी विवाह, अर्थात् कुछ काल तक सहवासके बाद, यदि मन मिला तो, पक्का व्याह, नहीं तो पार्थक्य, ('ट्रायल' या 'एक्सपेरिमेंटल मैरेज')। इत्यादि। भारतवर्षकी हज़ारों जातियोंमें खोज करनेसे, स्यात्, सभी नहीं तो बहुतेरे प्रकार मिल जायंगे। यथा शिमलाके पास एक स्थानमें प्रतिवर्ष मेला लगता है, वहाँ एक पहाड़ी जातिके जो पति-पत्नी परस्पर असन्तुष्ट होते हैं, वे आपसमें पति-पत्नियोंका विनिमय, बदलौवल, कर लेते हैं। इत्यादि।

मनुस्मृतिमें पुनर्भू, सहोढ, नियोग, आदि शब्दोंसे ऐसे प्रकारोंकी सूचना होती है। महाभारत, आदि पर्व, अ० १२८, में अधिक स्पष्ट लिखा है।

अनावृताः किल पुरा स्त्रिय आसन् वरानने।
कामचारविहारिण्यः स्वतन्त्राश्चारुहासिनि॥
तासां व्युच्चरमाणानां कौमारात् सुभगे पतीन्।
नाऽधर्मोऽभूद् वरारोहे स हि धर्मः पुराऽभवत्॥
तमद्यापि विधीयते तिर्यग्योनिगताः प्रजाः।
उत्तरेषु च रम्भोरु कुरुष्वद्यापि पूज्यते॥
अस्मिंस्तु लोके न चिरान्मर्यादेयं शुचिस्मिते।
उद्दालकस्य पुत्रेण स्थापिता श्वेतकेतुना॥

अर्थात्, प्राचीन कालमें स्त्रियाँ अनावृत कामचारविहारिणी स्वतंत्र होती थीं, जैसे तिर्यग्योनि की, तथा जैसे उत्तरकुरु जातिके मनुष्योंमें अबतक। यही उस कालमें धर्म माना जाता था। बहुत काल नहीं बीता है जब से यह एकपतिव्रत विवाह की मर्यादा उद्दालक ऋषि के पुत्र श्वेतकेतु ऋषि ने स्थापना की, जब उन्होंने देखा कि उनकी माता को एक

दूसरे ऋषि, अपने लिये पुत्र उत्पादन करनेके लिये, लेकर जाने लगे। इत्यादि। आजकाल, पश्चिममें, 'स्वच्छंदचार', 'फ़्री-लव्', 'कम्पानियोनेट मैरेज', की प्रथा जोर कर रही है, और इस विषय पर ग्रंथ बहुत लिखे जा रहे हैं, तथा अखबारोंमें बहस होती रहती है।

सर्वांग कामशास्त्रमें इन सब प्रकारोंकी, थोड़ेमें, चर्चा, तथा प्रत्येकके गुण-दोषका दिग्दर्शन होना चाहिये। *

निष्कर्ष यही निकलता है कि, लाखों वर्षकी आयुमें, मानवजाति ने स्त्री-पुरुष-संगके सब प्रकार आज़मा डाले, पर अंतमें सबसे उत्तम सात्त्विक प्रकार, अधिकतर सुख और अल्पतर दुःखका, यही है कि ब्रह्मचर्यमें अविप्लुत अदूषित युवा, और वैसी ही अविप्लुत अदूषित युवती कन्या, का विवाह, उनकी समान-व्यसन-शीलताका यथाशक्य निश्चय, वृद्धोंके परामर्शसे, तथा परस्पर युवा-युवतीके रुचि और प्रेमसे, निश्चय करके, किया जाय, और तब सारी जिन्दगी एक दूसरे के साथ वफ़ादारी, प्रेमव्रत, अव्यभिचार, से निर्वाह किया जाय।

अन्योन्यस्याव्यभीचारो भवेदामरणांतिकः।
एष धर्मः समासेन ज्ञेयः स्त्रीपुंसयोः परः॥
तथा नित्यं यतेयातां स्त्रीपुंसौ तु कृतक्रियौ।
यथा नाभिचरेतां तौ वियुक्ताविंतरेतरम्॥

( घ ) विवाह सुखमय कैसे हो, इसके साधनोंका वर्णन। कामशास्त्रका ठीक नाम तो स्यात् 'सांसारिक-सुखशास्त्र', या 'दाम्पत्यशास्त्र', अथवा 'गार्हस्थ्य-शास्त्र' होना चाहिये। इस दृष्टिसे, इस शास्त्रके ज्ञानांगमें, स्त्री और पुरुषके आदर्श शरीरोंका वर्णन, चित्रोंके साथ, होना चाहिये।

---

* ऊपर एक टिप्पणीमें कहा गया है कि वेस्टरमार्क का ग्रंथ इस विषयपर आकर हैं। जज लिंड्से की 'दि रिवोल्ट आफ़ माडर्न यूथ' और 'कम्पानियोनेट मैरेज' नामक पुस्तकोंमें पश्चिम देशोंकी वर्त्तमान कामिक और अति कामुक अवस्था का थोड़ेमें बहुत पूरा वर्णन, तथा गुण-दोष दर्शन (पर कम संतोषकारी), किया है।

अर्थस्य मूलं निकृतिः क्षमा च, कामस्य रूपं च वयो वपुश्च।
धर्मस्य यागादि दया दमश्च, मोक्षस्य चैवोपरमः क्रियाभ्यः॥

कामका मूल यौवन, रूप-सम्पत्ति, और दृढ़ शरीर है।

एका भार्या, सुन्दरी वा दरी वा। ( भर्तृहरि )
कन्या वरयते रूपं माता वित्तं पिता श्रुतं।
बांधवाः कुलमिच्छन्ति मिष्टान्नमितरे जनाः॥
अव्यंगांगां सौम्यनाम्नीं हंसवारणगामिनीम्।
तनुलोमकेशदशनां मृद्वंगीमुद्वहेत् स्त्रियम्॥ ( मनु )

रूप—कामका उद्बोधक, यौवनकी प्राप्तिके बाद, सबसे पहिले सुन्दर रूप है। प्रायः अनार्ष अर्वाचीन संस्कृत-साहित्यमें, तथा हिंदी-साहित्यमें, स्त्रीका ही नख-सिख-वर्णन देख पड़ता है, वह भी अति-रंजित, यहाँ तक कि मिथ्या और भदेस। पुरुष-शरीरकी शोभाका वर्णन बहुत कम मिलता है। इसका फल यह हुआ है कि, पुरुषके मुख और अन्य अङ्गके सुन्दर होनेकी कोई जरूरत नहीं, पुरुष भोक्ता, और स्त्री भोग्य है, भोग्यही को सरस होना चाहिये—ऐसा भाव फैल रहा है। फलतः सुन्दर पुरुष-मुख कम देख पड़ते हैं, तथा, क्रिया-प्रति-क्रियाके नियमसे, जब पिता सुन्दर न होंगे तो केवल माताके सुन्दर भी होनेसे कन्या सर्वथा सुन्दर नहीं हो सकती, इसलिए स्त्रियोंका सौंदर्य भी विरल हो रहा है, और समस्त जाति रूपहीन होती जाती है। पश्चिमीय देशोंमें कभी कभी 'स्कल्पटर', प्रतिमाकार, रूपकार, मूर्ति-उत्किरक, तथा 'पेन्टर', चित्रकार, लोगोंमें बहुत रोचक बहस उठती रहती है, इस प्रश्न पर कि स्त्री-रूप निसर्गतः अधिक सुन्दर और स्थायी है कि पुरुष रूप। सिद्धांत यह है कि पुरुष को स्त्री-रूप और स्त्री को पुरुष-रूप अधिक सुन्दर प्रकृत्या जान पड़ता है। इसका आध्यात्मिक कारण खोजना हो तो, काम के पारमार्थिक अध्यात्मतत्त्वसे सम्बद्ध, स्त्रीत्व और पुरुषत्व का आध्यात्मिक तत्त्व जानना होगा।

पुरुष भोक्ता और स्त्री भोग्य—यह भाव असभ्य, अनार्य, असत्य है।

आर्ष ग्रन्थोंमें यह नहीं देख पड़ता। यदि सीताकी शोभाका वर्णन है तो रामकी शोभाका उससे अधिक है। कृष्णके रूपकी महिमा तो पुराण-इतिहासमें बहुत ही प्रसिद्ध है, 'त्रिभुवनकमनं तमालवर्णं', 'निःशेषबन्धुकलासुन्दरसन्निधानं', 'नेत्रोत्सवं विदधतं नगराङ्गनानां', जिसको स्त्री-पुरुष आँख फैला-फैलाकर देखें, जिसके देखनेसे आँख थकें नहीं। पुराणोंमें कथा है, स्वर्गमें बहस चली, सबसे सुन्दर कौन है। उर्वशी, मेनका, रम्भा आदि अप्सराओंकी पंचायत बनाकर, नारद ऋषि को मध्यस्थ, प्राड्विवाक्, सरपंच, नियत कर, सब लोकोंमें घूमकर निर्णय करनेको इन्द्रने नियुक्त किया। राजा पुरूरवाको, स्नानके समय, अनावृतांग, देखकर, पंचायतने निश्चय किया कि येही सबसे सुन्दर हैं। फिर उर्वशी उनपर, और वे उर्वशी पर, इतने मुग्ध हुए कि विवाह हुआ और चंद्रवंश बढ़ा। स्नानके समय जाँच इसलिये की गई कि स्वाभाविक लावण्यपर, स्वेद आदि धुलकर, और भी 'आब', 'पानी' की चमक, आ जाती है। यह हुई पौराणिक कथा। ऐतिहासिक महाप्रतापी सिकन्दर को भी, स्नानके समय, उसके योद्धा देखने को जमा हो जाया करते थे। उसका शरीर ऐसाही सुन्दर और बलवान् था। उसकी शोभा पर भी, और युद्धनेतृत्व-कौशल पर भी, मुग्ध होकर योद्धा उसके लिये अपने प्राणका बलिदान किया करते और उसकी विजयश्री को नित्य बढ़ाते रहते थे। अंतमें पंजाब देशके राजा पौरवसे युद्ध करके, सिकन्दरकी और उसके रणोद्भट भटोंकी युद्ध-श्रद्धा क्षीण हुई। कामसूत्र-अर्थशास्त्र-पंचतंत्रादि ग्रन्थ-रत्नोंके कर्त्ता वात्स्यायन-चाणक्य महामंत्रीके बुद्धिबलसे समुन्नद्ध चंद्रगुप्तकी साम्राज्य-शक्ति की कीर्त्ति सुनकर, वे और भी हिम्मत हारे, और अपने देशकी ओर वापस चले। राजा पौरव की शरीर-सम्पत्ति सिकन्दरसे भी किन्हीं अंशोंमें बढ़ी चढ़ी थी, ऐसा स्वयं ग्रीस देशके तत्कालीन इतिहासलेखकोंके ग्रन्थोंसे विदित होता है। सात फुटसे अधिक ऊँचे थे, हाथी पर सवार, बिना महामात्र ( महावत ) के, स्वयं उसको चलाते दौड़ाते हुए ( जैसे महा-

भारतमें राजा भगदत्त ), युद्ध करते थे। ग्रीक लेखक कहता है कि पौरव, हाथी पर सवार नहीं, बल्कि घोड़े पर सवार जान पडते थे। गजराज और नरराज के शरीरों की ऊँचाई की निष्पत्ति, ( अनुपात, 'निस्बत' ), से भी, और राजाके हस्ति-संचालन-कौशल से भी, ऐसा जान पड़ता था मानो अश्व पर अश्वारोही आरूढ़ है। पंजाब प्रांत अब भी शरीर-सम्पत्ति की खान है। खेद है कि महाभारत-ग्रंथके बाद, सच्चे, सविस्तर, बहु-विषयसग्राहक, बहुश्रुततासम्पादक, सर्वशास्त्रसार, सर्वकाव्यरसाधार, नवीन नवीन इतिवृत्तोंसे पूर्ण, अतः अधिकाधिक मनोहर और ओजस्वी, इतिहासोंके लिखनेका स्रोत ही इस अभागे देशसे बंद हो गया। कामशास्त्रका इतिहाससे घनिष्ठ सम्बन्ध है, यह ऊपर सूचना की जा चुकी है। प्रायः सभी असाधारण ऐतिहासिक घटनाओंके करनेवाले अलौकिक, अतिविशिष्ट, धर्मावतारों और अधर्मावतारों, की उत्पत्तिमें कोई विशेष आविष्कार काम-विकारका भी लगा रहता है। यह पुराणोंमें बहुधा सूचित किया है। आधुनिक पाश्चात्य पौरस्त्य लेखक अक्सर इसकी चर्चा बचा जाते हैं, पर इससे कार्य-कारण-संबंध-ज्ञानमें, अध्येताके, त्रुटि रह जाती है। अस्तु। अच्छे अर्वाचीन कवियोंने भी कभी-कभी पुरुष-नायकोंका भी कुछ वर्णन कर दिया है। यथा रघुका कालिदासने—

युवा युगव्यायतबाहुरंसल. कपाटवक्षाः परिणद्धकंधर. ।
वपु प्रकर्षाद् अजयद् गुरु रघुस्तथापि नीचैर्विनयाद् अदृश्यत ॥

तथा श्रीहर्षने, नल का, दूसरे प्रकारसे ।

अधारि पद्मेषु तदङ्घ्रिणा घृणा क तच्छयच्छायलवोऽपि पल्लवे ।
तदास्यदास्येऽपि गतोऽधिकारिता न शारद. पार्वणशर्वरीश्वर. ॥

एक अन्य नाटककारने बहुत ललित शब्दोंमें, राम और सीताके परस्पर भाव, एक दूसरेके सौन्दर्यके विषयमें, विवाहसे पहिलेके, कहे हैं—

यौवनोद्गमनितातशङ्किता शीलशौर्यबलकातिलोभिता ।
संकुचन्ति विकसन्ति राघवे जानकीनयननीरजश्रिय· ॥

उत्तरङ्गय तरङ्गलोचने लोचने कमलगर्वमोचने ।
अस्तु सुन्दरि कलिन्दनन्दिनावाचिडम्बरगभीरमम्बरम् ॥

तथा मृच्छकटिक नाटकके नायकका वर्णन है ।

घोणोन्नत मुखम् अपाङ्गविलासिनेत्र नैतदु विभाजनम् अकारणदूषणाना ।
नागेषु गोषु तुरगेषु तथा नरेषु नैवाऽकृतिः सुसदृश विजहाति वृत्तम् ॥

तुलसीदासजीने भी हिन्दी-साहित्यमें प्रायः आर्ष भावोंका प्रदर्शन किया है ।

आदर्श पुरुष और आदर्श स्त्रीके, बालक-बालिका, कुमार-कुमारी, युवा-युवती, प्रौढ़-प्रौढा, वृद्ध-वृद्धा, अवस्थाओंके चित्र घर-घरमें रहने चाहियें, जिनको देखते-देखते विवाहित दम्पतियोंके मनमें वे रूप ऐसे बस जायँ कि उनकी सन्तान वैसीही होने लगें । राम और सीता, कृष्ण और रुक्मिणी, बलराम और रेवती, वसिष्ठ और अरुंधती, नल और दमयन्ती, सत्यवान् और सावित्री, बुद्ध और यशोधराकी, बाल्यादि सब अवस्थाओंकी तस्वीरों या प्रतिमाओंकी घर-घरमें पूजा बड़ी उपकारक हो यदि ये तस्वीर और प्रतिमा सचमुच सुन्दर हों। मूर्तिपूजा की चरितार्थता, सफलता, युक्तिमत्ता, उपादेयता, तभी है जब इष्टदेव की मूर्त्ति और भाव सुन्दर और सात्विक हों, और, 'यो यच्छ्रद्धः स एव सः' के नियमसे, उपासक और उसकी संतानके देह और चित्त भी ध्यान और भक्ति के बलसे, वैसे ही सुन्दर और सात्विक हो जायँ । खेद है कि मूर्त्तियाँ प्रायः सुन्दरके स्थान पर भद्दी रहती हैं । ग्रीस देशमें, दो सहस्र वर्ष पहिले, सौंदर्यकी उपासना बहुत हुई, और उस समय वहाँ स्त्री-पुरुष बहुत सुन्दर होते थे । उस समयकी जो बची-खुची सङ्गमर्मरकी प्रतिमा खंडहलोंमें दबी-दबाई मिली हैं, उनको और उनके फोटो-चित्रों या प्रतिकृतियोंको देखते आँख नहीं थकती ।

वपुः—वपुष्मत्ता, शरीर-सम्पत्ति, अर्थात् बल और दृढ़ता, भी काम-सुखके लिये आवश्यक है । केवल सुन्दर-रूप पर्याप्त नहीं । इसलिये कामशास्त्रमें उपयुक्त आहार तथा व्यायाम की भी चर्चा होनी चाहिये ।

वयस्—तीसरे, उपयुक्त वयस् भी कामोपभोग का आवश्यक अंग है। इस सम्बंधमें, किस वयस्में विवाह होना चाहिये, इसका भी विचार कामशास्त्रमें होना उचित है।

मुक्ताफलस्य छायायास्तरलत्वमिवान्तरा। दृश्यते यद्युवांगेषु तल् लावण्यम् इहोच्यते॥

मोतीके 'आब', पानी, के ऐसी, लवण, नमक, के ढले के ऐसी, तरल चमक जो युवा अंगों पर देख पड़ती है, उसको लावण्य, नमकीनी, सलोनापन, कहते हैं। यह पूर्वोक्त शुक्रकला का फल है। लावण्य और तारुण्यका साथ है। आयुर्वेद, सुश्रुत आदि, में,

पूर्णषोडशवर्षा स्त्री पूर्णविंशेन संगता।

इत्यादि से, बीस और सोलह वर्षका वयस्, पुरुष और स्त्रीके विवाहके लिये, उचित है, ऐसी सूचनाकी है। इससे कम तो किसी प्रकार होना ही नहीं चाहिये। इतने वर्ष तक अविप्लुत ब्रह्मचर्य से रहनेसे शरीरमें लावण्य तारुण्यकी यथा-कथंचित् कांतिकी दीप्ति आ जाती है। पुराणोंमें, स्वर्ग और नन्दनवनके आदर्शोंके वर्णनमें ऐसा रूपक बनाया है कि स्वर्गवासी पुरुषों और स्त्रियोंका, पचीस और सोलह वर्षका, स्थिर-यौवन रहता है। मनुस्मृतिकी प्रचलित लिखी छपी प्रतियोंमें पाठ यों देख पड़ता है—

त्रिंशद्वर्षोद्वहेत्कन्यां हृद्यां द्वादशवार्षिकीं। त्र्यष्टवर्षोऽष्टवर्षां वा धर्मे सीदति सत्वरः॥

अर्थात् तीस वर्षका पुरुष बारह वर्षकी कन्यासे, अथवा, यदि ब्रह्मचर्य धर्मके अवसादके भयसे त्वरा हो तो, चौबीस वर्षका पुरुष आठ वर्षकी स्त्रीसे विवाह करे। निश्चयेन यह पाठ भ्रष्ट है। पुरुषकी अवधियाँ तो विज्ञान-सम्मत हैं, पर स्त्रीकी स्पष्टही विज्ञान-विरुद्ध हैं। बारह वर्षकी अनभिव्यक्तांग बालिकासे तीस वर्षके प्रौढ पुरुषका, अथवा आठ वर्षकी अबोध-बच्चीसे चौबीस वर्षके तरुणका, संयोग तो घोर बाल-हत्या और महापातक है। मैं एक ऐसे कुटुम्बका हाल स्वयं जानता हूँ जहाँ, कोई पचीस वर्ष हुए होंगे, एक हृष्ट पुष्ट व्यायामशील (और प्रायः सदाचारी भी) बीस वर्षके युवाका दूसरा विवाह, पहिली पत्नीके किसी रोगसे मर जाने पर, एक

ठीक आठ वर्षकी बच्चीसे कर दिया गया। उस अनजान बच्चीको, प्रसंगमें ही अत्यंत पीडा होकर, गर्भ भी रह गया। गर्भकी वृद्धिसे अति व्याकुल, वह बच्ची अपने साथ खेलनेवाली बालिकाओंसे कहती फिरती थी, 'अभी हमें ऐसा नहीं होना चाहिये था', 'अभी हमें ऐसा नहीं होना चाहिये था'। सातवें मास असमय प्रसव वेदना उठी। भयंकर यातनाके साथ मृत बालक हुआ। उसको वह बालिका अपनी स्तनहीन दुग्धहीन छाती पर दोनों हाथोंसे चपकाकर, परलोकको चली गई, परमेश्वरसे पूछनेको, 'आपने ऐसा क्यों किया', 'आपने ऐसा क्यों किया', 'मनुष्योंकी ऐसी तामस बुद्धि क्यों बनाई'।

अवश्य ही मनुके श्लोकका पाठ भ्रष्ट हो गया है। स्यात् कारण यह होगा कि विदेशियोंके आक्रमणोंसे, अथवा स्वदेशी राजोंके ही परस्पर कलह, युद्ध, लूट पाटसे, और उनकी और उनके सैनिकों की

पुरीं अवस्कन्द, लुनीहि नन्दनं, मुपाण रत्नानि, हर ऽमराङ्गनाः, ( माघ )

की पाशव नीतिसे, भीत होकर, शास्त्री लोगोंने, कन्याओंकी रक्षाके लिये ही उनकी ब्याहकी उमर कम कर दी, कि विवाहित हो जानेसे स्यात कम हरी लूट जायँ। फिर सामान्य जनता कि साम्यबुद्धिने पुरुषोंकी भी ब्याहकी उमर तदनुसार घटा दी, यद्यपि शास्त्रियोंको तीस और बारह, तथा चौबीस और आठ, की असमंजसता नहीं सूझी। प्रबलतम प्रमाण प्रत्यक्ष है। सब अन्य प्रमाण उस पर प्रतिष्ठित हैं, वही उन सबकी नीवी, नींव, प्रतिष्ठा है। आयुर्वेद-शास्त्र उस प्रत्यक्ष प्रमाणसे सिद्ध है। ऐसे आयुर्वेद शास्त्रसे विरुद्ध, मानव-धर्म-शास्त्र कभी नहीं हो सकता, अन्यथा अशास्त्र हो जायगा। आयुर्वेद-सम्मत शुद्ध पाठ, मनुस्मृतिके उक्त श्लोकका, निश्चयेन यही हो सकता है,

त्रिंशद्वर्षोद्वहेत् कन्यां हृद्यां द्वि-दश-वार्षिकीम्। त्र्यष्टवर्षोऽष्टवर्षां वा, धर्मे सीदति सत्वरः॥

अर्थात् तीस वर्षका पुरुष, हृदय-ग्राहिणी, हृदयको प्रिय, बीस वर्षकी

स्त्रीसे, अथवा चौबीस वर्षका अष्टि अर्थात् सोलह वर्षकी स्त्रीसे, विवाह करे। इस विषयका पाश्चात्य विज्ञान भी अब प्रायः इन्हीं अंकोंको उचित मानने लगा है। इन अंकोंके गुण स्पष्ट हैं। शरीर और बुद्धि दोनों पुष्ट परिपक्व हो जायँगे। मनुके कहे हुए, मध्यम श्रेणीके, अर्थात् अठारह वर्षके, ब्रह्मचर्य और उपयुक्त विद्याग्रहणका कुमार सम्पादन करलेगा। तथा कुमारी भी भविष्यमें अपने कर्त्तव्यके साधक और उचित, गृह-कार्यसम्बन्धी ज्ञान, कला, विद्या, आदि का सचय कर लेगी। एक दूसरे को देखकर समान-शील-व्यसनता और परस्पर रुचिका भी दोनों यथासंभव निश्चय कर ले सकेंगे।

एक बात इस स्थानपर याद रखने की है, जिसकी सूचना पूर्वोक्त इस कथनसे हो चुकी है कि ब्रह्मचर्यसे शरीरमें प्राणसंचय और बलसंचय होता है। देखा जाता है कि जिस उमरमें प्राणी वीर्य-विसर्जन और संतानन आरंभ करते हैं उसकी चौगुनी उनकी आयु होती है। कुत्ते बिल्ली दूसरे वर्ष बच्चे देने लगते हैं, सात आठ दस वर्षमें मरजाते हैं। गाय बैल तीसरे चौथे वर्षमें, और बारह चौदह सोलह तक जीते हैं। घोड़े पांचवे वर्ष और बीस वर्ष। सिंह व्याघ्र आदि दस बारहवर्ष और चालीस पचास वर्ष, हाथी 'साठा तब पाठा', और दो सौ ढाई सौ वर्ष तक जीता है। मनुष्य की वेदोक्त आयु, साधारण रीतिसे, 'शतायुर्वै पुरुषः' है। पचीस वर्ष शुद्ध ब्रह्मचर्य निबहे तो यह प्रायः सधे। अक्सर लोग कहा करते हैं कि निभना कठिन है। तो फिर जीना भी कठिन है। और, निभना कठिन नहीं है। यदि सारे समाजमें सच्चा ज्ञान, सच्चे भाव, ब्रह्मचर्यके आदरकी बुद्धि, कुमारों कुमारियों की आचारभ्रंश से रक्षा करने की बुद्धि, एक वेर चारो ओर फैल जाय, तो यह बात नितांत सहज हो जाय।

उत्तम-संतान—सन्तान विवाहके सुखका एक और बड़ा और आवश्यक साधन है, जो पति और पत्नीके प्रेमको परस्पर दृढ़ करता है—उत्तम सन्तान।

अर्थागमो नित्यम्, अरोगिता च, प्रिया च भार्या, प्रियवादिनी च।

वश्यश्च पुत्रो,ऽर्थकरी च विद्या, षड् भागधेयस्य सुखानि राजन्॥ (म०भा०नि०)

रथाङ्गनाम्नोरिव भावबन्धनं बभूव यत्प्रेम परस्पराश्रयम् ।
विभक्तमप्येकसुतेन तत्तयो. परस्परस्योपरि पर्यचीयत ॥
तमङ्कमारोप्य शरीरयोगजै सुखैर्निषिञ्चन्तमिवामृत त्वचि ।
उपान्तसम्मीलितलोचनो नृप चिरात्सुतस्पर्शरसज्ञता ययौ ॥ ( रघु० )
अपि बालाङ्गनासङ्गाद्, अपि साधो सुधारसात् ।
राज्यादपि सुखायैव पुत्रस्नेहो महामते ॥ ( योगवासिष्ठ, २प्र० अ० ८ )

शरीर नीरोग हो, अन्न वस्त्र की कमी न हो, भार्या प्रिया भी हो, और प्रीति करनेवाली मीठा बोलनेवाली भी हो ( अर्थात् दो तरफा प्रीति हो, यह नहीं कि भर्त्ता तो भार्या पर लट्टू हो और भार्या तो मुंह फेरे रहे ), सन्तान अनुकूल मनोहर गुणवान् हो, तथा इहलोक परलोक दोनोंको साधने वाली विद्या हो—यह छः बातें सौभाग्य से मिलती है। कुछ लोग इस धोखेमें पड़े है कि सन्तान होनेसे पति पत्नीका परस्पर प्रेम कम होजायगा। संतानके ऊपर चला जायगा। ऐसा नहीं है, प्रत्युत और दृढ़ हो जाता है। बच्चा एक छोटे हाथसे माता की अंगुली और दूसरेसे पिता की अंगुली पकड़कर गठजोड़ा ताज़ा कर देता है। उसका स्नेह रेशमी डोरीका काम करता है, दोनोंको एक दूसरेसे बांध देता है। रस्सी दो पदार्थोंमें आधी आधी बंटी हुई भी दोनोंको एक दूसरेसे और कस देती है। दिलीपने अपने बालक रघु को गोदमें लिया. उनके स्पर्शसे मानों सारे शरीरमें अमृत भीन गया। दशरथसे रामको, यज्ञमें विघ्न करनेवाले राक्षसोंके निवारणके लिये, विश्वामित्र मांगने आये। दशरथ देना नहीं चाहते थे। कहा कि नवविवाहिता अतिप्रिया अतिसुन्दर अंगवाली ˙गनाके स्पर्शसे भी अधिक सुख देनेवाला, सुधा अमृतके स्वादसे भी अति मीठा, राज्य और ऐश्वर्यके सब भोग विलासों से अधिक प्यारा, अपत्यका स्नेहमय स्पर्श होता है, कुमार को कैसे जोखिममें डालूँ।

इस प्रस्तुत विषयसे अतिप्रसक्त दो अवान्तर विषयोंका उल्लेख यहां आवश्यक है। सन्तान–उत्कर्ष, और सन्तान–निरोध।

सन्तानोत्कर्ष—पश्चिमके वैज्ञानिक शास्त्रियोंने, इधर पचास साठ वर्षसे, क्रमिक सृष्टि-विकास-वाद ('इवोल्युशन') के विकासके साथ साथ, इस विषयपर, कि अपत्य सुरूप, शक्तिशाली, वपुष्मान्, कैसे हों, और समाजमें सौंदर्य कैसे फैले, बहुत विचार किया है, और ग्रंथ लिखे हैं। एक नया उपशास्त्र बन रहा है, जिसका नाम 'यूजेनिक्स' रक्खा गया है। पर इन विद्वान् शास्त्रियोंका ध्यान प्रायः शारीर गुणों की ही ओर रहा है।

पशुओंमें चुन चुन कर, उत्तम रूपवान् वृषभ और रूपवती तथा बहुदुग्धवती गायके, उत्तम रूप बल वेगवाले अश्व-अश्विनीके, एवं श्वा-शुनीके, कुक्कुट-कुक्कुटीके, तथा अन्य पालतू पशुओंके, जोड़ोंका संयोग करनेसे संतति अधिकाधिक उत्कृष्ट होती है, यह उन्होंने प्रत्यक्ष सिद्ध कर लिया है। ऐसी युक्तियोंसे, उन्होंने, घोड़ों, कुत्तों, कुक्कुटों, बकरियों, की, विशेष विशेष कार्यके लिये विशेष उपयुक्त, उपजातियांभी तयार कर ली हैं। यथा घुड़दौड़ी घोड़े, शिकारी घोड़े, भारी छकड़े खींचनेवाले घोड़े, सवारी गाढ़ी खींचनेवाले घोड़े, आदि ( जिनका उपयोग अब मोटरोंके कारण कम होता जाता है ), तथा शिकारी कुत्ते, चौकीदारी कुत्ते, चूहा पकड़नेवाले कुत्ते, बर्फानमें यात्रियोंको बचानेवाले कुत्ते, खिलौने कुत्ते, आदि। ऐसेही फूलों, फलों, गोंहूं, चावल, आदि धान्यों, में, चुने हुए पुमान्-केशरसे पराग लेकर, चुनी हुई स्त्री केसरके भीतर डालनेसे, बहुत उत्कर्ष किया गया है, रंग, गंध, स्वाद, परिमाण बढ़ाया गया है, तथा नयी नयी किस्मैं, उपजातियां, तयार की गयी हैं। यह सब प्रत्यक्ष सिद्ध होते देखकर, इन वैज्ञानिकों की धारणा यह होती रही है कि सुन्दर बलवान् स्त्री शरीर और पुरुष शरीर एकत्र करनेसे संतति सुन्दर होनी चाहिये। नय ('थियरी') तो यह ठीक है, पर इसके चार ('प्रैक्टिस') में कठिनाई है। पहिली बात यह है कि, मानवयोनिमें पहुंचकर, जीवमें अंतःकरण, मनो-बुद्धि-अहंकारात्मक चित्त, अहंता ममता, स्व-च्छंदता, अपनी अपनी अलग राह चलने और मनमाना करने की इच्छा, एक ओर, और, दूसरी ओर, लोक-संग्रह-युक्त

'समाज' ( समं अजन्ति जनाः यस्मिन् ) में दूसरोंके साथ रहने और चलनेकी इच्छा, विशेष रूपसे विकसित होती है। इससे एक ओर 'कामः स्वभाववामः' देख पडता है, दूसरी ओर 'धर्माऽनपेतः कामोऽस्मि भूतानां भरतर्षभ'। मनमाना वाम-स्वभाव वाला होते हुए भी काम, धर्म और अर्थके साथ बंध गया है। सब सभ्य कहलाने वाले देशोंमें इस समय, विवाहके सम्बन्धमें, कानून कायदे, मर्यादा, धर्म, बंध रहे हैं। जिसको एक स्त्री या पुरुष सुन्दर कमनीय जानै मानै, उसको दूसरे कभी कभी ऐसा नहीं समझते। फ़ारसीमें कहावत है, 'लैला रा ब चश्मि मजनूँ बायद दीद'। लैला पर मजनूँ आशिक, आसक्त, था, लैला उससे विवाह करना नहीं चाहती थी, मजनूँ शोकसे मरणासन्न हुआ, देशके बादशाहने दोनोंको बुलवाया, देखा लैलामें कोई विशेष रूप नहीं, मजनूँसे पूछा क्यों ऐसा मरा जाता है, तो उसने कहा, 'लैलाको मजनूँकी आँखसे देखना चाहिये'। गाय-बैलका तो, अपने वैज्ञानिक प्रतिमानोंके अनुसार, विवाह करनेमें प्रभुत्व पश्चिम देशके शास्त्रियोंको है, पर मनुष्योंका नहीं। पूर्व देशमें यदि वृद्धोंको ऐसा प्रभुत्व है तो उसी अवस्थामें जब वधूवर वयःप्राप्त नहीं है, और ऐसी अवस्थामें उनका स्वरूप व्यक्त ही नहीं है, इसलिये शास्त्रानुसार परीक्षाकी शर्तें पूरी ही नहीं हो सकती। तथा, यदि वयःप्राप्त, परिपक्व-बुद्धि, हो जायँ, तो वह प्रभुत्व नहीं हो सकता। इस कारणसे, तथा मर्यादाके कारणसे, मानवोंमें वैज्ञानिक परीक्षाके लिये यथेष्ट संभोग-वियोग नहीं कराया जा सकता। दूसरी बात देखनेकी यह है कि, मानव प्रकृतिको ध्यानमें रखकर, न केवल शरीरके सौन्दर्यकी चिंता करना चाहिये, किंतु चित्तके सौन्दर्यकी भी। वैवाहिक सुख और संतानोत्कर्ष, दोनों, के लिये आवश्यक है कि 'समान-शील-व्यसनेषु सख्यम्', 'विशिष्टाया' विशिष्टेन संगमो गुणवान् भवेत्', इन न्यायोंके अनुसार, वृद्धोंके परामर्श, और युवा-युवतीकी अन्योन्यके प्रति अनुकूलता, दोनों, को मिलाकर, सब प्रकारका 'वर्ण', ( जिससे व्यक्तिके स्वभाव ओर तदुचित जीविकाका 'वर्णन', व्यजन, होता हो), शरीर भी और

मानस भी जिनका सुन्दर हो और मिलता हो, उनका परस्पर विवाह किया जाय। शील, व्यसन, जीविका, आदिके सच्चे 'वर्ण' और 'गुण' के निर्णयमें, अध्यात्म-शास्त्रसे अनुस्यूत ज्योतिष-शास्त्रसे सहायता मिल सकती है। ऐसा होनेसे विवाह सुखमय होंगे और सन्तानोत्कर्ष भी होगा।

ऐसा हो सकना और होना, यह देशमें, समाजमें, अनुकूल हवा बाँधने, शिक्षा फैलाने, सद्भाव जगाने, की बात है। ऊपर उद्धृत महाभारतके श्लोकोंमें जैसी सूचना की है, यदि राजा उत्तम हो, प्रजाका भक्त और हित-चिंतक हो, और प्रजा उससे सर्वथा प्रसन्न और उसकी भक्त और अनुभा-यिनी हो, अर्थात् दोनों परस्पर भक्त हों, तो यह बात सहजमें हो जाय, क्योंकि परस्पर भक्त होनेसे दोनों अवश्य धर्म-भक्त होंगे। आजकाल के भारतवर्षके सामाजिक-जीवनमें देख पड़ता है कि पाश्चात्य-सभ्यताके दोषोंकी नकल अधिकाधिक होती जाती है, और गुणोंकी कम। विषय-लोलुपता, विलास-प्रियता, आर्थिक लोभ-द्रोह-स्पर्द्धा-अभिमान, धनार्जनके अधार्मिक प्रकार, जूआचोरीके रोज़गार, 'फाटका', 'कम्पनी' आदिके नामसे धोखा देनेवाले मिथ्या-विज्ञापन, अफ़ीम-शराबका अधिकाधिक प्रचार, तथा सिनेमा-थिएटर-कहानी-कविता-चित्र आदिमें अश्लील कामोद्दीपक दृश्य और लेख, जिनमें अष्टांग वा दशांग मैथुनके केवल अंतिम ही दो-तीन अंग बचाये जाते हों, युवकोंसे रुपया ठगनेवाली, उनको कुराहमें लगानेवाली, रोग बढ़ानेवाली वल्कि हत्या करनेवाली, 'कोक-शास्त्र' की पुस्तकों और 'पौष्टिक' औषधियों के इश्तिहार—येही सब चारों ओर बढ़ते देख पड़ते हैं। ऐसी दशामें, इन वर्धमान अज्ञान-जन्य दुर्भाव दुर्बुद्धि रूप रोगोंका उपाय यही है कि सद्ज्ञानका उपदेश करनेवाले सद्ग्रन्थोंका, और उनमें धर्माऽनपेत, धर्मयुक्त, अर्थपरिष्कृत, ललित-कलाओंसे परिमार्जित, कामके सद्-ग्रन्थोंका, अधिकाधिक प्रचार किया जाय।

सन्तान निरोध—जहाँ एक ओर यूरोप और अमेरिकाके शास्त्री सन्ता-नोत्कर्षके उपायों की खोज पचास-साठ वर्षसे कर रहे हैं, वहाँ बीस-पचीस

वर्षसे संतान-निरोधके उपायों की खोजभी प्रकट व्यक्त रूपसे कर रहे हैं। इस खोजके प्रेरक कई कारण, ऐतिहासिक, आध्यात्मिक, आधिभौतिक, हो रहे हैं। मनुष्य संख्या बहुत वढ़ गई है, भोजनाच्छादान की पर्याप्ति नहीं है, चाहे इतने उदरोंके योग्य अन्न उपजाने लायक उर्वरा भूमिकी मात्रा पर्याप्त न होनेसे, अथवा शासकों और पूंजीपतियों के दुष्प्रबंध से। जीवन-संग्राम, परस्पर आर्थिक द्रोह, बहुत वढ़ गया है, यहाँ तक कि हालके महा-युद्धमें यह आर्थिक लोभ और तज्जनित स्पर्धा और द्रोह, प्रधान कारण हुए। सभ्यता यंत्र-प्रधान होती जाती है, आये दिन एक नया यन्त्र ऐसा निक-लता है जिसके सहारे एक होशियार आदमी, दस, बीस, पचास, सौ तक मज़दूरों का काम अकेला कर लेता है, और वे मज़दूर बेकार हो जाते हैं, इससे बेरोज़गारी बहुत बढ़ती जाती है। धनिकों में, एक ओर स्वार्थांधता और भोगलोलुपता भी बहुत वढ़ गई है, जिससे अपने ही तन पर, सुख भोग पर, इंद्रिय-तर्पणपर, सब धन व्यय कर लेना चाहते हैं, और अपत्यों को इसमें विघ्नकारक मानते हैं।

इंद्रियार्थपरिशून्यमक्षम सोढुम् एकमपि स क्षणान्तरम्।
अतएव विहरन् दिवानिश न व्यपैक्षत समुत्सुकाः प्रजा.॥ (रघु०, अ० १९)

दूसरी ओर अल्प या मध्यम धनवालोंमें यह समझ भी वढ़ रही है कि अपत्य तभी और उतनेही होना चाहियें जब और जितने अच्छी तरहसे पाले, पोसे, पढ़ाये, लिखाये जा सकें। प्रतिशत उन्मत्त, 'अचेतस.' अर्थात् बौरहे, बावले, ('इम्बेसील', 'इडियट', 'मोरन') आत्मघाती, तथा पाप-रोगी, गर्मी सुज़ाक कुष्ठ आदि संक्रामक ('इन्फेक्शस'), और सांतानिक ('हेरेडिटरी') रोग वाले मनुष्यों की संख्या भी प्रतिवर्ष यूरोप और अमेरिकामें बढ़ती जाती है। इन सब कारणोंसे इधर अधिकाधिक अगुप्त प्रवृत्ति हुई है कि ऐसे उपाय उपज्ञात किये जाँय जिनसे वर्त्तमान स्त्री-पुरुषों के काम-सुखमें बाधा भी न हो और उक्त आपत्तियाँ भी बढने न पावें। पहिले कह चुके हैं कि पश्चिममें विवाह संस्कार की धार्मिकता, ( 'सैक्रेमेन्टल क्वालिटी' ) उप-

योगिता, औचिती, पर से नागर-वर्ग की आस्था हटती जाती है, और 'फ्री-लव', स्वच्छंद, अयंत्रित, अनियमित, काम-प्रेमकी ओर बढ़ती जाती है। यह आस्था-परिवर्तन और संतान-निरोधोपाय, अन्य कारणों की उपस्थितिमें, और भी लाज़िम-मल्ज़ूम, परस्परानुग्राही, हो रहे हैं।

निरोधके उपाय आयुर्वेदमें भी कुछ कहे गये हैं। अब पश्चिममें नये, कई प्रकारके, ईजाद किये गये हैं। चार राशियों में इनका विभाजन हो सकता है। १—भक्ष्य-पेय औषध, २—लेप्य औषध, ३—जननेन्द्रियोंका शस्त्र कर्मसे चिकित्सन, ४—जननेन्द्रियों पर लपेट देनेके बाह्य उपकरण।

संतान-निरोधके दो प्रकार हो सकते हैं। १—शुक्र-शोणितका संयोग और गर्भ का आधान ही न होने पावे। २—आधान हो जाने के बाद गर्भ का स्राव करा दिया जाय।

पहिले तीन प्रकारके उपाय इन दोनों प्रकारके निरोधोंमें, पूर्वमें भी, पश्चिममें भी, लोग काममें लाते रहे हैं, पर ये सब भयावह, बहुदोष-युक्त, रोगकारक, बहुधा प्राणघातक, हैं, और जान बूझकर गर्भस्राव करना कराना धर्म-विरुद्ध, कानूनके खिलाफ, अदालतमें दंडनीय है। ऐसा होते हुए भी, एक प्रामाणिक लेखकने पुस्तकमें लिखा है कि, केवल युनाइटेड स्टेट्स आफ अमेरिकामें, प्रतिवर्ष दस लाखसे अधिक गर्भस्राव किये जाते हैं।

चतुर्थ उपाय, बाह्य उपकरणोंका, जिनसे जननेन्द्रिय वेष्टित हो जायँ, कम दोषयुक्त समझा जा रहा है। इसकी चर्चा, 'कांट्रासेप्टिव्ज़' के नामसे, अखबारोंमें अक्सर होती रहती है, तथा दूकानदारोंके इश्तिहार भी समाचार पत्रोंमें अक्सर देख पड़ते हैं। इस विषयसे समाजने प्रायः लज्जाका आवरण हटा लिया है, और कानूनमें भी इसकी दंडनीयता नहीं कही जाती। खुली तरहसे बिकती हुई अंग्रेजी पुस्तकोंमें, इसकी अन्य उपायोंके साथ समीक्षा करके, इसकी प्रशंसा की जा रही है। यूरोपमें तो बहुत प्रचार इसका है ही, यहाँ तक कि कई देशोंमें तो शासक वर्गकी ओरसे प्रकाश रूपसे, अस्पताल आदिके साथ-साथ, प्रबन्ध कर दिया गया है,

कि डाक्टर और डाक्टरनी इन उपकरणोंके उपयोग करनेके विषयमें आवश्यक शिक्षा विवाहित स्त्री-पुरुषोंको दें। सुननेमें आता है कि भारतवर्षमें भी इस उपायका प्रयोग बहुत होने लगा है। ऐसी अवस्थामें कामशास्त्रके ग्रन्थमें इसके गुण-दोष पर विचार करना न्याय-प्राप्त है।

विचारका निष्कर्ष यह समझ पडता है कि, यदि विवाहकी परिधिके भीतर, पति-पत्नी ही, मर्यादित नियमित रूपसे, इस चतुर्थ उपायका प्रयोग करें तो दोष कम और गुण अधिक देख पड़ेंगे। सर्वथा निर्दोष तो कोई प्रकार हो सकता ही नहीं।

सर्वारम्भा हि दोषेण धूमेनाग्निरिवाऽवृता ( गीता )

देश काल-अवस्थाको देखकर जिस आरम्भमें दोष कम, गुण अधिक, देख पडे वही करना चाहिये, क्योंकि बिना कर्मारम्भके भी संसार-यात्रा असम्भव है

न कर्मणा मनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुतो ( गीता )

निरपत्यतामें भी दोष है, बह्वपत्यतामें भी बहुत दोष है। ऊपर कही आपत्तियाँ वर्तमान मानव जगत्‌में प्रत्यक्ष हैं। अधिकांश मनुष्य उनसे पीडित हैं। काष्ठवत् ब्रह्मचर्य भी, इने गिनोंको छोड़कर, मानव शरीरके लिये असम्भव है। ऐसी दशामें यह उपाय, आध्यात्मिक वैज्ञानिक मर्यादाओंका पालन करते हुए, विवाहित पति-पत्नीके बीच स्यात् उपादेय है। दोष इसके, पाश्चात्य ग्रन्थोंसे विदित होते हैं। निरोध निश्चित नहीं होता। मैथुनके प्राकृतिक सम्पूर्णतामें विघ्न होजानेसे स्त्री-पुरुषको शरीर और मानस असन्तोष रह जाता है। (पौराणिक कथामें, भव-पार्वतीके 'वह्नि-तेच्छ', असम्पूर्ण 'रत', के पश्चात्, पार्वतीके कोप, और केवल भव-वीर्यसे कार्त्तिकेयके जन्मका आख्यान—निदर्शन है)। गर्भाधान और संक्रामक रोगोंका भय कम हो जानेसे अविवाहित युवा-युवतियोंमें, विशेषकर अमेरिकामें जहाँ लडकी-लडके साथ ही स्कूल कालेजमें पढ़ते हैं, मैथुन बहुत होने लगा है। तथा विवाहितोंमें व्यभिचार। अक्सर समाचार पत्रोंमें विवाह-विश्वासी पक्षकी ओरसे शिकायत छपती है कि वैवाहिक स्त्री-पुरुष-धर्म-भाव और

परस्पर-प्रतिपालन-भाव लुप्त हुआ जाता है और स्त्रियोंके पहिरावेमें भी लज्जा नहीं रह गयी है। दूसरी तरफ, स्वाच्छंद्य-विश्वासी पक्षकी ओरसे यह कहा जाता है कि वैवाहिक आमरण बलात्कृत गठबन्धनसे सच्चे प्रेमका वध होजाता है, पति-पत्नी एक दूसरेसे विवाहके थोड़े ही दिन पीछे उद्विग्न हो जाते हैं, और अमेरिकाके बड़े नगरोंमें तो यह दशा पहुँचा है कि यदि वर्षमें सौ वैवाहिक गंठ-जोड़ा होता है तो पचास अन्योऽन्य त्याग, गंठ-तोड़ा 'डैवोर्स', होता है। यह सब उथल पुथल अधिकतर पश्चिमके नगरोंमें ही देख पड़ता है, जहाँ जीवनके प्रकार नितान्त कृत्रिम हो रहे हैं। देहातमें ऐसा नहीं है। वहाँ विवाह और परस्पर निर्वाहकी श्रद्धा पूर्ववत् बनी है। पश्चिमके नगरोंके सामाजिक कामिक जीवनकी भयङ्कर तस्वीर इस विषयकी पुस्तकोंसे, तथा अखबारोंमें जो खबरें निकलती रहती हैं, उनसे मालूम होती है। इस प्रकारका जीवन सुखावह नहीं है, आपातरमणीय है, थोड़ीसी दूर-दृष्टिसे महादुःखावह जान पड़ता है। मानव जीवनके जो विशेष परिष्कार हैं, बिना मर्यादित अहंता ('इंडिविजुऐलिटी') अर्थात् अंतःकरणरूप अहकार-बुद्धि-मनस्के उपोद्बलन संवर्धन विकासनके, बिना परिग्रहात्मक, स्वत्त्वात्मक, अर्थ-सम्पत्ति ('प्रापर्टी')के, बिना मर्यादित एक स्त्री एक पुरुष के विवाह ('मोनोगेमस मैरेज')के—वे परिष्कार ऊँची कोटिको नहीं पहुँच सकते। मैथुन स्वाच्छंद्यवादका, और परिग्रह विषयक साम्यवादका, प्रायः साथ देख पड़ता है। पर यही पशुओंमें देख पड़ता है। इस ओर जाना, मनुष्योंके लिये मानो प्रतिसंचर करना है, ऊँचेसे नीचे गिरना है। हाँ, अतिपरिग्रह, अतिविवाह, अत्यहंकार आदिके अतिवैषम्यमें भी वैसेही अति भयंकर दोष हैं जैसे अतिसाम्यमें। इसलिये बीचका रास्ता पकड़ना चाहिये। जाँचकर समान-शील-व्यसनोंका विवाह हो, उसके बाद श्रद्धासे एक दूसरेका आमरण निर्वाह करैं, नाता तोड़नेकी, तलाककी, नौबत न आवे, तथा अतिपरिग्रहका भी लोभ न हो, तभी विवाहमें और गार्हस्थ्यमें सुख मिल सकता है।

पाश्चात्य देशों में, विवाहके बरस दो बरस, या अक्सर महीने दो महीने, बाद ही, वधू-वर एक दूसरेसे उविया जाते हैं, और तलाक की कचहरीमें दौड़े जाते हैं। उसमें विशेष हेतु यह है कि, 'हनी-मून' की प्रथाके अनुसार, स्त्री-पुरुष, दस पंद्रह दिन एक दूसरे के साथ निरंतर रहते हैं, सन्तान-निरोधक उपायों का प्रयोग करते हैं, एक दूसरे के शरीर के अनवरत संभोगसे सब इंद्रियों को अतितृप्त, और वीर्यादि रसोंके अति व्ययसे नितान्त ग्लान, कर डालते हैं। सुस्वादु, सुमधुर, भोज्य पदार्थोंके भी अति भोजनसे वमन होने लगता है। यदि वधू को गर्भ रह जाय तो उसकी भी और वरकी भी मनोवृत्ति तत्काल बदल जाती है, गर्भरक्षा की चिंता होने लगती है, सब संसारही दूसरा और नया हो जाता है, परस्पर स्नेह, दया, रक्षाभाव बढ़ता है। इसलिये परिमित संख्यामें अपत्य अत्यन्त आवश्यक हैं। विना विवाहके गर्भाधान होने पर प्रायः यही देखा जाता है, इस देशमें भी और अन्य देशोंमें भी, कि पुरुष नितांत हृदयहीन शठता और क्रूरता से स्त्री का परित्याग कर देता है, और स्त्री को या तो मरण मे शरण लेना पडता है या वेश्या आदि वृत्तिमें।

इस सम्बन्धमें इस प्रश्न का आध्यात्मिक उत्तर विचारणीय है कि, वर्त्तमान युगमें, प्रकृति देवताने, अपत्य-सृष्टि, वीर्य-विसृष्टि, के आनंदसार को उन्हीं इन्द्रियोंमे क्यों बाँध दिया है जिनसे मूत्र पुरीषके उत्सृष्टिके घृणासार को भी बांधा है। इस उत्तर को विचारने से समझमें आवेगा कि क्यों काम का परिपाक परिणाम, यदि अपत्य-वात्सल्यरूप नहीं हुआ तो, परस्पर-घृणारूप हो जायगा। यह माया की द्वंद्व-निर्माण शक्ति का, जगत्के द्वंद्वात्मक स्वभाव का, फल है। पुण्य-पाप मिले हुए हैं। जीव, या एक ओर या दूसरी ओर, चलताही रहता है। यदि फल कच्चा हरा तोडकर रख दिया जाय तो खट्टा कसैला कडुआ होकर कठवायगा और सड जायगा। यदि सूर्य की कल्याणमय किरणों से यथासमय पक जाने पावेगा तो खाने पर सुस्वादु तुष्टि-पुष्टि-कारक होगा। ऐसे ही दैह्य रति, कामिक शारीर क्षोभ, 'कार्नल

पैशन', यदि मातृत्व पितृत्वके वात्सल्यमें परिणत न होने पाया, बलात् रोका गया, तो विष हो जायगा, विषय तृष्णा-राक्षस, ब्रह्म-पिशाच, अर्थात् ज्ञानपूर्वक बुद्धिपूर्वक दुष्टाचारी, हो जायगा, चारो और जार-वेश्या, अप्सरा-गंधर्व, राक्षस-राक्षसी, भावको फैलाकर समाजको उन्मादमें डालेगा और भ्रष्ट नष्ट करेगा।

यूरोपके महायुद्धमें यह भी भीतर भीतर कारण हुआ है। जोही अग्नि, नियमके अनुसार, शास्त्रके अनुसार, प्रयोग करनेसे खाना पकाती है, जाड़ा ( जाड्य ) दूर करती है, अंजनमें रह कर हज़ारों यात्रियों और हजारों मन माल असबाबको दूर दूरके देशोंमें पहुँचाती है, वही अग्नि दुष्टता से प्रयोग करनेसे नगरके नगर जला डालती है, लाखों मनुष्योंके प्राण ले लेती हैं, करोरोंकी जायदाद भस्म कर देती है। कामाग्निका यही हाल है।

मनुने कहा है,

यस्मिन् ऋणं सनयति येन चानन्त्यमश्नुते।
स एव धर्मजः पुत्रः कामजान् इतरान् विदुः॥

ज्येष्ठ पुत्र, जो माता-पिताको देव ऋषि-पितृ ऋणसे छुड़ाता है, जिसके द्वारा माता-पिता अमरता पा सकते हैं, वही धर्मज पुत्र है, पीछेके पुत्र कामज हैं। इस श्लोकसे आदि प्रजापति, नितान्त प्रजावत्सल, ( 'वात्सल्ये मनुवन्नृणां', भाग० ), अपने वंशकी वृद्धि चाहते हुए भी बहुप्रजत्वका दोष देखते हुए, सूचना मात्र कर देते हैं कि अपत्य होना भी आवश्यक है पर बहुत अपत्य होना अच्छा नहीं। इस कल्याणकारक धार्मिक उपदेशको मनमें रख, विवाहित दम्पतीको चाहिये कि संतान उत्पन्न अवश्य करें, पर पांच सात वर्षमें एक। बीचमें यदि शुद्ध ब्रह्मचर्य नहीं बन सके तो, अगत्या, उनका अल्पतम दोषवाले चतुर्थ उपायको काममें लाना अनुचित नहीं कहा जा सकता। यों उनका शरीर और चित्त स्वस्थ रहने की आशा है, और अपत्य-पालन भी यथावत् हो सकेगा, अपत्य स्नेहसे परस्पर स्नेह भी बढ़ेगा,

अपत्यके हित-चिंतनमें दिन बीतेंगे, कामाग्नि कम सतावेगी, उसका परिणमन स्नेह प्रीति में निरंतर होता रहैगा।

सौशील्य—सबसे उत्तम और सबसे आवश्यक साधन दाम्पत्य-सुख-का सौशील्य है। शीलके तीन अंग इस सम्बन्धमें कहे जा सकते हैं।

सबसे पहिला यह कि पति-पत्नी अपने अपने अलग अलग स्वार्थ-सुख का ध्यान कम करें और एक दूसरेके सुखका, अर्थका, ध्यान अधिक करें।

दूसरा अंग दाम्पत्यशीलका, पहिले अंगका प्रसारण ही है। वह यह है कि एक दूसरेसे सर्वथा निर्लज्ज न हो जाँय, एक दूसरेकी ओर लज्जा, ह्री, विनय, आदर, का भाव सदा बनाये रहें, प्रीति अधिक और रति कम करें। स्वयं वात्स्यायन ने भी कामसूत्रमें यह सलाह दी है,

परस्परानुकूल्येन तदेवं लज्जमानयोः।
संवत्सरगतेनाऽपि प्रीतिर्न परिहीयते ॥

भर्तृहरिने भी कहा है,

एतत्कामफलं लोके यद् द्वयोरेकचित्तता।
अन्यचित्तकृते कामे शवयोरिव संगमः ॥

दोनोंका चित्त एक होना चाहिये, विना चित्त एक हुए शरीरोंका मिश्रण तो मुर्दोंका मिश्रण है।

पाठक सज्जन!, वृद्धावस्थामें, अगली पुश्तके लिये, वात्सल्य-मोह अधिक हो जाता है। 'वृद्धस्तावच् चिंतामग्नः', यह चिंता वृद्धोंको सदा सताती रहती है कि बच्चे अच्छे रहें, इनको क्लेश न हो। इस वात्सल्य-मोह से प्रेरित होकर, तुम लोगोंकी भलाईकी उत्कट कामनासे, फिर फिर यह कहता हूँ कि पश्चिमदेशोंकी इस वर्धमान भयानक भूलमें मत पड़ना, यह मत समझना कि स्त्री-पुरुषके शरीरोंका संयोग केवल इन्द्रिय-सुखकी बात है, जैसे खट्टा-मीठा स्वच्छंद रुचिके अनुसार खाना, गंध सूँघना, रंग देखना। यह मत समझना कि इस संयोगसे धर्मका, मर्यादाका, कानून कायदेका, कुछ संबन्ध न होना चाहिये। ऐसा समझना भारी भूल है। साधारण

इंद्रिय-सुख भी, खाना-पीना भी, बड़े व्यापक धर्मका, प्राकृतिक भी मानुषिक भी कायदे-कानूनका, विषय है। यहाँ तक कि 'आहार शुद्धौ सत्त्वशुद्धिः ... ध्रुवास्मृतिः ... मोक्षः' ( छाँदो० उप० )। योगाभ्यासकी सीढ़ीका पहिला भी और अंतिम भी डंडा, जैह्व्य शैश्न्यका जय, उदर-उपस्थका जय, ही है। आहारमें भूल करनेसे प्राणका नाश तक हो सकता है, और बहुधा हो जाताही है। वैसेही, या उससे बहुत अधिक, स्त्री-पुरुष के संयोगके विषयमें भूल होनेसे तो महा समाजके प्राणका नाश हो सकता और होता है। लंकाके और राक्षस और वानर वंशोंके महासंहारका निदर्शन देखाही है। यह संयोग भी कायदे-कानूनका नितरां विषय है, स्वाच्छंद्यका नहीं। इस क्रिया को क्षणिक मत समझो। इस 'क्षण' में अनंत भूतकाल, अनंत भविष्यकाल, भरा हुआ है। अनंत ब्रह्मशक्तिका कार्य, और अनंत संतानपरम्पराका कारण, वीर्य है। ऐसा वीर्य जिस 'क्षणिक' क्रियासे सम्बद्ध हो, वह साधारण चीखने, सूंघने, थूकने, छींकने, खाँसने की-सी क्रिया नहीं है। जीवका समग्र अंतःकरण इससे सम्बद्ध है। पश्चिमके देशोंमें, बुद्धिमान् विद्वान् करके भी प्रसिद्ध पर इस विषयमें दुर्विद्वान्, दुर्बुद्धिमान्, अदूरदर्शी, अनध्यात्मवित्, लोग कहने लगे हैं कि कामसुखमें परस्पर ईर्ष्या-द्वेष न करना चाहिये। ये लोग मानव प्रकृतिके अध्यात्म-तत्त्वकी ओर आँख बंद किये हैं, और, 'न ह्यनध्या-त्मवित् कश्चित् क्रियाफलमुपाश्नुते' ( मनु ), समाजको गढेमें गिरावेंगे। यदि नया जगत्, अपूर्व स्वभावके जीव, ये लोग बना सकेंगे, तब उनका विचार ठीक हो सकेगा। अन्यथा, मानव स्वभावसे, जगत् की द्वन्द्वात्मक प्रकृतिसे, निसर्गसे, यह सिद्ध है कि, बिना मर्यादा बाँधे, धर्मकी व्यवस्था किये, स्वाच्छंद्यकी परिधि घेरे, कामसे क्रोध, ईर्ष्या, द्वेष आदि अवश्य उत्पन्न होकर समाजमें उपद्रव खड़ा करेंगे, या अर्ध-सभ्य, असभ्य, जातियोंकी अवस्थाकी ओर वापस ले जायगे।

तीसरा अंग दूसरे अंगका सम्पूरण और साधन है। परस्पर शरीरोप-भोगमें अति न होने पावै, सब रति-शक्ति थोड़ेही दिनोंमें, दिवालियेके धनके

ऐसी, खर्च न हो जाय, एक दूसरेका रस समाप्त न हो जाय, परस्पर नवीनता सदा बनी रहै।

तदेव रूपं रमणीयताया· क्षणे क्षणे यन्नवता विधत्ते। (माघ)
जगति मिथुने चक्री-एव स्मराऽऽगमपारगौ,
नवम् इव मिथः सम्भुञ्जाते वियुज्य वियुज्य यौ।
सततम् अमृताद् एवाऽऽहाराद् यद् आपद् अरोचकम्
तद् अमृतभुजां भर्त्ता शम्भुर् विषं बुभुजे विभु ॥ (नैषध)

चकवा-चकई ही काम-शास्त्र, स्मराऽऽगम, के पार पहुंचे हैं, उसके मर्मको जानते हैं, कि रोज़-रोज़ बिछुड़ बिछुडकर एक दूसरेके लिये नये हो जाते हैं। नित्य-नित्य अमृत पीते पीते उबियाय कर शिवजीने हालाहल, मनफेरके लिये, पी लिया।

परस्पर शील बनाये रहनेके लिये आवश्यक है कि यह भाव दूरकर दिया जाय कि पुरुष स्वामी और स्त्री दासी, पुरुष इष्टदेव और स्त्री भक्त उपासिका, नर उच्च और नारी नीच। दुर्भाग्यवश, इधर सैकड़ों, स्यात् सहस्रों, वर्षोंसे, भारतवर्षमें तथा अन्य देशोंमें भी यह भाव फैला हुआ था और है। यह अब पश्चात्य देशोंमें इस तेज़ीसे बदल रहा है कि दूसरी आत्यन्तिक कोटि तक उसके पहुँच जानेका भय उत्पन्न हो रहा है। स्यात् इसका ही रूपक तंत्र ग्रंथोंमें यह किया है कि शिव तो शवके ऐसे पृथ्वी पर पड़े हैं और नग्नप्राय, खड्गधारिणी, मुंडहस्ता काली उनके ऊपर पैर रखकर खड़ी हैं। यह दोनों आत्यन्तिकभाव आर्ष कालमें नहीं थे, अथवा यों कहना चाहिये कि उपलभ्य आर्ष ग्रंथोंके सात्त्विक अंशोंमें नहीं देख पड़ते। सत्य और आर्य भाव, जो अनुमानतः आर्षकालमें था, उसको फिरसे हृदयमें धारण करना और फैलाना चाहिये, अर्थात्, यदि पति स्वामी तो पत्नी स्वामिनी, पति देव तो पत्नी देवी, नर आर्य तो नारी आर्या। देवों और महापुरुषोंके नामोच्चारणमें अधिक आदरार्थं देवीका नाम पहिले और देवका पीछे अब भी लिया जाता है, यथा लक्ष्मी-नारायण, उमा-महेश्वर, सीता-राम।

भागवतमें कहा है कि स्त्री और पुरुष परस्पर, तुल्य रूपसे, भोग्य और बंधनमें डालनेवाली मायाके रूप हैं। महाभारतमें, पुरुषसार, अत्युदार, प्रवीर, आजीवन अच्युत ब्रह्मचारी, भीष्म पितामहने कहा है कि व्यभिचार जब होता है तब 'नर एवाऽपराध्यति', पुरुषका ही दोष अधिक होता है। इन बातोंको ध्यानमें रखकर, जहाँ जहाँ, अच्छे ग्रन्थोंमें भी, ऐकपाक्षिक नारीकी निन्दा या भोग्यताके सूचक शब्द हों, वहाँ पाठको शोध देना चाहिये। यथा, उदाहरणार्थ, भर्तृहरिके श्लोक,

शम्भुस्वयम्भुहरयो ( हरिणेक्षणाना ) ऽपिच तत्प्रियश्च
येनाऽक्रियन्त सतत ( गृहकर्मदासाः ) गृहदासदास्यः।
वाचामगोचरचरित्रपविप्रिताय
तस्मै नमो भगवते कुसुमायुधाय॥
द्रष्टव्येषु किमुत्तमं, ( मृगदृशा ) जगति दे।, प्रेमप्रसन्न मुखं;
घ्रातव्येष्वपि किं, तदास्यपवन ; श्रव्येषु किं, तद्वचः;
किं स्वाद्येषु, तदोष्ठपल्लवरसः; स्पृश्येषु किं, तत्तनुः;
ध्येयं किं, नवयौवन ( सुहृदयै. ) च सतत सर्वत्र तद्विभ्रमः॥

( दम्पत्याः परस्परमिति )॥

वैवाहिक सुखसाधनके प्रकरणके अंतमें, पुनरपि यह कहना चाहिये कि, संसारके, मनुष्यके, द्वंद्वात्मक स्वभावसे उत्पन्न, यदि दैववशात् कभी पति-पत्नीके बीचमें सौमनस्यके ठिकाने वैमनस्य किसी हेतुसे आही जाय, तो अपने अपने चित्तके क्षोभके शमनके लिये, परस्पर पाणिग्रहणके समयकी, पवित्र वैदिक मंत्रोंसे की हुई, प्रतिज्ञाको याद करना चाहिये, और यह ध्यानमें लाना चाहिये कि केवल अपनी ही रुचिने नहीं, किंतु माता-पिताने, साक्षी देवताओंने, पूर्वार्जित कर्मने, भी, यह सम्बन्ध जोड़ा है, और दोनोंको एक दूसरेके साथ बाँधा है, और उनका अनादर होगा, उनके वात्सल्यको पीड़ा होगी, यदि यह वैमनस्य और अमर्ष बढ़ा, और परस्पर सम्मर्श, सहिष्णुता, निर्वाह, सौमनस्य, न स्थिर किया गया।

देवदत्ता पतिर्भार्यां विन्दते ने ( ? चे ) च्छयाऽऽत्मनः ।
ता साध्वीं विभृयान् नित्य देवाना प्रियमाचरन् ॥
भगो अर्यमा सविता पुरन्धिर् मह्यं त्वाऽदुर्गार्हपत्याय देवाः ।
गृभ्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया सह जरदष्टिर्यथास. ॥
मम व्रते ते हृदयं दधामि, मम चित्तमनु चित्त तेऽस्तु ।
मम वाचमेकमना जुषस्व, प्रजापतिस्त्वा नियुनक्तु मह्यम् ॥

(ङ) गर्भस्थान—कामशास्त्रके ज्ञानांगमें गर्भाशयका, आरम्भसे प्रसव तककी परिवर्तमान दशाओंका, गर्भरक्षणके उपायोंका, प्रसवोपयोगी सामग्रीका, तथा सूतिकागृहचर्याका, स्थूलरूपसे, सर्वसाधारणोपयोगी वर्णन रहना चाहिये। पुराणोंमें रूपक किया है, और हिन्दूजनतामें विश्वास फैला हुआ है, कि गर्भमें जीव, पिछले जन्मोंमें अनुभव की हुई अपनी चौरासी लाख योनियोंकी याद करता है, जिनको पार करके मनुष्य-योनिमें आया है। और परमात्मासे अपराध-क्षमापन और प्रार्थना करता है कि अब फिर पाप न करूँगा, इस आवागमनसे, इस गर्भरूप कारागृहसे, हथकड़ी-बेड़ी बंधनसे, नरकसे, छुडाइये, मुक्ति दीजिये। पाश्चात्य विज्ञान ने अद्भुत परिश्रमसे यह सिद्ध किया है कि सचमुच मानवभ्रूण, चतुर्विध भूतग्रामके ( जिनमें सब, लाखोंकी संख्यामें, अवान्तर योनियाँ अन्तर्गत और विभक्त, राशीकृत, हैं ) मुख्य-मुख्य लाक्षणिक ('टिपिकल') रूपोंकी नौ-दस महीनेमें उद्धरणी कर जाता है। पहिले लिख चुके हैं कि जन्मके पीछे भी दो तीन वर्षमें यह उद्धरणी करता है। उससे भी सूक्ष्म और सविशेष रीतिसे गर्भाशयके भीतर उद्धरणी करता है। कुछ सप्ताहों तक बुद्बुदकललके रूपमें, जैसे उद्भिज्ज-भ्रूणका, फिर मछलीके भ्रूणका, फिर सरीसृपके, फिर पशुके, फिर वानरके, फिर स्वलक्षण नर के भ्रूणका, आकार धारण करता है। यह एक निदर्शन मात्र है कि कैसे वेदों पुराणोंके वैज्ञानिक और ऐतिहासिक, आधिदैविक और आधिभौतिक, अंशोंकी व्याख्या, बिना पाश्चात्य विज्ञानकी सहायताके, अब ठीक हो नहीं सकती। इस देश से वह आवश्यक ज्ञान लुप्त हो गया है। एवं

पाश्चात्य ज्ञानको बद्धमूल और ( मनुष्यघातक, मनुष्यापकारक, नहीं ) मनुष्योपकारक, मनुष्यपालक, होनेके लिये, अभी भी यत् किंचित् उपलभ्यमान भारतवर्षके प्राचीन अध्यात्मज्ञानकी नितान्त आवश्यकता है। स्यात् इसी आशासे परमात्मा, जगदन्तरात्मा, ने दोनोंका भारतभूमि में सम्मेलन किया है। पर मानवप्रकृतिके दोषसे, यदि एक ओर कुछ लाभ इस मिश्रणसे हुआ है, तो दूसरी ओर बहुत हानि भी होती देख पड़ती है। अस्तु,

यत्ने कृते यदि न सिध्यति, कोऽत्रदोषो ( यत्नेऽभवद्, भृशम् इदं तु विचारणीयम्।
निश्चित्य तच् च्, यतितव्यमथो पुनश्च, यावद् भवेन् न खलु तोपकरोष्टसिद्धिः॥ )

इस सम्बन्धमें विविधजन्तुओंके भ्रूणोंके परिवर्त्तनोंकी कथा कथासरित्सागर और अलिफलैलासे बहुत अधिक मनोहर है। कई कीट पतंग ऐसे हैं जो परभृत ( कोकिल ) से परभृततामें कहीं अधिक बढ़े हुये हैं। एक प्रकारकी घिलनीको एक षष्ठ कर्मेन्द्रिय होती है, नालीदार पोली सूई के रूपमें, ( 'ओवी-पोजिटर' ), जिससे वह दूसरे अपनेसे बड़े प्राणीके चर्ममांसमें छेदकरके, नालीद्वारा अपना अंडा रख देती है, और अंडा फूटनेपर, भ्रूण आसपासके उसी चर्ममांसादिको खाकर पुष्ट होता है, फिर निकलकर उड़ जाता है। एक चालकी टिड्डी होती है, ( 'सेवनटीन-इयर लोकस्ट' ) जिसके भ्रूण सत्रह वर्ष तक पृथ्वी की बिलोंमें, गुफाओंमें, पड़े रहते हैं, फिर एक दिन अनगिनत करोरोंकी तादादमें निकलकर उड़ती फिरती है, और थोड़ेही दिनों में हर्यालीका भारी संहार आहार करके, और नये अंडे देके, नष्ट हो जाती है। एक ऐसा कीट है जिसका भ्रूण घासपातके साथ बकरी आदि के पेट में होकर, उसकी आंतमें परिपुष्ट होता है, और तब पुरीषके साथ निकलकर अपना स्वतंत्र अल्पकालिक जीवन बिताता है। एक मेढकका प्रकार दक्षिण अमेरिका में होता है जो मण्डूकीसे निकले भ्रूणोंको अपनी पीठपर, स्वमुखजनित लसदार रससे, चपकाकर, इधर उधर घूमता रहता है, जबतक वे पुष्ट और स्वतंत्र होकर अलग न हो जायँ। कोई कीट पतंग ऐसे होते हैं जिनमें केवल स्त्रीलिंग होता है, और उन्हींसे बच्चे होवे

है ('पार्थेनो—जेनेसिस')। किन्हीं पशुओंको, यथा कुत्ती, शूकरी, आदिको, छः छः, आठ आठ, स्तन होते हैं, और एक एक प्रसवमें इतने इतने बच्चे भी होते हैं। इसके कारणभी खोजे गये है। विविध प्रकारकी मछलियों, दंश, मशक, मक्षिकाओंके गर्भाशयों और भ्रूणों और जन्मके वादके रूप-परिवर्त्तनोंकी कथा नितान्त रोचक हैं। आर्ष उपनिषदों तकमें 'मधुकर-राजानं उत्पततं अनु उत्पतंति, निविशतं अनु निविशंति मधुमक्षिका.' लिखा है। संभव है कि यह पंक्ति क्षेपक हो। योगभाष्यकार ( व्यासनामक ) ने, इसी भूलकी नकल करते हुए, अपने योगसिद्धि-विषयक प्रमातृत्वको शंकामें डाल दिया है। अर्वाचीन शारीरक-भाष्यकार शंकराचार्यने भी इसी पंक्तिकी यदि नकल की तो क्या आश्चर्य है। पाश्चात्य वैज्ञानिकोंने, सूक्ष्मेक्षक यंत्र ( 'मैक्रास्कोप' ) के असंख्य वलवत्तम प्रत्यक्ष प्रमाणसे, सिद्ध किया है कि यहाँ मधुकर-राजानं नहीं मधुकर-राज्ञीं कहना चाहिये। दूसरी वड़ी भूल जो सैकड़ों वर्ष की परम्परासे, वेदान्त-विषयक संस्कृत ग्रंथोंमें, चली आरही है, वह 'भृंगीकीटन्याय' की है। शंकर आदिने लिख दिया है कि, जब भृंगी कीड़ेको पकड़कर, मिट्टीके खोंतेमें रखकर, खोंतेका मुँह मिट्टीसे वन्दकर देती है, तब वह कीट भृंगीका ध्यान करते करते तन्मय और तद्रूप हो जाता है, और फिर खोतेको फोड़कर उड़ जाता है, ऐसेही जीवात्माको, भक्ति ध्यानके वल, परमात्मरूप हो जाना चाहिये। यहाँ उपमेय तो शुद्ध है, पर उपमान अशुद्ध है। कीडा भृंगी नहीं वन जाता, वल्कि भृंगी के अंडे पहिले से उस खोंते मे दिये रहते हैं, और अडोंको फोड़कर, निकलकर, उसके भ्रूण, उस कीड़ेके शवको खाकर, पर निकालकर, खोंता तोड़कर, उड़ जाते हैं। पाश्चात्य ग्रन्थोंमें ऐसा पढ़कर, मैंने स्वयं इसका प्रत्यक्ष अनुभव किया। एक वड़ो, चमकते हुए हरे रंगकी, विलनीको, एक लम्बा, रेंगनेवाला, कीडा पकड़े हुए उड़ते देखकर, उसके पीछे पीछे, उसके मिट्टीके खोंते तक पहुँचा। जव खोंतेमें उस कीडेको ठूँसकर विलनी उड़गई, तव छुरीसे खोंतेको, सम्हालकर, मैंने काटा, और उसमें चार अडे वहुत वारीक छोटे

चावलके ऐसे, बिना सूक्ष्मेक्षक यंत्रके, आँखोंसे देख पड़ते हुए, देखे। एक उपमान यह है कि, कुछ प्रकार के कीड़े ( 'कैटर-पिलर' ), रेंगते रेंगते, किसी पेड़के पत्ते पर पथरा जाते हैं, फिर फूलते हैं, आकार परिवर्तन करके, चाँदी ऐसे चमकते अंडे, जामुनके छोटे बीज ऐसे, हो जाते हैं, और कुछ दिनों के बाद अंडा फोड़कर उसमेंसे तितली के रूपमें उड़ जाते हैं। अंग्रेजीमें इन तीन अवस्थाओं को 'कैटर-पिलर—क्राइसेलिस—बटरफ्लाई' कहते हैं। ऐसेही तीन रूप-परिवर्तन मच्छड़के होते हैं, जिनको 'लार्वा—प्यूपा—मास्क्विटो' कहते हैं। मच्छड़के अंडे पानी पर दिये जाते हैं, और तेलकी फोंके ऐसे, झुण्डमें, तैरते रहते हैं, पानीको दूषित करते हैं और बीमारी फैलाते हैं।

ऐसी गवेषणाओंका खजाना पाश्चात्य शरीर-विज्ञान-सम्बन्धी और वैद्यक-सम्बन्धी साहित्यमें भरा है। उसके बलसे पुराणोंकी कितनीही अद्भुत बातें समझमें आने लगती हैं और श्रद्धेय हो जाती हैं, जिनपर पहिले बुद्धि नहीं जमती थी। यथा याज्ञिक चरु भोजनसे गर्भाधान, उपस्थेन्द्रियोंके स्थान पर, कानसे, आँखसे, नाकसे, मुँहसे, बाँहसे, जाँघसे, माथेसे, चैतन्याधिष्ठित अहंतात्मक जीवाविष्ट एक खंडका अपने शरीरसे विसर्जन, या ( जैसा महाभारतमें उपरिचरवसु और व्यासकी माता सत्यवतीके मछलीके उदरसे जन्मकी कथामें ) पुरुषवीर्यको, बिना साक्षात् स्त्री संयोगके, दूर भेजकर गर्भाधान, इत्यादि। पश्चिममें परीक्षा द्वारा सिद्ध किया गया है कि मनुष्योंमें भी, और पशुओंमें भी, नरवीर्य, कृत्रिम पिचकारी द्वारा, नारीगर्भाशयमें पहुँचा देनेसे भी गर्भाधान हो जाता है, इत्यादि।

सृष्टि करनेवाली परमात्माकी मायाके अकांडतांडव, स्वच्छन्दनृत्य, को, विनय, भक्ति, पूजाके भावसे देखनेके लिये और स्त्री-पुं-संयोग तथा गर्भाधान, गर्भरक्षा, आदिको, केवल कामदृष्टिसे नहीं, अपि तु धर्मदृष्टिसे भी देखनेके लिये, इस प्रकारके, इस विषयके, ज्ञानको प्रजामें बढ़ाने फैलाने का प्रयोजन है।

विधेयैः क्रीडंत्यो न खलु परतन्त्राः प्रभुधियः।

( च ) पारदारिक, और ( छ ) वैशिक—

'रोगो, रोगहेतुः, रोगहानं, रोगहानोपायः, इति चतुर्व्यूहं चिकित्सा-शास्त्रं,' इन चारोंका सविशेष सविस्तर ज्ञान तो चिकित्सक वैद्य आयुर्वेदाचार्य को होना आवश्यक है। पर सभी स्वस्थजनोंको, अपने और अपने आश्रितोंको, रोगोंसे बचानेके लिये, इन चारका सामान्य ज्ञान होना उपयुक्त है। एवं, यामिकों ( पुलिस ) को चोरोंकी तर्कीबोंका सविशेष ज्ञान आवश्यक है, पर सभी साधु (साहु) गृहस्थोंको अपने घरकी, जायदादकी, रक्षा करनेके लिये, उन तर्कीबोंका सामान्य ज्ञान उपयुक्त है। ऐसे ही, सब सद्गृहस्थोंको, अपने दारा और अपत्योंकी रक्षाके लिये, दुराचारी, व्यभिचारी, नितांत दुष्ट, समाजध्वंसकारी पारदारिकों और वेश्या-विटोंके चरित्रका भी सामान्य ज्ञान अपेक्षित है। इस विषयके ज्ञानका भी, पाश्चात्योंने, नयी खोजसे, 'सैकालोजी आफ़ सेक्स', 'हिस्टरी आफ़ प्रास्टिट्यूशन', 'सैकोपैथिया सेक्सुएलिस', 'पैथालोजी आफ़ सेक्स' 'सेक्स लाइफ आफ़ अवर टाइम,' आदि नामके, महाभारत सदृश गुरुदाकार, अथवा उससे भी बड़े, बहुतेरे ग्रन्थोंमें महासंग्रह किया है। वात्स्यायनने जो इस विषयमें लिखा है उसकी चर्चा आगे की जायगी।

यहाँ पर यह चेतावनी दे देना आवश्यक है कि पारदारिक, पारपुरुषिक, व्यभिचारके सम्बन्धमें स्त्रियों की ही निन्दा करनेकी अति क्षुद्र, अति दुष्ट, अति अनार्य, प्रथा इस देशमें प्रचलित है, तथा पश्चिमके देशोंमें भी कुछकाल पहिले तक थी। इसका हेतु केवल इतनाही है कि प्रायः पुरुषोंके हाथमें लेखनी रही है, और वे पुरुष इस विषयमें प्रायः क्षुद्रबुद्धिके रहे। प्रत्यक्षसिद्ध है कि अकेले स्त्री व्यभिचार नहीं कर सकती, जब व्यभिचार होगा तो कमसे कम एक स्त्री और एक पुरुष दो मिलकर व्यभिचार करेंगे। भीष्मका उदारवाक्य, इस सम्बन्धमें, ऊपर लिखा जा चुका है। संस्कृत भाषा इस अंशमें अब असंस्कृतही है कि उसमें कुलटा और पुंश्चली ऐसे शब्द हैं, और कुलटः और पुंश्चलः नहीं है। होने चाहियें। बहुत वर्ष हुए

मैं वृन्दावन गया था, एक विशेष सम्प्रदाय वाले वृद्धप्राय कृष्णभक्तने राधा-कृष्णके प्रेमकी चर्चा उठाई। मैंने पूछा, राधाका नाम तो, भक्ति-ग्रंथोंमें चूड़ा-मणि-भूत ग्रंथरत्न, भागवतमें नहीं आता है, राधाकृष्णका जप गान क्यों होता है, रुक्मिणीने क्या पाप किया है जो रुक्मिणी कृष्णका ध्यान मान नहीं होता? उन्होंने कहा कि प्रेमकी परा काष्ठा जैसी पर-पुरुषसे होती है वैसी स्वकीयसे नहीं। मैंने पूछा, तो फिर रुक्मिणीके ही साथ किसी पर-पुरुषका ध्यान आप क्यों नहीं करते हो? इसपर वे सज्जन कानों पर हाथ रखकर 'हरे हरे' कहते हुए चले गये। हाँ, राधा और कृष्णको बहिन भाई की, या बाल-सखा-सखीकी, दृष्टिसे देखो तो उचित है। पर-पुरुष पर-स्त्री आदि भाव अधार्मिक और निंद्य हैं। क्यों ऐसे अधार्मिक सम्बन्धसे प्रेमकी 'परा काष्ठा' का आभास जान पड़ता है, और क्यों वह मिथ्या और दोष-युक्त है, यह अन्यत्र ('दि साय स आफ़ दि इमोशन्स' में) कहा गया है।

वेश्याओंके विषयमें भी ऐसी ही तामसी विपरीत बुद्धि प्रसृत है। वेश्याही को गाली दी जाती है। वेश्याकी निन्दा करना तो ठीकही है, पर विटोंकी निन्दा भी, और उससे अधिक, करना चाहिये। यदि पुरुष वेश्याओं की खोज न करें, तो महाकुत्सित समाजभयकारी यह रोजगार पैदा ही क्यों हो? यदि यह ठीक है कि—

वेश्या नाम महावह्निः रूपेन्धनसमाचिता।
कामिभिर्यत्र हूयंते यौवनानि धनानि च ॥

तो यह और भी ठीक है कि—

विटा नाम वृका घोरा ये वाला हरिणीरिव।
दन्तैर्विदार्यं रुदतीर्भक्षयन्ति सहस्रशः ॥

भर्तृहरिने दोनोंका समुच्चय किया है—

कश्चुम्बति कुलपुरुषः वेश्याऽधरपल्लवं मनोज्ञमपि।
चार-भट-चौर-चेटक-नट विट-निष्ठीवन-शरावम्।

कैसे कैसे व्याघ्र-निष्ठुर उपायोंसे फुसलाकर, बहँकाकर, लुभाकर, नौकरीकी आशा नितान्त झूठसे दिलाकर, अबोध लड़कियाँ फँसाई जाती हैं, और तन-मन नष्ट करके 'चकलों' की वेश्यावृत्तिकी दहकती आगमें झोंक दी जाती हैं, इसका रोमांचकारी, हृत्कम्पकारी, वृत्तान्त, पश्चिम तथा पूर्व देशोंके 'ह्वाइट स्लेव ट्राफिक' के ग्रन्थोंसे, विविध गवर्मेन्टों और अब 'लीग आफ़ नेशन्स' की रिपोर्टों से, जान पड़ता है। कई वर्ष हुए, बम्बईके एक ऐसे 'चकले' की यमयातनाओंका हाल, जो पैसेके लोभसे उनको चलानेवाले पुरुषोंने, बलात्कारेण, अन्न-वस्त्र-मात्रके लोभसे, प्राण बनाये रखने मात्र के लोभसे, वेश्यावृत्तिमें झोंकी हुई स्त्रियों पर कर रक्खे थे, गवर्नमेंटके कागज़ोंमें छपा था। उन कागज़ोंकी एक प्रति, एतद्विषयक नया क़ानून बनानेके बारेमें राय पूछने के लिये, अन्य लोगोंके साथ साथ, मेरे पास भी आई थी। उससे मुझको बम्बईके इन भयानक चकलोंका हाल प्रथम प्रथम जान पड़ा। जो हिंस्रपशु दूसरे जीवोंको मारकर खा जाते हैं वे इन 'चकला' चलानेवालोंके मुकाबिले दयामूर्त्ति हैं। इसका वर्णन भी कामशास्त्रके सर्वाङ्ग ग्रन्थमें होना चाहिये, कि सद्गृहस्थको ऐसे कर्मोंसे घृणा हो और वह सावधान रहे कि स्यात् उसके नगरमें भी कोई भयङ्कर कारख़ाना चल रहा हो। स्वर्ग और नरकके बीचका पर्दा बहुत ही पतला है। प्रायः जितना ही बड़ा नगर होता है उतने ही अधिक ऐसे घोर, दारुण, 'भैरवीचक्र' ( चकले ) वहाँ होते हैं। हृदयमें शूल गाड़नेवाले इस सच्चे जीते दारुण करुणाजनक नाटककी ओर जिसने एक बार ध्यान किया उसकी करुणनाटक आदिकी बनावटी कल्पना देखनेकी इच्छा मर जाती है। 'मन-बहलाव' के लिये इनको देखना—यह फिर उसकी समझसे बाहर हो जाता है। और रसोंके नाटक तो ठीक हों, पर करुण रसका 'नाटक' करना—यह तो जगन्माता जगत्त्राता करुणादेवी को बनावटी नटी और वेश्या बना डालना है। करुणा शक्तिको सदा सच्चे दुःखके सच्चे दूर करने में लगाना चाहिये। झूठे दृश्य देखकर 'करुणा'

का 'स्वाद' लेना, और उस 'रसास्वादन' पर नाज़ करना—यह तो महा अन्याय जान पड़ता है। अस्तु।

न हीदृशमनायुष्यं लोके किञ्चन विद्यते।
यादृशं पुरुषस्येह परदारोपसेवनम्॥ ( मनु )

पारदारिक पारपुरुषिक या अवैध व्यभिचार जैसा आयुक्षयकारक है वैसा कोई अन्य कर्म नहीं। पुराणोंमें कथा है कि ब्रह्माको एक समय क्रोध हुआ, और उनकी आँखोंसे अश्रुपात और शरीरसे स्वेदबिन्दु निकले, और ये अश्रुके और स्वेदके बिन्दु, एक एक महाव्याधि हो गये। अब पाश्चात्य विज्ञान ने प्रत्यक्ष सिद्ध किया है कि क्रोध, शोक, ईर्ष्या आदि दुष्ट मनोभावोंसे विविध प्रकारके रोगकारी 'विष', 'टाक्सिन्स,' शरीरमें पैदा हो जाते हैं। व्याभिचारिक काम सम्बन्धी विविध दुष्ट भावोंसे अवश्य यही होता है, यहाँ तक कि बिना संक्रमणके भी, स्वतः, व्यभिचारसे पूर्व नीरोग भी, स्त्री-पुरुष शरीरोंमें, 'सिफ़िलिस,' 'गोनोरिया,' गर्मी-सूजाक आदिके विषकीट उत्पन्न हो जाते हैं। पुराणोंमें अहल्यासे व्यभिचार करनेके बाद इन्द्रको सहस्र व्रण हो गये, इस रूपकसे यह बात सूचित की गई है। इसलिये सब चतुर्वर्ण, चतुराश्रम, के अन्तर्गत सभी स्त्री-पुरुषोंको सदा याद रखना चाहिये कि आदि प्रजापति भगवान् मनुने यह चेतावनी दी है—

न ह्यीदृशमनायुष्यं लोके किञ्चन विद्यते।
यादृशं पुरुषस्येह परदारोपसेवनम्॥

इतना लिखकर, कामशास्त्रके ज्ञानांगकी रूपरेखाके उत्किरणको समाप्त करता हूँ।

अब रसांगका उल्लेख किया जाता है।

२—रसाङ्ग में—

( क ) वधू-वरके परस्पर आश्वासन विश्वासन, अनुरंजन, प्रणयवर्धन, अनुकूलन, कामोद्दीपन, और संयोगके उपायों और प्रकारोंका वर्णन। इस विषयमें भारतवर्षको पश्चात्य ज्ञानसे कुछ लेने पानेकी आशा आवश्यकता

प्रायः नहीं है। स्यात् पश्चिमको ही पूर्वसे कुछ मिल सकता है। एक-चारिणी पत्नीकी चर्याका जो कुछ वर्णन कामसूत्रमें किया है वह सब उत्तम और प्रायः निर्दोष है। उसके सदृश और उसी मात्रामें एकचारी पतिकी चर्याका वर्णन नहीं है। वह होना चाहिये। बहुभार्यक गृहस्थोंके विषयमें जो कामसूत्रमें लिखा है वह सात्त्विक दृष्टिसे निन्दनीय ही है, और क्या, एक प्रकारका व्यभिचार ही है। बहुविवाहके दोष पहिले कहे जा चुके हैं। आदि काव्य रामायणमें ही ये दोष चित्रित हैं। इनके सम्बन्धमें यहाँ लिखनेका प्रयोजन नहीं।

अष्टांग, वा दशांग, मैथुनके सम्बन्धमें, कामसूत्रमें किसी-किसी अंगके विषयमें कहा है कि यह अनार्य है, विगीत है। प्रामाणिक ग्रंथमें इस विषय पर कुछ विस्तार होना चाहिये। यह बताना चाहिये कि ये-ये प्रयोग सात्त्विक हैं, ये राजस, ये तामस।

कामचेष्टा सभी तामस हैं, आध्यात्मिक दृष्टि से,

तमसो लक्षणं कामः, रजसस्त्वर्थ उच्यते।
सत्त्वस्य लक्षणं धर्मः, श्रैष्ठ्यमेषां यथोत्तरम्॥
सत्त्वं ज्ञानं, तमोऽज्ञानं, रागद्वेषौ रजः स्मृतम्।
एतद् व्याप्तिमद् एषां सर्वभूताश्रितं वपुः॥ (मनु)

इन शब्दोंके अर्थका, और तीनों गुणोंके तात्त्विक स्वरूपका, तथा नित्य अनुभवमें आते हुए आकारोंका, विवेचन, विस्तारसे अन्यत्र किया गया है *। यहाँ इतना कहना पर्याप्त है कि तीनोंमें किट्टांश और प्रसादांश दोनों हैं, तथा स्वतः कोई गुण किसी दूसरेसे भला बुरा नहीं है, तीनोंका एक दूसरेसे सदा अभेद्य सम्बन्ध और आश्रय है। सुप्रयोगसे प्रसादांश, दुष्प्रयोगसे किट्टांश, देख पड़ता है। शिव-शिवा तमःप्रधान, विष्णु सरस्वती सत्त्व-प्रधान, ब्रह्मा-लक्ष्मी रज प्रधान, देवता हैं। शिव-शिवा अर्ध-नारीश्वर, विष्णु-

---

* 'दि सायंस आफ पीस' में।

लक्ष्मी और गिरा-द्रुहिण विवाहित जोडे ( 'गिरामाहुर्देवीं द्रुहिणगृहिणी-मागमविदो' ) कैसे हुए, इसकी कथा, तथा रूपकोंके रहस्यार्थका सूचन, देवी-भागवतमें है। एवं काम यद्यपि तामस है, तौभी इसमें अवान्तर भेदसे सात्त्विक काम, राजस काम, तामस काम, होते हैं। साहित्य शास्त्रमें नायक नायिकाके जो स्वभाव-भेद कहे हैं वे इसस्थान पर भी उपयुक्त हैं। धीर, उदात्त, ललित, मधुर, गम्भीर, उदार आदि सात्त्विक गुणोंसे विभूषित जो नायक-नायिका पति पत्नी हैं उनके प्रयोग भी, संभोगके अवसरमें, चुम्बन, आलिंगन आदि, तदनुकूल होंगे। जो प्रचण्ड, दृप्त, उद्धत, राजस हैं, उनके दन्त-नखादि-कर्म राजस होंगे। जो मायावी, शठ, ग्राम्य, अनार्य, तामस हैं, उनके प्रहणन औपरिष्टकादि तामस। पहिले कह आये हैं कि जैसे भाव, स्त्री-पुरुषके चित्तमें, काम-क्रीडाके समयमें रहेंगे वे ही अपत्यके चित्तमें प्रधान हो जांयगे। गीतामें कहा है—

यं यं वाऽपि स्मरन् भावं त्यजत्यंते कलेवर।
तं तमेवैति कौंतेय सदा तद्भावभावितः॥

अंतकालमें शरीर को छोड़कर इस लोकसे परलोकमें जानेके समय जो भाव जीवके चित्तमें अधिक रहता है वही दूसरे जन्ममें उसका प्रधान भाव होता है। एवं, संयोगके समय पति-पत्नीका भाव जैसा होता है उसी भावके रखने वाला जीव, उस गर्भाधानमें, परलोकसे इस लोकमें आता है। यह सब आध्यात्मिक और आधिदैविक शास्त्रके रहस्यप्राय सिद्धान्त हैं। इस लिये यदि अच्छे जीवको अपने कुलमें बुलाना चाहते हो, और कुल का उत्कर्ष करना चाहते हो, तो सात्त्विक भावसे ही, ऊँची उदार प्रेम प्रीतिसे ही, परस्पर स्पर्श करो। नीच, भदेस, पशुवत्, अश्लील, अश्लील 'होली'के राजस-तामस भावोंसे नहीं। संस्कृतमें दो धातु हैं, भज् और जभ्। इनका बाह्यरूप भी एक दूसरेके विपरीत है, और आंतर अर्थ भी। भजन, भक्ति, का अर्थ प्रसिद्ध है। जभनका अर्थ पशुवत् काम-कर्म।

और एक बातकी ओर, इस सम्बन्धमें, ध्यान दिलाना उचित है।

वधू-वरको, चित्त मिलनेसे पहिले, शरीर मिलानेकी अति त्वरा नहीं करना चाहिये। कुमारियोंको 'हिस्टीरिया', योपाऽपस्मार, कुमारोंको 'एपिलेप्सी', पुरुपाऽपस्मार, तथा अन्य प्रकारके रोग, हृद्रोग, 'स्पर्मोटोर्हिया', प्रमेह, भाक्षिप्तक, आदि, अतित्वराकृत, बलात्कारजनित, साध्वससे हो जाया करते हैं। पुरुषों द्वारा कन्यादूषण, स्त्रियों द्वारा कुमारदूषण, यों भी महापातक होते हुए, इस कारणसे और भी घोर हो जाते हैं। वात्स्यायनने भी इस विषयमें चेतावनी की है और पवित्र प्राचीन वैदिक विधिका हवाला दिया है कि नव-विवाहित वधू-वर तीन रात्रि तक ब्रह्मचर्य न छोड़ें, परस्पर मन-ही मिलावें, फिर तन मिलावें।

( ख ) तृतीया प्रकृति—इसकी चर्चा स्यात् ज्ञानांगमें होना चाहिये था। अथवा अष्टांग दशांग मैथुनसे इसका सम्बन्ध है इसलिये रसांगमें भी होना अनुचित नहीं। यों तो सब विषयोंका सबसे सम्बन्ध है।

तृतीया प्रकृति शब्दका प्रयोग वात्स्यायनने कामसूत्रमें किया है। इसका अक्षरार्थ तो यही है कि स्त्री प्रकृति पुरुष प्रकृति दोनोंसे भिन्न और अन्य तीसरी प्रकृति। इसके कई अवांतर प्रकार कहे जा सकते हैं। एक तो जो न स्त्री और न पुरुष, अर्थात् जिसमें विशेषक व्यावर्त्तक स्त्री चिन्ह या पुरुष चिन्ह व्यक्त न हों, मूत्र स्थानका छिद्रमात्र हो। इसीके लिए नपुंसक शब्द ठीक होगा। दूसरा अवान्तर भेद पुरुष स्वभाववाली स्त्री, 'पोटा', जिसमें स्त्रीचिन्ह तो स्पष्ट हों, पर स्तननितम्बादि पूर्ण रूपसे विकसित न हों, और कुछ पुरुषचिन्ह, जैसे श्मश्रु-रेखा आदि देख पड़ें। तीसरा भेद, स्त्री स्वभाववाला पुरुष, अकुंस, जिसमें पुरुषचिन्ह स्पष्ट हों, पर श्मश्रु कूर्च आदि का प्राय: अभाव हो, हड्डियाँ पतली, पेशियाँ कोमल, स्वर स्त्रीवत् इत्यादि हो। शारीर विज्ञानके पाश्चात्य विशेषज्ञोंने लिखा है कि पूर्णरूपसे विकसित स्त्री और पुरुष शरीरोंमें सिरसे पैर तक प्रत्येक अंशमें भेद देख पड़ता है। यदि एक 'दक्षिण' है तो दूसरी 'वाम'। स्त्रीका नाम 'वामा' अर्थपूर्ण है। पृथ्वी पर जीवसृष्टिके आदिकालके युगोंमें अलिंग और उभय

लिंग सृष्टियोंकी चर्चा की गई है। यह भी कहा गया है कि मानव जातिमें, स्त्रीमें पुरुषके, पुरुषमें स्त्रीके, चिन्ह भी अव्यक्त रूपसे पड़े हैं। ये उभय-लिंगोपस्थके स्मारक हैं। और क्या, प्रत्येक व्यक्ततर शरीरके भी दक्षिण और वामअर्धमें कुछ-न-कुछ असमानता रहती ही है। स्यात् ही कोई स्त्री या कोई पुरुष हो जिसके चेहरेके दाहिने और बायें अर्ध ठीक-ठीक एक दूसरेके बिम्ब प्रतिबिम्ब हों। यह सब प्रकृतिके हृदयमें बसी हुई द्वंद्वताका कार्य है, जो अव्यक्ति, अर्ध व्यक्ति, अधिक व्यक्तिसे, सृष्टिमें नये नये भेद पैदा करती रहती है। तृतीया प्रकृति और उसके अवांतर भेदोंमें भी यही कारण है।

समय समय पर वार्त्ता-पत्रोंमें, विशेष करके पाश्चात्य आयुर्वेदके 'मेग-जीनों', 'जर्नलों', साप्ताहिक, मासिक पत्रोंमें, खबर देख पड़ती है, कि अमुक स्थान पर अमुक स्त्रीको यौवन प्रवेशके समय पुरुष चिन्ह विकसित होने लगे, तथा अमुक पुरुष को स्त्री चिन्ह। तथा तिर्यग्योनियोंमें, कुक्कुट कुक्कुटी हो गई, या कुक्कुटी कुक्कुट, इत्यादि। पुराणोंकी इला-सुद्युम्न, ऋक्षरजा, शिखंडी आदिके लिंग-परिवर्त्तनोंकी कथा, इस प्रसंगमें स्मरणीय हैं। पुंसवन संस्कारका भी आधिदैविक-आधिभौतिक रहस्य इन्हीं विचारों और तथ्योंकी सहायतासे समझमें आ सकता है।

पश्चिममें इस विषयपर भी बड़ी खोज करके बड़ा साहित्य बन गया है। और ऐसी प्रकृतिके लोगोंके स्नेह काम आदिका संग्राहक नाम 'होमो-सेक्सु-ऐलिटी' रख दिया गया है, जैसे भिन्न-लिंग जनोंके स्नेह काम आदिका नाम 'हेटेरो सेक्सुऐलिटी' रक्खा है। 'हेटेरो' ग्रीक शब्द है, संस्कृत 'इतर' का पर्याय, क्या रूपांतरही, है। एवं, 'होमो', सम, समान, का। 'होमो-सेक्सु-ऐलिटी' का ठीक अक्षरार्थ तो सम, अर्थात् स्त्री-स्त्रीका, अथवा पुरुष-पुरुषका, स्नेह-काम है। पर तृतीया प्रकृति के सभी अवांतर भेदोंका संग्राहक हो रहा है।

प्रायः सभ्य कहलाने वाले सभी देशोंमें, इधर बहुत वर्षोंसे, 'होमो-सेक्सुऐलिटी' के प्रकार, लज्जास्पद, घृणास्पद, निन्दनीय समझे जाते हैं। इनके अंतिम, आभ्यन्तर, प्रकार, दंडनीय भी समझे जाते हैं, और अक्सर

देशोंके दंड-विधानों ('पीनल कोड') में दंड्य हैं। गवेषकोंके लेखोंसे जान पड़ता है कि 'समान-लिंगों' के सख्यमें, प्रायः अष्टांग दशांगमेंसे जो बाह्य अंग या उपचार हैं, उन्हींसे लोग तोष कर लेते हैं, अंतिम अंगोंकी नौबत कम आती है। कचहरियोंमें मुक़दमे भी कम होते हैं, यद्यपि इसके अन्य कारण भी हो सकते हैं।

'धर्मस्य सूक्ष्मा गतिः' 'महाजनो येन गतः स पन्थाः', जिस मार्गपर 'महाजन', जनता का भूयसीय, चलै, वही पक्का धर्म मार्ग हो जाता है।* जिसको वह निंद्य मानै वही अधर्म हो जाता है। जनताके, 'महाजन' के हृदयकी प्रेरणा करने वाली, 'वासना वासुदेवस्य, वासितं सकलं जगत्' वासुदेवकी, जगद्व्यापक 'अंतरात्माकी, वासना होती है। वह जिसको चाहे धर्म, जिसको चाहे अधर्म, बना सकती है, और बना देती है। विवाहोंके बीसियों प्रकारका उल्लेख ऊपर हुआ है। अपने अपने देशकालमें वे धार्मिक रहे हैं। अन्य देशकालमें अधार्मिक। इस समय तृतीया प्रकृतिके कामिक व्यापार सभ्य देशोंमें 'अप्राकृतिक' ('अननैचुरल ओफेन्स्') समझे जाते हैं। किंतु पश्चिमके देशोंमें इस विषयमें भी लोकमतमें परिवर्त्तन हो रहा है, जैसा विवाह और स्वच्छंदताके, संताननिरोधके, परिग्रह और साम्य-वाद आदिके, विषयोंमें। पहिले समझा जाता था कि तृतीया प्रकृतिके मानव बहुत कम होते हैं। अब वैज्ञानिकोंने पता लगाया है कि, यथा एक देश, जर्मनी, में, प्रायः सात करोरकी आबादीमें, प्रायः बीस लाख इस प्रकृतिके हैं, और लोग कहने लगे हैं कि आखिर ये भी 'प्रकृति' देवताकी संतान हैं, इनका स्वभाव ऐसा ही निसर्गसे है, ये लोग अपनी वासनाके, अपनी विशेष प्रकृतिके, अनुसार, अपना जीवन क्यों न बिताने

---

* 'न राज्ञां महामात्राणां वा परभवनप्रवेशो विद्यते, महाजनेन हि चरितमेषां दृश्यते, ऽनुविधीयते च'—इस (५–५–१) सूत्रसे स्पष्ट है कि वात्स्यायनने भी 'महाजन' शब्दसे जनसमूह समझा है।

पावैं। और बीच-बीचमें इस विषय पर कानूनमें परिवर्त्तन करानेकी चर्चा भी उठती रहती है। हाँ, किसी कुमार, कुमारी, या युवा, युवती, पर कोई बलात्कार करे, या उसको साध्वस पहुँचावै, या प्रलोभन करके उसका दूषण करे, या व्यभिचार या अपहरण करे, तो अवश्य उसको उग्र दण्ड दिया जाय। कुछ लोग तो, मानव-संख्या-वृद्धि-निरोधका, इस प्रकारके काम-सख्यको, उपाय बताने लगे हैं। दूसरी ओर, लोग कहते हैं कि यह सब बात समाजको भ्रष्ट करनेवाली हैं, यदि कानूनका भय ऐसे सम्बन्धोंसे हटा लिया गया तो संचारी रोगके ऐसी यह दूषित प्रथा फैलेगी। इत्यादि। प्राचीन कालमें, ग्रीस, ईरान, आदि देशोंमें, तथा यूरोपकी अर्ध सभ्य जातियोंमें, मध्य कालमें मुसल्मानी राज्योंमें, यह प्रथा कानूनसे निर्दोष समझी जाती थी। अब भी स्यात् कुछ तथा नव्वाबी रियासतोंमें ऐसा है। यहाँ तक सुननेमें आता है कि किन्हीं नव्वाबी रियासतोंमें पुरुष-पुरुषका 'विवाह' भी क़ाज़ीके सामने किया जा सकता है। पर निष्कर्ष यह जान पड़ता है कि सब प्रकारका बलात्कार, धोखा देना, प्रलोभन करना, उग्र दण्डसे दण्डनीय है, तथा साधारण रीतिसे 'महाजन' की दृष्टिमें 'होमो-सेक्सु-ऐलिटी' निन्दनीय है।

रसांगमें और कोई बात विशेष उल्लेखके योग्य नहीं जान पड़ती। अब क्रियांगका विचार उचित है।

क्रियांगमें—

( क ) गृहकी सामग्रीका वर्णन, अल्प, मध्यम, बहु धनके गार्हस्थ्यके अनुसार, सर्वोपयोगी सामान्य रूपोंसे, होना चाहिये।

( ख ) एवं चतुःषष्टि कलाओंका, और उनकी सामग्रीका भी। देशके सर्वाङ्गीण ह्रासके कारण, ब्रह्म और क्षत्र, ज्ञान और साहस, सरस्वती और दुर्गा, के देशसे हट जानेके कारण, कामकी माता लक्ष्मी और उनकी चौसठ अनुगामिनी परिचारिका कला-देवियाँ भी हट गई हैं। अब तो एक होलीके दिन 'चौसठी' देवीकी मूर्ति पर फूल पत्ता पानी फेंकना, पैसा चढ़ाना, भाँग

पीना, अश्लील, भदेस बकना—यही 'चतुःषष्टि कलाओंकी' पूजाके स्थानमें रह गया है। यदि गीत वाद्य कलाकी कुछ चर्चा है तो प्रायः नितांत निरक्षर लोगोंके हाथमें है, जो यह ज़रा भी नहीं जानते पहिचानते कि उत्तम संगीतके लिये न केवल उत्तम स्वर, अपितु उत्तम शब्द, उत्तम रसमय अर्थ, उत्तम हाव, उत्तम भाव, सभी आवश्यक हैं। इधर बहुत वर्षोंसे कुलपुत्रियों, कुलवधुओं,को गाना बजाना सिखाना दोष समझा जाता रहा है। पुराण कथामें सुनते हुए भी नहीं सुना जाता रहा है, कि सरस्वती देवता और नारद ऋषि वीणामें प्रवीण हैं, कृष्णावतार वंशीमें, स्वयं शिव ताण्डवमें। महाभारतमें कथा है कि गंगा देवी, हाव लास्य नृत्य गीतसे, अपने पति शांतनु महाराजको प्रीतिका नित्य वर्धन करती थीं, तथा अर्जुनने, बृहन्नड़ाके प्रच्छन्न रूपमें, विराटकी पुत्री उत्तराको नृत्य गीत सिखाया और पीछे अपने पुत्र अभिमन्युसे ब्याहा। भारतके दक्षिण प्रान्तोंमें, तथा पूर्व प्रांतमें, भाग्यवशात् इस विषयमें अभी भी बुद्धि मलिन नहीं है। वहाँ कौटुम्बिकजन, यथाशक्ति, गीत वाद्य सीखते हैं, और एक दूसरेका मन, घरके भीतर ही, बहलाते हैं। वेश्याके पीछे दौड़नेमें एक विशेष हेतु यह होता है कि घरके भीतरही पुरुषोंको ये सब ललितकलाओंसे जन्य सुख नहीं मिलते। पर न मिलनेका दोष उन्हींका है कि वे अपने बालक बालिकाओंको, विशेषकर बालिकाओंको, इस विषयकी शिक्षा देनेका प्रबंध नहीं करते।

चतुःषष्टि कलाओंकी पांच राशियाँ, पञ्चज्ञानेन्द्रियोंके अनुसार, करना उचित होगा। जो बच जायँ उनका उपयोगिताके अनुसार। इनमें तीन राशि मुख्य होंगी। १—सुस्वादु और हितकारक भोजन बनानेकी, २—'सूची वानकर्म', 'कार्पासस्य कर्त्तनं, वानं च', (१-२-१६, ४-१-२३) अच्छा सूत कातने और कपड़ा बीननेकी, ३—ऐसी कंदुक आदिकी क्रीडाओंकी जिनसे व्यायामका काम निकले। यहाँ आयुर्वेदका आदेश, 'अर्ध-प्राणेन व्यायच्छेत्', याद रखना उचित है। इस रीतिसे गृह-पत्नी, गृहकी अन्नपूर्णा, वस्त्रपूर्णा, प्राणपूर्णा, सभी जैसी चाहिये वैसी होंगी। गृहपतियोंके लिये भी कला-कौशल

सीखना इष्ट तो अवश्य है, पर प्रकृतिके भेदसे, तथा कर्त्तव्यके भेदसे, स्त्रियोंके हिस्सेमें घरके भीतरका कृत्य और कला, और पुरुषोंके हिस्सेमें घरके बाहरके जीविका-साधक और वल-साध्य कृत्य पड़े हैं। जब बाहरसे थका गृहपति घरमें आवे, तो कम थकी गृह पत्नी और बच्चों और अन्य कुटुम्बीजनोंके साथ बैठकर पत्नीके कला कौशलसे, और सबके परस्पर प्रेममय वार्तालाप से, सबको आनंद आवे, और उसकी थकावट दूर हो जाय—यही उत्तम गार्हस्थ्यका फल है।

( ग ) औपनिषदिक अधिकरण—इसमें असाधारण अवस्थाओंके लिये उपयोगी उपकरणों और दवाओंका वर्णन होना चाहिये।

क्रियांगके सभी विषयोंमें भारतवर्षके पास सामग्री अच्छी है। जीर्णोद्धारकी आवश्यकता है। पाश्चात्य ज्ञानसे, अपनी सामग्रीको अधिक सम्पन्न करनेके लिये, नये आविष्कारोंका लाभ उठानेके लिये, यदि कुछ लेवे, तो पश्चिमके देशोंको कुछ दे भी सकता है।

पुराणोंकी कई कथा इस प्रसंगमें लिखने योग्य हैं। चयवन ऋषिको, अश्विनीकुमारने, जलाशयमें स्नान कराके और औषध खिलाके, वृद्धसे पुनः तरुण बना दिया। आजतक एक विशेप प्रसिद्ध औपध-योगका नाम 'चयवन प्राश' ही है। ययातिने अपने बेटे पुरुसे वार्धक्य और यौवनका विनिमय कर लिया। अहल्यासे व्यभिचार करनेके बाद इन्द्रको सहस्र व्रण हो गये और उनके दोनों कोप सड़कर गिर गये, ऋषिके प्रसादसे व्रण अच्छे हुए और जो दाग़ रहे वे नेत्राकार हो गये, तथा देवताओंने मेपके वृषण उनको लगा दिये, जिससे वे 'मेप-वृषण.' कहलाने लगे। द्रौपदीके पाँच विवाह हुए, प्रत्येक बार पुनः कन्या हो गई। तथा कुंती, सूर्यसे कर्णका जन्म होनेके बाद, पुन कन्या हो गई। इत्यादि। आज काल, पश्चिममें 'इलेक्ट्रिक बाथ' देते हैं। चीन और भारतसे पाश्चात्योंने पौष्टिक रहस्य औषध भी कुछ सीखे हैं, पर अभी वैसे 'रस' नहीं बना सकते। नये नये, 'योहिम्बिन', 'कोकेन', आदि, अमेरिका देशकी प्राचीन जातियोंसे सीखकर, प्रयोग करते हैं। ऐसे

शामक द्रव्योंको भी। उत्तेजक 'आफ्रोडिसियाक्', शामक 'ऐन-आफ्रोडीयाक्' कहलाते हैं। डाक्टर वोरोनाफ़ने वानर-वृषणोंको, वृद्ध मनुष्योंकी जांघमें, विशेष शस्त्रकर्मसे चीरकर, जमा दिया है, जिससे, कहा जाता है कि, वे पुनर्युवा हो गये हैं। इत्यादि।

यह सब विज्ञानके विशेष रहस्योंकी लीला है। पर साधारण सद्-गृहस्थका सौभाग्य इसीमें है कि ऐसे प्रयोगोंकी आवश्यकता ही उसको न हो और इनका मुँह उसको देखना न पड़े, तथा यह कि यदि पूर्व पाप कर्मसे कोई खंडितता उसके जीवनमें आही जाय तो सिर झुकाकर उसको सह ले, और 'प्रारब्धकर्मणां भोगादेव क्षय.' के नियमको हृदयमें रखकर संतोष कर ले। 'सतोषाद् अनुत्तमसुखलाभ.' यह योगसूत्र है। इसका यह अर्थ नहीं है कि साध्य रोगोंकी चिकित्सा न करे। यह नहीं। बल्कि यह कि कामिक सुखकी हिर्स हवसके मारे, असाध्यप्राय अवस्थाओंको दूर करनेका व्यर्थप्राय महा-आयास न करे। तथा यह बात सबके याद रखनेकी है कि आयुर्वेदका भी सिद्धान्त यही है कि सबसे उत्तम वृष्य, वाजी-करण, सुभग-करण, पति-पत्नीका परस्पर स्नेह है।

इतनेसे कामशास्त्रकी रूपरेखा समाप्त होती है। अब वात्स्यायनके काम-सूत्र और उसकी प्रस्तुत हिंदी-अनुवादात्मक व्याख्या पर दृष्टि डालना है।

## वात्स्यायन कृत काम-सूत्र।

वात्स्यायनके रचे 'काम-सूत्र' नामके ग्रंथमें बड़े गुण हैं। एक भारी दोष भी है। जैसे राजा नृगने पहिले नरक भोगना, पीछे स्वर्गमें जाना, पसंद किया, उसी न्यायसे, पहिले दोषको निपटा लेना अच्छा होगा।

दोष यह है कि परदारागमन और वेश्यागमनके सम्बन्धमें वात्स्यायन-ने 'एवं कुर्यात्', 'साधयेत्', 'प्रेषयेत्', 'ऐसा करे, यों मतलब साधे, इसको भेजे,' ऐसे शब्दोंका प्रयोग किया है। ये शब्द विधिवाचक हैं, उपदेश देते हैं, मानो ऐसा करना उचित है और करना चाहिये। यह तो जैसे अन्धे-

को कूएका रास्ता बताना और उपदेश देना है, कि इधर जाओ और कूएँ में गिरो। उचित प्रकार कहनेका यह है कि 'एवं दुष्टा असाधवः अनार्याः अदूरदर्शिनः नरकगामिनः कुर्वंति, साधयंति, प्रेषयंति,' अर्थात् 'इस इस रीतिसे दुर्बुद्धि असाधु अनार्य अदूरदर्शी नरककी ओर आँख बंदकरके दौड़नेवाले दुष्ट मूर्ख करते हैं, अपना दुष्ट अर्थ साधते हैं, दूत दूती भेजते हैं'। बहुभार्यक, बहुचारी, के वृत्तके सम्बन्धमें भी ऐसा ही दोष है, पर उसकी मात्रा इतनी घोर नहीं कही जा सकती, क्योंकि उस समयमें समाजमें ऐसा बहुविवाह धर्मविरुद्ध नहीं माना जाता था, और परदारागमन उस समयमें भी अति पातक और वेश्यागमन भी अधर्म माना जाता था।

काम-सूत्रके इस बड़े दोषका कारण प्रायः यही होगा कि इसके रचयिता, महासाम्राज्यके महामंत्री, महापंडित, महाबुद्धिमान् होते हुए, महाकुटिल भी थे। इस विषयमें इतिहास-विशेषज्ञोंमें कुछ मतभेद है कि अर्थशास्त्रके रचयिता कौटिल्य और काम-सूत्रके वात्स्यायन एक ही थे या नहीं। श्री श्यामशास्त्रीने, जिन्होंने लुप्त 'अर्थशास्त्र' नामके ग्रंथका पहिले पता लगाया और मुद्रण कराया, अपने उपोद्घातमें इस विषयको, विस्तृत विचार करके भी, प्रायः संशयित ही छोड़ दिया है। किन्तु प्रथा यही है कि अर्थशास्त्रकार, काम-सूत्रकार, पंचतंत्रकार, चाणक्यनीतिकार, एक ही हैं।

वात्स्यायनो मल्लनागः कौटिल्यश्चणकात्मजः।
द्रामिलः पक्षिलस्वामी विष्णुगुप्तोऽङ्गुलश्च सः॥

यह कलियुग-व्यास कहलानेवाले हेमचन्द्राचार्यने अपने कोषमें लिखा है।

अर्थशास्त्रकी कुटिल नीति प्रसिद्ध है। मैंने अपने ज्येष्ठ भ्राता, श्री गोविन्ददासजीसे, जिनका ज्ञान प्राचीन संस्कृत ग्रन्थोंके और ग्रन्थकारोंके विषयमें बहुत विस्तृत था, सुना है कि, शुद्ध शब्द कौटल्य है। विष्णुगुप्तके पूर्वजका नाम कुटल था। पर, उनकी कुटिलनीतिके कारण, कौटल्यके स्थान पर कौटिल्यको सहस्रमुखवाली जनताने सिद्ध कर दिया। पारदारिक,

वैशिक, प्रभृति विषयोंमें जो कुटिल नीति काम-सूत्रमें मिलती है वही अर्थ-शास्त्रमें भी है।

यह तो दोष हुआ। गुण इस ग्रंथमें बहुत हैं। 'सूचनात् सूत्रम्' इस लक्षणको यह ग्रन्थ चरितार्थ करता है। 'सैकालोजी आफ़ सेक्स' कसार इसमें सब आ गया है। पाश्चात्य ग्रंथ उदाहरणों और टीकाओंका काम देंगे, अर्थात् कामिक अंतःकरणकी वृत्तियों और चेष्टाओंके सम्बन्धमें। अष्टांग मैथुन और एकचारिणीवृत्तके सम्बन्धमें इसकी प्रशंसा ( तथा त्रुटियोंकी भी चर्चा ) पहिले की जा चुकी है। इसके पीछे जो ग्रथ इस विषय पर लिखे गये, वे सब प्रायः इसीका अनुकरण करते है। प्रायः कोई नई बात नहीं लिखते। एक दो बात जो नई सी जान पड़े उनमें कोई विशेष गौरव नहीं है।

अनुमान होता है कि यह ह्रास वात्स्यायनके समयके आसपास ही शुरू हो गया। बुद्धदेवके समयसे स्कन्दगुप्त शशाङ्कगुप्त तकका हजार बारह सौ वर्षका काल भारतवर्षके उन्नति समृद्धिका भी था, पर, किन्ही विषयोंमें ह्रासका भी। बुद्धसे दो सौ वर्ष पीछे चन्द्रगुप्त और चाणक्यका समय हुआ। स्यात् ऐसा साम्राज्य उस समय पृथ्वीतल पर अन्य किसी देशमें नहीं था। चन्द्रगुप्तके पौत्र अशोकके समय साम्राज्यने और भी उन्नति की। पाणिनि आदि, विष्णुगुप्त-चाणक्य-वात्स्यायनसे बहुत पहिलेके नहीं होंगे। पचतंत्रमें विष्णुगुप्तने लिखा है—

सिंहो व्याकरणस्य कर्तुरहरत् प्राणान् प्रियान् पाणिनेः,
मीमांसाकृतमुन्ममाथ सहसा हस्ती मुनिं जैमिनिं।
छन्दोज्ञाननिधिं जघान मकरो वेलातटे पिङ्गलं,
हिंसाणां हि तमोविमूढमनसां कोऽर्थस्तिरश्चां गुणैः॥

पाणिनिको सिंहने, जैमिनिको हाथीने, पिंगलको मगरने मार डाला, हिंस्र पशुओंको गुणोंसे क्या काम। इससे जान पडता है कि पञ्चतंत्रकारसे बहुत पुरानी बात यह सब न होगी। कामशास्त्रके अन्य बडे बडे प्राकरणिक ग्रंथोंका काम-सूत्रमें हवाला दिया है, जो लिखनेके प्रकारसे जान पड़ता है

कि आसपासके समयके ही लिखे थे। स्वयं कामसूत्रसे ग्रन्थकारकी बहु-श्रुतता प्रतिपद जान पड़ती है। रेल, तार, छापा आदि न होते हुए भी भारतके बहुतेरे प्रान्तोंका विशेष विशेष वृत्त और आचार उसमें लिखा है, और आजकालकीसी ऐतिहासिक बुद्धि, समीक्षा-प्रियता, गवेषणा-रुचि, और वैज्ञानिक तर्कशीलता इसमें दिखाई देती है। इस सबसे अनुमान होता है कि वह शास्त्रोत्कर्षका समय था। साथ ही इसके, आर्ष ग्रन्थ लुप्त हो गये थे, यह भी जान पड़ता है। प्रजापतिके शतसहस्राध्यायात्मक और नन्दीके सहस्राध्यायात्मक ग्रंथोंको कल्पना मात्र भी समझा जाय, तो भी औद्दालकि श्वेतकेतुके पाँच सौ अध्याय और बाभ्रव्यके डेढ़ सौ अध्यायके कामशास्त्रके ग्रन्थ वास्तविक, और वात्स्यायनके समयमें भी लुप्त, जान पड़ते हैं। 'इति बाभ्रवीया' ऐसा वात्स्यायन लिखते हैं, 'इति बाभ्रव्यः' नहीं। 'इत्यौद्दालकिः' एक जगह है, पर इस प्रकारसे कि यह नहीं जान पड़ता कि श्वेतकेतुका ग्रन्थ वात्स्यायनके सामने था। क्या आश्चर्य जो यह सब विस्तार, जो अब पश्चिमके देशोंमें, बड़ी बड़ी जिल्दोंमें एकत्र किया जा रहा है, इन प्राचीन ग्रंथोंमें रहा हो। चाणक्य-चंद्रगुप्त युगमें शास्त्रोंके पुनरुद्धारका यत्न किया गया। उसके बाद फिर ह्रास आरंभ हुआ। इधर सैकड़ों वर्षसे संस्कृतशास्त्रोंकी यही दशा हो रही है, कि नई खोज नहीं देख पड़ती, पुराने शब्दों परही उलझन होती रहती है, 'शास्त्र, शास्त्र, शास्त्र' की रटन चारों ओर संस्कृतज्ञ मंडलीमें सुन पड़ती है, नये उपज्ञानकी सहायतासे शास्त्र संस्करण, शास्त्र संशोधन, शास्त्र-प्रवर्त्तन, का यत्न नहीं, शक्ति नहीं। पाश्चात्य देशसे नवीन बुद्धि, नवीन उत्साह, नवीन तर्कशक्ति, नवीन प्रश्नोत्तररुचि, नवीन गवेषणासामर्थ्यका नवीन मत्स्यावतार इस देशमें जगदात्माने भेजा है। देखो, स्यात् भारतका भाग्य पुनः उदय होनेको है तो पुनरपि 'वेदों'का, ज्ञानोंका, शास्त्रोंका उद्धार होगा। अस्तु।

काम-सूत्र सभी गृहस्थोंको पढ़ना जानना चाहिये, पर उक्त चेतावनियोंके साथ साथ। वात्स्यायनकृत काम-सूत्रका ग्रन्थ, समग्र, मौर्योंके ही

पढ़ने योग्य है। सब अंश इसके, सब छोटी बड़ी उमर वालोंके योग्य नहीं हैं। कोमल-चित्त अल्पवयस्कोंको इससे साध्वस हो सकता है।

समाजके सब अंगोंके उपकारके लिये, स्त्री-पुरुष-विषयक शिक्षाके लिये, आवश्यक है कि इस विषय पर एक श्रेणी, छोटे बड़े ग्रन्थोंकी, तयारकी जाय, जैसी पश्चिम देशोंमें समाजहितैषियोंने तयार कर ली हैं। पादरी सिल्वेनस स्टालने, प्रायः तीस वर्ष हुए होंगे, एक श्रेणी, 'सेल्फ एँड सेक्स सीरीज़' के नामसे, छापी। उसमें, 'बालकको क्या जानना चाहिये', 'बालिका-को क्या...', 'युवाको क्या . ', 'युवतीको क्या...', 'विवाहितको क्या ..', 'विवाहिताको क्या...', 'वृद्धको क्या...', 'वृद्धाको क्या जानना चाहिये', ऐसी आठ पुस्तकें थीं। तीस वर्ष पहिले, यूरोपमें भी, इस विषयकी चर्चा, प्रकाश रूपसे करने छापनेमें, लोग बहुत हिचकते थे। पादरी महाशयने, शुद्ध लोकोपकारके हेतु, उस समयकी दृष्टिसे बहुत सामाजिक निंदाकी जोखिम उठाकर, यह उत्तम कार्य किया। अब तो हवा इतनी बदल गई है कि उचित लज्जाभी पाश्चात्य साहित्यमें कम हो गई है। भारत समाजके लिये ऐसीही श्रेणी ग्रन्थोंकी बनना चाहिये।

बच्चे अक्सर माता पिता या अन्य गुरुजनोंसे पूछ देते हैं, नया बच्चा कहाँ-से आया है, कैसे आया है, ग्राम्य पशु यह क्या कर रहे हैं—इत्यादि। वृद्ध लोग प्रश्नको हँसकर टाल देते हैं, या बहकानेवाले मिथ्याप्राय उत्तर दे देते हैं, या, अत्यनुचित, धमका देते हैं और ऐसे प्रश्न पूछनेको मना कर देते हैं। अपनी बाल्यावस्थाके ऐसेही कुतूहलको, और उसका उचित उत्तर न पानेसे अशान्तिको, और इस सबके फलको, दौर्भाग्यसे, भूल जाते हैं। फल यही हुआ और होता है कि, बच्चे दूसरे सयानोंसे पूछते हैं, जो उनके हितचिंतक नहीं, जो निर्लज्ज हैं, अथ च जो अपनी कामिक वास-नाओंको इन अभागे बच्चोंके भोलेपनके ही ऊपर निकालते हैं, उनको दुष्ट उपदेश देते हैं, दिखाकर समझानेके बहाने ऐसे पाप तक कभी कभी कर डालते हैं जिनसे उन बच्चोंके शरीर और चित्त दूषित और रोगी हो जाते

हैं, और सारा जीवन विषसे सिक्त हो जाता है। इसका प्रतिपादन पाश्चात्य 'सेक्सो-ऐनालिसिस' नामक उपशास्त्रमें अब बहुत अच्छा पाया जा सकता है।

## काम-कुञ्ज।

प्रकृत हिंदी-व्याख्यात्मक अनुवादको जहां तक मैंने देखा उससे यह विदित हुआ कि व्याख्याता सज्जन श्रीविजयबहादुर सिंहजी ने बहुत परिश्रम किया है, संस्कृत साहित्यसे और पाश्चात्य ज्ञानसे भी सहायता लेकर स्थान स्थान पर उपबृंहण करनेका अच्छा यत्न किया है, तथा कुछ अंशको अनुवादसे छोड़ दिया है जो उचित ही किया है। शास्त्र संग्रहणके प्रकार को भी अनुवादकने बदला है। वात्स्यायनने ७ अधिकरण, ३६ अध्याय, ६४ प्रकरण, और १२५० श्लोक संख्याके तुल्य सूत्रोंमें विषयको बाँटा और बाँधा है। इन्होंने ७ मंजरी, ३८ ( या ३९ ? ) पराग, तथा सूत्रोंमें संग्रथन किया है। सप्तम मंजरीमें पुराने सूत्र कुछ छोड़ दिये हैं, और आयुर्वेदके ग्रन्थोंमें से अन्य औषधादि योग लेकर नये सूत्र भी रख दिये हैं। उपबृंहण इन विषयोंपर विशेष किया है, जिनकी चर्चा काम-सूत्रमें नहीं है, अर्थात् स्त्री-पुरुषकी जननेंद्रियोंकी तथा शुक्र-शोणितकी बनावट ( पृ० ७४–७८ ), श्रृङ्गाररस और रतिशास्त्रका सम्बन्ध, ( ११३–११७ ), प्रणयलीला, और रतिसमाप्तिके समयके अनुभव ( ११८–१३०– इस विषयपर हैवेलाक एलिसने 'सैकालोजी आफ़ सेक्स' में विस्तीर्ण खोज और विचार किया है ), विवाहोंके प्रकारोंकी आलोचना ( २३०–२३३ ), पारदारिक और वैशिकके फैलनेके कारण, और उनके महादोष,( ३१०–३१५, ३८५–३८९ ) स्त्री-सौन्दर्य-तत्त्व ( ४६२–४६६ )।

रासायानिक प्रयोगोंपर मैं कोई मत नहीं दे सकता, अनुभव न होनेके कारण। स्थूल रीतिसे इतना कह सकता हूँ कि जिसको कोई रोग हो गया हो, उसीको, अनुभवी हितैषी वैद्यके परामर्शसे प्रयोग करना चाहिये। अन्यथा, धोखाही रहता है, लोग कुमार्गमें अधिकाधिक पड़ जाते हैं, और

स्वयं क्लेश भोगते हैं तथा दूसरोंको महादुःख पहुंचाते हैं। इस स्थान पर एक दो बात और भी याद रखने की है। द्वंद्वमय प्रकृतिका अखंडनीय अनुल्लंघनीय नियम है कि प्रत्येक सुखके साथ एक प्रतियोगी दुःख भी अवश्य बंधा रहता है। जो मनुष्य, वृषता और वाजिताका लाभ और सुख, वृष्य और वाजीकरण योगों द्वारा चाहेंगे, उनको तत्प्रतिरूप वैसी ही कोई हानि और दुःख भी अवश्य सहना ही पड़ेगा, और उसी मात्रामें मनुष्यताके सुखसे वंचित होंगे। तथा जिस समाजमें मनुष्य वृष और वाजी बनना चाहेंगे, उसमें स्त्रियाँ भी वड़वा और हस्तिनी अवश्य बनेंगी, और पशुता और व्यभिचारका उत्कर्ष तथा मनुष्यता और सदाचारका अपकर्ष अवश्य होगा।

मूलमें छापेकी अशुद्धियाँ कहीं कहीं रह गई हैं। आशा है कि द्वितीय संस्करणमें यह ठीक कर दी जायंगी, तथा अनुवाद और व्याख्यामें भी उत्कर्ष किया जायगा, और पाश्चात्य उपज्ञसे वात्स्यायनके सूत्रोंका और उपबृंहण होगा। मैंने जो काम-सूत्रकी रूपरेखा खींची है, अवश्यही उसमें बहुत संशोधन परिष्करण की आवश्यकता है। पर जो है उतनेसे भी पाठकको स्थूल रूपसे विदित हो जायगा कि कामसूत्रकी नई व्याख्यामें क्या क्या बढ़ानेका प्रयोजन है।

इस भूमिकाको समाप्त करता हुआ, मैं पुनरपि भारत-जनताको ध्यान दिलाता हूँ कि ऊपर कही आपत्तियोंसे नई पुश्तको बचानेके लिये ऐसे ग्रन्थोंकी श्रेणी, आर्ष, वत्सल, लोकोपकारक भावसे लिखी हुई, समाजको अत्यन्त अपेक्षित है, जिसको माता पिता या अध्यापक या अन्य गुरुजन, अपने बच्चों, पुत्र-पुत्रियों, पौत्र-पौत्रियों, नप्ता-नप्त्रियों, शिष्य-शिष्याओं, युवक-युवतियों, वधू वरों, के हाथमें यथासमय, निःसंकोच, इस पूर्ण विश्वासके साथ दे सकें, कि इनके पाठसे उनका भलाही होगा।

॥ इति ॥

ॐ

सनातनो हि संकल्प· काम इत्यभिधीयते ।
सकल्पाभिरुचि. कामः सनातनतमोऽभवत् ॥

जगत्पतिरनिर्देश्य सर्वग· सर्व भावनः ।
हृच्छय. सर्वभूताना ज्येष्ठो रुद्रादपि प्रभु· ॥ (म० भा०, अनुशा० अ० १३१)

काम सर्वमय पुंसा स्वसकल्पसमुद्भवः ।
कामात् सर्वे प्रवर्त्तन्ते लायंते वृद्धि मागता. ॥ (शिव पु०, धर्म सं. अ० ८)

केचित्कर्म वदत्येनं स्वभावमपरे जना· ।
एके कालं परे दैव पुंस· कामम् उतापरे ॥

एष भूतानि भूतात्मा भूतेशो भूतभावन. ।
स्वशक्त्या मायया युक्तः सृजत्यत्ति च पाति चा ॥ (भाग० स्क० ४, अ० ११)

कामाय मायाबीजाय सर्वसंसारकारिणे ।
परमात्मस्वभावाय दैवीप्रकृतये नमः ॥

ज्ञानिनामपि चेतासि देवी भगवती हि सा ।
बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति ॥

दैवी ह्येषा गुणमयी आत्ममाया दुरत्यया ।
तमेव ये प्रपद्यन्ते मायामेता तरंति ते ॥

सर्वस्तरतु दुर्गाणि सर्वो भद्राणि पश्यतु ।
सर्वः सद्बुद्धिमाप्नोतु सर्व· सर्वत्र नन्दतु ॥

ॐ

'सेवाश्रम', काशी ।
वरात्रि, सौर १० फाल्गुन,
१९८९, वैक्रम

भगवान्दास

# अपना मन्तव्य

## युग की माँग

इस वैज्ञानिक युग में तरुण-समाज बहुत ही तर्कशील हो गया है। नवयुग की स्वतन्त्रता ने युवक-युवतियों के हृदय में प्रत्येक पदार्थ की जिज्ञासा और उसकी समीक्षा करने की आकांक्षा जाग्रत कर दी है। प्रत्येक समाज के शिक्षित युवक युवती किसी विषय को सुनकर उसपर विश्वास करने के पूर्व तद्विषयक प्रत्येक बात को अपने समक्ष रख विज्ञान और तर्क की कसौटी पर परखना चाहते हैं। वे सङ्कीर्णबुद्धि पुरोहितों और अपने आदरणीय गुरुजनों के वचनों को ब्रह्मवाक्य मानने की अपेक्षा निष्पक्ष वैज्ञानिकों द्वारा अन्वेषित और निर्णीत बातों ही पर अधिक प्रतीति रखते हैं। विज्ञान तथा तर्कशास्त्र से शून्य बातें उनके हृदय पर किंचित् भी प्रभाव उत्पन्न नहीं कर सकतीं।

देश के उन आदरणीय व्यक्तियों को, जो कट्टर नैतिक और सदाचारी हैं, अन्त में विवश होकर यह बात स्वीकार करनी पड़ती है कि प्रत्येक मनुष्य को सबसे पहले अपना—अर्थात् अपने शरीर का—पूर्ण ज्ञान होना आवश्यक है। अपने शारीरिक ज्ञान का सम्यक् प्रतिपादन तबतक नहीं किया जा सकता जबतक मनुष्य को अपनी कामेन्द्रिय और ज्ञानेन्द्रिय की समुचित शिक्षा नहीं दी जाती। प्रत्येक युवक-युवती को अपने शरीर और उसके विभिन्न अङ्गों के कार्यों को जानने का पूर्ण अधिकार है। वे शक्तियाँ, जो उनमें प्रच्छन्न हैं—जिनका ज्ञान उन्हें नहीं कराया जाता और जिनका विभिन्न अर्थ करने से उनका हृदय क्षुब्ध रहता है, अवश्य ही उनके जीवन पर घातक प्रभाव डालती हैं।

समाज अपने युवकों के मानसिक विकास के लिए उतना बाध्य नहीं है जितना उनके भावी जीवन को सफल और उन्नत बनानेवाले कर्तव्य के अनुरोध से प्रेरित है। अधिकांश युवक-युवती जीवन के आवश्यक सिद्धान्त से अनभिज्ञ होते हैं। जीवन के लिए जो आवश्यक है उसे छोड़कर और प्रायः सब विषयों की शिक्षा वे प्राप्त करते हैं। शिक्षा-संस्थाओं के पाठ्यक्रमों में इस प्रकार के विषयों का समावेश ही नहीं किया गया है जिससे बालक पितृत्व और बालिकाएँ मातृत्व के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त कर सकें। इसीसे वे पारिवारिक और वैवाहिक जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति करने के अणुमात्र भी योग्य नहीं होते। युवकों के माता-पिता या अन्य संरक्षक अपने अप्राप्तवयस्क बालकों में नवांकुरित काम-प्रवृत्ति, सङ्गति का प्रभाव तथा उनके अन्तरङ्ग जीवन की ओर किञ्चित् भी दृष्टिपात नहीं करते। न तो वे अपने जीवन के आशा-स्थल—अपने पुत्रों—की नव-विकसित मानसिक प्रवृत्ति का परिशीलन करते हैं, न उनकी जननेन्द्रिय-सम्बन्धी साधारण व्याधि की ओर ही लक्ष्य रखते हैं। ये प्रौढ़ और अनुभवी व्यक्ति अपने पुत्रों को मित्र की तरह अपने विश्वास के अन्तर्गत लेना ही नहीं चाहते। इसी कारण अधिकांश युवक अपने शारीरिक ज्ञान से नितांत अनभिज्ञ रहकर कृत्रिम व्यभिचार आदि दुर्व्यसनों में फँस अपने जीवन को व्याधि तथा चिंता से जर्जर कर डालते हैं। समाज में बहुत-से व्यक्ति ऐसे हैं जो युवक-युवतियों को काम-विज्ञान-सम्बन्धी किसी प्रकार की भी शिक्षा देने के नितान्त विरुद्ध हैं। बहुधा काम-विज्ञान-सम्बन्धी शिक्षा शारीरिक और मानसिक शिक्षा से भिन्न समझी जाती है। किन्तु वास्तव में यह शरीर और मस्तिष्क दोनों के लिए समान रूप से लाभदायक है।

आजकल बहुधा यह देखने में आता है कि लड़कों और युवकों को शरीर-रक्षा पर अनेक उपदेश दिये जाते हैं। उनको यह बतलाया जाता है कि उनके शरीर में कितनी हड्डियाँ हैं, कितने दाँत हैं और उनको साफ-

सुथरा न रखने से कितनी व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। उन्हें जननेन्द्रिय के अतिरिक्त शरीर-विज्ञान की अनेक बातें बतलाई जाती हैं। वस्तुतः उन अन्तरिक्ष अङ्गों (जननेन्द्रिय आदि) का सम्यक् ज्ञान होना भी उनके लिए उतना ही आवश्यक है जितना दाँत, बाल और नाखून का। साथ ही युवक और युवती के लिए स्त्री पुरुष की शरीर-रचना और मुख्यतः उनकी जननेन्द्रिय की उपयोगिता की शिक्षा भी आवश्यक है। दाम्पत्य-जीवन में प्रवेश होने के बहुत पूर्व, काम के अंकुरित होते ही, उनकी इस विषय की उत्सुकता मिटानी चाहिये, क्योंकि उत्सुकता न तो कोई पाप है और न कोई अपराध ही। यदि युवक को अपनी या स्त्री की जननेन्द्रिय के विषय में अनभिज्ञ रखा जाता है तो बहुत सम्भव है कि शीघ्र या विलंब से उनकी स्त्री-विषयक जिज्ञासा एवं उत्कट लालसा उन्हें वेश्या संसर्ग या अयोनि-मैथुन की ओर स्वतः प्रवृत्त करा दे। संरक्षकों तथा माता-पिताओं को तरुणावस्था में पदार्पण करनेवाली अपनी सन्तानों को इस बात की शिक्षा देना आवश्यक है कि उनका अमिताचार, असंयम और निरंकुश काम-लालसा उनके जीवन और भावी गृह सुख को विनाश कर देगी। बहुत-से माता-पिता लज्जावश अपनी सन्तान के सम्मुख काम-विज्ञान की चर्चा करने से हिचकते हैं। इस लज्जा का कपट की तरह त्याग करना चाहिये। यदि वे ऐसा नहीं करते तो यह निश्चय है कि वह अप्राप्त-वयस्क युवक विवाह-धर्म में दीक्षित होने के पूर्व किसी कुमारी कन्या के साथ सहवास कर उसके अमूल्य कौमार्य का अपहरण कर डाले जिसका संसार में कोई प्रतीकार नहीं; क्योंकि ऐसा करके वह युवक उसके कौमार्य को नष्ट करके उसके जीवन के अमूल्य रत्न को लूट लेता है; अन्यथा वह किसी प्रतिष्ठित युवक से विवाह कर अपने भावी जीवन को सुखमय बना लेती। जबतक युवक-समाज लिङ्ग-विज्ञान के योग्यायोग्य विवेचन से अनभिज्ञ रखा जाता है, तबतक यौवन की उठती तरङ्गों को न सँभाल-कर उसका व्यभिचार में फँस जाना सम्भव है। उसकी इस अनभिज्ञता

का सारा दोष और पाप, धर्म तथा समाज के ठीकेदारों पर ही आरोपित होता है। पूर्व ही से सतर्क रहने से मनुष्य अपने को सुरक्षित रख सकता है। व्याधियों को औषधियों से आरोग्य करने की अपेक्षा उन्हें प्रारम्भ ही में रोकना या उत्पन्न न होने देना अधिक श्रेयस्कर होता है। राजा अनैतिक तथा अनाचार के कार्यों के लिए लोगों को दण्ड देता है। समाज ऐसे कुत्सित कार्यों पर—जिसे वह रोक नहीं सकता—पर्दा डालता है। अतः हम समाज-निर्माताओं और शिक्षा के प्रबन्धकों से सादर अनुरोध करते हैं कि मिथ्या लज्जा का परित्याग कर वयस्कों के लिए काम-विज्ञान तथा पितृत्व की उचित शिक्षा की व्यवस्था करें, जिससे पतनशील तरुण-समाज उद्बुद्ध होकर कर्मठ जीवन में प्रविष्ट हो संसार-यात्रा को सुखपूर्वक बिताने में क्रियाशील बन सके। प्रकृति के अनुकूल ही शिक्षा की व्यवस्था करनी चाहिये। धर्म की काल्पनिक सिद्धि की अपेक्षा इससे सामाजिक उन्नति और सांसारिक सुख तथा स्वास्थ्य में अधिक सहायता मिलती है।

'मनुष्य' शब्द के सामाजिक अर्थ में अधूरी शिक्षा से कभी पूर्ण नहीं बन सकता। उसकी सच्ची पूर्णता तो आत्मा और शरीर के ज्ञान की अभिज्ञता में सन्निहित है। दोनों के मेल से ही सच्चा सुख और प्राकृतिक संतुष्टि प्राप्त हो सकती है। यदि युवकों को काम-विज्ञान से अनभिज्ञ रखा जाता है तो वे अपनी जिज्ञासा के लिए बाजार की वेश्याओं या समाज में प्रच्छन्न रूप से रहनेवाली कुल्टाओं के पास जाते हैं। ऐसी परिस्थिति में उनके अपवित्र और कलुषित संसर्ग से उनपर अनेक दुरूह आपत्तियाँ आती हैं और उनका जीवन विनष्ट कर देती हैं। इन वेश्याओं और कुल्टाओं के सहवास से उनमें अनेक व्याधियाँ उत्पन्न हो जाती हैं और संभवतः व्याधि से सतत उत्पीडित हो वे अल्पायु में ही संसार से चल बसते हैं। यदि उनकी मृत्यु नहीं भी होती तब भी उनके शरीर पर उन व्याधियों के अवशिष्ट चिन्ह उन्हें शिक्षित-समाज में मुख दिखलाने योग्य भी नहीं रहने देते और संसार में उनका जीवन घृणित तथा निष्फल हो जाता है।

युवकों में काम-विषय-सम्बन्धी मिथ्या लज्जा भरी रहती है। उन्हें इसका त्याग करना चाहिये। युवक को अपने पुरुषत्व का गर्व होना चाहिये। उसे इस बात का अभिमान न होना चाहिये कि वह नारी-जाति से श्रेष्ठ है; बल्कि उसे अपनी इस योग्यता और क्षमता पर गर्व करना चाहिये कि भगवान ने उसे यह शक्ति और शौर्य मानवजाति के कल्याण के निमित्त दिया है। वह अपनी इस शक्ति का सदुपयोग दीनों की रक्षा तथा अन्य पुरुषार्थ के कामों में कर सकता है। वह अपने यौवन की शक्ति से सुन्दर सन्तान उत्पन्न कर अपनी प्रतिष्ठित वंशपरम्परा को चिरस्मरणीय बना सकता है।

कामशास्त्र की अनभिज्ञता के कारण बहुत-से युवक जननेन्द्रिय का दुरुपयोग करके अपने को अनजान में शिथिल, निकम्मा और नपुंसक बना डालते हैं, जिससे आगे चलकर उनका जीवन स्वयं भार-सा मालूम पड़ता है और जिससे न तो उन्हें स्वयं कोई सांसारिक सुख मिलता है और न वे किसी अन्य प्राणी को ही किसी प्रकार का आनन्द प्रदान करने में समर्थ हो सकते हैं। यदि वे विवाह करते हैं तो अपने पाप और अनाचार का बीज अपनी पत्नी में भी बोते हैं जिससे उसका जीवन भी दुःख से जर्जर हो उठता है। उन्हें सन्तान होती ही नहीं, यदि होती भी है तो जन्म से ही निर्बल और चिररोगी होकर अल्पायु ही में काल-कवलित हो जाती है।

युवा पुरुषों को छोटे-छोटे बच्चों के विषय में भी पूरी अभिज्ञता रखनी चाहिये। बच्चों के सरल जीवन का प्रभाव उनको अनेक आगामी आपत्तियों से सरलता पूर्वक बचा सकता है। बच्चों को देखकर युवकों को इस बात पर पूर्ण विचार करना चाहिये कि उन्हें भी किसी दिन वैसी ही सन्तान पैदा करनी है। इन सब विषयों के लिए शरीर-विज्ञान तथा जनन-विज्ञान का अध्ययन अत्यावश्यक है। यदि वे इन विषयों से अनभिज्ञ रखे जाते हैं तो उनसे किसी प्रकार यह आशा करना, निरर्थक है कि वे सुन्दर और नीरोग बालक को जन्म देने में सफल होंगे।

समाज में कुछ व्यक्ति ऐसे हैं जिनका कहना है कि युवती कन्याएँ स्वभावतः कोमल होती हैं और युवकों की अपेक्षा उनपर गर्भाधान, प्रसव आदि का अधिक उत्तरदायित्व होने से वे अधिक खतरे में रहती हैं। अतः उनके लिए कामशास्त्र की शिक्षा आवश्यक है।

भाग्यवश, किसी तरह यह बात अब क्रमशः स्वीकार की जा रही है कि केवल युवती ही के लिए कामशास्त्र और शरीर-विज्ञान की शिक्षा नहीं आवश्यक है, वरन् युवकों के लिए भी, क्योंकि पुरुष यदि इस शास्त्र से अनभिज्ञ रखा जाता है तो बहुत सम्भव है कि उसकी अज्ञानता से उसकी पत्नी में व्याधि उत्पन्न हो जाय और उनका दाम्पत्य सुख सदा के लिए विलीन हो जाय। दोनों में से किसी एक के अनाचार और अज्ञानता से दोनों को ही दण्डित होना पड़ता है। अतः इसकी शिक्षा दोनों के लिए समान उपयोगी है। युवती को शरीर-विज्ञान तथा काम-विज्ञान-सम्बन्धी शिक्षा की केवल इसी लिए नहीं आवश्यकता है कि इनकी अनभिज्ञता के कारण उसे अनिष्छित सन्तान पैदा करनी पड़ती है, वरन् इसलिए कि वह शरीर-रचना का ज्ञान रखने से अपने जीवन को सुखमय बना सके और अपने शरीर तथा मन को उस योग्य पुरुष ( पति ) के लिए सुरक्षित रख सके जिससे भावी दाम्पत्य-जीवन सुख एवं सौभाग्य से स्वर्गीय बन जाय। युवक को भी इसकी शिक्षा इसलिए आवश्यक है कि वह काम की उत्तप्त ऊष्मा से अपने को सुरक्षित रख सके और दूसरों के प्रति पशुता छोड़कर मानवीय आचरण करे। युवकों को काम-विज्ञान का अध्ययन करते समय स्त्रियों की मानसिक, शारीरिक और नैतिक मनोवृत्ति का पूरा अध्ययन करके उनके साथ अपनी शारीरिक एवं मानसिक प्रवृत्ति की तुलना करनी चाहिये। तभी उनके साथ उनका जीवन अधिक सुखद और उल्लासमय बनता है। संसार में सर्वश्रेष्ठ और सारे अद्भुत वस्तुओं में अत्यन्त सुन्दर और मनोहर वस्तु स्वास्थ्य-सम्पन्न युवक युवती ही हैं। विश्व में युवक और युवती के यौवन के विनाश की क्षतिपूर्ति करने की क्षमता अन्य किसी वस्तु में नहीं है। कोई मनुष्य अपने शरीर के किसी

अङ्ग को दूषित करके अथवा उससे अनभिज्ञ रहकर अपनी प्रतिभाकी क्षमता और नैतिक सदाचार के ज्ञान को बिना क्षति पहुँचाये नहीं रह सकता। जिन युवक-युवतियों का शरीर पूर्ण उन्नत और सुदृढ़ हैं, जो मन, वचन और आचरण से पवित्र हैं, जो संसार के दूषित वातावरण से अस्पृष्ट हैं, उन्हीं का भावी जीवन सुख और सफलता का द्योतक है।

तरुण-समाज स्नेह और काम-लालसा को अलग-अलग वस्तु मानने के लिए तैयार नहीं होता। स्नेह केवल आदर्श की वस्तु नहीं हो सकता। यदि इसे काम-वासना से विभिन्न समझा जाय, दोनों अलग-अलग स्वतन्त्र माने जायँ, तो युगल प्रेमी थोड़े ही दिनों में अस्वस्थ और उदासीन दिखलाई पड़ने लगें। वास्तव में मानवीय प्रेम शारीरिक और आध्यात्मिक दोनों स्नेहों का मिश्रण है। यदि शारीरिक प्रेम इससे अलग कर दिया जाय तो केवल अव्यावहारिक योगियों के दृष्टि कोण का प्रेम ही रह जाता है। यदि आध्यात्मिक प्रेम को इससे अलग कर दिया जाय तो मनुष्य में केवल इन्द्रिय-लालसा ही रह जाती है जिसे साधारण काम-व्यभिचार के नाम से पुकारा जा सकता है। अतः आध्यात्मिक और शारीरिक स्नेह दोनों प्रेम के अविच्छिन्न अङ्ग हैं। जो लोग इनको पृथक् करने की चेष्टा करते हैं, वे अज्ञान हैं और उनको अपनी इस असाध्य चेष्टा में सिन्धु से क्षार को पृथक् करने की विफलता ही हस्तगत होती है। स्नेह से कामुक प्रवृत्ति को अलग करना उतना ही घातक होगा, जितना मित्रता से श्रद्धा-भाव को, विज्ञान से स्वातंत्र्य-विचार को और अध्यात्म-विद्या से धर्म को।

## कामशास्त्र की उपयोगिता

संसारे तु धरामारं धराया नगरं मतन्।
आगारं नगरे तत्र सार सारंगलोचना॥
सारंगलोचनायाश्च सुरतं सारमुच्यते।
नातः परतरं सार विद्यते सुखदं नृणाम्॥

वस्तुतः प्रवृत्ति और निवृत्ति दोनों ही मार्ग ईश्वर की प्रसन्नता के साधन और उत्तम गति के दाता हैं। आर्य मनीषियों ने बहुत ही विद्वत्ता और दीर्घदर्शिता के साथ चतुराश्रमों का विधान किया है। ब्रह्मचर्याश्रम दोनों मार्गों के लिए समान उपयोगी और लाभदायक है। ब्रह्मचर्यपालन, विद्याध्ययन, व्यायाम और जीवन की अन्य उपयोगी तथा आवश्यक शिक्षा-दीक्षा के लिए मनुष्य-जीवन की यह प्रथम अवस्था उसके भविष्य के उत्कर्ष और अपकर्ष की विधायिका है। प्रथम आश्रम का समुचित पालन कर लेने पर मनुष्य प्रवृत्ति और निवृत्ति के मार्ग पर चलने का अधिकारी होता है। आर्य महर्षियों ने ब्रह्मचर्यपालन करके गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने का विधान किया है। सब युग में गृहस्थाश्रम प्रधान रहा है। इसी आश्रम के आश्रय में रहकर मनुष्य निषिद्ध कर्मों के छोड़ने तथा विधि-विहित कर्मों के संग्रह से शुद्ध चित्त होकर एवं धर्म-सम्बन्धी बल पाकर अन्य आश्रमों को ग्रहण करने का अधिकारी होता है। अतः गृहस्थाश्रम अन्य आश्रमों का बाधक नहीं; अपितु साधक है। कुछ लोगों की ऐसी प्रवृत्ति होती है कि प्रथम आश्रम से निकलने पर गृहस्थाश्रम के उत्तरदायित्वपूर्ण कर्त्तव्यों के भार को देखकर भयभीत हो जाते हैं और सहसा निवृत्ति-मार्ग को ग्रहण कर लेते हैं। ऐसा करनेवालों में शायद लाख में एक-आध ही निवृत्ति-मार्ग में सिद्ध होते सुने जाते हैं। शेष अपने उद्देश्य में विफल-मनोरथ हो गृहस्थाश्रम में रहनेवालों के भार बनकर उन्हीं के अन्न-जल से परिपुष्ट हो उन्हीं के समाज में अनाचार, व्यभिचार और अशान्ति का बीज-वपन करते हैं।

समाज की रक्षा, वृद्धि और उन्नति के लिए गृहस्थाश्रम बहुत ही आवश्यक है। विवाह, दाम्पत्य जीवन, सन्तानोत्पत्ति, उनका पालन, द्रव्योपार्जन, लोक, समाज और देश-सेवा ही इस आश्रम का परम धर्म है। गृहस्थाश्रम समाज का केन्द्र है। व्यक्तिगत इन्द्रिय-सुख-पिपासा के सन्तोष से समाज, नीतिहीनता एवं अशान्ति से बचता है। यह अन्य तीन आश्रमों

का पोषक भी है। गृहस्थाश्रम का जीवन बिताये विना इन्द्रिय-सुख की प्यास नितान्त अतृप्त ही रहती है। इसी कारण समाज में अनेक अत्याचार और दुराचार होते देखे जाते हैं। स्त्रियों पर कुदृष्टि रखनेवाले, वेश्याओं को पालनेवाले तथा गृहस्थाश्रम में अत्यन्त आसक्त रहनेवाले साधु-वैरागी इसीके दुष्परिणाम हैं। अतः प्रथम आश्रम के नियमों का यथोचित पालन करके गृहस्थाश्रम में प्रवेश करना धर्मविहित योग्य कर्त्तव्य है।

स्त्री-पुरुष के सम्मेलन से ही गृहस्थाश्रम की सृष्टि होती है। स्त्री और पुरुष ही गृहस्थाश्रम के मूल हैं। प्रेम, अनुराग और सेवा ही दाम्पत्य जीवन का सुफल है। आधुनिक युग में लोग इसके उद्देश्य और कर्त्तव्य को भूल रहे हैं। काम-जन्य विषय-वासना ही इस युग की उपास्य देवी है। वास्तव में दाम्पत्य जीवन का मुख्य आधार—विवाह—एक आत्मा से दूसरी आत्मा का मिलन है।

आजकल व्यभिचार और दुराचार की जो वृद्धि हो रही है वह समाज और देश को रसातल की ओर बहुत प्रबल वेग से ले जा रही है। परस्त्री और वेश्याओं से सम्बन्ध रखनेवाले आनन्दप्राप्ति के लिए वैसा करते हैं। पर, वास्तविक शान्तिपूर्ण आनन्द उनके संसर्ग से कभी नहीं मिलता। वह क्षणिक होता है। उसमें सन्ताप, चिन्ता और आपत्तियाँ प्रच्छन्न रहती हैं। सच्चा आनंद और मानसिक शांति तो अपनी ही गृहिणी से मिल सकता है। उसमें पाप, शोक एवं भय आदि का निवास नहीं होता। दाम्पत्य सुख संसार के सब सुखों का उद्गम स्थान है। यहीं से संसार-सुख की सृष्टि होती है। गृहिणी का प्रेम बहुत ही शान्तिकारक और स्वर्गीय होता है। संसार की मार्मिक चिन्ताओं से आकुल एवं व्यथित हृदय इसका आश्रय पाकर कुछ काल के लिए प्रफुल्ल हो उनको विस्मृति के गर्भ में डालकर आनंदातिरेक का अनुभव करने लगता है।

मनुष्य स्थिर गार्हस्थ्य जीवन, स्थायी प्रेम, एकता और पारस्परिक हर्ष की दीप्ति आदि की जितनी लालसा करता है उतनी संसार में किसी अन्य

वस्तु की नहीं। आजकल दाम्पत्य जीवन की असफलता बहुधा रति-जनित असन्तोष का ही प्रतिफल है। इसके लिए शारीरिक और मानसिक अनुकूलता का होना एकान्त आवश्यक है। इसके अभाव में दम्पती एक दूसरे में हर्षोन्माद उत्पन्न नहीं कर सकते। कामशास्त्र के प्रायः सभी पाश्चात्य और प्राच्य आचार्यों का यह निर्णीत सिद्धान्त है कि स्त्री-जाति संसार के सब दुःखों और अभावों को किसी प्रकार सहन कर सकती है; किन्तु सुरत-जनित असन्तोष और असौख्य को कदापि नहीं सहन कर सकती। रति-सुख के अभाव से उसे मार्मिक दुख होता है और पति-पत्नी के पूर्ण विकास में बाधा पहुँचती है। स्त्री-पुरुष का यह रति-जन्य असौख्य कामशास्त्र के अध्ययन से मिट सकता है।

असाध्यायाः सुखं सिद्धिः सिद्धायाश्चानुरञ्जनम्।
रक्तायाश्च रतिः सम्यक् कामशास्त्रप्रयोजनम्॥

गार्हस्थ धर्म के लिए अपनी अभीष्ट सहचरी को पाने एवं उसके प्राप्त होने पर उसे अनुरंजित करने तथा अनुरक्त कामिनी को अनेक प्रेमोपचार और प्रणयलीला से हर्षोन्मत्त एवं मुग्ध करके रति-सुख का आस्वाद लेना ही कामशास्त्र का उद्देश्य है। क्योंकि—

जातिस्वभावगुणदेशजधर्मचेष्टा भावेङ्गितेषु विकलो रतितंत्रमूढ।
लब्ध्वापि हि स्खलितयौवनमङ्गनानां किं नारिकेलफलमाप्य कपिः करोति॥

रतिशास्त्र से अनभिज्ञ पुरुष जो स्त्री की जाति—मृगी, बड़वा (वा हस्तिनी) स्वभाव, (वात, पित्त, कफादि) गुण, (सुकुमारता, कठोरता) देशज, (नख, दशनादि का प्रयोग) धर्म, (ऋतुविशेष का भोग) चेष्टा, (गन्धर्वादि विज्ञान) भाव, (कामुकता) संकेत, (साध्यासाध्य, रतिराग और विरक्ति) को नहीं जानते; वे मृगनयनी युवतियों के यौवन को पाकर भी उसी प्रकार अकर्मण्य बन जाते हैं जिस प्रकार वानर नारियल के फल को पाकर कर्त्तव्य-विमूढ़ हो जाता है।

जीवन का सर्वश्रेष्ठ काल—यौवन—कामशास्त्र की शिक्षा के अभाव

से विषय-वासना के कृत्रिम एवं अप्राकृतिक सुख-लालसा के गर्त्त में पड़कर सदा के लिए विनष्ट हो जाता है। इसकी अनभिज्ञता के कारण ही स्त्री-पुरुष के आनन्द और सौन्दर्य का संसार असमय ही धूल में मिल जाता है। आज अधिकांश तरुण-तरुणी का रूप, यौवन और लावण्य नष्ट हो रहा है। कारण यह कि यौवन आने के कुछ समय पूर्व ही किशोरावस्था में कामोद्रेक होने लगता है। काम-विज्ञान-सम्बन्धी शिक्षा न मिलने से एवं उत्तम संगति और शिक्षा के न पाने से उनका मन स्वतः अप्राकृतिक मैथुन, व्यभिचार आदि कामुक विषयों की ओर प्रवृत्त हो उठता है जिससे उनका अधःपतन अनिवार्य हो जाता है। यदि जीवन के प्रथम आश्रम में ही उन्हें जीवन-यात्रा के मूल सिद्धान्त—स्वास्थ्य, संयम और काम-विज्ञान—की शिक्षा दी जाय तो बहुत सम्भव है कि उनका चरित्र और मनोबल भावी जीवन-युद्ध और विषय-सुखोपभोग के उपयुक्त बन जाय। आज युवक-युवती-समाज प्राणहीन हो रहा है। सांसारिक सुखों का विधाता—यौवन आने के पूर्व ही उनपर वृद्धता का आक्रमण होने लगता है। उनकी यह शोचनीय दशा बहुत ही कारुणिक है। विषय-वासना की मादकता से तरुण-समाज विभोर हो उठा है। यौवन का नशा बड़ा प्रबल होता है। इस मादकता को सुरक्षित रखने से मनुष्य का भविष्य सदा उज्ज्वल और जीवन-पथ सरल तथा चित्ताकर्षक बना रहता है। काम-विज्ञान से अनभिज्ञ युवक-युवती-समाज यौवन को सुरक्षित नहीं रख सकता। यौवन में मनुष्य की विवेकबुद्धि अस्थिर रहती है। संयम और इन्द्रियों पर शासन रखना बहुत कष्टसाध्य होता है। कामशास्त्र संसार में प्रवेश करने तथा इसके अद्भुत प्रलोभनों से आत्मरक्षा करने का सुन्दर और सरल मार्ग बतलाता है। इस शास्त्र की अनभिज्ञता के कारण ही तरुणी और तरुण निस्तेज एवं निर्वीर्य हो रहे हैं। इसका अच्छी तरह अध्ययन करनेवाले, विषयजनित वासना और कामेन्द्रिय की उत्तेजना के सम्मुख, कभी नतमस्तक नहीं हो सकते।

# यौवन

शृंगारद्रुमनीरदे प्रचुरतः क्रीडारसस्रोतसि
प्रद्युम्नप्रियबान्धवे चतुरता मुक्ताफलोदन्वति।
तन्वीनेत्रचकोरपार्वणविधौ सौभाग्यलक्ष्मीनिधौ
धन्यःकोऽपि न विक्रियां कलयति प्राप्ते नवे यौवने॥

शृंगाररूपी वृक्षों के सींचनेवाले, रतिक्रीड़ा के रस को विस्तार से प्रवाहित करनेवाले, रतिपति के प्यारे मित्र, चातुर्यरूपी मोतियों के समुद्र, मृगनयनी कामिनियों के नेत्ररूपी चकोरों के पूर्णचन्द्र, सौभाग्य-लक्ष्मी के निधि—यौवन—को पाकर जो काम-विकारों के वशीभूत नहीं होते वे पुरुष निश्चय ही भाग्यवान हैं।

यौवन की आरंभिक अवस्था की गति बड़ी चंचल होती है। शरीर में वीर्य का आगमन होने से एक नवीन स्फुरण होता है। इन्द्रियाँ उत्तेजित होने लगती हैं और मनोभाव चंचल हो उठता है। यह इसका स्वाभाविक गुण है। युवावस्था बड़ी पिच्छिल होती है। इस समय परिस्थिति और संगति का बड़ा प्रभाव पड़ता है। कुसंगति के प्रभाव से मनोवृत्तियों में धक्का लगता है। उस समय मनुष्य को व्यभिचार में गिरने का बहुत भय रहता है। अतः यौवन-काल में बहुत सतर्क रहने की आवश्यकता है। इस काल में शरीर के सभी पदार्थ रमणीय और आकर्षक दीख पड़ते हैं। हृदय में नई-नई उमंगें उठने लगती हैं। युवक-युवती अपने सहचरी या सहचर के लिए लालायित हो उठते हैं। उनका एकान्त एवं नीरव जीवन असह्य हो उठता है। वयस्क तरुणी एवं तरुण एक दूसरे को पाने के लिए आकुल हो उठते हैं।

धन्यास्तएवचपलायतलोचनाभ्यां तारुण्यदर्पघनपीनपयोधराणाम्।
क्षामोदरीपरिलसत्त्रिवलीलतानां दृष्टाऽकृतिं विकृतमेतिमनो न येषाम्॥

चपल और बड़ी-बड़ी आँखों वाली, यौवन के मद से पूर्ण, दृढ़ और

पुष्ट स्तनों वाली एवं जिनके कृश उदर-भाग पर त्रिवली सुशोभित है—ऐसी युवती स्त्रियों के सौन्दर्य को देखकर जिन पुरुषों के मन में काम-विकार नहीं उत्पन्न होता, वे बड़े सौभाग्यशाली हैं।

युवक-युवतियों के मार्ग में अनेक प्रलोभन आते हैं। इस समय उन्हें शरीर-शास्त्र, काम-विज्ञान एवं संयम की शिक्षा की आवश्यकता है। इनकी शिक्षा न दी जाने से बहुत से युवक-युवती असमय में ही अपना स्वास्थ्य और यौवन विनष्ट कर देते हैं जिनपर उनके दाम्पत्य जीवन का सारा माधुर्य निर्भर करता है। वीर्य ही समस्त शरीर का प्राण है। इसकी रक्षा करने से जीवन की पुष्टि और शरीर में कान्ति स्थिर रहती है। मन में कुत्सित विकार उत्पन्न नहीं होने पाते और हृदय को शांति रहती है। इस लिए गृहसुख की अभिलाषा करने वाले प्रत्येक युवती-युवक को अपने आहार-विहार एवं विचार पर पूर्ण संयम रखना आवश्यक है। इस अवस्था में वैषयिक प्रलोभनों का विलक्षण आकर्षण होता है। युवक-युवती का हृदय सांसारिक सुख-भोग के लिए चंचल हो उठता है। इस अवस्था में आत्म-संयम की अनिवार्य आवश्यकता है। युवक-युवती कामविज्ञान की उचित शिक्षा न पाने से अनेक कृत्रिम और अप्राकृतिक मैथुन में फँसकर विनष्ट हो जाते हैं। प्रकृत स्त्री-पुरुष के सहवास में जो नैसर्गिक आनंद मिलता है उसका शतांश भी इन अयोनि-मैथुनों से नहीं। प्रकृत संभोग की अपेक्षा इन अस्वाभाविक मैथुनों से अधिक शक्ति क्षीण हो जाती है। परिणाम यह होता है कि जब यौवन-सुख भोगने का वास्तविक समय आता है तब उन्हें प्रकृत आनंद का आस्वाद ही नहीं मिल सकता और युवावस्था के सुखों से वंचित रह जाना पड़ता है।

यौवन मनुष्य के लिए वसन्तकाल है। जिस प्रकार वसन्त के आगमन से सब प्राणधारी, पशु-पक्षी एवं वृक्षलतादि नवीन पल्लवों और पुष्पों से प्रफुल्लित हो उठते हैं उसी प्रकार युवक और युवती के यौवन, रूप तथा लावण्य की छटा देखकर प्रत्येक दर्शक का हृदय-कुंज खिल उठता है।

एताःस्खलद्वलयसंहतिमेखलोत्थझंकारनूपुररवाह्वतराजहंस्यः ।

कुर्वन्ति कस्य न मनोविवशोतरुण्योवित्रस्तमुग्धहरिणीसदृशैः कटाक्षैः ॥

करधनी और पायजेब आदि अलंकारों के मधुर-मधुर शब्दों से राजहंसिनियों के कलरव का निरादर करनेवाली, यौवन-मदमत्ता नवयुवतियाँ जब भड़की हुई भोली हरिणी की तरह अपने तीखे नयनों का वाण चलाती हैं, तो वह सबके मन को काम से विवश और विह्वल कर देता है ।

दाम्पत्य विज्ञान की अनभिज्ञता से ही बहुत-से असंयमी युवकों ने पवित्र वैवाहिक शय्या को व्यभिचार से दूषित और कलुषित बना डाला है । इसकी समुचित शिक्षा न पाने से लोग वीर्य और यौवन का महत्त्व ही नहीं जानते । इसी से स्त्रियों के उठते यौवन की वह अद्भुत रूप-राशि, उनके वीणा-विनिन्दित मधुर स्वर, जो आरंभ में अत्यंत मधुर और रमणीय होते हैं; विषय-वासना के अतिरेक से अल्पकाल में गंध-हीन पुष्प की तरह, निरादृत बन जाते हैं। साथ ही युवकों का वह यौवन, शौर्य, उत्साह, क्रियाशीलता, श्रमसहिष्णुता एवं अध्यवसाय इसीके कारण थोड़े ही दिनों में अन्तरिक्ष हो जाते हैं और इनके स्थान पर वृद्धता, आलस्य, नपुंसकता और प्रमेह का प्राबल्य हो जाता है । अतः प्रत्येक माता-पिता एवं संरक्षक को यह बात निश्चित रूप से समझ लेना चाहिये कि अब उनके लज्जा करने के दिन बीत चले। इसी लज्जा ने भारत को नपुंसक बना दिया है । संरक्षकों को उचित है कि अपने युवक-युवतियों की चपल मनोवृत्ति का अनुशीलन करते हुए उन्हें स्वास्थ्य, संयम और काम-विज्ञान की उचित शिक्षा देने का समुचित प्रबन्ध करें ।

सन्मार्गे तावदास्ते प्रभवति स नरस्तावदेवेन्द्रियाणां ।

लज्जां तावद्विधत्ते विनयमपि समालम्बते तावदेव ।

भ्रूचापाकृष्टमुक्ताः श्रवणपथगता नीलपक्ष्माण एते ।

यावल्लीलावतीनां हृदि न धृतिमुषो दृष्टिबाणाः पतन्ति ॥

पुरुष सन्मार्ग में तभी तक रह सकता है; इन्द्रियों को तभी तक अपने वश में रख सकता है; लज्जा को उसी समय तक धारण कर सकता है; जब तक लीलावती नवयौवना स्त्रियों के भौंहरूपी धनुष से निकले कान तक खिंचे हुए श्याम बरौनी-रूपी पंख से जटित, धीरज छुड़ानेवाले तीखे बाण उनके हृदय में नहीं लगते।

वास्तव में सांसारिक कार्यों में स्त्री-पुरुष एक दूसरे के बिना अपूर्ण रहते हैं। स्त्री को पुरुष के और पुरुष को स्त्री के सहयोग की आवश्यकता है। वे एक दूसरे के बिना अधूरे हैं। प्रकृति से ही वे पारस्परिक सहयोग की आकांक्षा रखते हैं। स्त्री-पुरुष के पवित्र मिलन से गृहस्थ-जीवन की नींव पड़ती है। स्त्रियाँ ही पुरुष को कर्मण्य और श्रमशील बनाती हैं।

संसारेऽस्मिनसारे कुनृपतिभुवनद्वारसेवावलम्ब-
व्यासंगध्वस्तधैर्यं कथममलधियो मानसं संनिदध्युः।
यद्येतः प्रोद्यदिन्दुद्युतिनिचयभृतो न स्युरम्भोजनेत्राः
प्रेंखत्कांचीकलापाः स्तनभरविनमन्मध्यभागास्तरुण्यः ॥

यदि इस संसार में पूर्ण चन्द्रमा की-सी कान्तिवाली, कमलनयनी, कमर में झूलती हुई करधनीवाली, एवं पुष्ट तथा उन्नत उरोजों के भार से झुकी हुई युवतियाँ न होतीं तो निर्मलबुद्धि पुरुष दुष्ट एवं अनियंत्रित श्रीमन्तों के द्वार की सेवाओं में अनेक कष्ट उठाकर अधीरचित्त क्यों होते!

स्त्री-पुरुष अपनी बुद्धि, योग्यता और शक्ति के अनुसार गृहस्थी के सञ्चालन में सदा संलग्न रहते हैं। फिर भी उन्हें दाम्पत्य सुख का पूरा आस्वाद नहीं मिलता। कारण यह कि पुरुष-समाज अपने पौरुष के मद से मत्त होकर स्त्रियों की मनोवृत्ति एवं कामशास्त्र के जानने की चेष्टा ही नहीं करता, और युगों से अपनी कामनाओं को दबाती हुई लज्जाशीला स्त्रियाँ कामकलाओं से अनभिज्ञ होकर पुरुषों के लिए स्वयं अगाध और अज्ञेय बन गई हैं। कामशास्त्र की शिक्षा न मिलने से पति-पत्नी एक दूसरे को सुखी नहीं बना सकते। इसीसे गार्हस्थ जीवन में साधारण

भूलों के होने पर उनका प्रतीकार नहीं कर सकते और उनका संसार-सुख धूल में लुण्ठित होने लगता है।

कामशास्त्र का अध्ययन करनेवाला पुरुष जो स्त्री-सम्भोग करता है उससे दोनों को परमानन्द की प्राप्ति होती है। इस प्रकार के सम्भोग में दोनों के शक्ति की वृद्धि होती है और किसी प्रकार की व्याधि का आक्रमण नहीं होता। उनकी सन्तान भी सुन्दर, बलिष्ठ और विद्वान होती है। कामकला से अनभिज्ञ पुरुष ऐसे कार्य कर बैठता है जिससे दिन-रात उसका बल क्षीण होता जाता है। प्रमेह एवं नपुंसकता आदि भयानक रोग आक्रान्त कर लेते हैं और उनकी सन्तान भी कुरूप, मूर्ख और माता-पिता की अवज्ञा करनेवाली होती है। अतः बिना कामशास्त्र का अध्ययन किये स्त्री-सम्भोग करना अपनी मृत्यु को निमंत्रित करना है। रतिशास्त्र का अध्ययन ही स्त्री-पुरुष के जीवन को अनिर्वचनीय सुख दे सकता है।

बड़ी-बड़ी उमङ्गों और कल्पनाओं को हृदय में लिए हुए युवक-युवतियाँ गार्हस्थ्य-जीवन में प्रविष्ट होती हैं; परन्तु दाम्पत्य-जीवन के आवश्यक ज्ञान के बिना कुछ ही दिनों में उनकी उमङ्गों और कल्पनाओं में शिथिलता आ जाती है। यौवन के प्रथम वेग में सबकी मानसिक वृत्तियों का प्रवाह अत्यन्त प्रबल रहता है और जीवन का एकमात्र उद्देश स्वार्थपूर्ण वैयक्तिक सुख-भोग ही बन जाता है। यौवन की लहरें परस्पर की कठिनाइयों पर युगल प्रेमी को विचारने का समय ही नहीं देतीं; क्योंकि विद्यार्थी, जीवन के प्रमुख सिद्धान्त से एकान्त अनभिज्ञ होते हैं। जीवन के लिए जो जरूरी है उसे छोड़कर लगभग सब विषयों की शिक्षा वे प्राप्त करते हैं। विवाह से पहले प्रेमी-युगल की जो भावना रहती है वह विवाहोपरान्त कुछ ही काल में धीरे-धीरे परिवर्तित होने लगती है। एक दूसरे के साहचर्य में जो अभिनव आनन्द मिलता था वह अपनी मधुरता को धीरे-धीरे खोने लगता है। एक दूसरे के कर-स्पर्श में, चुम्बनालिंगन में जो स्वर्गीय आनन्द प्राप्त होता था, वह बहुत अल्पकाल में बिखर

जाता है। समुज्ज्वल भविष्य का मधुर स्वप्न देखते हुए युवक विवाह-बन्धन में आबद्ध होते हैं; पर कामशास्त्र की अनभिज्ञता उन्हें उस सुख से वञ्चित कर देती है। जहाँ मैथुन की क्रिया ठीक तौर पर होती है, जहाँ पति-पत्नी में समरत की अवस्था है; वहाँ चाहे संसार की प्रत्येक बात पर उनके विचार एक दूसरे के विपरीत हों, उनमें मनोमालिन्य कभी नहीं होता और उनका दाम्पत्य जीवन सुख-शांति से बीत जाता है।

कुछ लोगों का कथन है कि पति-पत्नी को केवल सन्तान उत्पन्न करने के लिए ही संभोग करना चाहिये। परन्तु वास्तव में इसका उपयोग यही नहीं है। स्त्री-पुरुष का संभोग सामाजिक दृष्टि से भी उतना ही आवश्यक और न्यायसङ्गत है जितना सन्तानोत्पत्ति के लिए बतलाया जाता है। इसके अभाव के दुष्परिणाम-स्वरूप देश में अनाचार, व्यभिचार और कृत्रिम मैथुन का भयङ्कर विस्तार हो रहा है। स्त्री-पुरुष का पूर्ण संभोग वही है जिसमें युगल प्रेमी को पूरा आनन्द और सन्तोष प्राप्त हो। उनके समागम का प्रभाव उनके शरीर, मन तथा हृदय के स्वास्थ्य पर बहुत अच्छा पड़ता है। इस प्रकार के समागम से न केवल पुरुष की अपनी काम-लालसा तृप्त होती है, प्रत्युत स्त्री और पुरुष दोनों ही की सर्वाङ्गीण उन्नति होती है। प्रायः सभी विज्ञ चिकित्सक इससे सहमत हैं कि पुरुष का वीर्य स्त्री के लिए पौष्टिक है। साथ ही समागम के पूर्व और कुछ देर बाद भी देर तक स्त्री के सामीप्य से पुरुष को स्वयं बहुत लाभ होता है।

कुछ लोगों का कथन है कि समागम के पश्चात् स्त्री-पुरुष का उत्साह, उत्सुकता और जीवनी-शक्ति घट जाती है, चाहे उन्होंने प्रचंड कामलालसा से प्रेरित होकर अथवा शरीर की स्वाभाविक माँग के वशीभूत होकर ही यह समागम क्यों न किया हो! पर यह धारणा मिथ्या और भ्रमात्मक है। आधुनिक युग के कामशास्त्र के सर्वश्रेष्ठ आचार्य 'हैवलाक एलिस' ने लिखा है कि यथोचित रूप से सुखी अवस्था में संभोग करने से न तो पीड़ा होती है और न थकावट या उदासी ही। संभोग करने से रति-राग-

सम्बन्धी विरक्ति नहीं उत्पन्न होती। किन्तु जहाँ स्त्री-पुरुष प्रेम से रिक्त कामवासना के वशीभूत होकर रति करते हैं वहाँ रतिक्रिया के पश्चात् पुरुष रति-रुचि का अभाव अनुभव करता है। इस प्रकार के स्नेह-विहीन समागम अवश्य स्त्री-पुरुष—दोनों से मैथुन के सर्वश्रेष्ठ और उच्चतम रूप को छीन लेते हैं। इसलिए रति-क्रिया को सुखदायक और फलदायक बनाने के लिए स्त्री और पुरुष के मध्य दाम्पत्य जीवन के मूल आधार—प्रगाढ़ अनुराग—का होना बहुत ही आवश्यक है। दाम्पत्य जीवन में प्रेम का अटूट प्रभाव है। प्रेम के दो आधार हैं—रूप और गुण। सौंदर्य अस्थायी है। गुण अक्षय्य है। शुद्ध प्रेम का आधार गुण ही हो सकता है। दाम्पत्य प्रेम के लिए गुणज प्रेम की आवश्यकता है। आजकल इसका अभाव है। इसीसे जीवन नीरस और अशांतिमय हो रहा है। प्रेम मनुष्य के लिए स्वयं सौंदर्य की वृद्धि करता रहता है।

स्त्री की प्रसुप्त कामवासना के जाग उठने पर तथा उसकी सत्ता की सभी जटिल क्रियाओं के आरम्भ हो जाने के पश्चात् भी उसकी तृप्ति के लिए कुछ समय तक वास्तविक शरीर-संयोग का होना बहुत ही आवश्यक और उपयोगी है। जहाँ स्त्री-पुरुष का स्वास्थ्य और प्रतिक्रियाएँ सब योग्य और अच्छी दशा में हों, और समागम-काल तब तक बना रहता हो जब तक स्त्री-पुरुष दोनों में पूरी मस्ती आ जाती है, तब ऐसे संभोग से स्त्री-पुरुष—दोनों के स्वास्थ्य को बहुत ही लाभ पहुँचता है।

शरीर का जो अवयव जिस काम के लिए बनाया गया है अगर उससे वही कार्य लिया जाय तब तो वह शक्तिमान और क्रियाशील बना रहता है। स्त्री-संभोग करने से पुरुष स्वस्थ और हृष्ट-पुष्ट बना रहता है। बहुत दिनों तक संभोग न करने से कामेन्द्रिय सिकुड़ जाती है और वीर्य की उत्पत्ति उसी तरह बन्द हो जाती है जिस प्रकार बच्चे का दूध छुड़ाने से माता के स्तन से दूध। ऐसा पुरुष भविष्य में मैथुन करने में असमर्थ हो जाता है।

मैथुन-क्रिया केवल शारीरिक वस्तु नहीं, वरन् यह स्त्री-पुरुष के हृदय

और चित्त को उकसानेवाले मानसिक विचार और भावनाओं में गति उत्पन्न करती है। पुरुष की जननेन्द्रिय के आसपास स्थानीय रूप से लगे हुए ज्ञानतन्तुओं पर उसकी मानसिक कल्पनाओं और भावनाओं का सीधा प्रभाव पड़ता है। सच्चे मैथुन से पुरुष को स्वाभाविक निद्रा आती है और शरीर का प्रत्येक तन्तु शान्त और प्रफुल्ल हो जाता है। संभोग में स्त्री पुरुष से और पुरुष स्त्री से जो सूक्ष्म पदार्थ चूसता है उन पदार्थों का भी तन्तुओं पर बड़ा स्वास्थ्य-वर्द्धक प्रभाव पड़ता है।

सम्भोग-काल में स्त्री-पुरुष एक दूसरे पर बहुत प्रभाव डाल सकते हैं। रति में संयुक्त होने पर वे एक दूसरे को प्रफुल्ल करते हैं और यह प्रफुल्लता स्वास्थ्य-दायिका होती है। रतिक्रिया में कुछ सीमा तक दम्पती एक दूसरे में प्रवेश करते हैं। यह कार्य वे बहुत सूक्ष्म रीति से करते हैं। उस रीति की सफलता स्त्री-पुरुष की अपनी-अपनी वैद्युतिक शक्ति की लहरों पर निर्भर करती है। इन चुम्बकीय तरंगों का प्रभाव स्त्री-पुरुष—दोनों पर होता है। ये सूक्ष्म शक्तियाँ दम्पती के स्वास्थ्य पर बहुत महत्व-पूर्ण प्रभाव डालती हैं।

समागम के समय स्त्री-पुरुष का एकचित्त हो जाना ही काम का फल है। यदि समागम में स्त्री-पुरुष दोनों में किसी का भी चित्त रति के लिए उत्कंठित न हो तो समागम कदापि न करना चाहिये। इससे कोई आनन्द नहीं मिलता और व्यर्थ बल क्षीण होता है। यदि दम्पती में किसी एक को रति-लालसा हो, और दूसरे को न हो तो उसमें काम-भावना जाग्रत करनी चाहिये। यदि चित्त उद्विग्न हो, मन मलीन हो और खिन्नता दूर न हो सकती हो तो समागम कभी भूलकर भी न करना चाहिये। इस रति का उद्देश्य निष्फल हो जाता है।

सहवास चाहे आनन्द के लिए हो या सन्तान के लिए, उस समय स्त्री-पुरुष दोनों के मनोभाव, दोनों की इच्छा और काम-लालसा समान होनी चाहिये। दम्पती का स्वार्थरहित एकान्त प्रेम और समागम उनके दाम्पत्य

जीवन को स्वर्गीय बना देता है। दोनों के काम-प्रमत्त हो जाने पर ही कामक्रीड़ा में निरत होना चाहिये। स्त्री-पुरुष का समागम केवल इन्द्रिय की परितृप्ति ही के लिए नहीं होता। इस दैहिक मिलन में मानसिक मिलन भी अवश्य होता है।

गृहस्थ के लिए यौवनकाल में स्त्री-सम्भोग से विरक्ति या उदासीनता भी पाप है। इस अवस्था में काम-सेवन करना उसका मुख्य कर्तव्य है।

श्रुतिशतमपि भूयः शीलितं भारतं वा विरचयति तथा नो हंत संतापशान्तिम्।
अपि सपदि यथार्य केलिविश्रान्तकान्ता वदनकमलवलगत् कान्तिसान्द्रोनकारः॥

रतिक्रीड़ा से श्रमित नायिका के मुखकमल से निकला हुआ वह रसमय 'नकार' जिस प्रकार शीघ्र ही हृदय के सन्ताप को शान्त करता है उस प्रकार अनेक बार सैकड़ों श्रुतियों तथा महाभारत-पुराणों का परिशीलन और श्रवण कदापि नहीं करता। भाव यह है कि सुरतकाल में स्त्रियों का 'न' 'न' करना तो इतना सुखदायक होता है, और यदि वे कहीं 'हूँ' कहें तो न जाने कितना सुखदायक होता!

मत्तेनकुम्भपरिणाहिनि कुंकुमार्द्रो कान्तापयोधरतटे रसखेदखिन्नः।
वक्षोनिधाय भुजपञ्जरमध्यवर्ती धन्यः क्षपां क्षपयति क्षणलब्धनिद्रः॥

जो पुरुष मैथुन के श्रम से थककर मतवाले हाथी के कुम्भों के समान विस्तीर्ण और केसर से भीगे हुए स्तनों पर अपनी छाती रखकर स्त्री के भुजारूपी पंजर के बीच में पड़ा हुआ एक क्षण भी सोकर रात बिताता है वह बड़ा भाग्यशाली है।

अर्द्धं नीत्वा निशायाः सरभससुरतायासखिन्नश्लथाङ्गः
प्रोद्भूता सह्यतृष्णो मधुमदनिरतो हर्म्यपृष्ठे विविक्तं।
संभोगक्लान्तकान्ता शिथिलभुजलतावर्जितंकर्करीतो।
ज्योत्स्नाभिन्नाच्छधारं पिबति न सलिलं शारदं मन्दभाग्यः॥

आधी रात बीतने पर जल्दी-जल्दी मैथुन करके थक जाने पर और उसीके कारण असह्य प्यास लगने पर मदिरा के नशे में मदक को स्वच्छ

छत पर बैठा हुआ पुरुष यदि मैथुन के कारण थकी हुई भुजाओं वाली प्यारी के हाथों से लाई हुई झारी का निर्मल जल शरद की चाँदनी में नहीं पीता तो वह निश्चय ही अभागा है !

आधुनिक युग में यह प्राचीन प्रथा के विपरीत दिखलाई पड़ता है कि अविवेकी लोग कामशास्त्र को व्यभिचार का साधन समझते हैं । किन्तु उनकी यह धारणा भ्रान्त और प्रमादयुक्त है । काम का उद्देश्य व्यभिचार और पाशविक अत्याचार नहीं; बल्कि सदाचार की प्रवृत्ति, दुराचार की निवृत्ति, कमल-दल पर जलविन्दु की तरह चंचल चित्तवृत्तिवाली कूटकला-निपुण ललनाओं में कुशलता की प्राप्ति और कामकला-रहस्य को सिखलाना है। साथ ही कुल को भूषित करनेवाली सन्तान को उत्पन्न करना भी काम-सेवन का एक मुख्य उद्देश्य है । यह केवल आभिमानिक सुख के लिए नहीं है । कामशास्त्र को पढ़ लेने पर अग्नि सदृश जलनेवाला तथा नरक-समान प्रतीत होनेवाला गृहस्थजीवन स्वर्ग की तरह शान्ति और सुख का क्षेत्र बन जाता है । अन्यथा गार्हस्थ्य जीवन, कामशास्त्र से अनभिज्ञ पुरुष के लिए अशान्ति का केन्द्र बन जाता है ; क्योंकि नारी-जाति गम्भीर है और चपल भी । वास्तव में वह अज्ञेय है । स्त्री स्वर्ग का सुख इस पृथ्वी पर दे सकती है और विरक्त होकर नरक-भोग करा सकती है । विश्व में तथा स्वर्ग में भी सब सुखों का केन्द्र स्त्री ही है । स्त्रियाँ अपने यौवन, सौन्दर्य और हाव-भाव से पुरुष-जाति को अन्धा बना देती हैं । सृष्टि के विकास के लिए यह आवश्यक भी है ।

इस असार संसार में मृदुभाषिणी मृगनयनी के संग विलास करना ही सारवस्तु है ।

अभिनवमदलीलालालसं सुन्दरीणांस्तनभरपरिखिन्नं यौवने वा वनं वा ।

कामक्रीड़ा एक अद्भुत वस्तु है । प्रत्येक स्त्री-पुरुष को इसकी लालसा बनी रहती है । संसार में आकर नाना हाव-भाव का अभिनय करनेवाली उन्नत कुचभार से आकुल सुन्दरी युवती स्त्रियों का यौवन-रस लेना अथवा

विरक्त हो वनवासी योगियों की तरह आचरण करना ही पुरुष के जीवन के मुख्य उद्देश्य हैं ।

यदि सा वनिता हृदयं निहिता क्व जपः क्व तपः क्व समाधिरतिः ॥

यदि श्यामा सुन्दरी हृदय में बस जाय तो कहाँ जप, कहाँ तप और कहाँ समाधि का आनन्द ! अर्थात् इनका कुछ भी मूल्य नहीं रह जाता । भगवान ने स्त्री-जाति में इतनी मादकता भर दी है कि पुरुष-जाति उनके कमनीय रूपलावण्य पर सदा से अपना सर्वस्व समर्पित करता चला आया है। स्त्री अपने सौन्दर्य से, सौरभ से और सेवा से आकृष्ट कर पुरुष को संसारवासी बनाये रहती है । यदि सुन्दरी स्त्रियाँ न होतीं तो यह संसार मरुभूमि हो जाता । उन्होंने अपने सौन्दर्यवारि से सिंचित कर इसे उर्वर बनाया है ।

उरसि निपततीनां स्रस्तधम्मिलकानां मुकुलितनयनानां किंचिदुन्मीलितानाम् ।
सुरतजनितखेदस्विन्नगंडस्थलीनामधरमधुवधूनां भाग्यवन्तः पिबन्ति ॥

मदनयुद्ध से श्रान्त अपने वक्षःस्तल पर पड़ी हुई सुन्दरी स्त्री का अधर—जिसके पुष्पहार अस्त-व्यस्त हो गये हैं, जिसके खिले हुए नेत्र कुछ-कुछ मुँद-से रहे हैं और रतिक्रीड़ा के श्रम से निकले हुए स्वेद जिसके गण्डस्थल पर लुढ़क रहे हैं—बहुत ही भाग्यवान लोग पीते हैं ।

श्रीखण्डमण्डितकलेवरवल्लरीणांमुक्ताफलाकुलविशालकुचस्थलीनाम् ।
वैदग्धमुग्धवचसां सुविलासिनीनामालिंगनं सकलदाहमपाकरोति ॥

ऐसी सुन्दरी स्त्रियों का सहवास पित्तज्वर से पैदा हुए सम्पूर्ण दाह को दूर करता है जिनकी लतारूपी देह पर चन्दन का लेप लगा हो; जिनकी सुन्दर भुजाओं पर मोतियों की माला पड़ी हो और जिनकी चतुराई के वचन मनोहर हों ।

प्राणप्रेयसि ! मा पिबन्तु पुरुषाः पित्तज्वरव्याकुला ।
नानावल्लिजलं विलम्बितफलं पाने विषादं प्रदं ।
तत्तैः किं क्रियतां चिकित्सकपते ! मुग्धे सुखं सेव्यतां ।
सद्यस्तापहरः सुधाधिकतरः कान्ताधरः केवलम् ॥

पित्तज्वर से विकल पुरुष विलम्ब से फल देनेवाले और पीने में दुःखदायी नाना प्रकार की लताओं का जल न पीवें। तब क्या करें? हे मुग्धे! वे पुरुप शीघ्र ताप नष्ट करनेवाले और अमृत से भी अधिक मधुर अबला के अधरामृत को ही पान करें।

प्राचीन काल में गृहस्थ-जीवन की ओर लक्ष्य रखकर तत्कालीन समाज की व्यवस्था की गई थी और चतुराश्रमों का यथार्थ पालन होता था। उन दिनों लोग ब्रह्मचर्य आश्रम में गुरुकुल में रहकर विद्याध्ययन करते थे। वहाँ पूर्ण शिक्षित हो, गार्हस्थ्य जीवन के लिए अर्थोपार्जन के योग्य होने पर, सन्तान और विपय-सुख के लिए युवती से विवाह करते थे। विवाह के पूर्व उन्हें कामशास्त्र की पर्याप्त शिक्षा दी जाती थी। रति-विज्ञान में निपुणता प्राप्त करने पर वे कामोपभोग में प्रवृत्त होते थे और यथार्थ में दाम्पत्य सुख का आस्वाद लेते थे। उनका दाम्पत्य जीवन स्वर्गीय होता था। स्त्रियाँ सन्तुष्ट रहती थीं। ऐसे दम्पतियों को हृष्ट-पुष्ट एवं सर्वाङ्ग-सुन्दर दीर्घजीवी सन्तान प्राप्त होती थी।

कन्याओं को भी पितृगृह में शिक्षा का पूर्ण आयोजन रहता था। गृह-प्रबन्ध, पाक-विद्या, सन्तान-पालन, पतिव्रत-धर्म, पति को प्रसन्न करने की विधियाँ, अतिथि और गुरुजनों की सेवा आदि गृह-सम्बन्धी प्रायः सब आवश्यक शिक्षाएँ स्त्रियों द्वारा उन्हें दी जाती थीं। इसके साथ ही उनके लिए रति-शास्त्र तथा ललित-कलाओं की शिक्षा का भी प्रबन्ध रहता था। कौतुकागार सजाना, रतिशय्या-विधान और श्रृंगार आदि की विधियाँ उन्हें सिखलाई जाती थीं। ललित-कलाओं के क्षेत्र में रमणी-जाति विशेष रूप से सफलता प्राप्त कर सकती है। इनको हमारे समाज के संस्थापकों ने सामाजिक जीवन में इस प्रकार से गुम्फित किया था कि प्रत्येक स्त्री को उनमें पारदर्शिता प्राप्त करनी पड़ती थी। भारतीय समाज के संस्थापकों ने ललित-कलाओं को जीवन के आनंद और मधुर विकास के लिए आवश्यक कहकर स्वीकार किया था। भारत के अतीत स्वर्णयुग के इतिहास का

अध्ययन करने से यह भली-भाँति विदित होता है कि उस समय ललित-कलाओं का निवास गृहस्थाश्रम में बहुत व्यापक था। मानव-जीवन के आनन्द और प्रमोद के लिए ललित-कलाओं की अत्यन्त आवश्यकता है। आधुनिक सामाजिक जीवन से उनका विच्छेद हो जाने के कारण व्यक्तिगत तथा समष्टिगत आनन्द-प्रमोद की मात्रा बहुत ही कम हो गई है। इस आनन्द-मात्रा को बढ़ाने के लिए तथा माधुर्य और सौंदर्य के प्रति मानव-प्रवृत्ति की नैसर्गिक तृष्णा की शांति के लिए सङ्गीतादि ललित-कलाओं का प्रचार होना आवश्यक है।

## विश्व-साहित्य और कामशास्त्र

मानव-समाज के विकास तथा उसके अध्ययन से यह भलीभाँति विदित हो जाता है कि आदि-काल में स्त्री-पुरुष स्वतन्त्र विचरण करते थे। उस समय उनमें से कोई भी किसीके अधीन एवं आश्रित न था। वे प्रकृति के आदेशानुसार स्वतन्त्र जीवन व्यतीत करते थे। स्त्री-पुरुष का अस्तित्व पृथक् नहीं है। वास्तव में ये दोनों भिन्न-भिन्न तत्व हैं। दोनों के मिलन में ही पूर्णता है। वे एक दूसरे का सहयोग प्रकृति से ही चाहते हैं। आयुर्वेद और सांख्यकारों का मत है कि प्राणी मात्र की इन्द्रियाँ प्रकृति से ही उत्पन्न हैं। अपना विषय-भोग प्रत्येक इन्द्रिय का सहज धर्म है। इनके लिए केवल विषय-भोग की सामग्री का होना ही पर्याप्त है। मैथुन मनुष्य को स्वभाव से ही पसन्द है। इसलिए इसे सीखने में कोई कठिनाई नहीं पड़ती।

प्रकृति-देवी के नियमानुसार वृक्षों में फल-फूल लगते हैं। ऋतु ही में पशुओं में भी गर्भधारण होता है। इसी प्रकार मनुष्य में भी काम-विकार नैसर्गिक है। सृष्टि के विस्तार के लिए तथा काम-विकार-निवारण के लिए उसका सदुपयोग करना प्रत्येक मनुष्य का धर्म है। समाज के सङ्गठन के पूर्व स्त्री-पुरुष में किसी प्रकार का सम्बन्ध न था। जिस किसी स्त्री-पुरुष से काम से प्रेरित होकर वे समागम कर लिया करते थे और पुनः अलग हो जाते थे। इसके बाद न उनमें कोई लालसा रह जाती थी, न आकर्षण ही।

उस नैसर्गिक अवस्था में रहती हुई मानव-जाति में स्त्री को कुछ आवश्यकताएँ अनिवार्य हो उठीं। पुरुष-सहवास के पश्चात् गर्भकाल, प्रसवकाल, नवजात शिशु की रक्षा एवं अपने पालन-पोषण की सहायता के लिए स्त्रियों ने पुरुषों का आश्रय लेना आरम्भ किया। उन्होंने अपने नैतिक चाल से किसी एक पुरुष की मैत्री आजीवन के लिए प्राप्त कर ली और उस पुरुष को अपने सुख-दुःख में भाग लेने के लिए बाध्य कर दिया। स्त्री की सेवा-सुश्रूषा से प्रसन्न होकर पुरुष भी उससे स्नेह करने लगा। समाज के विकास के साथ ही आचार्यों ने अनियन्त्रित कामुकता और व्यभिचार को रोकने के लिए विवाह-प्रथा का जन्म दिया। किसी समाज के सुसङ्गठित और सुव्यवस्थित होने पर हम उसके साहित्य में तत्कालीन समाज के बाह्य और आन्तरिक जीवन को परिलक्षित पाते हैं। साहित्य, समाज का प्रतिबिम्ब है।

विश्व के प्रत्येक देश के साहित्य में कामशास्त्र के कुछ ग्रंथ विद्यमान हैं। इनका होना अनिवार्य है। समाज व्यक्तियों और कुटुम्बों के समूह को कहते हैं। प्रत्येक कुटुम्ब स्त्री और पुरुष का बोधक है। स्त्री-पुरुष के सम्मेलन से ही कुटुम्ब की उत्पत्ति होती है। स्त्री-पुरुष का दाम्पत्य जीवन ही किसी समाज के साहित्य का प्रथम आधार होता है। इसलिए यह स्वीकार करना पड़ता है कि प्रत्येक सभ्य समाज या देश में दाम्पत्य-जीवन-संबन्धी साहित्य का होना अवश्यम्भावी है।

शास्त्र वस्तुतः रूढ़ि-समूह के आधार पर विद्वानों का विचार-दर्शन है। समाज में प्रचलित प्रथाओं और रूढ़ियों के आधार पर इसका निर्माण होता है। नैतिक और लोक-व्यवहार-कुशल प्राचीन विद्वानों के अनुभव को ही शास्त्र कहते हैं। मनुष्य प्रत्येक कार्य में नवीनता का आविर्भाव चाहता है। सामाजिक परिवर्तन के साथ-साथ रूढ़ियों में परिवर्तन अवश्य होता है। परन्तु जो सिद्धान्त सत्य पर आश्रित हैं वे सदा अक्षय्य और अक्षुण्ण रहते हैं। जो रूढ़ियाँ प्राकृतिक नियमों पर आश्रित हैं वे समाज में जरूर रहती हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि किसी

समाज के प्रत्येक नियम और उपनियम उसमें होनेवाली घटनाओं के आधार पर विद्वानों के संशोधित उपदेश हैं।

कामशास्त्र, दाम्पत्य जीवन का दर्पण है। मनोविज्ञान के मननशील विद्वानों के सतत अनुशीलन और अनुभव पर इसका निर्माण किया गया है। जल-वायु के प्रभाव के कारण प्रत्येक देश के सामाजिक संगठन और रहन-सहन में विभिन्नता पाई जाती है। अतः प्रत्येक देश में भिन्न रूप से और विभिन्न दृष्टिकोण रखकर कामशास्त्र का निर्माण किया गया है। विश्व की तीन प्रमुख जातियाँ हैं—हिन्दू, मुसलमान और ईसाई। अतीत युग के विश्व के उन्नत राष्ट्रों में भारत, चीन, मिस्र, बैबीलोन, ग्रीस और इटली थे। ग्रीस और रोम की सभ्यता का अंश हम यूरोप के सामाजिक जीवन में प्रतिबिम्बित देखते हैं। मिस्र के पिरेमिड पर अंकित चित्रों के अतिरिक्त उनके आन्तरिक दाम्पत्य जीवन का इतिहास संसार की दृष्टि से एक प्रकार से अन्तरिक्ष हो गया है। बैबीलोन की सभ्यता का कुछ अंश अरब ( ईरान ) साहित्य में देखा जाता है। चीन के साहित्य में भी कामशास्त्र का होना विश्वस्त सूत्र से प्रतिपादित किया जाता है।

ईरान के उत्कर्ष-काल में अनेक विद्वानों ने दाम्पत्य जीवन पर साहित्य का निर्माण किया था। अरब लोग कामशास्त्र के सर्वश्रेष्ठ विशेषज्ञ माने जाते थे। अलिफलैला नामक वृहत् कामशास्त्र उन्हीं पूर्ववर्ती साहित्यकारों के आधार पर रचा गया था। आज हम अलिफलैला को जिस कहानी-संग्रह के रूप में देख रहे हैं वह इसका वास्तविक नहीं; अपितु बहुत ही कृत्रिम रूप है। इसकी मूल प्रतियाँ आजकल बिलकुल अप्राप्य हो रही हैं। सुना जाता है कि इसकी मूल प्रति का फ्रेञ्च अनुवाद पेरिस में लगभग डेढ़ सहस्र रुपये में मिलता है। यह ग्रन्थ ईरान की ऐश्वर्यशालिनी विलासिता को पाठकों के मानसपटल पर अंकित कर उन्हें मुग्ध और चकित कर देता है। आजकल उर्दू और फारसी साहित्य में जो काम-विज्ञान-विषयक पुस्तकें देखने में आती हैं वे उसी ईरानी अलिफलैला के अंशमात्र हैं। समय के अनुसार

उनमें रुचि, लालसा और हाव-भावों का विपर्यय और रूपान्तर होना आवश्यक तथा अनिवार्य हो गया है।

ग्रीक, रोमन आदि प्राचीन राष्ट्रों के उन्नत काल में उनके समाज में स्त्री का स्थान नगण्य था। यद्यपि उनकी उस युग की शिल्पकला आज भी अपने माधुर्य से दर्शक का हृदय मुग्ध कर देती है; पर स्त्रियों की मान-मर्यादा, आदर-सत्कार तथा समानता के जो भाव हम तत्कालीन भारत के सामाजिक-जीवन में पाते हैं वह एथेन्स, स्पार्टा और रोम के सामाजिक जीवन में नहीं। ईसाई धर्म के प्रभातकाल में यूरोप के सभ्य लोग स्त्री-जाति को संसार का एक बड़ा बन्धन मानते थे। किन्तु यह बात नहीं थी कि स्त्रियों के प्रकृतिदत्त माधुर्य के आकर्षण से वे अपने नेत्रों को उन्मीलित कर सकते थे; वरन् स्त्रियों की भूरी आँखों, भूरे केश, रक्त अधरों की अनोखी मुस्कराहट, उनके नेत्रों की विजयिनी शक्ति, उनके मत्त करनेवाले हाव-भाव, उनकी सहज सरलता और उनकी प्रत्येक भावभंगी पर वे भी मुग्ध होते थे। पुरुष-जाति अपने को ईश्वर का अंश मानती थी; किन्तु स्त्रियों को स्वर्गीय ज्योति का अंग नहीं स्वीकार करती थी। उनको वे केवल पाशविक उपभोग का साधन मात्र समझते थे। उनके दाम्पत्य जीवन का इतिहास माधुर्य से विहीन अकिंचन-सा दीख पड़ता है।

मध्ययुग तक यूरोप में अनेक राष्ट्रों का निर्माण हो चुका था। उनका सामाजिक सङ्गठन हो रहा था। पर, कैथिलिक सम्प्रदाय के मठाधीशों की विलक्षण विलास-प्रियता के यत्र-तत्र विशृंखल वर्णनों के अतिरिक्त हम किसी समाज के सुगठित और व्यवहारोपयोगी दाम्पत्य जीवन का भास नहीं पाते। यद्यपि यह युग साहित्य के विकास के लिए स्वर्णयुग कहा जाता है; तथापि काव्य, नाटक और सामुद्रिक अन्वेषण के अतिरिक्त हम किसी समाज में सुव्यवस्थित दाम्पत्य जीवन की झलक तक नहीं पाते। होली रोमन सम्राट और चौदहवें लुई के अन्तःपुर की विलास-लीला हम पढ़ते हैं; पर तब भी जीवनोपयोगी काम-विज्ञान की कोई पुस्तक उस युग की नहीं पाते। विज्ञान

के आविष्कार और औद्योगिक क्रांति के बाद जब हम मनुष्य-जीवन के प्रत्येक पहलू में क्रांति देखते हैं तब, उसी समय, उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य में, हम काम-विज्ञान-सम्बन्धी साहित्य को यूरोपीय साहित्य में पदार्पण करते हुए पाते हैं। यह समय सुधारों का युग कहा जाता है। उन्नीसवीं शताब्दी के चतुर्थ चरण में हैवेलाक एलिस ( Haveloc Ellis ), स्टेन्ली हॉल (Stanly Hall), इवान ब्लॉच ( Iwan Bloch ), फ्रियूड (Freud), जंग (Jung), फोरेल (Forel), मॉल (Moll), वेस्टरमार्क (Wester Mark), आदि प्रसिद्ध लेखकों ने अपनी लेखनी से दाम्पत्य-विषयक साहित्य पर अनेकानेक ग्रन्थ लिखे। इन सब विद्वान लेखकों में हैवेलाक एलिस कामशास्त्र के सर्वश्रेष्ठ आचार्य माने जाते हैं।

उसी काल से यूरोप में स्त्रियों का पुरुषों की समानता का दावा स्वीकार किया जाने लगा। आधुनिक काल में उनका दाम्पत्य-जीवन बहुत ही मधुर और अनुरागशील हो रहा है। हैवेलाक एलिस का "Scinec of Sex" (साइंस आफ सेक्स) काम-विज्ञान का बहुत विशाल ग्रन्थ है। इसमें यूरोपीय सामाजिक जीवन की विभिन्न काम-लालसाएँ, चेष्टाएँ और भावनाएँ बहुत ही सुंदर रूप से अङ्कित की गई हैं। लेखक को समाज के अनेक सम्भ्रांत व्यक्तियों से उनके जीवन के मैथुन-सम्बन्धी अनेक अनुभवों का संग्रह मिला है। यह ग्रन्थ यूरोप के विभिन्न राष्ट्रों और समाजों के उन साहित्यिक ग्रन्थों के आधार पर लिखा गया है, जो यूरोप के अतीत और वर्तमान सामाजिक जीवन के इतिहास में विशेष महत्त्व रखते हैं। इससे इस ग्रन्थ की उपादेयता अधिक बढ़ गई है।

विश्व-विख्यात हैवेलाक एलिस के "साइन्स आफ सेक्स" को हम कामशास्त्र नहीं स्वीकार कर सकते। यद्यपि उनके विशाल ग्रन्थ में काम-विज्ञान-सम्बन्धी सभी बातें विज्ञान के विश्लेषित आधार पर संगृहीत की गई हैं; तथापि लेखक का कोई स्वयं-निर्णीत सिद्धांत नहीं है। शास्त्र में सामाजिक रूढ़ियों, मनोभावों, आचार-विचारों और कल्पनाओं का उल्लेख

अवश्य रहना है; परन्तु उसके साथ ही लेखक का यह भी कर्तव्य होता है कि उनके गुणावगुण का विवेचन करते हुए उन बातों का उपदेश दे जो समाज के प्रत्येक व्यक्ति को ग्राह्य हों। इनका हम हैवेलाकएलिस में नितांत अभाव पाते हैं। कामशास्त्र में धर्म, अर्थ और काम का आनुबन्धिक वर्णन होना आवश्यक है। परन्तु पाश्चात्य कामविज्ञान के आचार्यों ने धर्म का कोई महत्त्वपूर्ण स्थान ही नहीं स्वीकार किया है। उनके यहाँ काम का सेवन एक साधारण विषय है। भारतीय कामशास्त्र में धर्म, अर्थ और काम तीनों का ऐसा क्रमिक उल्लेख किया गया है कि काम का सेवन करते हुए भी धर्म और धन की हानि न हो सके। वास्तव में यूरोपीय समाज में धर्म का स्थान बहुत ही नगण्य है। दूसरा आवश्यक सिद्धांत, जो कामशास्त्र के विषय में होना चाहिये, यह है कि काम-क्रीड़ा के साथ दाम्पत्य जीवन के अन्य अङ्गों के उचित कर्तव्यों पर आवश्यक दृष्टि रखी जाय। भाव यह कि संभोग-क्रिया के साथ ही पति-पत्नी के दाम्पत्य-जीवन-सम्बन्धी अन्य कर्तव्यों का भी उल्लेख होना चाहिये। पर, दुःख है कि हम हैवेलाक में कोई ऐसी वस्तु नहीं पाते, जिससे दाम्पत्य जीवन के अन्य अङ्गों पर प्रकाश पड़ता हो।

जिस प्रकार अलिफलैला मुसलमानों का और हैवेलाकएलिस का काम-विज्ञान यूरोपियनों का कामशास्त्र है. उसी प्रकार आचार्य वात्स्यायन मुनि का कामसूत्र भारत का सर्वश्रेष्ठ कामशास्त्र है। यह ग्रंथ भारत के उस स्वर्ण-युग में लिखा गया था जब वह एक स्वतंत्र साम्राज्य था और अपने उत्कर्ष के शिखर पर पहुँच चुका था। तुलनात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह सिद्ध होता है कि यूरोप, अमेरिका और एशिया के आधुनिक उन्नत राष्ट्रों में चीन को छोड़कर किसी देश के इतिहास का जन्म भी उस युग में नहीं हुआ था। इस कामसूत्र के प्रभाव से आज भी भारतीय समाज में वही प्राचीन दाम्पत्य जीवन का आदर्श पाया जाता है। आचार्य ने अपने पूर्व के दस अन्य आचार्यों का उल्लेख किया है, जिनके मूलग्रन्थ के आधार पर उन्होंने अपने कामसूत्र का निर्माण किया है। उनके पूर्व आचार्यों के ग्रंथ अब

इस युग में उपलब्ध नहीं होते; क्योंकि तब से लेकर अठारहवीं शताब्दी तक भारत में अनेक राज्य-क्रांतियाँ हुईं। अनेक विदेशी राज्यों का उत्थान और पतन हुआ। विधर्मी तथा नृशंस-आक्रमणकारियों और शासकों ने भारतीयता को विनष्ट करने के लिए यहाँ के पुस्तकालयों, देवमंदिरों और भव्य प्रासादों को जलाकर नष्ट कर डाला। इस प्रकार भारत का सर्वश्रेष्ठ रत्न—ग्रंथभण्डार सदा के लिए अनंत के गर्भ में अंतर्हित हो गया। उनमें से कुछ ग्रंथ अब भी यत्र-तत्र सुरक्षित रखे हुए सुनने में आते हैं। विश्वस्त सूत्र से पता चलता है कि आचार्य कुचुमार का कामशास्त्र अब भी नैपालराज्य की राजधानी काठमांडू में सुरक्षित है। परंतु वह अप्रकाशित होने से अप्राप्य है।

उन पूर्व आचार्यों के मनुष्य-जीवन की सूक्ष्मतम भावनाओं का थोड़ा-बहुत दिग्दर्शन हम वात्स्यायन मुनि के इस कामसूत्र में पाते हैं और इससे कल्पना कर सकते हैं कि उन आचार्यों ने मानव-जीवन तथा दाम्पत्य जीवन के कोमल आंतरिक विचारों, भावों और कल्पनाओं का अनुशीलन किस सूक्ष्म दृष्टि और तन्मयता से किया था। उनका अनेक-देशीय नारी-ज्ञान तथा उनके आचार-विचार और उनकी कोमल एवं आंतरिक रतिभावनाओं का अध्ययन कर हम उनकी सर्वदेशीय अभिज्ञता का थोड़ा अनुमान कर सकते हैं।

साहित्य मानव-जीवन का प्रतिविम्ब है। इसमें मनुष्य-जीवन के अंग-प्रत्यङ्ग का दिग्दर्शन मिलता है। साहित्य में दो प्रकार की रचनाएँ देखी जाती हैं। कुछ तो ऐसी होती हैं जिनमें देश और काल का इतना प्रभाव विद्यमान रहता है कि वे देश और काल की ही वस्तु हो जाती हैं। कुछ ऐसी भी हैं जिनका विकास तो देश और काल में होता है; परन्तु जो स्वयं देश और काल का अतिक्रमण कर सार्वदेशिक और सर्वकालीन हो जाती हैं। ऐसी रचनाओं से मानव-जीवन के आदर्शों की सृष्टि होती है। ये आदर्श निरन्तर आदर्श रहते हैं। ये अक्षय्य होते हैं। मानव-समाज में परिवर्तन होता रहता है। उसकी कल्पनाएँ, धारणाएँ और भावनाएँ बदलती रहती हैं। उसकी रुचि परिवर्तित होती रहती है। किन्तु

विश्व-साहित्य-निर्माताओं की रचनाओं में वह मनुष्य-जीवन के आदर्श ही देखता रहता है। इनमें हम मनुष्य-जीवन की पूर्णता देखते हैं। यह पूर्णता अलौकिक नहीं; अपितु लौकिक होती है। साहित्य के आदर्श धार्मिक नहीं, जातीय नहीं; किन्तु लौकिक और मानवीय हैं। साधारण मनुष्य संसार की केवल उन्हीं घटनाओं पर विचार कर सकता है जिन्हें वह मनुष्य-जीवन में घटते देखता है। मनुष्य की स्वाभाविक वृत्तियों का विकास दिखा देना ही विश्व-साहित्य के लेखकों का कार्य है। वात्स्यायन मुनि का यह कामसूत्र भी विश्व-साहित्य का अमूल्य ग्रंथ है।

मानव-जाति के हित के लिए धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र और कामशास्त्र आदि की रचनाएँ महर्षि आचार्यों ने की हैं। वात्स्यायन कामसूत्र बहुत ही प्राचीन और संस्कृत-साहित्य-कोष का अत्युपयोगी उज्ज्वल रत्न है। मनुष्यमात्र का उद्देश पुरुषार्थ है। धर्मादि पुरुषार्थ है। कामशास्त्र में काम का रूप और उसकी प्राप्ति के साधन का प्रतिपादन किया गया है। इसकी शैली षट्दर्शनों के ढंग की है। सूत्र और कारिकाओं में काम-संबंधी तत्वों का पूर्ण विवेचन किया गया है। गृहस्थाश्रम में धर्म और अर्थ की जितनी आवश्यकता है कामशास्त्र की भी उतनी ही है। स्त्री-पुरुष के समागम से ही काम की प्राप्ति होती है। कुटुम्ब के भीतर संभोग स्त्री-पुरुष की इच्छा के अधीन नहीं होता। यह भय, शंका एवं लज्जा से विफल हो जाता है। इससे बचने के लिए उपाय की आवश्यकता पड़ती है। इसलिए कामसूत्र में संभोग, इच्छा और प्रेम के उपायों ही का वर्णन किया गया है। इस शास्त्र के तत्वों का बोध हुए बिना मनुष्य पशुओं के समान विहार करता है। इस शास्त्र के पढ़ने से मनुष्य दुराचार की ओर प्रवृत्त नहीं होता, वरन् अनुचित विषयभोग की ओर जाने में अनेक उपदेश पाता है। आचार्य ने इसे काम-वृद्धि के लिए नहीं लिखा है, बल्कि अनुचित विषयभोग को रोकने और उचित काम का नियमपूर्वक उपभोग करने के लिए। जितेन्द्रिय स्त्री-पुरुष ही काम का यथेष्ट सुख उपलब्ध कर

सकते हैं। यह विद्या वैदिक है। इसका स्रोत वेद ही है। कामोपभोग और पति-पत्नी के परस्पर व्यवहार का उपदेश वेद में विद्यमान है। मैथुन में स्त्री-पुरुष को जो सुख की प्रतीति होती है उसका यथोचित रीति से आस्वादन करना ही कामशास्त्र का विषय है। संसार में स्त्री-पुरुष के कामोपभोग के कारणों में विषमता है, और काम का रसास्वादन समानता के बिना कदापि नहीं हो सकता। अतएव स्त्री के पतिद्वेषिणी होने के कारण को रोकने तथा दम्पती में अनुराग और आसक्ति बढ़ाने के लिए कला की दृष्टि से इसकी रचना की गई है। इस शास्त्र का ज्ञान वैवाहिक जीवन का बहुत बड़ा सहायक हो सकता है। इसकी शिक्षा से समाज के असंख्य दोष स्वयं ही दूर हो सकते हैं। जिस प्रकार कलाओं के ज्ञान से उनके सूक्ष्मतम आनन्द का अनुभव होता है उसी प्रकार संस्कृति से जीवन के सूक्ष्मतम आनन्द का अनुभव होना चाहिये। जीवन-कला में स्त्री-पुरुष का आनन्द प्रमुख है। इससे मनुष्य की शारीरिक, मानसिक और आध्यात्मिक सभी प्रवृत्तियों की तृप्ति होती है, और सुख की परिणति भी यही है। कामशास्त्र प्रेम की शिक्षा देता है। जिन दम्पतियों में प्रेम है, सहानुभूति है, एक दूसरे की आशा और आकांक्षा के प्रति हार्दिक अनुराग है, वे ही सुखी हैं। उनका पुनीत प्रेम उन्हें पाप की ओर नहीं जाने देता। वे स्वर्गीय सुख का अनुभव करते हैं।

संस्कृत इस देश की सबसे प्राचीन और उन्नत भाषा है। इसके विशाल साहित्य में अनेक कामशास्त्र-विषयक ग्रंथ हैं। वात्स्यायन के पूर्व आचार्यों के कामशास्त्र—जैसा कि ऊपर कहा गया है—अब उपलब्ध नहीं हैं। कामसूत्र, रति-रहस्य, कंदर्प-चूड़ामणि, अनङ्गरङ्ग, नागरवल्लभ, नागरसर्वस्व, रसिकसर्वस्व, कामरत्न, मन्मथ-संहिता, मनसिज-सूत्र, कादम्बरी स्वीकरणकारिका, नर्मकेलिकौतुक संवाद, रतिमञ्जरी, कामतंत्र, रति-कल्लोलिनी, पञ्चशायक, स्मरदीपिका, रसमञ्जरी, और कुट्टनीमत प्रभृति बहुत से ग्रंथ अब भी संस्कृत-साहित्य की शोभा बढ़ा रहे हैं। औद्दालिक, दत्तक, चारायण,

सुवर्णनाभ, घोटकमुख, गोनर्दीय, गोणिकापुत्र, बभ्रु तथा कुचुमार आदि वात्स्यायन के पूर्व के आचार्यों के अतिरिक्त वात्स्यायन, कोक्कोक, वीरभद्र, पुरुरवा, भरत, दण्डि, जयदेव, दैवज्ञसूर्य, शामराज, कविशेखराचार्य, मीननाथ, दामोदर, वीरणाराध्य, योगिराट् तथा वादरायण प्रभृति काम-शास्त्र के अनेक लेखक हो गये हैं। वात्स्यायन के परवर्ती लेखकों का मूल आधार यही कामसूत्र है। उसीके आधार पर कुछ परिवर्तन के साथ अधिकांश कामशास्त्र के ग्रंथ लिखे गये हैं। इस ग्रंथ का कई शताब्दी तक कुछ अनुसन्धान न था। आचार्य कोक्कोक ने अपने 'रतिरहस्य' के अनेक स्थलों पर वात्स्यायन-कामसूत्र का उल्लेख किया है। अनुसन्धान करने पर कामसूत्र के विशृङ्खल अंश मिले। अनवरत श्रम और अनुसन्धान के बाद इसका मूल ग्रंथ भी कुछ खण्डित रूप में प्राप्त हुआ। पूना, मदरास, कलकत्ता तथा लाहौर आदि स्थानों से वात्स्यायन-कामसूत्र के कतिपय संस्करण निकले हैं। वात्स्यायन के जिस कामसूत्र का यह अनुवाद प्रस्तुत किया जा रहा है उसे साहित्य-जगत् में लाने का सम्पूर्ण श्रेय और यश साहित्यदर्शनाचार्य, तर्करत्न, न्यायरत्न श्री गोस्वामी दामोदरलाल जी शास्त्री को है; जिन्होंने इसके खण्डित अंशों को जर्मन राजधानी बर्लिन की मूल प्रति से मिलाकर इसे श्रृङ्खलित और सुसम्पादित किया है।

'रति-रहस्य' को ही अधिकांश हिंदी-पाठक कामशास्त्र का मूल ग्रन्थ भ्रम से समझते हैं। वस्तुतः यह रति-रहस्य, वात्स्यायन-कामसूत्र का अंश मात्र है। इनमें कुल आठ सौ श्लोक हैं। यह दस परिच्छेदों में विभक्त है। इसमें वात्स्यायन से कुछ विभिन्नता पाई जाती है। कोक्कोक ने नायिका-भेद, चंद्रकला-निरूपण आदि के विषय मे बभ्रु आदि अन्य आचार्यों के आधार पर लिखना स्वीकार किया है। कुछ लोग कहते हैं कि कोक्कोक काश्मीर-नरेश का मन्त्री था और उसने सिंध तथा महाराष्ट्र की स्त्रियों से कामकलाएँ सीखकर रति-रहस्य की रचना की थी। यह बात इतिहास से प्रमाणित नहीं होती। यह निश्चय और सत्य भी है कि

कोक्कोक ने रति-रहस्य की रचना अपने संरक्षक राजा वेनुदत्त ( काश्मीर ) के लिए की थी। वात्स्यायन के सूत्र और कारिकाएँ अधिक कठिन और दुर्बोध होने के कारण रति-रहस्य लोक में अधिक व्यापक और लोकप्रिय हो गया। ज्योति ऋषि का लिखा कामशास्त्र का 'पंचशायक' नामक ग्रंथ है। यह पाँच खण्डों में विभक्त है। इसमें छः सौ श्लोक हैं। इसका अधिकांश रति-रहस्य के दसवें परिच्छेद और वात्स्यायन के सप्तम अधिकरण के आधार पर लिखा हुआ है। वाजीकरण, नारी-विद्रावण, यंत्र-मंत्र तथा अन्य औषधियों के प्रयोग से स्त्री-पुरुष को परस्पर आकर्षित करने की विधि बतलाई गई है। इसमें कोई विशेष मौलिकता नहीं है। रतिक्रीड़ा के अन्य मधुर उपचारों का भी सूक्ष्म रूप से वर्णन किया गया है। कामशास्त्र का 'स्मर-प्रदीप' नामक ग्रंथ पशुपति के पुत्र गुणनफल ने चार सौ श्लोकों में लिखा है। संस्कृत-साहित्य की सङ्गीत-लहरी 'गीत-गोविन्द' के रचयिता जयदेव कवि ने सवा सौ श्लोकों में रति-मञ्जरी नामक रतिशास्त्रविषयक एक पुस्तिका लिखी है। इसमें भी नायक-नायिकाओं का विवेचन बहुत सुन्दर और मधुर किया गया है।

पन्द्रहवीं शताब्दी में कुल्लीनमल नामक एक राजपूत विद्वान ने अनङ्ग-रङ्ग नामक कामशास्त्र की रचना किसी लोदी-वंशीय सुलतान को प्रसन्न करने के लिए की थी। रति-रहस्य में अङ्कित विषयों का इसमें बहुत ही ललित और मधुर छन्दों में वर्णन किया गया है। 'कन्दर्पचूड़ामणि' भी कामशास्त्र का एक सुन्दर ग्रन्थ है। यह वात्स्यायन के सूत्र और कारिकाओं का अनुवाद मात्र है। इसमें लेखक की कोई अपनी मौलिकता नहीं दीख पड़ती। हम इसे वात्स्यायन कामसूत्र का श्लोकबद्ध संक्षिप्त संस्करण कह सकते हैं। इसके अतिरिक्त 'नागर-सर्वस्व' नामक काम-विषयक ग्रन्थ भी बहुत ही सुन्दर और पठनीय है। इसी प्रकार के अन्य कामशास्त्र के छोटे-बड़े ग्रन्थ हैं। उन सबका आधार यही वात्स्यायनकृत कामसूत्र ही है।

# कामक्रीडा की ऋतु-मर्यादा

आजकल पश्चिमी सभ्यता के सम्पर्क से इस देश में कामुकता की अधिकाधिक प्रचुरता होती जा रही है। इतिहास इस बात को प्रमाणित कर रहा है कि सभ्यता के उत्कर्ष के साथ-साथ कामुकता और विषय-वासना अधिकता से बढ़ती जाती है। जो देश जितना ही सभ्य और श्रीसम्पन्न होता जाता है वहाँ उतनी ही मात्रा में विलासिता भी अपना प्रसार करती जाती है। आधुनिक यूरोप और अमेरिका के उन्नत राष्ट्रों में विलासिता ही उनकी उपास्य-देवी हो रही है। सदाचार, संयम, विनय एवं लज्जा—जो हमारे जीवन के प्रमुख अंग हैं—यूरोपीय सभ्य और उन्नत राष्ट्रों के दाम्पत्य जीवन में परिलक्षित ही नहीं होते। पाश्चात्य देशों में विलासिता का ताण्डव नृत्य हो रहा है। उसे देखकर प्रत्येक दीर्घ-दर्शी स्त्री-पुरुष उसके सन्निकट भविष्य में होनेवाले पतन की कल्पना कर सकता है। प्रेम को कुछ लोग मानसिक और कुछ लोग आध्यात्मिक शक्ति मानते हैं। केवल काम-जन्य प्रेम को सभी लोग मानसिक प्रेम मानते हैं। यूरोप में कामजन्य प्रेम ही प्रधान है। उनके यहाँ प्रेम में कोई धार्मिक पुट नहीं दी जाती। भौतिक एवं वैयक्तिक इन्द्रिय-सुख के अतिरिक्त उनके लिए सात्विक, धार्मिक एवं नैतिक भावों की कल्पना ही नहीं होती। कामातुर होने के साथ ही अपनी कामलिप्सा चरितार्थ कर डालना उनका मुख्य उद्देश्य होता है। काम से प्रेरित होकर न तो उन्हें अपनी सहचरी के मनोभाव एवं रति-लालसा के जानने की इच्छा रह जाती है और न वे उसमें काम-भाव को जाग्रत एवं उद्बुद्ध करने का प्रयत्न ही करते हैं। वे प्रकृति के अन्य आदेशों का पालन करना अपना कर्तव्य नहीं समझते। अपनी विषय-वासना को शान्त कर लेना ही उनके कामशास्त्र का ध्येय है। उनकी इस विलास-प्रियता से तो हम उन पूर्वज वनमानुषों के मैथुनों को अधिक उत्तम समझते हैं जो केवल ऋतु-विशेष में काम-निवृत्ति कर लिया करते थे।

जीवन एक ललित कला है। जिस प्रकार प्रत्येक कला में सुन्दरता और

माधुर्य का होना आवश्यक है उसी तरह जीवन को भी सरस एवं माधुर्य से अभिसिक्त करना आवश्यक है। सौन्दर्य का प्रेमी उजाड़ में नहीं रह सकता। विद्वान अव्यवस्थित समाज के अनुशासन के आगे नत-मस्तक होना कदापि स्वीकार नहीं कर सकता। लालित्य और माधुर्य के बिना पुरुष को हार्दिक प्रसन्नता नहीं मिल सकती। इसके लिए जीवन में संस्कृति की अनिवार्य आवश्यकता है। यदि स्त्री-पुरुष का जीवन स्वार्थपूर्ण विषय-वासना की पूर्ति ही में सचेष्ट रहता है तो उनका जीवन नीरस और कटु हो जाता है। अतः स्त्री-पुरुष के लिए अपने हृदय को संस्कृत करना आवश्यक है। सुसंस्कृत स्त्री-पुरुष गार्हस्थ्य जीवन को सुखमय बना सकते हैं। जिस प्रकार संस्कृति जीवन के प्रत्येक अंग के लिए आवश्यक है उसी तरह स्त्री-पुरुष की काम-क्रीड़ा के लिए भी यह अनिवार्य है। इस संस्कृति का ही विचार कर आचार्यों ने कामशास्त्र में प्रणयलीला और मधुर उपचारों का सर्वप्रथम उल्लेख किया है। इस प्रणयलीला का हैवेलाक एलिस तथा अन्य यूरोपीय कामशास्त्रियों ने अपने ग्रन्थों में बिलकुल ही उल्लेख नहीं किया है।

दूसरी त्रुटि जो हम यूरोपीय लेखकों में पाते हैं वह यह है कि उनके यहाँ सहवास या रति-क्रीड़ा के लिए देश और काल का कुछ विचार नहीं पाया जाता। परन्तु हमारे आचार्यों ने देश और काल का पूर्ण विचार किया है। उन्होंने विषय-वासना की वृद्धि को मर्यादित और सीमित करने के लिए ऋतु-विशेषों में कामक्रीड़ा में निरत होने का उपदेश दिया है। हमारे कामशास्त्र के आचार्यों और चिकित्सकों का यह निर्णीत सिद्धान्त है कि जिस प्रकार ऋतु-विशेष में वृक्ष, लता एवं अन्य वनस्पतियाँ पुष्पित होकर गर्भ धारण करती हैं और पशु-पक्षी भी ऋतु-काल में ही रति-क्रीड़ा करते हैं उसी प्रकार मनुष्य-जाति को ऋतु-विशेष में प्रकृति के अत्यन्त प्रफुल्लित होने ही पर काम-वासना की तृप्ति करनी चाहिये। काम की मर्यादा अक्षुण्ण रखने एवं इसके माधुर्य को अत्यधिक सरस

एवं सुखद बनाने के लिए स्त्री-सम्भोग को सीमित करना आवश्यक है। हमारे आचार्यों ने वसन्त और वर्षा—केवल दो ही ऋतुओं—को कामक्रीड़ा के उपयुक्त माना है। यहाँ के जल-वायु और ऋतु का विचार कर हमारे काम-शास्त्रियों एवं अन्य साहित्यिक कवियों ने स्त्री-पुरुष के संभोग के लिए इन्हीं दो ऋतुओं का विशेष रूप से उल्लेख किया है। हमारे देश में इन्हीं दो ऋतुओं में स्त्री-पुरुषों में काम का स्वाभाविक प्राबल्य देखा जाता है। इनमें युवक-युवती एक दूसरे को पाने के लिए लालायित हो उठते हैं। अनुभव से भी यह देखा जाता है कि तरुण-समाज फाल्गुण और तरुणी-वर्ग श्रावण में काम से अधिक विह्वल हो उठते हैं। इन दोनों ऋतुओं में भी जब ऋतु-विशेष की अलौकिक छटा अपनी सहचरियों से मिलकर प्रफुल्ल हो क्रीड़ा करने लगती है तब वही समय स्त्री-पुरुष की रति-क्रीड़ा के लिए अधिक उपयुक्त, सुखद और पूर्ण लाभदायक होता है। वसन्त स्त्री-पुरुष की काम-क्रीड़ा के लिए सर्वोत्कृष्ट ऋतु है। इस काल में वायु-मण्डल समशीतोष्ण तथा सुहावना होता है और स्वयं प्रकृति भी अपने पूर्ण यौवन में प्रकट हो प्राणियों पर अपनी करुणा का हाथ विस्तारित करती है। इस ऋतु में सब प्राणियों में काम की भावना प्रचुर मात्रा में अंकुरित हो जाती है। पशु, पक्षी एवं वनस्पतियाँ उत्फुल्ल हो उठती हैं। काम-जागृति के लिए चन्दन, केसर, कस्तूरी एवं पुष्पादिकों के अनुलेपन की आवश्यकता नहीं रह जाती; क्योंकि ऋतुराज का आगमन होते ही सर्वत्रगामी, सांसारिक शृंगार-रसों को भोगनेवालों का देवता, संसारविजयी कामदेव—भ्रमर, कोयल तथा मलय-पवन के साथ ही—अपने सब शस्त्रास्त्रों से सुसज्जित होकर संसार में अवतीर्ण होता है।

परिमलभृतोः वाताः शाखा नवांकुरकोट्यो।
मधुरविरुतोत्कण्ठा वाचः प्रियाः पिकपक्षिणाम्॥
विरलसुरतस्वेदोद्गारा वधूवदनेन्दवः।
प्रसरति मधौ रात्र्यां जातो न कस्य गुणोदयः॥

उस वसन्त की रात में जब सुगन्धित पवन चला करता है, वृक्षों की शाखाओं में नये-नये अंकुर निकलते हैं, मदमत्त कोकिला मधुर कलरव करती है, स्त्रियों के मुखचन्द्र पर मैथुन के श्रम से निकले हुए पसीने की हल्की-हल्की धाराएँ निकलने लगती हैं, तब काम किसे पीड़ित नहीं करता !

सहकारकुसुमकेशरनिकरभरा मोदमूर्च्छितदिगन्ते ।
मधुरमधुविधुरमधुपे मधौ भवेत्कस्य नोत्कण्ठा ॥

आम के बौरों की केसर गहरी सुगन्ध से जब दसों दिशाओं में व्याप्त हो रही है, मधुर मकरन्द को पी-पीकर भौंरे उन्मत्त हो रहे हैं—ऐसे वसन्त में किसके मन में कामवासना का उदय नहीं होता !

ललितलवंगलतापरिशीलनकोमलमलयसमीरे ,
मधुकरनिकरकरम्बितकोकिलकूजितकुञ्जकुटीरे ;
विहरतिहरिरिह सरसवसन्ते नृत्यति ।
युवतिजनेन समं सखि विरहिजनस्य दुरन्ते ॥

अतः रति-सुख के अभिलाषी प्रत्येक स्त्री-पुरुष को अपनी कामुकता पर संयम की लगाम रखनी चाहिये। उन्हें विषय-वासना और रति-लालसा को अपने सदाचार, पवित्रता, धार्मिक निष्ठा एवं इन्द्रिय-निग्रह से सीमित करके ऋतु-विशेष में अधिक कामोन्मत्त होने पर ही रति-क्रीड़ा में प्रवृत्त होना चाहिये। तभी विशेष सुख भी मिलता है और संभोग-शक्ति भी क्षीण नहीं होने पाती। प्रत्युत प्रकृति की सुधामयी रश्मियों से उनकी खोई हुई शक्ति पुनः प्राप्त हो जाती है और उनमें किसीको मानसिक या शारीरिक शिथिलता या खिन्नता नहीं आने पाती।

वसन्त की प्रकृति की मधुरिमा और प्रफुल्ल शोभा वर्षाऋतु में आती है और स्त्रियाँ रति-क्रीडा में अधिक उत्साह तथा राग प्रदर्शित करती हैं।

वियदुपचितमेघं भूमयः कन्दलिन्यो नवकुटजकदम्बामोदिनो गन्धवाहाः ।
शिखिकुलकलकेकारावरम्या वनान्ताः सुखिनमसुखिनं वा सर्वमुत्कण्ठयन्ति ॥

मेघों से आच्छादित आकाश, नवीन-नवीन अंकुरों से पूर्ण पृथ्वी, नवीन कुटज और कदम्ब के फूलों से सुगन्धित वायु और मोरों के झुण्ड की मनोहर वाणी से रमणीय वन-प्रान्त, वर्षा में सुखी और दुःखी दोनों तरह के पुरुषों को उत्कंठित करते हैं।

इतो विद्युद्वल्लीविलासितमितः केतकितरोः स्फुरद्गन्धः प्रोद्यज्जलदनिनदस्फूर्जितमितः।
इतः केलिक्रीडाकलकलरवः पद्मलदृशां कथं यास्यन्त्येतेविरहदिवसाः संभृतरसाः॥

एक ओर चपला का चमाचम चमकना, दूसरी ओर केतकी के पुष्पों की मनोहर सुगन्ध; एक ओर मेघ की गर्जना और दूसरी ओर मोरों का शोर—ये सब जहाँ एकत्र हैं वहाँ विरह-व्याकुला सुनयनी स्त्रियाँ अपने रसपूर्ण विरह के दिनों को कैसे बितावेंगी !

यद्यपि काम का वेग बहुत प्रबल होता है और मनुष्य इसके मद को सँभाल नहीं सकता; पर संयम और मिताचार से हम इसके उद्दाम प्रवाह को अपने प्रयास से सीमित और मर्यादित बना सकते हैं। यदि हम केवल प्रकृति के नियमों हा का पालन करते रहें और इसके मधुर विकास काल ही में रतिक्रिया में प्रवृत्त हों तो काम की मर्यादा भी अक्षुण्ण रह जाती है और हम संयम पूर्वक रहते हुए दीर्घकाल तक इसके स्वर्गीय सौरभ का रसास्वादन भी कर सकते हैं।

भारतीय कामशास्त्र के आचार्यों और पाश्चात्य काम-विज्ञान-विशारदों की मनोवृत्ति और दृष्टिकोण में आकाश-पाताल का अन्तर है। हमारे यहाँ आचार्यों ने मैथुन को दाम्पत्य जीवन का केवल एक सहायक साधन माना है; जब कि पाश्चात्य आचार्यों ने इसे ही दाम्पत्य जीवन स्वीकार किया है। उनके ग्रंथों में रतिक्रीडा और उसके आनुषंगिक भागों पर पूर्णतया विवेचन किया गया है। साथ ही स्त्री-पुरुष की रतिक्रिया-सम्बन्धी अनेक कल्पनाओं, मनोभावों एवं अद्भुत कलाओं का अन्वेषक-दृष्टि से उल्लेख हुआ है। किन्तु उनके ग्रंथों में स्त्री-पुरुष के जीवन-सम्बन्धी अन्य आवश्यक या अनावश्यक विषयों पर एक विहंगम दृष्टि भी

नहीं डाली गई है। विश्वविख्यात हैवेलाक एलिस के जिस काम-विज्ञान की सुरभित यशोगंध आज यूरोपीय समाज तथा पाश्चात्य-शिक्षा-दीक्षित भारतीय समाज के वातावरण में इतनी प्रचुर मात्रा में व्याप्त हो रही है उसमें स्त्री-पुरुष की कामुक मनोवृत्ति के उल्लेख के अतिरिक्त स्त्री-पुरुष के दाम्पत्य जीवन के अन्य कर्तव्यों पर दृष्टिपात भी नहीं किया गया है। इसके विपरीत हमारे भारतीय आचार्यों ने मैथुन को स्त्री-पुरुष के दाम्पत्य जीवन से नितान्त पृथक् माना है। ग्रंथ के आरम्भ में कामशास्त्र की उपयोगिता सिद्ध करते हुए वयस्क युवक-युवतियों के लिए रतिशास्त्र की शिक्षा के साथ ही इसकी सहचरी अन्य चौसठ ललित कलाओं के शिक्षा की अनिवार्य आवश्यकता प्रतिपादित की है। गार्हस्थ जीवन के अभिलाषी युवक को गृह-निर्माण, अर्थसंग्रह, नागरक-जीवन के आवश्यक ज्ञान, जल-विहार, उद्यान-गमन, वन-विहार, संगीत और समाज-गोष्ठी आदि का विधान बतलाते हुए संभोग-सुख के लिए समाज के अन्तर्गत रहनेवाली विभिन्न नायिकाओं के गम्यागम्य एवं गुणावगुण का आलोचनात्मक वर्णन बहुत ही विचारपूर्वक किया है। इसके पश्चात् उन्होंने अपने कामशास्त्र को चार भागों में विभाजित किया है—

१—विवाह का उद्देश्य, उसके भेद, नववधू को प्रसन्न करने की विधियाँ और गृहिणी के कर्तव्य। ये सब विषय तृतीय और चतुर्थ मंजरी के अन्तर्गत हैं।

२—स्त्री-पुरुष की जाति, स्वभाव, राग, प्रणयलीला और कामक्रीडा। इसका वर्णन द्वितीय मंजरी में हुआ है।

३—व्यभिचारिणी परदाराएँ, वेश्याएँ, कुलटाएँ एवं परदारा-प्रिय तथा वेश्या-सक्त पुरुष। इनका विशद वर्णन पंचम एवं षष्ठ मंजरी में हुआ है।

४—सौन्दर्यवृद्धि के साधन और वाजीकरण प्रयोग। इनका उल्लेख सप्तम मंजरी में किया गया है।

आचार्य ने तृतीय मञ्जरी में प्रथम उन आठ प्रकार की विवाह-प्रणा-

लियों का सुन्दर विवेचन किया है जो प्राचीन भारत में प्रचलित थीं और जिनमें से कुछ आधुनिक काल में भी रूपान्तरित होकर हिन्दूसमाज में व्यवहृत हो रही हैं। आचार्य ने धर्म-विहित सवर्ण-विवाह का ही समर्थन किया है। साथ ही गान्धर्व आदि अन्य कामुक विवाहों का उल्लेख भी उन युवक-युवतियों के लिए करदिया है जिनके माता-पिता या कोई संरक्षक जीवित नहीं हैं और जो स्वतन्त्र हैं। फिर युवक-युवती को एक दूसरे से परिचय करने, दर्शन देने, उपहार देने आदि शिष्ट व्यवहारों से आकृष्ट करने की विधि का वर्णन किया है। अंत में अनुरक्त नायक-नायिकाओं के लक्षण बतलाते हुए परस्पर प्रेमासक्त होने पर विवाह करने का उपदेश दिया है; क्योंकि अनुराग-विहीन विवाह दाम्पत्य सुख का विधायक नहीं होता, वरन् अनेक अशांतियों का केन्द्र बन जाता है। इसी प्रकार विवाह के पश्चात् प्रथम समागम में नववधू को मधुर उपचारों से प्रसन्न कर विश्वस्त करने और शय्या-विधान, मृदु आलाप, वधू के रति-रागभाव, लज्जा तथा मूक भाषण का भी बहुत सुन्दर चित्रण किया गया है।

पाश्चात्य देश में विवाह-बन्धन में वह धार्मिक पुट नहीं दी जाती जो भारतीय जीवन का एक मुख्य आदर्श है। उनके यहाँ विवाह प्रेम का टीका समझा जाता है। भारतीय विवाह-प्रबन्ध में स्त्री का अत्यन्त ऊँचा स्थान है। इतना सन्मान और पुनीत भाव पृथ्वीतल में किसी जाति और देश में नहीं है। जहाँ हमारे आचार्यों ने विवाह हो जाने पर पत्नी को सहधर्मिणी और धर्मपत्नी के नाम से भूपित किया है वहाँ पाश्चात्य संसार ने पत्नी को सहचरी और काम की निर्झरिणी माना है! हमारे यहाँ पति-पत्नी का आजीवन सम्बन्ध रहता है। वह अक्षय्य है। किन्तु पाश्चात्य समाज में वह अस्थिर है; साधारण कारण से भी विवाह-विच्छेद न्यायतः मान्य है। हमारे यहाँ विवाहोपरान्त वर-वधू के शुभरात्रि के प्रथम मिलन में ब्रह्मचर्य रखकर मृदु उपचारों से नववधू को सम्यक् विश्वस्त कर अंकशायिनी बनाने का पवित्र उपदेश दिया गया है और पाश्चात्य जगत् में भावी

सहचरी के साथ विवाह-बन्धन में दीक्षित होने के पूर्व प्रत्येक प्रकार के उन अश्लील आचारों का प्रचलन है जो भारतीय नर-नारी के लिए, विवाह होने के पूर्व—उनके कौमार्यकाल में—एक अक्षम्य अपराध और जघन्य पाप माना जाता है। भारतीय विवाह की वह पुनीतता, पवित्रता और धार्मिकता की आभा पाश्चात्य दाम्पत्य जीवन में कहीं भी दिखलाई नहीं पड़ती।

भारतीय और पाश्चात्य दाम्पत्य जीवन के आदर्श में महान् अन्तर है। हमारे यहाँ गृहिणी ही गृह-संसार की वास्तविक सञ्चालिका होती है। वह गार्हस्थ जीवन की प्राण है। उसीकी योग्यता पर गृहस्थ का उत्कर्ष निर्भर करता है। हैवेलाक एलिस के 'काम-विज्ञान' में पति-पत्नी के जीवन के उत्तरदायी कार्यों पर किंचित् भी दृष्टिपात नहीं किया गया है। आचार्य वात्स्यायन ने कामसूत्र की चौथी मञ्जरी में गृह-प्रबन्ध-विषयक सम्पत्ति-शास्त्र पर भी बहुत कुछ लिखा है। गृहस्थी की आवश्यक वस्तुओं की देखरेख, दास-दासी की नियुक्ति और उनके वेतन आदि की समुचित व्यवस्था, गृह-प्रबन्ध, स्वच्छता, पाक-विद्या, सन्तान-पालन, खाद्य पदार्थों की रक्षा, वाटिका-निर्माण, बीजों की रक्षा और उनका उपयोग, पातिव्रत-धर्म, कुटुम्ब के अन्य सदस्यों से व्यवहार, पशुपालन, पति के प्रवास में रहने पर पत्नी की जीवनचर्या और वस्त्र-परिधान, श्रृंगार एवं रतिसदन की अन्य उपयोगी शिक्षा आदि का भी समावेश किया है। साथ ही दाम्पत्य जीवन के धर्म-पालन, पूजा, व्रत, आय-व्यय, धनप्राप्ति के साधन आदि पर बहुत ही सुन्दर और विचारपूर्ण विवेचन किया है, जिन्हें जानना प्रत्येक दम्पती के लिए आवश्यक और उपादेय है।

इसके पश्चात् आचार्य ने द्वितीय मजरी में रतिक्रिया और उसकी सहचरी चौसठ पांचालिकी कलाओं का मधुर और सुंदर वर्णन किया है। हैवेलाक एलिस के 'काम-विज्ञान' में प्रणयलीला को कोई स्थान ही नहीं दिया गया है! प्रेम के बिना सहवास पाशविक अत्याचार है। दम्पती का सहवास-सुख उनके परस्पर प्रगाढ़ प्रेम ही पर निर्भर करता है। कोई

पुरुष अपनी शक्ति के कारण स्त्री के साथ बलात्कार भले ही कर ले; परन्तु वह स्त्री का प्रेम नहीं पा सकता। स्त्री-पुरुष के एक-हृदय, एक-भाव और समान-प्रेम होने ही से सहवास स्वर्गीय हो सकता है। यदि दोनों में से किसी का चित्त इससे विरक्त हो, चिन्तित या अनुराग से विहीन हो, तो इस संभोग को आचार्यों ने मृतकों का संभोग माना है।

रतिक्रिया में जबतक पुरुष स्त्री को नहीं संतुष्ट कर लेता तबतक उस मैथुन से कोई लाभ नहीं होता। अपने से पहले पुरुष के स्खलित हो जाने से स्त्रियों को संतोष नहीं होता। ऐसे पुरुष के सहवास से यौवनमदमत्ता स्त्रियों की कामेच्छा पूरी नहीं होती—कामाग्नि भड़क उठती है; रस में विष घुल जाता है और अन्त में वे व्यभिचारिणी बन जाती हैं। संभोग के समय स्त्रियाँ अपनी काम-शांति के अतिरिक्त अन्य कोई वस्तु नहीं चाहतीं। उसके उत्तेजित वीर्य को द्रवित करनेवाला ही उनका प्यारा होता है।

स्त्री-पुरुष के प्रजनन अंग की बनावट में प्राकृतिक भेद है। स्त्री का काम-मंदिर भीतरी है और पुरुष का बाहरी। इससे दोनों के कामातुर होने में अन्तर पड़ता है। जबतक स्त्री के स्मर-सदन में पुरुषेन्द्रिय का योग नहीं होता तबतक उस स्थान के कामतन्तु उतने शीघ्र प्रभावित नहीं होते जितना पुरुष के अंग बाहर होने के कारण वाह्य वस्तुओं का स्पर्श होने से प्रभाव-अनुभव करते हैं। पुरुष की कामेन्द्रिय प्रतिक्रिया को शीघ्र ग्रहण कर लेती है; किन्तु स्त्री में प्रतिक्रिया तभी आरंभ होती है जब कि पुरुष का यंत्र-योग होता है। इसीलिए स्त्री को विलम्ब से सहवास की इच्छा होती है और वह देर में द्रवित भी होती है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुष में आनन्द की अधिकता तथा रति-रस का प्राचुर्य अधिक वीर्य उत्पन्न करता है। यह वीर्य-बाहुल्य भी शीघ्र-पतन का कारण बन जाता है।

यह बात अवश्य है कि स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा बहुत शीघ्र प्रीति प्राप्त कर लेती हैं; क्योंकि वे स्वभाव ही से कोमल होती हैं और प्रणयोपचार से उनकी कामवासना शीघ्र प्रज्ज्वलित हो उठती है। जो पुरुष अपनी

कामेच्छा के जाग्रत होते ही रतिक्रीडा में प्रवृत्त होते हैं वे स्त्री की तृप्ति के पूर्व ही स्खलित हो जाते हैं।

पाश्चात्य कामशास्त्रों में प्रेमोपचार का कोई मूल्य नहीं; वे स्त्रियों की काम-प्रवृत्ति को जाग्रत करने की आवश्यकता ही नहीं समझते। वे केवल स्वार्थवश अपनी काम-पिपासा को तृप्त कर अलग हो जाते हैं। काम-प्रवृत्ति में पड़ने के पूर्व विविध मनोरंजन, प्रेमालाप और अन्य मधुर उपचारों द्वारा स्त्रियों की काम-भावना को जाग्रत कर रतिक्रीडा में प्रवृत्त होना चाहिये। स्त्री-पुरुष दोनों के मनोभाव, दोनों की इच्छा और काम-पिपासा उद्बुद्ध होने ही पर रति में प्रवृत्त होना सुखद होता है। स्त्रियों की संभोग-तृष्णा केवल इच्छा-मात्र से उद्बुद्ध नहीं होती। इसके लिए भारतीय कामशास्त्र के आचार्यों ने प्रणयलीला-विधान को कामक्रीड़ा का आवश्यक अंग माना है। यद्यपि पाश्चात्य काम-विज्ञान-विशारदों ने चंद्रकला-निरूपण की तरह स्त्री-शरीर में अमुक दिन को अमुक अंग में काम का निवास माना है; तथापि पांचालिकी कलाओं की भांति उनके ग्रंथों में प्रेमिका के राग, भाव और काम को उद्बुद्ध करने का उल्लेख कहीं नहीं मिलता। यदि कहीं है भी तो बहुत अकिंचन। वे स्त्री की कोमल मनोवृत्तियों पर किंचित् ध्यान न देकर काम-क्रीडा में प्रवृत्त हो अपनी कामवासना को चरितार्थ करना ही मैथुन-क्रिया का ध्येय और उद्देश्य मानते हैं। उनकी कामक्रीडा एकांगी और नीरस होती है। हम उसे पाशविक भी नहीं कह सकते; क्योंकि पशु-पक्षी भी अपनी मादा को प्रेमोपचार से प्रसन्न कर रति में प्रवृत्त होते देखे जाते हैं।

दूसरी मंजरी में आचार्य ने भारत के अनेक प्रदेशों तथा उसके समीपवर्ती अन्य उन देशों की स्त्रियों के हाव-भाव, अनुराग और रतिक्रीडा का बहुत ही मनोवैज्ञानिक वर्णन किया है जो उस समय या तो भारत-साम्राज्य के अन्तर्गत थे या उससे मैत्री सम्बन्ध रखते थे। यह खंड हैवलाक के 'काम-विज्ञान' में बहुत विस्तृत रूप में आलोचित किया गया है। भेद केवल इतना ही है कि हमारे आचार्य ने अन्य देशों के नारी-स्वभाव

ही का उल्लेख किया है और हैवलाक ने स्त्री-पुरुष दोनों के आचारों और स्वभावों का भी। यहाँ पर दोनों आचार्यों के गम्भीर अध्ययन और उनके नर-नारी-ज्ञान की महत्ता समान रूप से प्रशंसनीय है।

आचार्य वात्स्यायन ने कामक्रीडा के उपभोग के लिए हिन्दू-समाज के अन्तर्गत नायिकाओं का उल्लेख किया है। १—कन्या, २—विधवा, ३—परदारा और वेश्या। तृतीय और चतुर्थ मंजरी में कन्या के गुणावगुण का उल्लेख करते हुए विवाह का विधान बतलाया है। चतुर्थ मंजरी में विवाहित स्त्री एवं पुनर्भू के कर्तव्यों एवं आचरणों का दिग्दर्शन कराया है। पश्चात् पंचम मंजरी में तृतीया नायिका परदारा—विवाहिता, जिसका पति जीवित है—की आलोचना की है। इसमें स्त्री-पुरुष के शील और आचार का सामूहिक रूप से वर्णन किया है। जैसे पुरुष का हृदय चंचल होता है वैसे ही अनेक स्त्रियाँ बहुत चपला होती हैं। यहाँ पर आचार्य ने उन कारणों का विवेचन किया है जिनसे स्त्रियाँ अपने पति के रहते हुए भी अन्य पुरुष का संसर्ग करती हैं। अशक्त, निर्बल, दरिद्र, ईर्ष्यालु एवं व्यभिचारी पतियों को छोड़ कर वे अपनी काम-पिपासा की शांति के लिए अन्य पुरुषों से संबंध कर लेती हैं। बहुधा रति-सुख का अभाव होने ही से परपुरुष की शरण लेती हैं। आचार्य ने स्त्रियों के उन आकारों, हाव-भावों और आचरणों का भी उल्लेख किया है जिनके बल पर व्यभिचारिणी स्त्रियाँ एक बार पतिता होकर पुरुषों को अपने जाल में फँसाने की चेष्टा करती हैं।

व्यभिचारी पुरुषों के लक्षण भी बतलाये गये हैं जो साध्वी, सती एवं कुलीना स्त्रियों को अपने जाल में फँसाकर पापगर्त्त में डुबो देते हैं। यह मंजरी परदारा-संभोग को सरल और सफल बनाने के लिए नहीं लिखी गई है; वरन् व्यभिचारी स्त्री-पुरुषों के लक्षणों का उल्लेख कर अपने तथा अपनी धर्मपत्नी को कुलटा स्त्री और लम्पट पुरुषों से बचाने के लिए। स्त्री और पुरुष दोनों के लिए यह रक्षा-कवच है। यहीं पर आचार्य ने अन्तःपुर की स्त्रियों और श्रीमन्तों की अद्भुत विलास-लीला का उद्घाटन किया है।

अतीत काल से भारतीय समाज में वेश्याओं की विद्यमानता पाई जाती है। घातक होने पर भी प्रत्येक देश ने इन्हें प्रश्रय दे रखा है। ये कामवासना की साक्षात् मूर्तियाँ होती हैं और पुरुष की काम-पिपासा को जाग्रत करती हैं। इनके सहवास से रतिलालसा कभी भी तृप्त नहीं होती। कारण विषय-वासना ही इनका नित्य-नैमित्तिक कार्य है। विषय-भोग और शृङ्गार की इन्हें अहर्निश चिन्ता रहती है। ये पुरुष की कुत्सित प्रवृत्तियों को अधिक जाग्रत करती हैं। कन्या-संप्रयोग का उद्देश्य विवाह एवं गृहस्थाश्रम की स्थापना है। उसमें कामुकता की निवृत्ति के साथ धन, धर्म एवं सन्तान का सुफल सन्निविष्ट रहता है और उससे समाज की वृद्धि एवं व्यवस्था में सहायता मिलती है। परपुरुष-गमन और परदारागमन क्रमशः स्त्री-पुरुषों की रति-कामना की अतृप्ति के द्योतक हैं। रति-असौख्य के कारण किसीके प्रति राग या प्रेम में आबद्ध होकर स्त्री-पुरुष वैसा करते हैं। परन्तु वेश्याएँ धर्म-भावना नहीं रखतीं। उनके जीवन का लक्ष्य धनप्राप्ति है। रति-क्रिया उनका गौण उद्देश्य है। आचार्य ने वेश्याओं के रहन-सहन, वाक्पटुता एवं हाव-भाव का सूक्ष्म विवेचन किया है। किस कौशल से कृत्रिम को वास्तविक अनुराग प्रदर्शित कर वे पुरुषों से धन लेती हैं और निर्धन समझ तिरस्कृत कर उन्हें निकाल देती हैं—आदि को पढ़कर पुरुष इनके कपट-जाल से बचने के लिए अनेक उपदेश पाता है।

रति-सुख के अभिलाषी पुरुष के लिए रूप, गुण, बल और धन—ये चार पदार्थ उसकी सौभाग्यवृद्धि के मुख्य साधन हैं। स्त्रियाँ पुरुष के इन्हीं गुणों पर आकृष्ट होकर उनके प्रेमपाश से आबद्ध होती हैं। यौवन में रूप एवं शक्ति का निवास रहता है। अवस्था की वृद्धि के साथ पुरुष में वह स्निग्धता और लावण्य नहीं रह जाता जिससे स्त्रियाँ अपने यौवन को उनपर निछावर कर सकें। विषय-वासना में सतत निरत रहने से शक्ति का ह्रास स्वाभाविक है। इससे रूप और यौवन को स्थायी रखने की सबकी अभिलाषा रहती है। इसको सुरक्षित रखने के लिए सप्तम मंजरी में अंगराग एवं

सौन्दर्य-वृद्धि के अनेक प्रयोग दिये गये हैं। इनके उपयोग से वृद्धता का आक्रमण नहीं होता। यदि नपुंसकता आदि का आक्रमण हो जाय तो उन्हें दूर करने या परिष्कृत कर यौवन के आवरण से प्रच्छन्न होने के लिए विविध औषधियों, उपचारों एवं प्रयोगों का समावेश इसमें किया गया है; क्योंकि विलासी पुरुष सब दुःखों को सहता हुआ भी स्त्री-समाज से अनादृत नहीं होना चाहता। इस मंजरी के लिखने में मूल पुस्तक के कुछ अंशों को छोड़ देना पड़ा है जिनके स्थान पर आयुर्वेद के वाजीकरण और क्लैब्य प्रकरण से बहुत ही उपयोगी एवं अनुभूत प्रयोग दिये गये हैं। ग्रंथ के अन्त में गर्भाधान-रहस्य पर भी सूक्ष्म वैज्ञानिक प्रकाश डाला गया है।

यह हम पहले ही कह आये हैं कि वात्स्यायन-कामसूत्र के कतिपय संस्करण कई प्रसिद्ध स्थानों से प्रकाशित हो चुके हैं। उनमें से कुछेक के अँग्रेजी और हिन्दी अनुवाद भी निकल चुके हैं। ऐसी अवस्था में इस ग्रन्थ के प्रस्तुत करने की कौन-सी आवश्यकता अनिवार्य हो उठी? इसके विषय में हम कुछ विनीत निवेदन कर देना आवश्यक समझते हैं।

इसके लिखने का प्रमुख उद्देश्य यह है कि साधारण जन-समाज कामशास्त्र तथा उसकी उपयोगिता से नितान्त अनभिज्ञ है। बहुधा लोग मैथुन-क्रिया के कुत्सित आसन-सम्बन्धी चित्रों को ही कामशास्त्र समझते हैं। उन्हें इस बात का ज्ञान ही नहीं है कि जिस प्रकार धर्मशास्त्र मनुष्य के लिए उपयोगी और लाभदायक है उसी प्रकार यह कामशास्त्र भी गृहस्थ-जीवन के लिए एक धार्मिक ग्रन्थ है। प्रायः लोग नायक-नायिका के विभिन्न चित्रों, संभोगकालिक आसनों तथा वाजीकरण के दिये हुए कुछ प्रयोगों को ही कोकसार समझते हैं। अतः साधारण जन-समाज के इस प्रमाद को मिटा उनकी कुसंस्कृत-धारणा को निर्मूल कर उसके स्थान में संस्कृति को स्थापित करने के लिए ही हमने इसका अनुवाद किया है।

अबतक जितने संस्करण इसके निकल चुके हैं उनमें अधिकांश खंडित एवं अपूर्ण हैं। साथ ही उनमें किये गये अनुवाद भी साधारण पाठकों के

लिए पर्याप्त रूप से बोधगम्य नहीं हैं। कारण वात्स्यायन कृत कामसूत्र की संस्कृत बहुत ही प्राचीन और क्लिष्ट है; एवं सूत्र और कारिकाएँ इतने संक्षिप्त तथा सीमित शब्दों में लिखी गई हैं कि सरलता से उनकी व्याख्या करना तथा अश्लीलता से बचाकर उनके अन्तरङ्गभावों को व्यक्त करना, बहुत ही कठिन और दुरूह हो जाता है।

भारतीय शिक्षित समाज में कुछ ऐसे विशिष्ठ सज्जन वर्तमान हैं; जो संस्कृत साहित्य का अध्ययन न करने के कारण अँग्रेजी और हिन्दी में प्राप्त कामशास्त्र की पुस्तकों को पढ़कर कामशास्त्र सम्बंधी प्रत्येक साहित्यिक पुस्तकों में भी अश्लीलता और अनाचार की दुर्गन्धि का अनुमान करते हैं; और प्रमादवश कामशास्त्र को अशिष्ट एवं अनाचार पोषक मान उसे तिरस्कार की दृष्टि से देखते हैं। कामशास्त्र पर अश्लीलता के मिथ्या दोषारोपण को परिष्कृत कर उनके प्रमाद को निर्भ्रान्त सिद्ध करने के विचार से प्रेरित होकर हम ने यथासाध्य संयत, शिष्ट एवं सुरुचिपूर्ण भाषा में इस ग्रन्थ के प्रणयन का प्रयास किया है।

इस ग्रन्थ की रचना यद्यपि आचार्य वात्स्यायन-कामसूत्र के आधार पर ही की गई है; तथापि अनेक आवश्यक अंश अन्य कामशास्त्र और आयुर्वेद के ग्रंथों से भी लेकर इसमें समाविष्ट किए गए हैं। जैसे—रज एवं वीर्य की बनावट नायक-नायिका विमर्श, पद्मिनी आदि नायिकाओं के स्वभाव और रतिराग, स्त्रियों के हाव, काम का निवास, चंद्रकला-उद्दीपन, वाजीकरण प्रयोग और गर्भाधान संस्कार आदि। सुरुचिपूर्ण पाठकों की सुविधा के लिए हम ने इस ग्रंथ के लिखने में सब से अधिक इस बात की चेष्टा की है कि संस्कृत के जितने उत्तम और प्रसिद्ध कामशास्त्र विषयक ग्रंथ उपलब्ध हैं, अथवा किसी प्रकार हस्त लिखित ग्रंथ प्राप्त हो सके हैं, उनके सब से विशिष्ट और सुन्दर अंशों का इस ग्रन्थ में अवतरण दे दिया गया है। ऐसे अवतरणों में कुछ तो कामसूत्र के तुलनात्मक अर्थ और भाव को व्यक्त करने के लिए उद्धृत किये गये हैं और कुछ नवीनता एवं माधुर्य

की वृद्धि के लिए। इस से पाठकों को एक ही ग्रंथ के अनुशीलन और मनन से संस्कृत के अन्य कामशास्त्रों का यथेष्ट रसास्वादन पर्याप्त रूप में मिल सकेगा और उन्हें अन्य पुस्तकों के लिए अपव्यय भी न करना पड़ेगा। इसके अतिरिक्त कुछ स्थलों पर संस्कृत साहित्य के तत्सम और समानार्थक श्लोकों के अवतरण देने की लालसा को भी हम संवरण नहीं कर सके। समानार्थक श्लोकों से वात्स्यायन की परिपुष्टि का भी एक उद्देश्य है। आशा है, सहृदय पाठकों को वे अरुचिकर न भासित होंगे।

## कृतज्ञता ज्ञापन

अब एक बात नम्रतापूर्वक हम अपने पाठकों से और भी निवेदन कर देना चाहते हैं। जिनकी प्रेरणा से यह ग्रन्थ साहित्य जगत के सन्मुख उपस्थित करने का सौभाग्य हमें प्राप्त हुआ है; उनको हम यहाँ किसी प्रकार नहीं भुला सकते। यद्यपि इस विषय पर एक पुस्तक लिखने का मेरा विचार कई वर्षों से था और इस के लिए अनेक पुस्तकों का संग्रह और अनुशीलन भी मैं बराबर करता रहा, तथापि साधनों के अभाव से हमारी लालसा हृदय-ही में उठकर विलीन हो जाया करती थी। किंतु इधर जब से हिन्दी में स्वास्थ्य-साहित्य के कीर्तिलब्ध लेखक, महाशक्ति-साहित्य-मन्दिर (काशी) के सुयोग्य अध्यक्ष और संचालक श्रीयुत प० हनूमानप्रसादजी शर्म्मा, वैद्यशास्त्री का सहयोग मुझे मिला है, तब से उन्हीं के सतत प्रोत्साहन और आश्वासन से मैंने इस ग्रंथ के प्रणयन में हाथ लगाया। यदि उनके अध्ययन, श्रम और प्रोत्साहन की सहायता हमें न मिली होती तो सम्भव है, हमें अपने प्रयास में नैराश्य ही उपलब्ध होता। अनुवाद एवं विषय-निर्वाचन की सुष्ठता का सारा श्रेय उन्हीं को है। इसके लिए हम हृदय से उनको धन्यवाद देते हैं।

प्रस्तुत पुस्तक के संशोधन आदि में हिन्दी के सुप्रसिद्ध लेखक और सम्पादक श्रीयुत बाबू शिवपूजन सहायजी से जो सहायता हमें मिली है

और साथ ही समय-समय पर इसके प्रणयन में जो सलाह और प्रोत्साहन आपने दिया है उन सबके लिए हम बाबू साहब के अत्यन्त आभारी हैं।

साथ ही संस्कृत-साहित्य-दिवाकर परमपूज्य श्री गोस्वामी दामोदर लालजी महाराज के चरणों में श्रद्धाञ्जलि समर्पित करना भी हम अपना परम कर्तव्य समझते हैं। कारण इस ग्रन्थ के निर्माण में उनके एतद्विषयक विशद ज्ञान और शास्त्रवैदग्ध्य से हमें प्रचुर साहाय्य मिला है, जिसके अभाव में यह ग्रंथ ऐसा सौष्ठव-सम्पन्न न हो पाता। इसके अतिरिक्त उन्होंने अपना शुभाशीर्वाद देकर मेरे उत्साह को अत्यधिक बढ़ाया है।

किन्तु अभी यहीं हमारे कर्तव्य की इतिश्री नहीं होती। हमारा एक गुरुतर कर्तव्य अभी शेष है। वह है देशमान्य, वयोवृद्ध, श्रद्धेय विद्वान डाक्टर भगवान्‌दास जी एम० ए० के प्रति, जिन्होंने देश सम्बन्धी अनेक महत्वपूर्ण कार्यों में व्यस्त रहते हुए भी अपना अमूल्य समय लगाकर इस पुस्तक को आद्योपान्त पढ़ा और इसकी पाण्डितपूर्ण भूमिका लिखकर हमें कृतज्ञता पाश में आवद्ध किया। इसके लिए हम आचार्य भगवान्‌दासजी के प्रति आन्तरिक श्रद्धा एवं विनम्रता प्रकट करने में भी बहुत सङ्कोच अनुभव कर रहे हैं; क्योंकि इनके समान जगद्विख्यात विद्वान् का इतना कृपालु और सहानुभूतिशील होना मेरे लिए परम सौभाग्य का विषय है।

हम नहीं समझते कि इस पुस्तक के निमित्त अँग्रेजी में विद्वतापूर्ण प्राक्कथन लिख देने के लिए विद्वद्वरेण्य प्रिन्सिपल श्री गोपीनाथजी कविराज एम० ए० को किन शब्दों में धन्यवाद दें। उनके महत्वपूर्ण विचारों से हमारे ग्रन्थ की जो गौरव वृद्धि हुई है, उसे हम अपना महत् सौभाग्य समझते हैं, और इस कृपा के लिए सर्वान्तःकरण से श्रद्धेय कविराजजी महोदय का आभार अंगीकार करते हैं।

हिन्दू-विश्वविद्यालय के स्वनामधन्य प्रोफेसर डाक्टर प्राणनाथ जी विद्यालङ्कार ने इस पुस्तक का परिचय लिखकर हमें विशेष उपकृत किया है। उनके प्रकाशपूर्ण शब्दों से हमारे ग्रंथ की बड़ी शोभा वृद्धि हुई है।

तदर्थ हम उनकी सेवा में आभ्यन्तरिक कृतज्ञता की कुसुमाञ्जलि अर्पित करते हैं।

अन्त में हम अपने दो विद्वान् सम्मतिदाताओं को भी सादर स्मरण करते हैं जिनके उत्साहवर्धक वाक्यों से साहस प्राप्त कर हमें हिन्दी संसार के सामने ऐसे गम्भीर विषय के ग्रन्थ को उपस्थित करने में कुछ भी सङ्कोच नहीं हो रहा है। वे दोनों विद्वान् हिन्दी-संसार के यशस्वी व्यक्ति हैं—साहित्याचार्य पं० चंद्रशेखरजी शास्त्री और पं० लज्जाशङ्करजी झा बी० ए०। हमें विश्वास है कि इन जिम्मेदार विद्वानों की सम्मतियों से भी इस ग्रन्थ की विशेष महत्त्ववृद्धि होगी।

यह किसी प्रकार संभव नहीं कि प्रस्तुत ग्रन्थ में त्रुटियाँ न रह गई हों। मनुष्य की कृति कभी निर्दोष नहीं होती। अतएव विद्वान् पाठकों एवं समालोचकों से विनीत निवेदन है कि वे कृपया मुझे त्रुटियों की सूचना देने की उदारता दिखावें, जिसमें अगले संस्करणमें वे दूर की जा सकें। यदि पाठकों ने इसका समुचित स्वागत किया तो द्वितीय संस्करण में हम इसको अधिकाधिक उपयोगी बनाने का प्रयास करेंगे।

काशी
महाशिवरात्रि १९८९ वि०

विद्वानों का वशंवद—
विजयबहादुर सिंह

# काम-कुंज

## प्रथम मंजरी

### प्रथम पराग

धर्मार्थकामेभ्यो नमः ॥ १ ॥

धर्म, अर्थ और काम को नमस्कार है।

यह तीनों त्रिवर्ग हैं ; और संसार के सर्वोत्तम पदार्थों में इनकी गणना है। जो मनुष्य इन तीनों का विचारपूर्वक सेवन करता है, वह दोनों लोक में सुखी रहता है, और संसार में उसकी यशश्चन्द्रिका फैलती है। त्रिवर्ग का 'काम', धर्म और अर्थ का साधक है। धर्म मनुष्य का अभिन्न मित्र है; इसका अनुगामी होने से 'काम' भी मनुष्य का सखा ही माना जाता है। यह सुख देता है और धन का रक्षक भी है। ये त्रिवर्ग अर्थात् धर्म, अर्थ और काम अविरोध आराधनीय हैं। यदि काम, धर्म और अर्थ से हीन हो, तो उसका परित्याग करना ही श्रेयस्कर है। धर्म महान तप है। धर्म करने से मनुष्य दोनों लोक में पूजित होता है। धर्म ही सुख का मूल और ईश्वर की प्रसन्नता का कारण है। प्रत्येक आश्रम का पृथक्-पृथक् धर्म है। मनुष्य जब तक एक आश्रम का यथोचित पालन करके अन्य आश्रम न ग्रहण कर ले, तब तक उस आश्रम-सम्बन्धी धर्म का उसे त्याग नहीं करना चाहिये।

मृत्यु-लोक कर्मक्षेत्र, भोगभूमि और धर्म-परीक्षा का स्थल है। यहाँ जन्म लेकर त्रिवर्ग की प्राप्ति ही मानव-धर्म का पुरुषार्थ है। संसार के दो स्वर्गीय सुख हैं—भगवान की आराधना और उसके प्राणियों की सेवा। वास्तव में मनुष्य-जाति की सच्ची सेवा ही भगवदाराधना है और यही मानव-धर्म है। द्वितीय सुख संसार में सुन्दर, सुयोग्य और सदाचारिणी सहधर्मिणी का प्रेम, सहवास और सहयोग है। अर्थ इन दोनों सुखों का साधक है। मनुष्य-जीवन के दो मार्ग हैं—प्रवृत्ति और निवृत्ति। इन्द्रिय-सुख-पिपासा की तृप्ति किये बिना निवृत्ति-मार्ग अत्यन्त कष्टसाध्य है। अतः प्रवृत्ति ही मनुष्य-जीवन का प्रशस्त और सुगम मार्ग है। गृहस्थाश्रम समाज का स्तम्भ है। वैयक्तिक इन्द्रिय-सुख-पिपासा के सन्तोष से समाज नीति-हीनता, अशांति, अन्याय, दुःख और अत्याचार से बचता है। इसके साथ ही वह अन्य तीन आश्रमों का पोषक भी है। समाज की रक्षा, वृद्धि और उन्नति के लिए गार्हस्थ-जीवन अत्यावश्यक है। इसके बिना इन्द्रिय-सुख की लालसा अतृप्त रहती है, जिसके परिणाम-स्वरूप समाज में अनेक अत्याचार और दुराचार देखे जाते हैं। अतः इन्द्रियों की स्वाभाविक पिपासा संतुष्ट करने के साथ ही गृहस्थाश्रम-द्वारा समाज और देश की सेवा करना प्रत्येक मनुष्य का कर्तव्य है।

ग्रंथारम्भ में मंगलाचरण लिखने की प्रथा है। आचार्य ने मानव-जीवन के त्रिवर्ग पुरुषार्थ के विधायक भगवान को प्रणाम किया है। यह सूत्र मंगलाचरण के साथ ही इस ग्रन्थ में प्रतिपाद्य विषय का निर्देश भी करता है।

शास्त्रे प्रकृतत्वात् ॥ २ ॥

इस शास्त्र में उपदेश किये जाने के कारण धर्म, अर्थ और काम तीनों के लिए नमस्कार किया गया है। यद्यपि इस ग्रन्थ का प्रमुख विषय काम-शास्त्र का ज्ञान कराना है, तथापि धर्म और अर्थ के साथ काम का घनिष्ट सम्बन्ध होने से उनकी व्याख्या करना भी अयुक्त नहीं है। आचार्य ने लिखा

है:—'सवर्णायामनन्यपूर्वायां शास्त्रतोऽधिगतायां धर्मोऽर्थः पुत्राः सम्बन्धः पक्षवृद्धिरनुपस्कृता रतिश्च।' अधि० ३, अ० १, सूत्र १। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र प्रत्येक वर्ण को अपनी सजातीय कुमारी कन्या से—जो मन, वचन और कर्म से पवित्र हो तथा किसी अन्य पुरुष में अनुरक्त न हुई हो—शास्त्रानुकूल विवाह कर धर्मपत्नी बनाने से धर्म, अर्थ, सम्बन्ध, पक्षवृद्धि तथा सच्ची सुखदात्री रति की प्राप्ति होती है।

तत्समयावबोधकेभ्यश्चाचार्येभ्यः ॥ ३ ॥

इसके साथ ही धर्म, अर्थ और काम के तत्वों का परिज्ञान करानेवाले आचार्यों को भी नमस्कार किया गया है।

तत्सम्बन्धात् ॥ ४ ॥

उन आचार्यों का इस काम-शास्त्र से सम्बन्ध है; क्योंकि उनके ग्रंथों के आधार पर इस ग्रन्थ की रचना हुई है। यह नमस्कार उनके प्रति कृतज्ञता, धन्यवाद और आदर प्रदर्शित करता है।

आचार्य अपने काम-सूत्र की उपयोगिता प्रतिपादित करने के लिए पूर्व-शास्त्र-प्रणेताओं की प्राचीन परम्परा का विवरण देते हैं—

प्रजापतिर्हि प्रजाः सृष्ट्वा तासां स्थितिनिबन्धनं त्रिवर्गस्य साधनमध्यायानां शतसहस्रेणाग्रे प्रोवाच ॥ ५ ॥

ब्रह्मा ने मनुष्य को उत्पन्न कर उनके जीवन को क्रम-बद्ध चलाने तथा उनके धर्म, अर्थ और काम की सिद्धि के लिए सबसे पूर्व एक लाख अध्यायों में शास्त्र का निर्माण किया था।

तस्यैकदेशं स्वायम्भुवो मनुधर्माधिकारिकं पृथक्चकार ॥६॥

उस शास्त्र के धर्म-विषयक अंग को ब्रह्मा के पुत्र मनु ने अलग लिखा; इसे मानव-धर्म-शास्त्र कहते हैं।

बृहस्पतिरर्थाधिकारिकम् ॥ ७ ॥

बृहस्पति ने अर्थ-विषयक खण्ड उससे विलगकर अर्थशास्त्र बनाया।

महादेवानुचरश्च नन्दी सहस्रेणाध्यायानां पृथक्कामसूत्रं प्रोवाच ॥ ८ ॥

पशुपति के अनुचर नन्दी ने उसीसे एक सहस्र अध्यायों में काम-सूत्र नामक ग्रन्थ का अलग निर्माण किया।

तदेव तु पञ्चभिरध्यायशतैरौद्दालकिः श्वेतकेतुः संचिक्षेप ॥९॥

नन्दी-रचित काम-सूत्र को उद्दालक के पुत्र श्वेतकेतु ने पाँच सौ अध्यायों में संक्षिप्त कर अलग ही एक काम-शास्त्र लिखा।

तदेव तु पुनरध्यर्धेनाध्यायशतेन साधारणसाम्प्रयोगिककन्यासम्प्रयुक्तकभार्याऽधिकारिकपारदारिकवैशिकौपनिषदकैः सप्तभिरधिकरणैर्बाभ्रव्यः पाञ्चालः सञ्चिक्षेप ॥ १० ॥

इसके पश्चात् पाञ्चाल-देश-वासी बभ्रु के पुत्र ने श्वेतकेतु-कृत काम-शास्त्र को डेढ़ सौ अध्यायों में—१—साधारण, २—साम्प्रयोगिक, ३—कन्यासम्प्रयुक्तक, ४—भार्याधिकारिक, ५—पारदारिक, ६—वैशिक, ७—औपनिषदक नाम के सात अधिकरणों में विभक्त कर संक्षिप्त किया।

तस्य षष्ठं वैशिकमधिकरणं पाटलिपुत्रिकाणां गणिकानां नियोगाद्दत्तकः पृथक्चकार ॥ ११ ॥

बाभ्रव्य-कृत काम-शास्त्र के छठे भाग, वैशिक अधिकरण को पाटलिपुत्र की वेश्याओं के अनुरोध से आचार्य दत्तक ने लिखा था।

तत्प्रसङ्गाच्चारायणः साधारणमधिकरणं पृथक्प्रोवाच ॥ १२ ॥

आचार्य चारायण ने उनका अनुकरण करके साधारण नामक अधिकरण लिखा था।

सुवर्णनाभः साम्प्रयोगिकम् ॥ १३ ॥

आचार्य सुवर्णनाभ ने साम्प्रयोगिक अधिकरण लिखा था।

घोटकमुखः कन्यासम्प्रयुक्तकम् ॥ १४ ॥

आचार्य घोटकमुख ने कन्यासम्प्रयुक्तक अधिकरण की रचना की थी।

गोनर्दीयो भार्याऽधिकारिकम् ॥ १५ ॥

गोनर्द-देशीय आचार्य पतञ्जलि ने भार्याधिकारिक अधिकरण की रचना की थी।

गोणिकापुत्रः पारदारिकम् ॥ १६ ॥

आचार्य गोणिकापुत्र ने पारदारिक अधिकरण लिखा था।

कुचुमार औपनिषदकम् ॥ १७ ॥

आचार्य कुचुमार ने औपनिषदक अधिकरण लिखा था।

एवं बहुभिराचार्यैस्तच्छास्त्रं खण्डशः प्रणीतमुत्सन्नकल्पमभूत् ॥ १८ ॥

इस प्रकार यह शास्त्र अनेक आचार्यों की पृथक्-पृथक् रचना से विगलित तथा विश्रृङ्खलित हो गया।

तत्र दत्तकादिभिः प्रणीतानां शास्त्रावयवानामेकदेशत्वाद्, महदिति च बाभ्रवीयस्य दुरध्येयत्वात्, संक्षिप्य सर्वमर्थमल्पेन ग्रन्थेन कामसूत्रमिदं प्रणीतम् ॥ १९ ॥

दत्तकादि आचार्यों ने पृथक्-पृथक् अधिकरण लेकर अपना-अपना ग्रन्थ लिखा था; अतः प्रत्येक का लिखा ग्रन्थ काम-शास्त्र का केवल अङ्गमात्र था और आचार्य बाभ्रव्य का ग्रन्थ अति विशाल होने से सबके समझने में

दुरूह था ; इसलिए आचार्य वात्स्यायन ने उनके सब विषयों को संक्षिप्त करके सब विषयों से पूर्ण परिमित रूप में इस काम-सूत्र की रचना की।

तस्यायं प्रकरणाधिकरणसमुद्देशः।

शास्त्रसंग्रहः ॥ २० ॥ त्रिवर्गप्रतिपत्तिः ॥ २१ ॥ विद्यासमुद्देशः ॥२२॥ नागरिकवृत्तम् ॥ २३ ॥ नायकसहायदूतीकर्मविमर्शः ॥२४॥

इति साधारणं प्रथममधिकरणं। प्रकरणानि पञ्च ॥

काम-सूत्र के प्रकरणों और अधिकरणों की सूची इस प्रकार है—साधारण नाम के प्रथम अधिकरण में पाँच प्रकरण हैं। १—इस ग्रन्थ का संक्षिप्त विवरण, २—धर्म, अर्थ और काम की प्राप्ति, ३—समस्त विद्याओं की नामावली, ४—नागरक या विलासी पुरुषों का नित्य-नैमित्तिक कर्म, ५—नायक के सहायक दूत-दूती-कर्म का विचार।

प्रमाणकालभावेभ्यो रतावस्थापनम् ॥ २५ ॥ प्रीतिविशेषाः ॥ २६ ॥ आलिङ्गनविचाराः ॥ २७ ॥ चुम्बनविकल्पाः ॥ २८ ॥ नखरदनजातयः ॥ २९ ॥ दशनच्छेद्यविधयः ॥ ३० ॥ देश्याउपचाराः ॥ ३१ ॥ संवेशनप्रकाराः ॥ ३२ ॥ चित्ररतानि ॥ ३३ ॥ प्रहणनयोगाः ॥ ३४ ॥ तद्युक्ताश्च सीत्कृतोपक्रमाः ॥ ३५ ॥ पुरुषायितम् ॥ ३६ ॥ पुरुषोपसृप्टानि ॥ ३७ ॥ औपरिष्टिकम् ॥ ३८ ॥ रतारम्भावसानिकम् ॥ ३९ ॥ रतविशेषाः ॥ ४० ॥ प्रणयकलहः ॥ ४१ ॥

इति साम्प्रयोगिकं द्वितीयमधिकरणं, अध्यायाः दश, प्रकरणानि सप्तदश।

यह साम्प्रयोगिक नाम का दूसरा अधिकरण है। इसमें दस अध्याय और निम्नलिखित सत्रह प्रकरण हैं—१—स्त्री-पुरुष के गुह्याङ्गों के प्रमाण,

संभोग-काल और रति-भाव का विचार, २—प्रीति-भेद, ३—आलिङ्गन-विधि, ४—चुम्बनप्रकार, ५—नख-क्षत-प्रकार, ६—दन्त-दशन-भेद, ७—विभिन्न-देशीय स्त्रियों की काम-प्रवृत्तियाँ, ८—आसन-भेद, ९—विचित्र-मैथुन, १०—मुष्टि-आघात, ११—सीत्कार, १२—विपरीत रति, १३—मैथुन-क्रिया, १४—मुख-मैथुन, १५—संभोग के आरम्भ और अन्त के कर्तव्य, १६—अनुराग-भेद, १७—प्रणयकलह।

वरणविधानम् ॥ ४२ ॥ सम्बन्धनिर्णयः ॥ ४३ ॥ कन्या-विस्रम्भणम् ॥ ४४ ॥ बालाया उपक्रमाः ॥ ४५ ॥ इङ्गिताकार-सूचनम् ॥ ४६ ॥ एकपुरुषाभियोगः ॥ ४७ ॥ प्रयोज्यस्योपावर्त-नम् ॥ ४८ ॥ अभियोगतश्च कन्यायाः प्रतिपत्तिः ॥ ४९ ॥ विवाह-योगाः ॥ ५० ॥

इति कन्यासम्प्रयुक्तकं तृतीयमधिकरणं, अध्यायाः
पञ्च, प्रकरणानि नव।

यह कन्यासम्प्रयुक्तक तीसरा अधिकरण है। इसमें पाँच अध्याय और निम्नलिखित नौ प्रकरण हैं—१—कन्या-वरण-विधि, २—विवाह-निर्णय, ३—कन्या का अपने प्रति विश्वास उत्पन्न करना, ४—बाला में अनुराग पैदा करने की विधि, ५—संकेत और आकार के भेद, ६—असहाय युवक का अनुराग प्रकट करनेवाली कन्या से विवाह की रीति, ७—इष्ट पुरुष को अपनी ओर आकर्षित करने की विधि, ८—संरक्षक-रहित कुमारी युवती का इष्ट पुरुष को प्राप्त करने के उपाय, ९—विवाह-सम्बन्ध।

एकचारिणीवृत्तम् ॥ ५१ ॥ प्रवासचर्य्या ॥ ५२ ॥ सपत्नीषु ज्येष्ठावृत्तम् ॥ ५३ ॥ कनिष्ठावृत्तम् ॥ ५४ ॥ पुनर्भूवृत्तम् ॥ ५५ ॥ दुर्भगावृत्तम् ॥ ५६ ॥ आन्तःपुरिकम् ॥ ५७ ॥ पुरुषस्य बह्वीषु प्रतिपत्तिः ॥ ५८ ॥

इति भार्याऽधिकारिकं, चतुर्थमधिकरणं,
अध्यायौ द्वौ, प्रकरणान्यष्टौ ।

यह भार्याऽधिकारिक नाम का चतुर्थ अधिकरण है । इसमें दो अध्याय और निम्नलिखित आठ प्रकरण हैं—१—पतिव्रता के कर्तव्य, २—पति के प्रवास में रहने पर उसके कर्तव्य, ३—स्वामी की अनेक पत्नियों के प्रति ज्येष्ठा के कर्तव्य, ४—कनिष्ठा पत्नी का स्वामी की ज्येष्ठा पत्नियों के प्रति कर्तव्य, ५—पुनर्भू विवाहिता स्त्री का स्वामी की पत्नियों के साथ आचरण, ६—दुर्भाग्यवती का स्वामी की पत्नियों के प्रति कर्तव्य, ७—अन्तःपुर के प्रति आचरण, ८—पुरुष का अनेक पत्नियों के प्रति कर्तव्य ।

स्त्रीपुरुषशीलावस्थापनम् ॥५९॥ व्यावर्तनकारणानि ॥६०॥ स्त्रीषु सिद्धाः पुरुषाः ॥ ६१ ॥ अयत्नसाध्या योषितः ॥ ६२ ॥ परिचयकारणानि ॥ ६३ ॥ अभियोगाः ॥ ६४ ॥ भावपरीक्षा॥ ॥ ६५ ॥ दूतीकर्माणि ॥ ६६ ॥ ईश्वरकामितम् ॥ ६७ ॥ आन्तःपुरिकं दाररक्षितकम् ॥ ६८ ॥

इति पारदारिकं पञ्चममधिकरणम्, अध्यायाः षट्, प्रकरणानि दश ।

यह पारदारिक पाँचवाँ अधिकरण है । इसमें छः अध्याय और निम्नलिखित दस प्रकरण हैं—१—स्त्री-पुरुष का शील-स्वभाव और उनकी पहचान, २—परदारा का अन्य पुरुष के साथ सम्बन्ध करने में अड़चन डालनेवाले कारण, ३—स्त्रियों को वशीभूत करने में कुशल पुरुषों के लक्षण, ४—विना प्रयास परपुरुष के अधिकार में जानेवाली स्त्रियाँ, ५—परिचय करने के उपाय, ६—अधिक सम्पर्क पैदा करने की विधियाँ, ७—हृदय के भावों की परीक्षा, ८—दूती-कर्म, ९—समृद्धिशाली पुरुषों का अपनी कामना पूरी करने के उपाय, १०—अन्तःपुर की तथा अपनी स्त्रियों की रक्षा के उपाय ।

गम्यचिन्ता ॥ ६९ ॥ गमनकारणानि ॥ ७० ॥ उपावर्तनविधिः ॥ ७१ ॥ कान्ताऽनुवर्तनम् ॥ ७२ ॥ अर्थागमोपायाः ॥७३॥ विरक्तलिङ्गानि ॥ ७४ ॥ विरक्तप्रतिपत्तिः ॥ ७५ ॥ निष्कासनप्रकाराः ॥७६॥ विशीर्णप्रतिसन्धानम् ॥ ७७ ॥ लाभविशेषः ॥७८॥ अर्थानर्थानुबन्धसंशयविचारः ॥ ७९ ॥ वेश्याविशेषाश्च ॥ ८० ॥

इति वैशिकं षष्ठमधिकरणम्, अध्यायाः षट्, प्रकरणानि द्वादश ।

यह वैशिक नाम का छठाँ अधिकरण है । इसमें छः अध्याय और निम्नलिखित बारह प्रकरण हैं—१—वेश्या की दृष्टि में गम्य पुरुष, २—धन के अतिरिक्त किसी व्यक्ति के साथ वेश्या के संभोग करने के अन्य कारण, ३—वेश्या का पुरुष को अपनी ओर आकर्षित करने के विविध ढङ्ग, ४—पतिव्रता की तरह वेश्या का आचरण करना, ५—धनागम के उपाय, ६—विरक्त पुरुष के लक्षण, ७—विरक्त पुरुष को पुनः प्राप्त करने के उपाय, ८—बहिष्कृत नायक के साथ पुनर्मिलन का उपाय, ९—नायक के बहिष्कृत करने के ढंग १०—लाभ-विशेष का विचार, ११—उचित, अनुचित तथा संशय-विचार, १२—वेश्याओं के भेद ।

सुभगङ्करणम् ॥ ८१ ॥ वशीकरणम् ॥ ८२ ॥ वृष्याश्च योगाः ॥ ८३ ॥ नष्टरागप्रत्यानयनम् ॥ ८४ ॥ वृद्धिविधयः ॥८५॥ चित्राश्च योगाः ॥

इत्यौपनिषदिकं सप्तममधिकरणम्, अध्यायौ द्वौ, प्रकरणानि षट् ।

यह औपनिषदिक सातवाँ अधिकरण है । इसमें दो अध्याय और छः प्रकरण हैं—१—रूप-गुणादि की वृद्धि करना, २—वशीकरण विधि, ३—शक्ति बढ़ानेवाली औषधियाँ, ४—नष्ट अनुराग को जाग्रत करने की विधियाँ, ५—वाजीकरण, ६—विचित्र अनुभूत प्रयोग ।

एवं षट्त्रिंशदध्यायाः । चतुःषष्टिः प्रकरणानि ।
अधिकरणानि सप्त । सपादं श्लोकसहस्रम् ।

इति शास्त्रसंग्रहः ।

इस प्रकार इस काम-सूत्र में छत्तीस अध्याय, चौसठ प्रकरण, सात अधिकरण और बारह सौ पचीस श्लोक हैं। यही इस शास्त्र की संक्षिप्त सूची है।

संक्षेपमिममुक्त्वाऽस्य विस्तरोऽतः प्रवक्ष्यते ।
इष्टं हि विदुषां लोके समासव्यासभाषणम् ॥ ८५ ॥

इस प्रकार संक्षेप में प्रकरणादि की विज्ञप्ति कर आगे उनका विस्तार-पूर्वक वर्णन किया गया है। लोक में संक्षेप तथा विस्तार दोनों रीतियों की आवश्यकता है।



## द्वितीय पराग

शतायुर्वै पुरुषो विभज्य कालमन्योन्यानुबद्धं परस्परस्यानुपघातकं त्रिवर्गं सेवेत ॥ १ ॥

शतायुष्य मनुष्य अपना जीवन-काल चतुराश्रमों में विभक्त कर धर्म, अर्थ एवं काम का संग्रह और उपभोग इस प्रकार करे कि ये परस्पर सम्बद्ध भी रहें और एक दूसरे के बाधक न हों। मनुजी ने कहा है—

मृगयाक्षो दिवास्वप्नः परिवादः स्त्रियो मदः ।
तौर्यत्रिकं वृथाट्या च कामजो दशको गणः ॥

अर्थात् १—शिकार खेलना, २—पासा खेलना, ३—दिन को सोना, ४—विवाद करना, ५—स्त्री-सेवन, ६—मद्यपान, ७—संगीत, ८—वाद्य, ९—नृत्य, १०—विना प्रयोजन घूमना; ये काम-जन्य दस गण हैं। यदि ये काम के गण केवल सुख के लिए हों एवं धर्म और अर्थ अथवा दोनों की इससे हानि हो, तो इन सुखों का परिणाम दुःखद समझकर परित्याग करना ही श्रेयस्कर है; किन्तु काम का कोई अङ्ग-विशेष यदि धर्म और अर्थ का बाधक न हो, तो उसका उपभोग करना त्रिवर्ग के अनुकूल होता है।

हिंसक जन्तुओं का आखेट करना अर्थदायक है; उनसे गौ, बछड़े आदि अहिंसक पशुओं की रक्षा करने से धर्म का पालन होता है, और उनपर विजय पाने का आनन्द काम का एक अङ्ग है। अतः इस प्रकार का 'काम' त्रिवर्ग से असंगत नहीं है। इसी तरह पुत्र-हेतु ऋतुकाल में स्त्री-सेवन, युद्ध-समय मद्यपान, संगीत और नृत्य ईश्वराराधन के लिए धर्म और अर्थ से विहीन नहीं माने जाते। जितने शब्द, स्पर्श, रूप, रस तथा गन्ध-सम्बन्धी सुख हैं, वे धर्म और अर्थ के सहित सेवन करने योग्य हैं।

सवर्ण कन्या के साथ धर्मविहित विवाह से धर्म, अर्थ और सुखदात्री रति की प्राप्ति होती है; किन्तु असवर्ण, पुनर्भू, परदारा तथा वेश्या के सहवास से काम की तृप्ति तो होती है; परन्तु साथ ही धन और धर्म का नाश भी होता है। अतः ऐसी काम-तृप्ति त्याज्य है।

अवस्थानुसार धर्म, अर्थ और काम के संग्रह और उपभोग का उल्लेख किया जाता है—

बाल्ये विद्याग्रहणादीनर्थान् ॥ २ ॥

बाल्य एवं कौमारकाल में ब्रह्मचर्य धारण कर विद्या का अध्ययन करे, जिससे अर्थ की प्राप्ति हो।

कामं च यौवने ॥ ३ ॥

युवावस्था में काम का सञ्चय और उपभोग करे।

स्थाविरे धर्मं मोक्षञ्च ॥ ४ ॥

वृद्धावस्था में धर्म और मोक्ष का अनुष्ठान करे ॐ।

अनित्यत्वादायुषो यथोपवादं वा सेवेत ॥ ५ ॥

जीवन को क्षणभङ्गुर समझकर धर्म, अर्थ और काम का यथाशक्ति संचय और उपभोग करना चाहिये।

ब्रह्मचर्यमेव त्वाविद्याग्रहणात् ॥ ६ ॥

किन्तु बाल्य एवं और कुमार-अवस्था में जबतक पूर्णरूप से विद्याध्ययन न कर ले, तब तक ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिये और भूलकर भी रति-सुख में निरत न होना चाहिये।

अलौकिकत्वाददृष्टार्थत्वादप्रवृत्तानां यज्ञादीनां शास्त्रात्प्रवर्तनम्; लौकिकत्वाद् दृष्टार्थत्वाच्च प्रवृत्तेभ्यश्च मांसभक्षणादिभ्यः शास्त्रादेव निवारणं धर्मः ॥ ७ ॥

शास्त्र के नियमों के अनुकूल आचरण करना और यज्ञादि क्रिया करना धर्म कहलाता है; परन्तु लोग बहुधा उनका पालन नहीं करते; क्योंकि वे पारलौकिक होते हैं और उनका प्रत्यक्ष फल मनुष्य-जीवन में दिखलाई नहीं

---

ॐ आचार्य ने पूर्व सूत्र में वृद्धावस्था में धर्म-पालन की आज्ञा दी है; परन्तु उन्होंने मानव-कल्याण के लिए इस सूत्र में कुछ अधिक सुविधाएँ बतलाई हैं। जीवन क्षणिक है, अनित्य है; कोई कह नहीं सकता कि किस समय मृत्यु का आक्रमण हो जाय। अतः उन्होंने उपदेश दिया है कि धर्म और धन का संग्रह प्रत्येक आश्रम में अतीव लाभदायक है। अर्थात बाल्यावस्था में धर्म और अर्थ; युवावस्था में धर्म, अर्थ एवं काम; और वृद्धावस्था में धर्म, अर्थ और काम का यथाशक्ति संचय और उपभोग करना चाहिये।

पड़ता। और, कुछ ऐसे कार्य हैं, जिनके लिए शास्त्र अनुमति नहीं देता; परन्तु लोग उनको करते हैं। जैसे—मांस-भक्षण शास्त्रनिषिद्ध है; परन्तु इसका प्रत्यक्ष लाभ दिखलाई पड़ता है और इस लोक से सम्बन्ध रखता है। इसीसे शास्त्र-अविहित होते हुए भी लोग इसका उपयोग करते हैं।

तं श्रुतेर्धर्मज्ञसमवायाच्च प्रतिपद्येत ॥ ८ ॥

उस धर्म को वेद, स्मृति तथा उनके जाननेवाले धर्मज्ञ पुरुषों के सत्संग से सीखे।

विद्याभूमिहिरण्यपशुधान्यभाण्डोपस्करमित्रादीनामर्जनमर्जितस्य विवर्धनमर्थः ॥ ९ ॥

विद्या, भूमि, सुवर्ण, पशु, धान्य, भाण्ड, वस्त्र, आभूषण आदि गृह के सामान तथा मित्र एवं अन्य जीवनोपयोगी वस्तुओं को पैदा कर उसकी उन्नति में सचेष्ट रहना ही अर्थसंग्रह कहा जाता है।

तमध्यक्षप्रचाराद्वार्तासमयविद्भ्यो वणिग्भ्यश्चेति ॥१०॥

इन अर्थ-विषयक पदार्थों की प्राप्ति के लिए अर्थशास्त्र के अध्ययन तथा विभिन्न व्यवसायियों एवं कृषि-वाणिज्य के विशेषज्ञों से सीखना चाहिये।

श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणानामात्मसंयुक्तेन मनसाऽधिष्ठितानां स्वेषु स्वेषु विषयेष्वानुकूल्यतः प्रवृत्तिः कामः ॥ ११ ॥

आत्मा से संयुक्त, मन से अधिष्ठित, कान, त्वचा, आँख, जिह्वा और नाक का इच्छानुकूल अपने-अपने विषयों में संलग्न होना 'काम' का परिचायक है। मन में काम तरंगित होता रहता है। कानों को मधुर स्वरों की लालसा, जिह्वा को स्वादिष्ट भोजन की कामना, आँखों को सुन्दर रूप के देखने की इच्छा और त्वचा को सुकोमल स्पर्श-विषय-सुख के लिए बेचैन

रहना काम का सहज धर्म है। काम दो प्रकार का होता है—सामान्य और विशेष। शब्द, स्पर्श, रूप, रस तथा गंध—इन पाँच बाहरी विषयों का राग मन में उत्पन्न होने तथा चिन्ता करने से वे विषय मन में प्रविष्ट हो जाते हैं और तत्-विषय-सम्बन्धी कामना प्रबल हो जाती है और बलात् ज्ञानेन्द्रियों को विषयासक्त कर डालती है। जब आत्मा इन शब्दादि विषयों से आकृष्ट होकर उनमें प्रवृत्त होता है, तो विषय-भोग के प्रति उसकी यह प्रवृत्ति 'काम' कहलाती है। आत्मा इनके द्वारा जिस सुख का अनुभव करता है, वही सुख 'काम' है।

विशेष 'काम' भी दो प्रकार का होता है—

स्पर्शविशेषविषये त्वास्याभिमानिकसुखानुविद्धा फलवत्यर्थप्रतीतिः प्राधान्यात्कामः ॥ १२ ॥

शब्दादि प्रासङ्गिक सुख के साथ जबतक स्त्री-पुरुष के विशेष अङ्ग (कर्मेन्द्रियाँ) अपने-अपने आनन्दकर्म में निरत नहीं होते तबतक वह सामान्य 'काम' कहलाता है।

किन्तु जब ज्ञानेन्द्रियों के रूप, रस, गंध आदि के साथ आलिङ्गन, चुम्बन से संयुक्त स्त्री-पुरुष के विशेष अङ्ग, ऊरू, कक्ष, वराङ्ग आदि के स्पर्श से आरम्भ होकर वीर्यक्षरण तक जो फलद आनन्द की प्राप्ति होती है, उसी सुख-विशेष को प्रधान 'काम' कहते हैं।

तं कामसूत्रान्नागरिकजनसमवायाच्च प्रतिपद्येत ॥ १३ ॥

रति-शास्त्र एवं काम-कला-निपुण नागरिकों से प्रधान काम-सुख की अभिज्ञता प्राप्त करनी चाहिये।

तेषां समवाये पूर्वः पूर्वो गरीयान् ॥ १४ ॥

इस त्रिवर्ग का एक साथ समावेश होने पर धर्म, अर्थ से और अर्थ, काम की अपेक्षा श्रेष्ठ है।

अर्थश्च राज्ञः ॥ १५ ॥

उपर्युक्त सूत्र में बताया हुआ क्रम सबके लिए समान उपयोगी है। किन्तु राजा के लिए धर्म और काम की अपेक्षा अर्थ अधिक उपयोगी है।

तन्मूलकत्वाल्लोकयात्रायाः ॥ १६ ॥

सांसारिक जीवन का मूल सूत्र होने के कारण राजा के लिए धन अन्य द्विवर्गों से अधिक उपयोगी है।

वेश्यायाश्च ॥ १७ ॥

और वेश्या के लिए धन, धर्म तथा काम की अपेक्षा, अधिक उपादेय है।

धर्मस्यालौकिकत्वात्तदभिधायकं शास्त्रं युक्तम् ॥ १८ ॥

पारमार्थिक होने से धर्म-ज्ञान करानेवाले धर्म-शास्त्र का होना आवश्यक और उपयोगी है।

उपायपूर्वकत्वादर्थसिद्धेः ॥ १९ ॥

धन-प्राप्ति के लिए अनेक प्रकार के उद्योग करने पड़ते हैं।

उपायप्रतिपत्तिः शास्त्रात् ॥ २० ॥

उन उपायों का ज्ञान अर्थशास्त्र से होता है। अतः अर्थशास्त्र की उपयोगिता के विषय में सन्देह नहीं रह जाता। कुछ लोग धर्मशास्त्र और अर्थशास्त्र की उपयोगिता स्वीकार करते हैं; पर काम-शास्त्र की उपादेयता के विषय में सन्देह करते हैं।

तिर्यग्योनिष्वपि तु स्वयं प्रवृत्तत्वात्कामस्य नित्यत्वाच्च न शास्त्रेण कृत्यमस्तीत्याचार्याः ॥ २१ ॥

कई आचार्य कहते हैं कि पशु-पक्षियों को सिखाये बिना कामोपभोग

की स्वयं प्रवृत्ति होती है। 'काम' नित्य और सहज है। अतः काम-शास्त्र लिखने की कोई आवश्यकता नहीं है।

सम्प्रयोगपराधीनत्वात्स्त्रीपुंसयोरुपायमपेक्षते ॥ २२ ॥

समागमादि विषय में स्त्री-पुरुष पराधीन होते हैं। इसलिए उनको उपायों की आवश्यकता होती है। पशु-पक्षी अज्ञ होते हैं। उनमें लज्जा, परतन्त्रता नहीं होती; अतः स्वतन्त्रतापूर्वक संभोग-सुख लेते हैं; परन्तु मनुष्य ज्ञानी जीव है। उसमें लज्जा, भय, सङ्कोच तथा परतन्त्रता अधिक होती है। मनुष्य सामाजिक प्राणी होने से कुटुम्ब में रहता है। अतः स्त्री-पुरुष स्वतन्त्रतापूर्वक सहवास नहीं कर सकते। बड़े-छोटे सभी लोगों से पर्दा करना पड़ता है। इससे उनमें परस्पर अनुराग पैदा करने, हाव-भाव और विषय-सुख की सफल अनुभूति के लिए काम-शास्त्र का होना अत्यावश्यक है। पराधीनता के कारण ही उन्हें विधि-भेद जानने की आवश्यकता है और यह आवश्यकता रति-शास्त्र के अध्ययन से ही पूरी हो सकती है।

संप्रयोग भी दो प्रकार का होता है—आयतन और अङ्ग। भूषण, लेपन और माला आदि का धारण करना आयतन-संप्रयोग है। कहा है—

सुखं कामस्तदङ्गानि भूषणालेपनस्रजः।
तथोपवनहर्म्यश्च वल्लकीमदिराऽऽदयः॥
अस्यायतनमुद्दामरूपयौवनविभ्रमाः।
ललनाश्चादुदाक्षिण्याश्चाकृष्टजनमानसाः॥

शोभा-वृद्धि के लिए शृङ्गार करने तथा कामोद्दीपन की अनेक विधियों को आयतन संप्रयोग कहते हैं। यह आयतन दो प्रकार का होता है—बाह्य और आभ्यन्तरिक। स्त्री-पुरुष के एकान्त समागम को आभ्यन्तर सुरत कहते हैं। वह विशेष काम की अवस्था में किया जाता है। कामोद्दीपन के

लिए पुष्पहार, भूषण, उत्तम वस्त्र, सुगंधित द्रव्य तथा मद्यपानादिक वाह्य आयतन कहलाते हैं। इस प्रकार स्त्री-पुरुष के समागम के लिए एकान्त स्थान और विधि-भेदों की आवश्यकता है। पाञ्चालिकी कलाओं से दाम्पत्य जीवन मधुर और सरस बन जाता है, और इन कलाओं का प्रयोग शास्त्र-अध्ययन के विना नहीं जाना जा सकता।

सा चोपायप्रतिपत्तिः कामसूत्रादिति वात्स्यायनः ॥ २३ ॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं—दम्पति के समागम को वतलानेवाले उपायों का ज्ञान रति-शास्त्र से ही हो सकता है।

तिर्यग्योनिपु पुनरनावृतत्वात्स्त्रीजातेश्च ऋतौ यावदर्थं प्रवृत्ते-रबुद्धिपूर्वकत्वाच्च प्रवृत्तीनामनुपायः प्रत्यक्षः ॥ २४ ॥

पशुपक्षियों में पर्दा नहीं होता। वे स्वतंत्र हैं; ऋतुकाल में ही रति-क्रिया में प्रवृत्त होकर तृप्त हो जाते हैं। उनमें लज्जा, भय, उचित एवं अनुचित की विचार-बुद्धि नहीं होती; अतः स्वाभाविक कामेच्छा ही उनको एक-दूसरे की प्राप्ति का साधन होती है। दूसरे उनमें उद्दीपन आदि आयतन संप्रयोग भी नहीं होते; और न तो समागम के समय धर्म, अर्थ, पुत्र-सम्बन्ध तथा अन्य बातों का विचार ही रहता है। वे केवल काम की प्रेरणा से ही रति करते हैं। परन्तु सामाजिक प्राणी होने से मनुष्य में ज्ञान, लज्जा, लालसा, धर्म, पुत्र एवं अनेक वस्तु की विवेचनात्मक बुद्धि होती है। इस-से मनुष्य और पशु-पक्षी की काम-प्रवृत्ति की तुलना अप्रस्तुत और अयोग्य है

कुछ लोग धर्म की उपयोगिता के विषय में शङ्का करते हैं—

न धर्मांश्चरेत् ॥ २५ ॥

धर्म का आचरण नहीं करना चाहिये।

एष्यत्फलत्वात् ॥ २६ ॥

क्योंकि इस धर्म का फल मिलना अनिश्चित है। यदि यह मिलता भी है, तो परलोक में, जो साधारण-बुद्धि से परोक्ष में अन्तर्हित है।

सांशयिकत्वाच्च ॥ २७ ॥

और धर्म के फल का मिलना संदिग्ध है।

को ह्यबालिशो हस्तगतं परगतं कुर्यात् ॥ २८ ॥

भला कौन ऐसा मूर्ख होगा, जो हाथ में आई हुई वस्तु को किसी आशा पर दूसरे को देगा! इसी प्रकार संसार में प्राप्त भोग-विलासों को परलोक-सुख की आशा पर कोई नहीं छोड़ना चाहता।

वरमद्य कपोतः श्वो मयूरात् ॥ २९ ॥

शिकारी अपने हाथ में आए हुए कबूतर को भविष्य में मिलनेवाले मयूर से कहीं अच्छा समझता है।

वरं सांशयिकान्निष्कादसांशयिकः कार्षापण इति लौकायतिकाः ॥ ३० ॥

लोक-व्यवहार में कुशल लोग कहते हैं—निश्चित रूप से मिलनेवाला तांबे का पैसा संशयरूप से मिलनेवाले स्वर्ण-मुद्रा की अपेक्षा उत्तम है।

शास्त्रस्यानभिशङ्क्यत्वादभिचारानुव्याहारयोश्च क्वचित्फलदर्शनाद्, नक्षत्रचन्द्रसूर्यताराग्रहचक्रस्य लोकार्थं बुद्धिपूर्वकमिव प्रवृत्तेर्दर्शनाद्, वर्णाश्रमाचारस्थितिलक्षणत्वाच्च लोकयात्रायाः, हस्तगतस्य च बीजस्य भविष्यतः सस्यस्यार्थे त्यागदर्शनात्, चरेद्धर्मानिति वात्स्यायनः ॥ ३१ ॥

उपर्युक्त शंकाओं का समाधान करते हुए वात्स्यायन मुनि कहते हैं—धर्म का आचरण अवश्य करना चाहिये; क्योंकि धर्मशास्त्र ईश्वरकृत या

ईश्वर भक्त ऋषियों द्वारा प्रणीत होने से निस्संशय ही सत्य है। शास्त्र के कथनानुसार हिंसात्मक और अनाचार के कृत्यों का फल भोगते हुए मनुष्य को इसी जन्म में देखा जाता है और उनमें लिखित—नक्षत्र, चन्द्र, सूर्य, तारे और अन्य ग्रहों की प्रवृत्ति लोगों के कल्याण के लिए बुद्धिपूर्वक देखी जाती है। शास्त्र के अनुकूल लोगों का जीवन भी वर्णाश्रम धर्म पर ही निर्भर दिखाई पड़ता है। इनके अतिरिक्त प्रचुर धन उत्पन्न करने की आशा से लोग अपने घर के अन्न को बीज रूप में बोते ही हैं। इसी प्रकार भावी मोक्ष की प्राप्ति के लिए धार्मिक कार्यों का अनुष्ठान करना व्यर्थ नहीं होता, वरन् अत्यन्त उपयोगी है। अतः धर्म का अनुष्ठान करना लोक और परलोक दोनों के लिए मंगलकारी है।

भाग्यवादी पुरुषार्थ की निन्दा करते हैं। कहते हैं—

नार्थांश्चरेत् ॥ ३२ ॥

धन-प्राप्ति के लिए व्यर्थ उद्योग न करना चाहिये।

प्रयत्नतोऽपि ह्येतेऽनुष्ठीयमाना नैव कदाचित्स्युः ॥ ३३ ॥

क्योंकि भाग्य के बिना यत्न करने पर भी कभी-कभी धन की प्राप्ति नहीं होती।

अननुष्ठीयमाना अपि यदृच्छया भवेयुः ॥ ३४ ॥

और भाग्य के प्रबल होने से प्रयत्न के बिना भी अचानक धन की प्राप्ति हो जाती है।

तत्सर्वं कालकारितमिति ॥ ३५ ॥

अतएव यह कहना उचित है कि सब कुछ भाग्य पर ही निर्भर करता है।

काल एव हि पुरुषानर्थानर्थयोर्जयपराजयोः सुखदुःखयोश्च स्थापयति ॥ ३६ ॥

भाग्य ही मनुष्य की सम्पन्नता, निर्धनता, जय, पराजय, सुख एवं दुःख की व्यवस्था करता है।

कालेन बलिरिन्द्रः कृतः, कालेन व्यवरोपितः काल एव पुनरप्येनं कर्त्तेति कालकारणिकाः ॥ ३७ ॥

यह लोकप्रसिद्ध है कि भाग्य ने ही बलि को इन्द्र बनाया था; उसीने बलि का पतन भी किया; संभवतः भाग्य ही उसे पुनः इन्द्र बना सकता है। अतः भाग्य ही सब कार्यों का विधायक है। कहा है—

कालःपचति भूतानि कालः संहरति प्रजाः।
कालः सुप्तेषु जागर्ति कालो हि दुरतिक्रमः॥

आचार्य, पौरुष का समर्थन करते हैं—

पुरुषकारपूर्वकत्वात्सर्वप्रवृत्तीनामुपायः प्रत्ययः ॥३८॥

बहुधा संसार के सब कार्य पुरुषार्थ-द्वारा सफल होते हैं; अतः जिस प्रकार भाग्य कार्य-सिद्धि-साधक है, उसी तरह उद्योग और श्रम भी कार्य की सफलता के कारण होते हैं।

अवश्यं भाविनोऽप्यर्थस्योपायपूर्वकत्वादेव न निष्कर्मणो भद्रमस्तीति वात्स्यायनः ॥३९॥

वात्स्यायनजी कहते हैं कि अवश्यम्भावी कार्यों को प्रयत्न-द्वारा सिद्ध होने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि अकर्मण्य पुरुष सुखी नहीं हो सकता।
अब काम-विषय की उपयोगिता में शंका करते हैं।

न कामांश्चरेत् ॥४०॥

मनुष्य को काम-विषयक आचरण नहीं करना चाहिये।

धर्मार्थयोः प्रधानयोरेवमन्येषां च सतां प्रत्यनीकत्वादनर्थजन-संसर्गमसद्व्यवसायमशौचमनायतिं चैते पुरुषस्य जनयन्ति ॥४१॥

क्योंकि काम-विकार मनुष्य के प्रधान कर्तव्य—धर्म और अर्थ का बाधक है। सदाचारी लोग इसकी निन्दा करते हैं। यह काम-सुख मनुष्य में विषयी पुरुषों की संगति, कुत्सित कार्यों का अनुष्ठान, अशुचि तथा अनेक बुरे परिणामों को उत्पन्न करता है। काम की साम्यावस्था अत्यन्त प्रशंसनीय है; परन्तु जब यह विकृत हो जाता है और पुरुष अपनी धर्मपत्नी के संभोग-सुख की उपेक्षा कर अन्य स्त्रियों एवं वेश्याओं की ओर आकर्षित होता है, तब वह निंदनीय और घृणित हो जाता है।

तथा प्रमादं लाघवमप्रत्ययमग्राह्यतां च ॥४२॥

विकृत काम—मनुष्य में प्रमाद, अपमान, लांछना और अविश्वास पैदा करता है, और सब लोग उससे घृणा करते हैं।

बहवश्च कामवशगाः सगणा इव विनष्टाः श्रूयन्ते ॥४३॥

सुना जाता है कि बहुत-से लोग काम-विकार के अधीन होकर सकुटुंब मृत्यु-मुख में चले गये।

यथा दाण्डक्यो नाम भोजः कामाद्ब्राह्मणकन्यामभिमन्यमानः सबन्धुराष्ट्रो विननाश ॥४४॥

जैसे—भोजवंशी दण्डक राजा काम-विवश होकर ब्राह्मण की कन्या से संभोग करने के कारण अपने बन्धुओं एवं राज्य-सहित नष्ट हो गया।

देवराजश्चाहल्यामतिबलश्च कीचको द्रौपदीं रावणश्च सीतामपरे चान्ये च बहवो दृश्यन्ते कामवशगा विनष्टा इत्यर्थचिन्तकाः ॥४५॥

इन्द्र अहल्या के साथ, अतिबलशाली कीचक द्रौपदी के साथ, रावण

सीता के साथ तथा इसी प्रकार अनेक पुरुष विषय-वासना के पाश में फँसकर नष्ट हो गए हैं; ऐसा अर्थचिन्तक लोग कहते हैं।

आचार्य अब आगे चलकर काम की वास्तविक उपयोगिता सिद्ध करते हैं—

शरीरस्थितिहेतुत्वादाहारसधर्माणो हि कामाः ॥४६॥

शरीर के स्थायित्व का कारण होने से काम-वासना की पूर्ति भी मनुष्य के लिए अन्न के समान ही उपयोगी है। यह निन्दनीय नहीं कही जा सकती। जिस प्रकार शरीर की पुष्टि और जीवन-रक्षा के लिए मनुष्य को आहार की आवश्यकता है, उसी प्रकार रतिक्रिया भी शरीर को स्वस्थ और नीरोग रखने के लिए आवश्यक है। अन्यथा राग के उद्रेक तथा उन्माद आदि के उत्पन्न होने से शरीर अनेक व्याधियों से जर्जरित होकर नष्ट हो जाता है।

फलभूताश्च धर्मार्थयोः ॥४७॥

इसके अतिरिक्त रति-सुख धर्म और अर्थ का फल है। शास्त्र कहता है—

धर्ममूलः स्मृतः स्वर्गस्तत्रापि परमाः स्त्रियः।
गृहस्थधर्मो दुर्वारो नराणां धर्मयत्नजः॥
हिताश्चापत्यसंतानैः स्त्रियस्त्विह परत्र च।
परं सम्प्रत्ययो भोगप्रकर्षार्थाय वै स्त्रियः॥

भावार्थ—वेद, स्मृति और अन्य धर्मशास्त्र बतलाते हैं कि धर्म करने का फल स्वर्ग है। स्वर्ग में भी स्त्रियाँ मिलती हैं। इससे सिद्ध है कि स्त्री-संभोग धर्म-बाधक नहीं, वरन् धर्म के मार्ग को प्रशस्त और सुगम बनाता है। अतः जब स्वर्ग में भी स्त्रियाँ प्राप्त होती हैं, तो इस लोक में पुरुष के लिए अपनी धर्मपत्नी का संभोग निंदनीय और त्याज्य नहीं माना जा सकता।

बोद्धव्यं तु दोषेष्विव, न हि भिक्षुकाः सन्तीति स्थाल्यो नाधिश्रीयन्ते, न हि मृगाः सन्तीति यवाः नोप्यन्त इति वात्स्यायनः ।।४८।।

आचार्य कहते हैं—जिस प्रकार शरीर में वात, पित्त एवं कफ के विकृत होने पर औषधि से शरीर-रक्षा की जाती है और व्याधि-मन्दिर जानकर भी इसका उपयोग किया जाता है; उसी प्रकार काम-विषयक सुख में अनेक अवगुण होने पर भी इसका उपभोग करना अनुचित नहीं; अपितु उपयुक्त है। जिस प्रकार किसी भिक्षुक को भिक्षा देने के भय से यह सम्भव नहीं कि गृहस्थ अपने घर पर भोजन न पकाये; अथवा मृग आदि के भय से यह भी सम्भव नहीं कि खेत में अन्न ही न बोया जाय; उसी प्रकार 'काम' में अनेक बुराइयाँ होने पर भी इसका त्याग नहीं करना चाहिये, वरन् गम्यागम्य का शास्त्रानुकूल विचार करके इसका उपयोग करना ही श्रेयस्कर है।

एवमर्थं च कामं च धर्मञ्चोपाचरन्नरः ।
इहामुत्र च निःशल्यमत्यन्तं सुखमश्नुते ।।४९।।

उपरोक्त विधि के अनुसार धर्म, अर्थ एवं काम का संचय और उपयोग कर मनुष्य इहलोक तथा परलोक में सम्पूर्ण सुखों का भोक्ता हो सकता है।

किं स्यात्परत्रेत्याशंका कार्ये यस्मिन्न जायते ।
न चार्थघ्नं सुखं चेति शिष्टास्तत्र व्यवस्थिताः ।।५०।।

जिस कार्य के करने में मनुष्य को यह शङ्का न हो कि परलोक में इसका क्या परिणाम मिलेगा, और जो कार्य सुख तथा आनन्द का दाता भी हो, उसी कार्य को भद्रपुरुष करते हैं।

त्रिवर्गसाधकं यत्स्याद्द्वयोर्वैकस्य वा पुनः ।
कार्यं तदपि कुर्वीत न त्वेकार्थं द्विबाधकम् ।।५१।।

जो कार्य त्रिवर्ग, द्विवर्ग अथवा एक ही वर्ग का साधक हो; परन्तु

वह कार्य अन्य दो वर्गों में किसीका बाधक न हो, उसे करना चाहिये। जिस तरह दान देना धार्मिक कर्म है; इससे धर्म होता है; परन्तु अत्यन्त दान देकर धर्म करने से अर्थ और काम दोनों को हानि पहुँचती है। तप करने से धर्म होता है ; किन्तु अधिक तपश्चर्या से शरीर क्षीण होता है, काम-वासना नष्ट हो जाती है और शरीर की शिथिलता से आर्थिक आय में बाधा पड़ती है। उसी प्रकार अधिक काम-वासना में लिप्त होने से धर्म और धन दोनों का विनाश होता है। अतः मनुष्य को चाहिये कि त्रिवर्ग का योग्यायोग्य विचार करके धर्म, अर्थ और काम का संचय और उपयोग इस प्रकार करे कि एक दूसरे के बाधक न हों। इससे संसार में सुख और यश मिलता है एवं मनुष्य का जन्म सफल होता है।



## तृतीय पराग

धर्मार्थाङ्गविद्याकालाननुपरोधयन् कामसूत्रं तदङ्गविद्याश्च पुरुषोऽधीयीत ॥ १ ॥

युवक को चाहिये कि ब्रह्मचर्य्य धारण करते हुए धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र एवं दण्डादिक अङ्गविद्याओं का अनुशीलन करते हुए अवकाश के समय कामशास्त्र और इसकी सहचरी अन्य चौसठ कामकलाओं का अध्ययन करे।

प्राग्यौवनात्स्त्री ॥ २ ॥

कुमारी कन्या को यौवन-काल से पूर्व पिता के घर पर कामशास्त्र पढ़ना चाहिये ; क्योंकि विवाह होने के पश्चात् परतन्त्र होने पर अध्ययन करना कठिन होता है।

प्रत्ता च पत्युरभिप्रायात् ॥ ३ ॥

विवाह होने के पश्चात् युवती अपने पति की इच्छानुसार उसीसे रतिशास्त्र पढ़े ।

योषितां शास्त्रग्रहणस्याभावादनर्थकमिह शास्त्रे स्त्रीशासनमित्याचार्याः ॥ ४ ॥

कुछ आचार्यों का कथन है कि स्त्रियों में शास्त्र समझने की बुद्धि नहीं होती ; अतएव उनको कामशास्त्र के विशेष अङ्गों की शिक्षा देना अनर्थ का विधायक होगा ।

प्रयोगग्रहणं त्वासाम्, प्रयोगस्य च शास्त्रपूर्वकत्वादिति वात्स्यायनः ॥ ५ ॥

अतः स्त्रियों को रतिसदन में ही कामशास्त्र की शिक्षा देनी चाहिये; किन्तु आचार्य वात्स्यायन का कथन है कि रति-क्रीड़ा की व्यावहारिक और क्रियात्मक शिक्षा भी तो रतिशास्त्र के पढ़ने से ही मिल सकती है ।

तत्र केवलमिहैव; सर्वत्र हि लोके कतिचिदेव शास्त्रज्ञाः सर्वजनविषयश्च प्रयोगः ॥ ६ ॥

किन्तु कामशास्त्र की यह अभिज्ञता केवल इस शास्त्र में ही नहीं निबद्ध है; वरन् संसार में प्रायः सब जगह प्रचलित है । यद्यपि इस शास्त्र के जाननेवाले बहुत थोड़े लोग होते हैं; परन्तु इसके क्रियात्मक प्रयोग को अधिकांश लोग जानते हैं ।

प्रयोगस्य च दूरस्थमपि शास्त्रमेव हेतुः ॥ ७ ॥

सबसे पहले लोगों ने शास्त्रज्ञों से ही संयोग-क्रिया की शिक्षा पाई होगी और क्रम से आगे चलकर एक से दूसरे ने सीखा होगा । अथवा व्यावहारिक रूप से रति-सदन में जाना होगा ।

अस्ति व्याकरणमित्यवैयाकरणा अपि याज्ञिका ऊहं क्रतुषु प्रयुञ्जते ॥ ८ ॥

व्याकरण—शास्त्र अवश्य है; किन्तु व्याकरण न जाननेवाले याज्ञिक लोग भी कठिन प्रयोगों का ठीक-ठीक उच्चारण करते हैं।

अस्ति ज्योतिषमिति पुण्याहेषु कर्म कुर्वते ॥ ९ ॥

ज्यौतिष—शास्त्र अवश्य है; परन्तु इसके न पढ़नेवाले भी पवित्र पर्वादिक दिनों में पुण्यकर्म करते ही हैं।

तथाऽश्वारोहा गजारोहाश्चाश्वान्गजांश्चानधिगतशास्त्रा अपि विनयन्ते ॥ १० ॥

इसी प्रकार घोड़े और हाथी पर चढ़नेवाले लोग उनके विषय के शास्त्रों को पढ़े विना ही उन्हें अपने अधिकार में कर लेते हैं।

तथाऽस्ति राजेतिदूरस्था अपि जनपदा न मर्यादामतिवर्तन्ते, तद्वदेतत् ॥ ११ ॥

जिस प्रकार राजा से दूर रहनेवाली प्रजा राजदण्ड के भय से राज-नियम का उल्लंघन नहीं करती, उसी तरह कामशास्त्र के पढ़े विना भी सर्वसाधारण रति-विज्ञान को इसके कलाविदों से सीख लेते हैं; और कामशास्त्र के नियमों का उल्लंघन नहीं करते।

सन्त्यपि खलु शास्त्रप्रहतबुद्धयो गणिका राजपुत्र्यो महामात्रदुहितरश्च ॥१२॥

समाज में अनेक ऐसी वेश्याएँ, राजपुत्रियाँ एवं सामन्त-कन्याएँ रहती हैं, जो केवल समागम-प्रयोग में ही नहीं; किन्तु इस शास्त्र में भी कुशल होती हैं।

तस्माद्विश्वासिकाज्जनाद्रहसि प्रयोगाञ्छास्त्रमेकदेशं वा स्त्री गृह्णीयात् ॥१३॥

अतः कुमारी युवती को चाहिये कि पितृगृह में विश्वास-पात्र स्त्री से एकान्त स्थान में रति-प्रयोगों एवं समस्त कामशास्त्र-रहस्यों अथवा इसके साम्प्रयोगिक खण्ड की शिक्षा अवश्य प्राप्त कर ले।

अभ्यासप्रयोज्यांश्च चातुःषष्टिकान्योगान्कन्या रहस्येकाकिन्यभ्यसेत् ॥१४॥

कुमारी युवती को चाहिये कि एकान्त स्थान में इन चौसठ कलाओं के प्रयोगों का अकेले अभ्यास करे।

आचार्यास्तु कन्यानां प्रवृत्तपुरुषसंप्रयोगा सहसंप्रवृद्धा धात्रेयिका, तथाभूता वा निरत्ययसम्भाषण सखी, सवयाश्च, मातृष्वसा, विस्रब्धा तत्स्थानीया वृद्धदासी, पूर्वसंसृष्टा वा भिक्षुकी, स्वसा च विश्वाससंप्रयोगात् ॥१५॥

साथ में पली हुई धाय की लड़की, जिसने अपने पति के साथ संभोग कर लिया है; अथवा ऐसी ही पतिभुक्ता निर्दोषरूप से भाषण करनेवाली कोई सखी, बराबर अवस्थावाली मौसी, मौसी के तुल्य विश्वास-योग्या वृद्धा दासी, पूर्व-परिचिता भिक्षुकी और विश्वासयोग्या होने से बड़ी बहन आदि युवती को रतिशास्त्र सिखाने की उपयुक्त आचार्या हो सकती हैं।

गीतम्, वाद्यम, नृत्यम्, आलेख्यम्, विशेषकच्छेद्यम्, तण्डुलकुसुमवलिविकाराः, पुष्पास्तरणम्, दशनवसनाङ्गरागः, मणिभूमिकाकर्म, शयनरचनम्, उदकवाद्यम्, उदकाघातः, चित्राश्च योगाः, माल्यग्रथनविकल्पाः, शेखरकापीडयोजनम्, नेपथ्यप्रयोगाः, कर्णपत्रभंगाः, गन्धयुक्तिः, भूषणयोजनम्, ऐन्द्रजालाः, कौचुमा-

राश्च योगाः, हस्तलाघवम्, विचित्रशाकयूषभक्ष्यविकारक्रिया, पानकरसरागासवयोजनं, सूचीवानकर्माणि सूत्रक्रीड़ा, वीणा-डमरूकवाद्यानि, प्रहेलिका, प्रतिमाला, दुर्वाचकयोगाः, पुस्तक-वाचनम्, नाटकाख्यायिकादर्शनम्, काव्यसमस्यापूरणम्, पट्टिका-वेत्रवानविकल्पाः, तक्षकर्माणि, तक्षणम्, वास्तुविद्या, रूपरत्नपरीक्षा, धातुवादः, मणिरागाकरज्ञानम्, वृक्षायुर्वेदयोगाः, मेषकुक्कुटलावक-युद्धविधिः, शुकसारिकाप्रलापनम्, उत्सादने संवाहने केशमर्दने च कौशलम्, अक्षरमुष्टिकाकथनम्, म्लेच्छित विकल्पाः, देशभाषा-विज्ञानम्, पुष्पशकटिका, निमित्तज्ञानम्, यंत्रमातृका, धारण-मातृका, संपाठ्यम्, मानसी काव्यक्रिया, अभिधानकोषः, छन्दो-ज्ञानम्, क्रियाकल्पः, छलितकयोगाः वस्त्रगोपनानि, द्यूतविशेषः, आकर्षक्रीडा, बालक्रीडनकानि, वैनयिकीनां, वैजयिकीनां, व्यायामिकीनां च विद्यानां ज्ञानम्, इति चतुःषष्टिरङ्गविद्याः, कामसूत्रस्यावयविन्यः ॥ १६ ॥

१—सङ्गीत, २—वाद्य, ३—नृत्य, ४—चित्रकला, ५—भूर्जादि पत्रों का तिलक बनाना, ६—काम-गृह और देवमन्दिर में चावल और फूलों का चौक पूरना, ७—निवासगृह या उपासनागृह में पुष्पशय्या-विधान, ८—दाँत, वस्त्र एवं शरीर के अन्य अङ्गों को कुँकुम आदि से रँगने की विधि, ९—ग्रीष्मऋतु में शयन के लिए मरकत-मणि से चत्वरभूमि को सजाना, १०—ऋतु-अनुसार शय्याविधान; राग-विराग और उदासीन शय्या का भाव रखना, ११—जलतरङ्ग बनाना, १२—हाथ अथवा पिच-कारी से जल फेंकना ( जलक्रीड़ा ); तैरना, डूबे को बचाना, १३—मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण, मंत्र-औषधि का प्रयोग जानना; चित्रयोग—कुचेष्टाओं-से दूसरों को हानि पहुँचाना, १४—देवपूजन या श्रृंगार के लिए

पुष्पहार बनाना, १५—पुष्पों का शिरोभूषण बनाना, १६—नेपथ्य के लिए देशकाल के अनुसार वस्त्र, भूषण एवं पुष्पमाला पहनने की विधि, १७—हाथी-दाँत और शंख के कर्णफूल बनाना; कानों एवं कपोलों को चंदन, केसर तथा कस्तूरी से सुन्दर चर्चित करना, १८—अनेक प्रकार के इत्र, तेल तथा सुगन्धित द्रव्य बनाना, १९—आभूषण बनाने एवं पहनने की कला जानना, २०—इन्द्रजाल, २१—राग, सौन्दर्य आदि की वृद्धि करना, २२—हस्तलाघव, क्षिप्रता और दक्षता, २३—पाकशास्त्र, २४—मद्य, रस, एवं आसव २५—सीना-पिरोना, २६—बाजीगरी, २७—वीणा, डमरू बजाना, २८—बुझौवल; पहेली बुझाना, २९—प्रतिमाला, ३०—वाद-विवाद में क्लिष्ट शब्दों का प्रयोग, ३१—पुस्तक पढ़ना, ३२—कहानी, नाटक आदि शृंगार-रस की अभिज्ञता, ३३—समस्यापूर्ति, ३४—बेंत और सरकण्डे की कुर्सी, चटाई आदि बनाना, ३५—किसी वस्तु को साफ करना, घटाना, बढ़ाना; धातु एवं लकड़ी का अपद्रव्य बनाना, ३६—बढ़ईगिरी, ३७—वास्तु-विद्या, ३८—रत्न-परीक्षा, ३९—धातु-परीक्षा और भेदन, ४०—मणियों की उपज, गुण एवं प्रयोग जानना, ४१—बागवानी, ४२—मेष-कुक्कुट-युद्ध-कला, ४३—शुक-सारिका प्रलापन, ४४—उत्साहन, संवाहन और केशमर्दन, ४५—साङ्केतिक गुप्त भाषा का बोलना लिखना और समझना, ४६—सांकेतिक गुप्त भाषा का जानना, ४७—अन्यदेशीय भाषाओं का ज्ञान, ४८—पुष्प से प्रश्नोत्तर करना; पुष्प-शकट बनाना, ४९—शकुन बतलाना, ५०—उड़न-खटोला आदि बनाना, ५१—स्मरणशक्ति बढ़ाने की विधियाँ, ५२—खेल और विवाद के लिए पढ़ना, ५३—दूसरे के पढ़े हुए को तुरन्त दुहराना; यह भी मानसी क्रिया है, ५४—काव्य करना, ५४—कोष जानना; शब्द-ज्ञान, ५५—छन्द-ज्ञान, ५६—रस और अलंकार का ज्ञान, ५७—छलने का प्रयोग, स्वर और वेष बदलना, ५८—वस्त्रगोपन. गुह्य खुले अङ्गों को समेटना, ढकना, लटके हुए को बटोरना आदि, ५९—जूआ खेलना, ६०—पासा खेलना, ६१—

गेंद, पुतली आदि बाल-कौतुक की सामग्री बनाना, ६२—आचार-शास्त्र, ६३—शस्त्र-विद्या, ६४—व्यायाम, मृगया (आखेट) का जानना। ये शरीर के उत्कर्ष, मन को प्रफुल्ल करने एवं जीविका के लिए उपयोगी कलाएँ हैं।

## कामशास्त्र और उसकी अंगविद्याएँ

आचार्य ने कामसूत्र में कामशास्त्र की अंगविद्याओं के नाम से चौसठ कलाओं का उल्लेख किया। दाम्पत्य सुख की अभिलाषा करनेवाले प्रत्येक स्त्री-पुरुष को उनका जानना आवश्यक है। ये कलाएँ जीवन में प्रत्येक समय उपयोगी हैं। मूल कलाओं से सबको आनंद मिल सकता है और उनकी अभिज्ञता से बुद्धि, बल और जीविका भी मिल सकती है। इन कलाओं के चार विभाग किये गये हैं—

१—कर्माश्रित—नृत्य, संगीत, वाद्य, चित्रकला आदि चौबीस कलाएँ कर्माश्रित हैं। इनमें निपुणता पाने के लिए अध्ययन, मनन और अभ्यास की आवश्यकता है। इनकी अभिज्ञता से दोनों प्रकार के सुख मनुष्य को प्राप्त हो सकते है। इनमें से किसी एक कला का ज्ञाता संसार में अपनी जीविका सरलता से प्राप्त कर सकता है और प्रत्येक स्थान पर धन तथा मान से पुरस्कृत हो सकता है। दूसरे, इन ललित कलाओं से मनुष्य का जीवन अधिक मधुर और उल्लासमय बन सकता है। २—द्यूताश्रित—अक्षविद्या, रूपसंख्या, नयज्ञान आदि बीस कलाएँ द्यूताश्रित हैं। इनसे मनुष्य अधिक चतुर और लोक-व्यवहार-कुशल होता है, और स्वार्थसिद्धि तथा धन-प्राप्ति के लिए ये कलाएँ अधिक उपयोगी हैं। ३—शयनोपचारिक—भावग्रहण, प्रत्यङ्गदान आदि पन्द्रह कलाएँ शयनोपचारिक हैं। ये कलाएँ दाम्पत्य जीवन को अधिक मधुर और सुखद बनाती हैं। इनका उपयोग रतिसदन में होता है। इनकी शिक्षा युवक-युवती के लिए बहुत आवश्यक है। इनकी अनभिज्ञता के कारण ही कितने ही दम्पतियों का जीवन

शुष्क और अनुरागहीन हो जाता है। ये कलाएँ दाम्पत्य जीवन के अन्तरङ्ग को सरस और सुखमय बनाने में बड़ी सहायता पहुँचाती हैं। इनमें निपुणता प्राप्त करके कामिनी, कान्त, दोनों परस्पर एक दूसरे को अनुरक्त और मुग्ध कर सकते हैं।

शयनोपचारिक कलाएँ—१—भावग्रहण करना, स्त्री-पुरुष का रतिसदन में परस्पर रतिभाव समझना; २—प्रत्यङ्गदान: अङ्ग-प्रत्यङ्ग आलिङ्गनादि के लिए एक दूसरे की रुचि के अनुसार अर्पित कर देना; ३—नखक्षत और दन्तदशन करना; ४—नीवी खोलना; ५—संस्पर्श करना, जिससे शरीर रोमांचित हो जाय और रति-राग की वृद्धि हो, ६—दाम्पत्य संभोग रतिक्रीडा, ७—हर्पण—किसी प्रकार की उदासीनता देखने पर हँसाने और प्रफुल्ल करने की विधि जानना, ८—दम्पति का साथ ही रतिक्रिया की समाप्ति की विधि जानना, ९—अनुप्रोत्साहन—रति की खिन्नता में अन्योन्य-उत्साहित करना, १०—मृदुक्रोध, रूठने का ढङ्ग, १२—बढ़े हुए क्रोध को रोकना, १२—क्रुद्ध प्रसाधन; क्रोधी को मनाने की विधि, १३—रति-शय्या से उठने की विधि, १४—सावधानता १५—गुह्य-गोहन—गुह्य अङ्गों और गुप्त बातों का छिपाना।

उत्तरकलाएँ—१—शापदान; प्रतिकूल आचरण करने पर शाप देना, कटुवाक्य कहना एवं तिरस्कार करना, २—शपथ करना; किसी बात को करने या न करने के लिए वचनबद्ध करने को शपथ लेना या देना, ३—प्रस्थितानुगमन; रतिसदन से मूत्रोत्सर्ग या किसी कार्य से बाहर जाते समय एक दूसरे के पीछे-पीछे जाना, ४—बार-बार निरीक्षण; जाते समय बार-बार अनुराग-भाव से देखना।

शयनोपचारिक और उत्तरकलाएँ आजकल एक प्रकार से अन्तर्हित हो गई हैं। इनके विषय में थोड़ी-बहुत अभिज्ञता अन्तःपुर की राजमहिषियों अथवा कुशल वेश्याओं में देखा जा सकता है।

पाञ्चालिकी तु चतुःषष्टिरपरा ॥१७॥

पांचाल देश की चौसठ कलाएँ इनसे भिन्न हैं।

काम-शास्त्र से सम्बन्ध रखनेवाली कलाएँ पांचालिकी के नाम से प्रसिद्ध हैं। वात्स्यायन ने दाम्पत्य संयोग के—आलिङ्गन, चुम्बन, नखक्षत, दन्तदशन, प्रहणन, सीत्कृत, संवेशन, उपरिष्ठ, उपसृत और नरायित—ये दस अङ्ग माने हैं। पांचालकुल बाभ्रव्य ने दस के बदले आठ ही अङ्ग लिखा है। ये कलाएँ केवल दाम्पत्य संयोग के ही समय काम में आती हैं, और मूल कलाएँ जीवन में प्रत्येक समय उपयोगी हैं। पांचालिकी से केवल कामिनी का मनोरंजन किया जा सकता है।

तस्याः प्रयोगानन्ववेत्य साम्प्रयोगिके वक्ष्यामः ॥१८॥

उन पांचालिकी कलाओं का वर्णन साम्प्रयोगिक अधिकरण में किया गया है।

कामस्य तदात्मकत्वात् ॥१९॥

क्योंकि वह बहुत ही विषयात्मक है।

आभिरभ्युच्छ्रिता वेश्या शीलरूपगुणान्विता।
लभते गणिकाशब्दं स्थानञ्च जनसंसदि ॥२०॥

इन पांचालिकी कलाओं में निपुणता तथा कुशलता प्राप्त कर शील, रूप तथा गुणोंवाली वेश्या आदरणीय स्थान पाती है और राजसभा में उसे प्रतिष्ठा मिलती है।

पूजिता सा सदा राज्ञा गुणवद्भिश्च संस्तुता।
प्रार्थनीयाऽभिगम्या च लक्ष्यभूता च जायते ॥२१॥

राजा सदा उस वेश्या का आदर करता है; गुणी लोग उसकी प्रशंसा

करते हैं; काम-कला सीखने के लिए लोग उसकी प्रार्थना करते हैं और उसके पास जाते हैं। गुणी वेश्या सब लोगों की दृष्टि का लक्ष्य बन जाती है।

योग्यज्ञा राजपुत्री च महामात्रसुता तथा।
सहस्रान्तःपुरमपि स्ववशे कुरुते पतिम् ॥ २२ ॥

सङ्गीतादि कलाओं के प्रयोग को जाननेवाली राजपुत्री, एवं महामंत्री की कन्या सहस्रों अन्तःपुर में रहनेवाले अपने स्वामी को वशीभूत कर सकती है, चाहे उसके पति के पास अपने में आसक्त करनेवाली कितनी ही दूसरी स्त्रियाँ क्यों न हों।

तथा पतिवियोगे च व्यसनं दारुणं गता।
देशान्तरेऽपि विद्याभिः सा सुखेनैव जीवति ॥ २३ ॥

इन कलाओं को जाननेवाली स्त्रियाँ पति के वियोग में या बहुत दुःखदायी विपत्ति में पड़कर किसी अपरिचित देश में भी अपनी विद्याओं के द्वारा सुख से अपना जीवन-निर्वाह कर सकती हैं।

नरः कलासु कुशलो वाचालश्चाटुकारकः।
असंस्तुतोऽपि नारीणां चित्तमाश्वेव विन्दति ॥ २३ ॥

इन सङ्गीतादि कलाओं में कुशल, विद्यासम्बन्ध में अधिक बोलनेवाला तथा दूसरों का प्रिय व अभीष्ट कार्य करनेवाला मनुष्य, अपरिचित होने पर भी स्त्रियों के चित्त को सरलता से आकर्षित कर लेता है।

कलानां ग्रहणादेव सौभाग्यमुपजायते।
देशकालौ त्ववेक्ष्यासां प्रयोगः सम्भवेन्न वा ॥ २५ ॥

कलाओं के प्रयोग के जानने से ही मनुष्य का सौभाग्य जागृत होता है; किन्तु यदि देश में इसके मर्म समझनेवाले गुणी पुरुष न हों, अथवा देश में दुष्काल पड़ जाय, तभी इन कलाओं के उपयोग में संशय पड़ जाता है। अतः देश, काल देखकर इनका प्रयोग करना योग्य है।



## चतुर्थ पराग

गृहीतविद्यः प्रतिग्रहजयक्रयनिर्वेशाधिगतैरर्थैरन्वयागतैरुभयैर्वा गार्हस्थ्यमधिगम्य नागरकवृत्तं वर्तेत ॥ १ ॥

उपर्युक्त विधि से विद्याध्ययन करके ब्राह्मणादि चारों वर्ण के पुरुष को चाहिये कि दान, विजय, व्यापार, शिल्प तथा सेवा से धन पैदा कर अथवा पैतृक सम्पत्ति के मिलने पर या दोनों प्रकार की सम्पत्ति के संग्रह कर लेने पर विवाह करे और विलासी पुरुष के समान आचरण करे। प्रत्येक युवक को गार्हस्थ जीवन की लालसा रहती है। अतः विद्याभ्यास के पश्चात् अपने कुल, शील तथा गुण के अनुसार व्यापार करके धन पैदा करना पुरुष का प्रथम कर्तव्य है। धन के विना गार्हस्थ जीवन बहुत भार और दुःखद प्रतीत होता है। गृहस्थ के लिए धन बहुत ही आवश्यक पदार्थ है। धन का निश्चित स्रोत न होने पर विवाह-सम्बन्ध कदापि न करना चाहिये। ब्रह्मचर्य, अर्थकरी विद्या एवं सम्पत्ति पर ही गार्हस्थ सुख निर्भर करता है। इनका संचय करने के पश्चात् विवाह कर पुरुष दाम्पत्य-सुख तथा नागरक-जीवन का योग्य अधिकारी होता है। यहाँ पर विवाहित युवकों के विलासी जीवन की दिनचर्य्या वर्णन की जाती है।

नगरे पत्तने खर्वटे महति वा सज्जनाश्रये स्थानम् ॥ २ ॥

गार्हस्थ जीवन के लिए गृह बहुत ही आवश्यक है। अतः गार्हस्थ-सुखाभिलाषी पुरुष का कर्तव्य है कि सबसे पहले वह अपने निवास के लिए उचित स्थान पर गृह का निर्माण करे। उसे किसी बड़े नगर, राजधानी या किसी बड़े ग्राम में सज्जन पुरुष के आश्रय में अपना गृह-निर्माण करना चाहिये। गृह बनाते समय दो बातों का विचार कर लेना आवश्यक है। जिस स्थान पर अपनी जीविका का समुचित प्रबन्ध हो और अपनी विद्या

एवं कला आदि का सम्मान सम्भव हो, वहीं पर अपना गृह बनाना चाहिये, साथ ही इस बात का भी ध्यान रहना आवश्यक है कि स्थान सुरक्षित एवं सामाजिक जीवन के अनुकूल हो। गृह के विना मनुष्य का जीवन व्यवस्थित नहीं हो सकता। जीवन की सफलता तथा गृहस्थ के अन्य सुख-साधन एवं सामग्रियों की रक्षा के लिए गृह का निर्माण अत्यन्त आवश्यक है।

यात्रावशाद्वा ॥ ३ ॥

अथवा जिस किसी स्थान में आजीविका का प्रबन्ध हो, वहाँ ही गृह का निर्माण करना चाहिये।

तत्र भवनमासन्नोदकं वृक्षवाटिकावद्विभक्तकर्मकक्षं द्विवासगृहं कारयेत् ॥ ४ ॥

जिस नगर या ग्राम में निवास करना हो उसके एक किनारे जल के समीप घर बनावे; समीप में उद्यान या वाटिका हों; गृह में प्रत्येक कार्य के लिए अलग-अलग कोठरियाँ हों, एवं शयन के लिए दो कमरे हों—एक निद्रा के लिए और दूसरा रतिक्रीड़ा के लिए।

बाह्ये च वासगृहे सुश्लक्ष्णमुभयोपधानं मध्ये विनतं शुक्लोत्तरच्छदं शयनीयं स्यात्, प्रतिशय्यिका च ॥ ५ ॥

बाहर के शयन-गृह में बहुत मुलायम और सुगंधित शय्या हो; शय्या के दोनों ओर सिरहाने और पैताने तकिये हों; शय्या बीच में कुछ झुकी हुई हो; उसके ऊपर मच्छरदानी टँगी हो; और पास ही में रति के लिए दूसरी चारपाई बिछी हो। शास्त्र में लिखा है—

सम्प्रयुज्येत यत्रस्थो नायकः प्रियया सह।
न तत्रोपहते विद्वाञ्छयीत शयने शुचिः॥

जिस शय्या पर स्त्री-पुरुष रमण करते हैं, वह विद्वान नागरक के लिए पवित्र निद्रा का उचित स्थान नहीं होता।

तस्य शिरोभागे कूर्चस्थानम् ॥ ६ ॥

उस प्रधान शय्या के सिरहाने की ओर एक पवित्र कुशासन होना चाहिये। यह देवस्मरण के लिए शुद्ध और पवित्र रखना आवश्यक है। कहा है—

शयनीयशिरोभागे न्यस्तकूर्चं शुचिःशुभे।
कृतेष्टदेवतायोगो यायाच्छयनमात्मवान् ॥

हे देवि! शय्या के सिरहाने की ओर एक पवित्र कुशासन अवश्य रहना चाहिये। अपने इष्टदेव की कृपा से ही निद्रादेवी का अनुग्रह होता है।

वेदिका च ॥ ७ ॥

और प्रधान शय्या के पास एक छोटी-सी वेदिका भी रहनी चाहिये।

तत्र रात्रिशेषमनुलेपनं माल्यं सिक्थकरण्डकं सौगन्धिकपुटिका मातुलुङ्गत्वचस्ताम्बूलानि च स्युः ॥ ८ ॥

उस वेदी पर रात्रि के उपभोग के पश्चात् चन्दन, केसर का लेप, पुष्पमाला, मोम का डिब्बा, सुगंधिपात्र, और पसीने को सुखानेवाला द्रव्य तथा दूषित वायु को दूर करनेवाले मातुलुङ्ग की छाल और पान, रति के अवसान में उपभोग के लिए रखे हों। ये सब उपभोग की वस्तुएँ रतिकाल में अनुराग और काम का उद्दीपन करने वाली होती हैं।

भूमौ पतद्ग्रहः ॥ ९ ॥

निम्नलिखित वस्तुएँ रतिकाल में उपभोग की जाने पर जहाँ की तहाँ भूमि पर इधर-उधर पड़ी रहें; किन्तु वेदिका पर न रखी जायँ—

नागदन्तावसक्ता वीणा, चित्रफलकं, वर्तिकासमुद्गको, यः कश्चित्पुस्तकः, कुरण्टकमालाश्च ॥ १० ॥

पीकदान, खूँटी पर टँगी हुई वीणा, चित्रफलक, कलम, रङ्ग आदि चित्र बनाने की सामग्री, विनोदात्मक रतिरहस्य, शृंगारतिलक आदि पुस्तकें और कुरंटक पुष्प की माला जो आलिङ्गन आदि से मुर्झा न सके; भूमि पर पड़ी हों। यह सब सौभाग्य-वृद्धि के उपादान हैं। रतिकाल में समयानुसार अनुरागवर्द्धन तथा मनोरंजन के लिए चतुर विलासी नागरक इनका समुचित उपभोग करते हैं।

नातिदूरे भूमौ वृत्तास्तरणं समस्तकम् ॥ ११ ॥

शय्या के पास ही भूमि पर एक गोल आसन बिछा हो और उसपर सहारे के लिए एक तकिया पड़ी हो।

आकर्षफलकं द्यूतफलकं च ॥ १२ ॥

आसन के समीप जुआ, पासा आदि खेलने के लिए पट्टी पड़ी हो।

तस्य बहिः क्रीडाशकुनिपञ्जराणि ॥ १३ ॥

शयन-मन्दिर के बाहर समीप ही में पालतू पक्षियों के पिंजड़े टगे हों।

एकान्ते च तर्कुतक्षणस्थानमन्यासां च क्रीडानाम् ॥ १४ ॥

पास ही में अपद्रव्य बनाने और अन्य विनोदात्मक विषयों के लिए एकान्त स्थान हो। अपद्रव्य का व्यवहार लज्जा का स्थल है। अतः स्थान एकान्त, नीरव और निर्भय होना चाहिये।

स्वास्तीर्णा प्रेङ्खादोला वृक्षवाटिकायां सप्रच्छाया, स्थण्डिलपीठिका च सकुसुमेति भवनविन्यासः ॥ १५ ॥

उपर्युक्त उद्यान या वाटिका में एक ऐसा झूला हो जिसके ऊपर घने वृक्षों की शाखाओं तथा पुष्पलताओं से लतामण्डप या वितान बन

गया हो। यह झूला आतप दूर करने तथा प्रेमी-युगल के उपवन-क्रीड़ा के लिए अनुरागवर्द्धक होता है; उस लताच्छादित झूले से समीप ही एक वेदिका या शय्या हो, जो लता-कुसुमों से अवकीर्ण या प्रच्छन्न हो; वहाँ मदिरा आदि उपभोग्य वस्तुएँ रखी हों। आचार्य ने गृहस्थ-जीवन में प्रवेश कर दाम्पत्य-सुखोपभोग के लिए विलासी को सर्वप्रथम गृह का निर्माण तथा रतिसदन एवं रतिशय्या का विधान बतलाया है। काम-सुख की सफलता अधिकांश रतिसदन, रतिशय्या एवं उसके अन्य उपकरणों पर ही बहुधा आश्रित करती है।

प्रणयीयुगल के दाम्पत्य-सुख, एवं रागवृद्धि में रतिसदन की शोभा और सजावट बहुत व्यापक प्रभाव डालती है। कामशास्त्र के प्रायः सब आचार्यों ने रतिसदन की शोभा और श्रृङ्गार पर बहुत जोर दिया है। 'नागर-सर्वस्व' में लिखा है—

अनेकवाद्यं विविधास्त्रपंक्तिकं
सुपुष्पधूपोज्ज्वलराशिवासिनम्।
विचित्रसत्पट्टवितानशोभितं
प्रकल्पितात्यन्तमनोरमासनम्॥ १ ॥
प्रकम्पिपर्य्यङ्क सुघर्घरीरवं
प्रबुद्ध पारावतकण्ठकूजितम्।
रथाङ्गहंसस्वनरम्यदीर्घिको
जलोर्म्मिसंलासकवातवीजितम्॥ २ ॥
विशुद्धभावोचित चित्रभूषितं
सुरागसिन्दूरविराजिकुट्टिमम्।
प्रहृष्टचेतैः शुकसारिकारवः
विनिर्मये वासगृहं मनोरमम्॥ ३ ॥

रतिसदन के शृङ्गार, शोभा तथा मनोरंजन के लिए वीणादि सब बाजे अपने अवयवों के साथ यथास्थान एक ही पंक्ति में खूँटी पर टँगे हों; कमरा धूप से सुवासित हो, उसमें फूलों का विन्यास हो; स्वच्छ चाँदनी टँगी हो, सोफा पर सफेद चादर बिछी हो; सुन्दर, मृदु और सुगन्धित शय्या हो; शय्या बीच में कुछ झुकी हुई हो; कबूतर कूज रहे हों; सदन के पास छोटा सरोवर हो, जहाँ चकवा-चकई मधुर कलरव कर रहे हों; शीतल, मंद और सुगंध समीर बह रहा हो; सदन में सुन्दर शृंगार-रस-पूरित चित्र टँगे हों; कमरे की दीवार रंगी हुई हो; शुक-सारिका के मनोहर कलरव गूँज रहे हों; प्रेमी युगल शरीर से अत्यन्त पुष्ट और मन से प्रफुल्ल हों। इस प्रकार रतिसदन की सभी वस्तुएँ मनोरंजक और रागवर्द्धक होनी चाहियें। खेद, चिन्ता या विरक्ति की द्योतक कोई वस्तु नहीं रहनी चाहिये। यह सब सौभाग्य-वृद्धि के उपादान हैं। यह सब प्रणयी के 'काम' को अधिक उद्दीप्त कर रतिसुख को स्वर्गीय बना देते हैं। शयन-गृह वास्तव में युगल प्रेमी के लिए नन्दन-वन है। यह हवादार, सुन्दर और रमणीय होना चाहिये, जिससे पूर्ण रतिसुख की प्राप्ति हो और सानन्द तथा शांतिपूर्वक निद्रा आ सके। रतिसदन ऐसे स्थल पर हो, जहाँ बड़ों का आगमन न हो सके। सुन्दर चित्र, लताएँ, पुष्प आदि मनोहर वस्तुएँ रखी हों, जिससे ग्लानि न पैदा हो सके। रतिशय्या कोमल और गुलगुल हो; स्वच्छ और मुलायम चादर बिछी हो। उत्तम शय्या से शरीर पुष्ट होता है; सुखपूर्वक निद्रा आती है; वीर्य की वृद्धि होती है एवं धैर्य तथा शक्ति प्राप्त होती है। आयुर्वेद में लिखा है—

भोजनानि विचित्राणि पानानि विविधानि च।
वाचःश्रोत्राभिरामश्च त्वचस्पर्शसुखावहः॥
यामिनी सेन्दुतिलका कामिनी नवयौवना।
गीतं श्रोतमनोहारि ताम्बूलं मदिरास्रजः॥

गन्धा मनोज्ञा रूपाणि चित्रारामुपवनानि च ।
मनसश्चाप्रतीघातो वाजी कुर्वन्ति मानवम् ।।

नाना प्रकार के सुन्दर भोजन, अनेक प्रकार के शरबत, आदि पेय द्रव्य; कानों को प्रिय मधुर वचन; शरीर को सुख देने वाले उत्तम वस्त्र, आभूषण; चन्द्रमा की ज्योत्स्नामयी निशा; नवयौवना कामिनी; कान और हृदय को प्रिय मधुर संगीत, ताम्बूल, मदिरा, पुष्पमाला; सुगंधित मनोहर इत्र, नेत्रों को रमणीय रूप, मनोहर वाटिका एवं उपवन आदि मन को आघात न पहुँचाकर उद्दीपन करनेवाले पदार्थों से मनुष्य अधिक अनुरक्त होकर प्रचण्ड वेग से रतिक्रीड़ा में निरत हो जाता है ।

हर्म्यपृष्ठमुडुनाथरश्मय: सोत्पलं मधुमदालसा प्रिया ।
वल्लकी स्मरकथारहस्रजो वर्गएष मदनस्य वागुरा ।।

अट्टालिका की खुली छत, चन्द्रमा की चाँदनी, मदिरा से भरे नीले कमल के समान प्याले, मदिरा से मत्त अलसाई प्रिया, वीणा की झङ्कार, रति-शास्त्र-विषयक साहित्यचर्चा, एकान्त नीरव स्थल तथा पुष्पमाला आदि कामदेव के बाँधने की रस्सी हैं । इससे कामदेव स्थिर रहता है और रति-सुख का पूर्ण आस्वाद मिलता है ।

शय्यापल्लवपद्मपत्ररचिता वासो वयस्यैः समं
कान्तारेकुसुमस्फुरत्तरुवरे वीणान्वितं गायनं ।
आलापाश्च कुसुमस्फुरत्तरुवरे वीणान्वितं गायनं
वाताश्चामलबालकव्यजनजादाद्यं निराकुर्वते ।।

—लोलिम्बराज

कदलीपत्र या कमल के पत्तों से बनाई हुई शय्या; ऐसा वन जिसके वृक्षों पर फूल खिले हों; समवयस्क मित्र का समागम; वीणा-निनाद-रस-

पूरित मधुर संगीत; शुक, भ्रमर एवं कोयल आदि का मधुर कलरव; सुन्दरी रमणियों का सहवास; प्रिय एवं रस-भरी बातें; स्वच्छ, शीतल मन्द एवं सुरभित पवन का डुलना आदि 'काम' के दाह को दूर कर हृदय को शांति पहुँचाते हैं।

## केलि-सदन

प्रेम के तत्वों के गूढ़ विवेचन के साथ-साथ मनुष्यों की आकृति-प्रकृति, सौन्दर्य और गुण-स्वभाव के आधार पर स्त्री-पुरुष का वर्गीकरण किया गया है। लिखा है कि पद्मिनी नायिका अत्यन्त सुन्दरी होने से प्रकाश का अंश है। जिस प्रकार रविकिरणों को देखकर नलिनी प्रस्फुटित हो जाती है, वैसे ही पद्मिनी नायिका भी दिन के प्रकाश में रति में अधिक अनुराग रखती है। वह स्वभावतः दाम्पत्य प्रेम के सबसे अधिक महत्वपूर्ण, मधुर एवं पवित्र कार्य को निशा के अन्धकार की अपेक्षा रवि के स्वच्छ तथा उज्ज्वल प्रकाश में पूर्ण करना अधिक प्रिय और सुखद समझती है। संभोग-क्रिया के पूर्ण सौख्य और माधुर्य के लिए एकान्त प्रकृति-देवी की गोद ही विशेष उल्लास और शांति का निकेतन होता है। हमारे समाज के जीवन में अनेक कृत्रिमताओं, लज्जा तथा मिथ्याडम्बरों की भरमार होने के कारण हमारा जीवन कुछ इतना अधिक संकुल और संकीर्ण हो गया है कि दम्पति के सहवास का समय निशा के कुछ घंटों में ही नियमित एवं परिमित बन गया है। प्रणयीयुगल के लिए प्रकृति के अंचल में एकान्तवास करना बिलकुल असंभव हो गया है। रति-सुख के लिए पुष्प और लताओं से सुसज्जित गृह अथवा निकुञ्ज होना चाहिये और प्रेमियों के अनुराग की वृत्तियों को प्रकट करने के लिए उपयुक्त समय रात्रि के अन्धकार की अपेक्षा दिन का प्रकाश ही है।

निभृतनिकुञ्जगृहं गतयानिशि रहसि निलीय वसन्तम्।
चकित विलोकति सकलदिशां रतिरभसभरेणहसन्तम्॥

किशलयशयननिवेशितया चिरमुरसि ममैव शयानम् ।
कृतपरिरम्भणचुम्बनया परिरम्भकृताधरपानम् ।।
कोकिलकलरवकूजितया जितमनसिजतन्त्रविचारम् ।
श्लथकुसुमाकुलकन्तलया नखलिखितघनस्तनभारम् ।।

—गीता गोविन्द

संभोग के लिए सर्वश्रेष्ठ स्थान प्रकृति-देवी की गोद है । जहाँ वनस्पतियाँ लहलहा रही हों ; लोनी-लोनी लताएँ पुष्पों के भार से झुक रही हों ; नदी का तट अथवा उपवन या लताकुंज हो; वही सच्चे विहार-स्थल हैं । समाज की संकीर्णता तथा दरिद्रता के कारण सब लोग निर्जन उद्यान अथवा प्रकृति के अञ्चल में विहार-स्थल नहीं बना सकते । इसीसे आचार्यों ने गृह में ही प्रकृति की गोद के समान रतिसदन को सजाने का आयोजन किया है, शुक-सारिका, कपोत तथा अन्य पक्षियों को घर में पालने की विधि बताई है । पक्षियों के मधुर कलरव से दम्पति सदा प्रसन्नचित्त रहते हैं और उनकी सहज रतिक्रीड़ा को देख परस्पर अधिक अनुरक्त होते हैं । पक्षियों की क्रीड़ा और उसके मधुर कलरव दम्पति के हृदय में नई-नई स्फूर्त्ति उत्पन्न करते हैं । आजकल समाज की अनेक कृत्रिम प्रथाओं ने दाम्पत्य सुख को विनष्ट कर डाला है । इससे आचार्यों ने रतिसदन को 'प्रसाधिते वासगृहे संचारितसुरभिधूपे' का उपदेश दिया है ।

## विलासी नागरक की दिनचर्या

स प्रातरुत्थाय कृतनियतकृत्यः, गृहीतदन्तधावनः, मात्रयाऽनुलेपनं धूपं स्रजमिति गृहीत्वा, दत्त्वा सिक्थकमलक्तकञ्च, दृष्ट्वाऽऽदर्शेमुखम्, गृहीतमुखवासताम्बूलः, कार्याण्यनुतिष्ठेत् ।।१६।।

नागरक को चाहिये कि प्रातःकाल उठकर शौचादि नित्यक्रिया से निवृत्त हो, दाँतों को साफ कर, उचित मात्रा में चन्दन और केसर का लेप

लगा, धूप से वासित और पुष्पमाला पहनकर अपने होठों को लाख के रङ्ग में रँगकर और उसपर स्निग्धता के लिए मोम ।घिसकर, दर्पण में मुख निहार, सुगन्धित गोली और पान खाकर धर्म, अर्थ और काम के संपादन में लगे।

नित्यं स्नानं, द्वितीयकमुत्सादनं, तृतीयकः फेनकः, चतुर्थकमायुष्यम्, पञ्चमकं दशमकं वा प्रत्यायुष्यमित्यहीनम् ॥ १७ ॥

प्रतिदिन स्नान, प्रति दूसरे दिन अङ्गों का दबवाना, हर तीसरे दिन जंघाओं पर फेन लगवाना, चौथे एवं पाँचवें दिन दाढ़ी और मूँछ के बाल कटाना, पाँचवें या दसवें दिन गुह्य स्थान के बालों को काटना विलासी नागरक का नैमित्तिक कर्म है।

सातत्याच्च संवृतकक्षास्वेदापनोदः ॥ १८ ॥

और ढकी हुई कक्ष के पसीने को सर्वदा पोंछते रहना चाहिये।

पूर्वाह्णापराह्णयोर्भोजनम् ॥ १९ ॥

दोपहर से पूर्व और संध्या के समय भोजन करे।

सायं चारायणस्य ॥ २० ॥

चारायण आचार्य के मत से दूसरी बार का भोजन सायंकाल में करना चाहिये।

भोजनान्तरं शुकसारिकाप्रलापनव्यापाराः, लावककुक्कुटमेषयुद्धानि, तास्ताश्चकलाःक्रीडाः, पीठमर्दविटविदूषकायत्ताव्यापाराः, दिवाशय्या च ॥ २१ ॥

भोजन के पश्चात् नागरक को तोता-मैना को सुन्दर-सुन्दर वाक्य सिखाना, तीतर-बटेर, मुर्गे का युद्ध कराना, विविध भाँति की कलाओं और

क्रीड़ाओं से विनोद करना, तथा पीठमर्द, विट, और विदूषक के जिम्मे किये हुए कार्यों का निरीक्षण करना चाहिये। इसके पश्चात् उसे दोपहर में सोना चाहिये। यद्यपि दिन में सोना अधर्म माना गया है; परन्तु ग्रीष्मकाल में यह शरीर की पुष्टि के लिए हितकारी है।

गृहीतप्रसाधनस्यपराह्णे गोष्ठीविचाराः ॥ २२ ॥

दिन के तीसरे पहर वस्त्राभूषण धारण करके मित्रों के साथ विनोदात्मक बातचीत एवं खेल-कूद में मनोरंजन करना चाहिये।

प्रदोषे च संगीतकानि ॥२३॥

सन्ध्या समय गाने-बजाने का आनन्द लेना चाहिये।

तदन्ते च, प्रसाधिते वासगृहे संचारितसुरभिधूपे ससहायस्य शय्यायामभिसारिकाणां प्रतीक्षणं, दूतीनां प्रेषणं, स्वयं वा गमनम् ॥२४॥

गाने-बजाने के पश्चात रतिमन्दिर को सजाकर एवं धूपादि से उस कमरे को भली प्रकार सुगन्धित करके अपने सहायकों के साथ नायिका के लिए नायक प्रतीक्षा करे; नायिका बुलाने के लिए दूती को भेजे या उसे बुलाने स्वयं जाय। यदि नायिका निर्धारित समय पर स्वयं नायक के पास न आवे या नायिका मानिनी हो, और स्वतः आने में अपना अनादर समझती हो, तो नायक को स्वयं जाकर उसे लाना चाहिये।

आगतानां च मनोहरैरालापैरुपचारैश्च ससहायस्योपक्रमा वर्षप्रमृष्टनेपथ्यानां दुर्दिनाभिसारिकाणां स्वयमेव पुनर्मण्डनम्, मित्रजनेन वा, परिचरणमित्याहोरात्रिकम् ॥२५॥

आई हुई नायिकाओं के साथ मित्रों सहित बातचीत करके उनका यथोचित सत्कार करे; यदि दुर्दिन में आने के कारण उनके वस्त्र भींग गये

हों, तो स्वयं उन्हें नवीन वस्त्र से भूषित करे; और अपने मित्रों से भी उनकी समयोचित सेवा करावे। यह दिन और रात्रि की चर्य्या समाप्त हुई।

यह कार्यकलाप अन्तःपुर की स्त्रियों के साथ का नहीं है; वरन् विलास और मनोरंजन के लिए अभिसार करनेवाली अन्य स्त्रियों का है। निज-स्त्री-संयोग की विधि का वर्णन सांप्रयोगिक अधिकरण में किया गया है।

घटानिबन्धनं, गोष्ठीसमवायः समापानकम्, उद्यानगमनं, समस्याः क्रीडाश्च प्रवर्त्तयेत् ॥२६॥

समान जाति, वय और स्थिति वाले व्यक्तियों को देवपूजन लिए के एकत्र कर यात्रा करना, काव्य-मर्मज्ञों के साथ विनोद के लिए वाद-प्रतिवाद करना, मदिरा आदि मादक वस्तु का सेवन करना, बाग-बगीचों में जाना और अपने इष्ट-मित्रों-सहित मनोरंजन करना—यही विलासी नागरक का नैमित्तिक कर्म है। उपर्युक्त पाँच प्रकार के नैमित्तिक कार्य अपने समान स्थिति वाले मनुष्य और मित्रों के साथ करना चाहिये। गृह-वाटिका का विहार तो नित्य होता रहता है; परन्तु कुछ मित्र-मण्डली के साथ बाहर का उद्यान-विहार नायक के सुख और सौभाग्य की वृद्धि करता है।

पक्षस्य मासस्य वा प्रज्ञातेऽहनि सरस्वत्या भवने नियुक्तानां नित्यं समाजः ॥ २७ ॥

पखवारे में अथवा एक मास पर किसी निश्चित दिन को सरस्वती के मंदिर में नियुक्त किये हुए नाटक-गायन करनेवालों के साथ समाज बाँधकर जाय और अपने योग्य कार्यों को करके सामाजिकता का आनन्द ले।

कुशीलवाश्चागन्तवः प्रेक्षणकमेषां दद्युः ॥ २८ ॥

नागरकों से नियुक्त किये गये नाटक करने वाले नाचें, गावें और बजावें; और बाहर से आने वाले नाटक करने वाले भी अपनी कार्य-कुशलता दिखलावें।

द्वितीयेऽहनि तेभ्यः पूजा नियतं लभेरन् ॥ २९ ॥

दूसरे दिन इन नाटक करनेवालों को उचित पारिश्रमिक और पुरस्कार मिल जावे ।

ततो यथाश्रद्धमेषां दर्शनमुत्सर्गो वा ॥ ३० ॥

इसके पश्चात् यदि उन आये हुए नाटक करनेवालों की कुशलता लोगों को फिर देखने की इच्छा हो तो नागरक को चाहिये कि उनको ठहरा रखे अन्यथा आवश्यकता न होने पर उन्हें बिदा कर दे ।

व्यसनोत्सवेषु चैषां परस्परस्यैककार्यता ॥ ३१ ॥

यदि बाहर से आनेवालों में से कोई किसी प्रकार की आपत्ति में पड़ जाय, तो स्थानिक लोगों को चाहिये कि यथाशक्ति उनकी सहायता करें ।

आगन्तूनां च कृतसमवायानां पूजनमभ्युपपत्तिश्चेति गणधर्मः ॥ ३२ ॥

बाहर से आये हुए शिष्ट नागरिकों का यथासाध्य सत्कार करे और आपत्ति पड़ने पर उनको सब तरह से सहायता दे ।

उपर्युक्त, नागरक का प्रधान कर्तव्य है। संक्षेप में गण के सदस्यों के धर्म कह चुके। यह गण आजकल के प्रजातन्त्र-राज्य के ढंग का था। प्रत्येक नागरिक का स्वत्व समान था ।

एतेन तं तं देवताविशेषमुद्दिश्य संभावितस्थितयो विविधाघटा व्यख्याताः ॥ ३३ ॥

उपर्युक्त प्रकार से भिन्न-भिन्न देवताओं को लक्ष्य कर देवमन्दिर में जाना; ठहरना और विहार आदि की व्यवस्था करनी चाहिये ।

वेश्याभवने सभायामन्यतमस्योदवसिते वा समानविद्याबुद्धिशीलवित्तवयसां सह वेश्याभिरनुरूपैरालापैरासनबन्धो गोष्ठी॥३४॥

वेश्या के घर पर, मनोरंजक मंडली में अथवा किसी नागरिक के घर पर समान विद्या, बुद्धि, शील, धन और अवस्था वाले पुरुष, वेश्याओं के साथ अपने-अपने स्थान पर इकट्ठे बैठकर विनोदात्मक बातचीत से मनोरंजन करें।

तत्र चैषां काव्यसमस्या कलासमस्या च ॥ ३५ ॥

वहाँ परस्पर साहित्यचर्चा और संगीतादि कलाओं के विषय में वाद-विवाद कर विनोद करें।

तस्यामुज्ज्वला लोककान्ताः पूज्याः प्रीतिसमानाश्चाहारिताः ॥ ३६ ॥

इसके पश्चात् प्रीति बढ़ाने के लिए उन सभ्य और लोकप्रिय प्रतिभाशाली लोगों का भी सम्मान किया जाय, जो अनुचरों द्वारा विशेष रूप से आमंत्रित किये गये हों।

परस्परभवनेषु चापानकानि ॥ ३७ ॥

इसके अतिरिक्त वे लोग एक दूसरे के घर जाकर मद्यपान आदि से अपना मनोरंजन करें।

तत्र मधुमैरेयासवान् विविधलवणफलहरितशाकतिक्तकटुकाम्लोपदंशान् वेश्याः पाययेयुरनुपिबेयुश्च ॥३८॥

वहाँ मधु, मैरेय, सुरा, आसव आदि अनेक प्रकार के मदिरा को नमकीन, फल, शाक, चटपटे, खट्टे और कड़वे मसालेदार वस्तुओं के साथ वेश्या एवं अन्य नागरिकों को खिलापिलाकर आदर-सत्कार करे, और स्वयं भी खाये, पीये।

एतेनोद्यानगमनं व्याख्यातम् ॥३९॥

इस प्रकार से उद्यानगमन का उल्लेख समाप्त हुआ।

पूर्वाह्ण एवं स्वलंकृतास्तुरगाधिरूढा वेश्याभिः सह परिचारकानुगता गच्छेयुः दैवसिकीं च यात्रां तत्रैवानुभूय कुक्कुटलावकमेषयुद्धद्यूतैः प्रेक्षाभिरनुकूलैश्च चेष्टितैः कालं गमयित्वाऽपराह्णे गृहीततदुद्यानोपभोगचिन्हास्तथैव प्रत्याव्रजेयुः ॥४०॥

प्रातःकाल विहार की वेशभूषा धारण कर घोड़े पर चढ़कर एवं वेश्याओं को साथ लेकर नागरक बागीचे में जावे। उसके पीछे-पीछे सेवकगण भी रहें; वहाँ मुर्गे, तीतर-बटेर और भेड़ों का युद्ध देखें; जुआ-पासा खेलें; संगीत सुनने तथा अन्य विनोदी कार्यों में समय व्यतीत करें; सायंकाल में आनन्द से बाग में दिन बिताकर उद्यान-विहार के उपभोग की वस्तुएँ—आम्रमंजरी आदि साथ में लेकर पुनः घर को वापस चले जाँय।

एतेन रचितोद्ग्राहोदकानां ग्रीष्मे जलक्रीडागमनं व्याख्यातम् ॥ ४१ ॥

उपर्युक्त विधि से ग्रीष्म-ऋतु में जलविहार के लिए बनवाये हुए तालाब और झीलों में जाकर जलक्रीडा करें।

यक्षरात्रिः कौमुदीजागरः सुवसन्तकः, सहकारभंजिकाऽभ्यूषखादिका, बिसखादिका, नवपत्रिका, उदकक्ष्वेडिका पाञ्चालानुयानम, एकशाल्मली, यवचतुर्थी, आलोलचतुर्थी, मदनोत्सवो, दमनभञ्जिका, होलाका, अशोकोत्तंसिका, पुष्पावचायिका, चूतलतिका, इक्षुभञ्जिका, कदम्बयुद्धानि, तास्ताश्च माहिमान्यो देश्याश्च क्रीडा जनेभ्यः विशिष्टमाचरेयुरिति संभूय क्रीडाः ॥४२॥

दीपावली-उत्सव, आश्विन-पूर्णिमा को रात्रि-जागरण, सरस वसन्त में कामोत्सव, आम की मंजरी तोड़ना, अग्नि में भुने हुए फलों और कंजू फलों के खाने का खेल, कमल की पाँखुरी खाने का खेल, नवीन घास पर लेटना, नवीन कोंपल वाले वृक्षों पर चढ़ना, बाँसुरी में पानी भर कर सिंह-नाद करना, बोलना, चेष्टा करना—आदि, पांचाल-देशवासियों का अनुकरण करना, शाल्मली-वृक्ष के फूलों से खेलना, (विदर्भ देश) वैशाख शुक्ल चतुर्थी को यवचूर्ण से परस्पर शरीर मलना, श्रावण शुक्ल तृतीया को झूला झूलना, मदन की आकृति बनाकर पूजना, कोमल फूलों से एक दूसरे को मारना, होलिकोत्सव, अशोक-पुष्पों से श्रृङ्गार करना, आम की बौर बाँधना, ईख तोड़ना, कदम्ब के फूलों से परस्पर मारना आदि-आदि इस प्रकार की सार्वदेशिक तथा स्थानिक क्रीड़ाओं में लोग अपनी-अपनी रुचि के अनुसार भाग लें। यह सामूहिक खेलों का वर्णन समाप्त हुआ।

एकचारिणश्च विभवसामर्थ्याद्; गणिकाया नायिकायाश्च सखीभिर्नागरकैश्च सह चरितमेतेन व्याख्यातम् ॥४३॥

यदि नागरक पुरुष अकेला हो, तो अपने वैभव के अनुसार मनोरंजन करे। यदि वेश्याएँ और नायिकाएँ न हों, तो अपने नागरिकों और सखियों के साथ ही मिलकर पूर्वोक्त विनोदों में अपना समय व्यतीत करे।

अविभवस्तु शरीरमात्रो मल्लिकाफेनकषायमात्रपरिच्छदः पूज्याद्देशादागतः कलासु विचक्षणस्तदुपदेशेन गोष्ठ्यां वेशोचिते च वृत्ते साधयेदात्मानमिति पीठमर्दः ॥ ४४ ॥

धनहीन अकेला पुरुष, जिसके पास केवल मल्लिका, फेनक और कषाय वस्त्र हो, वह आदरणीय स्थान से आने पर कलाओं में निपुण नागरकों की सभाओं और उत्सवों में तथा वेश्याओं को उनके योग्य हित करनेवाले, उपदेश देकर, अपनी आजीविका चलावे और इस प्रकार उनका आचार्य बनकर पीठमर्द पदवी प्राप्त करे।

भुक्तविभवस्तु गुणवान् सकलत्रो वेशे गोष्ठ्यां च बहुमतस्तदुपजीवी च विटः ॥ ४५ ॥

जिस पुरुष ने विषय-भोग का सुख उठाया हो, गुणी हो; जिसकी स्त्री जीवित हो तथा वेश्याओं एवं रसिक-समाज में जिसका आदर-मान हो, वह पुरुष वेश्या और विलासी पुरुषों की सेवा कर अपनी जीविका चलावे; ऐसे पुरुष को 'विट्' कहा जाता है।

एकदेशविद्यस्तु क्रीडनको विश्वास्यश्च विदूषको वैहासिको वा ॥ ४६ ॥

वह पुरुष जो चौसठ मूल कलाओं में से संगीत, नृत्य आदि किसी एक विद्या को जानता है, वह सबका कौतुक और प्रिय बन जाता है। यदि वह विश्वास करने के योग्य होता है, तो लोग उसे विदूषक कहते हैं; इसी प्रकार यदि वह लोगों को हँसाने में कुशल होता है, तो उसे वैहासिक कहा जाता है।

एते वेश्यानां नागरकाणां च मंत्रिणः संधिविग्रहनियुक्ताः ॥४७॥

ये विदूषक और वैहासिक वेश्याओं और रसिक-समाज के मंत्री बनकर संधि और विग्रह कराने में निपुण होते हैं। ये उन लोगों से आदृत होते हैं और सहायक रूप में नियुक्त किये जाते हैं और इसी से वे अपनी जीविका प्राप्त करते हैं।

तैर्भिक्षुक्यः कलाविदग्धा मुण्डा वृषल्यो वृद्धगणिकाश्च व्याख्याताः ॥ ४८ ॥

विदूषक, वैहासिक एवं विट आदि के समान चौसठ मूल कलाओं में निपुण भिक्षुकी, विधवा, वन्ध्या और बूढ़ी वेश्याएँ भी भेद कराकर मंत्रित्व से अपना जीवन निर्वाह करती हैं।

ग्रामवासी च सजातान्विचक्षणान्कौतूहलिकान्प्रोत्साह्य, नागरकजनस्य वृत्तं वर्णयञ्छ्रद्धां च जनयंस्तदेवानुकुर्वीत, गोष्ठीश्च प्रवर्तयेत्, सङ्गत्याजनमनुरञ्जयेत्, कर्मसु च साहाय्येन चानुगृह्णीयाद्, उपकारयेच्चेति नागरकवृत्तम् ॥ ४९ ॥

यदि कोई पुरुष गाँव का रहने वाला हो तो उसे चाहिये कि अपने समान जाति के पुरुषों, बुद्धिमानों तथा कौतुक देखने वाले ग्रामीण पुरुषों को रसिक नागरकों का जीवन-वृत्तान्त सुनाकर उनमें विलासी जीवन के प्रति श्रद्धा उत्पन्न करावे और मनोरंजन के लिए उनको उत्साहित कर विभिन्न उत्सव मनावे एवं विहार के लिए उद्यान-गमन आदि यात्रा करे, अपने संग से उनको प्रसन्न करे और यथाशक्ति उनके लिए उपकार का कार्य करे।

नात्यन्तं संस्कृतेनैव नात्यन्तं देशभाषया।
कथां गोष्ठीषु कथयंल्लोके बहुमतो भवेत् ॥ ५० ॥

मनुष्य को चाहिये कि समाज या सभा में न तो केवल संस्कृत में ही बातचीत करे और न केवल देशी भाषा में ही बोले। ऐसा करने से बहुत सम्मान नहीं होता।

या गोष्ठी लोकविद्विष्टा या च स्वैरविसर्पिणी।
परहिंसाऽऽत्मिका या च न तामवतरेद् बुधः ॥ ५१ ॥

जिस सभा में लोग परस्पर द्वेष करते हैं; जहाँ लोग सभा का नियम न मानकर मनमाना कार्य करते हैं; एवं जिस स्थान पर दूसरों पर आक्षेप किये जाते हैं; अथवा दूसरों को हानि पहुँचाने की चेष्टा की जाती है; चतुर नागरक को उस स्थान पर न जाना चाहिये।

लोकचित्तानुवर्तिन्या क्रीडामात्रैककार्यया ।
गोष्ठ्या सह चरन्विद्वाँल्लोके सिद्धिं नियच्छति ॥ ५२ ॥

समाज की रुचि के अनुसार कार्य करनेवाला एवं गोष्ठी-सभा के अनुकूल आचरण करनेवाला निपुण नागरक संसार में सब जगह सफलता पाता है ।



## पंचम पराग

कामश्चतुर्षु वर्णेषु सवर्णतः शास्त्रतश्चानन्यपूर्वायां प्रयुज्यमानः पुत्रीयो यशस्यो लौकिकश्च भवति ॥ १ ॥

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र चारों वर्ण के पुरुष—अपनी समान जाति, अक्षतयोनि, कुमारी युवती के साथ शास्त्रानुकूल विवाह कर पुत्रवान् यशस्वी और लोककुशल होते हैं ।

तद्विपरीत उत्तमवर्णासु परपरिगृहीतासु च प्रतिषिद्धः ॥ २ ॥

इसके विपरीत अपने से उच्च वर्णवाली स्त्रियों में तथा परदारा में प्रवृत्त होनेवाली कामेच्छा शास्त्र के विरुद्ध है ।

अवरवर्णास्वनिरवसितासु वेश्यासु पुनर्भूषु च न शिष्टो न प्रतिषिद्धः सुखार्थत्वात् ॥ ३ ॥

ब्राह्मणादि चारों वर्णों के पुरुषों को अपने सवर्ण स्त्री के अतिरिक्त अन्य वर्ण की स्त्रियों, या अपने ही वर्ण की पतिता स्त्री, या वेश्या की तरह आचरण करनेवाली साधारण स्त्री, या क्षतयोनि विधवा के साथ विषय-भोग करना न तो शिष्ट है और न धर्मानुकूल ही; चाहे

वह विषय-भोग सुख के लिए ही क्यों न किया जाय; क्योंकि इनसे न तो धर्म-पुत्र की प्राप्ति हो सकती है और न लोक में यश ही होता है। अतः इनके साथ विषय-भोग करना शास्त्र से वर्जित है।

तत्रनायिकास्तिस्रः कन्यापुनर्भूर्वेश्या च ॥ ४ ॥

कामशास्त्र के विचार से विषय-भोग के उपयुक्त तीन प्रकार की नायिकाएँ होती हैं—कन्या, पुनर्भू एवं वेश्या। कन्या दो प्रकार की होती हैं—पुत्रफला और सुखफला। सवर्ण कन्या ही पुत्रफल देनेवाली होती है; अतः यही सर्वश्रेष्ठ नायिका है। असवर्ण की कन्या केवल सुख पहुँचाती है। उसकी सन्तान धर्म करने के योग्य नहीं होती। इसलिए यह मध्यम नायिका मानी गई है। पुनर्भू दो प्रकार की होती हैं—क्षतयोनि और अक्षतयोनि। क्षतयोनि विधवा अग्रहणीय हैं; किन्तु अक्षतयोनि विधवा संभोग के योग्य हैं। इनसे विवाह कर धार्मिक संतान पैदा करने की प्रथा प्राचीन काल में थी। प्रथम नायिका कन्या से यह मध्यम मानी गई है। वेश्या तीसरी नायिका है। यह सबसे अधम होती है। सब काल में इनका त्याग ही वांछनीय है। कामशास्त्र ने वेश्याओं और विधवाओं में विषयवासना का प्रतिषेध नहीं किया है; क्योंकि उनसे केवल विषय-सुख के लिए ही रति-क्रिया करते हैं।

अन्यकारणवशात्परपरिगृहीताऽपि पाक्षिकी चतुर्थीति गोणिकापुत्रः ॥ ५ ॥

आचार्य गोणिकापुत्र का मत है—विशेष-विशेष अवस्थाओं में दूसरे की विवाहिता स्त्री चौथे प्रकार की नायिका होती है।

परदाराभिगमन—समाज, जाति तथा देश के लिये अत्यन्त घातक है। यह नैतिक धर्म के विरुद्ध है; परन्तु सब युगों में किसी-न-किसी रूप में रहता चला आया है। यह गर्हित और निंदनीय होने पर भी प्रत्येक युग के समाज के आन्तरिक जीवन में दिखाई पड़ता है। इससे इसका समूल नाश

होना नितान्त सम्भव नहीं कहा जा सकता। धर्मशास्त्र में भी कई स्थानों पर यह गर्हित पाप क्षम्य माना गया है। आचार्य ने भी विशेष दशा में इसे धर्म की मर्यादा के भीतर ही माना है। वास्तव में अनुरक्त या विषयासक्त होकर परदाराभिगमन अनुचित और त्याज्य है। किसी संकट या विपत्ति में पड़कर प्राण-रक्षा के लिए परदारा-संभोग औचित्य के बाहर नहीं माना जाता। शत्रुता-निवारण, विपुल धन-प्राप्ति की आशा, जीविका, मर्म को प्रकट करनेवाली, प्रेयसी को प्राप्त कराने में सहायक स्त्री यदि दूसरे की विवाहिता हो तो भी ग्रहणीय है। पुरुष-वर्ग प्रकृति से ही गुंडा-प्रकृति का होता है। उसमें उन्हीं पूर्वजों का रक्त-मांस वर्तमान है, जो समाज के विकास-काल—विवाह-प्रथा के आविष्कार—के पूर्व यत्र-तत्र स्त्रियों का शिकार करते थे और अपनी काम-पिपासा शान्त कर अलग हो जाते थे। यह कामुक प्रवृत्ति सदा से समाज के अन्तर्गत लोगों में देखी जाती है। इस बीसवीं शताब्दी में भी बहुतेरे अनाचारी, जिन्हें समुचित संयम की शिक्षा नहीं मिली है और जिनका जीवन संस्कृति से विहीन है तथा जो समाज की लज्जा नहीं करते, वे पराई स्त्री की ओर सदा कुदृष्टि रखते हैं और अवसर पाते ही अनेक सेवाओं, प्रलोभनों, उपकारों और उपहारों से सती-साध्वी स्त्रियों को भी अपने काम-पाश में आबद्ध कर अपनी कुत्सित लालसा को चरितार्थ कर एक सुन्दरी साध्वी-सती का जीवन नरकमय बना, उसे पतित कर देते हैं।

यहाँ पर आचार्य उन विशेष अवस्थाओं का उल्लेख करते हैं, जिनमें पड़कर परदारा भी उपभोग करनेवाली नायिकाओं के अन्तर्गत आ जाती हैं। वे निम्नलिखित हैं:—

स यदा मन्यते स्वैरिणीयमन्यतोऽपि बहुशो व्यवसितचारित्रा तस्यां वेश्यायामिव गमनमुत्तमवर्णिन्यामपि न धर्मपीडां करिष्यति ॥ ६ ॥

पुरुष, जब यह भली भाँति जान ले कि अन्य पुरुष की स्त्री व्यभि-

चारिणी है, तब उससे प्रीति करे; क्योंकि उसका सतीत्व बहुत-से दूसरे लोगों ने पहिले ही नष्ट कर दिया है; इसलिए चाहे वह अपने से उत्तम वर्ण की स्त्री ही क्यों न हो, उसके साथ वेश्या-प्रसङ्ग की तरह विषयभोग करे; यह धर्म के विरुद्ध नहीं होता।

पुनर्भूरियमन्यपूर्वाऽवरुद्धा नात्रशङ्काऽस्ति ॥ ७ ॥

पुनर्भू स्त्री से विषय-भोग करने में भी कोई शंका नहीं है; क्योंकि वह पहले से ही अन्य पुरुष से संभोग करा चुकी है। पुनर्भू स्त्री उसे कहते हैं, जिसका पति या तो मर गया हो या जिसने अपनी इच्छा से पति की जीवितावस्था में ही अपनी कामवासना को न रोककर अन्य पुरुष का संसर्ग कर लिया हो।

पतिं वा महान्तमीश्वरमस्मदमित्रसंसृष्टमियमवगृह्य; प्रभुत्वेन चरति, सा मया संसृष्टा स्नेहादेनं व्यावर्तयिष्यति ॥ ८ ॥

पुरुष जब यह जान ले कि अमुक व्यभिचारिणी स्त्री का पति बहुत धनी और प्रभावशाली है और वह अपनी स्त्री के वश में रहता है तथा वह मेरे शत्रु से मिला हुआ है, तो ऐसी स्थिति में वह स्त्री मेरे साथ अनुचित सम्बन्ध होने पर मेरे प्रति स्नेह के कारण अपने पति को मेरे शत्रु से हटा देगी; अन्यथा इस शक्तिशाली का आश्रय पाकर मेरा शत्रु मुझे मार डालेगा।

विरसं वा मयि शक्तमपकर्तुकामं च प्रकृतिमापादयिष्यति ॥९॥

अमुक पुरुष मेरा मित्र था, अब वह मुझसे विरक्त होकर मुझे हानि पहुँचाना चाहता है; इस स्थिति में ऐसे विरक्त पुरुष की स्त्री से अनुराग हो जाने से बहुत संभव है कि वह मेरे प्रेम के कारण अपने पति को पुनः पहले के समान मेरा मित्र बना देगी।

तथा वा मित्रीकृतेन मित्रकार्यमभिन्य प्रतीघातमन्यद्वा दुष्प्रतिपादकं कार्यं साधयिष्यामि ॥ १० ॥

अथवा किसी स्त्री के साथ मित्रता करने से अपने मित्रों के कार्यों का होना संभव हो, या अपने शरीर की रक्षा होती हो, या अपने शत्रु का विनाश हो सकता हो, अथवा अपना कोई दुःसाध्य कार्य होने की आशा हो, तो उस स्त्री के साथ विषय-भोग करने में कोई दोष नहीं है।

संसृष्टोवाऽनया हत्याऽस्याः पतिमस्मद्धार्व्यं तदैश्वर्यमेवमधिगमिष्यामि ॥ ११ ॥

अथवा उस स्त्री से मैत्री कर उसके पति को मारकर मैं उसकी संपत्ति को प्राप्त कर सकूँगा, जो वास्तव में हमारी ही संपत्ति थी और जिसे उसने दुष्टता से छीन लिया था।

निरत्ययं वाऽस्या गमनमर्थानुवद्धम्, अहं च निःसारत्वात्क्षीण वृत्त्युपायःसोऽहमनेनोपायेन तद्धनमतिमहदकृच्छ्रादधिगमिष्यामि ॥ १२ ॥

धन प्राप्त करने के लोभ से भी पराई स्त्री से मैत्री करना बुरा नहीं है। मैं धनहीन हूँ, मेरे जीवन-निर्वाह के लिए कोई यत्न नहीं है; अतः उस स्त्री से संभोग कर सरलता से उसका धन पा सकूँगा। मनु ने कहा है—

मातावृद्धा पिताचैव साध्वीभार्या सुतः शिशुः।
अप्यकार्यं शतं कृत्वा भर्तव्या मनुरब्रवीत् ॥

वृद्ध माता-पिता तथा पतिव्रता भार्या और छोटे बच्चों के पालन-पोषण

के लिए पुरुष अनेक अधार्मिक कार्य कर सकता है और यह पाप में नहीं गिना जाता।

मर्मज्ञा वा मयि दृढमभिकामा सा मामनिच्छन्तं दोषविख्यापनेन दूषयिष्यति ॥ १३ ॥

वह स्त्री जो मेरी भीतरी बातों को जानती है और मुझसे बहुत अनुराग रखती है, उसके संभोग-प्रस्ताव का यदि मैं तिरस्कार कर दूँ तो संभव है, वह मेरे अन्तरिक्ष दोषों की घोषणा करके मुझे अपमानित करा दे, फिर तो मेरा नाश हो जायगा। अतः ऐसी स्त्री से विषय-भोग करना अनुचित नहीं है।

असद्भूतं वा दोषं श्रद्धेयं दुष्परिहरं मयि क्षेप्स्यति, येन मे विनाशः स्यात् ॥ १४ ॥

अथवा वह स्त्री मुझपर मिथ्या अभियोग लगाकर, जिसपर अन्य लोग निश्चय ही विश्वास कर लें और जिसका मैं किसी प्रकार भी प्रतिवाद न कर सकूँ, मेरा विनाश कर डालेगी।

आयतिमन्तं वा वश्यं पतिं मत्तो विभिद्य द्विषतः संग्राहयिष्यति, स्वयं वा तैः सह संसृज्येत ॥ १५ ॥

अथवा वह स्त्री अपने वश में रहने वाले प्रभावशाली पति को मुझसे द्वेष कराके अलग करा देगी या उसको मेरे शत्रुओं के साथ मिला देगी। उसका पति स्वयं अकेला ही मेरा विनाश कर सकता है। पुनः यदि वह मेरे शत्रुओं से मिल जाय, तो मेरा विनाश निश्चय हो जायगा। अतः ऐसी स्त्री से स्नेह करने में पाप नहीं है।

मदवरोधानां वा दूषयिता पतिरस्यास्तदस्याहमपि दारानेव दूषयन् प्रतिकरिष्यामि ॥ १६ ॥

या वह स्त्री स्वयं ही मेरे शत्रुओं से मिल जाय और मेरा विनाश करे, अथवा उस स्त्री के पति ने मेरी स्त्री को दूषित किया है, अतः मैं भी उसकी स्त्री को दूषित करके बदला लूँ। ऐसे परदारा-संभोग में कोई दोष नहीं माना जाता।

राजनियोगाच्चान्तर्वर्तिनं शत्रुं वाऽस्य निर्हनिष्यामि ॥ १७ ॥

यदि राजा की आज्ञा पाकर मुझे किसी शत्रु को घर से निकालने की आवश्यकता पड़े, तो इस स्त्री की सहायता से मैं शत्रु को बाहर निकालने में समर्थ होऊँगा और इस तरह स्वामी का कार्य संपादित कर सकूँगा। इस प्रकार के कार्य में सहायता देनेवाली परदारा से संभोग करना अनुचित नहीं है।

यामन्यां कामयिष्ये साऽस्यावशगा तामनेन संक्रमेणाधिगमिष्यामि ॥ १८ ॥

अथवा जिस सुंदरी स्त्री की मैं कामना करता हूँ, वह इसी परदारा के अधिकार में है, अतः इससे सम्बन्ध करके मैं उस अपनी इष्ट स्त्री को प्राप्त कर सकूँगा।

कन्यामलभ्यां वाऽऽत्याधीनामर्थरूपवतीं मयि संक्रामयिष्यति ॥ १९ ॥

निर्धनता के कारण जिस धनवती और सुन्दरी कन्या से मैं विवाह करने में असमर्थ हूँ; जो मेरे लिये अलभ्य है वह, इस स्त्री की सहायता के विना मुझे नहीं मिल सकती ; अतः इस स्त्री से मैत्री करके उस कन्या से सम्बन्ध करना ही ठीक है।

ममामित्रो वाऽस्याःपत्या सहैकीभावमुपगतस्तमनया रसेन योजयिष्यामीत्येव मादिभिःकारणैःपरस्त्रियमपि प्रकुर्वीत ॥ २० ॥

अथवा मेरा शत्रु इस स्त्री के पति के साथ समान सम्बन्ध रखता है—उठना, बैठना, खाना, पीना एवं सोना सब उसके साथ ही करता है; ऐसी स्थिति में मैं भी इस स्त्री से मैत्री करके इसके द्वारा अपने उस शत्रु को विष-प्रयोग कराके मार डालूँगा। इन उपर्युक्त कारणों से परदारा के साथ संभोग करना अनुचित नहीं गिना जा सकता।

इति साहसिक्यं न केवलं रागदेवेति परपरिग्रहगमनकारणानि ॥ २१ ॥

विना किसी प्रधान कारण के, केवल विषय-भोग के लिये, परदारा के साथ संभोग करने का भयंकर साहस नहीं करना चाहिये।

यहाँ परदारा-संभोग के कारण समाप्त हुए।

एतैरेव कारणैर्महामात्रसम्बद्धा राजसम्बद्धा वा तत्रैकदेशचारिणी काचिदन्या वा कार्यसंपादिनी विधवा पंचमीति चारायणः ॥ २२ ॥

आचार्य चारायण के अनुसार विधवा पाँचवीं प्रकार की नायिका होती है, जो महामंत्री, राजा अथवा इनके कुटुम्बियों से सम्बद्ध हो या किसी ऐसे से सम्बन्ध रखती हो, जो नायक को उसकी अभीष्ट नायिका के मिलाने में सहायता दे सकती हो।

सैव प्रव्रजिता षष्ठीति सुवर्णनाभः ॥ २३ ॥

सुवर्णनाभ आचार्य कहते हैं कि इधर-उधर घूमने वाली सन्यासिनी या योगिनी छठी नायिका होती है, क्योंकि वह राजा, मंत्री एवं अन्य बड़े घरों में सरलता से जा सकती है और नायक के कार्य में सफलता दिला सकती है और स्वयं भी विषय करा सकती है।

गणिकायाःदुहिता परिचारिका वाऽनन्यपूर्वा सप्तमीति घोटकमुखः ॥ २४ ॥

आचार्य घोटकमुख ने वेश्या की अक्षतयोनि लड़की अथवा उसकी अक्षतयोनि युवती दासी को सातवीं नायिका माना है ।

उत्क्रान्तबालभावा कुलयुवतिरुपचारान्यत्वादष्टमीति गोनर्दीयः ॥ २५ ॥

आचार्य गोनर्दीय के मत से बचपन को अतिक्रमण कर यौवन से मत्त कुलयुवती आठवीं प्रकार की नायिका होती है ।

कार्यान्तराभावादेतासामपि पूर्वास्वेवोपलक्षणं तस्मादेता एव नायिका इति वात्स्यायनः ॥ २६ ॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि अन्तिम चार प्रकार की नायिकाओं—विधवा, सन्यासिनी, वेश्यापुत्री या दासी एवं कुलयुवती—का प्रयोजन भिन्न न होने से इनका समावेश तो पहले कही हुई चार प्रकार ( कन्या, पुनर्भू, वेश्या एवं परदारा ) की नायिकाओं में ही हो जाता है । अतः नायिकाएँ केवल पूर्वोक्त चार प्रकार की ही हैं ।

भिन्नत्वात्तृतीयाप्रकृतिः पञ्चमीत्येके ॥ २७ ॥

स्त्री-पुरुष दोनों की प्रकृति से भिन्न होने के कारण नपुंसकों की गणना पाँचवीं प्रकार की नायिका में है; क्योंकि रूप एवं व्यापार भिन्न होने पर भी वे मुख-मैथुन से वेश्या की तरह आचरण करते हुए आभिमानिक सुख का अनुभव करते हैं ।

अब नायक का विचार करते हैं—

एक एव तु सार्वलौकिको नायकः ॥ २८ ॥

एक नायक तो पति-रूप में सब जगह प्रसिद्ध ही है।

प्रच्छन्नस्तु द्वितीयः विशेषलाभात् ॥ २९ ॥

दूसरा नायक वह है, जो किसी विशेष कार्य की सिद्धि के लिए किसी विवाहिता स्त्री से अनुचित और गुप्त सम्बन्ध रखता है।

उत्तममध्यमाधमतां तु गुणागुणतो विद्यात् ॥ ३० ॥

इन नायकों में से गुण-दोषों की अधिकता और न्यूनता के अनुसार नायकों की संज्ञा उत्तम, मध्यम और अधम दी गई है।

ताँस्तूभयोरपि गुणागुणान् वैशिके वक्ष्यामः ॥ ३१ ॥

इन उपर्युक्त नायक-नायिकाओं के भेद तथा उनके गुण-दोषों का विवेचन वेश्या-प्रकरण में किया गया है।

अगम्यास्त्वेवैताः, कुष्ठिन्युन्मत्ता पतिता भिन्नरहस्या प्रकाशप्रार्थिनी गतप्राप्तयौवनाऽतिश्वेताऽतिकृष्णा दुर्गन्धा सम्बन्धिनी सखी प्रव्रजिता सम्बन्धिसखिश्रोत्रियराजदाराश्च ॥ ३२ ॥

कुष्ठरोगवाली; पागल; पतिता; नायक का रहस्य खोलनेवाली; निर्लज्जा; जिसका यौवन गिर गया है; अधिक श्वेत रंगवाली; अत्यन्त काली; जिसकी काँख, मुँह और योनि से दुर्गंध आती हो; जो अन्य पुरुष से संसर्ग रखती हो; जो संभोग में मुख फेर लेती हो; सखी; प्रणय से युक्त भार्या की सहेली; सन्यासिनी; कुटुम्बियों, मित्रों, वेदपाठी ब्राह्मणों, विद्यासम्बन्धी आचार्यों तथा राजा या राजसम्बन्धियों की स्त्रियाँ अगम्या हैं। इनके संग संभोग करना अधर्म और पातक है।

दृष्टपञ्चपुरुषा नागम्या काचिदस्तीति वाभ्रवीयाः ॥ ३३ ॥

आचार्य वाभ्रव्य का मत है कि कोई भी स्त्री, जो अपने पति के अतिरिक्त अन्य पाँच पुरुषों के साथ सहवास कर चुकी हो, अगम्या नहीं है। उसके संग विषय करना अधर्म नहीं है।

सम्वन्धिसखिश्रोत्रियराजदारवर्जमिति गोणिकापुत्रः ॥ ३४ ॥

आचार्य गोणिकापुत्र पूर्वसूत्र में संशोधन करते हैं। वह कहते हैं कि पति के अतिरिक्त पाँच अन्य पुरुषों से संभोग करने पर भी सम्वन्धियों, मित्रों, वेद-पाठी ब्राह्मणों तथा राजाओं की स्त्रियाँ सदा अगम्या हैं। इनके साथ कभी भी संभोग न करना चाहिये।

सहपांसुक्रीडितमुपकारसम्बद्धं समानशीलव्यसनं सहाध्यायिनं यश्चास्य मर्माणि रहस्यानि च विद्याद् यस्य चायं विद्याद्धाधात्रा पत्यं सहसं वृद्धं मित्रम् ॥ ३५ ॥

अब नायक के मित्रों का वर्णन करते हैं। मित्र तीन प्रकार के होते हैं—१–स्नेह, २–गुण, ३–जाति।

जिसके साथ बाल्यावस्था में धूल में खेला गया हो; जिसपर उपकार किया हो; जो स्वभाव, गुण और दोष में अपने समान हो; साथ पढ़नेवाला हो; अपने रहस्य और छिद्र को जानने वाला हो, अथवा जो एक ही धाय की गोद में पला हो। परस्पर स्नेह-पाश में बँध जाने से ये नौ प्रकार के मित्र होते हैं।

पितृपैतामहमविसंवादकमदृष्टवैकृतं वश्यं ध्रुवमलोभशीलमपरिहार्यममन्त्र विस्रावीति मित्रसम्पत् ॥ ३६ ॥

दूसरे वे लोग गुण से परस्पर मित्र होते हैं, जिनके पिता, पितामह परस्पर मित्र रह चुके हों; जो आपस में झगड़ा न करते हों; जो सदा

आपस में एक भाव से रहें; एक दूसरे के कथनानुसार कार्य करते रहें; एक दूसरे को कभी न छोड़ें; लोभी न हों; किसी तीसरे के बहकाने में न आ सकें; रहस्यों को गुप्त रखें। उपर्युक्त कारणों से तथा स्वभाव समान होने से मित्रता स्थापित होती है।

रजकनापितमालाकारगान्धिकसौरिक भिक्षुकगोपालक ताम्बूलिकसौवर्णिकपीठमर्दविटविदूषकादयो मित्राणि ॥ ३७ ॥

धोबी, नाई, माली, गंधी, कुम्हार, भिक्षुक, ग्वाला, तम्बोली, सोनार, पीठमर्द, विट और विदूषक आदि नायक के मित्र हो जाते हैं; क्योंकि ये लोग अन्य घरों में सरलता से आ-जा सकते हैं और नायक का दौत्य कर सकते हैं।

तद्योषिन्मित्राश्च नागरकाः स्युरिति वात्स्यायनः ॥ ३८ ॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि उपर्युक्त पेशेवाले पुरुषों की स्त्रियों से भी मित्रता करनी चाहिये; क्योंकि पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियाँ अन्य घरों में सरलता से पहुँच सकती हैं।

यदुभयोःसाधारणमुभयत्रोदारं विशेषतोनायिकायाः सुविस्रब्धं तत्र दूतकर्म ॥ ३९ ॥

जो पुरुष या स्त्री नायक-नायिका दोनों का मित्र हो और विशेष करके नायिका का मित्र हो, वही दूतकार्य की सिद्धि का योग्य साधक होता है।

पटुताधाष्टर्यमिङ्गिताकारज्ञताऽनाकुलत्वं परमर्मज्ञता प्रमाणता, प्रतारणं देशज्ञानं कालज्ञता, विषह्यबुद्धित्वं लघ्वी, प्रतिपत्तिः सोपाया दूतगुणाः ॥ ४० ॥

जो स्त्री या पुरुष बोलने में प्रगल्भ, चतुर, साहसी, अंगों की चेष्टाओं और भावों को जाननेवाला, और किसीको बहकाने के लिए देश-काल का ज्ञान रखता हो; संशय-काल में प्रतिपन्न बुद्धि वाला हो; और जो कार्यसिद्धि के लिए अन्य उपायों को सोच सकता हो; वह दूती और दूत के गुणों से भूषित समझा जाता है।

आत्मवान्मित्रवान्युक्तो भावज्ञो देशकालवित् ।
अलभ्यामप्ययत्नेन स्त्रियं संसाधयेन्नरः ॥ ४१ ॥

त्रिवर्ग तथा अनेक विद्याओं के गुणों से युक्त, मित्रोंवाला, नागरक वृत्ति में कुशल, नायक और नायिकाओं के भावों को समझनेवाला, तथा देश-काल के अनुसार वर्ताव करनेवाला पुरुष एवं स्त्री बड़ी सरलता से अलभ्य वस्तु को प्राप्त कर सकते हैं।



# द्वितीय मंजरी



## प्रथम पराग

### कामेन्द्रिय

प्रत्येक व्यक्ति के हृदय में अस्पष्ट रूप से रतिक्रिया की स्मृति जाग्रत होती है। रतिक्रिया ही सृष्टि का मूल है। बिना संभोग के सृष्टि हो नहीं सकती। वैज्ञानिकों तथा शरीरतत्ववेत्ताओं ने सिद्ध किया है कि सृष्टि के क्षेत्रों में स्त्री-पुरुष के संसर्ग की ही प्रधानता है। प्राणीमात्र में संसर्गक्रिया ही द्वारा सृष्टि का कार्य होता है। सृष्टिमात्र ही संभोग का फल है। वनस्पति की भी सृष्टि उनके पुरुष तथा स्त्री तत्वों के संसर्ग से ही होती है।

पुरुष की जननेन्द्रियाँ दो प्रकार की होती हैं—वाह्य और अंतरीय। वाह्य जननेन्द्रियाँ शिश्न और अंडकोष हैं और अंतरीय जननेन्द्रियाँ शुक्राशय, शुक्रप्रणाली, शिश्नमूलग्रंथि आदि वस्तिगह्वर के भीतर होती हैं।

शिश्न मैथुन करने का यंत्र है। पुरुष का वीर्य स्त्री के गुह्याङ्ग में इसी अङ्ग द्वारा पहुँचता है। इसीके द्वारा मूत्र शरीर से बाहर निकलता है। शिश्न की लंबाई और मोटाई सब पुरुषों में समान नहीं होती। काम-शास्त्रियों ने इसकी लंबाई छः, नौ और बारह अंगुल मानी है।

शिश्न के त्वचा के नीचे वसा नहीं होती और न किसी प्रकार की अस्थि ही होती है। शिश्न सौत्रिक तंतु और अनैच्छिक मांस से बने हुए तीन वेलनाकार दंडों से बनता है। इनमें दो दंड पास-पास और एक

सीध में शिश्न के ऊपर के भाग में रहता है। तीसरा दंड खोखला होता है और इन दोनों के नीचे रहता है। इन दण्डों के भीतर छोटे-छोटे कोष्ठ होते हैं। शिश्न-प्रहर्ष के समय ये आशय रक्त से भर जाते हैं इससे शिश्न में स्थूलता और दृढ़ता आ जाती है। जब मैथुन की क्रिया समाप्त हो जाती है, इन कोष्ठों का रक्त शिरा द्वारा लौट जाता है।

शिश्न के नीचे एक थैली रहती है जिसको अंडकोप कहते हैं। थैली की त्वचा बहुत पतली होती है। इस त्वचा के नीचे वसा नहीं होती; किन्तु अनैच्छिक मांस की एक तह रहती है। अंडकोप भीतर से एक परदे-द्वारा दो भागों में विभक्त रहता है।

अंतरीय जननेन्द्रियों में शुक्रग्रंथि प्रधान है। इसमें कोई दो-तीन सौ छोटे-छोटे कोष्ठ होते हैं। इनमें बहुत बारीक पतली नलियाँ होती हैं और वे आपस में मिली रहती हैं, जिसके कारण शुक्रग्रंथि के पिछले भाग में एक जाल बन जाता है। इस जाल से बीस-पचीस बड़ी नलियाँ बाहर निकलती हैं। इन नलियों के समूह से उपांड का शिर बनता है और उपांड के शिर में इनके संयोग से शुक्र-प्रणाली बन जाती है। यह प्रणाली बहुत टेढ़े-मेढ़े घूमकर अंड के पिछले किनारे के नीचे के भाग तक पहुँचती है। शुक्रग्रंथि की नलियाँ वास्तव में छोटी-छोटी नलाकार ग्रंथियाँ हैं। इन ग्रंथियों में शुक्र बनता है। शुक्र के मुख्य अवयव शुक्रकीट हैं।

शुक्राशय में दो थैलियाँ हैं जो वस्तिगह्वर में मूत्राशय के पिछले भाग से लगी रहती हैं। इसकी लम्बाई दो-तीन, इंच होती है। थैली के अन्त-पार्श्व से शुक्रप्रनाली लगी रहती है। जहाँ शुक्रप्रनाली शुक्राशय से जुड़ती है वहीं से एक पतली नली आरम्भ होती है, इसको शुक्रस्रोत कहते हैं। यह मूत्रमार्ग में खुलता है। शुक्रग्रंथि में जो वस्तु बनती है वह शुक्रप्रनाली-द्वारा आकर शुक्राशय में इकट्ठा हुआ करती है और यहाँ से मैथुन के समय शुक्रस्रोत द्वारा निकलकर मूत्रमार्ग में पहुँचती है।

शुक्र या वीर्य दुधिया रङ्ग का गाढ़ा, लसदार, कुछ क्षारीय, द्रव पदार्थ है।

उसमें एक विशेष प्रकार की गन्ध होती है। उसका वजन जल से अधिक होता है। एक बार मैथुन करने से आधे तोले से सवा तोले तक शुक्र निकला करता है। शुक्र में बड़ी तेजी से इधर-उधर तैरते हुए कीट होते हैं। ये सब वह सेलें हैं जिनका होना सन्तानोत्पत्ति के लिये अत्यन्त आवश्यक है। इनको शुक्रकीट कहते हैं। इस कीट का अगला सिरा मोटा और अंडाकार होता है, पिछला पतला और नुकीला होता है। जीवित शुक्रकीट उसी प्रकार गति किया करते हैं जिस प्रकार पानी में तैरते हुए सर्प। ये कीट शुक्र के तरल पदार्थ में तैरा करते हैं। जो निर्बल हैं वे धीरे-धीरे गति करते हैं। बलवान शुक्रकीट बड़ी तेजी से फिरते हैं। एक ही मनुष्य के शुक्र में कभी शुक्रकीट कम होते हैं, कभी अधिक। कभी-कभी तो ये शुक्र-कीट होते ही नहीं। जिन पुरुषों में शुक्रकीट कभी होते ही नहीं, वे सन्तानो-त्पत्ति नहीं कर सकते। चाहे वे मैथुन करने में भले ही समर्थ हों। शुक्रकीट जल में जीवित नहीं रह सकते। अम्ल रस में भी वे तुरन्त मर जाते हैं।

शुक्रकीट १४, १५, वर्ष की अवस्था में बनने लग जाते हैं। परन्तु इस समय के शुक्राणु प्रबल सन्तान उत्पन्न करने के योग्य नहीं होते। बीस वर्ष की अवस्था हो जाने पर ही अच्छे शुक्राणु बनते हैं। शुक्रग्रंथि में शुक्रकीट बनते हैं। जो वीर्य शुक्रप्रनाली में पहुँचता है वह बहुत गाढ़ा होता है। उसमें शुक्रकीट भली भाँति घूम-फिर नहीं सकते। शुक्रप्रनाली की श्लेष्मिक कला में जलीय रस बनता है और शुक्राशय में भी कुछ रस बनता है। ये दोनों मिलकर शुक्र को पतला कर देते हैं। मैथुन के समय जब शुक्र निकलता है तो प्रोस्टेट और शिश्नमूलग्रन्थियों के रस उसमें मिल जाते हैं। अतः यह निकला हुआ वीर्य कई रसों का मिश्रण होता है। मैथुन करते समय दो-चार बूँद स्वच्छ लसदार तरल पदार्थ निकला करता है। यह शुक्र नहीं होता। इसमें शुक्रकीट नहीं होते। यह प्रोस्टेट और शिश्नमूल ग्रन्थियों का रस है।

शुक्रकीट बनाने के अतिरिक्त शुक्रग्रंथियों का एक और बड़ा काम है।

इनमें एक ऐसी वस्तु बनती है जिसकी संतानोत्पत्ति के लिये तो कोई आवश्यकता नहीं होती; परन्तु यह रक्त में मिल जाती है और उसके साथ-साथ शरीर के विविध अङ्गों में पहुँचती है, और उनको प्रबल तथा पुष्ट बनाती है। हर-एक व्यक्ति को इस वस्तु की, वर्धन-काल में, पचीस वर्ष की अवस्था तक, बड़ी आवश्यकता होती है।

शरीर के सब अङ्गों के पुष्ट होने के पूर्व इन ग्रंथियों से शुक्र बनाने का काम लेना न केवल उस व्यक्ति के लिये वरन् उसकी सन्तान के लिये भी अत्यन्त हानि-कारक है। इस प्रकार बीस वर्ष की अवस्था के पूर्व मैथुन द्वारा या अप्राकृतिक मैथुन द्वारा शरीर से वीर्य का बाहर निकालना अनुचित है; क्योंकि जब इन ग्रंथियों से शुक्र बनाने का काम अधिक लिया जाता है तब वे उस वस्तु को, जिसका काम शरीर के सब अङ्गों को पुष्ट बनाना है, अच्छी तरह नहीं बना सकतीं।

   

पुरुष के समान स्त्री की जननेन्द्रियाँ भी बाह्य और अन्तरीय दो प्रकार की होती हैं। बाह्य अङ्ग को भग कहते हैं। इसके बीच में एक दरार होती है। इसके दो ओठ होते हैं। ये त्वचा के झोलों से बनते हैं। त्वचा के नीचे वसा रहती है। इससे ये झोल उभरे हुए दीख पड़ते हैं। इन दोनों ओठों के भीतर दो ओष्ठ और होते हैं। ये त्वचा से बनते हैं। इनमें वसा कम होती है। इनके भीतर दो छिद्र होते हैं। एक बड़ा छिद्र होता है जिसे योनिद्वार कहते हैं। इसी में से मासिक स्राव होता है और बालक जन्म लेता है। दूसरा छिद्र योनिद्वार से आधा इंच ऊपर रहता है। यह मूत्र-मार्ग है। अक्षतयोनि स्त्रियों में योनिद्वार पर त्वचा का पतला परदा लगा रहता है। इस परदे में एक छिद्र होता है जिसमें से प्रतिमास आर्त्तव निकला करता है। प्रथम मैथुन में यह परदा फट जाता है जिससे स्त्री को थोड़ी-बहुत पीड़ा हुआ करती है और थोड़ा रक्त भी निकला करता है। जब तक यह परदा मौजूद है और उसका छिद्र बड़ा नहीं है उस समय

तक यह माना जाता है कि स्त्री से मैथुन नहीं किया गया है। परदे का फट जाना बहुधा मैथुन होने का साक्षी है। बृहत् भगोष्ठ ऊपर जाकर जहाँ एक दूसरे से मिल जाते हैं वह स्थान कुछ उभरा हुआ होता है। उसको कामाद्रि या वराङ्ग कहते हैं। कामाद्रि के नीचे दोनों बृहत् ओष्ठों के बीच में अंकुर होता है। इसको भगांकुर कहते हैं। मैथुन के समय यह रक्त से भर जाता है और उसमें शिश्न के समान दृढ़ता आ जाती है। मैथुन में शिश्न भगनासा से रगड़ खाता है और इस रगड़ से स्त्री को अत्यन्त आनन्द प्राप्त होता है। मैथुन की समाप्ति पर रक्त के लौट जाने के कारण भगनासा भी शिश्न की तरह शिथिल हो जाती है।

पुरुष की शुक्रग्रंथियों की तरह स्त्री में भी दो डिम्बग्रंथियाँ होती हैं। इनमें डिम्ब बनते हैं। स्त्री के डिम्ब और पुरुष के शुक्राणु के परस्पर-संयोग से ही गर्भस्थिति होती है। डिम्बकोष बहुधा मासिक स्राव के समय परिपक्व हुआ करते हैं। जब कोष में से डिम्ब निकल आता है तो उसके भीतर रक्त भर जाता है। सामान्यतः एक मास में एक ही डिम्ब निकलता है। गर्भाशय वह अङ्ग है जिसमें गर्भ रहता है। जिस स्त्री ने गर्भ धारण नहीं किया है उसके गर्भाशय की लम्बाई केवल तीन इञ्च होती है। गर्भाशय भीतर से खोखला होता है। इसके ऊपर के भाग में दहिनी और बाईं ओर डिम्ब-प्रनालियों के मुख होते हैं जिनकी गति गर्भाशय की ओर हुआ करती है। इस गति के कारण डिम्ब को गर्भाशय की ओर पहुँचने में सहायता मिलती है।

गर्भाशय का मुख इस नली के भीतर रहता है। योनि की लम्बाई तीन-चार इंच होती है। उसकी दीवारें सौत्रिक तंतु तथा अनैच्छिक मांस से बनती हैं। भीतरी पृष्ठ पर श्लेष्मिक कला रहती है। इसका पृष्ठ सदा कुछ तर रहा करता है। द्वार के पास योनि कुछ तंग होती है। बीच में चौड़ी होती है और गर्भाशय के पास जाकर पुनः तंग हो जाती है। योनि-द्वार पर योनि-संकोचनी पेशी होती है। योनि की दीवार में बहुत-से शिरा-

जाल होते हैं—जो मैथुन के समय रक्त से खूब भर जाते हैं। इस कारण योनि की दीवार पहले की अपेक्षा अधिक मोटी हो जाती है।

जब कन्या जवान होने लगती है तब उसकी योनि से प्रतिमास एक लाल तरल बहने लगता है। इसको आर्त्तव या ऋतु कहते हैं। आर्त्तव का पहिली बार निकलना रजोदर्शन कहलाता है। यह इस बात का चिन्ह है कि कन्या अब जवान होने लगी है। हमारे देश में रजोदर्शन १२, १४ वर्ष की अवस्था में होता है। इस अवस्था से लेकर पचास वर्ष की अवस्था तक स्त्री प्रतिमास रजस्वला होती है। दो आर्त्तव के बीच में बहुधा २८ दिन का अन्तर रहा करता है। किसी-किसीको एक या दो दिन कम या अधिक लगते हैं। स्राव तीन या चार दिन रहता है। कम-से-कम एक दिन और अधिक-से-अधिक छः दिन लगा करते हैं। इससे अधिक दिन तक स्राव का जारी रहना बहुधा रोग का सूचक है। अपने नियत समय से पूर्व या थोड़े दिनों के पीछे स्राव का होना बुरा है। मासिक स्राव से गर्भाशय की श्लेष्मिक कला इस योग्य बन जाती है कि गर्भ चिपक सके। गर्भाधान-संस्कार के लिये मासिक स्राव बन्द होने के पश्चात् दस-पन्द्रह दिन उत्तम है। प्रतिमास एक डिम्ब डिम्ब-प्रनाली में पहुँचा करता है। यदि ठीक समय पर उसका शुक्रकीट से संयोग हो जाय तो गर्भस्थिति हो जाती है। जब गर्भस्थिति हो जाती है तब आर्त्तव बन्द हो जाता है, और जब तक वह गर्भवती रहती है तब तक वह बन्द रहता है। बहुधा वे स्त्रियाँ, जो अपने शिशु को अपने स्तनों से दूध पिलाती हैं, प्रसव के पश्चात् भी कई महीने तक रजस्वला नहीं हुआ करतीं।

मैथुन द्वारा पुरुष का शुक्र स्त्री की योनि में पहुँचता है। जब यथा-समय और विधिपूर्वक मैथुन होता है तो शिश्नमुण्ड योनि की दीवारों से रगड़ खाता है और भगनासा शिश्न के जड़-भाग से टकराता है। इस रगड़ का असर नाड़ियों द्वारा मस्तिष्क को पहुँचता है। इस रगड़ से स्त्री-पुरुष दोनों को एक विशेष प्रकार का आनन्द प्राप्त होता है। योनि की दीवारें

एक श्लेष्ममय रस से तर रहती हैं। यह रस कुछ तो उन दो ग्रंथियों में बनता है जो योनिद्वार के पास योनि की दीवारों में होती हैं और कुछ ऊपर से गर्भाशय की ग्रीवा की श्लेष्मिक कला से आता है। बहुत-से लोग इसी को स्त्री का वीर्य कहते हैं। यह मिथ्या है। इस वस्तु में संतानोत्पादक शक्ति नहीं होती। इसका काम केवल योनि की दीवारों को तर रखना है, जिससे शिश्न की रगड़ से योनि की श्लेष्मिक कला को कोई हानि न पहुँचे। शिश्नमुंड गर्भाशय के मुख के समीप पहुँचता है या उससे मिल जाता है। थोड़ी देर पीछे शुक्र बड़े वेग के साथ स्खलित होकर गर्भाशय के मुख के पास ही योनि में गिरता है। कभी-कभी गर्भाशय इस शुक्र को उसी समय भीतर चूस लेता है। शुक्र निकलने पर मैथुन-क्रिया का अन्त होता है। मैथुन ठीक-ठीक होने से दोनों व्यक्तियों को एक विशेष प्रकार की संतुष्टि और तृप्ति प्राप्त होती है।

मैथुन का अभिप्राय प्रधानतः सन्तानोत्पत्ति है जो स्वजाति-रक्षा का मुख्य साधन है। जो काम स्वरक्षा या स्वजाति-रक्षा के लिये आवश्यक हैं उनके साथ एक विशेष प्रकार का आनंद मिला रहता है। इस आनन्द को प्राप्त करने के लिये हम उन कामों को अवश्य करते हैं और इससे सृष्टि का काम चलता रहता है। जितनी आवश्यक कोई क्रिया होती है उतनी ही प्रबल उस काम के करने की इच्छा प्राणियों में होती है। मैथुन की इच्छा दोनों व्यक्तियों में अत्यन्त प्रबल होती है। परन्तु इसकी अधिकता से दोनों का स्वास्थ्य बिगड़ता है।

योनिरभ्यन्तरे काऽपि पद्मकिञ्जल्ककोमला।
कापि स्याद्गुटिकाकीर्णा काचिद्वलिचयाकुला॥
गोजिह्वाभखरस्पर्शेत्युक्तं भेद चतुष्टयम्।
पूर्वापूर्वतरा तासु श्रेष्ठा ज्ञेया विचक्षणैः॥

योनिमध्येऽस्ति नाडयेका कामाङ्कुशसमा हि सा ।
लिङ्गेन क्षोभिता सैव मदवारि निरन्तरम् ॥
कामातपत्रात्सृजति स स्यन्द इति कीर्तितः ।
वराङ्गरन्ध्रादूर्ध्वं तु नासिकाभं यदस्ति तत् ॥

मन्मथच्छत्रमित्याहुराढ्यं मदशिराचयैः ।
योनिरन्ध्रेनातिदूरात्पूर्णचन्द्राऽस्ति नाडिका ॥
मनोजवारिसम्पूर्णा स्त्रीणां तिष्ठति सर्वदा ।
तद्विसृष्टया द्रुता नारी प्रोच्यते पूर्वसूरिभिः ।

—'अनंगरंग'

काम-शास्त्रियों ने स्त्री के स्मर-मन्दिर की रचना और उसके गुणावगुण का भी पूर्ण विवेचन किया है। किसी-किसी स्त्री की योनि भीतर से कमल-पराग के समान कोमल और सुगन्धित होती है। दूसरी की योनि गुटका के आकार-सी संकीर्ण होती है। किसीका स्मरसदन अनेक वलियों से युक्त होता है। अन्यों की योनि भीतर से गौ की जीभ की तरह खुरदरी होती है। इनमें क्रमानुसार उत्तम, मध्यम, साधारण और अधम होती हैं। अर्थात् कमल-पराग-समान कोमल योनि सर्वोत्तम सुखदायक होती है और अन्तिम गोजिह्वा-समान खुरदरी सबसे निकृष्ट होती है। योनि के बीच एक कामांकुशा नाड़ी होती है; यदि उस नाड़ी को शिश्न-द्वारा ताड़ित किया जाय तो स्त्री मदवारि को छोड़ती है, स्खलित होती है। स्त्री मदवारि को कामातपत्र से छोड़ती है। वह वराङ्ग-छिद्र के ऊपर नासिका के आकार का है। उसको मनमथच्छत्र कहते हैं। यह मन्मथच्छत्र अनेक मद-शिराओं से परिपूर्ण रहता है। योनि-छिद्र के समीप ही पूर्णचन्द्रा नाड़ी है। युवती स्त्रियों में यह पूर्णचन्द्रा नाड़ी सदा मदवारि से पूर्ण रहती है। काम-शास्त्रियों ने उनको रति में स्खलित करने ही को पुरुष का पुरुषार्थ कहा है।

मनोभवागारमुखे तु नाड्यस्तिस्रो भवन्ति प्रमदाजनानां ।
समीरणाचन्द्रमसो च गौरी विशेषमासामुपवर्णयामि ॥

स्त्रियों के मदन-मंदिर में मध्यसमीरणा, चान्द्रमसी और गौरी—ये तीन नाड़ियाँ होती हैं। इनकी विशेषता वर्णन करता हूँ।

प्रधानभूता मदनातपत्रे समीरणा नाम विशेष नाडी ।
तस्यामुखे यत्पतितं नृवीर्यं तन्निष्कलुस्यादिति चन्द्रमौलिः ॥

मदनच्छत्र में समीरण नामक जो नाडी है उसमें वीर्यपात होने से निष्फल होता है। इससे गर्भधारण नहीं होता। ऐसा ग्रंथकार कहते हैं।

या चापरा चान्द्रमसी च नाडी कन्दर्पगेहे भवति प्रधाना ।
सा सुन्दरी योषितमेव सूते साध्या भवेदल्परतोत्सवेन ॥

दूसरी चान्द्रमसी नाम की नाड़ी में, जो कन्दर्पगृह में प्रधान है, वीर्यपात होने से स्त्री को कन्या ही पैदा होती है, और वह स्त्री अल्प रति-क्रीड़ा से साध्य रहती है।

गौरीति नाडी यदुपस्थदेशे प्रधानभूता भवति स्वभावात् ।
पुत्रं प्रसूते वहुधाऽङ्गना सा कष्टोपभोग्या सुरतं प्रदिष्टा ॥४॥

उपस्थ-प्रदेश में गौरी नाम की नाड़ी होती है। वह स्वभाव से ही प्रधान है। उसमें पुरुष का वीर्यपतन होने से प्रायः पुत्र ही पैदा होता है। किन्तु उक्त नाड़ी सुरत में कष्ट से उपभोग के योग्य होती है।



# द्वितीय पराग

स्त्री-पुरुष अनेक गुणों से युक्त होने पर भी रतिक्रिया-सम्बन्धी पांचालिकी चौसठ कलाओं से अनभिज्ञ रहने के कारण वास्तविक सहवास का रसास्वादन नहीं कर पाते। अतः उनकी अभिज्ञता के लिए यह स्त्री-पुरुष-समागम का अधिकरण लिखा गया है। यहाँ पर पुरुष और स्त्री के गुह्य भावों के प्रमाण, संभोग-काल एवं कामवासना की अधिकता या न्यूनता के अनुसार रतिभाव का आलोचनात्मक विवेचन किया गया है।

शशो वृषोऽश्व इति लिङ्गतो नायक विशेषाः ॥ १ ॥

गुह्येन्द्रिय की लम्बाई एवं स्थूलता के कारण शश, वृष तथा अश्व नामक तीन प्रकार के पुरुष आचार्यों ने माना है। इनके भेद नीचे 'नागर-सर्वस्व' से दिये जाते हैं—

सुवचनसमदन्ता कान्तिमन्तःप्रहर्षा
अविरलकरशाखा वर्तुलास्यं वहन्तः।
चरणजघनहस्ते कर्णदेशे च कार्श्यं
सुरभिरतजलाढ्या मानिनस्ते शशाःस्युः ॥

पैर, कमर, पीछे के भाग, हाथ और कर्ण प्रदेश में दुर्बलता, मधुर-भाषी, सुन्दर तथा समान दन्तपंक्तिवाला, कान्तिमान, सदा प्रसन्नचित्त रहनेवाला, गोलमुखमण्डलवाला, घनी अँगुलियोंवाला, सुगंधित वीर्यवाला तथा मानी शशजातीय नायक होता है। आँखें बड़ी और कुछ रक्तवर्ण हों, दाँत छोटे और घने हों, मुखमण्डल गोल एवं शरीर सुडौल हो, हाथ-पैर की उँगलियाँ बहुत सुन्दर और लाल हों; वचन कोमल और मधुर हों, मैथुन में चाह हो, बाल नरम हों, गला अधिक लम्बा हो, किन्तु मोटा न हो, जाँघें और नितम्ब साधारण हों, स्वल्पाहारी, मानी, थोड़ा रति करने-

वाला, स्वच्छ रहनेवाला, धनाढ्य, सुन्दर, सदा प्रसन्नचित्त रहनेवाला और सुगंधियुक्त वीर्यवाला ही शशजातीय पुरुष होता है।

स्थौल्यं गलस्य ललितां गतिमावहन्त
आरक्तहस्तचरणं स्थिरपद्मलाक्षि।
कूर्मोदरं मृदुगिरं च सुपीवराङ्गा
मेदस्विनश्च सुभगा वृषभा भवेयुः ॥

जिसका गला मोटा हो, गमन सुन्दर हो, हथेली लाल हो, स्थिर दृष्टि हो, अंग गौरवर्ण हो, सुन्दर तोंद हो, और जो भाग्यवान हो, वह वृषभ-जातीय नायक होता है। जिसका ललाट ऊँचा और विशाल हो, गला परिमित मोटा हो, कछुए के समान पेट हो, शरीर स्थूल हो, बाँहें लम्बी, परिमित मोटी और घुटने तक पहुँचती हों, हाथ-पैर लाल हों, आँखें कमल के समान रक्तवर्ण हों, सत्वगुणी हो, खेलते हुए सिंह के समान जिसकी गति हो, मधुर वाणी बोलता हो, त्यागी हो, अधिक सोता हो, लाज कम हो, अग्नि-सा तेज हो, कफप्रकृति का हो, मध्य और अन्त्य अवस्था में जिसे अधिक सुख मिलता हो, चर्बी जिसके शरीर में अधिक हो, एवं नौ अङ्गुल गुह्येन्द्रिय वाला वृष पुरुष स्त्रियों का बहुत प्यारा होता है।

दीर्घैः कृशैर्वदनकर्णशिरोभिरोष्ठैः
सान्द्रैः शिरोरुहैः कुटिलाङ्गजंघा।
दीर्घाङ्गुलीजलदघोप विलोलनेत्रैः
पीनोरुशीघ्रगमनैः सुनखाः स्युरश्वाः ॥

मुख, कान, सिर और ओठ कुछ लम्बे हों; बाल खूब घने हों, उँगलयाँ लम्बी-लम्बी हों, दृष्टि में चपला-सी चंचलता हो, जाँघ मोटी हो, शीघ्रगामी हो, सुन्दर नख हों, उसे अश्वजातीय नायक कहते हैं। पतला, टेढ़ा, बड़ा एवं मोटा ओठ और दाँत हों, खूब मोटी बाँह हो, घने और सीधे

बाल हों, टेढ़ी जाँघ, सुन्दर नख, लम्बी उँगली, बड़ी-बड़ी आँखें हों, साहसी, मधुरवक्ता, शीघ्रगामी, रति में प्रचण्ड, सत्यवादी, पुष्ट, तृष्णा से पीड़ित, मक्खन के समान गाढ़ा और सुगंधित वीर्य हो, समान वक्षस्थल, और बारह अङ्गुल दीर्घ गुह्येन्द्रिय हो उसे अश्वजातीय पुरुष कहते हैं।

नायिका पुनर्मृगी वडवा हस्तिनी चेति ॥ २ ॥

स्मर-सदन के छोटे, बड़े एवं गंभीर होने के भेद से नायिकाएँ मृगी, बड़वा और हस्तिनी कहलाती हैं।

सान्द्राकुंचितकुंतला समशिरास्तन्वी च तुङ्गस्तनी।
फुल्लेन्दीवरलोचनाऽल्प विवरघ्राणा च तुच्छोदरी ॥
आरक्ताधरपाणिपादयुगला पीनोरुकामालया।
प्रायः कोमलचञ्चलर्जुभुजका विस्तीर्णगण्डश्रुतिः ॥

ईर्ष्यालुः सुकुमारिका पिकरवाऽत्यन्तं रते लम्पटा।
विभ्राणाम्बुजचारुगंधि मदनस्यन्द तथाऽल्पाशना ॥
सुश्रोणी सरलाङ्गुलिर्गजगतिश्चञ्चलमनारागिणी।
ज्ञेया निम्नषडङ्गुलैर्परिमितं गुह्यं वहन्ती मृगी ॥

—अनंगरंग

ललितगमना तन्वीश्यामा हिमद्युतिशीतला।
विकटदशना मन्दालापा सुसान्द्रशिरोरुहा ॥
समधिककफा स्वल्पाहारा सुगूढशिरोस्थिका।
सुरभिसुरताढ्या च स्निग्धानना हरिणीभवेत ॥

—नागरसर्वस्व

समतल मस्तक, सघन और घुघराले बाल, छोटा उदर, विशाल नितम्ब, छोटी नासिका, खिली हुई सुन्दर आँखें, रक्त अधर, हाथ एवं चरण अत्यन्त

कोमल और सीधे हाथ, लम्बे कान, ग्रीवा और कपोल, साधारण उन्नत स्तन एवं जघन, समान घुटना, मत्त हाथी के समान गति, पतला और दुबला शरीर, ईर्ष्या से भयभीत, चंचलमना, कोमल अङ्ग, थोड़ा क्रोध, अल्पाहारी, रतिप्रिया मृगी नायिका होती है; इसके रज में फूलों की-सी सुगन्ध आती है। इसकी उँगलियाँ सीधी रहती हैं। इसका मदनमन्दिर छः अङ्गुल गहरा होता है; अलसाती हुई मधुर बोलती है, एवं प्रेम करना जानती है। सुंदर चाल हो, देह पतली हो, श्याम वर्ण हो और चन्द्रकिरण की तरह शीतल अङ्ग हो, दाँत एक पंक्ति में हों, वचन मधुर हो, सिर की अस्थियाँ उठी हुई न हों, सुरत गन्ध सुगन्धित हो और मुख स्निग्ध और सुवासित हो, उसे हरिणी नायिका कहते हैं।

मौलिं निम्नसमुन्नतं विदधती स्थूलर्जु सान्द्रैः कचै-
र्नीलाम्भोजदलेक्षणाऽऽयतगलश्रोताननना कोमला ॥
पीनश्रोणि पयोधरा शुभगतिर्गम्भीरनाभि हृदा ।
किंचित्पृथ्वधरा च मांसलभुजा क्षामोदरी कोपिनी ॥

शोणाम्भोरुहचारुपाणिचरणा निद्रासुभोज्यप्रिया ।
विस्तीर्णां दधती कटिं, चलमनाः कान्तेऽनुरागान्विता ॥
कामाम्भः पललप्रगंधि सुचिरात्संभोगकाले द्रवे ।
द्विज्ञेया वडवा नवाङ्गुलमितं गुह्यं वहन्ती बुधैः ॥

—अनंगरंग

पीनकठिनकुचभागं वक्रास्थिग्रंथिगुल्फमुद्वहन्ती ।
विपुलजघनमुष्णाङ्गं मृदुसुललितमांसलौ बाहू ॥
स्वेदाम्बुकणोपचिता गौराङ्गी पललगंधिरतसलिला ।
तुच्छोदरी समाङ्गी तरुणी पित्ताधिका वड़वा ॥

—नागरसर्वस्व

ऊँचा, नीचा, उतार-चढ़ावदार एक-सा सुन्दर मुखवाली, अधिक सीधे और खूब घने चिकने बालवाली, जिसके नेत्र चञ्चल कमलपत्र के समान हों, मोटे दाँतों की पंक्ति हो, बड़ा मसूड़ा हो, कठोर कलस के समान कुच हों, सुन्दर, मोटी भुजा हो, छोटे चरण हों, कमल के समान मृदु हाथ हों, ईर्ष्या से डरती हो, गद्‌गद् मधुर बोलती हो, क्रीडापूर्वक कोमल शरीर हो, भोजन और शयन में अधिक रुचि रखती हो, प्रियजनों के चित्त में आसक्त रहती हो, बात एवं कफ प्रकृतिवाली, रतिकला में निपुण, काम से भरा पुष्ट स्मर-सदन नौ अङ्गुल गहरा हो; इन गुणोंवाली नायिका को वड़वा कहते हैं। वड़वा नायिका के स्तन-युगल पुष्ट तथा कठिन होते हैं। इसके घुटने कुछ टेढ़े एवं जघन विशाल होते हैं; इसका अङ्ग सदा ही कुछ गर्म रहता है; बाँहें कोमल तथा मोटी होती हैं, और उनपर पसीने की बूँदें उठती रहती हैं। शरीर गोरा, सुरतरज में मांस की गन्ध, उदर छोटा, सभी अङ्ग बराबर और पित्तप्रकृति की होती है।

स्थूला पिङ्गलकुन्तला च वहुभुक् क्रूरा त्रपावर्जिता।
गौराङ्गी कुटिलाङ्गुलीकचरणा ह्रस्वानमत्कन्धरा॥
विभ्राणेभमदाम्बुगन्धि रतिजं तोयं भृशं मन्दगा।
दुःसाध्या सुरतेऽति गद्‌गदरवा स्थूलौष्ठिका हस्तिनी॥

—अनंगरंग

खर्वास्थूला प्रकटदशनाकुन्तलैः स्थूलवीतैः।
रक्तावातप्रकृतिरकृशैर्हस्तपादैर्वराङ्गी॥
शीतोष्णाङ्गी वहुतरवचाश्चंचलाऽनल्पभेदा।
रोमाकीर्णां वहती करणीदानगंधं वराङ्गम्॥

—नागरसर्वस्व

हस्तिनी का कद छोटा, किन्तु देह मोटी होती है। दाँत प्रायः बड़े-बड़े होते हैं। वर्ण लाल होता है। प्रकृति वातज होती है। शरीर सुन्दर होता है। कभी शीतल, कभी गर्म रहता है। बहुत बोलनेवाली और चंचल होती है। उसके रज से हाथी के मद के समान गन्ध आती है। जिसका विशाल ललाट हो, बड़ा गाल हो, कान और नाक पुष्ट हों; दाँत घने और सुवड़ हों, बाल लम्बे और घने हों, हाथ-पैर छोटे-मोटे हों, गर्दन छोटी-मोटी हो, और जरा झुकी हुई हो; बहुत ही कामासक्त हो; हाथी की तरह गम्भीर स्वर हो, शरीर जिसका विचित्र हो; लंबे होठ हों, मदन-जल बहुत निकलता हो, क्रोधी स्वभाव हो, भूरी आँखें हो, वह हस्तिनी बारह अङ्गुल गुह्य अङ्गवाली होती है। यह प्रायः अन्यपुरुषगामिनी होकर भी पाप-कर्म को छिपाती है।

तत्र सदृशसंप्रयोगे समरतानि त्रीणि ॥३॥

नायक-नायिका के भेद के अनुसार सम और विषम रत होता है। बराबर के स्त्री-पुरुष के सम्बन्ध को समरत कहते हैं। यह तीन प्रकार का होता है। मृगी का शश, वड़वा का वृष और हस्तिनी का अश्व के साथ रतिसंयोग को समरत कहते हैं।

विपर्ययेण विषमाणि षट् ॥४॥

इसके विपरीत स्त्री-पुरुष का संयोग इन्द्रिय की विषमता के कारण छः प्रकार का विषमरत होता है। शश का वड़वा और हस्तिनी के साथ; अश्व का मृगी और वड़वा के साथ; वृष का हरिणी और हस्तिनी के साथ रति-संयोग को विषमरत कहते हैं।

विषमेष्वपि पुरुषाधिक्यं चेदनन्तरसंप्रयोगे द्वे उच्चरते ॥५॥

इस विषमरत स्त्री-पुरुष के सम्बन्धों में भी गुह्येन्द्रिय के अधिक परिमाणवाले पुरुष अश्व का वड़वा से और वृष का मृगी के साथ दो उच्चरत कहलाता है।

व्यवहितमेकमुच्चतररतम् ॥६॥

मृगी के साथ अश्व के रति-संयोग को अश्व की गुह्येन्द्रिय की दीर्घता तथा हरिणी के स्मर-मन्दिर की सूक्ष्मता और संकीर्णता के कारण उच्चतर-रत कहते हैं।

विपर्यये पुनर्द्वे नीचरते ॥७॥

इसके विपरीत हस्तिनी का वृष और वड़वा का शश के साथ नीच-रत कहलाता है।

व्यवहितमेकं नीचतररतंच ॥८॥

हस्तिनी के शश के साथ रति-संयोग को उसके काम-मन्दिर की गंभीरता तथा शश के गुह्येन्द्रिय की लघुता के कारण नीचतररत कहते हैं।

तेषु समानि श्रेष्ठानि ॥९॥

इन सब प्रकार के संभोगों में समान स्त्री-पुरुष का समरत श्रेष्ठ होता है।

तरशब्दाङ्किते द्वे कनिष्ठे ॥१०॥

उच्चतर और नीचतर नामक रत ( अश्व का मृगी के साथ तथा शश का हस्तिनी के साथ ) सबसे निकृष्ट होते हैं।

शेषाणि मध्यमानि ॥११॥

शेष रति-संयोग न अधिक अच्छे हैं और न बहुत बुरे हैं। किन्तु मध्यम हैं।

मध्यम रत के विषय में कहते हैं—

साम्येऽप्युच्चाङ्कं नीचाङ्काज्ज्याय इतिप्रमाणतो नवरतानि ॥१२॥

मध्यम रत में अश्व का बड़वा के साथ और वृष का मृगी के साथ रति-संयोग, हस्तिनी का वृष के साथ और बड़वा का शश के सम्बन्ध की अपेक्षा अच्छा है। अर्थात् अश्व का बड़वा के साथ और वृष का मृगी के साथ उच्चरत होता है। इस उच्चरत में स्त्री उत्फुल्लकादि आसन से जघन को पसार करके सुख से रति-क्रिया करा सकती है। किन्तु हस्तिनी का वृष के साथ और बड़वा का शश के साथ रति-संभोग नीचरत होता है। नीचरत में संपुटकादि आसनों से स्त्री के स्मर-सदन की खुजलाहट नहीं शान्त होती।

अब काम के भावावेश के अनुसार रत के भेद बतलाते हैं—

यस्य संप्रयोगकाले प्रीतिरुदासीना वीर्यमल्पं क्षतानि च न सहते स मन्दवेगः ॥१३॥

स्त्री-सहवास के समय जिस पुरुष की कामेच्छा कम हो, वीर्य-क्षरण कम होता हो और जो स्त्री के नख, दाँत आदि के प्रहारों को न सह सके, उसको मन्दवेग या मन्दराग कहते हैं।

तद्विपर्यये मध्यमचण्डवेगौ भवतः ॥१४॥

इसके विपरीत स्त्री-संभोग में जो पुरुष मध्यम अथवा प्रचण्ड वेग से रति करते हैं उन्हें क्रम से मध्यम-राग और प्रचण्ड-राग कहते हैं।

तथा नायिकाऽपि ॥१५॥

इसी प्रकार नायिका भी, जो पुरुष-सहवास में मन्द, मध्यम अथवा प्रचण्ड अनुराग दिखाती हैं उन्हें मन्द, मध्यम और प्रचण्ड रागवाली कहते हैं।

अत्रापि प्रमाणवदेव नव रतानि ॥ १६ ॥

गुह्येन्द्रिय के परिमाण के अनुसार यहाँ भावावेश में भी स्त्री-पुरुष का

नव प्रकार का रत होता है। मन्द, मध्यम और प्रचण्ड-राग-युक्त पुरुष का मन्द, मध्यम और प्रचण्ड रागवाली स्त्री के साथ क्रम से तीन प्रकार का समरत होता है और इसके विपरीत छः प्रकार के विपम रत होते हैं।

तद्वत्कालतोऽपि शीघ्रमध्यचिरकाला नायकाः ॥ १७ ॥

उपर्युक्त गुह्येन्द्रिय के परिमाण और काम के भावावेश के अनुसार ही संभोग-काल के अनुसार नायक और नायिका के शीघ्र, मध्य और चिरकाल स्तम्भन, वीर्यक्षरण आदि तीन प्रकार के रत के भेद होते हैं।

तत्र स्त्रियां विवादः ॥ १८ ॥

इस संभोगकाल ( स्तम्भन ) के विपय में स्त्रियों के विपय में आचार्यों में मतभेद है।

न स्त्री पुरुषवदेव भावमधिगच्छति ॥ १९ ॥

औद्दालिक आचार्य कहते हैं कि स्त्री को सहवास-सुख पुरुप के रति-सुख के समान नहीं मिलता ; क्योंकि स्त्रियों में शुक्र का अभाव होता है।

सातत्यात्त्वस्याः पुरुपेण कण्डूतिरपनुद्यते ॥ २० ॥

औद्दालिक कहते हैं कि पुरुप के साथ समागम होने से स्त्री के स्मर-सदन की खुजलाहट मिटती है ; पुरुष के साथ रति में सतत घर्पण होने से उनकी योनि की खुजलाहट शांत होती है।

यह खुजलाहट क्या वस्तु है ?—

रक्तजाः कृमयःसूक्ष्मा मृदुमध्योग्रशक्तयः।
स्मरसद्मसु कण्डूतिं जनयन्ति यथाबलम् ॥

रक्त से उत्पन्न सूक्ष्म कीट मृदु, मध्य और प्रचण्ड शक्ति के अनुसार स्त्रियों के स्मर-सदन में खुजलाहट उत्पन्न करते हैं।

सा पुनराभिमानिकेन सुखेन संसृष्टा रसान्तरं जनयति ॥२१॥

चुम्बन, आलिंगन आदि बाह्यरतों से प्रेम का उद्रेक करनेवाली क्रियाओं की तरह ही पुरुष से रति-संयोग करने में स्त्री को आभिमानिक आनंद की प्राप्ति होती है। जिस प्रकार शलाका आदि से खुजलाने से कान की खुजलाहट मिटती है और थोड़ा सुख का अनुभव होता है उसी प्रकार पुरुष के साथ रतिक्रीड़ा में प्रवृत्त होने से स्त्रियों के स्मर-सदन की खुजलाहट शांत होती है और कुछ सुख की प्रतीति होती है।

तस्मिन्सुखबुद्धिरस्याः ॥ २२ ॥

पुरुष-सहवास से स्त्री को केवल सुख का अनुभव होता है, किन्तु वास्तविक सुख नहीं मिलता; क्योंकि स्त्री में शुक्र के अभाव होने से वीर्यक्षरण नहीं होता।

पुरुषप्रीतेश्चानभिज्ञत्वात् ॥ २३ ॥

पुरुष तथा स्त्री दोनों नहीं जान सकते कि एक दूसरे को रति-क्रीड़ा में किस प्रकार का आनन्द मिल रहा है।

कथं ते सुखमिति प्रष्टुमशक्यत्वात् ॥ २४ ॥

'तुम्हें कैसा सुख ( रति में ) मिलता है,' यह बात पूछकर भी निर्णय नहीं किया जा सकता। अतः यह कैसे कहा जा सकता है कि स्त्रियों को सहवास में उतना रस नहीं मिलता जितना पुरुषों को प्राप्त होता है।

कथमेतदुपलभ्यत इति चेत् पुरुषो हि रतिमधिगम्य स्वेच्छया विरमति, न स्त्रियमपेक्षते, न त्वेवं स्त्रीत्यौद्दालकिः ॥ २५ ॥

औद्दालिक आचार्य कहते हैं कि पुरुष, स्त्री-संयोग का आनन्द प्राप्त कर चुकने पर, शांत हो जाता है और उसे स्त्री की आवश्यकता नहीं रह जाती; किन्तु स्त्री का स्वभाव इस प्रकार का नहीं होता। क्योंकि—

अग्निस्तृप्यति नो काष्ठैर्नापगाभिः पयोदधिः ।
नान्तकः सर्वभूतैश्च न पुंभिर्वामलोचना ॥

जिस प्रकार अग्नि ईंधन से नहीं तृप्त होती, न समुद्र कभी जल से सन्तुष्ट होता है और न जीवधारियों से यमराज सन्तुष्ट होते हैं; ठीक उसी प्रकार स्त्रियाँ भी कभी पुरुष-सहवास से सन्तुष्ट नहीं होतीं ।

तत्रैतत्स्याच् चिरवेगे नायके स्त्रियोऽनुरज्यन्ते शीघ्रवेगस्य भावमनासाद्यावसानेऽभ्यसूयिन्यो भवन्ति, तत्सर्वं भावप्राप्तेरप्राप्तेश्च लक्षणम् ॥ २६ ॥

स्त्रियाँ वास्तविक रति-सुख नहीं पातीं और वे स्वयं रतिक्रीडा में अपनी इच्छा से नहीं विरमित होती हैं ; क्योंकि यह देखा जाता है कि बहुत देर तक वेग से मैथुन करनेवाले पुरुष से नायिकाएँ अधिक अनुराग रखती हैं, और थोड़ी ही देर तक भोग करनेवाले शीघ्रपाती पुरुष से द्वेष करती हैं । अतः यदि स्त्रियाँ प्यार करें तो समझ लेना चाहिये कि उनकी कामेच्छा पूरी हो जाती है, अन्यथा इसके विपरीत जब वे द्वेष या घृणा करें तो समझना चाहिये कि उनकी रति-कामना पूरी नहीं होती । अर्थात् स्त्रियों का अनुराग या द्वेष ही उनके रतिभावावेश का द्योतक है ।

तच्च न ॥ २७ ॥

किन्तु ऐसा कहना ठीक नहीं है । स्त्री का प्रेम उसकी कामवासना की पूर्ति का परिचायक नहीं हो सकता ।

कण्डूतिप्रतीकारोऽपि हि दीर्घकालं प्रिय इति ॥ २८ ॥

देर तक रति करने और स्मर-मन्दिर की खुजली मिटाते रहने मात्र से स्त्रियों का प्रेम अधिक होता है ।

एतदुपपद्यत एव ॥ २९ ॥

इससे यह कहना कि देर तक संभोग करने से स्त्रियों का प्रेम स्वाभाविक है, ठीक नहीं मालूम होता।

तस्मात्संदिग्धत्वादलक्षणमिति ॥ ३० ॥

अतः स्त्रियों का अनुराग प्रकट करना उनकी काम-वासना के पूर्ण होने का कोई चिन्ह नहीं हो सकता।

आचार्य औद्दालिक ने कहा है—

संयोगे योषितः पुंसा कण्डूतिरपनुद्यते ।
तच्चाभिमानसंसृष्टं सुखमित्यभिधीयते ॥ ३१ ॥

पुरुष के साथ सहवास करने से स्त्रियों की योनि की खुजली मिटती है और चुम्बन-आलिंगन आदि वाह्य रति क्रियाओं से मिलकर वही सुख कहलाता है। वाभ्रव्य ने कहा है—

सातत्याद्युवतिरारम्भात्प्रभृति भावमधिगच्छति पुरुषः पुनरन्त एव ॥ ३२ ॥

रतिक्रीडा में स्त्री-पुरुष दोनों को सुख अनुभव होता है। युवती को रति के आरम्भ से ही निरन्तर आनन्द मिलने लगता है और पुरुष को केवल ( रतावसान में ) वीर्यक्षरण-काल में आनन्द मिलता है।

एतदुपपन्नतरम् ॥ ३३ ॥

और यह है भी ठीक। अतः काल की अधिकता और न्यूनता के अनुसार स्त्री-पुरुष के जो नौ रत बतलाये गये हैं वे ठीक नहीं प्रतीत होते ; क्योंकि जब पुरुष को रति के अन्त में सुख मिलता है, और स्त्री रतारम्भ से ही सुख का अनुभव करती है तो इनमें संभोग-काल की समता नहीं होती।

न ह्यसत्यां भावप्राप्तौ गर्भसम्भव इति बाभ्रवीयाः ॥ ३४ ॥

किन्तु, यदि ऐसा न हो, अर्थात् स्त्रियों में कामेच्छा और आनन्द की अनुभूति न होती, तो गर्भ कभी स्थिर नहीं हो सकता। अतः बाभ्रव्य के मत में दोष है। स्त्रियों को वास्तविक रति-सुख का अनुभव होता है।

अत्रापि तावेवाशङ्कापरिहारौ भूयः ॥ ३५ ॥

इसका उत्तर भी पूर्ववत् ही समझना चाहिये और शंका निवारण कर लेना चाहिये। रति में स्त्री को बराबर आनन्द मिलता है।

तत्रैतत्स्यात् सातत्येन रसप्राप्तावारम्भकाले मध्यस्थचित्तता नाति सहिष्णुता च ततः क्रमेणाधिको रागयोगः शरीरे निरपेक्षत्वम् अन्ते च विरामाभीप्सेत्येतदनुपपन्नमिति ॥ ३६ ॥

पुनः शंका करते हैं कि यदि स्त्री को रति में बराबर आनन्द आता है, तो क्या कारण है कि नायिका रतारंभ में शांत रहती है और नखदशनादि को नहीं सह सकती। पुनः जब धीरे-धीरे उसका राग बढ़ता जाता है तब उसे अपने शरीर का ध्यान तक नहीं रह जाता और रति के अन्त में उसे ठहरने की इच्छा होती है; इससे स्पष्ट है कि स्त्रियों में सहवास-काल में निरन्तर कामेच्छा एक तरह नहीं रहती।

तच्च न ॥ ३७ ॥

यह कहना ठीक नहीं है कि स्त्रियों में कामेच्छा एक तरह नहीं होती।

सामान्येऽपि भ्रान्तिसंस्कारे कुलालचक्रस्य भ्रमरकस्य वा भ्रान्तावेव वर्तमानस्य प्रारम्भे मन्दवेगता ततश्च क्रमेण पूरणं वेगस्येत्युपपद्यते ॥ ३८ ॥

साधारण रूप से कुम्हार के चक्र और लट्टू में यद्यपि घूमने की क्रिया दोनों में निरन्तर जारी रहती है तथापि आरम्भ में उनकी गति मन्द रहती है; पुनः क्रम से गति अधिक होकर अन्त में बन्द हो जाती है। स्त्री की कामेच्छा भी इसी प्रकार की है। आरम्भ में मन्दवेग होने से मृदुवेग होती हैं; रति के मध्य में स्थिरचित्त होने से असहिष्णु हो जाती हैं और क्रम से रज के क्षरण तक अधिक वेग से निरत रहकर अन्त में शिथिल हो जाती हैं।

धातुक्षयाच्च विरामाभीप्सेति ॥ ३९ ॥

धातु के समाप्त होने से उनकी रतिक्रिया बन्द हो जाती है।

तस्मादनाक्षेप इति ॥ ४० ॥

इससे स्त्री के भाव पर आक्षेप करना ठीक नहीं। स्त्री को रति में पुरुष की तरह रति-भाव की प्रवृत्ति भरी रहती है।

सुरतान्ते सुखं पुंसां स्त्रीणां तु सततं सुखम्।
धातुक्षयनिमित्ता च विरामेच्छोपजायते ॥ ४१ ॥

पुरुषों को केवल संभोग के अन्त में ही सुख प्रतीत होता है; किंतु स्त्रियों को रति के आरम्भ से ही सुख का अनुभव होता है, और धातु के क्षरण हो जाने ही पर उन्हें रति से विरत होने की इच्छा होती है।

तस्मात्पुरुषवदेव योषितोऽपि रसव्यक्तिर्द्रष्टव्या ॥ ४२ ॥

इससे यह स्पष्ट है कि स्त्री को भी पुरुष के समान ही रति-सुख मिलता है। ऐसा समझना चाहिये।

कथं हि समानायामेवाकृतावेकार्थमभिप्रपन्नयोः कार्यवैलक्षण्यम् ॥ ४३ ॥

क्योंकि एक ही मनुष्य-जाति होने के कारण; आहार, विहार, नैतिक कृत्य सब समान होने पर; रतिक्रिया में लगे हुए स्त्री-पुरुष दोनों का विषय-सुख किस प्रकार भिन्न हो सकता है। अर्थात् भिन्न नहीं होता।

स्यादुपायवैलक्षण्यादभिमानवैलक्षण्याच्च ॥ ४४ ॥

स्थिति और भावों के भेद से सुख-भेद होता है।

कथम् ॥ ४५ ॥

शंका करते हैं कि स्थिति और भाव के भेद से स्त्री-पुरुष में रति-सुख का भेद कैसे हो सकता है।

उपायवैलक्षण्यं तु सर्गात् कर्ता हि पुरुषोऽधिकरणं युवतिः ॥ ४६ ॥

रतिक्रिया में स्त्री-पुरुष की स्थिति (अवस्था) तो प्राकृतिक (ईश्वरकृत) है। पुरुष रति करनेवाला है, स्त्री उसका आधार है; अर्थात् स्त्री रति करानेवाली है।

अन्यथा हि कर्ता क्रियां प्रतिपद्यतेऽन्यथा चाधारः ॥ ४७ ॥

पुरुष की क्रिया से स्त्री की क्रिया भिन्न है। अन्यथा पुरुष ही स्त्री की क्रिया करता और स्त्री पुरुष की तरह कर्त्ता होती। एक नीचे रहती है और दूसरा उसके ऊपर रहता है। एक खानेवाला है दूसरा उसका खाद्य विषय है।

तस्माच्चोपायवैलक्षण्यात्, सर्गादभिमानवैलक्षण्यमपि भवति ॥ ४८ ॥

अतः इस रतिक्रिया में स्थितिभेद होने से स्त्री-पुरुष के भावों में भी भेद होता है।

अभियोक्ताऽहमिति पुरुषोऽनुरज्यते, अभियुक्ताऽहमनेनेति युवतिरिति वात्स्यायनः ॥ ४९ ॥

पुरुष स्त्री-संभोग-सुख का आनन्द लेते समय विचार करता है कि मैं संभोग कर रहा हूँ और स्त्री विचार करती है कि मैं इस पुरुष से भोग की जा रही हूँ। अतः रति-रस में भेद नहीं होता, वरन् अवस्था और भाव में भेद होता है। यह वात्स्यायन का मत है।

तत्रैतत्स्यादुपायवैलक्षण्यवदेव हि कार्यवैलक्षण्यमपि कस्मान्न स्यादिति ॥ ५० ॥

इसपर आक्षेप करते हैं कि रति में स्थिति के भेद से सुख में भेद क्यों न पड़ेगा।

तच्च न ॥ ५१ ॥

कहते हैं कि ऐसा नहीं होता। स्त्री-पुरुष के नीचे-ऊपर के स्थिति-भेद से संभोग-जन्य आनन्द में कोई भेद नहीं होता।

हेतुमदुपायवैलक्षण्यम् ॥ ५२ ॥

स्त्री-पुरुष की जननेन्द्रिय में भेद होने से रतिकाल में स्थिति का भेद होना निश्चित है।

तत्र कर्त्राधारयोर्भिन्नलक्षणत्वाद् ॥ ५३ ॥

बिना कारण के सुख-रूप फल में भेद होना सम्भव नहीं है। किंतु यहाँ पर स्त्री-पुरुष-सहवास में कर्त्ता (पुरुष) और आधार (स्त्री) के भिन्न-स्वभाव होने से उनका व्यापार भी भिन्न होता है। अतः फल-भेद होना भी सम्भव है।

अहेतुमत्कार्यवैलक्षण्यमन्याय्यं स्यात् ॥ ५४ ॥

विशेष कारण न होने पर भी एक दूसरे की क्रिया में विभिन्नता होने से दोनों के कामभावावेश में भेद होता है।

आकृतेरभेदादिति ॥ ५५ ॥

क्योंकि स्त्री-पुरुष दोनों एक जाति के हैं। दोनों का रतिकार्य परस्पर अपेक्षित है। अतः दोनों को समान सुख मिलता है।

तत्रैतत्स्यात्, संहत्य कारकैरेकोऽर्थोऽभिनिर्वर्त्यते, पृथक्पृथक्स्वार्थसाधकौ पुनरिमौ तदयुक्तमिति ॥ ५६ ॥

ऐसी अवस्था में जब कई आदमी मिलकर कोई काम करते हैं तो वह एक ही काम कहलाता है। इसी प्रकार स्त्री-पुरुष भी रतिक्रीड़ा में एक ही संभोग-कार्य करते हैं, तो कैसे कहा जाय कि उन दोनों को अलग-अलग अधिक या कम आनन्द मिलता है।

तच्च न ॥ ५७ ॥

यह कहना कि स्त्री को रति में पुरुष के समान सुख नहीं मिलता, ठीक नहीं है।

युगपदनेकार्थसिद्धिरपि दृश्यते, यथा मेषयोरभिघाते कपित्थयोर्भेदे मल्लयोर्युद्ध इति ॥ ५८ ॥

कई एक के साथ मिलकर कार्य करने से भी एक ही कार्य सिद्ध होता है—जैसे दो मेढ़ों के युद्ध, दो कपित्थ-फलों के तोड़ने तथा दो पहलवानों के मल्लयुद्ध आदि में केवल एक ही कार्य का सम्पादन होता है।

न तत्र कारकभेद इति चेद् ॥ ५९ ॥

यहाँ पर यह कहा जा सकता है कि कर्त्ता और आधार में कोई भेद नहीं है; दोनों लड़नेवाले मनुष्य हैं।

इहापि न वस्तुभेद इति ॥ ६० ॥

यहाँ भी वस्तुभेद नहीं है; स्त्री-पुरुष दोनों ही मनुष्य हैं; रतिक्रिया में दोनों ही कर्त्ता हैं। केवल कर्त्ता और अधिकरण का भेद बुद्धि से कल्पित किया जाता है। दोनों की क्रिया में कोई वास्तविक भेद नहीं है।

उपायवैलक्षण्यं तु सर्गादिति तदभिहितं पुरस्तात् ॥ ६१ ॥

संभोगकाल में स्त्री-पुरुष का स्थिति-भेद तो स्वाभाविक है। यह तो पहिले ही कहा गया है।

तेनोभयोरपि सदृशी सुखप्रतिपत्तिरिति ॥ ६२ ॥

इससे सिद्ध हुआ कि स्त्री-पुरुष दोनों को सहवास-सुख का रस एक ही प्रकार का मिलता है।

जातेरभेदाद्दम्पत्योः सदृशं सुखमिष्यते।
तस्मात्तथोपचर्या स्त्री यथाऽग्रे प्राप्नुयाद्रतिम् ॥ ६३ ॥

जाति में भेद न होने से स्त्री-पुरुष को सहवास-सुख समान रूप से मिलता है। इसलिए पुरुष को चाहिये कि रति करने के पूर्व आलिंगनादि बाह्यरतों को इस ढङ्ग से करे कि स्त्री की कामेच्छा अपने से कुछ पूर्व ही पूरी हो जावे। फिर अपनी कामेच्छा पूर्ण करने के हेतु रति-वेग अधिक कर देना चाहिये।

सदृशत्वस्य सिद्धत्वात्, कालयोगीन्यपि भावतोऽपि कालतः प्रमाणवदेव नवरतानि ॥ ६४ ॥

स्त्री-पुरुष को बराबर सहवास-सुख मिलता है, इसके सिद्ध हो जाने पर पूर्वोक्त काल, भाव और प्रमाण के अनुसार स्त्री-पुरुष के नौ प्रकार के रतिभेद होते हैं।

रसो रतिः प्रीतिर्भावो रागो वेगः समाप्तिरिति रतिपर्य्यायाः, संप्रयोगो रतं रहः शयनं मोहनं सुरतपर्यायाः ॥ ६५ ॥

रस, रति, प्रीति, भाव, राग, वेग, समाप्ति—ये शब्द रति अर्थात् आनंद के अर्थ में प्रयुक्त होते हैं।

रत ( रमण करना ), रहः ( एकान्त में होना ), शयन, मोहन—ये शब्द सुरत अर्थात् संभोग के अर्थ में प्रयोग किये जाते हैं।

प्रमाणकालभावजानां संप्रयोगाणामेकैकस्य नवविधत्वात्तेषांव्यतिकरे सुरतसंख्या न शक्यते कर्तुमतिबहुत्वात् ॥ ६६ ॥

स्त्री-पुरुष की जननेन्द्रिय के प्रमाण, स्तम्भन-काल तथा रति का भावावेश—इन प्रत्येक से उत्पन्न होनेवाले नौ-नौ प्रकार के रत होते हैं। इनके परस्पर मिलकर सैकड़ों प्रकार के रत होते हैं। इनकी सूक्ष्मता की अधिकता के कारण इन रतों की गणना नहीं हो सकती। इनकी सूक्ष्मता की गणना करने से लगभग ७२९ प्रकार के रत होते हैं।

तेषु तर्कादुपचारान्प्रयोजयेदिति वात्स्यायनः ॥ ६७ ॥

वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि इन संकीर्ण संभोगों में बुद्धि से विचार कर आलिङ्गनादि उपचारों का प्रयोग करना चाहिये।

प्रथमरते चण्डवेगता शीघ्रकालता च पुरुषस्य तद्विपरीतमुत्तरेषु, योषितः पुनरेतदेव विपरीतमाधातुक्षयात् ॥ ६८ ॥

प्रथम संभोग में वीर्यक्षरण तक पुरुष का काम-वेग अधिक रहता है और उसकी रतिकामना शीघ्र ही पूरी हो जाती है। परन्तु पश्चात् वाले संभोगों में पुरुष में ठीक इसके विपरीत काम-भाव होता है। अर्थात् दूसरे और तीसरे संभोगों में पुरुष का काम-भाव मन्द हो जाता है, जिससे रति में अधिक स्तम्भन होता है। किन्तु स्त्रियों में पुरुषों के ठीक विपरीत होता है। प्रथम संभोग में उनकी कामाग्नि विलम्ब से प्रज्ज्वलित होती है; पर इसके बाद वाले अन्य संभोगों में उनका काम अधिक जाग्रत हो जाता है, जिससे उनकी कामेच्छा शीघ्र शांत हो जाती है और वे शीघ्र ही स्खलित हो जाती हैं।

प्रथममदनयुद्धे योषितः स्वल्पभावाः
कथमपि चिरकालात्तृप्ति योगं लभन्ते ।
धृतगुरुतरभावाः क्षिप्रकाला द्वितीये
भवति तु विपरीतः पुरुषेषु क्रमोऽयम् ।।

'रतिरहस्य' का यह श्लोक पूर्वसूत्र के भाव को व्यक्त करता है ।

प्राक् च स्त्रीधातुक्षयात्पुरुषधातुक्षय इति प्रायोवादः ।।६९।।

प्रायः यह कहा जाता है कि रति में पुरुष-वीर्य स्त्री-रज के द्रवित होने के पूर्व ही क्षरण हो जाता है । कभी-कभी इसके विपरीत भी होता है; अर्थात् कामभावापन्न स्त्री, पुरुष के पूर्व भी, द्रवित हो जाती है ।

मृदुत्वादुपमृद्यत्वान्निसर्गाच्चैव योषितः ।
प्राप्नुवन्त्याशु ताः प्रीतिमित्याचार्या व्यवस्थिताः ।। ७० ।।

सब आचार्यों की यह सम्मति है कि स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा शीघ्र कामोत्तेजित हो जाती हैं ; क्योंकि वह स्वभाव ही से कोमल प्रकृति की होती हैं, और आलिङ्गन-चुम्बनादि वाह्यरतोपचारों से उनका मनोज शीघ्र उद्दीप्त हो उठता है ।

एतावदेव युक्तानां व्याख्यातं सांप्रयोगिकम् ।
मन्दानामवबोधार्थं विस्तरोऽतः प्रवक्ष्यते ।। ७१ ।।

बुद्धिमान स्त्री-पुरुषों के लिए संभोग-विषय को संक्षिप्त वर्णन किया गया है । अब साधारण बुद्धिवालों के ज्ञान के लिए विस्तार से इसी विषय को आगे कहते हैं—

## प्रीतिभेद

जिस प्रकार प्रमाण, काल और भाव के अनुसार रति-भेद की स्थापना की जाती है उसी प्रकार प्रीति भी स्थूल और सूक्ष्म भाव से भिन्न होती

है ; क्योंकि रतिक्रिया के अतिरिक्त अन्य प्रकार की प्रीति भी इस शास्त्र में पाई जाती हैं।

अभ्यासादभिमानाच्च तथा संप्रत्ययादपि ।
विषयेभ्यश्च तन्त्रज्ञाः प्रीतिमाहुश्चतुर्विधाम ॥ १ ॥

कामशास्त्र के आचार्य कहते हैं कि प्रीति चार प्रकार की होती है—
१—अभ्यास से, २—विचार से, ३—स्मरण से, ४—विषयों से ।

शब्दादिभ्यो वहिर्भूता या कर्माभ्यासलक्षणा ।
प्रीतिः साऽऽभ्यासिकी ज्ञेया मृगयाऽऽदिपु कर्मसु ॥ २ ॥

जो प्रीति शब्दादि—सुनना, देखना, सूँघना आदि कार्य करने के अभ्यास से बढ़ती है उसको आभ्यासिकी कहते हैं; जैसे—मृगया, संगीत, नृत्य आदि; यह प्रीति शब्दादि इन्द्रियों से होनेवाली प्रीति से भिन्न है ।

आखेट शिल्पसुरपूजनकेलिरङ्ग
संगीतसेवनविधावुपचीयते या ।
अभ्यासकौशलवशेनकृशोदरीणा
माभ्यासिकी निगदिता कविभिः पुराणैः ।

आखेट, शिल्पकला, देवपूजन, रतिक्रीडा और संगीत आदि के साथ अन्य अभ्यास एवं कौशल से जो सुन्दरियों की प्रीति बढ़ती है उसे पूर्व कवियों ने आभ्यासिकी कहा है ।

अनभ्यस्तेष्वपि पुरा कर्मस्वविषयात्मिका ।
सङ्कल्पाज्जायते प्रीतिर्या सा स्यादाभिमानिकी ॥ ३ ॥

जो प्रीति किसी कार्य के करने को अभिलाषा या संकल्प से उत्पन्न होती है, चाहे उसका कभी अभ्यास न किया गया हो, उसको आभिमानिकी प्रीति कहते हैं । यह प्रीति विषयों से होनेवाली प्रीति से भिन्न है ।

प्रकृतेर्या तृतीयस्याः स्त्रियाश्चैवोपरिष्टिके ।
तेषु तेषु च विज्ञेया चुम्बनादिषु कर्मसु ॥ ४ ॥

जैसे नपुंसकों तथा स्त्रियों को औपरिष्टिक [ मुखमैथुन ] से जो आनन्द होता है वह मानसिक है, वैसे ही चुम्बनादि बाह्यरतों से होने वाली प्रीति भी है । यह सब आभिमानिकी प्रीति कहलाती हैं ।

नान्योऽयमिति यत्र स्यादन्यस्मिन्प्रीतिकारणे ।
तन्त्रज्ञैः कथ्यते साऽपि प्रीतिः संप्रत्ययात्मिका ॥ ५ ॥

जब किसी अपरिचित पुरुष को देखकर अपने प्रिय का स्मरण हो जाता है, अनुराग जाग्रत होता है; उस प्रीति को कामशास्त्रज्ञ सम्प्रत्यात्मक प्रीति कहते हैं ।

प्रत्यक्षा लोकतः सिद्धा या प्रीतिर्विषयात्मिका ।
प्रधानफलवत्त्वात्सा तदर्थाश्चेतरा अपि ॥ ६ ॥

इन्द्रिय के विषयों से होनेवाली प्रीति का तो सर्वसाधारण लोगों को प्रत्यक्ष अनुभव है । वास्तव में अन्य सब प्रीतियाँ इसीकी अंग मात्र हैं ।

स्रकचन्दनाम्बरमनोहरभक्ष्यभोज्यै
नाना विधैरुपचिता विषयैः सदैव ।
प्रीतिः स्मृताः विषयजेति कविप्रवीरैः
सादृश्ययोग सुभगा कथिता सदैव ॥

माला, चुम्बन, वस्त्र, मनोहर तथा स्वादिष्ट भोज्य वस्तु एवं अनेक प्रकार से बढ़ाई गई प्रीति को विषयजा प्रीति कहते हैं । स्त्री-पुरुष के—दोनों ओर से आकर्षण होने पर समान प्रेम होता है ।

प्रीतिरेताः परामृश्य शास्त्रतः शास्त्रलक्षणाः ।
यो यथा वर्तते भावस्तं तथैव प्रयोजयेत् ॥ ७ ॥

शास्त्र को जाननेवाले नागरकों को चाहिये कि ठीक-ठीक चारों प्रकार की प्रीतियों को समझकर पुरुष स्त्री के मनोभावों के अनुसार ऐसा बर्ताव करे कि परस्पर प्रीति बढ़ती ही जाय।

समान-प्रणयी-युगल का मिलना बड़े सौभाग्य की बात है; किन्तु संसार में बहुधा इसके विपरीत देखा जाता है। स्त्री-पुरुष की कामेन्द्रिय की असमानता के कारण रति-क्रिया में विभिन्नता का होना स्वाभाविक है। इससे दम्पति में असौख्य उत्पन्न हो जाता है और उनका मधुर एवं सरस दाम्पत्य जीवन अशान्त और नीरस बन जाता है। कामेन्द्रिय की असमानता से उत्पन्न होनेवाले स्त्री-पुरुष के नीच, उच्च आदि अनेक मैथुन होते हैं। इसी प्रकार दम्पति के रतिकाल एवं रति-भाव की विषमता से भी मैथुन के मन्द, मध्य, प्रचण्ड आदि अनन्त भेद होते हैं। दम्पति को इन भेदों से उत्पन्न होनेवाली विषमता एवं विरक्ति को दूर करने के लिए अन्योन्य के रतिभाव एवं लालसा आदि की अभिज्ञता प्राप्त करने की शिक्षा दी गई है। इसके साथ ही प्रेम का वर्गीकरण किया गया है। प्रेम की उत्पत्ति प्रधानतः चार कारणों से होती है; १—अभ्यास, २—विचार ३—स्मरण, ४—विषय। संगीत, नृत्य आदि के प्रति जो प्रीति होती है वह अभ्यास से होती है। वह प्रीति, जो किसी कार्य के करने की अभिलाषा या संकल्प से उत्पन्न होती है, आभिमानिकी कहलाती है; जैसे—नपुंसकों का मुख-मैथुन मानसिक है। चुम्बनादि भी इसीके अन्तर्गत हैं। किसी अपरिचित को देखकर अपने प्रिय का स्मरण होने को संप्रत्यात्मक प्रीति कहते हैं। इन्द्रिय के विषयों से होनेवाली प्रीति को विषयजा कहते हैं।



# तृतीय पराग

## नायिका-विमर्श

तस्याः युवत्या प्रकृतिं च सत्वं देशं च भावं मदनातपत्रम् ।
आलोक्यबन्धा परिकल्पनीया संभोगकाले पुरुषैर्रसज्ञैः ॥

रसिक पुरुष को चाहिये कि संभोग-काल के पूर्व अपनी प्रेमिका की प्रकृति, शक्ति, देशाचार, अनुराग, भाव एवं मदन-मन्दिर आदि का पूर्ण विचार कर, तब उसकी अनुरागात्मिका प्रवृत्ति के अनुसार संभोग करे। भावी दाम्पत्य-जीवन को सुखी बनाने के लिए प्रत्येक युवक को स्त्रीजाति के विषय में पूर्ण अभिज्ञता होनी चाहिये। कामशास्त्र के प्रायः सब आचार्यों ने अवस्था के अनुसार स्त्रीवर्ग का नामकरण किया है। हम यहाँ पर उन्हीं नायिकाओं का विवेचन करते हैं, जो वयस्क हो चुकी हैं एवं काम-क्रीड़ा के उपयुक्त हैं। लिखा है—

यावच्छोडशसंख्यमब्दमुदिता बालाततस्त्रिंशतं ।
यावत्स्यात्तरुणीति बाणविशिखप्रख्यं तु यावद्भवेत् ॥
सा प्रौढेत्यभिधीयते कविवरैर्वृद्धा तदूर्ध्वं स्मृता ।
निन्द्या कामकलाकलापविधिपुत्याज्या सदा कामिभिः ॥

कामशास्त्रियों ने बारह वर्ष से ऊपर सोलह वर्ष की अवस्थावाली कन्या को बाला कहा है। इसके ऊपर तीस वर्ष की अवस्था तक की स्त्री को तरुणी, और तीस से ऊपर पचास वर्ष की अवस्था तक की स्त्री को प्रौढ़ा, कहते हैं। इसके पश्चात् स्त्रियाँ वृद्धा हो जाती हैं और कामोपभोग के अयोग्य होती हैं। अतः कामी लोगों से वे सर्वथा त्याज्य होनी चाहियें।

निदाघशरदोर्बाला पथ्याविपर्यिणां भवेत् ।
हेमन्ते तरुणी योग्या, प्रौढ़ा वर्षावसन्तयोः ॥

सततं सेव्यमानापि बाला वर्धयते बलम् ।
अक्षमा रत्ययोगा स्त्री वृद्धा तु कुरुते ज्वरम् ॥

विलासी पुरुषों के लिए ग्रीष्म और शरद में बाला; हेमन्त में तरुणी, एवं वसन्त और वर्षा ऋतु में प्रौढ़ा उपभोग के योग्य होती हैं। बाला के साथ सदा सहवास किया जा सकता है; क्योंकि वह सब ऋतु में स्वास्थ्य को बढ़ाती एवं सुख पहुँचाती है।

बालाताम्बूलमालाफलरससुरसाहारसम्मानहार्या ।
मुग्धालङ्कारहारप्रमुखवितरणैःरज्यतेयौवनस्था ॥
सद्भावारब्धगाढ़ोद्भटरतसुखिता मध्यमारागलुब्धा ।
वृद्धाऽलापैः प्रहृष्टा भवति गतवया गौरवेणातिदूरम् ॥

बाला—पान, माला, फल, फूल, प्यार एवं रसीले भोजन से वश में होती है; मुग्धा—भूषण, हार आदि से प्रसन्न होती है। तरुणी—अत्यन्त प्रगाढ़ संभोग से आसक्त रहती है। प्रौढ़ा—चण्ड रति और सद्भाव से अनुरक्त रहती है। किन्तु वृद्धा तो केवल आदर करने और मधुर-मधुर बातों से ही तृप्त रहती है।

बाला नूतनसङ्गमे रतिकरी सान्द्रान्धकारेभवे ।
दालोके सुखमातनोति तरुणी संभोगलीला विधौ ॥
आलोकेऽपि सुखायते सरभसं प्रौढा तमिस्रेऽङ्गना ।
वृद्धा जीवितहारिणी न कुरुते कुत्रापि सौख्यं मनाक् ॥

बाला—अन्धकार में रतिक्रीड़ा करने से अधिक सुख देती है, लज्जा-वश वह प्रकाश में हृदय से रति में निरत नहीं होती। तरुणी—प्रकाश-मय स्थान में नाना प्रकार की संभोग-लीला से पति को प्रसन्न करती है। प्रौढ़ा—प्रकाश एवं अन्धकार दोनों स्थानों में समान रस और रंग से नायक

को सुख पहुँचाती है। वृद्धा—संभोग करनेवालों का प्राण तुरन्त हर लेती है। उसके सहवास से व्याधि और मृत्यु का आगमन होता है। उसके साथ रति में कभी भी सुख नहीं मिल सकता। अतः सम्भोग के लिए वह सदा त्याज्य है।

यहाँ पर उपर्युक्त बाला, तरुणी एवं प्रौढ़ा नायिकाओं का पूर्ण विवेचन किया जाता है; जिससे पाठक उनके हाव, भाव और प्रकृति-दत्त गुणों का दिग्दर्शन कर स्त्रियों की उन विशेषताओं का परिचय प्राप्त कर लें, जिनकी अनभिज्ञता के कारण दम्पति का प्रथम प्रणय-सूत्र समय पाकर थोड़े ही दिनों में अस्त-व्यस्त हो जाता है और पूर्व का प्रगाढ़ और उद्दाम अनुराग विरक्ति में परिणत होकर उनके स्वर्गीय संसार को नष्ट-भ्रष्ट कर देता है।

## मुग्धा या बाला

जो कामिनी अपने उठते हुए यौवन, रमणीय रूप और ललित लावण्य से संसार को मुग्ध कर लेती है; वही नायिका है। बालापन को अतिक्रमण कर जब सौन्दर्य अंकुरित होता है, तब उसमें सरलता की अनुपम ओप अधिकाधिक बढ़ती जाती है। उसके अङ्ग पर चम्पा के रङ्ग की तरङ्ग उठने लगती है। तरल, तीखे नयन-कोर की अदा निराली होती जाती है। उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग पर यौवन के अंकुर प्रस्फुटित होते हैं।

उसके विशाल नेत्र बढ़कर कानों से मिलकर यौवन का सन्देश कहने की चेष्टा करते हैं। आलुलायित कुन्तल-कलाप उत्तुङ्ग नितम्ब पर अठखेलियाँ करने लगते हैं। बाला के यौवन की अनोखी झलक दर्शकों के नेत्रों को बरबस अपनी ओर खींच लेती है। अवस्था की वृद्धि के साथ बाला में शिशुपन की चपलता घटती जाती है; और यौवन की लाली के साथ ही उसमें कुछ गंभीरता और संकोच का भाव झलकने लगता है। उसका वक्षस्थल उन्नत होता जाता है, और कटि की क्षीणता से नितम्ब की शोभा मनोहर हो जाती है।

प्रथमावतीर्णं यौवनमदनविकारा रतौ वामा।
कथिता मृदुश्च माने समधिकलज्जावती मुग्धा ॥

बाला में काम-कलाओं के विलास पहले ही पहल आविर्भूत होते हैं। यह रति में झिझक और संकोच करती है, मान करती है; पर इसका मान चिरस्थायी नहीं होता। यह अधिक लज्जाशीला होती है। इस बाला को मुग्धा नायिका कहते हैं।

दत्ते सालसमन्थरं भुविपदं, निर्याति नान्तःपुरान्।
नोद्दामं हसति, क्षणात्कलयते ह्रीयन्त्रणां कामपि ॥
किंचिद्भावगभीर वक्रिमलवस्पष्टं मनाग्भाषते।
सभ्रूभङ्गमुदीक्षते प्रियकथामुल्लापयन्ती सखीम् ॥

मुग्धा नायिका धीरे से ढीला पैर भूमि पर रखती है; अन्तःपुर से बाहर नहीं निकलती; पूर्व की तरह अब खिलखिला कर हँसती भी नहीं; ज़रा-सी बात में ही विचित्र लज्जा से स्तब्ध हो जाती है; गंभीर एवं भाव-भरे वक्रोक्ति-मय कुछ थोड़े से वचन धीरे से बोल देती है और प्रियतम की कथा कहने-वाली सखी को भृकुटि-भङ्ग से देखती है। यह अपने पति के समीप जाने में अति भय खाती है; अपनी सखियों के बार-बार अनुरोध करने पर भी आभूषण नहीं पहनती; मन-ही-मन सकुचाती है; भय खाती है; किंतु साथ ही अपने प्रियतम का नाम भी जपा करती है।

दृष्टादृष्टिमधो ददाति, कुरुते नालापमाभाषिता।
शय्यायां परिवृत्त्य तिष्ठति, बलादालिङ्गिता वेपते ॥
निर्यान्तीषु सखीषु वासभवनान्निर्गन्तुमेवेहते।
जाता वाम तथैव संप्रति मम प्रीत्यैर्नवोढा प्रिया ॥

पति के देखने पर मुग्धा अपनी दृष्टि नीची कर लेती है और उसके

बारबार अनुरोध करने पर भी बातचीत नहीं करती; रतिसदन में शय्या पर मुँह फेरकर लेट जाती है; पति से बलात् आलिङ्गन किये जाने पर काँपने लगती है; सखियाँ जब क्रीडा-गृह से निकलने लगती हैं, तो यह भी उनके साथ ही बाहर जाने की चेष्टा करती है। इन सब विपरीत भावों से ही यह अपने प्रियतम में परम प्रीति उत्पन्न करती है।

सखियों के विश्वास दिलाने पर और पति के शपथ खाने पर जब यह रति-शय्या पर जाती है, तब अपने प्रियतम के काम-सम्बन्धी बातों को सुन-कर हिमपात से दलित कमलदल की तरह सूख जाती है। रति-शास्त्र की बातें सुनकर वह कभी हँसती है और कभी सिसक-सिसक कर रोने लगती है।

सा पत्युः प्रथमापराधसमये सख्योपदेशं विना।
नो जानाति सविभ्रमाङ्कवलना वक्रोक्तिसंसूचनम्॥
स्वच्छैरच्छकपोलमूलगलितैः पर्यस्तनेत्रोत्पला।
बाला केवलमेव रोदिति लुठल्लोलालकैरश्रुभिः॥

मुग्धा अपने पति के अन्य किसी नायिका से संसर्ग के अपराध पर सखी के सिखाये बिना हाव-भाव से मुँह फेरना एवं व्यङ्ग से ईर्ष्या प्रकट करना भी नहीं जानती; किन्तु चंचल अलकों से प्रच्छन्न सुन्दर कपोलों पर मोती की तरह आँसू ढाल कर केवल रोदन करती है। यह अपने पति से आँखें नहीं मिलाती; छिपे हुए, घूमते हुए या कहीं जाते हुए पति को देखती रहती है। पति के बहुत आग्रहपूर्वक पूछने पर नीची गर्दन किये हुए यह गद्गद् स्वर से धीरे-धीरे कुछ उत्तर देती है। अन्यों से चलाई हुई अपने प्रिय की चर्चा बड़े अनुराग से सावधान होकर—किन्तु दूसरी ओर दृष्टि करके—सुनती है। पति से कुछ अधिक परिचय हो जाने पर वह कटाक्ष चलाती, मंद-मंद हँसती और मान करती है। काम का अंकुर यहीं से आरम्भ होता है। यह जरा-जरा अंग को दिखाती, कभी छिपाती, कुछ डरती एवं मुस्कराती हुई स्वामी के निकट जाती है। यही मुग्धा बाला का हाव

है। इसकी भ्रूवल्ली उन्नत होती है। तिरछी निगाह से देखती है। चन्द्रमा की भाँति इसका हास्य होता है। इसकी आँखें लज्जा से कमल के बीच भ्रमरी की तरह हँसती रहती हैं। मदन के आगमन से इसके नेत्र चञ्चल तुरङ्ग की तरह उचकते रहते हैं। मुग्धा सबको मुग्ध कर लेती है।

माधुर्यंस्मितमीक्षितं चपलता यूनोः कथासंभ्रमो।
व्याजेनश्रुतिमुक्तिमालिवचने स्वाभाविको वक्रिमा॥
आलस्यं गतचातुरीं मनसिजो रत्यासमं खेलिनीम्।
बालायाः करतालिकामुपगतं सख्योरिदानीं मनः॥

वयस्क कन्या की मधुर मुसकान, नेत्रों की चपलता, सखियों से कही गई यौवन-रस की बातों को बहाने से सुनकर स्वाभाविक रूप से मुँह फेर लेना, चपलता की जगह पर आलस्य, गति में स्थिरता, रतिक्रीड़ा के समान अन्य खेलों में निरत होने आदि भावों को देखकर उसकी सखियों के मन में यह निश्चित हो जाता है कि इस बाला में काम का उद्रेक हो रहा है। मुग्धा बड़ी लज्जाशीला होती है।

स्वङ्गादवतार्यनूपुरयुगं न्यस्तं सखीपादयोः।
मध्यदीर्घनिनादिनी मणिमयी बद्धादृढंमेखला॥
ज्योतिः पूरमुरस्थले कृतनवं हारंप्रियप्राप्यये।
मुग्धागच्छति मन्दमन्द मुदिता त्रासाजनावेक्षणात्॥

रतिसदन में जाते समय मुग्धा नायिका अपने दोनों नूपुरों को सखी के पाँवों में पहना देती है, और तीव्र ध्वनि करनेवाली मणिमयी करधनी अपनी कमर में खूब दृढ़ बाँध लेती है, और पति के दिये हुए हार को वक्षःस्थल पर धारण कर मुदित हो मन्द गति से पति के समीप भयभीत होकर ऐसे ढङ्ग से जाती है कि उसे कोई देख न ले। नूपुर को उतारने और करधनी को कसकर बाँधने का केवल यही अभिप्राय है कि कोई उसका जाना लक्ष्य न कर सके।

व्यालोलः केशपाशस्तरलितमलकैः स्वेदमोक्षौकपोलौ ।
क्लिष्टाबिम्बाधरश्रीः कुचकलशरुचाहारिता हारयष्टिः ॥
काञ्चीकान्तिर्हताशास्तनजघनपदं पाणिनाच्छाद्य सद्यः ।
पश्यन्ती सभया सा तदपि विलुलिता मुग्धकान्तिर्धिनोति ॥

रति के अवसान में मुग्धा के केशपाश बिखरकर आलुलायित हो जाते हैं; बिम्बाधरों की श्री क्षीण हो जाती है; कुचकलशों पर लटकता हुआ हार अस्तव्यस्त हो जाता है; करधनी खिसक जाती है और मुग्धा तुरत लज्जा से अपने स्तन और जाँघ को हाथ से ढक लेती है और भयभीत होकर इधर-उधर देखती है। इसकी यह विलुलित कान्ति अत्यन्त मुग्ध करने-वाली होती है।

वामाङ्गेरतिकेलिसंकुलरणारम्भेतया साहस—
प्रायंकान्तजयाय किंचिदुपरिप्रारम्भियत्संभ्रमात् ।
निष्पन्दाजघनस्थली शिथिलता दोर्वल्लिरुत्कम्पितं ।
वक्षोमीलितमक्षिपौरुपरसः स्त्रीणां कुतः सिद्ध्यति ।

रति में पति के कपटाचारों से तङ्ग आकर मुग्धा पति पर विजय पाने के लिए पुरुषवत् आचरण करने को पति के ऊपर आती है। इस मदनयुद्ध में इसका साहस अपूर्व होता है। पर ज्योंही आकुलता से क्रियाशील होना चाहती है, यह निस्पन्द या गतिहीन हो जाती है। इसकी जाँघें शिथिल हो जाती हैं, भुजवल्लरी काँपने लगती है और यह श्रान्त होकर पति के वक्षःस्थल में लज्जा से अपने मुख को छिपा लेती है। भला, पुरुषशौर्य स्त्रियों में कहाँ से आ सकता है !

## तरुणी

तरुणी का आलाप पूर्णचन्द्र के समान प्रसन्नकारक होता है। दृष्टि हर्षोत्फुल्ल होती है। आँखें तो नाचती ही रहती हैं। चाल निराली होती

है। यह सदा-सर्वदा मदमत्त रहती है। वेशभूषा में क्षणिक स्पृहा होती है। यह अपने समान संसार में किसीको कुछ गिनती ही नहीं। इसके हृदय में लज्जा और रति-लालसा समान भाव से रहती है। इसका मन अनङ्ग के घात से चंचल होता रहता है; पर लज्जावश स्वतः अवनत हो जाता है। हृदय के भाव इसके नेत्रों में झलकते हैं। मनोज के आवेश से अनुराग-वश यह क्षण में नेत्र खोलती है, और क्षण में लज्जा से उन्मीलित कर लेती है। इसकी काम-लालसा बँधी हुई हरिणी की भाँति उचक-उचककर अवरुद्ध हो जाती है। इसके उन्नत उरोज अत्यन्त मादक होते हैं।

वह प्रिय के पास देर तक ठहरने को अपना सौभाग्य समझती है। आभूषण पहने बिना उसके समीप नहीं जाती। कोई-कोई केश और वस्त्रादि को ठीक करने के बहाने से अपने बहुमूल्य स्तन और नाभि को अप्रकट रूप से दिखा देती हैं। तरुणी सखियों के मध्य प्रियतम के गुणों का कीर्तन करती है। प्रिय के दुःख में दुःखी और सुख में सुखी रहती है। अपने परिजन, सखी आदि के सामने अपने काम-विकारों का वर्णन करती है। प्रिय को योंही देखकर हँस पड़ती है। कान खुजाती है, चोटी बाँधती और खोलती है। जँभाई लेती है, बार-बार अँगड़ाई लेती है। अपनी सखियों के भाल में तिलक लगाती है; पैर के अँगूठे से भूमि को कुरेदती है; तिरछी दृष्टि से ताकती है और पति के पास जाने पर सात्त्विक विकारों को प्राप्त होती है। यह पति की संभोगचेष्टा का प्रथम तिर-स्कार करती है; किन्तु जब उसमें निरत हो जाती है, तो क्षण में रत, क्षण में चित्ररत एवं विपरीत रति से अपने हृदय की दहकती कामाग्नि को शान्त करती है। रति में यह अपूर्व काम-कलाएँ दिखाती है। इसके सीत्कार बहुत ही मधुर और मनोहर होते हैं। यह संभोग में पक्षियों की की तरह कलरव करती, अपने अधर को दाँतों से काटती, नासिका को फुलाती एवं कटाक्ष करती तथा ठुनुक-ठुनुककर चण्डरति से नायक का मन हरण करती है।

तरुणी नायिका प्रियतम को देखकर अपना मुँह मोड़कर केवल बैठी नहीं रहती; बल्कि छिपकर बार-बार पति को देखा करती है। रति के आरम्भ में यह झिझककर अपनी भुजा को खींचती है, और अपने भौंह, नेत्र, नासिका और अधर से कोटि-कोटि भावों को दर्शाती है। रतिक्रीड़ा में यह क्षणभर स्थिर रहती है और क्षण में ही आकुल हो उठती है। मन में रति की अधिक लालसा रहने पर भी यह बार-बार ठनगन करती है। संभोग में कभी इसके युगल नेत्र खुल जाते हैं और कभी रति-सुख के कारण मुँद जाते हैं। संभोग में इसके कंठ की ठुनुक और नुपूर की झनक पति के कर्ण-कुहरों में प्रवेश कर उसे आनन्द से विभोर कर देती है। नायक के शान्त होने पर यह विपरीत रति में अति अनुराग दिखाती है। हँसी के मारे रुक-रुककर बोलना, विकसित कमल-नेत्रों का कटाक्ष चलाना, हार्दिक प्रेम दर्शाना तथा स्वामी के अनुकूल आचरण करना ही तरुणी का भाव है।

कोई-कोई तरुणी बहुत ही स्मरान्धा होती हैं। वे यौवन की मादकता से इतनी विभोर हो उठती हैं कि उन्हें अपने शरीर का अल्प ज्ञान तक नहीं रह जाता। अपनी प्रिय सहेलियों से रतिसदन की बातें पूछी जानेपर वह कहती है—

धन्यासि या कथयति प्रियसंगमेऽपि, विश्रब्धचाटुकशतानि रतान्तरेषु।
नीवीं प्रतिप्रणिहिते तु करे प्रियेणसख्यः शपामियदिकिंचिदपिस्मरामि॥

हे सखी! तू धन्य है जो प्रिय के समागम में संभोग-समय विश्वास और धैर्य के साथ सैकड़ों नम्र वचन कहा करती है। मैं तो अपने नीवी-बन्धन से प्रियतम का कर-स्पर्श होते ही इतनी अचेत हो जाती हूँ कि उसके पश्चात् मेरा प्रियतम क्या-क्या करता है, सो मैं कुछ भी नहीं जानती। कहा है—

कान्तेतल्पमुपागते शिथिलता नीवी स्वयं बन्धना ।
वासो विश्लथमेखला गुणधृतं किञ्चिन्नितम्बस्थितं ॥
एतावति सखि ! वेद्मि केवलमहं तस्याङ्गसङ्गेपुनः ।
कोऽसौ कास्मि रतं च कीदृशमिति स्वल्पापि न मे स्मृति ॥

हे सखि ! ज्योंही मेरा प्रियतम शय्या पर आया त्योंही मेरा नीवी-बन्धन आप-से-आप खुल गया और कटि की करधनी खिसककर नितम्ब पर चली गई । बस, मैं केवल इतना ही जानती हूँ। इतने ही में मैं ऐसी बेसुध हो गई कि प्रियतम के संग की अन्य बातें—वह क्या करता है, मैं कौन हूँ, रतिक्रिया कैसी है—आदि का मुझे कुछ भी ज्ञान नहीं है ।

तरुणी की चाल में अनोखी चपलता रहती है । इसका हृदय कहीं और रहता है; चलते समय इसे ऊँच-नीच भूमि का ध्यान नहीं रहता; न इसे अपने शरीर के वस्त्र का ही ध्यान रहता है और न किसी अङ्ग की ही सुध रहती है । ऐसी चपलता उठते यौवन की प्रायः सब कामिनियों में पाई जाती है । चतुराई से भौंहें फेरना, कटाक्ष करना, मधुर-मधुर बोलना, लज्जा के सहित मुस्काना, लीला से मन्द-मन्द चलना और चलते हुए किसी व्याज से ठहर जाना—प्रभृति हाव-भाव तरुणी के आभूषण और शस्त्र हैं ।

## प्रौढ़ा

अवस्था की वृद्धि के साथ जब तरुणी के शरीर एवं मन से लज्जा और भय दूर हो जाता है, तब वह कवियों और काम-कला-कोविदों के कोश के अनुसार प्रौढ़ा कही जाती है । प्रौढ़ा अपने प्रियतम से एक पल के लिए भी विलग नहीं होना चाहती । दिनपति के प्रचण्ड ताप से जिस प्रकार शीत का ह्रास होता है, उसी प्रकार प्रौढ़ा में यौवन के पूर्ण विकास होने पर लज्जा घट जाती है । प्रौढ़ा के उरोज अत्यन्त उन्नत होते हैं; नेत्र सुन्दर और विस्तीर्ण होते हैं; भौंहें धनुष के समान वक्र होती हैं । राज-

हंसिनी के समान मन्द-मन्द चलती है। प्रौढ़ा नायिका का सब कुछ अद्भुत होता है। इसकी मस्त चाल देखकर दर्शक रीझ उठते हैं। यह मदमाती अपने उभरे वक्षस्थल को प्रिय के हृदय से लगाकर बारबार अपने अङ्ग को मरोड़ती है। मस्ती से प्रियतम के नेत्रों से अपना नेत्र मिलाती है। यह अति रतिप्रिया होती है। यह रतिराग से मत्त हो, भूख-प्यास को भूल, अपने प्रियतम का अधरामृत पान किया करती है। यह सदा रङ्ग-विरंगे वस्त्राभूषण पहनती है एवं श्रृंगार करने में बहुत अनुराग रखती है। रतिकाल में जब नायक आलिंगन के लिए इसकी बाहुलता को पकड़ता है तब अधिक रस की आशा से इसके शरीर में कँपकँपी होने लगती है। लज्जा इसके नेत्रों के कोर से भागकर इसके हृदय-कुंज में विलीन हो जाती है। इसको रति में बहुधा सन्तोष नहीं मिलता। यह काम-कला में निपुण, अनुभवी और निर्भय होने से नाना प्रकार के आसन-भेदों और चुम्बनादि से अपने पति को विशेष सुख देती है।

क्वचित्ताम्बूलाक्तः क्वचिदगरुपङ्कमलिनः।
क्वचिच्चूर्णोद्गारी क्वचिदपि च सालक्तकपदः॥
वलीभङ्गाभोगैरलकपतितैः शीर्णकुसुमैः।
स्त्रिया सर्वावस्थं कथयति रतं प्रच्छदपटः॥

यह प्रौढ़ा की रतिशय्या का वर्णन है। शय्या पर बिछी हुई चादर कहीं पान से रंगी है, तो कहीं अगर के पंक से मलिन है। कहीं उसपर कपोलालक चूर्ण पड़ा है, तो कहीं महावर से रँगे पैर का चिह्न बना है। एक ओर त्रिवली भङ्ग के निशान बने हैं, तो दूसरी ओर केशों से खिसके हुए फूल पड़े हैं। इस प्रकार रतिशय्या की यह चादर प्रौढ़ा की अनेक प्रकार की काम-कलाओं की सूचना देती है। इससे रति के कई आसन-भेदों की सूचना मिलती है। यह इतनी मदनाक्रान्ता होती है कि रति में बिखरे हुए वस्त्रालंकारों को अपने हाथ से ठीक नहीं करती; पति से कहती है—

स्वामिन्भङ्गुरयालकं, सतिलकं भालं विलासिन्कुरु ।
प्राणेश, त्रुटितं पयोधरतटे हारंपुनर्योजय ।।
इत्युक्त्वा सुरतावसानसमये संपूर्णचन्द्रानना ।
स्पृष्ट्वा तेन तथैवजातपुलका प्राप्ता पुनर्मोहनम् ।।

हे विलासी प्रियतम, प्राणेश ! बिखरे हुए अलकों को ठीक कर दो; भाल में तिलक लगा दो; स्तनतट पर टूटे हुए हार को फिर जोड़ दो। सुरत के अन्त में चन्द्रमुखी ने इस प्रकार कहा और नायक-द्वारा शरीर-स्पर्श होते ही पुलकित होकर पुनः मोहित हो ।

सीत्कारेण विना श्रमादपि विना श्वासेन वाचा विना ।
नीवीग्रंथिविमोचनेन विना गाढोपगूढं विना ।।
तल्पेनापि विना विना सहचरीसंगेन दीपं विना ।
यत्किञ्चित्समयं तदेवसुरतं दास्यं परंप्रेयसः ।।

मदनाक्रान्ता प्रौढ़ा का कथन है । कहती है—रति-समय पति ने मेरी मदविह्वलता देखकर किसी वस्तु की प्रतीक्षा नहीं की। न तो सीत्कार होने पाया, न विशेष श्रम करना पड़ा; न साँस लेने का अवसर मिला और न कुछ बोलना पड़ा। उसने न तो नीवी-बंधन खोला; न गाढ़ आलिंगन ही किया; चारपाई भी न थी; कुरंटक ( सहचरी ) की माला भी न थी; दीपक का प्रकाश भी न थी। इन सबके अभाव में ही उसने संभोग कर बहुत सुख पहुँचाया।

सौदामिनी भवति किं जलदे प्रयाते ।
चास्तंगते शशिनि तिष्ठति चंद्रिका किम् ।।
हे जीवितेश ! रतिदायक ! कामराज !
जीवामि न क्षणमदर्शनस्तांवहम् ।।

पति प्रौढ़ा से कहती है—हे पति ! जिस प्रकार बादल के न रहने से बिजली नहीं रह सकती और चंद्रमा के अस्त होने पर चन्द्रिका नहीं होती, उसी प्रकार हे जीवनदाता, रतिसुखदाता और कामरूप ! मैं तेरे वियोग में क्षण-भर नहीं जी सकती हूँ। अतः मैं तुमसे अलग नहीं रह सकती।

कामशास्त्र के आचार्यों ने रूप, शील और स्वभाव के अनुसार नायिका के चार भेद कहे हैं। लिखा है—

## पद्मिनी

प्रान्तारक्तकुरंगशावनयना पूर्णेन्दुतुल्यानना ।
पीनोतुङ्गकुचाशिरीषमृदुला स्वल्पाशना दक्षिणा ॥
फुल्लाम्भोजसुगन्धिकामसलिला लज्जावती मानिनी ।
श्यामा चापि सुवर्णचम्पकनिभा देवादिपूजारता ॥
उन्निद्राम्बुजकोशतुल्यमदनच्छत्रा मरालस्वना ।
तन्वी हंसवधूगतिः सुललितं वेषं सदा बिभ्रती ॥
मध्यश्चापि वलित्रयाङ्कितमसौ शुक्लाम्बराकांक्षिणी ।
सुग्रीवा शुभनासिकेति गदितानार्युत्तमा पद्मिनी ॥

पद्मिनी—इस कामिनी का कमनीय वदन नवनीत या कमलदल की तरह कोमल होता है। इसका मुख पूर्णचन्द्रमा की भाँति सुन्दर और नेत्र हरिणी के शावक की तरह विशाल और चपल होते हैं। इसके रेत से पद्म-पराग के समान गंध आती है एवं अंग-अंग से दिव्य और सुरभित सुगंध निकलती है। नेत्रों के कोरों में लालिमा छाई रहती है। उन्नत कुच बिल्व-फल के समान मनोहर और आकर्षक होते हैं। नासिका तिल के पुष्प के समान मृदु और सुघर होती है। वह धार्मिक बातों में अधिक रुचि रखती है। सर्वदा द्विज, गुरु और देवताओं की पूजा में श्रद्धा रखती है। इसका शरीर चम्पा की तरह गौरवर्ण होता है और विकसित कमल-कोप की तरह

इसका स्मर-सदन होता है। राजहंसिनी की तरह मन्द गति से चलती है। शरीर पतला होता है और शुभ्र उदर पर त्रिवली अंकित रहती है। यह हंसिनी के समान मधुर वाणी बोलती है। मधुर, मृदु, सात्विक एवं स्वल्प आहार करती है। यह बहुत मानिनी होती है। स्त्री-जाति की निन्दा सुन नहीं सकती। यह अत्यन्त लज्जा-शीला होती है। इसे श्वेत पुष्पों के समान कपड़े प्रिय लगते हैं। उत्तम भूषण और मधुर वाणी इसके चित्तरंजन के लिए यथेष्ट होते हैं। यह नारी-जाति में सर्वश्रेष्ठ है; इसके अनुरूप कोमल शय्या नहीं हो सकती। सुंदर, सुगंधित और अत्यन्त मृदुल शय्या में भी इसे वेदना प्रतीत होती है। इसे वास्तविक सुख निर्जन वन में पुष्पशय्या पर ही मिल सकता है। पुष्पलतादि से भूषित और सुवासित शय्या ही इसके हृदय को सुशीतल बना सकती है। यह पति का आदर करती है। जिस घर में रहती है वह स्वर्ग बन जाता है; वहाँ शोक एवं दुःख दिखाई नहीं पड़ते।

## चित्रिणी

तन्वङ्गी गजगामिनी चपलदृक् संगीतशिल्पान्विता ।
नो ह्रस्वा न बृहत्तराऽथ सुकृशा मध्ये, मयूरस्वरा ॥
पीनश्रोणिपयोधरा सुललितेजङ्घे वहन्ती कृशे ।
कामाम्भो मधुगन्ध्यथोष्ठमपि सा बिम्बोपमं वत्सला ॥
कामागारमसान्द्रलोमसहितं मध्येमुदुप्रायशो ।
बिभ्राणोल्लसितं च वर्तुलमथा रत्यम्बनाऽऽर्द्रंसदा ॥
भृङ्गश्यामलकुन्तला च जलजग्रीवोपभोगेरता ।
चित्रा शक्तिमती रतेऽल्परुचिका ज्ञेयाऽङ्गना चित्रिणी ॥

चित्रिणी—जो मनोहर गति से चलनेवाली हो; कद में न बहुत लम्बी और न बहुत छोटी हो; शरीर से दुबली पतली हो; स्तन, नितम्ब

और जघन स्थूल और पुष्ट हों; अधर रक्तवर्ण हो; मधुगन्ध की तरह रजगन्ध आती हो; शङ्ख की तरह ग्रीवा हो; कंठ में तीन रेखाएँ हों; भ्रमर की तरह श्याम अलकें हों; गजगामिनी हो; मयूर के समान मधुर स्वर हो; जो नृत्य, गीत एवं चित्रादि कलाओं में निपुण हो; जिसका वराङ्ग गोल और कुछ उभरा हुआ हो; जिसका स्मर-सदन मदनजल से सदैव भरा रहता हो और उसपर विरल रोमराजि हो; जिसकी दृष्टि स्वाभाविक चञ्चल हो; जो आलिङ्गन-चुम्बनादि प्रणयोपचारों की अनुरागिणी हो। जो चित्र, वस्त्र, माला, भूषण आदि के बनाने एवं शृंगार करने में सदा लगी रहती हो—ऐसी चित्रिणी नायिका सबके मन को मुग्ध कर लेती है। यह पति-व्रता, स्नेहमयी और मिलनसार होती है। रति में कम अनुराग रखती है। शृंगार तथा हाव-भाव की प्रेमिका होती है। यह कुछ अलस-प्रकृति की होती है। इसका शरीर मन्दोष्ण, कोमल और सुखद होता है। इसके लिए उत्कृष्ट सुगन्ध से सुवासित कपास की शय्या ही सुखदायिनी होती है। यह अपने प्रियतम की प्रिय और मधुर बातों से बहुत प्रसन्न रहती है। कहानी, उपाख्यान पढ़ने और सुनने में अधिक अनुराग रखती है। यह विविध प्रकार के भोग्य द्रव्य, उत्तम वस्त्र, अलङ्कार, ताम्बूल प्रभृति सुख के उप-करणों से परितृप्त रहती है।

## शंखिनी

दीर्घबाहुशिरः कृशं पृथुमथो देहं वहन्ती तथा।
पादौदीर्घतरौ कटिं च वृहतीं स्वल्पस्तनी कोपिनी॥
गुह्यं क्षारविगन्धिना स्मरजले नाल्पेन सान्द्रैः कचै-
रानिम्नं कुटिलेक्षणाद्रुतगतिः संतप्तगात्राभृशम्॥
संभोगेकरजक्षतानि बहुशो यच्छल्पनङ्गाकुला।
न स्तोकं न च भूरि भक्षति सदा प्रायो भवेत्पित्तला॥

स्रग्वस्त्राण्यरुणानि वांछति दयाहीना च पैशुन्यभृत्।
पिङ्गादुष्टमनाश्च घर्घरमहारुद्रस्वरा शंखिनी ॥

शंखिनी—जो मोटी या पतली हो; बाँहें लम्बी, सिर छोटा और पैर बड़े हों; छोटे-छोटे स्तन हों; लाल पुष्पों के समान वस्त्रों की इच्छा रखनेवाली हो; जिसका स्वभाव क्रोधी हो; रक्तवाहिनी नाड़ियाँ उभरी हुई हों; अपने अङ्ग को ऊपर-नीचे हिलाती हुई चलती हो; जिसका स्मर-मन्दिर बहुत रोमों से प्रच्छन्न तथा क्षारगन्धयुक्त रज से भरा हुआ हो; जो रतिकाल में नख और दन्तक्षत में अधिक रुचि रखती हो; जिसका शरीर सदा कुछ उष्ण बना रहता हो; जो न बहुत अल्प और न बहुत अधिक आहार करती हो; पित्त प्रकृति की हो; इधर-उधर चुगल करनेवाली हो; गधे की तरह कर्कश स्वर से बोलती हो; इसे शंखिनी नायिका कहते हैं। यह बहुधा दया, ममता एवं करुणा से हीन होती है। बहुत तेज चलती है। सदैव काम से पीड़ित रहती है। यह किसीका भय नहीं करती। यह परपुरुष से रमण की इच्छा रखती है। इसकी नासिका कुछ उन्नत होती है। यह क्षुधा और प्यास से आतुर रहती है। यह नायिका उन्नत, कोमल और उज्ज्वल कपास की शय्या को पसन्द करती है। इसको प्रसन्न करके सन्तुष्ट रखना बहुत कठिन है। यह संसार के सर्वश्रेष्ठ रत्नों, भूषणों आदि का प्राचुर्य रहने पर ही कुछ प्रसन्न हो सकती है। यह संसार के सर्वश्रेष्ठ वस्त्र और आभूषणों को स्वयं पहनना चाहती है; किसी अन्य स्त्री-द्वारा इनका धारण किया जाना नहीं पसन्द करती। पति के निकट बैठकर प्रणय-सम्भाषण सुनने में अधिक अनुराग रखती है।

द्वितीय पराग में हस्तिनी का लक्षण संस्कृत में दिया जा चुका है।

हस्तिनी—जो बुरे ढङ्ग से चलनेवाली हो; जिसके पाँव मोटी-मोटी उँगलियों से युक्त हों; जो आकार में छोटी, परन्तु मोटी और लम्बी गर्दनवाली हो, ग्रीवा कुछ झुकी हुई हो; जिसके अङ्ग तथा स्मर-सदन से हाथी के मद के

समान गन्ध आती हो; जो अन्य स्त्रियों से दुगुना, प्रायः कड़ुआ और कसैला भोजन करती हो; जो लज्जा-रहित हो; जिसके होंठ चञ्चल, लपलपाते हुए बड़े-बड़े हों और जो रतिकाल में कठिनता से वश में आती हो; जिसके वरांग और सम्पूर्ण शरीर में बहुत-से रोएँ हों; जिसका स्मर-मंदिर विशाल हो; जो अस्पष्ट बोलती हो—उसे हस्तिनी नायिका कहते हैं।

हस्तिनी को रतिशय्या की आवश्यकता नहीं पड़ती; किसी प्रकार की उत्तम शय्या उसे प्रसन्न नहीं कर सकती; कहीं भी पति के साथ सोना वह पसन्द करती है। पुरुष के सङ्ग भूमि में शयन करने से भी उसे सन्तोष मिलता है। वह सदा मदन-ताप से जलती रहती है। वह केवल पति को सर्वदा अपने साथ चाहती है। स्वामी के बिना पुष्पशय्या भी उसके लिए व्यर्थ होती है। वह परपुरुष से संभोग की आकांक्षा रखती है। उसकी आँखें लाल; केश कम, स्थूल और भूरे रङ्ग के होते हैं; आँखें पिंगल वर्ण की होती हैं। इसे न तो दिव्य अलंकारों से अनुराग है और न प्रेम-संभाषण से। वह सर्वदा पुरुष-सङ्ग की कामना करती है।

## शृङ्गार-रस और रतिशास्त्र

काम के अंकुरित होने को शृंग कहते हैं। उसकी उत्पत्ति का कारण शृंगार-रस है। परदारा तथा वेश्या को छोड़कर अन्य नायिकाएँ तथा दक्षिण आदि नायक शृंगार-रस के आलम्बन विभाव मानेजाते हैं। नायक और नायिका ही शृंगार-रस के आधार हैं। चन्द्रमा, चन्दन, केसर एवं भ्रमर आदि इसके उद्दीपन विभाव माने गये हैं। प्रेमपूर्वक भ्रुकुटि-भङ्ग और कटाक्ष आदि इसके अनुभाव हैं। इसका स्थायीभाव रति है। यही कामशास्त्र का विवेचनीय विषय है। अतः पति-पत्नी, गृह, चुम्बन, आलिङ्गन, लज्जा, हास आदि इन सबसे अभिव्यक्त होकर रतिभाव शृङ्गार-रस के रूप में परिणत हो जाता है।

शृङ्गार-रस के दो भेद हैं—१ संभोग, २—विप्रलम्भ। एक दूसरे के प्रेम में पगे नायक और नायिका जहाँ परस्पर दर्शन, स्पर्शन आदि करते हैं वह संभोग-शृंगार कहलाता है। चुम्बन, आलिंगन आदि इसके अनन्त भेदों की गिनती नहीं हो सकती। अतः इनको संभोग-शृंगार नामक एक ही भेद माना जाता है। भरतमुनि ने कहा है कि यद्यपि शृंगार के असंख्य भेद होते हैं तथापि पूर्वराग, मान, प्रवास और ईर्ष्या के विधि-भेद के कारण यह चार प्रकार का होता है। बिना वियोग के संभोग-शृङ्गार परिपुष्ट नहीं होता। मान, प्रवासादि से उत्पन्न वियोग के पीछे संभोग-शृङ्गार में विशेष चमत्कार आ जाता है।

जहाँ नायक-नायिका में अनुराग तो अत्युत्कट है; परन्तु प्रिय-समागम नहीं होता उसे विप्रलम्भ कहते हैं। यह चार प्रकार का होता है। १—पूर्वराग, २—मान, ३—प्रवास, और ४—करुण। सौन्दर्यादि गुणों के श्रवण अथवा दर्शन से परस्पर अनुरक्त नायक-नायिका के समागम से पूर्वदशा का नाम पूर्वराग है। अभिलाप, चिन्ता, स्मृति, गुणकथन, उद्वेग, प्रलाप, उन्माद, व्याधि, जड़ता और मृति—ये दस कामदशाएँ विप्रलम्भ-शृंगार में होती हैं।

कोप का नाम मान है। एक प्रणय से उत्पन्न होता है, दूसरा ईर्ष्या से। प्रेम की उलटी चाल होती है। इसलिए दम्पति के हृदय में भरपूर प्रेम होने पर भी बिना कारण ही जो एक दूसरे के ऊपर क्रोध होता है उसे प्रणय-मान कहते हैं। अन्य अङ्गना में पति की आसक्ति देखने पर या अनुमान करने अथवा किसीसे सुन लेने पर स्त्रियों को ईर्ष्या से मान उत्पन्न होता है। इसे ईर्ष्या-मान कहते हैं। साम, भेद, दान, नति, उपेक्षा और रसान्तर—इन छः उपायों से पति को पत्नी का मान भङ्ग करना चाहिये। प्रिय वचन का नाम 'साम' है। मानिनी नायिका की सखी को अपनी ओर मिला लेने को 'भेद' कहते हैं। किसी बहाने से नायिका को भूषण आदि देने को 'दान' कहते हैं। स्त्री के चरणों पर गिरने को 'नीति' कहते हैं। इन

उपायों के निष्फल होने पर उपाय छोड़कर बैठ रहने को 'उपेक्षा' कहते हैं। घबराहट, हर्ष, भय आदि के कारण स्वतः कोप दूर हो जाने का नाम रसान्तर है।

कारणवश नायक के परदेश में चले जाने को 'प्रवास' कहते हैं। इसमें नायिकाओं के शरीर और वस्त्रों में मलिनता, सिर में केवल एक वेणी, निःश्वास, रोदन और भूमिपतन होता है। अङ्गों में असौष्ठव, सन्ताप, पाण्डुता, दुर्बलता, अरुचि, विरक्ति, अधृति, अधीरता, अस्थिरता, तन्मयता, उन्माद, मूर्च्छा, और मरण—ये दस कामदशाएँ प्रवास में नायक-नायिकाओं की होती हैं।

यौवन में नायिकाओं के २८ सात्विक भाव होते हैं। उनमें हाव, भाव, हेला, ये तीन अँगज कहलाते हैं; क्योंकि ये शरीर से ही सम्बन्ध रखते हैं। शोभा, कान्ति, दीप्ति, माधुर्य, प्रगल्भता, औदार्य और धैर्य ये सात अयत्नज हैं। ये यत्न से साध्य नहीं होते। लीला, विलास, विच्छित्ति, विव्वोक, किलकिञ्चित्, विभ्रम, ललित, मद, विहृत, तपन, मौग्ध्य, विक्षेप, कुतूहल, हसित, चकित और केलि—ये १८ स्वभावसिद्ध हैं; किन्तु कृतिसाध्य भी हो सकते हैं। इनमें प्रथम १० पुरुषों में भी हो सकते हैं; परन्तु ये सब चमत्कारक स्त्रियों में ही होते हैं।

जन्म से निर्विकार चित्त में जाग्रत काम-विकार को 'भाव' कहते हैं। भृकुटी, नेत्रादि के विलक्षण व्यापारों से संभोगाभिलाष का सूचक, मनोविकारों का अल्प प्रकाशक भाव ही 'हाव' कहलाता है। इसके अनन्त भेद होते हैं। साहित्यकारों ने इसके अठारह भेद माने हैं; परन्तु कामशास्त्रियों ने इसके सोलह भेद ही गिनाये हैं।

१—सुरतकालिक उत्सव में स्त्री की उत्कट इच्छा को 'हेला' कहते हैं। यह केवल प्रौढ़ा स्त्री में होता है। स्त्री स्वयं पति का चुम्बन करे; बिना कहे आलिंगन करे; शय्या पर काँपती हुई जंघाओं से पति की जाँघ पर जाय और रति करने की चेष्टा एवं भाव प्रकट करे। यही हेला का लक्षण है।

२—पति के अपराध से उत्पन्न ईर्ष्या या क्रोध के कारण स्त्री का पति या सखियों को आभूषण पहनाने या शृंगार करने से रोकने को विच्छित्ति कहते हैं। स्त्री का केवल एक रोरी (बिन्दी) ही धारण करना कितना गजब ढाता है।

३—सौन्दर्य और यौवन के कारण अभिलषित वस्तु में अनादर दिखाना 'विव्वोक' कहलाता है। पति अपनी प्रेयसी के लिए उत्तम वस्तु लावे और प्रेमिका मान के कारण वस्तुओं का तिरस्कार करे, व्यङ्ग हास्य करे और पाद-प्रहार करे; यह चेष्टा विव्वोक कही जाती है।

४—अति प्रिय वस्तु के मिलने आदि के कारण उत्पन्न हुए हर्ष से मुस्कराना, शुष्क रोना, हँसना, कोप एवं श्रम आदि के विचित्र मिश्रण को 'किलकिञ्चित्' कहते हैं। पति के प्रवास से आने पर प्रसन्न होने के बदले क्रोध करना, रोना, व्यंग हँसना आदि अनेक भावों के मिश्रण से जो चेष्टा प्रेमिका करती है वही किलकिञ्चित् हैं। यह भाग्यवान को ही नसीव होती है।

५—क्रोध करना, मुस्कराना, याचना करना, तिरस्कार करना, पति के संग न सोकर सखी के सँग सोने की चेष्टा करना, अनेक प्रकार के प्रेम-प्रलाप करना—यही 'विभ्रम' है।

६—अतिशय अनुराग के कारण अंग, वेश, अलंकार तथा प्रेम-भरे वचनों से प्रियतम के अनुकरण को 'लीला' कहते हैं। यह अनुरागवती बाला में पति के समागम के पूर्व ही देखा जाता है।

७—पति के समीप व्यर्थ हँसना, क्रोध करना, मुँह बनाना, अजब तरह से चलना, आँखें मारना आदि विलास है। प्रियवस्तु के दर्शनादि से गति, स्थिति, आसन आदि की तथा मुख-नेत्रादि के व्यापारों की विलक्षणता को 'विलास' कहते हैं। जैसे—स्वामी का अनुकरण करती हुई बाला जब चलती है तो वह पाँव कहीं-का-कहीं रखती है। इधर-उधर निहारती है, कभी यहाँ बैठती कभी वहाँ वह कभी अपना मुखकमल

सकुचाती, और कभी व्यर्थ बारबार हँसती हुई अनेक चमत्कार दिखाती है। बाला का विलक्षण विलास होता है।

८—हँसी के मारे रुक-रुक कर बोलना, विकसित कमल-नेत्रों का कटाक्ष चलाना, प्रेम दिखाना, पति के अनुकूल चलना 'हाव' है।

९—जान-बूझकर पति को कुवाच्य कहने की चेष्टा को 'विकृत' कहते हैं।

१०—यौवन के जोर से उत्पन्न विकार को 'मद' कहते हैं।

११—प्रियतम की अनुराग-वार्ता आदि के प्रसङ्ग में अनुराग से व्याप्त चित्त होने के कारण ध्यान न देकर कामिनी के कान खुजलाने, बाल नोचने, देह तोड़ने, जँभाई लेने एवं नाखून से मिट्टी कुरेदने आदि चेष्टाओं को 'मोहायित' कहते हैं।

१२—नायक-द्वारा केश, स्तन, अधर आदि के ग्रहण एवं स्पर्श करने से हर्ष होने पर उसे न प्रकट कर घबराहट के साथ सिर और हाथों के परिचालन से दुःख प्रकट करने को 'कुट्टमित' कहते हैं।

१३—पति के प्रेम-व्यवहारों पर मुग्ध होने को 'मुग्धता' कहते हैं।

१४—रतिशय्या तैयार कर अर्धरात्रि तक पति के न आने पर स्त्री को उद्वेग होता है, वह अपनी सखी के आगे रोती है, अपने भाग्य की निन्दा करती है, नितम्ब मसलती है, सखी से पंजा लड़ाती है, भूखी रहती है, कभी सोती है, फिर जग जाती है और पुनः पूर्ववत् चेष्टा करती है। यही तपन है।

१५—भौंह, नेत्र, हाथ-पाँव का सुकुमारता से रखना 'ललित' है।

१६—प्रियतम के आगमन आदि के समय हर्ष और अनुराग आदि के कारण शीघ्रता से भूषणादि का और-की-और जगह लगा लेना 'विभ्रम' है। जूड़ा बँधा होने पर भी ढीला रहे। भाल का तिलक बेढंगा हो। एक ही आँख में काजल हो; वक्षःस्थल पर घुँघुरु लटका लिये हो; अधर में पान की लाली के स्थान पर सुपारी का रस शेष हो; खिसकते हुए अंचल को

कभी इधर संवारती हो, कभी उधर खींचती हो; ऐसी भ्रान्तिमयी भव्य भामिनी सबका मन आकृष्ट कर लेती है।

# चतुर्थ पराग

## प्रणय-लीला

प्रेम ही जीवमात्र का प्राण है। इसीपर सृष्टि का विकास अवलम्बित है। यह प्रकृतिदत्त है। प्राणी के जन्म के साथ ही इसकी उत्पत्ति होती है। सभी जीव अपने प्रेम-पात्र या प्रेम-पात्री के लिए लालायित रहते हैं। पोषण करने से प्रेम अधिकाधिक बढ़ता है। प्रेम स्वर्गीय विभूति है। दाम्पत्य प्रेम गृहस्थ-जीवन को सुखी बनाने का मंत्र है। प्रणयी-युगल का सहवास-सुख उनके परस्पर प्रगाढ़ प्रेम पर ही निर्भर करता है। स्त्री-पुरुष का सहवास गार्हस्थ-धर्म और संसार का मूल है। यह परमावश्यक कर्तव्य है। प्रेम के विना सहवास पाशविक अत्याचार है। स्त्रियाँ तन, मन और सर्वस्व अपने पति पर निछावर कर देती हैं; किन्तु पुरुष स्त्रियों के समान आत्मसमर्पण नहीं करते। यही गृहस्थ-जीवन को नारकीय बना रहा है। यदि पुरुष भी स्त्रियों की तरह आत्मसमर्पण कर दें, तो निश्चय ही गृह स्वर्गभूमि बन जाय। पुरुष के प्रेम पर स्त्री का पूर्ण अधिकार है। वे प्रकट रूप से कुछ नहीं कहतीं; परन्तु उनका हृदय भी पुरुषों से प्रतिफल की आशा अवश्य रखता है। स्त्रियाँ चाहती हैं कि पुरुष भी अपने से अभिन्न-हृदय हो जाँय। पति को उनकी यह अभिलाषा अवश्य पूरी करनी चाहिये। पति को निष्कपट रूप से अपने को पत्नी की इच्छा के अनुकूल कर देना चाहिये। यह अभिन्नता हृदय से होनी चाहिये, मौखिक नहीं। हृदय, हृदय को पहचानता है। दोनों को आत्मसमर्पण करने ही से वास्तविक आनन्द है। प्रेम में मरुभूमि को उर्वरा बनाने की शक्ति है।

प्रेम हृदय के बदले हृदय चाहता है। स्त्रियाँ भी अपना हृदय देकर पति का हृदय पाना चाहती हैं। कोई पुरुष अपनी शक्ति के कारण स्त्री पर अत्याचार भले ही कर ले; परन्तु वह स्त्री का प्रेम कभी नहीं पा सकता। प्रेम सब प्राणियों में रहता है; परन्तु उसका उपयोग सब लोग नहीं जानते। प्रेम-सम्पादन एक कला है। इसको कुछ तो प्रकृति स्वयं सिखाती है और कुछ जो इसके अन्तरंग-गुण हैं उनके लिये कामशास्त्र के अध्ययन की आवश्यकता है। काम-शास्त्र एवं काम-कलाओं को पढ़ने से जिस तरह धनागम की राह खुल जाती है उसी तरह धर्म का मार्ग भी प्रशस्त हो जाता है। साथ ही इनसे परिणय-सूत्र के दृढ़ होने में भी बहुत कुछ सहायता मिलती है।

एतत्कामफलं लोके यद्द्वयोरेकचित्तता।
अन्यचित्तकृते कामे शवयोरिव संगमः॥

सहवास स्त्री-पुरुष के एक-हृदय, एक-भाव और समान-अनुराग होने ही से स्वर्गीय बन जाता है। यदि दोनों में से किसीका चित्त विरक्त हो, चिन्तित हो और अनुराग-भाव से रहित हो तो यह संभोग दो मृतकों के संगम की तरह होता है। अतः रतिसुख के लिए स्त्री-पुरुष में एक हृदय, एक-प्राण, एक-भाव और समान-प्रेम होना आवश्यक है।

प्रागेव पुंसः सुरते न यावन्नारी द्रवेद् भोगं फलं न तावत्।
अतः बुधैः कामकलाप्रवीणैः, कार्यः प्रयत्नो वनिताद्रवत्वे॥

—'भर्तृहरि'

मैथुन में जब तक पुरुष, स्त्री को स्खलित न कर लेवे तब तक उस मैथुन से कोई लाभ नहीं है। इसलिए उसे स्त्री को स्खलित करने की भरपूर चेष्टा करनी चाहिये। रति में पुरुष का वीर्य स्त्री से पूर्व स्खलित हो जाने से स्त्रियों को संतोष नहीं होता। कहा है—

पतनान्मदनाम्भसो द्रुतं परितोपो न भवेद् विलासिनीनाम् ॥

ऐसे पुरुष के सहवास से, जिसका वीर्य स्त्री से पूर्व ही स्खलित हो जाता है, नवयौवना कमनीय कामिनियों की कामेच्छा पूरी नहीं होती ; उनकी कामाग्नि भड़क उठती है; रस में विष घुल जाता है; पति पर घृणा और क्रोध आता है। वह पति को तिरस्कार और घृणा की दृष्टि से देखती है। आजकल यह विश्वव्यापी रोग हो रहा है। लाखों युवक मदन-युद्ध में हार खाकर तरुणी के तानों, व्यङ्गों से व्यथित अपनी असमर्थता से लज्जित हो विष-पान कर या तो मर जाते हैं या घर-बार छोड़कर चम्पत हो जाते हैं।

पुरुष की कामेन्द्रिय की शिथिलता, लघुता और अशक्ति एवं शीघ्र-पतन नीच-रति के कारण होते हैं। इनमें शीघ्रपतन ही प्रधान है। कहा है:—

कण्डूतेरप्रतीकारा दन्तलिंगा विमर्दनात् ।
न द्रवन्ति न तृप्यन्ति योषितो नीचमेहने ॥

—'रतिरहस्य'

नीचरति में योनि का उचित विमर्दन न होने के कारण उसकी खुजली शांत नहीं होती। इसलिए स्त्रियाँ नीचरति में न तो द्रवित ही होती हैं और न तृप्त ही।

नार्योनीचरतोद्विग्ना द्विषंति पुरुषं क्षणात् ।
श्रूयते चैव कर्णाटो कान्तया निहतः पतिः ॥

—'स्मरदीपिका'

रति में जब स्त्री अपने पति से सन्तुष्ट नहीं होती तो वह संसार की सारी सम्पदाओं को तुच्छ समझने लगती है। उसके लिए धर्म का कुछ मूल्य ही नहीं रह जाता और वह अपनी इच्छापूर्ति के लिए अपना सतीत्व निछावर कर देती है। सुना जाता है कि कितनी ही स्त्रियों ने रति में असौख्य होने के कारण अपने पति को मार डाला है।

संभोग-समय में स्त्री अपनी काम-शांति के अतिरिक्त अन्य कोई वस्तु नहीं चाहती। जो पुरुष स्त्री के उत्तेजित वीर्य को द्रवित कर उसकी कामाग्नि को शांत करता है वही उसका प्यारा, एवं आँखों का तारा होता है ।

कण्डूत्यपन नयनपटी: कान्ताच्युतिशर्महेतुभूतस्य ।
प्राणेश्वरस्य दयिता सहते न मूहूर्तविच्छेदम् ॥
यथोपदेशेन वराङ्गदेशे वीजस्य विन्यास वशेन नारी ।
संकल्पव्याधिनिपीडताङ्गी समर्पयेत् सा द्रविणं शरीरम् ॥

रति में द्रवित कर सुख पहुँचानेवाले पुरुष का वियोग स्त्री क्षणभर भी नहीं सह सकती। वह काम-व्याधि से पीड़ित यथोचित वीर्यविन्यास के वश होकर धनसहित अपना शरीर उसको समर्पित करती है। जब स्त्री का उत्तेजित वीर्य रति में निकल जाता है तो उसका स्नायु-मण्डल शांत हो जाता है; उद्वेग विलीन हो जाते हैं; शरीर में शान्ति आ जाती है। परन्तु द्रवित न होने की दशा में उसकी चित्तवृत्तियाँ एकदम भड़क उठती हैं; उसके मन में अनेक प्रकार के काम-विषयक विचार उत्पन्न होते हैं जो बहुत काल तक चित्त में चक्कर लगाया करते हैं। इससे उसके समस्त ज्ञानतन्तु तथा रक्तवाहिनी धमनियाँ उत्तेजित हो जाती हैं; हृदय का स्पन्दन और रक्त की गति बढ़ जाती है; शोक, चिन्ता निराशा एवं व्याकुलता बढ़ जाती है। फलतः हिस्टीरिया आदि रोग उसे आ दबाते हैं।

स्त्री के प्रजनन-अङ्ग की बनावट भीतरी है और पुरुष के अङ्ग की बाहरी। स्त्री के वे अङ्ग भीतर बने हुए हैं और पुरुष के बाहर। ऐसी अवस्था में दोनों के कामातुर होने में जब तक संयोग न हो, तब तक स्त्री के उस अङ्ग को किसी अन्य वस्तु के स्पर्श न होने के कारण उस स्थान के कामतन्तु उतने अधिक प्रभावित नहीं हो पाते, जितना पुरुष के अङ्ग बाहर होने के कारण वाह्य वस्तुओं का कुछ-न-कुछ दबाव अनुभव करते हैं। इन अङ्गों के साथ किसी भी अंग या वस्तु का स्पर्श होने पर एक प्रकार की

प्रतिक्रिया आरम्भ हो जाती है। पुरुष के अंग उस प्रतिक्रिया को ग्रहण करने के कारण बहुत थोड़े संघर्ष की आवश्यकता रखते हैं। परन्तु स्त्री में प्रतिक्रिया न होने के कारण उसकी प्रतिक्रिया तभी आरम्भ होती है जब पुरुष का संयोग होता है। पुरुषेन्द्रिय के संघर्ष होने से स्त्री के उस अंग के ज्ञानतन्तु प्रतिक्रिया का अनुभव करते हैं।

आचार्य मूलदेव के मत से स्त्रियों ही का नहीं, पुरुषों का भी वीर्य सारे शरीर में व्याप्त रहता है। आलिंगन-चुम्बन आदि क्रियाओं-द्वारा शरीर से अलग होकर वह रक्त में मिल जाता है और रक्त के साथ अंडकोष में आकर संभोग के अन्त में पृथक् हो जाता है। रक्ताकर्षण से वीर्याशय का मुख खुलने पर वह बाहर निकल जाता है।

स्त्रियों का वीर्य तो अण्डकोषों में रक्त से पृथक् होता ही नहीं; वह तो मन्मथच्छत्र, मदनगमनदोला, पूर्णचन्द्रा नाड़ी आदि में रहता है जो योनि के अन्तर्गत हैं। इसलिए नाड़ी वीर्य-स्थान के निकट होने से एवं संभोग में उनका सतत संघर्षण होने से स्त्री, पुरुष से पूर्व द्रवित होती है।

स्त्री से पूर्व, पुरुष क्यों स्खलित होते हैं? इस विषय में यूनानी कामकलाविदों का विचार भी सुनिये। स्त्रियों की प्रकृति स्वाभाविक शीतल और स्निग्ध होती है। शीतलता शक्तियों को मार देती है। स्त्रियों का वीर्य भी शीतल होता है। अतः प्रकृति एवं वीर्य की शीतलता स्त्रियों की काम-शक्ति को दबा देती है। फलतः स्त्री को विलम्ब से सहवास की इच्छा होती है, अतः वह देर में द्रवित होती है।

पुरुष-प्रकृति की उष्णता, संभोग-सम्बन्धी चेष्टा एवं क्रियाशीलता से बढ़ी हुई शारीरिक उष्मा पुरुष के वीर्य को अपने स्थान से शीघ्र द्रवित कर देती है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में आनन्द का आधिक्य तथा रतिरस का प्राचुर्य्य अधिक वीर्य उत्पन्न करता है। यह वीर्य का बाहुल्य भी शीघ्रपतन का कारण है।

प्रधान बात तो यह है कि स्त्री का शुक्र स्तनों से स्खलित होता है

और पुरुषों का उनकी कटि से। स्त्री के वीर्यकोष के आगे का मार्ग संकुचित होता है और पुरुषों के वीर्यकोष का मार्ग विस्तृत होता है। इसलिए वीर्य के उद्गम स्थान के दूर और मार्ग के संकुचित होने से स्त्री की कामेच्छा देर में जाग्रत होती है और न्यूनता के कारण उनका वीर्य देर में निकलता है। स्त्री में शुक्र स्वभावतः कम होता है। अतएव उनकी संभोगेच्छा देर तक रहती है। पुरुष का शुक्रस्थान समीप रहने से उनका शुक्र शीघ्र गतिशील होकर काम-शक्ति को बढ़ा देता है और देर तक स्तम्भन नहीं रहने देता। रतिलालसा और रतिरस में जितनी अधिकता होती है उतना ही अधिक शीघ्र वीर्य द्रवित होता है। परमात्मा ने शीघ्रपतन को रोकने के लिए पुरुषों के अंडकोष शरीर के बाहर और स्त्रियों के गर्भाशय के दोनों ओर शरीर के भीतर बनाये हैं। यदि पुरुषों के अण्डकोष भी स्त्रियों के अण्डकोष की तरह भीतर ही होते, तो पुरुष का शुक्र शारीरिक ताप से और भी अधिक शीघ्र द्रवित हो जाता। पुरुष के अण्डकोष बाहर होने से शरीर की उष्मा से बचे रहते हैं। बाहरी शीतलता रुकावट में सहायता देती है। यदि स्त्री के वीर्यकोष भी बाहर होते, तो स्त्री के स्खलित होने में और भी विलम्ब लगता।

अब थोड़ा भारतीय काम-कला-कोविदों का विचार देखना चाहिये। पुरुष का वीर्य स्त्री के स्खलित होने के पूर्व ही स्खलित हो जाता है—यह विवादास्पद है। इस बात को सब आचार्य नहीं मानते। वे कहते हैं कि पुरुष का वीर्य एक स्थान में निबद्ध होने से सहज ही में केवल कामिनी के स्पर्शमात्र से जाग्रत हो जाता है, और स्वल्प समय में ही निवृत और निस्तेज हो जाता है। इसके विपरीत स्त्रियों का काम उनकी देह-भर में व्याप्त रहता है। अतएव उनकी कामेच्छा स्पर्शमात्र से ही उत्तेजित नहीं होती और न इतनी शीघ्र शान्त ही होती है।

पुरुष की गुह्येन्द्रिय को, विशेषतया उसके अग्रभाग का सकल पञ्चवाण वाहिनी नाड़ियों के मुख चुम्बन करते हैं। इसी प्रकार स्त्री की भी सम्पूर्ण

योनि में कामवाहिनी नाड़ियों का जाल बिछा रहता है। परन्तु चिचा-प्रसून, गर्भाशय के मुख और मन्मथच्छत्र आदि में कामवाहिनी नाड़ियाँ अधिकता से सन्निविष्ट हैं।

> यद्यप्यष्टगुणाधिको निगदितः कामोऽङ्गनानां सदा ।
> नो याति द्रवतो तथापि झटिति व्यायामिनां सङ्गमे ।

यद्यपि स्त्रियों में पुरुषों से अठगुना काम रहता है, तो भी वे बलवान के साथ मैथुन करने से भी शीघ्र स्खलित नहीं होतीं।

वीर्य का विरेचन काम है। काम की उत्पत्ति मन से होती है; और मन गुण, दोष एवं धातुओं से बनता है। अतः जिन पुरुषों की प्रकृति वात-बहुल होती है, उनकी कामेच्छा बहुत शीघ्र द्रवित हो जाती है। क्योंकि वायु की बनावट में रजोगुण का अधिक समावेश है। रजोगुण स्वभाव ही से प्रवृत्ति-धर्मवाला है। इसलिए जिस पुरुष की प्रवृत्ति में रजोगुण की मात्रा जितनी अधिक होती है उसकी कामेच्छा उतनी ही शीघ्र उठती है और जितनी ही रजोगुण की कमी होगी उतनी ही कामेच्छा कम होगी।

गुण तथा दोष का नारी-देह-निर्माण में भी वही स्थान है जो पुरुष के शरीर की रचना में होता है। शरीर में गुण-दोषों के तारतम्य के अनुसार पुरुषों की तरह अनेक स्त्रियाँ शीघ्र कामातुर होती हैं। जिसको कामेच्छा जितनी अधिक होगी उसका वीर्य उतनी ही शीघ्रता से अंग से पृथक् होगा और वह उतनी ही शीघ्र द्रवित होगी। यह नहीं कहा जा सकता कि सब पुरुष स्त्रियों से पहिले ही स्खलित होते हैं। औद्दालिक आचार्य तो स्त्री में वीर्य ही नहीं मानते। उनके कथनानुसार स्त्री की कामेच्छा कान की खुजली के समान होती है। इस खुजली को मिटाना ही उनकी इच्छापूर्ति करना है। इसका समाधान आचार्य वात्स्यायन ने इस प्रकार किया है—

"प्रथमरते चण्डवेगता शीघ्रकालता च पुरुषस्य तद्विपरीतमुत्तरेषु, योषितः पुनरेतदेव विपरीतमाधातुक्षयात् प्रायोवाद।"

मृदुत्वादुप मृद्यत्वात् निसर्गाच्चैव योषितः।
प्रीतिप्राप्नुवन्त्याशु ताः इत्याचर्या व्यवस्थिताः ॥

भाव यह है कि यदि एक ही रात्रि में कई बार संभोग किया जाता है तो प्रथम संभोग में वीर्य द्रवित होने तक पुरुष में कामेच्छा और रति-वेग अधिक रहता है। इसलिए उसका वीर्य शीघ्र स्खलित हो जाता है। परन्तु अगले संभोगों में इसके विपरीत होता है। उसकी कामुकता कम हो जाती है और प्रथम संभोग की अपेक्षा स्तम्भन अधिक देर तक रहता है। किंतु स्त्री की प्रकृति ठीक इसके विपरीत होती है। प्रथम संभोग में उसका रतिवेग मन्द रहता है, कामेच्छा धीरे-धीरे जाग्रत होती है और अधिक देर में पूरी होती है। दूसरे-तीसरे संभोगों में उसकी कामेच्छा उत्तरोत्तर बलवती हो जाती है। अतः वह बहुत शीघ्र द्रवित हो जाती हैं।

यह बात सब आचार्य स्वीकार करते हैं कि स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा बहुत शीघ्र प्रीति-प्राप्त कर लेती हैं; क्योंकि वे स्वभाव से ही कोमल होती हैं और प्रणयोपचारों से उनकी कामवासना बहुत जल्द प्रज्ज्वलित हो जाती है। बात यह है कि जो पुरुष अपनी कामेच्छा के जाग्रत होते ही स्त्री की इच्छा के विरुद्ध, उसकी कामवासना के उत्तेजित होने के पूर्व, रति-कर्म में प्रवृत्त होते हैं वे ही स्त्री से पहिले स्खलित हो जाते हैं। परन्तु जो लोग काम-कलाओं में कुशल होते हैं वे स्त्री की रति-कामना को मृदु उपचारों से जाग्रत करने के पश्चात् रति करते हैं; अतः वे स्त्री से पूर्व द्रवित नहीं होते।

अनुराग ही मानव-जीवन को सुखी बनाने का मूल मंत्र है। प्रेमोपचार की अत्यन्त आवश्यकता है। कामप्रवृत्ति में पड़ने के पूर्व विविध मनोरंजन, प्रेमालाप और ऐसे ही अन्य उपचारों-द्वारा स्त्रियों की काम-वृत्ति को जाग्रत करना चाहिये। सहवास केवल उसी समय करना चाहिये जब इन्द्रियाँ आप-ही-आप उत्तेजित हों और कामवासना प्रबल रूप धारण किये हो।

स्त्रियों के शरीर में रहनेवाला कामदेव—निर्दय आलिंगन, केशाकर्षण, प्रहणन एवं नख-दन्त-क्षतों से जगाये जाने पर जड़ता रहित होकर जग उठता है ।

स्निग्धाघनाः कुञ्चितनीलवर्णाः केशाः प्रशस्तास्तरुणी जनानां ।
प्रेम प्रवृद्ध्यै विधिनैव मन्दं ग्राह्या नरैश्चुम्बनदानकाले ॥

तरुणियों के स्निग्ध, घने और कुञ्चित नीलवर्ण केश; मनोहर एवं प्रशंसनीय होते हैं । चुम्बन लेते समय अनुराग की वृद्धि के लिए पुरुष युवतियों के केशों को खींचते हैं ।

भव्या घनाः रौक्ष्य विवर्जिताश्च श्यामाविशालावहलाकचास्युः
चुम्बप्रदानावसरे प्रकर्ष्योरागोदयार्थं तरुणीजनानाम् ॥

बाल घने हों; रुखाई उनमें न हो, अधिक काले हों, एवं अधिक लंबे, सुन्दर, घुँघराले और चमकीले हों । चुम्बन के समय तरुणियों के अनुराग-वर्द्धन के लिए केशाकर्षण करना चाहिये ।

आश्लेषं प्रथमं कुर्माद्वितीयं चुम्बनं तथा ।
तृतीयं नखदानं च दंष्ट्राघातं चतुर्थकम् ॥
पञ्चमं क्षेपणं प्रोक्तं षष्ठं प्रहरणं तथा ।
सप्तमं कण्ठशब्दश्च बन्धाख्यं चाष्टमं रतम् ॥

भरतमुनि ने बाह्य उपचारों का क्रम बतलाया है—

१—आलिंगन, २—चुम्बन, ३—नखदान, ४—दन्त-दशन, ५—क्षेपण, ६—प्रहणन, ७—सीत्कार, और ८—आसन, ये क्रम से आठ प्रकार के होते हैं ।

किन्तु आचार्य वात्स्यायन ने सम्प्रयोग के दस अङ्ग माने हैं—१—आलिंगन, २—चुम्बन, ३—नख-क्षत, ४—दन्त-दशन, ५—आसन, ६—प्रहणन, ७—सीत्कार, ८—पुरुषायित, ९—उपरिष्ठक, १०—उपसृप्तक।

रतिचक्रप्रवृत्तस्य नैवं शास्त्रं न च क्रमः

वात्स्यायन आचार्य कहते हैं कि संभोग में प्रवृत्त होने पर दम्पति इतने तन्मय हो जाते हैं कि उन्हें इन बाह्यरतों के क्रमों का विचार नहीं रह जाता।

अन्य आचार्यों ने केशकर्षण को मृदु उपचार के अन्तर्गत माना है—

चिकुरान्यपरिकृष्य चुम्बति करयुग्मेन पतिः प्रियां यदि।
समहस्तकमित्यथैकतो यदि हस्तेन तरङ्गरङ्गकम्॥

यदि नायक, नायिका के अलकों को अपने दोनों हाथों से खींचकर उसका चुम्बन करे तो उसे समहस्तक और यदि एक ही हाथ से खींचे तो उसे तरङ्गरङ्ग केशकर्षण कहते हैं।

परिवेष्ट्य करेणकुन्तलान्मदनार्तो यदि धारयेत्प्रियाम्।
रतिकेलिकलापकोविदाः कथयन्तीतिभुजङ्गवल्लितम्॥

यदि अधिक कामातुर होकर नायक, नायिका के बालों को अपने हाथ में लपेटकर आलिंगन करे तो रतिकेलि-कलाओं के आचार्य उसे भुजङ्ग-वल्ली केशकर्षण कहते हैं।

कर्णप्रदेशस्थ कचान्विगृह्य परस्परं चुम्बति यत्र नारी।
पतिश्च रागात्सुरतावतारे कामावतंशः सकचग्रहः स्यात्॥

कानों के पास के बालों को पकड़कर यदि स्त्री-पुरुष रति-समय चुम्बन लेते हुए परस्पर खींचते हैं तो इसे कामावतंश कहते हैं।

माल्यापूरितकुन्तलः सुवसनः स्निग्धाङ्ग रागोज्ज्वलो।
नानाभूषण सुन्दरः स्मरवशास्ताम्बूलपूर्णाननः॥

स्फूर्जद्दीप मनोज्ञवास भवने शय्यातले नायको।
रागार्थे परिरम्भणं प्रथमतः कुर्यात्समं योषिता ॥

प्रकाशित एवं सुसज्जित स्वकीय गृह में फूल की मालाओं से सिर को सुभूषित कर, सुन्दर वस्त्र धारण कर एवं कामोन्मत्त होकर अपने और अपनी प्रिया के संतोषार्थ आलिंगन करे।

## चन्द्रकला या काम का निवास

संभोग में स्त्रियों के विलम्ब से स्खलित होने का सबसे बड़ा प्रधान कारण उनके शरीर में 'काम' की अस्थिरता है। गोणिकापुत्र आदि आचार्यों की सम्मति में 'काम' स्त्री-शरीर के एक ही स्थान में नहीं रहता। वह महीने भर नारी-शरीर के भीतर भिन्न-भिन्न अङ्गों में घूमता रहता है। 'काम' की इस अस्थिर प्रकृति को चंद्रकला कहते हैं। जिस प्रकार चंद्रमा प्रति दिन एक स्थान से दूसरे स्थान पर घूमता हुआ मास के अन्त में पुनः उसी स्थान पर आ जाता है; ठीक यही दशा 'चन्द्रकला' की है। काम की चन्द्रकला और चन्द्रमा की चन्द्रकला से कोई सम्बन्ध नहीं है। कुछ लोग मास की शुक्ल प्रतिपदा से और चन्द्रकला की प्रथम तिथि से साम्य बतलाते हैं। किन्तु यह उनका भ्रम है। स्त्री ऋतुमती होने के पश्चात् जब स्नान आदि से शुद्ध होती है उसीको चन्द्रकला की शुक्ल प्रतिपदा कहना चाहिये। आचार्य वात्स्यायन ने तो अपने कामसूत्र में चन्द्रकला का निरूपण नहीं किया है; परन्तु 'अनङ्गरङ्ग' और 'रतिरहस्य' के आचार्यों ने चन्द्रकला का विशेष रूप से उल्लेख किया है। 'काम' जिस तिथि को शरीर के जिस अङ्ग में रहता है उस अङ्ग के अनुरूप ही आलिंगन, चुम्बन, मर्दन आदि बाह्यरतों-द्वारा उसे हिलाकर उद्बुद्ध किया जाता है। इस हिलाने से स्त्री शीघ्र भाववती एवं कामातुर हो जाती है, और संभोग सरस तथा सुखद होने से अविलम्ब स्खलित होकर शांत हो जाती है। काम की यह अस्थिरता उनके द्रुतस्खलन में अधिक बाधक होती है।

अङ्गुष्ठे पदगुल्फजानुजघने नाभौ च वक्षः स्तने ।
कक्षाकण्ठकपोलदन्तवसने नेत्रालिके मूर्द्धनि ॥
शुक्लाशुक्लविभागतो मृगदृशामङ्गेष्वनङ्गस्थिति-
रूर्ध्वाधोगमनेन वामपदतः पक्षद्वये लक्षयेत् ॥

—'रतिरहस्य'

ऋतुस्नान के दिन से शुक्ल प्रतिपदा की गणना की जाती है। उस दिन रतिदेव स्त्री के बांये अंग में पाँव से आरंभ कर क्रमशः पंद्रह दिन में मस्तक पर पहुँचते हैं और पुनः सोलहवें दिन से दाहिने अंग से नीचे उतरते हुए दांये अंग के अँगूठे पर आते हैं।

## चंद्रकला-उद्दीपन

मौलौ कुन्तलकर्षणं नयनयोराचुम्बनं गण्डयो-
र्दन्तेनाधरपीडनं हृदिहतिर्मुष्ट्या च नाभौ शनैः ॥
कक्षाकण्ठकपोलमण्डलकुचश्रोणीषु देया नखाः ।
सीमन्ते लिखनं नखैरुरसिजौ गृह्णीत गाढं ततः ॥

सिर का बाल पकड़ना, आँखों को चूमना, कपोलों को चूमना, दाँतों से अधर को दबाना, छाती तथा नाभी पर धीरे-धीरे हथेली से मारना; बाहु-मूल, कण्ठ, कपोल-मण्डल, कुचद्वय तथा नितम्ब पर नख-चिन्ह करना, माँग पर नखों से लिखना, और स्तनद्वय को हाथ से अच्छी तरह दबाने से नायिका की काम-प्रवृत्ति प्रदीप्त होती है।

कुर्वीता विरतं मनोभवगृहे मातंगलीलायितं ।
जङ्घमगुंष्टपदोरुगुल्फकलनं ह्यन्योन्यतः कामिनो ॥
इत्येवं कथितं प्रदेशकलनादिन्दोः कलादीपनं ।
कर्तव्यं च नरैर्न विस्तरभयादुक्तः प्रपञ्चोऽखिलः ॥

इसके पश्चात् नायिका के स्मर-मंदिर में नायक लगातार हाथी के

समान क्रीडा करे; और स्त्री-पुरुष परस्पर जाँघ, अँगूठा, पाँव, घुटने मिलाकर रखें, परस्पर इन अंगों से आलिंगन करें। इस प्रकार चंद्रकला के उद्दीपन की विधि संक्षेप में कही है: विस्तार-भय से अधिक नहीं कहा है।

## पंचम पराग

### आलिङ्गन

सम्प्रयोगाङ्गं चतुःषष्टिरित्याचक्षते चतुःषष्टिप्रकरणत्वात् ॥१॥

पूर्व आचार्यों ने संभोग के चौसठ अङ्ग बतलाये हैं। उनके कामशास्त्र के ग्रंथों में चौसठ भिन्न-भिन्न प्रकरण होने से यह बात निर्विवाद है।

शास्त्रमेवेदं चतुषष्टिरित्याचार्यवादः ॥ २ ॥

अथवा कामशास्त्र के आचार्यों के मतानुसार इस समस्त शास्त्र के चौसठ अंग हैं और संभोग भी इनमें से एक अंग है।

कलानां चतुःषष्टित्वात्तासां च सम्प्रयोगाङ्गभूतत्वात्कलासमूहो वा चतुःषष्टिरिति ॥ २ ॥

अथवा यह चौसठ कलाओं की संख्या है; क्योंकि यह सर्वप्रसिद्ध भी है और संभोग का अंग भी है।

ऋचां दशतयीनां च संज्ञितत्वादिहापि तदर्थसम्बन्धात् पञ्चालसम्बन्धाच्च बह्वृचैरेषापूजाऽर्थं संज्ञा प्रवर्तितेत्येके ॥ ३ ॥

ऋग्वेद में दस मण्डल होने से उसको दशतयी कहते हैं। इस साम्प्रयोगिक में दस प्रकरण हैं। पांचाल ने ऋग्वेद को चौसठ भागों में विभक्त किया है और यह साम्प्रयोगिक अधिकरण भी पांचाल देशवासी बाभ्रव्य का है। इसलिए ग्रन्थकार के एक होने से महत्व-दर्शन के लिये साम्प्रयोगिक को भी चौसठ अङ्गों वाला कहा है। ऐसा कई आचार्यों का मत है।

आलिङ्गनं चुम्बनदन्तकर्मनखक्षतं सीत्कृतपाणिघातम् ।
संवेशनं चोपसृतौपरिष्टं नरायितं चेति दशाङ्गमाहुः ॥

आलिङ्गन, चुम्बन, दन्तदशन, नखक्षत, सीत्कृत, प्रहणन, आसन, मैथुन, औपरष्टिक ( मुख-मैथुन ) एवं पुरुषायित (विपरीत रति )—ये दस संभोग-क्रिया के प्रमुख अंग हैं ।

विद्वद्भिः पूजितामेतां खलैरपि सुपूजिताम् ।
पूजितां गणिकासंघैर्नन्दिनीं को न पूजयेत् ॥ ४ ॥

इन वाह्य तथा आभ्यन्तरिक रतोपचारों का आदर विद्वान, दुष्ट, वेश्या आदि सभी करते हैं । भला आनंद देनेवाले कार्यों का मान सब लोग क्यों न करें ।

आलिंगनचुम्बननखच्छेद्यदशनच्छेद्यसंवेशनसीत्कृतपुरुषायितौपरिष्टिकानामष्टानामष्टधा विकल्पभेदादष्टावष्टका चतुःषष्ठिरिति बाभ्रवीयाः ॥ ५ ॥

बाभ्रवीयों के अनुसार आलिङ्गन, चुम्बन, नखच्छेद्य, दशनच्छेद, आसन, सीत्कार, स्त्री का पुरुष की तरह आचरण करना ( नरायित ), मुख मैथुन; इन आठों में प्रत्येक के पुनः आठ-आठ भेद हैं । इस प्रकार संप्रयोग के चौसठ भेद होते हैं ।

विकल्पवर्गाणामष्टानां न्यूनाधिकत्व दर्शनात्प्रहणनविरुत पुरुषोपसृप्तचित्ररतादीनामन्येषामपि वर्गाणामिह प्रवेशनात् प्रायोवादोऽयं यथा सप्तपर्णो वृक्षः पञ्चवर्णो बलिरिति वात्स्यायनः ॥६॥

आलिङ्गन आदि प्रत्येक के आठ भेद कहे गये हैं । इसमें अपवाद भी समझना चाहिये । क्योंकि इनमें प्रत्येक में आठ-आठ भेद नहीं होते; किसीके कम और किसीके अधिक होते हैं । इसके अतिरिक्त इन आठों से भिन्न प्रहणन, विरुत, पुरुषोपसृत एवं चित्ररत आदि कई और भी विषय इस साम्प्रयोगिक अधिकरण में सम्मिलित किये गये हैं । यह वैसा ही ठीक है

जैसे सात पत्तोंवाला वृक्ष और पाँच रंगों की वलि। यह वात्स्यायन का मत है। जैसे सप्तपर्णी वृक्ष कहने से यह अर्थ नहीं होता कि उसमें सात ही पत्ते हैं और पंचवर्णी वलि कहने से यह अर्थ नहीं होता है कि पूजा के लिए अक्षत चावल का केवल पाँच ही रंग होता है। इसी तरह के संप्रयोग के चौसठ अंग कहने से वह चौसठ अंग ही का नहीं होता वरन् अनेक भेद का होता है।

तत्रासमागतयोः प्रीतिलिङ्गद्योतनार्थमालिंगनचतुष्टयं स्पृष्टकं, विद्धकम्, उद्घृष्टकम्, पीडितकमिति ॥ ७ ॥

वाह्यरतों में आलिङ्गन का सर्वप्रथम प्रयोग होता है। आलिङ्गन दो प्रकार का है। असमागत और समागत। प्रथम असमागत की व्याख्या करते हैं। इसमें भी काल और स्वरूप के कारण दो भेद होते हैं। अविवाहित और असम्बन्धित स्त्री-पुरुष परस्पर प्रेम प्रकट करने के लिये चार प्रकार का आलिङ्गन करते हैं—१—स्पृष्टक २—विद्धक ३—उद्घृष्टक ४—पीडितक।

सर्वत्र संज्ञाऽर्थेनैव कर्मातिदेशः ॥ ८ ॥

उपर्युक्त चारों शब्द तथा इस शास्त्र के अन्य पारिभाषिक शब्द भी अभिधेय कर्म का स्वयं निर्देश करते हैं।

संमुखागतायां प्रयोज्यायामन्यापदेशेन गच्छतो गात्रेण गात्रस्य स्पर्शनं स्पृष्टकम् ॥ ९ ॥

मार्ग में जाते हुए युगल प्रेमी के सम्मुख आ जानेपर जब किसी व्याज से दोनों के शरीर का परस्पर स्पर्श या संघर्षण हो जावे तो उसको स्पृष्टक कहते हैं। यह आलिङ्गन अनुराग का सूचक है और एक दूसरे को भावी स्नेहपाश में आबद्ध करने का आवाहन करता है।

प्रयोज्यं नायिका स्थितमुपविष्टं वा विजने किंचिद्गृह्णाती पयोधरेण विध्येन्नायकोऽपि तामवपीड्य गृह्णीयादिति विद्धकम् ॥ १० ॥

स्त्री भी जब अपने प्रिय को निर्जन स्थान में अकेले खड़े या बैठे हुए

देखे तो किसी वस्तु के लेने के बहाने उसके समीप से जाती हुई अपने स्तनों से उसको दबाये उस समय नायक भी उसे अच्छी तरह दबाकर आलिङ्गन करे। यह विद्धक नाम का आलिङ्गन है। इस आलिङ्गन की मुख्य कर्त्री नायिका ही होती है। यह आलिङ्गन एकान्त ही में हो सकता है। अधिकतर यह आलिङ्गन नायक के पीठ या पीठ के पार्श्व में किया जाता है। नायिका के स्तन के धक्का देने पर जब नायक को यह प्रतीत हो जाय कि यह नायिका उसमें अनुराग रखती है तो वह भी अपने बाहुपाश में उसे कस कर पीठ या पार्श्व में आलिंगन करे।

विचेष्टतापविद्धेन कामिनी स्तनशालिनी।
विद्धकेनेतरस्तत्र कचाकर्षण कर्मणि॥

जब नायक को यह प्रतीत हो कि स्तन से धक्का देनेवाली नायिका अनुराग करती है तो वह भी उसके केशों को पकड़ उससे विद्धक आलिंगन करे।

तदुभयमनतिप्रवृत्तसंभाषणयोः॥ ११॥

पूर्वोक्त दोनों प्रकार के आलिंगन उस समय प्रयोग किये जाते हैं जब स्त्री-पुरुष में अधिक वार्तालाप न हुआ हो।

तमसि जनसंबाधे विजनेवाऽथशनकैर्गच्छतोर्नातिह्रस्वकालमुद्धर्षणं परस्परस्य गात्राणामुद्घृष्टकम्॥ १२॥

अँधेरे में, जनसमूह में, एकान्त में धीरे-धीरे चलते हुए नायक-नायिका का बहुत देर तक शरीर-संघर्ष होता रहे; उसे उद्घृष्टक आलिंगन कहते हैं।

तदेवकुडय्य सन्दंशेन स्तम्भसन्दंशेन वा स्फुटकमवपीडयेदिति पीडितकम्॥ १३॥

जब दीवार अथवा स्तम्भ के सहारे नायक, नायिका को अथवा नायिका, नायक को अच्छी तरह दबावे उस आलिंगन को पीड़ितक कहते हैं।

तदुभयमवगतपरस्पराकारयोः ॥ १४ ॥

उद्घृष्टक और पीडितक—ये दोनों आलिंगन उन स्त्री-पुरुषों के लिये हैं जो परस्पर प्रेम करते हों; किन्तु जिनका संबंध न हुआ हो।

अब विवाहितों की आलिंगन-विधि बतलाते हैं।

लतावेष्टितकं, वृक्षाधिरूढकं, तिलतण्डुलकं, क्षीरनीरकमिति चत्वारि सम्प्रयोगकाले ॥ १५ ॥

संभोग के समय लतावेष्टितक, वृक्षाधिरूढ़क, तिलतण्डुलक, क्षीर-नीरक—ये चार प्रकार के आलिंगन उपयुक्त होते हैं।

लतेव शालमावेष्टयन्ती चुम्बनार्थं मुखमवनमयेदुद्धृत्य मन्द-सीत्कृता तमाश्रिता वा किंचिद्रामणीयकं पश्येत् तल्लतावेष्टि-तकम् ॥ १६ ॥

जिस प्रकार लता शाल के वृक्ष से लिपट जाती है उसी प्रकार युवती भी रति-समय अपनी लता-रूपी बाहुओं से पुरुष से लिपट जाय और चूमने के लिये उसका मुख नीचे कर ले। तत्पश्चात् थोड़ा पीछे हटकर अथवा पुरुष से लिपटी ही रहकर धीमे-धीमे सीत्कार कर पुरुष के मुख-सौन्दर्य को देखती रहे। इसका नाम लतावेष्टितक है। नीचे वाला श्लोक भी इसी भाव का द्योतक है।

प्रियमनुकृतवल्लीविभ्रमावेष्टयन्ती द्रुममिव सरलाङ्गी मन्दसीत्कातदीयम्।
वदनमुदितखेलाक्रन्दमाचुम्बनार्थं नमयतिविनमन्ती तल्लतावेष्टितं स्यात्॥

—'रतिरहस्य'

चरणेन चरणमाक्रम्य द्वितीयेनोरुदेशमाक्रमन्ती वेष्टयन्ती वा तत्पृष्ठसक्तैकबाहुर्द्वितीयेनां समवनमयन्तीषन्मन्दसीत्कृतकूजिता चुम्बनार्थमेवाधिरोढुमिच्छेदिति वृक्षाधिरूढकम् ॥ १७ ॥

दूसरा आलिंगन वृक्ष पर चढ़ने की तरह होता है। इसमें नायिका अपने एक चरण से पुरुष के एक चरण को दबाकर तथा अपने दूसरे चरण को पुरुष के चरण पर रखती है अथवा अपने चरण को पुरुष के जघनस्थल या कटि के चारों ओर लपेट लेती है। साथ ही वह पुरुष की पीठ पर एक हाथ रखकर दूसरे हाथ से नायक के कंधे और गर्दन को नीचे की तरफ झुकाने का प्रयत्न करती है; और अनुरागवश रति से खिन्न सीत्कार की तरह थोड़ा-थोड़ा मधुर सीत्कार और कलरव करती हुई नायक के अधर-पल्लव चूमने के लिए वृक्ष पर चढ़ने की तरह पुरुष पर चढ़ने की चेष्टा करती है। इस आलिंगन का नाम वृक्षाधिरूढ़क है। जिस प्रकार कोई व्यक्ति वृक्ष पर उसके नवीन पल्लव के सौन्दर्य पर मुग्ध होकर उसे पाने की आशा से चढ़ता हुआ श्रम से सीत्कार करता है उसी प्रकार युवती नायिका अपने प्रेमी नायक के अधर-पल्लव के चुम्बन के लिए उसके शरीर पर चढ़ती है और श्रम के कारण शीघ्र उसको न पाकर रतिक्रीड़ा के सीत्कार और पक्षियों के मधुर कूजन की तरह कलरव करती है। यह सीत्कार उत्कट अनुराग को प्रदर्शित और नायिका की उत्कट संभोगचेष्टा को परिलक्षित करता है। निम्नाङ्कित श्लोक भी यही भाव व्यक्त करता है—

रमणचरणमेकेनाङ्घ्रिणाक्रम्य खिन्नं, श्वसितमपरपादेनाश्रयन्ती तदूरुम्।
निजमथभुजमेकं पृष्ठतोऽस्यार्पयन्ती, पुनरपरभुजेन प्रार्थयन्ती तदंसम्॥
स्थितपतिमधिकृत्यप्रोक्तमाश्लेषयुग्मं, सपदि च कथनीयाः सुप्तसंश्लेपभेदाः
तरुमिव कमितारं चुम्बनार्थाधिरोढुं, यदभिलषति नारी तच्च वृक्षाधिरूढम्

—'रतिरहस्य'

तदुभयं स्थित कर्म ॥१८॥

उपर्युक्त दोनों प्रकार के आलिङ्गन कामेच्छा बढ़ाने के लिए संभोग के पूर्व खड़े होकर किये जाते हैं।

अब शय्या पर शयन-कालिक आलिंगन कहते हैं;

शयनगतावेवोरुव्यत्यासं भुजव्यत्यासं च ससंघर्षमिव घनं संस्वजेते तत्तिलतण्डुलकम् ॥

शय्या पर लेटकर दोनों भुजाओं और पाँवों से स्त्री-पुरुष परस्पर गाढ़ आलिङ्गन करें। इस आलिंगन-क्रिया में दोनों की बाँहें और पाँव तिल और चावल की तरह मिल जाते हैं। अतः इसको तिलतण्डुलक कहते हैं।

इसमें नायक और नायिका को शय्या पर लेटने पर अपनी-अपनी भुजाओं और जंघाओं से एक दूसरे को गाढ़ आलिंगन करना चाहिये। इस समय बाँईं बगल में सोई हुई नायिका की जँघा के भीतर दाहिनी ओर लेटा हुआ नायक अपनी बांईं जाँव और नायिका की दाहिनी कोख में अपनी बाँईं भुजा डाले और नायिका भी इसी प्रकार पुरुष की जाँघ में अपनी जाँघ और कोख में अपनी भुजा डाल दे। इस तरह स्त्री-पुरुष दोनों एक में मिल जाते हैं।

रागान्धावनपेक्षितात्ययौ परस्परमनुविशत इवोत्सङ्गगतायामभिमुखोपविष्टायां शयनेवेति क्षीरजलकम् ॥२०॥

काम से अन्धे होकर हानि की परवा न करते हुए जब नायक-नायिका एक दूसरे के अन्दर प्रवेश की इच्छा करते हैं तब उस आलिङ्गन को क्षीर-जलक कहते हैं। यह तभी संभव हो सकता है जब या तो नायिका पुरुष के शरीर के दोनों ओर अपनी टाँगें निकालकर उसके संमुख नायक की गोद में बैठी हो और आलिंगन कर छाती को खूब दबाये, अथवा जब दोनों स्त्री-पुरुष शय्या पर सम्मुख लेटे हों। निम्न श्लोक समान अर्थ वाचक है।

अभिमुखमुपविष्टायोपिदङ्केऽथतल्पे रचितरुचिरगाढालिङ्गनो वल्लभश्च।
प्रसरदसमरागावेशनश्यद्विचारौ विशत इवमिथोऽङ्गैः क्षीरनीरं तदाहुः ॥

—'रतिरहस्य'

तदुभयं रागकाले ॥ २१ ॥

पूर्वोक्त दोनों प्रकार के आलिंगन उस समय प्रयुक्त होते हैं जब स्त्री-पुरुष की कामेच्छा बहुत बढ़ी हुई रहती है।

इत्युपगूहनयोगाः बाभ्रवीयाः ॥ २२ ॥

बाभ्रवीयों के अनुसार यह आलिंगन-भेद समाप्त हुआ।

सुवर्णनाभस्य त्वधिकमेकाङ्गोपगूहन चतुष्टयम् ॥ २३ ॥

आचार्य सुवर्णनाभ के मतानुसार आलिंगन के चार और प्रकार होते हैं। इसमें पुरुष के किसी एक अङ्ग का स्त्री के उसी विशेष अङ्ग के साथ आलिंगन होता है।

तत्रोरुसंदंशेनैकमूरुमूरुद्वयं वा सर्वप्राणं पीडयेदित्यूरूपगूहनम् ॥२४॥

नायक-नायिका दोनों पास-पास करवट होकर आमने-सामने लेटे रहें और नायक या नायिका एक दूसरे के एक जाँघ या दोनों जंघाओं को अपनी जाँघ या जंघाओं से पूरी शक्ति लगाकर दबावे। जाँघ के मांसल भाग को दबाने से अत्यन्त सुख अनुभव होता है। इस आलिंगन का नाम ऊरूपगूहन है।

घनेनजघनमवपीड्य प्रकीर्यमाणकेशहस्तानखदशनप्रहणन-चुम्बनप्रयोजनाय तदुपरिलङ्घयेत्तज्जघनोपगूहनम् ॥२५॥

नायक के पार्श्व में लेटी हुई नायिका अपने बालों को खोलकर अपने जघन के मध्य ( वंक्षण ) उभरे हुए मध्यभाग से पुरुष की जाँघ को दबावे और दबाती हुई पुरुष के ऊपर लेटकर उसका चुम्बन करे और नख एवं दाँत से क्षत करती हुई प्रहणन करे; इस विधि को ऊरूपगूहन आलिंगन कहते हैं। इसमें कुछ विशेषताएँ हैं। इस आलिंगन में नायक का मन्दवेग और नायिका का प्रचण्डवेग होना प्रकट होता है। नायक की मन्दता के कारण नायिका पुरुष के ऊपर से आलिंगन करके उसमें कामभाव को उद्बुद्ध करना चाहती है। यह उस अवस्था में भी संभव है जब नायक प्रथम सहवास से शिथिल हो गया है और कामिनी की रति-कामना अतृप्त

और अशान्त रह गई है। इनमें स्त्री-पुरुष दोनों का विवस्त्र होना आवश्यक है। कोक्कोक ने भी समान भाव व्यक्त किया है—

जघनकलितकान्त श्रोणिरस्योपरिष्टाद्-
व्रजति यदिह नारी स्रस्तकेशोत्तरीया।
करजरदनकृत्यं चुम्बनं वा विधित्सुः
कथयति जघनोपश्लेषमेतन्मुनीन्द्रः॥

—'रतिरहस्य'

स्तनाभ्यामुरः प्रविश्य तत्रैव भारमारोपयेदिति स्तनालिङ्गनम्॥२६॥

नायिका अपनी पीठ को झुकाकर और छाती को फुलाकर अपने स्तनों को पुरुष की छाती के साथ पूरे भार से दबावे। इसका नाम स्तनालिङ्गन है। इसमें नायक-नायिका का कटि के ऊपर विवस्त्र होना आवश्यक है। तभी दोनों को हृदयस्पर्श का पूर्ण सुख प्रतीत होगा।

मुखे मुखमासज्याक्षिणी अक्ष्णोर्ललाटेनललाटमाहन्यात्सा ललाटिका॥२७॥

स्त्री-पुरुष परस्पर मुख के सामने मुख और आँख के सामने आँख करके मस्तक से मस्तक को दबावें। इस आलिङ्गन को ललाटिका कहते हैं। इससे दोनों के हृदय को विशेष शांति और सुख मिलता है। नीचे का श्लोक भी समान भाव व्यक्त करता है—

अन्योन्यसंसक्तमुखं कपोलं नेत्रं ललाटं हृदयं च बाहुम्।
सानन्द भावं श्रमसीलिताक्षं लालाटिकं तत्त्वविदो वदन्वि॥

—'पंचशायक'

संवाहनमप्युपगूहनप्रकारमित्येके मन्यन्ते संस्पर्शत्वात्॥२८॥

कई आचार्य मुट्ठी से पैर दबाने को आलिंगन मानते हैं; क्योंकि इसमें मांस और त्वचा को सुख मिलता है।

पृथक्कालत्वाद्भिन्नप्रयोजनत्वादसाधारणत्वान्नेति वात्स्यायनः ॥२९॥

वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि मुट्ठी भरना या हाथ से पाँव का दबाना आलिङ्गन-भेद के अन्तर्गत नहीं आ सकता; क्योंकि इसका संभोग से कोई भी सम्पर्क नहीं है। थकान को दूर करने के लिए हाथ से पाँव दबाते हैं। यह रति में अनुराग उत्पन्न करने के लिए नहीं किया जाता। आलिंगन के समान इसमें स्त्री-पुरुष दोनों को सुख नहीं मिलता। किन्तु केवल हाथ से दाबने वाले ही को चर्म एवं मांस की मृदुता के कारण स्पर्श-सुख मिलता है।

पृच्छतां शृण्वतां वाऽपि तथा कथयतामपि।
उपगूहविधिं कृत्स्नं रिरंसा जायते नृणाम् ॥३०॥

जो लोग इन पूर्वोक्त आलिंगन-भेद के विधियों को पूछेंगे, सुनेंगे और सुनाएँगे उनकी भी कामेच्छा जाग्रत होगी और जो इन विधियों को रति-क्रिया में व्यवहृत करेंगे उनके आनन्द और विलास का तो कहना ही क्या!

येऽपि ह्यशास्त्रिताः केचित्संयोगा रागवर्धनाः।
आदरेणैव तेऽप्यत्र प्रयोज्याः सांप्रयोगिकाः ॥३१॥

पूर्वोक्त आलिंगन-भेदों के अतिरिक्त और भी कई आलिंगन-भेद हैं जिनका यहाँ निर्देश नहीं किया गया। संभोग के सहायक सभी प्रकार के आलिंगनों को, जिनका यहाँ पर वर्णन नहीं किया गया है, स्त्री-पुरुष आदर के साथ उपयोग में ला सकते हैं। क्योंकि—

शास्त्राणां विषयस्तावद्यावन्मन्दरसा नराः।
रतिचक्रे प्रवृत्ते तु नैव शास्त्रं न च क्रमः ॥ ३२ ॥

शास्त्र के उपदेश की आवश्यकता तभी तक है जब तक 'काम' नहीं बढ़ता। इसके बढ़ने पर न तो शास्त्र और न उसमें का बताया हुआ क्रम ही प्रयोग में लाया जा सकता है।

इस पंचम पराग में वर्णित अवसरों के अतिरिक्त भी अनेक प्रसङ्गों पर और प्रकार के भी आलिंगन होते हैं—

उत्तरीयविनयात्त्रपमाणारुन्धतीकिलतदीक्षणमार्गम् ।
आवरिष्ट विकटे न विवोढुर्वक्षसैवकुचमंडलमन्या ॥

—माघ

दम्पति अन्यमनस्क भाव से खड़े हैं। पति अपनी प्रियतमा का उत्तरीय, अंचल या कंचुकी अचानक खींच लेता है। नायिका के स्तन खुल जाते हैं। इससे वह लज्जित होती है। वह नहीं चाहती कि उसका पति उसके खुले स्तनों को देख ले। अतः प्रतिपन्नमति होने से वह तुरत इसके लिए उपाय करती है। पति न देख सके, इसलिए पति की दृष्टि कुचों, पर पड़ने के पूर्व ही वह अपने वक्षस्तल को पति के वक्षस्तल में चिपका देती है। इस तरह वह पति का आलिंगन करती है और साथ ही अपनी लज्जा का निवारण भी करती है। इस व्याज से आलिंगन करने में कितना अपूर्व माधुर्य भरा है!

सम्प्रवेष्टुमिव योषितः ईषुः श्लिष्यतां हृदयमिष्टतमानाम् ।
आत्मनः सततमेव तदन्तर्गोतिनो ननु खलुनूनमजानम् ॥

—माघ

कभी-कभी स्त्रियाँ मदविह्वला होकर स्वतः पति का इतना गाढ़ा आलिंगन करती हैं, मानों वे अपने पति के हृदय के अन्तःप्रदेश में प्रवेश करना चाहती हैं। इससे यह अनुमान किया जाता है कि स्त्रियों को इस बात का निश्चय नहीं रहता कि पति के हृदय में निरन्तर उनके प्रेम का प्रवाह रहता है। वे प्रेम की ईर्ष्या से भयभीत रहती हैं और यह सोचकर कि पतिदेव की किसी अन्य अंगना में आसक्ति न होने पावे; वे बड़े ही तपाक और उद्दाम अनुराग से स्वतः पति की चेष्टाओं के न किये जाने पर भी प्रगाढ़ आलिंगन करती हैं।

शिशिरमासमपास्य गुणोऽस्य नः क इव शीतहरस्य कुचोष्मणः ।
इतिधियास्तरुषः परिरेभिरे घनमतो नमतोऽनुमताप्रियाः ॥

—माघ

यों तो बहुधा युवतियाँ स्वयं अपने प्रियतम का बहुत कम आलिंगन करती हैं। परन्तु जब वे देखती हैं कि शिशिर ऋतु में शीत से उनके पति कष्ट पा रहे हैं और शीत को हटानेवाले अनेक साधनों के रहते हुए भी उनका जाड़ा दूर नहीं होता, तब शिशिर की शीतता को अभिभूत करने के लिए वे अपने अन्तिम पशुपतास्त्र (कुचों!) से पति के हृदय को आलिंगन कर उष्मा पहुँचाती हैं। यहाँ पर शीत के दूरीकरण के लिए कुचों-द्वारा उष्मा पहुँचाने में अपूर्व रस अन्तर्हित है। स्त्रियाँ अपने कुचों की उपयोगिता जानती हैं, अतः अन्य ऋतुओं की अपेक्षा शिशिर-ऋतु में क्रोध-रहित होकर विनीत पतियों का आलिंगन करती हैं।

प्रियतमेन यया सरुषा स्थितं न सहसा सहसा परिरभ्य तम् ।
श्लथयितु क्षणमक्षमतांगना न सहसा सहसा कृतवेपथुः ॥

—माघ

पति से कुपित स्त्रियाँ भी, जो सुरत में निरत होने को नहीं तैयार होती थीं, मार्गशीर्ष से उत्पन्न हुई कँपकँपी वाली होकर उन्हीं प्रियतमों को हास्यपूर्वक आलिंगन करके क्षणमात्र भी छोड़ने को तैयार नहीं होतीं।

मानंविधायपरिहृत्यपराङ्मुखीभिः कादम्बिनीसमयगर्जितकातराभिः ।
आलिङ्गितोऽतिरभसातुरकामिनीभिर्धन्यःस्वहर्म्यसमयेविचिनोतिनिद्राम्

—भर्तृहरि

मानिनी नायिका मान करके पति से विलग बैठी रहती है। रतोत्सव में उद्यत नहीं होती। पर मेघमाला के बारबार गर्जन तथा विद्युत् के तड़पन से कातर होकर वे ही अपने पति का आतुर होकर शीघ्र आलिंगन

करती हैं। इस प्रकार जो पुरुष अपनी प्रिया को हृदय से लगाकर वर्षा-ऋतु में अपने महलों में निद्रा लेते हैं वे धन्य हैं।

विलसितमनुकुर्वती पुरस्तादधरणिरुहाधिरुहोवधूर्लतायाः ।
रमणमृजुतयापुरः सखीनामकलित चापलदोषमालिलिङ्ग ॥

—माघ

युवतियाँ किसी वृक्षपर चढ़ी हुई लता को देखकर उसी का अनुकरण करती हुई सरल स्वभाव से अपनी चपलता को दोष न मानकर प्रियतम को इस प्रकार आलिंगन करती हैं मानों कोई लता वृक्ष से लिपट रही हैं।

सललितमवलम्ब्य पाणिनांसे सहचर मुच्छ्रित गुच्छवाञ्छयान्या।
सकलकलभकुम्भविभ्रमाभ्यामुरसिरसादवतस्तरेस्तनाभ्याम् ॥

—माघ

अपने से अधिक ऊँचे स्थानपर पुष्प गुच्छ को नायिका तोड़ना चाहती है। परन्तु उसके बराबर ऊँचा न उठ सकने के कारण वह सम... अपने पति के कन्धे को पकड़ कर ऊँचा उठ उसे तोड़ती है। पति के कंधे को इस प्रकार ग्रहण करने में हाथी के मस्तक के समान शोभावाले उसके स्तन, पति के हृदय को आच्छादित कर लेते हैं। यहाँ पर इस आलिंगन में जिस व्याज का वर्णन है वह अतिकमनीय और मधुर है। स्त्री पति का आलिंगन करना चाहती है पर नायक उसकी प्रवृत्ति को समझता नहीं। अतः पुष्प गुच्छ तोड़ने के व्याज से नायिका उसके कन्धे को पकड़ कर ऊँचे उठती है और स्वतः आलिंगन हो जाता है।

नोट—इनके अतिरिक्त आलिङ्गन के अन्य भी कई प्रकार होते हैं। प्रवास में जाते समय या प्रवास से आने पर अथवा प्रथम रति के अन्त होने पर पुनः संभोग के लिए रतिभाव जागृत करने के लिए आलिङ्गन किया जाता है।

# षष्ठ पराग

## चुम्बन

आलिंगन के पश्चात् चुम्बन आदि वाह्यरतों का प्रयोग करना चाहिये।

चुम्बन नखदशनच्छेद्यानां न पौर्वापर्यमस्ति रागयोगात् ॥१॥

चुम्बन, नखक्षत और दन्तदशन—ये तीनों एक दूसरे से पहले या पीछे नहीं प्रयुक्त होते; क्योंकि संभोग के समय इनके क्रम का ध्यान नहीं रहता।

प्राक्संयोगादेषां प्राधान्येन प्रयोगः, प्रहणनसीत्कृतयोश्च सम्प्रयोगे ॥२॥

बहुधा संभोग से पूर्व ही इन तीन वाह्यरतों का प्रयोग किया जाता है। रतिक्रीड़ा के समय तो प्रहार और सीत्कार इन दो का ही प्रयोग होता है।

सर्वं सर्वत्र रागस्यानपेक्षितत्वादिति वात्स्यायनः ॥ ३ ॥

वात्स्यायनजी कहते हैं कि चुम्बनादि के लिए समय का कोई नियम नहीं निर्धारित किया जा सकता; क्योंकि 'काम' नियमों के बन्धन से दूर है। चण्डवेग कामी पुरुष अनुरागवृद्धि की अपेक्षा नहीं करता। मन्द और मध्यवेगवाले पुरुष के लिए इन वाह्यरतों की विशेष आवश्यकता होती है।

तानि प्रथमरते नातिव्यक्तानि विश्रब्धिकायां विकल्पेन च प्रयुञ्जीत तथा भूतत्वाद्रागस्य ॥ ४ ॥

चुम्बनादि पाँच सम्प्रयोगों को नववधू के साथ प्रथम सहवास के बिना ही प्रयोग में न लाना चाहिये। जब नवोढ़ा को विश्वास हो जाय तब धीरे-धीरे एक-एक अङ्ग से इनका आरम्भ करे; क्योंकि स्त्रियों में कामेच्छा बहुत मन्द-मन्द बढ़ती है।

ततः परमतित्वरया विशेषवत्समुच्चयेन रागसंधुक्षणार्थम् ॥ ५ ॥

नवोढ़ा को विश्वास हो जाने पर पुरुष को चाहिये कि इन बाह्य रतों का प्रयोग एक साथ ही शीघ्रता से करे, जिससे काम प्रज्ज्वलित हो और रति में दम्पति को खूब आनन्द मिले। इनके प्रयोगों से अनुराग का रस अविच्छिन्न रूप से वृद्धि पाता है, और इनके परस्पर प्रयोग करने से स्थायी विश्वास की प्रवृत्ति जग उठती है।

ललाटालककपोलनयनवक्षः स्तनोष्ठान्तर्मुखेषु चुम्बनम् ॥ ६ ॥

मस्तक, सिर के सामने के बाल, कपोल, आँख, छाती, स्तन, अधर होठ, मुख का आन्तरिक भाग—ये सब चुम्बन के स्थल हैं।

ऊरुसंधिबाहुनाभिमूलेषु लाटानाम् ॥७॥

लाट देश के निवासी—जघनसंधि (योनि-प्रदेश का उभरा हुआ स्थल) बाहुओं की जड़ ( काँख, कुक्ष ) तथा नाभि-मूल ( वराङ्ग ) को चूमते हैं।

नयनगलकपोलंदन्तवासो मुखान्तः स्तनयुगलललाटं चुम्बनस्थानमाहुः।
दधति जघननाभीमूलकक्षासु चुम्बव्यतिकरसुखमुच्चै र्देशसात्म्येन लाटाः

—'रतिरहस्य'

रागवशाद्देशप्रवृत्तेश्च सन्ति तानि तानि स्थानानि नतु सर्वजनप्रयोज्यानीति वात्स्यायनः ॥८॥

कामेच्छा के कम और अधिक होने के अनुसार तथा देश-भेद से चुम्बन-स्थानों में भेद होता है। वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि अनन्त होने के कारण यहाँ पर सब मनुष्यों के उपयोगी चुम्बन-स्थानों की गणना नहीं की जा सकती।

स्थान-भेद से चुम्बन-भेद होता है। चुम्बन-स्थानों में अधरोष्ठ प्रमुख है। अतः उसी अधर-चुम्बन का सर्वप्रथम विवेचन किया जाता है—

निमित्तकम्, स्फुरितम्, घट्टितकमिति, त्रीणि कन्याचुम्बनानि॥९॥

नवोढ़ा मुग्धा नायिका के चुम्बन निमित्तक, स्फुरितक और घट्टितक-तीन प्रकार के होते हैं।

बलात्कारेण नियुक्ता मुखे मुखमाधत्ते न तु विचेष्टत इति निमित्तकम् १०

प्रथम-प्रथम जब नायक अपनी नववधू को अपने आग्रह और बल से चूमने के लिये विवश करता है तो स्त्री अपने पति के कपोल अथवा होठों पर अपना मुख तो रख देती है; किन्तु होठों को नहीं हिलाती। इस चुम्बन का नाम निमित्तक है।

वदने प्रवेशितं चौष्ठं मनागपत्रपाऽनुग्रहीतुमिच्छन्ती स्पन्दयति स्वमोष्ठं नोत्तरमुत्सहत इति स्फुरितकम् ॥ ११ ॥

जब पति अपने अधर को स्त्री के मुख में रख देता है तब नवोढ़ा कुछ लजाती हुई पति के अधर को अपने होठ से पकड़ना चाहती है और अपने अधर को कँपाती भी है; किन्तु लज्जा के कारण वह अपने ऊपर के होठ को नहीं हिलाती। इस चुम्बन को स्फुरितक कहते हैं।

ईषत्परिगृह्य विनिमीलितनयना करेण च तस्य नयने अवच्छादयन्ती जिह्वाऽग्रेण घट्टयतीति घट्टितकम् ॥ १२ ॥

पुनः नवोढ़ा अपने मुख में रखे हुए पति के होठ को कुछ पकड़कर, लज्जा से अपनी आँखों को बंद कर, और अपने ही हाथों से पति की दोनों आँखों को मूँद कर, अपनी जिह्वा की नोक से पति के होठ को रगड़ती है। इस चुम्बन को घट्टितक कहते हैं।

समं तिर्यगुद्भ्रान्तमवपीडितकमिति चतुर्विधमपरे ॥ १३ ॥

दम्पति के अन्य चार चुम्बन होते हैं—

( १ ) सम—पतिपत्नी सामने मुख किये हुये परस्पर एक दूसरे के होठ को सीधा पकड़कर चूसते हैं।

( २ ) तिर्यक—स्त्री-पुरुष अपने मुख को थोड़ा-सा एक ओर को मोड़कर समस्त होठ को गोल करके परस्पर पकड़ते हैं।

( ३ ) उद्भ्रान्त—पीठ की ओर बैठकर हाथ से नायिका या नायक एक दूसरे की ठोड़ी एवं सिर को पकड़ तथा अपनी ओर मोड़कर होठ को चूसते हैं।

( ४ ) अवपीड़ितक—पिछले तीनों प्रकार के चुम्बनों में होठ को जोर से दवा लेते हैं।

अङ्गुलिसम्पुटेन पिण्डीकृत्य निर्दशनमोष्ठपुटेनावपीडयेदित्यवपीडितकं पञ्चममपि करणम् ॥ १४ ॥

हाथ के अँगूठे और अन्य उँगलियों से नायिका के अधर को पकड़कर अपने दोनों होठों से खूब दबावे; किन्तु दाँत न लगने पावे। इसे अपीड़ितक कहते हैं। यह पाँचवाँ भेद है।

इस प्रकार कर्म-भेद से आठ प्रकार के चुम्बन होते हैं:—तीन कन्या-चुम्बन और पाँच ग्रहणक चुम्बन। अब कर्षण चुम्बन की विवेचना करते हैं। कर्षण चुम्बन को अवसर-प्राप्त चुम्बन भी कहते हैं।

द्यूतं चात्रप्रवर्तयेत् ॥ १५ ॥

चुम्बन में बाजी भी लगाते हैं। यह बाजी केवल अधर-चुम्बन में ही लगाई जाती है, अन्य स्थान में नहीं। यह चुम्बन-द्यूत अनुरागवृद्धि एवं रतिभाव को उद्बुद्ध करने के लिए प्रयोग किया जाता है।

पूर्वमधरसम्पादनेन जितमिदं स्यात् ॥ १६ ॥

चुम्बन लेते समय स्त्री-पुरुष दोनों से जो कोई दूसरे के अधर होठ को ग्रहणक विधि से पहले पकड़ लेवे, उसीकी जीत होती है। दम्पति प्रेम-रस में तन्मय होकर साधारण चुम्बन करते हैं; किन्तु चुम्बन-द्यूत में कपट से नायक अपनी प्रेमिका का अधर अपने दोनों होठों से पकड़ लेता है। कपट से दूसरे के अधर को पकड़ लेना ही जीत समझी जाती है। इस चुम्बन-द्यूत में नायिका की हार ही उसकी शोभा है। नायक इस चुम्बन-द्यूत में कभी हारता नहीं। वह सदा विजयी रहता है। नायक की जीत

होने ही के कारण दम्पति में प्रणय-कलह होता है। यह प्रणय-कलह दम्पति के अनुराग का उद्दीपन करता है।

तत्र जिता सार्धरुदितं करं विधुनुयात्प्रणुदेद्दशेत्परिवर्तयेद्बलादाहृता विवदेत पुनरप्यस्तु पण इति ब्रूयात्, तत्रापि जिताद्द्विगुणमायस्येत् ॥ १७ ॥

जब नायिका चुम्बन-द्यूत में हार जाती है तो अपने हाथों को बार-बार पटककर सिसकियाँ लेने लगती है; पति को धक्का देकर दूर हटाती है; दाँतों से पति को काटती है। यदि पति भी उसे काटना चाहता है तो वह अपना मुँह फेर लेती है। पति यदि अपनी प्रेमिका का मुँह अपनी ओर मोड़ना चाहता है तो उसके साथ कलह करती है; कहती है—अच्छा, आओ अब एक बार और बाजी लगाई जाय। बाजी पुनः लगाई जाती है। जब यह दूसरी बार भी हार जाती है तो पहले की अपेक्षा दुगुना हाथ पटकती है और कोलाहल मचाती है। इसमें दम्पति को अत्यन्त मधुर रस का स्वाद मिलता है और उनका रतिभाव एवं प्रणय अधिक प्रगाढ़ और सरस बन जाता है।

विश्रब्धस्य प्रमत्तस्य वाऽधरमवगृह्य दशनान्तर्गतमनिर्गमं कृत्वा हसेदुत्क्रोशेत्तर्जयेद्वल्गेदाह्वयेन्नृत्येत्प्रनर्तितभ्रुणा च विचलनयनेन मुखेन विहसन्ती तानि तानि च ब्रूयादिति चुम्बनद्यूतकलहः ॥१८॥

इस चुम्बन-द्यूत के कार्य में रतिलालसा से मत्त होकर एवं पति को असावधान पाकर नायिका उसके अधर होंठ को अपने होंठों से पकड़ लेती है, हँसती है और धमकी देती है कि यदि वह छुड़ाने की चेष्टा करेगा तो वह उसे काट लेगी। इस अपनी विजय पर उन्मत्त होकर वह जोर-जोर से हँसती है; चिल्लाती है; पति को ताना मारती है, डींग हाँकती है; उत्तेजना देती है; नाचती है; आँखें मटकाती है; भ्रुवों को नचाती हुई हँसकर पति पर व्यङ्ग की वर्षा करती है। कहती है—जा, जा, अब मुझे अपना मुँह फिर कभी मत दिखाना; इत्यादि। यही चुम्बन-द्यूत का विधि-भेद है।

जितो वा यदि वा जेता चुम्बनद्यूतकर्मणि ।
तस्या एव विचेष्टाभिः कलहं प्रतियोजयेद् ॥

द्यूत-चुम्बन-कार्य में नायिका चाहे जीते या हारे उसे अपने हाव, भाव और चेष्टा से प्रणय-कलह उत्पन्न करना चाहिये ।

एतेन नखदशनच्छेद्यप्रहणनद्यूतकलहा व्याख्याताः ॥१९॥

इसी प्रकार नख से नखक्षत करने, दाँत से काटने और प्रहार करने में यदि नायिका बाजी हार जावे तो उसे चाहिये कि उस समय भी उपर्युक्त ढङ्ग से प्रणय-कलह करे ।

चण्डवेगयोरेव त्वेषां प्रयोगः तत्साम्यात् ॥२०॥

संभोग-काल में यह प्रणय-कलह उन्हीं स्त्री-पुरुषों के लिए संभव है जो बहुत देर तक और वेग से रति-क्रिया में समर्थ हों ।

तस्यां चुम्बन्त्यामियमप्युत्तरं गृह्णीयादित्युत्तरचुम्बितम् ॥२१॥

जब स्त्री अपने प्रेमी के अधर होंठ को चूम रही हो तो पुरुष को भी स्त्री के ऊपर के होंठ को पकड़ लेना चाहिये। इसको उत्तरचुम्बित कहते हैं ।

ओष्ठसंदंशेनावगृह्योष्ठद्वयमपि चुम्बेदिति सम्पुटकं स्त्रियाः, पुंसो वाऽजातव्यञ्जनस्य ॥ २२ ॥

अथवा पुरुष स्त्री के दोनों होठों को पकड़कर चूमता हो तो स्त्री भी पुरुष के दोनों होठों को चूम सकती है ; किन्तु नायक को मूछें न हों । इसको संपुट-चुंबन कहते हैं । इस प्रकार ओष्ठ-चुंबन के तीन प्रकार बताकर संपुट-चुम्बन के अन्तर्गत मुखचुंबन के भेद बतलाते हैं ।

तस्मिन्नितरोऽपि जिह्वयाऽस्या दशनानि घट्टयेत्तालुजिह्वांचेति जिह्वायुद्धम् ॥२३॥

उपर्युक्त संपुट-चुंबन में पुरुष अपने होठों से प्रेमिका के दोनों होठों को पकड़कर, अपनी जिह्वा से स्त्री के दाँतों, तालु-स्थान तथा जिह्वा को अच्छी तरह रगड़े। इसको जिह्वा-युद्ध कहते हैं। यह चार प्रकार का होता है। अन्तर्मुख-चुंबन, दशन-चुंबन, जिह्वा-चुंबन और तालु-चुंबन।

एतेन बलाद्वदनरदनग्रहणं दानं च व्याख्यातम् ॥ २४ ॥

दन्तयुद्ध और मुखयुद्ध भी इसी प्रकार का होता है। इसमें स्त्री-पुरुष एक दूसरे के मुख अथवा दाँत को हठ से बलपूर्वक पकड़ते और अपना मुख और दाँत दूसरे द्वारा पकड़े जाने के लिए अवसर देते हैं। इस प्रकार यह परस्पर का मुख तथा दन्त-युद्ध अनुरागकी अधिक वृद्धि करता है।

समं पीडितमञ्चितं मृदु शेषाङ्गेषु चुम्बनं स्थानविशेषयोगादिति चुम्बनविशेषाः ॥२५॥

होठ और अन्तर्मुख को छोड़कर अन्य अङ्गों में चार प्रकार के चुम्बन होते हैं—१. सम—सामने मुख करके चूमना—जैसे—कंधा, छाती, बाहुमूल। २. पीडित—अधिक मांसवाले स्थान को जोर से पकड़कर दबाना, जैसे—स्तन, कपोल, नाभि, योनि का उभरा हुआ स्थान। ३. अंचित, मृदु-चुंबन—जैसे—स्तन के नीचे, बाहुमूल आदि में। ४. मृदु—केवल स्पर्श मात्र; जैसे—ललाट, नेत्र, भौंह।

स्थान-भेद से चुंबन के कर्म-भेद होते हैं।

सुप्तस्य मुखमवलोकयन्त्याः स्वाभिप्रायेण चुम्बनं रागदीपनम् ॥२६॥

यदि स्त्री की कामेच्छा प्रबल हो तो सोते हुए अपने पति के मुख की ओर देखती हुई चुंबन करे; ऐसा करने से पति जग जाता है और समझ लेता है कि स्त्री आज मेरी कामना करती है। इसमें नायिका को चैतन्य होकर पति की ओर अनुराग से देखना और चुंबन करना चाहिये। इस प्रकार का चुंबन करने से पति पर भली भाँति प्रकट हो जाता है कि उसकी प्रेमिका संभोग के लिये आवाहन कर रही है।

प्रमत्तस्य विवदमानस्य वाऽन्यतोऽभिमुखस्य सुप्ताभिमुखस्य वा निद्राव्याघातार्थं चलितकम् ॥२७॥

जब पुरुष उन्मत्त हुआ हो, स्त्री से विवाद कर रहा हो, किसी अन्य विषय की ओर मन लगाये हो अथवा नींद के कारण झपकी ले रहा हो, तो स्त्री को अपने पति का चुंबन लेना चाहिये। इस स्थिति में किये हुए चुंबन को चलितक कहते हैं। यदि नायिका में अनुराग तरंगित हो रहा हो, और उसका प्रेमी मदिरा आदि मादक वस्तु के पीने से मत्त होकर अन्यमनस्क हो, रहा हो और अपनी प्रेमिका की उत्कट काम-चेष्टा को अलक्षित कर रहा हो, या प्रणय-कलह को रोकने के लिए या अर्धसुप्त पति को चैतन्य करके अपनी ओर आकर्षित करने आदि अवस्थाओं में नायिका को अपने पति का साधारण चुम्बन करना चाहिये।

चिररात्रावागतस्य शयनसुप्तायाः स्वाभिप्रायचुम्बनं प्रातिबोधिकम् ॥ २८ ॥

रात्रिकाल में विलम्ब करके घर आये हुए पति को शय्या पर सोई हुई प्रेमिका का चुम्बन करना चाहिये। इससे पुरुष का अभिप्राय भी नायिका पर प्रकट हो जाता है और स्त्री जग भी जाती है। इसको प्रातिबोधक चुम्बन कहते हैं। निशा में विलम्ब हो जाने से स्त्री का सो जाना स्वाभाविक है। अतः सँभोग के लिए अन्य प्रकार से स्त्री को जगाने की अपेक्षा चुम्बन से उसकी निद्रा भङ्ग करना अधिक मृदु और मधुर है। इससे नायिका जग भी जाती है और चुम्बन से आभिमानिक सुख का अनुभव करती हुई रतिक्रीड़ा में निरत होने के लिए उद्यत होती है।

साऽपि तु भावजिज्ञासार्थिनी नायकस्यागमनकालं संलक्ष्य व्याजेन सुप्ता स्यात् ॥ २९ ॥

स्त्री को भी पति के अनुराग-भाव की परीक्षा करने के लिए उसको आता हुआ देखकर आगमन-काल में शय्या पर लेटकर अपने सोने का

व्याज दिखलाना चाहिये। यदि पति का पत्नी के प्रति अनुराग होगा तो उसे कुपित अथवा मानिनी समझकर पादपतन आदि से उसको जगाने की अवश्य चेष्टा करेगा।

यदि सुचिरसमेतः प्रेयसीमप्रसुप्तां रहसि कृतकनिद्रां चुम्बति प्राणनाथः
कथितविधमिदं स्याच्चुम्बनं प्रातिबोधं द्वयमिदमपरं स्याच्चुम्बनं छायिकाख्यम्

—'रतिरहस्य'

आदर्शे कुड्ये सलिले वा प्रयोज्यायाश्छायाचुम्बनमाकारप्रदर्शनार्थमेव कार्यम् ॥ ३० ॥

यदि आते हुए पति की छाया शीशे में या दीपक की ज्योति में दीवार पर अथवा जल में पड़ रही हो, तो अपना प्रेमभाव दर्शाने के लिए नायिका को उस छाया का चुम्बन करना चाहिये।

बालस्य चित्रकर्मणः प्रतिमायाश्च चुम्बनं संक्रान्तकमालिङ्गनञ्च ॥ ३१ ॥

अपने गोद में लिये हुए बालक को, पत्नी के चित्र या प्रतिमा को चुम्बन करने, उठाने, तथा आलिंगन करने से पुरुष अपनी प्रिया के प्रति अपने अनुराग-भाव को प्रकट करता है।

अभिनवमनुरागं व्यञ्जितुं दर्पणादौ प्रतिकृति विषयं वा चुम्बनं पुंस्त्रियोः स्यात्
प्रतिकृतिशिशुचित्रा श्लेषणं चुम्बनं वा द्वयमुपहितभावं तच्च संक्रान्तमाहुः

—'रतिरहस्य'

तथा निशि प्रेक्षणके स्वजनसमाजे वा समीपगतस्य प्रयोज्याया हस्ताङ्गुलिचुम्बनं संविष्टस्य वा पादाङ्गुलिचुम्बनम् ॥३२॥

रात्रि के समय नाटक, तमाशा आदि देखने के अवसर पर, या उत्सव आदि में जहाँ सब सगे-सम्बन्धी इकट्ठे हुए हों, यदि अपनी प्रेयसी समीप

बैठी हुई हो तो नायक को चाहिये कि नायिका के हाथ या पाँव की उँगलियों का चुम्बन करे। इससे पति का अनुराग प्रकट होता है। यह चुम्बन समीप सोते हुए या बैठे रहने पर दोनों स्थितियों में संभावित है, और स्त्री-पुरुष दोनों यह चुंबन कर सकते हैं।

ओष्ठेन कान्तस्य मुखौष्ठयुग्मं निपीडय जिह्वाञ्चित तालुभागम्।
चुम्बोत्सवं नृत्यति यत्र नारी प्रोक्तं समौष्ठं कविभिः पुराणैः॥
—पंचशायक

नायिका अपने ओठ से पति के मुख और दोनों ओठों को पकड़कर दबावे और अपनी जिह्वा को पति के तालु-स्थान में रगड़ती हुई नाचने लगे। ऐसे चुंबन को प्राचीन आचार्यों ने समौष्ठ चुंबन कहा है।

संवाहिकायास्तु नायकमाकारयन्त्या निद्रावशादकामाया इव तस्योर्वोर्वदनस्य निधानमुरुचुम्बनं पादाङ्गुष्ठचुम्बनं चेत्याभियोगिकानि॥ ३३॥

यदि नायक का पैर दबाती हुई नायिका प्रेमासक्त हो जाय तो अपना प्रेम-भाव दिखाने के लिए उसे चाहिये कि पुरुष की जाँघ पर अपना मुख रख दे। अथवा, उसके पाँवों के अँगूठों को चूम ले। इस चुम्बन को इस ढंग से करना चाहिये कि देखनेवाले यह समझें कि निद्रा के कारण उसका मुख पुरुष की जंघा पर पड़ गया है।

कृते प्रतिकृतं कुर्यात्ताडिते प्रतिताडितम्।
करणेन च तेनैव चुम्बिते प्रतिचुम्बितं॥ ३४॥

संभोग-काल में स्त्री-पुरुष दोनों को अपनी कामेच्छा बढ़ाने के लिए उनमें से एक जो कुछ करे दूसरे को भी वैसा ही करना चाहिये। यदि पुरुष मारे तो स्त्री को भी मारना चाहिये, और उसी अंग से मारना चाहिये जिस अंग से पति ने मारा है। यदि पति पत्नी को चूमे तो पत्नी को भी उसी प्रकार पति का चुम्बन करना चाहिये। ❀

# सप्तम पराग

## नखक्षत

नायिकाओं में प्रेम-प्रकाशन के लिए उपचारों के भिन्नता की आवश्यकता होती है। कुचादि तथा अन्य उभरे हुए मांसल भाग को दबाने से जो चिन्ह पड़ जाते हैं उनको नखच्छद कहते हैं। इसमें हाथ के नाखूनों को बटोरकर स्त्री के उभरे हुए स्थानों पर दबाया जाता है। इसके खरोंच का निशान बन जाता है। नाखूनों के स्पर्श एवं रगड़ से उत्पन्न शब्दों से स्त्री-शरीर रोमाञ्चित हो जाता है और रतिराग प्रबल हो उठता है। काम की प्रचण्डता होने ही पर नखक्षत किया जाता है। नखक्षत करना एक कला है। अब इसका प्रयोग प्राय: लुप्त-सा हुआ जा रहा है। इस कला की सुंदरता नखों की बनावट पर निर्भर करती है। नख की सुंदरता के लिए उसमें विभिन्न रंग की रेखाएँ होनी चाहियें। नख के पृष्ठभाग समान हों, उज्ज्वल हों, छितराये न हों, वर्धनशील हो, मृदु एवं शुभ्र हों; वे ही अच्छे होते हैं और उनसे अनुराग की वृद्धि होती है। चण्डवेग नायक-नायिकाओं के नखों में दो-तीन रेखाएँ होनी चाहियें, अर्थात् दो-तीन स्थल पर नख

---

❀ नोट—सुरतोपचार में चुम्बन का विशेष स्थान है। स्थान-भेद से चुम्बन में कर्म-भेद होता है। काम-शास्त्र के अन्य आचार्यों ने इनके अतिरिक्त अन्य भेदों का भी उल्लेख किया है। उनके मत से चुम्बन के दो प्रधान भेद होते हैं। १—सशब्द चुम्बन, २—नि:शब्द चुम्बन। स्तनित, कूजित, श्वसित, सीत्कार, फुत्कार, हिंकृत एवं दूत्कृत नामक सात प्रकार के सशब्द चुम्बन होते हैं। निपीडित, आमित, उन्नामितक, स्फुरित, संदतोष्ठ, वैकृतक एवं नतगंड नामक सात प्रकार के नि:शब्द चुम्बन होते हैं। सूची, प्रतता और करी नामक तीन प्रकार के जिह्वा-प्रवेश होते हैं। ये भी चुम्बन के ही भेद हैं। ओष्ठविमृष्टक, आर्द्रचुम्बित एवं संपुटक आदि चार प्रकार के चूषण होते हैं।

छिनकटे हों। मध्यम वेगवाले दंपति के नख चोंच की तरह तीक्ष्ण होने चाहियें, और मन्दवेग वालों के लिए अर्धचन्द्र की तरह होना समुचित है। नायक-नायिका प्रेमोन्मत्त होकर अनन्त प्रकार के नखक्षत कर सकते हैं। अभ्यास और कौशल से यह कार्य संपादित किया जाता है। अनुराग का मूल कारण रूप, गुण और यौवन है। वियोग में अनुराग नष्ट हो जाता है। यह नखक्षत अनुराग को जाग्रत करता है।

रागवृद्धौ संघर्षात्मकं नखविलेखनम् ॥ १ ॥

जिन स्त्री-पुरुषों में काम बहुत प्रबल होता है वे संभोग के समय एक दूसरे को नख से खुजलाते और नोचते हैं।

तस्य प्रथमसमागमे प्रवासप्रत्यागमने प्रवासगमने क्रुद्धप्रसन्नायां मत्तायां च प्रयोगो न नित्यमचण्डवेगयोः ॥२॥

जिन लोगों का काम उद्दाम और प्रबल नहीं होता वे भी प्रथम समागम में, प्रवास से लौटने पर, प्रवास जाते समय कुपित स्त्री के प्रसन्न होने तथा प्रमत्त होने पर नखों से खुजलाते हैं।

तथा दशनच्छेद्यस्य सात्म्यवशाद्वा ॥ ३ ॥

दाँतों से काटने के लिए भी पूर्वोक्त अवसर भी उपयुक्त हैं; क्योंकि नखच्छेद्य के समान ही दाँतों से काटना भी प्रबल कामियों के लिए ही है।

तदाच्छुरितकमर्धचन्द्रो मण्डलं रेखा व्याघ्रनखं मयूरपदकं शशप्लुतकमुत्पलपत्रकमिति रूपतोऽष्टविकल्पम् ॥ ४ ॥

चिह्न के अनुसार नखच्छेद्य आठ प्रकार के हैं—

१—आच्छुरिक, २—अर्धचन्द्र, ३—मण्डल, गोल, ४—रेखा, ५—व्याघ्र-नख, ६—मयूर-पदक, ७—शशप्लुतक, ८—कमलपत्र।

कक्षौ स्तनौ गलः पृष्ठं जघनमूरु च स्थानानि ॥ ५ ॥

१—काँख, २—स्तन, ३—गला, ४—पीठ, ५—गुह्येन्द्रिय, ६—जाँघ।

कक्षाकरोरुजघनस्तनपार्श्वपृष्ठहृत्कन्धरासु नखराः खरवेगयोऽस्युः ।
अप्यन्ययोर्नवरतविरते च मानेपुष्पे मदे प्रवसने विरहे प्रयोज्याः ॥
—'रतिरहस्य'

कुक्ष, जघन, बगल, पीठ और कन्धा आदि स्थानों में चण्डवेग नायक मान, विरह, प्रवास, मद, विरत आदि अवसरों पर नखक्षत करते हैं।

कहा है—

ग्रीवा पार्श्वोरुकक्षेषु कटिपृष्ठस्तनेषु च ।
सम्प्रयोगे प्रयुञ्जीत नखच्छेद्यानि योषिताम् ॥

प्रवृत्तरतिचक्राणां न स्थानमस्थानं वा विद्यत् इति सुवर्णनाभः ॥६॥

संभोग में प्रवृत्त हुए स्त्री-पुरुष के लिए नख-विलेखन के लिए योग्य या अयोग्य स्थान का कोई विचार नहीं रह जाता। यह आचार्य सुवर्ण-नाभ का कथन है।

तत्र सव्यहस्तानि प्रत्यग्रशिखराणि द्वित्रशिखराणि चण्ड-वेगयोर्नखानि स्युः ॥ ७ ॥

बहुत कामी पुरुष अपने बाँये हाथ के नखों को लंबे और तेज रखते हैं। उनके प्रत्येक नख में दो-तीन तेज नोकें निकली रहती हैं।

अनुगतराजिसमुज्ज्वलममलिनमविपाटितं विवर्धिष्णु मृदु-स्निग्धदर्शनमिति नखगुणाः ॥ ८ ॥

नख के आठ गुण होने चाहियें—

१—समान, २—स्वच्छ, ३—कान्तियुक्त, ४—टूटे न हों, ५—बढ़ने योग्य हों, ६—कोमल, ७—स्निग्ध, चिकना; ८—सुन्दर हों।

वर्धिष्णुता मलिनता मृदुतोज्ज्वलत्वं ।
नीरेखताऽस्फुटिततेति गुणा नखानाम् ॥
—'रतिरहस्य'

दीर्घाणि हस्तशोभीन्यालोके च योषितां चित्तग्राहीणि गौडानां नखानि स्युः ॥ ९ ॥

गौड़ देश वालों के नख लंबे होते हैं। नख उनके हाथों का भूषण होता है। इन लंबे नखों को देखकर स्त्रियों का मन लुब्ध होता है।

ह्रस्वानि कर्मसहिष्णूनि विकल्पयोजनासु च स्वेच्छाऽवपातीनि दाक्षिणात्यानाम् ॥ १० ॥

दक्षिणदेशवासियों के नख छोटे होते हैं। ये नख न समय पर टूट सकते हैं और न मुड़ सकते हैं। इसके साथही जितने नखच्छेदों का वर्णन हुआ है वे सब नखचिन्ह ऐसे ही नखों से बनाये जा सकते हैं।

मध्यमान्युभयभाञ्जि माहाराष्ट्रिकाणामिति ॥ ११ ॥

महाराष्ट्रों के नख न बहुत बड़े होते हैं और न बहुत छोटे होते हैं।

आच्छुरित के प्रयोग का स्थान बतलाते हैं—

तैः सुनियमितैर्हनुदेशे स्तनयोरधरे वा लघुकरणमनुद्गत-लेखं स्पर्शमात्रजननाद्रोमाञ्चकरमन्ते संनिपातवर्धमानशब्द-माच्छुरितकम् ॥ १२ ॥

सब उँगलियों के नखों को साथ मिलाकर कपोल, स्तन अथवा अधर होठ पर धीरे से हल्का स्पर्श मात्र करते हैं, जिससे नख-चिन्ह न उभड़े और शरीर प्रेम से पुलकित हो उठे। पुनः अँगूठे से दूसरे नखों का टंकार करके स्पर्श करते हैं। इस भेद को आच्छुरितक कहते हैं।

अव्यक्तरेखमणुकर्मनखैः समस्तैरोमाञ्चकृच्चटचटाध्वनि योजितान्तम्।
अङ्गुष्ठजाग्रनखताडनतो नखानांगण्डस्तनाधरगमाच्छुरितं वदन्ति ॥

—'रतिरहस्य'

सब नाखूनों से अप्रकट रेखाएँ या हल्का नखक्षत करने एवं छूने से रोमांच होता है। इससे कभी-कभी चट-चट ध्वनि भी निकलती है। नाखूनों का अँगूठे के नख के ताड़न से कपोल एवं स्तन पर के नखचिह्न को आछुरित कहते हैं।

प्रयोज्यायाश्च तस्याङ्गसंवाहने शिरसः कण्डूयने पिटकभेदने व्याकुलीकरणे भीषणे च प्रयोगः ॥ १३ ॥

इसका प्रयोग उस समय करना चाहिये जब स्त्री अपने नायक के अङ्गों को दबा रही हो या मालिश करती हो या सिर खुजला रही हो, या अपने मुँह पर की कीलें फोड़ रही हो, या जब उसे कामातुर या भयभीत करना हो। इसी प्रकार नायिका भी नायक की विशेष-विशेष दशाओं में आच्छुरित का प्रयोग कर सकती है।

ग्रीवायां स्तनपृष्ठे च वक्रो नखपदनिवेशोऽर्धचंद्रकः ॥१४॥

गर्दन और स्तनों पर अर्धचन्द्र के समान नख से किये हुए क्षत को अर्धचन्द्र कहते हैं। नख अर्धचन्द्रमा के समान होता है। अतः इसके बनाये हुए खरोंच को अर्धचन्द्र कहते हैं। इसका प्रयोग सदा ग्रीवा और स्तन में ही करना चाहिये।

तावेव द्वौ परस्पराभिमुखौ मण्डलम् ॥ १५ ॥

जब अर्धचन्द्र के समान दो नखक्षत आमने-सामने किये जाते हैं तो उनका आकार गोल हो जाता है और उसे मण्डलक्षत कहते हैं।

नाभिमूलककुन्दरवङ्क्षणेषु तस्य प्रयोगः ॥१६॥

नाभि के मूल में, नितंब-कूप में तथा योनि के उभरे हुए भाग में मण्डल नामक गोल नखक्षत का प्रयोग करते हैं

सर्वस्थानेषु नातिदीर्घा लेखा ॥ १७ ॥

नख-रेखा किसी भी स्थान में की जा सकती है; किन्तु यह अधिक लंबी न हो। उसका प्रमाण दो-तीन अंगुल ही होता है। वड़ी नखरेखा करना कामशास्त्र के विरुद्ध है।

सैव वक्राव्याघ्रनखकर्मास्तनमुखम् ॥१८॥

वही नखरेखा यदि कुछ मुड़ी हुई हो और स्तन के मुख के समीप हो तो व्याघ्र-नख कहलाती है।

पञ्चभिरपि नखैर्लेखाचूचुकाभिमुखी मयूरपदकम् ॥१९॥

अंगुली के पाँचों नखों से स्त्री के स्तनमुख (चुचुक) को अपनी ओर खींचने से स्तन-मुख के चारों ओर जो रेखाएँ वन जाती हैं वे मयूरपदक कहलाती हैं। अर्थात् स्तन के मुख पर मयूरपद चिन्ह की तरह नखक्षत हो जाने से इसे ऐसा कहते हैं।

अंगुष्ठजंनखमधो विनिवेश्य कृष्टैःसर्वाङ्गुलीकररुहैरुपरिस्तनस्य।
यच्चूचुकाभिमुखमेत्य भवन्ति रेखास्तज्ज्ञा मयूरपदकंतदुदाहरन्ति॥

—'रतिरहस्य'

अँगूठे के नाखून को नीचे करके शेष उँगलियों के नखों से स्तन के ऊपर रेखा करने से जब चूचक के सामने तक रेखाएँ पहुँच जावें, तब उसको मयूरपदक कहते हैं।

तत्संप्रयोगश्लाघायाः स्तनचूचुके संनिकृष्टानि पञ्चनखपदानि शशप्लुतकम् ॥२०॥

जब नायिका मयूरपदक की अभिलाषा करे तो पुरुष को चाहिये कि वह पाँचों नखों से उसके स्तन के मुख पर ही जोर से नोच और दबोट कर नखक्षत कर देवे। इस प्रकार के बने हुए नखचिन्ह को शशप्लुतक कहते हैं। यह चिन्ह शश के उछलते हुए पदचिन्हों की तरह वन जाता है।

स्तनपृष्ठे मेखलापथे चोत्पलपत्राकृतीत्युत्पलपत्रकम् ॥ २१ ॥

स्तन पर और कटि में, जहाँ करधनी पहनी जाती है, कमल की पत्तियों के समान नखचिन्हों को उत्पलपत्रक कहते हैं। स्तन और नितंब पर मृदु मांसल भाग होने से नखक्षत पूर्ण और रक्तवर्ण से प्रकट होते हैं।

ऊर्वोःस्तनपृष्ठे च प्रवासं गच्छतः स्मरणीयकं संहताश्च तस्त्रस्तिस्रो वा लेखा इति नखकर्माणि ॥ २२ ॥

प्रवास को जाते हुए पुरुष स्मारक के लिए स्त्रियों की जंघाओं और स्तनों पर मिली हुई तीन या चार नख-रेखाएँ कर देते हैं। यह नखक्षत प्रेमिका के प्रति उनके अनुराग-भाव को स्मरण दिलाता है। देश, काल और कार्यवश नायिका भी इसका प्रयोग नायक पर करती है। इन उपर्युक्त स्थानों के नखक्षत बहुत ही मनोहर और अनुरागवर्द्धक होते हैं।

यह नखक्षत के भेद समाप्त हुए।

आकृतिविकारयुक्तानि चान्यान्यपि कुर्वीत ॥ २३ ॥

विभिन्न आकृति के कई अन्य प्रकार के भी नखक्षत किये जाते हैं।

विकल्पानामनन्तत्वादानन्त्याच्च कौशलविधेरभ्यासस्य च सर्वगामित्वाद्रागात्मकत्वाच्छेद्यस्य प्रकारान् कोऽभिसमीक्षितुमर्हतीत्याचार्याः ॥ २४ ॥

कामशास्त्र के आचार्यों का कथन है कि नखच्छेद्य के भेदों की गणना करना बहुत दुरूह है। पुरुषों के कौशल और अभ्यास को कोई नहीं जानता; क्योंकि कामान्ध होकर जब पुरुष रतिक्रिया में प्रवृत्त होता है तो उसे नखादि भेदों का ध्यान एवं विचार किंचित् भी नहीं रह जाता।

भवति हि रागेऽपि चित्रापेक्षा वैचित्र्याच्च परस्परं रागो जनयितव्यो, वैचक्षण्ययुक्ताश्च गणिकास्तत्कामिनश्च परस्परं प्रार्थनीया भवन्ति, धनुर्वेदादिष्वपि हि शस्त्रकर्मशास्त्रेषु वैचित्र्यमेवापेक्ष्यते किं पुनरिहेति वात्स्यायनः ॥ २५ ॥

पूर्व सूत्र के उत्तर में वात्स्यायन कहते हैं कि संभोग के समय पुरुष को प्रत्येक वाह्य या आभ्यन्तर रतिक्रिया को कई विचित्र और नवीन प्रकार से करने की इच्छा बनी रहती है; क्योंकि इसमें विचित्रता करने से ही कामानुराग की वृद्धि होती है। जो पुरुष विचित्र संभोगक्रिया-भेदों में निपुण होते हैं उन कामी लोगों की कामना वेश्याएँ भी करती हैं और इन क्रियाओं में कुशल वेश्या की अभिलाषा कामी लोग भी करते हैं। धनुर्वेद और युद्धशास्त्रों में भी शस्त्र चलाने की विचित्रता की आवश्यकता है। फिर कामशास्त्र में विचित्रता की आवश्यकता क्यों न हो!

नखक्षत के लिए व्यक्ति विशेष में निषेध करते हैं—

न तु परपरिगृहीतास्त्वेवं कुर्यात्, प्रच्छन्नेषु प्रदेशेषु तासामनुस्मरणार्थं रागवर्धनाच्च विशेषान्दर्शयेत् ॥२६॥

पराई स्त्रियों में नखछेद्य के चिन्ह नहीं अङ्कित किये जाते। उनके गुह्यस्थानों में काम की वृद्धि और स्मृति के निमित्त कुछ नखक्षत कर दिये जा सकते हैं।

नखक्षतानि पश्यन्त्या गूढस्थानेषु योषितः।
चिरोत्सृष्टाऽप्यभिनवा प्रीतिर्भवति पेशला ॥ २७ ॥

गुह्य स्थानों में नखों के चिन्हों को देखकर स्त्री की अतीत (प्रथम समागम की) विस्मृत प्रीति भी पुनः जाग्रत हो उठती है।

चिरोत्सृष्टेषु रागेषु प्रीतिर्गच्छेत्पराभवम्।
रागायतनसंस्मारि यदि न स्यान्नखक्षतम् ॥ २८ ॥

यदि रूप, गुण और यौवन के स्मरण करानेवाले नखचिन्ह शरीर पर न हों तो बहुत काल से छुटी हुई प्रेमी-प्रेमिकाओं की प्रीति नष्ट हो जाती है।

नखक्षत की प्रशंसा करते हैं—

पश्यतो युवतिं दूरान्नखोच्छिष्टपयोधराम्।
बहुमानः परस्यापि रागयोगश्च जायते ॥ २९ ॥

नखचिन्हों से भरे हुए स्तनवाली युवती को दूर से देखकर बहुत आदर और प्रीति सहज ही उत्पन्न हो जाती है।

पुरुषश्च प्रदेशेषु नखचिन्हैर्विचिन्हितः।
चित्तं स्थिरमपि प्रायश्चलयत्येव योषितः॥ ३० ॥

पुरुष के अङ्गों में लगे हुए नख-चिन्हों को देखकर स्त्रियों का स्थिर चित्त भी काम से चञ्चल हो उठता है।

नान्यत्पटुतरं किञ्चिदस्ति रागविवर्धनम्।
नखदन्तसमुत्थानां कर्मणां गतयो यथा ॥३१॥

नखक्षत और दन्तदशन-क्रिया के समान कोई भी वाह्यरतोपचारिक क्रिया कामदेव को इतना प्रज्वलित नहीं करती।

---

## नवम पराग

### दन्तदशन

उत्तरोष्ठमन्तर्मुखं नयनमिति मुक्त्वा चुम्बनवद्दशनरदनस्थानानि ॥१॥

ऊपर का होठ, जिह्वा और नेत्रों को छोड़कर चुम्बन के जितने स्थान पूर्व में बताये गये हैं वे दाँतों से काटने के भी स्थान हो सकते हैं।

दाँत के गुण बतलाते हैं—

दाँत समान हो; ऊँचे-नीचे न हों; चमकदार, आकर्षक हों; ठीक परिमाण से हों; अलग-अलग न हों; सघन हों; सुन्दर रङ्ग के हों; तीक्ष्ण और नुकीले हों; इन गुणों से युक्त दाँत दंतच्छेद्य के लिए उत्तम होते हैं।

कुण्ठा राज्युद्गताः परुषा विषमाःश्लक्ष्णाः पृथवो विरला इति च दोषाः ॥ ३ ॥

कुण्ठित, पंक्ति से बाहर निकले हुए, कठोर, ऊँचे-नीचे, छोटे-बड़े, घिसे हुए, मोटे तथा विरल होना दाँत के अवगुण हैं। ऐसे दाँत दशनच्छेद्य के लिए उपयुक्त नहीं होते।

गूढकमुच्छूनकं बिन्दुर्बिन्दुमाला प्रवालमणिर्मणिमाला खण्डाभ्रकं वराहचर्वितकमिति दशनच्छेदनविकल्पाः ॥ ४ ॥

दाँत से काटने के आठ भेद होते हैं—१—गूढ़क, २—उच्छूनक, ३—बिन्दु, ४—बिन्दुमाला, ५—प्रवालमणि, ६—मणिमाला, ७—खण्डाभ्रक और ८—वराहचर्वितक।

अब दाँत से काटने के भेद बतलाते हैं—

नातिलोहितेन रागमात्रेण विभावनीयं गूढकम् ॥ ५ ॥

दाँत के जिस काटने में अधिक ललाई न हो, कुछ-कुछ रक्तिमा हो, उसको गूढ़क कहते हैं। दाँत से काटे हुए स्थान पर कोई चिह्न नहीं उभड़ने देना चाहिये।

तदेव पीडनादुच्छूनकम् ॥ ६ ॥

जिस दन्तदशन में कुछ अधिक जोर से काटा जाय और अधरोष्ठ में कुछ सूजन हो जाय, उसे उच्छूनक कहते हैं।

तदुभयं बिन्दुरधरमध्य इति ॥ ७ ॥

उपर्युक्त दोनों प्रकार (गूढ़क और उच्छूनक) तथा बिन्दु-दशन भी अधर के बीच में ही किये जाते हैं। यह दन्तदशन मन्दकाम तथा मन्द अनुराग-भाव को प्रकट करता है।

उच्छूनकं प्रवालमणिश्च कपोले ॥ ८ ॥

उच्छूनक और प्रवालमणि नामक दन्तदशन कपोल पर किये जाते हैं। किस कपोल पर किये जाते हैं?

कर्णपूरचुम्बनं नखदशनच्छेद्यमिति सव्यकपोलमण्डनानि ॥९॥

कर्णपूर चुम्बन एवं नखदशन का चिन्ह नायिका के बाँयें कपोल पर ही सुन्दर लगते हैं।

दन्तौष्टसंयोगाभ्यासनिष्पादना प्रवालमणिसिद्धिः ॥ १० ॥

ऊपर के दाँत और निचले होठ के संयोग से जो क्षत बनता है उसे प्रवालमणि कहते हैं।

सर्वस्येयं मणिमालाश्च ॥ ११ ॥

जब पूर्व कथनानुसार दाँतों के काटने से क्षतों की माला-सी बन जाय तो उसे मणिमाला कहते हैं।

अल्पदेशायाश्च त्वचो दशनद्वयसन्दंशजा बिन्दुसिद्धिः ॥१२॥

कंठ तथा अधर के तिल-सदृश त्वचा को किंचित् दाँत से खींचकर काट लेने से बने हुए क्षत को बिन्दु कहते हैं।

सर्वैर्बिन्दुमालाश्च ॥ १३ ॥

इस प्रकार काटने से बने हुए बिन्दुओं की पंक्ति को बिन्दुमाला कहते हैं।

तस्मान्मालाद्वयमपि गलकक्षवङ्क्षणप्रदेशेषु ॥ १४ ॥

इस प्रकार बने हुए ये दोनों—बिन्दुमाला और मणिमाला नामक दन्तक्षत कपोल, कुक्षि और वंक्षण, वक्षस्थल के सभी उपभाग में किये जाते हैं। इनके लिए स्निग्ध और उभरे हुए अङ्ग अधिक सुन्दर और उपयुक्त होते हैं।

ललाटे चोर्वोर्बिन्दुमाला ॥ १५ ॥

बिन्दुमाला दन्तक्षत ललाट और जाँघ पर ही किया जाता है।

मण्डलमिवविषमकूटकयुक्तं खण्डाभ्रकं स्तनपृष्ठ एव ॥ १६ ॥

स्तनों के ऊपर बादल के टुकड़ों के समान मण्डल नामक जो दन्त-दशन के अलग-अलग चिह्न होते हैं उन्हें खण्डाभ्रक कहते हैं।

संहताः प्रदीर्घा बह्वयो दशनपदराजयस्ताम्रान्तराला वराहचर्वितकं स्तनपृष्ठ एव ॥ १७ ॥

यदि पास-पास में, दाँत से काटने की अनेक लंबी पंक्तियाँ हों और वे सुर्ख चमकती हों तो उन्हें वराहचर्वितक दन्तक्षत कहते हैं। नवोढ़ा के स्तन के एक भाग को मुख में लेकर दाँतों से दबाने पर इकट्ठा अनेक दन्तक्षत की पंक्तियाँ बन जाती हैं, उन्हें वराहचर्वितक कहते हैं। वराह के चबाये हुए की तरह अनेक दन्तक्षत बन जाते हैं। स्तन पर दन्तक्षतों की पंक्तियाँ बहुत ही शुभ्र और मनोहर प्रतीत होती हैं।

तदुभयमपि च चण्डवेगयोः ॥ १८ ॥

ये दोनों खण्डाभ्रक और वराहचर्वितक दन्तक्षत प्रचण्ड कामियों के ही व्यवहार में आते हैं, और इनके लिए बाला और तरुणी नायिकाओं के स्तन ही उपयुक्त होते हैं।

ये दन्तच्छेद के भेद समाप्त हुए।

विशेषके कर्णपूरे पुष्पापीडे ताम्बूलपलाशे तमालपत्रे चेति प्रयोज्यागामिषु नखदशनच्छेद्यादीन्याभियोगिकानि ॥ १९ ॥

विशेषक या भोजपत्र के तिलक को नायिका ललाट पर लगाती है; कर्णपूर या नीले कमल का पुष्प कान में पहनती है। पुष्पमाला के शेखर, तमालपत्र आदि जो नायिका पहनती है उनपर नायक काम के भावावेश में दशनच्छेद्य या नखक्षत कर देते हैं। इससे भी राग की वृद्धि होती है।

देशसात्म्याच्च योषित उपचरेत् ॥ २० ॥

देश-देश की प्रथा के अनुसार स्त्रियों को प्रसन्न करना चाहिये। प्रथा दो प्रकार की है—देश तथा शारीरिक प्रकृति। प्रत्येक देश में जिस प्रकार चुम्बन-आलिङ्गन किया जाता है, पुरुष के लिए यह आवश्यक है कि वह उस देश की रहनेवाली स्त्री के साथ संभोग करने में उस देश

की रतिक्रिया के उपनियमों के अनुकूल ही अपनी मनोवृत्ति बना ले, अन्यथा संभोग में अनुराग के स्थान पर विराग उत्पन्न होने की संभावना रहती है और स्त्री-पुरुष दोनों रति-सुख से वंचित रह जाते हैं तथा विद्वेष की अग्नि जाग्रत होती है।

अभ्यर्थिता वाह्यरतेनभूयो या देशकालप्रकृतीः प्रतीक्ष्य।
श्लथास्तरुण्यः प्रवलानुरागा द्रवन्ति तृप्यन्ति च शीघ्रमेव ॥
प्रायोऽङ्गनानां पुरएवतृप्ते भावावसानं पुरुषा लभन्ते।
इदं तु विज्ञाय तथोपचार्या यथाद्रवन्त्यग्रत एव नार्यः ॥

—'रतिरहस्य'

स्त्री के देश, ऋतु, प्रकृति ( वात, पित्त, कफ ) की भली भाँति परीक्षा कर प्रणयलीला से उसे अपने प्रति इतना अनुरक्त करे कि नायिका स्वयं संभोग के लिए नायक से अनुनय-विनय करने लगे। रति के पूर्व इस प्रकार आलिंगन-चुम्बनादि करने से स्त्रियाँ कामातुरा होकर शीघ्र ही रति में संतुष्ट होकर द्रवित हो जाती हैं। बहुधा मदन-युद्ध में स्त्रियों से पूर्व ही पुरुष तृप्त होकर द्रवित हो जाते हैं। अतः इस व्यापक विषय को ध्यान में रखकर पुरुष को यथाशक्ति ऐसी चेष्टा करनी चाहिये कि रतोत्सव में स्त्रियाँ अपने से पूर्व द्रवित होकर सन्तुष्ट हो जायँ।

मध्यदेश्या आर्यप्रायाः शुच्युपचारा श्चुम्बननखदन्तपदद्वेषिण्यः ॥ २१ ॥

मध्यदेश की स्त्रियाँ प्रायः आर्या होती हैं और अपने आचरण को बहुत शुचि और पवित्र रखती हैं; वे चुम्बन, नखक्षत को नहीं पसन्द करतीं; वरन् ऐसा करनेवाले पुरुष से द्वेष करती हैं।

वाह्लीकदेश्या आवन्तिक्यश्च ॥ २२ ॥

वाह्णीक (बलख़) तथा उज्जैन की स्त्रियाँ भी नख, दन्तक्षतों को बुरा समझती हैं।

चित्ररतेषु त्वासामभिनिवेशः ॥ २३ ॥

उन देशों की स्त्रियाँ चित्ररतों में अधिक अनुराग रखती हैं।

परिष्वङ्गचुम्बननखदन्तचूषणप्रधानाः क्षतवर्जिताः प्रहणनसाध्या मालव्य आभीर्यश्च ॥ २४ ॥

मालव और कुरुक्षेत्र की स्त्रियाँ आलिंगन, चुम्बन, नखक्षत, दन्तदशन और अधर-चूषण में अधिक रुचि रखती हैं; किन्तु अधिक क्षत को पसंद नहीं करतीं। प्रहणन को अधिक पसंद करती हैं।

सिन्धुषष्ठानां च नदीनामन्तरालीया औपरिष्टिकसात्म्याः॥२५॥

सिन्धु और सतलज की मध्यभूमि में रहनेवाली स्त्रियाँ औपरिष्टक (मुख-मैथुन) की अधिक अभिलाषा रखती हैं।

चण्डवेगा मन्दसीत्कृता आपरान्तिक्यो लाट्यश्च ॥ २६ ॥

पश्चिमी समुद्र के किनारे के अपरान्त देश (काठियावाड़) की स्त्रियाँ तथा लाट देश की नायिकाएँ प्रचण्ड काम-वेगवाली होती हैं और वे संभोग-काल में अधिक सीत्कार करती हैं।

दृढप्रहणनयोगिन्यः खरवेगा एवापद्रव्यप्रधानाः स्त्रीराज्ये कोशलायां च ॥ २७ ॥

कोशलदेश या स्त्रीराज्य (बंगाल से पश्चिम स्त्री-राज्य था) की स्त्रियाँ रति में अधिक प्रहार को पसन्द करती हैं, अधिक कामेच्छा रखती हैं, अपद्रव्य (धातुलिङ्ग) का व्यवहार भी करती हैं।

प्रकृत्या मृद्व्यो रतिप्रिया अशुचिरुचयो निराचाराश्चान्ध्र्यः ॥२८॥

आन्ध्रदेश की स्त्रियाँ बड़ी कोमल, संभोग-प्रेमिका, अश्लील रुचिवाली और दुराचारिणी होती हैं।

सकलचतुःषष्टिप्रयोगरागिण्योऽश्लीलपरुषवाक्यप्रियाः शयने च सरभसोपक्रमा माहाराष्ट्रिक्यः ॥ २९ ॥

महाराष्ट्रदेश की स्त्रियाँ चौसठ कलाओं में प्रवीण तथा उन कलाओं का प्रयोग करनेवाली, एवं कठोर और अश्लील वाक्य को पसंद करनेवाली, होती हैं। वे रतिशय्या पर अत्यन्त वेग से संभोग कराना पसंद करती हैं।

तथाविधा एव रहसि प्रकाशन्ते नागरिक्यः ।। ३० ।।

पटना नगर की स्त्रियाँ यद्यपि महाराष्ट्र की स्त्रियों के समान ही व्यवहार करती हैं तथापि वे एकांत में ही इन कलाओं का प्रयोग करती हैं। किन्तु महाराष्ट्र की स्त्रियाँ एकान्त और प्रकाश सब जगह में उनका प्रयोग करती हैं। पटना की स्त्रियाँ महाराष्ट्र की अपेक्षा अधिक लज्जाशील होती हैं।

मृद्यमानाश्चाभियोगान्मन्दं मन्दं प्रसिञ्चन्ते द्राविड्यः ।।३१।।

द्रविड़-देश की स्त्रियों में संभोग के आरंभ से ही मन्द-मन्द श्वेत रज निकलता है।

मध्यमवेगाः सर्वसहाः स्वाङ्गप्रच्छादिन्यः पराङ्गहासिन्यः कुत्सिताश्लीलपुरुषपरिहारिण्यो वानवासिक्यः ।। ३२ ।।

कोंकन से पूरब वनवास भूमि की नायिकाएँ मध्यम वेगवाली, आलिंगन, प्रहार आदि सहनेवाली, अपने अङ्ग को सजानेवाली होती हैं; वे भद्दे, अश्लील और कठोर बोलनेवाले पुरुष से अलग रहती हैं।

मृदुभाषिण्योऽनुरागवत्यो मृद्वङ्ग्यश्च गौड्यः ।। ३३ ।।

गौड़-देश की स्त्रियाँ मृदुभाषिणी, कोमलाङ्गी तथा अधिक अनुराग करनेवाली होती हैं।

देशसात्म्यात्प्रकृतिसात्म्यं बलीय इति सुवर्णनाभो, न तत्र देश्या उपचाराः ।।३४ ।।

सुवर्णनाभ कहते हैं कि देशरीति से अपनी प्रकृति बलवती होती है। अतः देश की रीति को छोड़कर अपनेको जो पसन्द हो उसीका व्यवहार करना चाहिये।

कालयोगाच्च देशाद्देशान्तरमुपचारवेषलीलाश्यानुगच्छन्ति, तच्च विद्यात् ॥ ३५ ॥

समय के परिवर्तन से एक देश का रहन-सहन, आचार-विचार दूसरे देश में सहज ही चला जाता है। अतः उन सबको जानकर अपनेको जो ढंग या रीति रुचिकर हो उसीका कार्य-रूप में उपयोग करना चाहिये।

उपगूहनादिषु च रागबर्धनं पूर्वं पूर्वं विचित्रमुत्तरमुत्तरं च ॥ ३६ ॥

आलिंगन, चुम्बन, नखक्षत, दन्तदशन, प्रहणन और सीत्कृत—इन छः वाह्यरतोपचारों को प्रथम क्रम से व्यवहार करे। पुनः अधिक राग जाग्रत करने के लिए इनके पूर्व के क्रमों को त्याग कर उलट-पुलट कर इस प्रकार इनका प्रयोग करे जिससे नायिका अधिक भावातुरा और कामोन्मत्त होकर रति में आतुरता से सचेष्ट हो जाय।

वार्यमाणश्च पुरुषो यत्कुर्यात्तदनुक्षतम्।
अमृष्यमाणा द्विगुणं तदेव प्रतियोजयेत् ॥ ३७ ॥

स्त्री के मना करने पर भी यदि नायक उसके शरीर पर नखक्षत कर दे तो नायिका को चाहिये कि उसकी इस क्रिया को न सहकर नायक के शरीर पर उससे दुगुना नखक्षत कर दे।

बिन्दोः प्रतिक्रिया माला मालायाश्चाभ्रखण्डकम्।
इति क्रोधादिवाविष्टा कलहान्प्रतियोजयेत् ॥ ३८ ॥

क्रोधित होकर पति के अपने ऊपर किये हुए बिन्दु नामक नखक्षत के बदले में माला, और बिन्दुमाला के बदले में अभ्रखण्डक नखक्षत, नायिका करती है। इससे प्रेम की वृद्धि होती है।

सकचग्रहमुन्नम्य मुखं तस्य ततः पिबेत्।
निलीयेत दशेच्चैव तत्र तत्र मदेरिताः ॥ ३९ ॥

नायिका नायक के कंठ को पकड़कर एक हाथ से ठुड्डी धर उसके

मुख को ऊँचा उठाकर उसका अधरोष्ठ पीवे और कामवश मस्तानी होकर पुरुष से ऐसा गाढ़ आलिंगन करे मानों वह उसके हृदय में पैठ रही हो और उसे दाँत से उन-उन स्थानों पर काटे जहाँ-जहाँ पर नायक ने उसे काटा था। नायिका की इस प्रकार की चेष्टा बहुत सुख देनेवाली होती है।

उन्नम्य कण्ठे कान्तस्य संश्रिता वक्षसः स्थलीम् ।
मणिमालां प्रयुञ्जीत यच्चान्यदपि लक्षितम् ॥ ४० ॥

नायिका को चाहिये कि पति का कंठ पकड़कर और उसकी छाती पर बैठकर मणिमाला नामक दशनक्षत करे।

दिवाऽपि जनसंबाधे नायकेन प्रदर्शितम् ।
उद्दिश्य स्वकृतं चिह्नं हसेदन्यैरलक्षिता ॥ ४१ ॥

रात्रि में नायिका ने नायक के शरीर पर जो नखक्षतादि कर दिये हैं उनको नायक दिन में किस प्रकार छिपावे—यह भाव पति के प्रदर्शित करने पर, दिन में जनसमूह के बीच उन नखक्षतों को पति-द्वारा दिखाये जाने पर, नायिका को छिप-छिपकर हँसते रहना चाहिये।

विकूणयन्तीव मुखं कुत्सयन्तीव नायकम् ।
स्वगात्रस्थानि चिन्हानि सासूयेव प्रदर्शयेत् ॥ ४२ ॥

नायिका को चाहिये कि अपने मुख को मरोड़कर, नायक को बुरा-सा कहती हुई, नाक-भौंहें सिकोड़कर, नायक-द्वारा किये हुए अपने शरीर पर के चिन्हों को उसे दिखावे—देखो, तुमने मेरे शरीर पर जो क्षत किया था उसीका बदला मैंने तुमको दिया है।

परस्परानुकूल्येन तदेवं लज्जमानयोः ।
संवत्सरशतेनापि प्रीतिर्न परिहीयते ॥ ४३ ॥

परस्पर लज्जा के साथ ऐसे व्यवहार करनेवाले दम्पतियों की प्रीति सौ वर्ष बीत जाने पर भी कम नहीं होती।



# दशम पराग

## आसन

स्त्री-पुरुष की कामेन्द्रिय की असमानता के कारण असौख्य उत्पन्न हो जाता है और रति-सुख का आस्वाद नहीं मिलता, जिससे राग के स्थान पर विराग और द्वेष पैदा होकर गृह-संसार को श्मशान में परिणत कर देते हैं। आसनों का उद्देश्य स्त्री-पुरुषों में साम्य उत्पन्न कर उन्हें सुख पहुँचाना है। इससे विषमता दूर होकर आनन्द की अनुभूति प्राप्त होती है। स्त्री-पुरुषों में साम्य न होने के कारण आसन का यह सिद्धांत जान लेने से उनकी यह विरक्ति दूर हो सकती है।

अनेक स्त्रियाँ इतनी मन्द होती हैं कि उन्हें कामवासना का उत्तेजन नहीं होता और न रति का आनन्द मिलता है। उनके स्मर-सदन की बनावट में कुछ अस्वाभाविकता होती है। उनका मदन-गमन-दोला बहुत कम सचेतन होता है। इसीसे स्त्री को पूरा संभोग का आनन्द नहीं मिलता। बहुधा देखा गया है कि जो पुरुष एक ही आसन से संभोग करते थे और उन्हें सन्तान नहीं होती थी, उनको आसन के परिवर्तन से सुन्दर सन्तान हो गई। करण, आसन, बन्ध, संवेशन और लय आदि संभोग के लिए आसन के बोधक हैं। नायिका की अंगस्थिति उत्तान, करवट, उपविष्ट, तिर्यक, ऊर्ध्ववेध और व्यानत होती है। इन अङ्गस्थितियों के अतिरिक्त दम्पति के किंचित् प्रयास से अन्य अङ्गस्थितियाँ भी बन सकती हैं। समान स्त्री-पुरुष के लिए आसन की आवश्यकता नहीं होती। संसार के पशु-पक्षी आदि जीवों के मैथुन को देखकर मनुष्य अनन्त आसनों का प्रयोग कर सकता है। यह सब दम्पति के रुचि-वैचित्र्य पर निर्भर करता है। सर्वोत्तम आसन वही है, जिसमें अधिक श्रम के बिना रति-क्रिया संपादित हो सके।

रागकाले विशालयन्त्येव जघनं मृगी संविशेदुच्चरते ॥ १ ॥

संभोग के समय उच्चरत् में नायिका को चाहिये कि अपनी जंघाओं को फैला देवे। ऐसा करने से उच्चरत में पुरुषेन्द्रिय का प्रवेश सरलता से हो जाता है। अर्थात् यदि नायिका मृगी हो और पुरुष वृष हो तो इस उच्चरत में बिना आसन-भेद के संभोग कराने में नायिका को अधिक कष्ट होता है। अतः जंघा फैला देने से स्मर-सदन का मुख-द्वार विस्तृत हो जाता है और पुरुष की गुह्येन्द्रिय सरलता से प्रवेश कर सकती है। इसी प्रकार मृगी नायिका तथा अश्व पुरुष के उच्चरत संभोग में नायिका को अपनी जंघाओं को कुछ अधिक विस्तृत कर देना चाहिये।

अवह्रासयन्तीव हस्तिनी नीचरते ॥ २ ॥

नीचरत में नायिका को अपनी जंघा को सिकोड़ लेना चाहिये। यदि नायिका हस्तिनी है और पुरुष वृष है तो इस नीचरत में नायिका को संभोग का आनन्द नहीं मिलता। अतः अपनी जंघा को सिकोड़ लेने से स्त्री के स्मर-मन्दिर का मुख-द्वार संकीर्ण हो जाता है और संभोग-सुख की अनुभूति होती है।

न्याय्यो यत्र योगस्तत्र समपृष्ठम् ॥ ३ ॥

जिस संभोग में स्त्री-पुरुष में विषमता नहीं है अर्थात् शश का मृगी, वृष का बड़वा और अश्व का हस्तिनी के साथ समरत है; वहाँ स्वाभाविक रति-सुख की प्राप्ति होती है। समरत में नायिका को जाँघ सिकोड़ने और फैलाने की आवश्यकता नहीं होती।

आभ्यां बड़वा व्याख्याता ॥ ४ ॥

इसी प्रकार उपर्युक्त विधि के अनुसार बड़वा नायिका को भी करना चाहिये। उसे समरत में अपने समान वृष पुरुष के साथ संभोग में जंघा को न फैलाना चाहिये और न सिकोड़ना चाहिये। लेकिन उच्चरत में अश्व

पुरुष के साथ सहवास-काल में जंघा को फैलाना तथा नीचरत में शश के साथ उसे सिकोड़ लेना चाहिये।

तत्र जघनेन नायकं प्रतिगृह्णीयात् ॥ ५ ॥

संभोगकाल में उपर्युक्त विधि के अनुसार जब पुरुषेन्द्रिय का प्रवेश स्मर-सदन में हो जाय तब नायिका को चाहिये कि अपनी जंघाओं से पुरुष को अच्छी तरह दबा दे।

अपद्रव्याणि च सविशेषं नीचरते ॥ ६ ॥

उच्च और समरत में स्त्रियों को संभोग-सुख मिलता है; किन्तु नीचरत में उनकी कामेच्छा की पूर्ति नहीं होती। अतः वे बहुधा अपद्रव्य ( धातु-लिंग ) का प्रयोग कर अपनी कामाग्नि को शांत करती हैं।

उत्फुल्लकं विजृम्भितकमिन्द्राणिकं चेति त्रितयं मृग्याः प्रायेण ॥ ७ ॥

मृगी नायिका उच्चरत में तीन प्रकार से अपने स्मर-मन्दिर को विकसित करती है। १–उत्फुल्लक, २–विजृम्भितक, और ३–इन्द्राणिक।

शिरो विनिपात्योर्ध्वं जघनमुत्फुल्लकम् ॥ ८ ॥

नायिका अपने नितम्ब के नीचे तकिया आदि लगाकर अपनी जंघाओं को ऊँचा कर ले। ऐसा करने से योनि पुष्प के समान खिल जाती है। इसे उत्फुल्लक करण कहते हैं।

करयुग्मधृतत्रिक मूर्द्धलसज्जघनं पतिहस्तनिविष्टकुचम् ।
स्फिग्बिम्बवहि धृतपार्ष्णि युगं ह्युत्फुल्लकमुक्तमिदं करणम् ॥

—'रतिरहस्य'

नायिका अपने दोनों हाथों से अपने त्रिक को पकड़कर पति के जघन को ऊपर उठावे और पुरुष अपने दोनों हाथों से स्त्री के स्तनों का मर्दन करे। पुरुष के नितम्ब पर नायिका की दोनों हथेली होवे। इसे उत्फुल्लक आसन कहते हैं।

तत्रापसारं दद्यात् ॥ ९ ॥

जब इस प्रकार आसन बँध जाय तब पुरुष को बहुत धीरे-धीरे स्मर-मन्दिर में अपनी कामेन्द्रिय का प्रवेश करना चाहिये, जिससे योनि गीली और स्निग्ध हो जाय। अन्यथा, सहसा प्रवेश करने से पीड़ा तथा जननेन्द्रिय के चर्म के उलटने की शंका रहती है।

अनीचे सक्थिनी तिर्यगवसज्य प्रतीच्छेदिति विजृम्भितकम् ॥१०॥

मृगी नायिका अपनी जंघाओं को खूब ऊँचा कर तिरछा फैलावे तो ऐसा करने से योनि-द्वार फैल जाता है। उस समय पुरुष तिरछे अपने गुह्येन्द्रिय को स्त्री के स्मर-सदन में प्रविष्ट करे। इसे विजृम्भितक आसन कहते हैं। रतिरहस्य का निम्नांकित श्लोक भी यही भाव व्यक्त करता है—

यदि तिर्यगुदञ्चित मूरुयुगं दधती रमते रमणी रमणम्।
विहितापसृतिर्विवृतोरुभगा, भुविजृम्भितमुक्तमिदं करणम् ॥

पार्श्वयोः सममूरू विन्यस्य पार्श्वयोर्जानुनी न्निदध्यादित्यभ्यास योगादिन्द्राणी ॥११॥

पुरुष अपने पास की नायिका के जाँघ को उठाकर अपनी दूसरी जाँघ से स्त्री के दूसरे जानुभाग को दबावे, और तब संभोग करे। इसको इन्द्राणी आसन कहते हैं। यह आसन इन्द्राणी का बतलाया हुआ है और कठिन अभ्यास से साध्य होता है।

तयोच्चतरतस्यापि परिग्रहः ॥ १२ ॥

इन्द्राणिक आदि तीनों आसनों में कैसा ही उच्चरत क्यों न हो, सुख से सम्भोग होता है। इसमें केवल मृगी का वृष के साथ संभोग ही नहीं, वरन् अश्व के साथ भी संभोग सम्यक् सुखदायक होता है।

संपुटेन प्रतिग्रहो नीचरते ॥ १३ ॥

नीचरत में अर्थात् वड़वा और हस्तिनी का शश के साथ संभोग-क्रिया में, नायिकाओं को संपुटक आसन करना होगा; अपनी जाँघ सिकोड़नी चाहिये।

एतेन नीचतररतेऽपि संपुटकं पीडितकं वेष्टितकं वाडवक-मितिहस्तिन्याः ॥ १४ ॥

हस्तिनी नायिका के साथ शश पुरुष की रति-क्रिया में नायिका को संपुटक; पीडितक, वेष्टतक और वाडविक संज्ञक चार प्रकार के योनि-संकोचन आसन का प्रयोग करना चाहिये। संपुटक-विधि बतलाते हैं—

ऋजुप्रसारितावुभावप्युभयोश्चरणाविति संपुटः ॥ १५ ॥

जब पति-पत्नी दोनों अपनी जंघाओं को पसारकर एक दूसरे को ढँक लेवें तो उसे संपुटक आसन कहते हैं।

स द्विविधिः पार्श्वसंपुट उत्तानसंपुटश्च तथा कर्मयोगात् ॥ १६ ॥

यह संपुटक आसन दो प्रकार का होता है—पार्श्व संपुट और उत्तान संपुट। क्रिया-भेद होने से दो संज्ञाएँ हैं। पार्श्व-संपुट में स्त्री-पुरुष दोनों आमने-सामने मुख कर सटकर सोते हैं, और उत्तान-संपुट में नायक नायिका के उत्तान होने पर उसके ऊपर सोता है।

पार्श्वेण तु शयानो दक्षिणेन नारीमधिशयीतेति सार्वत्रिकमेतत् ॥ १७ ॥

पार्श्व-संपुट में संभोग के लिए नायक को सदा नायिका के दाहिनी ओर रहना चाहिये। यह सब आचार्यों की संमति है।

संपुटकप्रयुक्तयन्त्रैव दृढमुरूपीडयेदिति पीडितकम् ॥ १८ ॥

उपर्युक्त संपटक रीति से संभोग करते समय यदि आवश्यकता वश स्त्री अपनी जंघाओं को खूब संकुचित कर ले तो इसे पीड़ितक आसन कहते हैं।

ऊरुव्यत्यस्येदिति वेष्टितकम् ॥ १९ ॥

यदि उत्तान-संपुटक-विधि से संभोग करते समय स्मर-मन्दिर के अधिक सङ्कोचन के लिए नायिका अपनी जंघाओं को परस्पर लिपटा लेवे तो इसको वेष्टितक आसन कहते हैं।

बड़वेव निष्ठुरमवगृह्णीयादिति बाडवकमाभ्यासिकम् ॥ २० ॥

घोड़ी की तरह जब स्त्री नायक के मन्दवीर्य होने से उसकी कामेन्द्रिय को अपनी योनि के दोनों ओष्ठों से खूब कसकर भीतर की ओर खींच लेती है और उसे बाहर नहीं निकलने देती तब इसको वाडविक आसन कहते हैं। यह कठिन अभ्यास से साध्य होता है।

तदान्ध्रीषु प्रायेणेति संवेशनप्रकारा बाभ्रवीयाः ॥ २१ ॥

यह उपर्युक्त सात प्रकार की आसन-विधि आन्ध्रदेश की स्त्रियों में बहुधा पाई जाती है। बाभ्रवीयमैथुन विधि समाप्त हुई।

सौवर्णनाभास्तूभावप्यूरू ऊर्ध्वावितितद्भुग्नकम् ॥ २२ ॥

नायिका की दोनों जंघाओं को ऊपर को उठाकर अधोभाग से मैथुन करने को भुग्नक आसन कहते हैं। यह आचार्य सुवर्णनाभ का कथन है।

चरणावूर्ध्वं नायकोऽस्या धारयेदिति जृम्भितकम् ॥ २३ ॥

नायक नायिका की दोनों जाँघों को अपने कन्धे पर रखकर जो संभोग करता है उसे जृम्भितक आसन कहते हैं। इस आसन में नायिका आगे-पीछे सरकती रहती है और उसकी जाँघ और योनि खुली रहती है।

तत्कुञ्चितावुत्पीडितकम् ॥ २४ ॥

नायिका की दोनों जाँघों को अपने कन्धे पर रखकर यदि नायक के संभोग करते समय नायिका अपनी योनि को संकुचित कर ले तो वह उत्पीडितक आसन कहलाता है।

तदेकस्मिन्प्रसारितेऽर्धपीडितकम् ॥ २५ ॥

यदि नायिका अपने एक पाँव को शय्या पर फैलाकर दूसरे पाँव को पुरुष के कमर या कन्धे पर रखकर संभोग में प्रवृत्त हो तो इसे अर्धपीडितक आसन कहते हैं।

नायकस्यांस एको द्वितीयकः प्रसारित इति पुनः पुनर्व्यत्यासेन् वेणुदारितकम् ॥ २६ ॥

रतिकाल में नायिका अपने ऊपर लेटे हुए पति के कन्धे पर एक पाँव रख दे और दूसरे पाँव को शय्या पर पड़ा रहने दे ; और फिर शय्यावाले पाँव को कन्धे पर या कन्धेवाले पैर को शय्या पर बार-बार रखे तो इसको वेणुदारितक आसन कहते हैं।

एकः शिरस उपरि गच्छेत् द्वितीयः प्रसारित इति शूलाचितकमाभ्यासिकम् ॥ २७ ॥

रति-काल में शय्या पर लेटी हुई नायिका अपना एक पाँव पुरुष के सिर पर और दूसरा शय्या पर रखे ; और पुनः सिरवाला पाँव शय्या पर और शय्यावाला सिर पर ( नायक के ) बार-बार रखे तो इसको शूलाचितक आसन कहते हैं। यह कठिन अभ्यास से साध्य हो सकता है।

संकुचितौ स्ववस्तिदेशे निदध्यादिति कार्कटकम् ॥ २८ ॥

संभोगकाल में जब नायिका अपनी जंघाओं को सिकोड़कर अपनी नाभि तक कर लेवे तो इस आसन को कर्कटक कहते हैं।

मुखे मुखं वाहुयुगे स्ववाहू जंघाद्वयं जंघयुगे निवेश्य।
गच्छेत्पतिश्चेदिति कौर्मकं स्यादूर्ध्वोरुयुग्मात्परिवर्तिताख्यम् ॥

—अनंगरंग

नायिका के मुख से मुख, उसकी दोनों बाँहों से अपनी बाँहें, जाँघों पर जाँघें और वक्षस्तल पर अपना सीना रखकर पति जब संभोग करता है तब उसे कूर्मासन कहते हैं।

ऊर्ध्वावूरू व्यत्यस्येदिति पीडितकम् ॥ २९ ॥

रति-समय शय्या पर उत्तान सोई हुई नायिका अपनी उठाई हुई जंघाओं के दाँयें-बाँयें अदल-बदल कर यदि दबावे तो इसको पीडितक आसन कहते हैं।

जंघाव्यत्यासेन पद्मासनवत् ॥ ३० ॥

सहवास-समय यदि नायिका अपने बाँये चरण को दाँई जंघा पर तथा दाँये चरण को बाँई जंघा पर रखे तो वह पद्मासन कहलाता है।

पृष्ठं परिष्वजमानायाः पराङ्मुखेण परावृत्तकमाभ्यासिकम् ॥ ३१ ॥

स्त्री और पुरुष भोग करते समय परस्पर आलिंगन करें और कुछ देर के बाद स्त्री पति की गोद में पिछली ओर को इस प्रकार घूम जावे कि पुरुष की इंद्रिय उसके स्मर-मन्दिर से बाहर न निकलने पावे। इसको परावृत्तक आसन कहते हैं। यह अधिक श्रम और कठिन अभ्यास से साध्य होता है।

जले च संविष्टोपविष्टस्थितात्मकांश्चित्रान्योगानुपलक्षयेत् तथा सुकरत्वादिति सुवर्णनाभः ॥ ३२ ॥

आचार्य सुवर्णनाभ कहते हैं कि जल में भी बैठकर, लेटकर, खड़ा होकर विचित्र आसन से भोग किये जा सकते हैं और जल में कई अद्भुत आसन बहुत उत्तम रीति से प्रतिपन्न हो सकते हैं।

वार्तं तु तत् शिष्टैरपस्मृतत्वादिति वात्स्यायनः ॥ ३२ ॥

वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि जल में रतिक्रिया निषिद्ध है। आचार्यों ने इसकी निन्दा की है; अतः यह त्याज्य है।

अथ चित्ररतानि ॥ ३४ ॥

अब अद्भुत मैथुन का वर्णन किया जाता है।

ऊर्ध्वस्थितयोर्यूनोः परस्परापाश्रययोः कुड्यस्तम्भापाश्रितयोर्वा स्थितरतम् ॥ ३५ ॥

जब स्त्री-पुरुष एक दूसरे के सहारे या भित्ति या खम्भे के सहारे खड़े होकर संभोग करें तो उसको स्थितरत कहते हैं। इसके अन्तर्गत तीन प्रकार के आसन होते हैं। नायिका अपना एक पाँव नायक के हाथ पर रख दे, तो इस प्रकार स्मर-सदन का मुख विस्तृत हो जावे और नायक सामने से रति कर सके। नायिका के दोनों पाँवों पर नायक खड़े-खड़े अपना पाँव रख

दे और नायिका अपनी दोनों जाँघों को थोड़ा फैला दे तो नायक सरलता से भोग कर सके। नायिका के खड़े रहने पर नायक उसकी कटि में अपनी भुजा डालकर अपनी ओर खींचकर गुह्येन्द्रिय-प्रवेश करे।

कुड्यापाश्रितस्य कण्ठावसक्तबाहुपाशायास्तद्धस्तपञ्जरोपविष्टाया ऊरुपाशेन जघनमभिवेष्टयन्त्या कुड्ये चरणक्रमेण वलन्त्या अवलम्बितकं रतम् ॥ ३६ ॥

दीवार के सहारे नायक के खड़ा होने पर नायिका पुरुष के गले में अपनी बाहुरूपी लता लपेट, पति के हाथ के बने हुए पिंजरे पर बैठकर पुरुष की कामेन्द्रिय को अपने स्मर-मन्दिर में प्रवेश कर, अपनी जंघाओं को पति के नितम्ब के चारों ओर लपेटकर, दीवाल में अपने चरणों से धका दे-देकर झूले की भाँति झूले। इस आसन को अविलम्बितक कहते हैं। उपर्युक्त विधि से संभोग करती हुई नायिका यदि हस्तलाघव से अपने नितम्ब को झूले की तरह कभी नीचे कभी ऊपर उठावे तो इसको हिण्डोलासन कहते हैं।

भूमौ वा चतुष्पदवदास्थिताया वृषलीलयाऽवस्कंदनं धैनुकम् ॥३७॥

नायिका भूमि पर पशु के समान नीचे हाथकर अधोमुखी होवे और पुरुष उसके पीछे से वृष के समान मैथुन करे तो इसे धेनुक कहते हैं।

तत्रपृष्ठमुरःकर्माणि लभते ॥ ३८ ॥

उपर्युक्त संभोग में स्तन आदि मर्दन के स्थान पर पीठमर्दन किया जाता है।

एतेनैव योगेन शौनमैणेयं छागलं गर्दभाक्रान्तं मार्जारललितकं व्याघ्रावस्कन्दनं गजोपमर्दितं वराहघृष्टकं तुरगाधिरूढकमिति यत्र यत्र विशेषो योगोऽपूर्वस्तत्तदुपलक्षयेत् ॥ ३९ ॥

इसी प्रकार कुत्ता, हरिण, बकरा, गधा, बिलाव, व्याघ्र, गज, वराह, अश्व आदि की भाँति स्त्री से मैथुन किया जा सकता है। इस मैथुन को क्रम से शौन, ऐणेय, छागल, गर्दभाक्रान्त, मार्जार, ललितकं, व्याघ्रा-

वस्कन्दन, गजोपमर्दित, वराहघृष्टक, तुरगाधिरूढक आदि आसन कहते हैं। इस प्रकार की मैथुन क्रियाओं में उन-उन पशुओं की जो विशेषता होती है उसका अनुशीलन करके अभ्यास करना पड़ता है।

मिश्रीकृतसद्भावाभ्यां द्वाभ्यां सह संघाटकं रतम् ॥ ४० ॥

इन पशुओं में से दो की तरह अनुकरण कर रति करने को संघाटक कहते हैं। अथवा दो स्त्रियों से एक साथ ही रति करने को भी संघाटक कहते हैं। नायक एक स्त्री से भोग करता हुआ दूसरे को चुम्बनालिंगन आदि वाह्य उपरतों से अनुरंजित कर सकता है।

बह्वीभिश्च सह गौयूथिकम् ॥ ४१ ॥

जिस प्रकार वृषभ अनेक गायों के साथ रति करता है उसी प्रकार नायक भी बहुत-सी स्त्रियों के साथ चित्ररत में निरत होवे तो उसे गोयूथक आसन कहते हैं।

वारीक्रीडितकं छागलमैणेयमिति तत्कर्मानुकृतियोगात् ॥ ४२ ॥

छागल, ऐणेय आदि समस्त आसनभेद जल में भी हो सकते हैं; क्योंकि यह नाम तो तब ही पड़ जाते हैं जब उनका अनुकरण किया जाता है।

ग्रामनारीविषये स्त्रीराज्ये च बाह्लीके बहवो युवानोऽन्तःपुरसधर्माण एकैकस्याः परिग्रहभूताः, तेषामेकैकशो युगपच्च यथासात्म्यं यथायोगं च रञ्जयेयुः ॥ ४३ ॥

ग्रामनारी देश ( आसाम ), स्त्री-राज्य और बाह्णीक देश की स्त्रियाँ अन्तःपुर में बहुत-से पुरुष रखती हैं। उनमें से एक-एक या कई मिलकर उनकी इच्छानुसार उनकी कामाग्नि को शांत करते हैं।

एको धारयेदेनामन्यो निषेवेतान्यो जघनं मुखमन्यो मध्यमन्य इति वारंवारेण व्यतिकरेण चानुतिष्ठेयुः ॥ ४४ ॥

एक पुरुष उस नायिका को अपनी गोद में धारण करता है, दूसरा उसके नितम्ब को पकड़ता है, तीसरा उससे संभोग करता है, चौथा उसके मुख को चूमता है, कोई उसकी कटि को पकड़कर भींचता है; इस प्रकार सबके मिलकर बार-बार करने पर उसकी कामाग्नि शांत होती है।

एतया गोष्ठीपरिग्रहा वेश्या राजयोषापरिग्रहाश्च व्याख्याताः॥४५॥

इसी प्रकार प्रत्येक देश में कोई-कोई वेश्याएँ भी ऐसा ही करती हैं; कोई-कोई राजपत्नियाँ भी, जो स्वतंत्र हैं, उपर्युक्त विधि से आनंद उड़ाती हैं।

अधोरतं पायावपि दाक्षिणात्यानाम् ॥ ४६ ॥

दक्षिण देश में ऐसे समय में, जब कई आदमी एक स्त्री से लिपटकर संभोग कर रहे हों, वह अधोरत ( गुदा-मैथुन ) भी कराती है।

पुरुषोपसृप्तकानि पुरुषायिते वक्ष्यामः ॥ ४७ ॥

नायक को किस प्रकार नायिका के पास जाना चाहिये और उसको अनुरंजित करना चाहिये—आदि पुरुषायित प्रकरण में कहेंगे।

पशूनां मृगजातीनां पतङ्गानां च विभ्रमैः।
तैस्तैरुपायैश्चित्तज्ञो रतियोगान्विवर्धयेत् ॥ ४८ ॥

पुरुष को पशु और पक्षियों के विभ्रम-विलासों का अनुकरण करके स्त्री के साथ व्यवहार करना चाहिये, और जिस प्रकार स्त्री को शांति मिले उसकी शांति करनी चाहिये। बुद्धिमान पुरुष को चाहिये कि नायिका की हार्दिक अनुराग-वृत्ति अपनी ओर आकृष्ट करे।

तत्सात्म्याद्देशसात्म्याच्च तैस्तैर्भावैः प्रयोजितैः।
स्त्रीणां स्नेहश्च रागश्च बहुमानश्च जायते ॥ ४९ ॥

अतः नायक को चाहिये कि देश, भाव और अनुराग की रुचि के अनुसार स्त्री के साथ व्यवहार और प्रयोग करे, जिससे उसे रति का आनन्द मिले और प्रेम एवं राग बढ़े। नायक को उन्हीं का यथासम्भव प्रयोग करना चाहिये।

# एकादश पराग

## प्रहणन एवं सीत्कार

संभोगकाल में स्त्री अपने पति से मधुर एवं कठोर दोनों प्रकार का व्यवहार पसन्द करती है। रतिकाल में स्त्री को हाथ से मारना बाह्य उपचारों का एक विशेष अङ्ग है। थपथपाना स्नेह और मुग्धता का चिन्ह है। रति को मदनयुद्ध कहते हैं। ताड़न, रति का प्रधान अंग है। रति में एक दूसरे को जीतने के लिए प्रहार करते हैं। प्रहार से पीड़ा होती है जिससे नायिका सीत्कार करती है। प्रहार की विभिन्नता के कारण सीत्कार में भी विभेद होते हैं। ये सीत्कार बहुत मधुर एवं रागवर्द्धक होते हैं। पक्षियों के मधुर कलरव की भाँति स्त्रियों का रतिश्रम से उत्पन्न सीत्कार बहुत प्रिय और मादक होता है। स्त्रियाँ थपथपाना बहुत पसन्द करती हैं। यह ताड़न बहुत मन्द और मृदु होना चाहिये। यदि स्त्रियाँ प्रहणन से असन्तुष्ट हो जाँय तो बार-बार चुम्बन लेकर उनका खेद मिटाना चाहिये। नायिका की रुचि, लालसा और सहन-शक्ति देखकर इसका प्रयोग करना चाहिये। इस प्रहणन से सुप्त काम शीघ्र जाग्रत हो जाता है और रति में दम्पति को अत्यन्त अविरल रस का आस्वाद मिलता है। प्रहणन आठ प्रकार के होते हैं। हस्तपृष्ठ, मुष्टि, समतलक, कील, कर्तरी, विद्ध एवं सन्देशिका आदि आठ भेद होते हैं। इसे सँभाल कर करना चाहिये। बहुधा लोग राग से अन्धे हो जाते हैं और इससे राग में विराग उत्पन्न हो जाता है। कामशास्त्र के अन्य आचार्यों ने शब्दकर्तन, मुष्टि, विद्धक नाम के तीन प्रकार के ताड़न का वर्णन किया है। आरोपित, स्पृष्टक, कम्पित एवं समाक्रम भेद से चार प्रकार का मर्दन लिखा है। बद्धमुष्टि, वेष्टितक, ग्रथिक एवं समाकृष्टि नामक चार प्रकार के प्रहणक का भी उल्लेख किया है

कलहरूपं सुरतमाचक्षते विवादात्मकत्वाद्वामशीलत्वाच्चकामस्य

लोग शंका करते हैं कि मारना एक प्रकार का द्वेष उत्पन्न करना है; अतः संभोगकाल में रागवर्द्धन के लिए यह किस प्रकार मृदु उपचार माना गया है। आचार्य कहते हैं, सुरत एक प्रकार का युद्ध है। स्त्री-पुरुष परस्पर स्वार्थसिद्धि के लिए काम के वश एक दूसरे के विपरीत स्वभाव होने से कलह करते हैं। रति में एक दूसरे को पराजित करने की लालसा से वे प्रहार करते हैं। पुरुष बहुधा स्त्री की कोमलता और ऋजुता का विचार न करते हुए उनके साथ बल-प्रयोग करते हैं।

आहताः नखपदैः परिरम्भाश्चुम्बितानि नखदन्तनिपातैः।
सौकुमार्यगुण सम्भृतकीर्तिर्वाम एवसुरतेष्वपि कामः॥

आलिंगन, चुम्बन, नखक्षत, दन्तदशन, प्रहणन आदि प्रणय-लीला के मृदु उपचार हैं और कामदेव भी स्वयं बहुत कोमल है; किन्तु भारवि कवि कहते हैं कि मदनयुद्ध में स्त्री-पुरुष मृदुता का त्याग कर कर्कशता ग्रहण करते हैं। यह रतोत्सव में क्षम्य है और मदनयुद्ध का शृङ्गार है।

तस्य रागवशात् प्रहणनमङ्गं स्कन्धौ शिरः स्तनान्तरं पृष्ठं जघनं पार्श्वं इति स्थानानि॥ २॥

रति में अनुरागवश स्कन्ध, शिर, स्तन के बीच, पीठ, जाँघ, पार्श्व-ये सब प्रहणन के योग्य स्थान हैं।

मोहनं मदनयुद्धमूचिरे तस्य ताडनमिहाङ्गमिष्यते।
आर्तिरूपमपि तत्र सीत्कृतं तच्च भूरिविधमुच्यते॥

रति को मदनयुद्ध कहते हैं और ताड़न रति का एक अंग है। इससे पैदा होनेवाला सीत्कार भी सुरत का एक प्रधान अङ्ग है और विद्वानों ने इसे अनेक विधि का लिखा है।

ताडनं समतलापहस्ततो मुष्टिनाप्रसृतकेनचोदितम्।
पृष्ठपार्श्वजघनस्तनान्तरे मूर्ध्नि ते हि मदनस्य भूमयः॥

—'रतिरहस्य'

समतल, अपहस्त, मुष्टि एवं प्रसृत करके स्त्री के पीठ, पार्श्व, जघन, स्तन के बीच एवं स्कन्ध में प्रहार करे; क्योंकि स्त्रियों के शरीर के इन अंगों में काम का निवास रहता है।

तच्चतुर्विधमपहस्तकं प्रसृतकं मुष्टिः समतलकमिति ॥ ३ ॥

अपहस्तक, प्रसृतक, मुष्टिक और समतलक; प्रहार के चार विधि-भेद हैं।

तदुद्भवं च सीत्कृतं तस्यातिरूपत्वात् तदनेकविधम् ॥ ४ ॥

उपर्युक्त प्रहार से सीत्कार होता है। प्रहार के अनेक भेद होने से सीत्कार के भी अनेक भेद होते हैं।

विरुतानि चाष्टौ ॥ ५ ॥

सीत्कार के समान संभोगकाल में स्त्रियों के मुख से जो शब्द निकलते हैं उन्हें विरुत कहते हैं। यह आठ प्रकार का होता है।

हिंकारस्तनितकूजितरुदितसूत्कृतदूत्कृतफूत्कृतानि ॥ ६ ॥

हिंकार, स्तनित, कूजित, रुदित, सूत्कृत, दूत्कृत एवं फूत्कृत नामक आठ प्रकार के विरुत होते हैं।

अम्बार्थाः शब्दाः वारणार्था मोक्षणार्थाश्चालमर्थास्ते ते चार्थयोगात् ॥७॥

संभोगकाल में जब नायिका रति करने से नायक को रोकने के लिए या छोड़ने के लिए 'मा' 'मा' या अन्य शब्द का प्रयोग करे तो उनके अर्थ को उन शब्दों के उच्चारण की ध्वनि से जान लेना चाहिये।

पारावतपरभृतहारीतशुकमधुकरदात्यूहहंसकारण्डवलावकविरुतानिसीत्कृतभूयिष्ठानि विकल्पशः प्रयुञ्जीत ॥ ८ ॥

संभोगकाल में स्त्रियाँ कबूतर, हारीत, शुक, भ्रमर, हंस, लावक आदि पक्षियों के विभिन्न मधुर कूजन की तरह कलरव करती हैं।

उत्सङ्गोपविष्टायाः पृष्ठे मुष्टिना प्रहारः ॥ ९ ॥

नायक अपनी गोद में बैठी हुई नायिका की पीठ पर मुष्टिप्रहार करे।

तत्र सासूया या इव स्तनितरुदितकूजितानि प्रतीघातश्च स्यात् ॥१०॥

नायक द्वारा अपने पर किये हुए प्रहार को न सहकर उस प्रहार के अनुरूप ही नायिका स्तनित, रुदित एवं कूजित विरुत करती है और अपनी मुट्ठी से नायक को बदले में मारती है।

युक्तयन्त्रायाः स्तनान्तरेऽपहस्तकेन प्रहरेत् ॥ ११ ॥

उत्तान आसन से संभोग करता हुआ नायक नायिका के दोनों कुचों के मध्यभाग में हल्के हाथ से मारे।

मन्दोपक्रमं वर्धमानरागमापरिसमाप्तेः ॥ १२ ॥

संभोग के प्रारम्भ में हल्के हाथ से प्रहार करे और ज्यों-ज्यों कामभाव बढ़ता जाय त्यों-त्यों अधिक जोर से उसी स्तन के मध्य स्थल में सुरत के अन्त तक मारता रहे। इससे स्त्रियों का राग बढ़ता है। सिर, जाँघ और स्तन—ये तीन काम के प्रमुख स्थान हैं।

तत्रहिंकारादीनामनियमेनाभ्यासेन विकल्पेन च तत्कालमेव प्रयोगः॥१३॥

संभोगकाल में प्रहार करने पर हिंकारादि जो आठ विरुत होते हैं वे अनियमित रूप से एक के बाद एक ध्वनित होते हैं।

शिरसि किंचिदाकुंचिताङ्गुलिना करेण विवदन्त्याः फूत्कृत्य प्रहणनं तत्प्रसृतकम् ॥ १४ ॥

अँगुली को बटोर एवं साँप के फन की तरह हथेली बनाकर नायक के मारने पर प्रथम राग के आरंभ में नायिका फूत्कार करती है। फूत्कार करना राग के दीपन का लक्षण है। इस प्रहार-विधि को प्रसृतक कहते हैं।

तत्रान्तर्मुखेण कूजिते फूत्कृतम् ॥ १५ ॥

इस प्रकार प्रसृतक प्रहार करने से नायिका अपने अन्तर्मुख से जो शब्द करती है उसे फूत्कृत कहते हैं।

रतान्ते च श्वसितरुदिते वेणोरिवस्फुटतः शब्दानुकरणं दूत्कृतम् ।।१६।।

रति के अन्त में वीर्यक्षरण होने पर नायिका श्रम से खिन्न होकर साँस लेती है एवं रोती है। पुरुष के सुरत-व्यापार के कारण साँस की गाँठ की तरह उसके शरीर के संधि-स्थान चटकते हैं। इस प्रकार के साँस लेने आदि से उत्पन्न स्वर को दूत्कृत कहते हैं।

अप्सु बदरस्येव निपततः फूत्कृतम् ।। १७ ।।

इसी तरह जल में बदरी फल गिरने से उत्पन्न होने वाले शब्द के समान फूत्कृत करती है।

सर्वत्रचुम्बनादिषूपक्रान्तायाः ससीत्कृतं तेनैव प्रत्युत्तरम् ।।१८।।

नायक से अपने शरीर का सर्वाङ्ग चुम्बन आदि करने पर प्रत्युत्तर में नायिका सीत्कार करती है। आलिङ्गन, चुम्बन, नखक्षत, दन्तदशन और प्रहार करने पर नायिका सीत्कार, फूत्कार आदि विरुत करती है।

रागवशात्प्रहणनाभ्यासे वारणमोक्षणालमर्थानां शब्दानामम्बाऽर्थानां च सतान्तश्वसितरुदितस्तनितमिश्रीकृतः प्रयोगो विरुतानां च रागावसानकाले जघनपार्श्वयोताडनमित्यतित्वरया चापरिसमाप्तेः।।१९।।

संभोग-समय में रागवश जब नायक बार-बार नायिका पर प्रहार करता है तब नायिका उसको रोकने या छोड़ देने के अर्थ से 'मा ! मा !!' शब्द कहती हुई खिन्न होकर श्वास छोड़ती है, रोती है और पारावतादि पक्षियों के मधुर कलरव की तरह कूजती है और रति के अन्त होते समय अपनी तथा नायक के पार्श्व, जाँघ, और नितम्ब को जल्दी-जल्दी ठोंकती है—जब तक वीर्यक्षरण नहीं हो जाता।

तत्र लावकहंसविकूजितं त्वरयैवेते स्तननप्रहणनयोगाः।। २० ।।

रतिकाल के अवसान-समय जितनी ही शीघ्रता से स्तनन और प्रहणन किया जाता है उतना ही शीघ्र नायिका लावक, हंस की तरह मृदु और मधुर कलरव करती है।

पारुष्यं रभसत्वं च पौरुषं तेज उच्यते ।
अशक्तिरार्तिर्व्यावृत्तिरबलत्वं च योषितः ॥ २१ ॥

कठोरता और धृष्टता ये दोनों युवक पुरुषों के स्वाभाविक गुण हैं। और क्षीणता, कायरता, मृदुता, अबलता और असुखकर कार्यों से विपरीत मनोवृत्ति युवतियों के विशेष गुण होते हैं। कठोरता और धृष्टता युवक का स्वाभाविक धर्म होने से वह प्रहार करता है। हाथ की सुकुमारता के कारण एवं चोट लग जाने के भय से मारने में स्त्रियाँ असमर्थ होती हैं। इसलिए वे स्वयं मारती नहीं; केवल सीत्कार और रुदन आदि करती हैं।

रागात्प्रयोगसात्म्याच्च व्यत्ययोऽपि क्वचिद्भवेत् ।
न चिरं तस्य चैवान्ते प्रकृतेरेव योजनम् ॥ २२ ॥

काम की प्रबलता और प्रकृति की अद्भुतता के कारण कभी-कभी विपरीत परिणाम देखा जाता है; किन्तु यह बहुत देर तक नहीं रहता; अन्त में अपनी स्वाभाविक अवस्था पर आ जाता है। भाव यह है कि स्त्री का स्वभाव नायक पर प्रहार करने से रोकता है। किन्तु कभी-कभी जब नायिका काम-मद से प्रमत्त रहती है और सुकुमारता की अपेक्षा उसके शरीर में पर्याप्त शक्ति और यौवन रहता है, तो वह पति द्वारा प्रहार किये जाने पर चुप रहने की अपेक्षा स्वयं प्रहार करती है। इसी तरह बहुत-से पुरुष भी कुछ समय के लिए स्त्री की प्रकृति की तरह बन जाते हैं और स्वयं प्रहार न कर स्त्री द्वारा प्रहार किये जाने पर सीत्कार करते हैं। किन्तु यह सब परिवर्तन क्षणिक होता है और अन्त में स्त्री-पुरुष अपनी स्वाभाविक प्रवृत्ति पर आ जाते हैं।

कीलामुरसि कर्तरीं शिरसि विद्धां कपोलयोः संदंशिकां स्तनयोः पार्श्वयोश्चेति पूर्वैः सह प्रहणनमष्टविधमिति दाक्षिणात्यानां, तद्युवतीनामुरसि कीलानि च तत्कृतानि दृश्यन्ते, देशसात्म्यमेतत् ॥२३॥

स्त्री के वक्षस्थल पर कील, माथे पर कर्तरी ( कैंची ) कपोल पर विद्धा एवं स्तन तथा बगल में संदंशिका नाम का प्रहार किया जाता है। यह चार और पूर्व के अपहस्तक आदि चार प्रहार कुल प्रहणन के आठ विधि-भेद हैं। ये चार प्रकार के भेद दाक्षिणात्यों में बहुधा पाये जाते हैं; क्योंकि उनकी स्त्रियों के वक्षस्तल पर इनके चिन्ह देखने में आते हैं। ये सब देश-विशेष की विशेषताएँ हैं।

कष्टमनार्यवृत्तमनादृत्यमिति वात्स्यायनः ॥ २४ ॥

वात्स्यायन की सम्मति है कि यह प्रहणन का उपचार कष्ट देनेवाला तथा अनार्य है। अतः इसकी उपेक्षा या तिरस्कार करना चाहिये।

तथाऽन्यदपि देशसात्म्यात्प्रयुक्तमत्र न प्रयुञ्जीत ॥ २५ ॥

किसी देश-विशेष के विभिन्न उपचारों का प्रयोग सब स्थानों में नहीं करना चाहिये।

आत्ययिकं तु तत्रापि परिहरेत् ॥ २६ ॥

और जिस देश में जिस प्रथा का प्रचार भी हो वहाँ भी उसका अत्यन्त प्रयोग नहीं करना चाहिये।

रतियोगे हि कीलया गणिकां चित्रसेनां चोलराजो जघान ॥२७॥

चोलदेश के राजा ने संभोग-काल में कामान्ध होकर चित्रसेना नामक वेश्या को लोहदण्ड से मार डाला।

कर्तर्या कुन्तलः शातकर्णिः शातवाहनो महादेवीं मलयवतीम् ॥२८॥

इसी प्रकार कुन्तल देश के शातकर्ण के पुत्र शातवाहन ने संभोग-समय कर्तरिशस्त्र से महादेवी मलयवती को मार डाला।

नरदेवः कुपाणिर्विद्धया दुष्प्रयुक्तया नटीं काणां चकार ॥२९॥

पाण्ड्य राजा के सेनापति बुरे हाथवाले नरदेव ने नृत्य करती हुई चित्र-सेना नामक नटी पर अनुरक्त होकर संभोग करते समय बुरी तरह से थप्पड़ मारा जिससे वह नटी अन्धी हो गई।

नास्त्यत्र गणना काचिन्न च शास्त्रपरिग्रहः।
प्रवृत्ते रतिसंयोगे राग एवात्र कारणम् ॥ ३० ॥

कामी दो प्रकार के होते हैं—कामशास्त्र के माननेवाले तथा इसके तत्त्व से नितान्त अनभिज्ञ। रतिकाल में दोनों प्रकार के कामी नहीं देखते कि उनके प्रहणन आदि का क्या परिणाम होगा। कोई भी शास्त्र के नियमों का बन्धन नहीं मानता। रति में प्रवृत्त होने पर जैसा राग बढ़ता है वैसा बहुधा पुरुष प्रहार करता है।

स्वप्नेष्वपि न दृश्यन्ते ते भावास्ते च विभ्रमाः।
सुरतव्यवहारेषु ये स्युस्तत्क्षणकल्पिताः ॥ ३१ ॥

रति करते समय मनुष्य के चित्त में जो अकल्पित अनेक भाव, विभ्रम एवं विलास आदि उठते हैं एवं तरंगित होते हैं उनकी मनुष्य कभी स्वप्न में भी कल्पना नहीं किये रहता।

यथा हि पञ्चमीं धारामास्थाय तुरगः पथि।
स्थाणुं श्वभ्रं दरीं वाऽपि वेगान्धो न समीक्षते ॥ ३२ ॥

जिस प्रकार अत्यन्त वेग को प्राप्त होकर अश्व अपने मार्ग में पड़नेवाले न सूखी लकड़ी के स्तम्भ को देखता है और न गड्ढे गुफाओं को देखता है उसी प्रकार कामांध स्त्री-पुरुष संभोग-काल में किसी अड़चन या दुष्परिणाम का विचार नहीं करते और रति में सतत निरत रहते हैं।

एवं सुरतसंमर्दे रागान्धौ कामिनावपि।
चण्डवेगौ प्रवर्तेते समीक्षेते न चात्ययम् ॥ ३३ ॥

इसी प्रकार कामान्ध हुए स्त्री-पुरुष रतिवेग में प्रवृत्त होने पर प्रहार आदि करते हैं और इससे पैदा होनेवाली हानि को नहीं देखते।

तस्मान्मृदुत्वं चण्डत्वं युवत्या बलमेव च ।
आत्मनश्च बलं ज्ञात्वा तथा युञ्जीतशास्त्रवित् ॥ ३४ ॥

इसलिए स्त्री की कोमलता, कामवेग की प्रचण्डता, तथा बल को देख और अपनी शक्ति का पूर्ण विचार करके पुरुष को उसके साथ संभोग में प्रवृत्त होना चाहिये। यही विद्वता है, अन्यथा शास्त्र से कोई लाभ नहीं ।

न सर्वदा न सर्वासु प्रयोगाः साम्प्रयोगिकाः ।
स्थाने देशे च काले च योग एषां विधीयते ॥ ३५ ॥

काम सम्बन्धी वाह्य तथा आभ्यन्तरिक रति-क्रियाएँ सब जगह सब स्त्रियों में समान नहीं होती हैं। पुरुष को चाहिये कि स्थान, देश और काल का पूरा विचार कर स्त्री के इच्छानुसार उनका प्रयोग करे।



## द्वादश पराग

### विपरीत रति या पुरुषायित

नायकस्य संतताभ्यासात्परिश्रममुपलभ्य रागस्य चानुपशमम्, अनुमता तेन तमधोऽवपात्य पुरुषायितेन साहाय्यं दद्यात् स्वाभिप्रायाद्वा विकल्पयोजनार्थिनी नायककुतूहलाद्वा ॥ १ ॥

संभोग-काल में सतत रति करने से श्रान्त नायक को सहायता देने के लिए एवं अपनी कामलालसा की अतृप्ति के कारण नायिका पुरुष की अनुमति से स्वयं ऊपर आकर, उस नायक को नीचे सुलाकर पुरुष के समान आचरण करती है। इस प्रकार पुरुष की थकावट मिटाती हुई नायिका अपने प्रेमी की सहायता करती है। कभी-कभी नायिका की अपनी इच्छा

भी विपरीत रति करने की होती है, अथवा अधिक रस मिलने की लालसा से भी विपरीत रति की योजना दम्पति करते हैं।

हस्तमाधुवति हन्ति नो ददात्युज्झितुं झटिति लङ्घयेदिति।
स्वेच्छया श्रमिणि वल्लभेऽथवा योषिदाचरति पूरुषायितम् ॥

—'रतिरहस्य'

रति में अतृप्ति के कारण नायिका अपना हाथ कँपाती है; पति को ताड़न करती है; उसे छोड़ना नहीं चाहती; झट से पति के ऊपर चढ़ जाती हैं; जब पति रतिक्रीड़ा से श्रान्त और शिथिल हो जाता है या अपनी स्वतः विपरीत रति की इच्छा होती है तब वह पुरुष के समान आचरण करती है।

तत्र युक्तयन्त्रेणैवेतरेणोत्थाप्यमाना तमवपातयेदेवं च रतमविच्छिन्नरसं तथा प्रवृत्तमेव स्यादित्येकोऽयं मार्गः, पुनरारम्भेणादित एवोपक्रमेदिति द्वितीयः ॥ २ ॥

संभोगकाल में रतियन्त्र के मिले रहने पर ही नायिका अपने पति को उठा एवं नीचे लिटाकर उसके ऊपर से अविरल रस का आनन्द लेती है। विपरीत आसन बाँधने के दो विधि-भेद हैं। काम-यन्त्र के युक्त रहते ही स्त्री का पुरुष को नीचे कर पुरुषवत् आचरण करना तथा रतियन्त्रों को अलग करके और पुरुष को नीचे लिटा ऊपर आकर स्वयं पुनः यन्त्रयोग करके संभोग करना—इन दोनों अवस्थाओं में विपरीत आसन की कर्त्री नायिका ही होती है। कहा है—

आदितो घटितयन्त्रमेव वा तं निपात्य नरवद्विचेष्टते।

—'रतिरहस्य'

चन्द्रानना सुरतिकेलिगृहीतवस्त्रा नेत्रेनिरुद्ध च करद्वितयेन तस्य।
आरोप्यमञ्जुशयने पुरुषायमाना सानन्दयत्प्रियतमं गुणसर्जनेन् ॥

चन्द्रमुखी नायिका संभोग करते समय अपने वस्त्र को एक हाथ में, पकड़कर तथा दूसरे हाथ से नायक के नेत्रों को मूँद उसे सुन्दर शय्या पर लिटा ऊपर से पुरुषवत् आचरण करती हुई अपने आन्तरिक हावभावों से प्रियतम को स्वर्गीय सुख पहुँचाती है। विपरीत रति में नवोढ़ा नायिकाओं के लज्जा छिपाने के लिए नायक का नेत्र मूँद देना सहज और स्वाभाविक है। तरुणी और प्रौढ़ा ऐसा नहीं करतीं।

हस्तेन नेत्रे च निमील्य भर्तुः संमीलिताक्षी वदने स्वजिह्वाम्।
निक्षिप्य च क्रीडति यत्र लोला ख्यातं रसज्ञैरवधृष्टसंज्ञम्॥

विपरीत रति में नवोढ़ा नायिका अपने हाथों से प्रियतम के नेत्रों को मूँद लेती है और पुरुषवत् आचरण करने में लज्जा अनुभव करती हुई अपने नेत्रों को मूँद लेती है। साथ ही वह प्रियतम के मुख में अपनी जिह्वा डाल कर नाना प्रकार के हावभाव से रतिक्रीड़ा करती है।

श्रृंगारे चुम्बनं कार्यं पुंसालिंगनपूर्वकम्।
विपरीतरते नार्यासकचग्रहचुम्बनम्॥

साधारण संभोग में नायक स्त्री का आलिंगन-चुम्बन करता है; किन्तु विपरीत रति में नायिका ही पुरुष के बालों को पकड़कर चूमती है।

जातश्रमं वीक्ष्य पतिं पुरन्ध्री स्वेच्छात् एवाथ रतेष्वतृप्ता।
कन्दर्पवेगाकुलिता नितान्तं कुर्याद्रतिं तत् पुरुषायितं हि॥
उत्तानसुप्तं दयितं भुजाभ्यामालिङ्गय लिङ्गं विनिवेश्य योनौ।
भजेन्नितम्बं परिचालयन्ती नारी तदा स्याद्विपरीतबन्धः॥

—'अनंगरंग'

रतिश्रम से पति को शिथिल देखकर और कामेच्छा के अतृप्त रहने के कारण मदन-वेग से आकुल होकर पुरुष की तरह जो रति करती है उसे पुरुषायित या नरायित कहते हैं। पति को उत्तान सुलाकर और अपनी

भुजाओं में उसे कसकर और अपने स्मर-सदन में पुरुषेन्द्रिय का संनिवेश कर अपने नितम्ब को बार-बार ऊपर उठाती हुई नारी जो क्रिया करती है उसे विपरीत आसन कहते हैं।

सा प्रकीर्यमाणकेशकुसुमाश्वासविच्छिन्नहासिनी वक्त्र संसर्गार्थं स्तनाभ्यामुरः पीडयन्ती पुनः पुनः शिरोनमयन्ती याश्चेष्टाः पूर्वमसौ दर्शितवांस्ता एव प्रतिकुर्वीत पातिता प्रतिपातयामीति हसन्ती तर्जयन्ती प्रतिघ्नती च ब्रूयात् पुनश्च व्रीडां दर्शयेच्छ्रमं विरामाभीप्सां च, पुरुषोपसृप्तैरेवोपसर्पेत् ॥ ३ ॥

जब नायिका अपने प्रियतम के ऊपर आकर पुरुषवत् विपरीत रति करती है उस समय उसके बाल बिखर जाते हैं; नायिका श्वास तोड़-तोड़ कर हँसती है; मुखचुम्बन तथा दन्तदशन के लिए अपने स्तनों को प्रियतम की छाती में बारबार रगड़ती है; लज्जा के कारण बारबार अपने सिर को झुकाती रहती है; पूर्व संभोगकाल में नायक द्वारा किये गये जिन-जिन हाव-भाव एवं चेष्टाओं को देखे रहती है वही-वही अपने इस आनन्ददायिनी रति में कर दिखाती है और नायक से कहती है—'तुमने मुझे अशक्त जान-कर नीचे गिराया था, अब मैं तुमको नीचे गिराकर बदला ले रही हूँ।' इस प्रकार कहती हुई वह क्षण में हँसती है; क्षण में धमकाती है; भय दिखाने लगती है; कभी पुरुष की तरह चोट करती है; पुनः लज्जा प्रकट करती है; फिर थोड़ी ही देर में रतिश्रम से क्लान्त होकर विश्रान्ति पाने को इच्छा प्रकट करती है, और पुरुष की तरह चाटुकारिता एवं मैथुन करती है।

पातितोऽसि कितवाधुना मया हन्मि संवृणु कृतोऽसि निर्मदः,
निघ्नती क्वणित् कङ्कणं मुहुः कृष्णकुन्तलविचुम्बिताधराः।
सान्द्रदोलितनितम्बमाकुला कर्मणश्च विरमेदपि स्वयम् ॥

विपरीत रति में नायिका कहती है—'हे धूर्त रसिक! अब मैंने तुझे

नीचे गिराया है। मैं तुझको मारती हूँ। तुझे मैंने मदहीन कर दिया है। तू अब सँभल जा।' उसके आलुलायित केश भूमि को चूमते रहते हैं। उपर्युक्त बात कहती हुई नायिका अपने कंकणों को जोर-जोर से झँकारती हुई एवं अपने विशाल तथा पुष्ट नितम्ब को घुमाती हुई काममद से आतुर ऊपर के सम्भोग ( विपरीत रति ) से शान्त और शिथिल हो जाती है।

तानि च वक्ष्यामः ॥ ४ ॥

नायक सम्भोग करते समय जिन मैथुन-विधियों को करता है, नायिका को भी विपरीत रति में वैसा ही करना चाहिये। अब मैथुन विधि का वर्णन किया जाता है। मैथुन के दो अङ्ग हैं—वाह्य रत और आभ्यन्तर रत। पहिले वाह्य उपचार बतलाते हैं—

पुरुषः शयनास्थाया योषितस्तद्वचनव्याक्षिप्तचित्ताया इव नीवीं विश्लेषयेत्, तत्र विवदमानां कपोलचुम्बनेन पर्याकुलयेत्, स्थिरलिङ्गश्च तत्र तत्रैनां परिस्पृशेत्, प्रथमसंगता चेत्संहतोर्वोरन्तरे घट्टनं, कन्यायाश्च तथा स्तनयोः संहतयोर्हस्तयोः कक्षयोरंसयोर्ग्रीवायामिति च, स्वैरिण्यां यथासात्म्यं यथा योगं च, अलके चुम्बनार्थमेनां निर्दयमवलम्बेत् हनुदेशे चाङ्गुलिसम्पुटेन, तत्रेतरस्या व्रीडानिमीलनं च प्रथमसमागमे कन्यायाश्च ॥ ५ ॥

रतिसदन में मृदुल शय्या पर लेटी हुई नायिका से मधुर-मधुर बातें करके उसके चित्त को अपनी सुन्दर बातों में उलझा कर नायक ( प्रथम लज्जा दूर करने के लिए ) प्रथम उसके नीवी-बन्धन को खोलने की चेष्टा करे; यदि नायिका उसे ऐसा करने से निषेध करे—विवाद करे और नीवी को न खोलने दे तो नायक को चाहिये कि उसके कपोल का चुम्बन करके उसे मदनताप से आकुल कर दे। इस प्रकार अनुराग के बढ़ने से अपनी कामेन्द्रिय के स्तब्ध होने पर नायिका की काँख, जाँघ, और स्तन आदि को हाथ से

स्पर्श कर उसमें काम को जाग्रत करे। यदि उस नायिका के साथ प्रथम समागम हो और लज्जा एवं आतङ्क के कारण नायिका अपनी जाँघ को समेट लिये हो तो नायक उसकी जाँघ को हाथ से फैला कर रगड़े और उसके स्तन, काँख, कंधा, ग्रीवा आदि को स्पर्श करे, और नायिका को विश्वस्त कर अपने अनुकूल बनावे। यदि नायिका तरुणी है और रति में विश्वस्त रूप से निरत होती है तो उसके साथ यथोचित और यथावसर स्पर्श, आलिंगन और चुम्बनादि प्रणयलीला का प्रयोग करे; निर्दयता से उसको अपने अङ्ग में लगावे; हाथ से बलपूर्वक पकड़े; उसके मुख को खींचकर चुम्बन करे; उसके चिबुक को चूमने के लिए अँगुली के सम्पुट से निर्दयतापूर्वक खींचे। इसके अतिरिक्त अविश्वस्त नवोढ़ा को, जो पति के इन उपचारों के समय अपने नेत्रों को मूँद लेती है, नीवी खोलना, स्पर्श करना, हाथ से मलना और अङ्क में लेना आदि चार बाह्यरतों से विश्वस्त कर, तब चम्बनादिक का प्रयोग करे।

रतिसंयोगे चैषां कथमनुरज्यत इति प्रवृत्त्या परीक्षेत् ॥ ६ ॥

नायक को चाहिये कि रतिक्रीड़ा में प्रवृत्त होने के पूर्व नायिका के बाह्य चेष्टाओं, आकारों और भावों से यह भली भाँति विचार कर लेवे कि किस प्रकार की रति से नायिका अनुरञ्जित हो सकती है।

युक्तयन्त्रेणोपसृप्यमाणा यतो दृष्टिमावर्तयेत्तत एवैनां पीडयेदेतद्रहस्यं युवतीनामिति सुवर्णनाभः ॥ ७ ॥

संभोग-काल में रति-यन्त्र के युक्त होने पर नायिका अपने जिस अंग पर नायक के हाथ लगने से अपनी आँख की पुतली को घुमावे उसी स्थान को दबाने से नायिका की काम-प्रवृत्ति अधिक बलवती होती है। यह युवतियों का रतिरहस्य है। यह आचार्य सुवर्णनाभ की सम्मति है।

गात्राणां स्रंसनं नेत्रनिमीलनं व्रीडानाशः समधिका च रतियोजनेति स्त्रीणां भावलक्षणम् ॥ ८ ॥

शरीर का अवसाद या शिथिलता, नेत्रों का मीचना, लज्जा का त्याग, रतियन्त्र की मिलाने को चेष्टा एवं सम्भोग-काल में अपने स्मर-सदन को पुरुष की कामेन्द्रिय से अत्यन्त संघर्ष करना आदि स्त्री के अधिक रति-अनुराग-भाव के द्योतक हैं।

हस्तौ विधुनोति स्विद्यति दशत्युत्थातुं न ददाति पादेनाहन्ति रतावसाने च पुरुषातिवर्तिनी ॥ ९ ॥

नायिका, रति के अन्त में, जब उसके वीर्यक्षरण का समय आता है तो अपने हाथों को कंपाती है; पसीने-पसीने हो जाती है, पति को काटती है, उसे स्मर-यन्त्र निकालकर उठने नहीं देती; पाँवों से उसे मारती है; और संभोग से तुष्ट हुए पति को अपनी जाँघ से दबा लेती है।

स्रस्तता वपुसि मीलनंदृशोर्मूर्च्छना च रतिलाभलक्षणम् ।
श्लेषयेत् स्वजघनं मुहुर्मुहुर्सीत्करोति गतलज्जिताकुला ॥

—'किरातार्जुनीय'

रति के अन्त में, वीर्यक्षरण-काल में, नायिका की देह ढीली हो जाती है, मूर्छा आने लगती है; उसके नेत्र स्वतः मुँद जाया करते हैं। वह बार-बार अपनी जाँघों को रगड़ती है। आकुल होकर लज्जा-रहित वह बार-बार सीत्कार करती है। यह सब स्त्री के वीर्यस्खलन के वाह्य लक्षण हैं।

श्लेषयेत्स्वजघनं मुहुर्मुहुः सीत्करोति मदगर्विताकुला ।
भावसिद्धि समयस्य सूचकं वक्ष्यमाणमरतेस्तु लक्षणम् ॥

—'रतिरहस्य'

रति के अवसान होने के पूर्व नायिका बार-बार अपनी जाँघों को रगड़ती है और मदन से आकुल होकर बार-बार सीत्कार करती है। यह सब लक्षण उसके कामभाव की तृप्ति के द्योतक हैं। ये उसके वीर्यपतन को सूचित करते हैं।

तस्याः प्राग्ययंत्रयोगात्करेण संबाधं गज इव क्षोभयेदामृदु-भावात् ततो यन्त्रयोजनम् ॥ १० ॥

नायक को चाहिये कि सम्भोग करने अर्थात् रतियन्त्र मिलाने के पूर्व अपनी उँगली से नायिका के योनि-अंकुर (मदनगमनदोला) को मसलकर स्मर-मन्दिर को मृदु और स्निग्ध कर उसकी कामेच्छा पर्याप्त जाग्रत कर ले।

उपसृप्तकं मन्थनं हुलोऽवर्दनं पीडितकं निर्घातो वराहघातो वृषाघातश्चटकविलसितं संपुट इति पुरुपोपसृप्तानि ॥ ११ ॥

उपसृप्तक, मंथन, हुल, अवमर्दन, पीडितक, निर्घात, वराहघात, वृषाघात, चटकविलसित और सम्पुट—मैथुन के ये दस भेद हैं।

न्याय्यमृजुसंमिश्रणमुपसृप्तकम् ॥ १२ ॥

संभोग-काल में सीधी रीति से नायक-नायिका का मिलना उपसृप्तक कहलाता है। यह मृदु और योग्य है।

हस्तेन लिंगं सर्वतो भ्रमयेदितिमन्थनम् ॥ १३ ॥

पुरुष अपने हाथ में अपनी कामेन्द्रिय को स्त्री के स्मर-मंदिर में घुमावे। इसे मंथन कहते हैं।

नीचीकृत्य जघनमुपरिष्टाद्घट्टयेदिति हुलः ॥ १४ ॥

स्त्री की जाँघ को नीचा करके चोट मारने को 'हुल' कहते हैं।

तदेव विपरीतं सरभसमवमर्दनम् ॥ १५ ॥

इसके विपरीत नितम्ब-भाग को तकिया आदि से ऊँचा करके वेग से रति करने को अवमर्दन कहते हैं।

लिङ्गेन समाहत्य पीडयंश्चिरमवतिष्ठेतेतिपीडितकम् ॥ १६ ॥

स्मर-सदन में कामेन्द्रिय को वेग से प्रवेश कर बलपूर्वक देर तक दबाये रहने को पीडितक कहते हैं।

सुदूरमुत्कृष्य वेगेन स्वजघनमवपातयेदिति निर्घातः ॥ १७ ॥

नायिका के गुह्य में प्रविष्ट इन्द्रिय को मणिबन्ध तक खींचकर वेग से उसकी जंघा को दबाकर चोट मारने को निर्घात कहते हैं।

एकत एव भूयिष्ठमवलिखेदिति वराहघातः ॥ १८ ॥

नायिका के स्मर-मंदिर के एक ही ओर से ध्वज की चोट मारने को वाराहघात कहते हैं।

स एवोभयतः पर्यायेण वृषाघातः ॥ १९ ॥

वाराहघात की तरह योनि के दोनों बगल से चोट मारने को वृषाघात कहते हैं।

सकृन्मिश्रितमनिष्क्रम्य द्विस्त्रिश्चतुरिति घट्टयेदिति चटकविलसितं रागावसानिकम् ॥ २० ॥

स्त्री के स्मर-सदन में प्रविष्ट पुरुष-ध्वज को बाहर न निकालकर भीतर-ही-भीतर दो-तीन-चार बार चोट मारने को चटकविलसित कहते हैं। यह संभोग के अन्त में किया जाता है।

येन सा भ्रमितदृष्टिमण्डला स्यात्ततस्तु परिपीडयेद्भृशम्।
स्रस्तता वपुषि, मीलनं दृशो मूर्च्छना च रतिभावलक्षणम् ॥

—'रतिरहस्य'

यदि नायिका की दृष्टि इधर-उधर भ्रम रही है और वह क्षण में इधर और क्षण में उधर देखती हो तो नायक को चाहिये कि चण्डरति से उसको पीड़ित करे। स्त्री का जब वीर्यपात होने लगता है तब उसके शरीर में शिथिलता, आँखों का मिचना और निश्चेष्टता होती है।

कृतलघुपरिरम्भो वामदोष्णा पटान्ताञ्चलकुचयुगकाञ्चीः संस्पृशेदभूयेव
कलितललितगाथागीतिरुत्पाद्य चैव युवतिहृदयरागं भग्नगोष्ठीप्रबन्धः ॥

अलिकचिबुकगण्डं नासिकाग्रं च चुम्बन्
पुनरुपहित सीत्कं तालु जिह्वां च भूयः।
छुरितलिखित नाभी मूल वक्षोरुहोरुः
श्लथयति धृतधैर्यःस्थापयित्वाऽथ नीवीम् ॥

—'रतिरहस्य'

नवोढ़ा के प्रथम समागम में नायक को चाहिये कि पहले बाईं भुजा से सुहाता हुआ नायिका का आलिंगन करे; पुनः उसकी चादर, स्तन और करधनी का स्पर्श करे; फिर प्रिया के मन में अनुराग और विश्वास जमाने के लिए मनोहर आख्यायिका और गीतों का प्रबन्ध करे। जब स्त्री का अनुराग भलीभाँति जग उठे, तब उसके माथा, चिबुक, कपोल एवं नासिका के अग्रभाग का चुम्बन करे; इसके पश्चात् उसकी जाँघ, कुच एवं नाभी को छुरित करे; और तब नायिका को धीरे से सुलाकर उसके नाले को ढीला करे।

यदि विमतिमुपेयाद् गण्डपाली विचुम्ब्य-
स्मरगृहमपि लिङ्गाग्रेण सम्पीड्य दत्त्वा।
मुखमभिमुखमस्या अङ्गमालिङ्ग्य दोर्भ्यां,
मदनसदनहस्तक्षोभलीलां विदध्यात्।

—'रतिरहस्य'

यदि संभोग-काल में स्त्री रति से विरक्ति दिखावे, तो नायक प्रथम उसके गालों का चुम्बन करे; और गुह्येन्द्रिय से जोर से उसके स्मर-सदन को पीड़ित करे; और फिर उसके मुख से अपना मुख मिलाकर भुजाओं से उसके अंग का आलिंगन करे और उसकी गुह्येन्द्रिय में अंगुलि-प्रवेश करे।

व्याख्यातं करणं सम्पुटमिति ॥ २१ ॥

संपुट की व्याख्या पहले ही की गई है।

तेषां स्त्रीसात्म्याद्विकल्पेन प्रयोगः ॥ २२ ॥

इन उपर्युक्त मैथुन-विधियों में नायक को नायिका के इच्छानुकूल विधि का प्रयोग करना चाहिये।

यहाँ तक तो पुरुषोसृप्त की व्याख्या की गई है। अब पुरुषायित का वर्णन करते हैं।

पुरुषायिते तु संदंशो भ्रमरकः प्रेङ्खोलितमित्यधिकानि ॥२३॥

यदि स्त्री ऊपर और पुरुष उसके नीचे हो (विपरीत रति में), तो संदंश, भ्रमरक और प्रेङ्खोलित नामक तीन प्रकार के स्त्री के मैथुन के भेद होते हैं।

वाडवेन लिङ्गमवगृह्य निष्कर्षन्त्या पीडयन्त्या वा चिरायस्थानं संदंशः।२४।

घोड़ी की तरह अपने स्मर-सदन में प्रविष्ट पुरुष की कामेन्द्रिय को अपने भगोष्ठों से पकड़कर भीतर को खींचती हुई बहुत देर तक इन्द्रिय को दबाये रहने को संदंश कहते हैं।

युक्तयन्त्रा चक्रवद्भ्रमेदिति भ्रमरक आभ्यासिकः ॥ २५ ॥

संभोग कराती हुई, यंत्रयोग रहते हुए, नायिका चक्र की भाँति चक्कर लगावे। इसको भ्रमरक कहते हैं। यह अभ्यास-साध्य है।

तत्रेतरः स्वजघनमुत्क्षिपेत् ॥ २६ ॥

इस भ्रमरक में नायक को चाहिये कि अपनी जंघा को ऊपर उठा ले। इससे नायिका को घूमने में सरलता होगी।

जघनमेव दोलायमानं सर्वतो भ्रमयेदिति प्रेङ्खोलितम् ॥२७॥

नितम्ब-भाग को झूले की तरह झुलाती हुई नायिका संभोग करते समय चारों ओर घूमती रहे। इसको प्रेंखोलितक कहते हैं।

युक्तयन्त्रैव ललाटे ललाटं निधाय विश्राम्येत् ॥ २८ ॥

संभोग में व्यस्त नायिका यंत्रयोग रहते ही नायक के ललाट पर अपना ललाट रखकर श्रान्ति को मिटावे और विश्राम करे।

विश्रान्तायां च पुरुषस्य पुनरावर्तनमिति पुरुषायितानि ॥२९॥

रतिरभस से नायिका के विश्राम कर लेने पर नायक उसको नीचे करके स्वयं ऊपर आवे अथवा अलग हो जावे।

यह पुरुषायित संभोग का वर्णन समाप्त हुआ।

प्रच्छादित स्वभावाऽपि गूढाकाराऽपि कामिनी।
विवृणोत्येव भावं स्वं रागादुपरिवर्तिनी ॥ ३० ॥

जो स्त्री अपने भावों को छिपाये रखती है और अपनी इच्छा प्रकट नहीं होने देती वह भी ऊपर आकर विपरीत रति में अपने भाव प्रकट कर देती है।

यथाशीला भवेन्नारी यथा च रतिलालसा।
तस्य एव विचेष्टाभिस्तत्सर्वमुपलक्षयेत् ॥३१॥

नायिका का जैसा स्वभाव है, जैसी उसकी रतिलालसा है और जिस प्रकार से उसकी रतितृष्णा मिटती है वह सब विपरीतरति में परिलक्षित हो जाता है।

न त्वेवर्तौ न प्रसूतां न मृगीं न च गर्भिणीम्।
न चातिव्यायतां नारीं योजयेत्पुरुषायिते ॥ ३२ ॥

ऋतुमती, प्रसूता, मृगी स्त्री, गर्भिणी और अत्यन्त स्थूल स्त्री से विपरीत रति नहीं करनी चाहिये। इन अवस्थाओं में विपरीत रति से बचे रहना चाहिये।

## त्रयोदश पराग

### औपरिष्टक या मुखमैथुन

यह महाअधम और अत्यन्त कुत्सित कर्म है। संसार में स्त्री-पुरुष के आकारवाले कुछ जीव सदा से होते चले आये हैं। इनकी उत्पत्ति के विषय में आयुर्वेद के नपुंसकता-अध्याय में अनेक विवरण भरे पड़े हैं।

इनको भाषा में 'हिजड़ा' कहते हैं। स्त्री-पुरुष की तरह इनके भी कामेन्द्रियाँ होती हैं; पर वे इतनी सूक्ष्म और अकिञ्चन होती हैं कि मूत्रोत्सर्ग के अतिरिक्त उनसे न तो संभोग-क्रियाएँ ही सम्पन्न हो सकती हैं और न गर्भाधान ही हो सकता है। कामलालसा इन्हें भी होती है। ये तृतीया प्रकृति दो आकार के होते हैं। १—पुरुषरूपिणी और २—स्त्रीरूपिणी। पुरुष-रूपिणी को मूँछ, दाढ़ी होती हैं और स्त्रीरूपिणी के कुचादि अङ्ग दीख पड़ते हैं। पुरुष या स्त्री का एकान्त सहवास पाने पर ये तृतीया प्रकृति वाले उनके गुह्येन्द्रिय को अपने मुख में लेकर मानसिक रतिसुख की अनुभूति प्राप्त करते हैं। इनका सम्पर्क बहुत ही पापपूर्ण और अधम होता है। प्रत्येक व्यक्ति को इनके संसर्ग से अपने तथा अपनी सन्तानों को दूर रखना चाहिये।

आयुर्वेद तथा कामशास्त्र में इन हिजड़ों की ही तरह नपुंसक स्त्री-पुरुषों का भी उल्लेख आया है। ये भी उन्हीं की तरह आचरण करते हैं। बहुत-से नपुंसक पुरुष अन्य पुरुष के शिश्न को या स्त्री के भग को मुख-में रखकर आभिमानिक सुख उठाते हैं। स्त्रियाँ भी पुरुष की गुप्तेन्द्रिय को मुख में लेकर चूसती हैं। इस पराग में आचार्य ने स्त्री-पुरुष के मुखमैथुन के क्रियाकलापों की विशद व्याख्या की है। अधिकतर कुलटाएँ, स्वतंत्र स्त्रियाँ, दासियाँ एवं नीच श्रेणी की स्त्रियाँ मुखमैथुन कराती हैं। पुरुष का पाँव दाबते हुए या अन्य प्रकार से उनकी सेवा करते हुए पुरुष के शिश्न को प्रहर्ष कर अपने मुख में रखकर दबाती हैं। स्त्री-पुरुष परस्पर भी यह कार्य करते हैं। मुखमैथुन में आलिंगनादि उपचार नहीं किये जाते। किन्तु राग की वृद्धि के लिए स्तनन और प्रहणन होता है। मुख-मैथुन की कुत्सित प्रथा अधिकतर नाटक-मंडलियों में काम करनेवाले नव-युवकों में देखा गया है। आचार्य ने लिखा है कि विलासी लोग भी परस्पर यह अधम कर्म करते हैं, और श्रीमानों के अन्तःपुर में भी यह कुकृत्य व्यापक रूप से पाया जाता है। अमीर-उमरा अपने सेवकों के संग भी यह कुत्सित एवं जघन्य कर्म करते हैं। 'हैवलाक एलिस' ने अपने काम-विज्ञान

में अनेक स्थलों पर इस औपरिष्टक का उल्लेख किया है। यूरोप के विभिन्न देशों में कुमारी युवतियाँ बड़े घर में सेवावृत्ति करती हुई, संभोग-साधन के न मिलने पर और बहुधा शौक से भी, अवयस्क बालकों के शिश्न को मुख में लेकर मानसिक रति का आस्वाद लेती हैं।

औपरिष्टक सदा धर्म से गर्हित, निंदनीय और त्याज्य माना गया है। औपरिष्टक-प्रिय स्त्रियाँ संभोग के सर्वथा अयोग्य होती हैं। उनका रक्त दूषित हो जाता है और उनके पतित संसर्ग से कुष्ठ आदि भयानक व्याधियाँ उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है। आचार्य ने मानव-प्रकृति का निरीक्षण करते हुए इसका उल्लेख करना इसलिए उचित समझा है कि इसका वर्णन न करने से मनुष्य की कामप्रवृत्ति का पूर्ण निरूपण नहीं हो सकता। अतः इसके कुत्सित और पापमय परिणामों से अभिज्ञ कर जनता को अपनी रक्षा करने के लिए इस अध्याय का निर्माण उन्होंने किया है। आशा है विचारशील स्त्री-पुरुष इस गर्हित पाप और अमानुषिक व्यभिचार से अपना और अपनी सन्तानों का सतर्कता से रक्षण करने में सचेष्ट होंगे।

द्विविधा तृतीयाप्रकृतिः स्त्रीरूपिणी पुरुषरूपिणी च ॥ १ ॥

हिजड़ों के दो रूप होते हैं—स्त्री और पुरुष।

तत्र स्त्रीरूपिणी स्त्रिया वेषमालापं लीलां भावं मृदुत्वं भीरुत्वं मुग्धतामसहिष्णुतां व्रीडां चानुकुर्वीत ॥ २ ॥

स्त्रीरूपिणी में स्त्रियों का वेश, आलाप, लीला, भाव, मृदुता, भीरुता, मुग्धता, असहिष्णुता एवं लज्जा, सब गुण देखे जाते हैं। अर्थात् स्त्रियों के सब प्रकृतिदत्त गुण और हाव-भाव स्त्रीरूपिणी तृतीयाप्रकृति हिजड़ों में पाये जाते हैं।

तस्यावदनेजघनकर्म तदौपरिष्टकमाचक्षते ॥ ३ ॥

ऐसी स्त्रीरूपिणी के मुख में मैथुन करने को औपरिष्टक कहते हैं; क्योंकि उनमें स्त्री के सब गुण रहने पर भी उनका स्मर-सदन इस योग्य नहीं होता कि वे प्राकृतिक संभोग-सुख की अनुभूति कर सकें।

सा ततो रतिमाभिमानिकीं वृत्तिं च लिप्सेद्वेश्यावच्चरितं प्रकाशयेदिति स्त्रीरूपिणी ॥ ४ ॥

वह स्त्रीरूपिणी मुखमैथुन से रतिसुख का आस्वाद लेती हुई प्रकाश्य रूप में इसीसे अपनी जीविका उसी तरह चलाती है जिस तरह वेश्या बाजार में बैठ अपने शरीर को बेंच अपनी वृत्ति चलाती है।

पुरुषरूपिणी तु प्रच्छन्नकामा पुरुषं लिप्समाना संवाहकभावमुपजीवेत् ॥ ५ ॥

जो पुरुषरूपिणी होते हैं उनमें स्त्री का वेश, आलाप आदि ऊपर के बताये हुए प्रकृतिदत्त गुण नहीं होते। अतः उन्हें पुरुषों के पास पहुँचने में कठिनाई होती है। उनकी रतिलालसा दबी रहती है। इससे पुरुषसंसर्ग की अभिलाषा से वे पाँव दबाने आदि का कार्य कर अपनी जिविका चलाते हैं।

संवाहने परिष्वजमानेव गात्रैरूरूनायकस्य मृद्नीयात्, प्रसृतपरिचया चोरुमूलं सजघनमतिसंस्पृशेत् ॥ ६ ॥

अतः पुरुषरूपिणी तृतीया प्रकृतिवाले पुरुष का पाँव दबाते हुए अपने शरीर से उसे स्पर्श करते हुए कुछ अधिक ढीठ हो जानेपर उसकी जाँघ के सन्धिस्थान को स्पर्श करते हैं।

तत्र स्थिरलिङ्गतामुपलभ्य चास्य पाणिमन्थेन परिघट्टयेत् चापलमस्य कुत्सयन्तीव हसेत् ॥ ७ ॥

जघन-संधि के स्पर्श करने से पुरुष की गुह्येन्द्रिय के प्रहर्ष होने पर उसे हाथ से रगड़ते हैं और इन्द्रिय के प्रहर्ष होने की चपलता पर बुरी तरह से मुँह बनाकर हँसते हैं।

कृतलक्षणेनाप्युपलब्धवैकृतेनापि न चोद्यत इतिचेत् ? स्वयमुपक्रमेत पुरुषेण च चोद्यमाना विवदेत कृच्छ्रेण चाभ्युपगच्छेत् ॥८॥

तत्र कर्माष्टविधं समुच्चयप्रयोऽयं निमितं पार्श्वतो दष्टं वहिः सन्दंशोऽन्तः सन्दंशश्चुम्बितकं परिमृष्टकमाम्रचूषितकं सङ्गर इति ॥९॥ तेष्वेकैकमभ्युपगम्य विरामाभीप्सां दर्शयेत् ॥१०॥ इतरश्च पूर्वस्मिन्नभ्युपगते तदुत्तरमेवापरं निर्दिशेत् तस्मिन्नपि सिद्धे तदुत्तरमिति ॥११॥ करावलम्बितमोष्ठयोरुपरि विन्यस्तमपविध्य मुखं विधुनुयात् तन्निमित्तम् ॥१२॥ हस्तेनाग्रमवच्छाद्य पार्श्वतो निर्दशनमोष्ठाभ्यामवपीड्य भवत्वेतावदिति सान्त्वयेत् तात्पार्श्वतो दष्टम् ॥१३॥ भयश्चोदिता संमीलितौष्ठी तस्याग्रं निष्पीड्य कर्षयन्तीव मुञ्चेदिति वहिः सन्दंशः ॥१४॥ तस्मिन्नेवाभ्यर्थनया किञ्चिदधिकं प्रवेशयेत् साऽपि चाग्रमोष्ठाभ्यां निष्पीड्य निष्ठिवेदित्यन्तः सन्दंशः ॥१५॥ करालम्बितस्यौष्ठवद्ग्रहणं चुम्बितकम् ॥१६॥ तत्कृत्वा जिह्वाऽग्रेण सर्वतो घट्टनमग्रे च व्यधनमिति परिमृष्टकम् ॥१७॥ तथा भूतमेव रागवशादर्धप्रविष्टं निर्दयमवपीड्यावपीड्य मुञ्चेदित्याम्रचूषितकम् ॥१८॥ पुरुषाभिप्रायादेव गिरेत्पीड्येच्चापरिसमाप्तेरिति सङ्गरः ॥१९॥

इन उपर्युक्त सूत्रों में तृतीया प्रकृतिवालों के मुखमैथुन के विभिन्न भेदों का विवेचन किया गया है जिनका उल्लेख करना हम उचित नहीं समझते । इनमें मुखमैथुन के आठ भेदों में प्रत्येक के विधि, रस और अनुभूति का वर्णन आचार्य ने किया है ।

यथार्थं चात्र स्तननप्रहणनयोः प्रयोग इत्यौपरिष्टकम् ॥ २० ॥

इस औपरिष्टक में आलिंगन-चुम्बनादि का प्रयोग असंभव है । इसमें रागवृद्धि के साथ स्तनन और प्रहणन होता है ।

कुलटाः स्वैरिण्यः परिचारिकाः संवाहिकाश्चाप्येतत्प्रयोजयन्ति॥२१॥

कुलटा, स्वतंत्र स्त्रियाँ, दासियाँ, पाँव दबानेवाली स्त्रियाँ आदि भी इस औपरिष्टक को करती हैं।

तदेतत्तु न कार्यं समयविरोधादसभ्यत्वाच्च पुनरपि ह्यासां वदनसंसर्गे स्वयमेवार्तिं प्रपद्येतेत्याचार्याः ॥ २२ ॥

यह कार्य अधम है, धर्मशास्त्र के विरुद्ध है, असभ्य जंगलियों का कुत्सित कर्म है। कुलटा आदि स्त्रियों के मुख में ऐसा जघन्य कर्म करने से पुरुष नाना दुःखों में परिप्लुत हो जाता है। ऐसा आचार्यों का उपदेश है।

वेश्याकामिनोऽयमदोषोऽन्यतोऽपि परिहार्यः स्यादिति वात्स्यायनः॥२३॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि वेश्यागामी पुरुषों के लिए यह दोष नहीं माना जाता। इसके अतिरिक्त अन्य सब जगह यह वर्जित और त्याज्य है। अपनी पत्नी के साथ औपरिष्टक महादोष और जघन्य पाप है। वसिष्ठ ने कहा है—

यस्तु पाणिगृहीतायां मुखे मैथुनमाचरेत्।
पितरस्तस्य नाश्नन्ति दशवर्षाणि पञ्च च ॥

तस्माद्यास्त्वौपरिष्टकमाचरन्ति न ताभिः सह संसृज्यन्ते प्राच्याः॥२४॥

प्राच्य लोग उन स्त्रियों के साथ संभोग नहीं करते जिनके साथ औपरिष्टक करते हैं।

वेश्याभिरेव न संसृज्यन्त आहिच्छत्रिकाः संसृष्टाः अपि मुखकर्म तासां परिहरन्ति ॥ २५ ॥

औपरिष्टक-प्रिय वेश्याओं के साथ संभोग करनेवाले लोग उसका मुख-चुम्बन नहीं करते।

निरपेक्षाः साकेताः संसृज्यन्ते ॥ २६ ॥

अयोध्यानिवासी इस विषय में निरपेक्ष होते हैं। वे औपरिष्टक-प्रिय वेश्याओं का मुखचुम्बन करते भी हैं और नहीं भी करते। वे इसे गर्हित नहीं मानते।

न तु स्वयमौपरिष्टकमाचरन्ति नागरकाः ॥ २७ ॥

पाटलिपुत्र के नागरिक वेश्या का सहवास करते हैं; परन्तु उनके साथ औपरिष्टक नहीं करते ।

सर्वमविशङ्कया प्रयोजयन्ति सौरसेनाः ॥ २८ ॥

कौशाम्बी के दक्षिण कूल पर रहनेवाले सौरसेन बिना किसी विचार के संभोग, औपरिष्टक और मुखचुम्बन करते हैं ।

एवं ह्याहुः को हि योषितां शीलं शौचमाचारं चरित्रं प्रत्ययं वचनं वा श्रद्धातुमर्हति, निसर्गादेव हि मलिनदृष्टयो, भवन्त्येतान परित्याज्याः, तस्मादासां स्मृतित इव शौचमन्वेष्टव्यम् ॥ २९ ॥

शिष्ट विप्रतिपत्तेः स्मृतिवाक्यस्य च सावकाशत्वाद्देशस्थितेरात्मनश्चवृत्तिप्रत्ययानुरूपं प्रवर्तेतेति वात्स्यायनः ॥ ३० ॥

अपनी पत्नी के साथ औपरिष्टक सर्वथा त्याज्य होना चाहिये । जो स्त्रियों में शील, पवित्रता, आचार, चरित्र, विश्वास, वचन-पालन आदि को देखना चाहते हैं और उनको मलिन नहीं करना चाहते, उन पुरुषों को चाहिये कि ऐसी स्त्रियों के साथ औपरिष्टक न करें । वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि अशिष्ट होने पर भी जिस देश का जैसा आचार-विचार एवं रीति हो उसी के अनुसार कार्य करना चाहिये ।

प्रमृष्टकुण्डलाश्चापि युवानः परिचारकाः ।
केषाञ्चिदेव कुर्वन्ति नराणामौपरिष्टकम् ॥ ३१ ॥

सुन्दर कुण्डलादि भूषण और वस्त्र पहनने वाले नाटक-मंडलियों के कार्यकर्ता नटादि यह औपरिष्टक करते हैं । ऐसा करनेवाले पुरुषों में बहुधा नष्टराग नपुंसक होते हैं जो स्त्री से संभोग करने में असमर्थ होते हैं ।

तथा नागरकाः केचिदन्योन्यस्य हितैषिणः ।
कुर्वन्ति रूढविश्वासाः परस्परपरिग्रहम् ॥ ३२ ॥

अनेक विलासी पुरुष भी, जो एक दूसरे के मित्र और पूरे विश्वासी होते हैं, यह औपरिष्टक परस्पर करते हैं।

अन्तःपुरगताः काश्चित् स्त्रियाश्चाप्राप्तभाण्डकाः।
भगे ह्यन्योन्य विश्वासात्कुर्वन्ति मुखचापलम्॥

राजाओं के अन्तःपुर की स्त्रियाँ भी मैथुन के अन्य साधन न पाने पर एक दूसरे की गुह्येन्द्रिय में औपरिष्टक करती हैं।

पुरुषाश्च तथा स्त्रीषु कर्मैतत्किल कुर्वते।
न्यासस्तस्य च विज्ञेयो मुखचुम्बनवद्विधिः॥ ३३॥

जिस प्रकार स्त्रियाँ पुरुषेन्द्रिय को मुख में लेकर आभिमानिक सुख की अनुभूति करती हैं, उसी तरह पुरुष भी स्त्रियों की गुह्येन्द्रिय में यही कर्म करते हैं। उनकी यह क्रिया मुखचुम्बन की तरह होती है।

परिवर्तितदेहौ तु स्त्रीपुंसौ यत्परस्परम्।
युगपत्सम्प्रयुज्येते स कामः काकिलः स्मृतः॥ ३४॥

स्त्री-पुरुष एक दूसरे के मुख की ओर अपनी गुह्येन्द्रिय करके जब औपरिष्टक मैथुन करते हैं उसे काकिल कहते हैं।

तस्माद्गुणवतस्त्यक्त्वा चतुरांस्त्यागिनो वरान्।
वेश्याः खलेषु रज्यन्ते दासहस्तिपकादिषु॥ ३५॥

औपरिष्टक-प्रिय वेश्याएँ—गुणी, लोकयात्राकुशल और अच्छे दाता नायकों को त्यागकर अपने नीच सेवकों के साथ औपरिष्टक कर्म करती-कराती हैं।

न त्वेतद्ब्राह्मणो विद्वान्मन्त्री वा राजधूर्धरः।
गृहीतप्रत्ययो वाऽपि कारयेदौपरिष्टकम्॥ ३६॥

ब्राह्मण, विद्वान, मन्त्री, नृपति एवं लोकमान्य को वेश्या के साथ भी यह औपरिष्टक कुकर्म न करना चाहिये।

न शास्त्रमस्तीत्येतावत्प्रयोगे कारणं भवेत् ।
शास्त्रार्थान्व्यापिनो विद्यात्प्रयोगांस्त्वेकदेशिकान् ॥ ३७ ॥

शास्त्र में लिखा है, अतएव इस औपरिष्टक का प्रयोग करना चाहिये; यह ठीक नहीं। औपरिष्टक-विधि का उल्लेख कामशास्त्र में हुआ है। पर उल्लेख करने का यह अर्थ नहीं है कि स्त्री-पुरुष सब इसका प्रयोग करें। शास्त्र में तो आलिंगन-चुम्बनादि अनेक उपचारों का वर्णन है, तो क्या सब लोग उनका प्रयोग करते ही हैं ? नहीं; शिष्ट लोगों को चाहिये कि देश के आचार और रीति के अनुसार उनका प्रयोग करें।

रसवीर्यविपाका हि श्वमांसस्यापि वैद्यके ।
कीर्तिता इति तत्किं स्याद्भक्षणीयं विचक्षणैः ॥ ३८ ॥

आयुर्वेदशास्त्र में लिखा है कि कुत्ते का मांस मधुर, स्वादिष्ट और पुष्टिकारक है, तो क्या उस शास्त्र में लिखने से बुद्धिमान लोग कुत्ते का मांस खाते हैं ? कभी नहीं। इसी तरह कामशास्त्र में मुखमैथुन का उल्लेख मनुष्य की कामुक प्रवृत्ति दिखाने के लिए की गई है। यह नहीं है कि इसके उल्लेख मात्र से इसके प्रयोग का प्रोत्साहन दिया जाता हो।

सन्त्येव पुरुषाः केचित्सन्ति देशास्तथाविधाः ।
सन्ति कालाश्च तेष्वेते योगा न स्युर्निरर्थकाः ॥ ३९ ॥

समाज में बहुत-से पुरुष ऐसे होते हैं जो शुचि एवं अशुचि का विचार नहीं करते और इस औपरिष्टक-विधि का प्रयोग करते हैं। लाट, सिंधु आदि बहुत-से देश ऐसे हैं, जहाँ स्त्री-पुरुष इसका प्रयोग अधिक करते हैं; और बहुत-से अवसर भी ऐसे आते हैं जब स्त्री-पुरुष इसका प्रयोग करते हैं।

तस्माद्देशं च कालं च प्रयोगं शास्त्रमेव च ।
आत्मानं चापि संप्रेक्ष्य योगान्युञ्जीत वा न वा ॥ ४० ॥

अतः देश, काल, प्रयोग, धर्मशास्त्र एवं अपने स्वास्थ्य और रुचि का विचार करके इस औपरिष्टक का प्रयोग मनुष्य करे या न करे।

अर्थस्यास्य रहस्यत्वाच्चलत्वान्मनसस्तथा ।
कःकदा किं कुतः कुर्यादिति को ज्ञातुमर्हति ॥

औपरिष्टक रहस्य से भरा है। मनुष्य का चित्त यों ही अस्थिर है, तिस पर कामातुर होने पर अधिक चपल हो उठता है। अतः मनुष्य किस समय क्या करेगा; कहाँ करेगा; देश, काल, शास्त्र का कहाँ तक विचार करेगा—यह कुछ निश्चित नहीं है।



## चतुर्दश पराग

### रति के पूर्व और अन्त के कर्त्तव्य

विस्तीर्णो ललिते सुधाधवलिते चित्रादिनालंकृते ।
रम्येप्रोन्नतचत्वरेऽगुरुमहाधूपादि पुष्पान्विते ॥
सङ्गीताङ्गविराजते स्वभवने दीपप्रभाभासुरे ।
निःशङ्कं सुरतं यथाभिलपितं कुर्यात्समं कान्तया ॥

—'अनंगरंग'

रतिसदन विस्तीर्ण हो, ललित एवं मनोहर हो, उज्ज्वल हो; सुन्दर मनोहर चित्रों से अलंकृत एवं रमणीय हो; अगर, धूप आदि से सुवासित और सुगन्धित पुष्पों से आकीर्ण हो; सङ्गीत के वीणा, सितार आदि अवयव से पूर्ण हो; दीपक का प्रकाश हो। इस प्रकार के रमणीय रतिसदन में अपनी इच्छानुकूल प्रेमिका के साथ निःशङ्क होकर रतिक्रीड़ा में प्रवृत्त होवे।

रतिसदन में जाने के पूर्व नायिका को अपना सोलहो शृङ्गार कर लेना चाहिये। शृङ्गार प्रकृतिदत्त सौन्दर्य को अधिक मनोहर और आकर्षक बना देता है। यह काम को अधिक उद्दीप्त कर रतिराग को सरस और मधुर बनाता है। रतिक्रीड़ा एक बहुत पवित्र और आनन्ददायक कार्य है। नायिका को चाहिये कि—

प्रथम सकल सुचि मज्जन अमल वास, जावक सुदेस केस पास को सम्हारिबो।
अङ्गरागभूषन विविध मुखवास राग, कज्जल कलित लाल लोचन निहारिबो॥
बोलनि हँसनि मृदुचलनि चितौनि चारु, पल-पल प्रति पतिव्रत परिपारिबो।
केसोदास सो विलास करहु कुँवरि राधे, इहि विधि सोरह सिङ्गारनि सिङ्गारिबो॥

—'केशवदास'

बहुभूषणं विविधकुसुमानुलेपनं विविधाङ्गरागसमुज्ज्वलंवास इत्याभिगामिको वेषः।

नायिका को अपने पति के सम्मुख जाते समय विविध आभूषण, अनेक सुगन्धित लेप, अङ्गराग और उज्ज्वल वस्त्र सदा धारण करना चाहिये।

प्रतनुश्लक्ष्णाल्पदुकूलता परिमितमाभरणं सुगन्धिता नात्युल्वणमालेपनं तथा शुक्लान्यन्यानि पुष्पाणीति वैहारिको वेषः॥

—'वात्स्यायन'

रतिसदन में विहार के समय बहुत थोड़े आभूषण हों; बारीक, स्वच्छ वस्त्र हों—उनमें सुगन्ध लगी हो; शरीर में साधारण चन्दन आदि का लेप लगा हो; शुक्ल पुष्पों की माला आदि पहने हो। रति-क्रीड़ा के लिए यह उदार और मनोहर वेष है। कहा है—

न नेपथ्यंपथ्यं बहुतरमनङ्गोत्सवविधौ।

—'माघ'

अनङ्गोत्सव अर्थात् सुरतकाल में बहुत-से वस्त्राभूषण अच्छे नहीं होते।

ससाध्वसं च सस्नेहं सव्रीडं सहसं तथा।
ईषद्दृश्यतनुर्नारी वसेत्कान्तं निरन्तरम्॥

—'नागरसर्वस्व'

नायिका को चाहिये कि थोड़ा अङ्ग-प्रत्यङ्ग को दिखाती हुई, कभी उन अङ्गों को छिपाती हुई, कुछ डरती, कुछ लजाती और कुछ मुस्कराती हुई

रतिशय्या पर पति के निकट जावे। जाते समय नायिका को अपने हाव-भाव से इन चेष्टाओं को अवश्य दिखाना चाहिये।

नागरकः सह मित्रजनेन परिचारकैश्च कृतपुष्पोपहारः सञ्चारितसुरभिधूपे रत्यावासे प्रसाधिते वासगृहे कृतस्नानप्रसाधनां युक्त्या पीतां स्त्रियं सान्त्वनैः पुनः पानेन चोपक्रमेत ॥ १ ॥

कुशल नायक को चाहिये कि अपने मित्रों ( पीठमर्द, विदूषक ) तथा सेवकों के साथ पुष्पादि से अलंकृत, सुगन्धित धूप से सुवासित रति-सदन को सज्जित करके और समस्त भवन के स्वच्छ हो जाने के अनन्तर स्नान, शृङ्गार किये हुई मदमाती युवती को पहले कुशल-क्षेम आदि मधुर वचनों से सान्त्वना दे, तत्पश्चात् उसे मदिरा पिलाकर प्रसन्न करे।

दक्षिणतश्चास्या उपवेशनम् ॥ २ ॥

और स्वयं नायिका की दाहिनी ओर बैठे।

केशहस्ते वस्त्रान्ते नीव्यामित्यवलंबनम् ॥ ३ ॥

नायक—नायिका के केश, वस्त्र को स्पर्श करे और नीवी-बन्धन को खोले।

रत्यर्थं सव्येन बाहुनाऽनुद्धतः परिष्वङ्गः ॥ ४ ॥

संभोग करने के लिए बांयें हाथ से युवती का साधारण आलिङ्गन करे।

पूर्वप्रकरणसंबद्धैः परिहासाऽनुरागैर्वचोभिरनुवृत्तिः ॥ ५ ॥

अपने पूर्व अनुराग की चर्चा के साथ परिहास और प्रेम की मधुर बातों से युवती को अपने अनुकूल बनावे।

गूढ़ाश्लीलानां च वस्तूनां समस्यया परिभाषणम् ॥ ६ ॥

गूढ़ तथा लोकप्रसिद्ध अश्लील हँसी की बातें संक्षेप में सुनावे।

सनृत्तमनृत्तं वा गीतं वादित्रम् ॥ ७ ॥

नृत्य अथवा बिना नृत्य के ही गाना-बजाना करे।

कलासु संकथाः ॥ ८ ॥

काम-शास्त्र की चौसठ कलाओं की चर्चा करे ।

पुनः पानेनोपच्छन्दनम् ॥ ९ ॥

फिर उसे मदिरा पिलाकर प्रोत्साहित करे ।

जातानुरागायां कुसुमानुलेपनताम्बूलदानेन च शेषजनविसृष्टिः ॥१०॥

जब युवती मदन-विह्वला हो जावे तब कुसुम, चन्दन-लेप तथा ताम्बूल आदि देकर अन्य जनों ( मित्रों तथा अनुचरों ) को वहाँ से चले जाने की सूचना देवे ।

विजने च यथोक्तैरालिङ्गनादिभिरेनामुद्धर्षयेत् ॥ ११ ॥

एकान्त हो जाने पर रति के पूर्व कही हुई विधि से युवती को आलिंगनादि करके अच्छी तरह प्रसन्न करे, जिससे वह संभोग के लिये उद्यत हो जाय ।

ततो नीवीविश्लेषणादि यथोक्तमुपक्रमेतेत्ययं रतारम्भः ॥१२॥

इसके पश्चात् पूर्वोक्त विधि से नीवी-बन्धन खोलने का उपक्रम करे । यहाँ तक पुरुष का युवती के साथ रति के पूर्व क्रिया-कलापों का उल्लेख हुआ ।

आकर्षति पुनस्तस्मिन् रतानीकरतेप्रिये ।
जनयेदङ्ग सङ्कोचं क्षणं साक्षाद्भयादिव ॥

मदन-युद्ध में पति से हाथ खींचे जाने पर नायिका एकाएक डर का भाव दिखाकर कुछ अङ्ग-संकोच करे । मदनपरवशा नारी पहले उन अङ्गों को समेट ले, जिन्हें पति देखना चाहता है और पुनः उन्हें उद्वेग के साथ समर्पण कर देवे ।

प्रस्विन्नवदना श्रान्ता मन्दहाकारनादिनी ।
आयासश्वासरोमाञ्चं मुञ्चेत्तद्रागवृद्धये ॥

पसीने से तर-बतर, श्रान्त होकर, धीरे-धीरे कराहती हुई, बार-बार साँस लेती हुई और रोमाञ्चित होकर रति करे। ये सब सुरत-कालिक रागवर्द्धन के लिए हैं। गद्गद वचन से पति को अधिक रति करने से रोके।

स्त्री को रति में शान्त नहीं रहना चाहिये।

वामत्वमनुबन्धश्च प्रौढत्वमसमर्थता।
कान्ताकूतं स्फुटं ज्ञात्वा सुरतेषु प्रदर्शयेत्॥

नायिका को चाहिये कि सुरत-समय में पति के छल-कपटों को जानकर अपना कौशल, प्रतिकूलता, अनुराग, प्रौढ़ता, असमर्थता आदि मान में इन्हें दिखावे।

धीरता विनयोच्छेदमश्लीलमसमञ्जसम्।
वृद्धिं याते रतावेगे व्यवहारं समारभेत्॥

सुरत में नायिका के प्रचण्डवेग होने पर धीरता और नम्रता को छोड़ देना चाहिये और अश्लीलता का प्रयोग करना चाहिये।

शिथिलाङ्गी निरुत्साहा सन्निमीलितलोचना।
प्रवृत्ते मोहने तिष्ठेत स्वेदविन्दु कणाचिता॥

—'नागरसर्वस्व'

रति में तन्मय होने पर नायिका को चाहिये कि अपना अङ्ग शिथिल कर दे, आलस्य-भाव दिखावे, आँखें मूँद ले और शरीर पसीना-पसीना हो जाय। रति में वेग से निरत होने पर ये लक्षण स्वतः प्रकट होते हैं।

## रति-रहस्य

स्त्रीचरित्र सर्वदा से अज्ञेय है। रतिसुख की सफलता स्त्री की अनुकूलता से ही सम्पन्न होती है। स्त्री की निद्रित काम-वासना के जग उठने और उसकी सत्ता की सभी जटिल प्रतिक्रियाओं के आरम्भ हो जाने के पश्चात् उसकी तृप्ति के लिए कुछ समय तक वास्तविक शरीर-संयोग का

होना आवश्यक है। जब स्त्री-पुरुष का स्वास्थ्य और उनकी प्रतिक्रियाएँ योग्य और अच्छी दशा में रहती हैं और दोनों का समागम-काल उतनी देर तक बना रहता है, जब तक स्त्री-पुरुष में भलीभाँति मस्ती नहीं आ जाती, तब ऐसे संभोग से दोनों के स्वास्थ्य को बहुत लाभ पहुँचता है।

बहुधा पतियों को यह शिकायत रहती है कि कुलवधू उनकी काम-लालसा को उस भाव से नहीं ग्रहण करतीं जिस भाव से वे स्वयं करते हैं। प्रत्येक पुरुष की यह लालसा रहती है कि स्त्री रति-काल में निश्चल न रहकर सचेष्ट रहे। इसके कई कारण हैं। बहुत-से पुरुष रतिशास्त्र से मूढ़ होते हैं। मृगी आदि स्त्रियों के जाति-स्वभाव, देशज गुण और धर्म, चेष्टा, कामुकता आदि अन्य भावों से अनभिज्ञ होते हैं। वे यौवन-मदमाती युवती को पाकर भी कामकला की अनभिज्ञता के कारण रतिसुख का पूर्ण आस्वाद उठाने से वंचित रह जाते हैं और अपनी इस असफलता का दोष अपनी पत्नी के सिर मढ़ते हैं।

स्त्रियाँ अधिक लज्जाशीला होती हैं। इससे वे अपने मनोभाव प्रकट नहीं होने देतीं। पर, स्त्रियों के लिये कामकलाविदों का सुंदर उपदेश है कि यद्यपि स्त्रियों के लिए लज्जा बहुमूल्य आभूषण है; तथापि रतिकाल में इसका त्याग करना ही स्तुत्य और सुखद होता है। कहा है—

अन्यदा भूषणं पुंसः क्षमालज्जेव योषितः।
पराक्रमः परिभवे वैयात्यं सुरतेष्विव ॥

—'माघ'

अर्थात्—क्षमा वीर पुरुष की शोभा है। लज्जा स्त्रियों का सर्वोत्तम भूषण है। किन्तु अनादर या पराभव के समय में जिस प्रकार पुरुष के लिए शौर्य और पराक्रम की शोभा होती है, उसी प्रकार रति में स्त्री के लिए लज्जा का त्याग और धृष्टता का अवलंबन उसकी शोभा के कारण होते हैं। अतः स्त्रियों को चाहिये कि रतिसदन में प्रवेश करने के साथ ही लज्जा का आवरण दूर कर दें।

अतिलज्जाऽन्वितेत्येवं यस्तुकन्यामुपेक्षते ।
सोनऽभिप्रायवेदीति पशुवत्परिभूयते ॥

जो पुरुष स्त्रियों को अति लज्जाशीला समझकर उनकी उपेक्षा करते हैं, वे स्त्री-स्वभाव को बिलकुल नहीं पहचानते । वास्तव में स्त्रियाँ लज्जा करती हुई भी रति-सुख की अनेक कामनाएँ रखती हैं। अतः जो पुरुष स्त्रियों की इन आन्तरिक मनोवृत्तियों को नहीं जानते; वे नारी-समाज से अनादृत और तिरस्कृत होते हैं।

नात्यन्तमानुलोम्येन न चातिप्रातिलोमतः ।
सिद्धिंगच्छतिकन्यासु तस्यान्मध्येन साधयेत् ॥

स्त्री का स्वभाव बहुत विचित्र होता है । न तो वह अपनी इच्छा के अधिक अनुकूल पति के आचरण से प्रसन्न होती है और न उसके प्रतिकूल आचरण करने से क्षुब्ध होती है । अतः पुरुष को इन अनुकूल और प्रतिकूल अवस्थाओं के मध्यरीति से उसके साथ आचरण करना चाहिये। वास्तव में—

क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेवरूपं रमणीयतायाः ।

—'माघ'

रतिकाल में प्रतिक्षण अपूर्वता का अनुभव करना ही रमणीयता है, और इसीमें सच्चा रति-सुख सन्निहित है ।

क्षणं रटन्ती नृत्यन्ती रुदती चातिविह्वला ।
निःसहत्वं तदायाति मुकुलीकृतलोचना ॥

—'रतिरहस्य'

संभोग में स्त्री कुछ देर आनन्द से मिथ्या बड़बड़ाती है, नाचती है, रोती है, और अति विह्वल होकर पति की आँखें मीच उसके अधीन हो जाती है ।

स्त्री की मनोवृत्ति अगाध है—

अंचल के ऐंचे चल करत दृगंचल को चंचला तैं चंचल चलै न भजि द्वार को।
कहैं 'पदमाकर' परै सी चौंक चुम्बन में छलनि छ्पावै कुच कुम्भनि किनारे को।
छाती के छुवै पै परी राती-सी रिसाय गलबाँही किये करै नाहिं नाहिं पै उचारे को।
ही करति सीतल तमासे तुंग ती करति सी करति रति में वसी करति प्यारे को।

**कभी-कभी वह अपनी हार्दिक लालसा को मुख से न कहकर हाव-भाव और नेत्रों के सञ्चालन से प्रकट करती है—**

"नैननि में चाह करे बैननि में नहियाँ"

—मतिराम

धरी जब बाँही तब करी तुम नाहीं पाइ दियौ पलिकाहीं नाहीं नाहीं के सुहाई हौ।
बोलत में नाहीं पट खोलत में नाहीं कवि 'दूलह' उछाही लाख भाँतिन लहाई हौ।
चुम्बन में नाहीं परिरम्भन में नाहीं सब आसन-बिलासन में नाहीं ठीक ठाई हौ।
मेलि गलबाँहीं केलि कीन्हीं चितचाहीं यह 'हाँ' ते भली 'नाहीं' तू कहाँते सीख आई हौ।

—दूलह

**रतिकाल में पुरुष स्त्री को अपनी लालसा के अनुकूल सचेष्ट न पाकर दुःखी होता है और कभी-कभी उसका रतिराग विराग में परिवर्तित हो जाता है। अतः आचार्य सुवर्णनाभ का कथन है कि संभोग-समय में नायिका के जिस अंग पर हाथ लगाने से स्पर्श-सुख के कारण वह अपनी आँख की पुतली को घुमावे उसी स्थान के दबाने से नायिका की कामप्रवृत्ति सहसा उद्बुद्ध होती है। यह युवतियों का रति-रहस्य है।**

**रति में स्त्रियों की निश्चलता एवं स्थिरता से यह नहीं प्रकट होने पाता कि किस प्रकार या उपचार से उन्हें अधिक सुख मिलता है। वात्स्यायन की सम्मति है कि जिस प्रकार संभव हो, स्त्री को विपरीत रति में सन्निविष्ट करे। जो स्त्री अपने रति-भावों को छिपाये रहती है और अपनी कामवासना नायक पर प्रकट नहीं होने देती, वह भी पति के ऊपर आकर अपना भाव प्रकट कर देती है; उसके स्वभाव, रतिलालसा और रतितृष्णा आदि विपरीत रति में स्वयं परिलक्षित हो जाते हैं।**

यद्यदेव रुरुचे रुचिरेभ्यः सुभ्रुवो रहसि तत्तदकुर्वन् ।
आनुकूलिकतया हि नराणां क्षिपन्ति हृदयानि तरुण्यः ॥

—'माघ'

प्रियों को जो-जो चेष्टा करना रुचता है, स्त्रियाँ एकान्त में संभोग करते समय अनुकूल होने पर वही-वही करती हैं। वास्तव में स्त्रियाँ अनुकूल होने पर ही पुरुषों के हृदय को हर लेती हैं।

प्रचण्ड रति में स्त्रियों के नेत्र लाल हो जाते हैं, साँस गरम होकर बड़े जोर से चलने लगती है। स्त्रियाँ सिसकियाँ भरने लगती हैं। स्त्री के नेत्रों का भारी-सा हो जाना, आधे नेत्रों का खुला रहना और आधे का बन्द होना आदि स्त्रियों के पूर्णतया कामोन्मत्त होने के लक्षण हैं।

बहुधा पुरुष, स्त्रियों की अपेक्षा स्वार्थी होते हैं। स्त्रियों के शील, स्वभाव और काम-वृत्ति की उपेक्षा कर बलात्कार करते हैं। इससे दोनों की शक्ति क्षीण होती है और सहवास के माधुर्य्य की अनुभूति भी नहीं मिलती। पुरुषों के स्वार्थी होने का एक और भी विशेष कारण होता है—

त्वरयति रन्तुमहो जनमनोभूः ।

—'माघ'

कामदेव पुरुष को रमण करने के लिए आतुर कर देता है जिससे वे स्त्रियों के कामभाव के जाग्रत होने की प्रतीक्षा ही नहीं करने देता।

स्त्रियों के मदन-मन्दिर की बनावट कुछ ऐसी विचित्र होती है कि या तो वे बहुत कामी होती हैं या अल्प रति से ही सन्तुष्ट हो जाती हैं। उनके काम-मन्दिर में दो मर्मस्थान होते हैं— १—भगनासा, २—गर्भाशय का मुख। बहुत-सी स्त्रियों का मदनगमनदोला (भगांकुर) इतना छोटा होता है कि वे उससे संभोग की मस्ती का अनुभव ही नहीं कर पातीं। उन्हें गर्भाशय के मुख पर पुरुषेन्द्रिय के आघात से ही आनन्द मिलता है। यही दोनों स्पष्ट सचेत स्थान हैं। ये दोनों या इनमें से कोई भी एक पूरा और

सन्तोषप्रदायक मस्ती उत्पन्न कर सकता है । दूसरे भग्नासा जब पुरुष की जननेन्द्रिय के जड़-भाग से टकराता है तब स्त्री को विशेष आनन्द मिलता है । बहुत-सी स्त्रियों का भगांकुर बड़ा होता है । यह उनमें कामवासना के अधिक होने का प्रधान कारण होता है ।

अब रति के अन्तमें दम्पति के कर्त्तव्य को बतलाते हैं—

नितम्बाच्छादितं शीघ्रं वैलक्ष्यं ललितं स्मितम् ।
दृष्टिं खेदालसां कुर्याद् व्यक्तकेशविभूषणं ॥

—'नागरसर्वस्व'

रतावसान में नायिका झट से अपने नितम्ब को ढक ले ; मन्द मुसकान हो; श्रम से आँखें अलसाती हों; बाल के आभूषण बिखर गये हों ।

रतावसानिकं रागमतिवाह्यसंस्तुतयोरिव सव्रीडयोः परस्परमपश्यतोः पृथक्पृथगाचारभूमिगमनम् ॥ १३ ॥

रति-सुख का आनंद लेकर संभोग के अन्त में अपरिचित की भाँति कुछ लज्जित-सा होकर एक दूसरे को अनदेखे की तरह अलग-अलग मूत्रोत्सर्ग के लिये जावें ।

प्रतिनिवृत्त्य च व्रीडायमानयोरुचितदेशोपविष्टयोस्ताम्बूलग्रहणमच्छीकृतं चंदनमन्यद्वाऽनुलेपने तस्या गात्रे स्वयमेव निवेशयेत् ।१४।

वहाँ से लौटकर लज्जा का त्याग किये बिना ही सुन्दर स्थान पर बैठकर स्वच्छ चन्दन या अन्य सुरभित लेप स्वयं नायक अपने हाथ से नायिका के अंगों में लगावे और स्वयं पान खावे तथा नायिका को भी खिलावे ।

सव्येन बाहुना चैनां परिरभ्य चषकहस्तः सान्त्वयन्पाययेत् ॥१५॥

अपने बाँये हाथ से नायिका का आलिंगन करके स्वयं मदिरा पीकर और नायिका को पिलाकर मधुर बातों से सान्त्वना दे ।

जलानुपानं वा खण्डखाद्यकमन्यद्वा प्रकृतिसात्म्ययुक्तमुभावप्युपयुञ्जीयाताम् ॥ १६॥

मिठाई, फल या दुग्ध आदि जो रुचि के अनुकूल हो उसका जलपान करे।

अच्छरसकयूषमम्लयवागूं भृष्टमांसोपदंशानि पानकानि चूतफलानि शुष्कमांसंमातुलुङ्गचक्रकाणि सशर्कराणि च यथादेशसात्म्यञ्च १७

नारियल का रस, दूध, मांस, आम का रस, नारंगी का रस चीनी मिलाकर, मातुलुंग आदि अपने-अपने देश, प्रकृति के अनुसार पीवें।

तत्र मधुरमिदं मृदुविशदमिति च विदश्य विदश्य तत्तदुपाहरेत् ॥१८॥

यह फल बहुत मीठा है, कोमल है; यह कह-कहकर और स्वयं अपने मुख से चखकर नायिका को देवे।

हर्म्यतलस्थितयोर्वा चन्द्रिकासेवनार्थमासनम् ॥ १९ ॥

मकान की छत पर चाँदनी का आनन्द लेने के लिए गलीचा आदि कुछ आसन लगवा लेवे।

तत्रानुकूलाभिः कथाभिरनुवर्तेत ॥ २० ॥

वहाँ आसन पर बैठकर नायक-नायिका प्रेम की मधुर तथा रसमयी बातें आपस में कहें और सुनें।

तदङ्कसंलीनायाश्चन्द्रमसं पश्यन्त्या नक्षत्रपङ्क्तिव्यक्तीकरणम् ॥२१॥

चंद्रमा को देखती और अपनी गोद में लेटी हुई नायिका को नायक नक्षत्र आदि का परिचय करावे।

अरुन्धतीध्रुवसप्तर्षिमालादर्शनं चेति रतावसानिकं ॥ २२ ॥

यह अरुन्धती हैं, यह ध्रुव हैं, यह सप्तर्षि हैं—आदि कहते हुए उन तारों को नायिका को दिखावे। रति के अन्त में यह सब विधि करने से अनुराग का विकास होता है।

अवसानेऽपि च प्रीतिरुपचारैरुपस्कृता।
सविस्रम्भकथायोगै रतिं जनयते पराम् ॥ २३ ॥

रति के अन्त में स्त्री की चाटुकारिता से और परस्पर-विश्वास की बातों से बढ़ी हुई प्रीति अत्यन्त अनुराग को उत्पन्न करती है।

परस्परप्रीतिकरैरात्मभावानुवर्तनैः ।
क्षणात्क्रोधपरावृत्तैः क्षणात्प्रीतिविलोकितैः ॥ २४ ॥

नायक-नायिका के परस्पर प्रीति करनेवाले भावों से, प्रणयकोप करने, छेड़ने तथा प्रीतिपूर्वक देखने से अत्यन्त प्रीति बढ़ती है ।

हल्लीलकक्रीडनकैर्गायनैर्नाट्यरासकैः ।
रागलोलार्द्रनयनैश्चन्द्रमण्डलवीक्षणैः ॥ २५ ॥

नायिका के हार से खेलने से, गीत गाने, नाटक और रास आदि देखने से, रागानुराग से नेत्र भर जाते हैं और चन्द्रमण्डल देखने से भी नेत्र में आँसू भर आते हैं ।

आद्येसंदर्शने जाते पूर्वं ये स्युर्मनोरथाः ।
पुनर्वियोगे दुःखं च तस्य सर्वस्य कीर्तनैः ॥ २६ ॥

प्रथम दर्शन से किस प्रकार के मनोरथ मन में उदय हुए थे और वियोग में कितना मार्मिक दुःख हुआ, आदि बातों के कहने-सुनने से अनुराग बढ़ता है ।

कीर्तनान्ते च रागेण परिष्वङ्गैः सचुम्बनैः ।
तैस्तैश्चभावैः संयुक्तो यूनोरागो विवर्द्धते ॥ २७ ॥

परस्पर आलाप करने के पश्चात् प्रेम से आलिङ्गन-चुम्बन करने और उसी प्रकार के भाव दिखाने से दम्पति में अत्यन्त प्रेम बढ़ता है ।

---

नोट—रति-अवसान के समय उपकरण परिष्कृत होने से अत्यन्त अनुराग उत्पन्न हो जाता है । यदि दम्पती में परस्पर-विश्वास भी मिला हो तो वह सर्वोत्तम हो जाता है । परस्पर आलिंगन-चुंबनादि करने, बार-बार रुठने, कृत्रिम क्रोध दिखाने, असन्तोप प्रकट करने, बार-बार एक दूसरे को प्रेमपूर्ण दृष्टि से देखने, कौतुक में प्रवृत्त होने, गीत गाने, अनुरागपूर्ण दृष्टि से चन्द्र और नक्षत्रों की मनोहरता अवलोकन करने, प्रथम दर्शन या विवाह के समय हृदय के मनोरथ, वियोग में दुःख और व्यथा की कल्पना आदि चर्चा से दाम्पत्य प्रेम में अभिवृद्धि होती है ।

अब अनुराग के भेद बतलाते हैं—

रागवदाहार्यरागं कृत्रिमरागं व्यवहितरागं पोटारतं खलरतम-यन्त्रितरतमिति रतविशेषाः ॥ २८ ॥

रागवत्; आहार्य राग, कृत्रिम राग, व्यवहित राग, पोटारत, खलरत और अयंत्रित रत आदि अनुराग के भेद होते हैं। रागवत्—प्रथम दृष्टि में ही प्रेम के उत्पन्न होने पर किसी स्त्री से सम्बन्ध करने को रागवत् कहते हैं। शनैः-शनैः राग बढ़ाकर प्रेम करने को आहार्य राग कहते हैं। विश्वासघात करके अपने स्वामी आदि की पत्नी से सम्बन्ध करने को खलरत कहते हैं। कामोत्तेजना के समय नीच स्थान में संभोग करने को पोटारत कहते हैं। वेश्या आदि से रति करने में कोई रुकावट न होने से इसे अयन्त्रित रत कहते हैं।

संदर्शनात्प्रभृत्युभयोरपिप्रवृद्धरागयोः प्रयत्नकृते समागमे प्रवास-प्रत्यागमने वा कलहवियोगयोगे तद्रागवत् ॥ २९ ॥

प्रथम दर्शन से लेकर नायक-नायिका दोनों का राग बढ़कर या दूत भेज कर जो समागम होता है, अथवा प्रवास से आने या विरह के बाद मिलने पर जब सहवास होता है, या प्रणय-कलह के शांत होने पर जो राग उत्पन्न होता है उसे रागवत् कहते हैं।

तत्रात्माभिप्रायाद्यावदर्थं च प्रवृत्तिः ॥ ३० ॥

इस रागवत् रत में अपने-अपने अभिप्राय के अनुसार रागप्रवृत्ति होती है।

मध्यस्थरागयोराराब्धं यदनुरज्यते तदाहार्यरागम् ॥ ३१ ॥

इच्छा मात्र से उत्पन्न राग के आरंभ होने से जब तक संभोग नहीं हो जाता तब तक उस राग को आहार्यराग कहते हैं।

तत्र चतुःषष्टिकैर्योगैः सात्म्यानुविद्धैः संधुक्ष्य संधुक्ष्य रागं प्रवर्तत तत्कार्यहेतोरन्यत्र सक्तयोर्वा कृत्रिमरागम् ॥ ३२ ॥

इसमें आलिङ्गनादि चौसठ कलाओं के व्यवहार से या रति की सिद्धि के लिये धन आदि देकर नायिका में अनुराग उत्पन्न करना, जब कि नायक स्वयं अन्य युवती में अनुरक्त हो ; ऐसे रत को कृत्रिम राग कहते हैं।

तत्रसमुच्चयेन योगान्शास्त्रत: पश्येत् ॥ ३३ ॥

अत: इस शास्त्र के अनुसार देश, काल, स्वभाव के अनुकूल सब कलाओं का प्रयोग करके नायक को देख लेना चाहिये।

पुरुषस्तु हृदयप्रियामन्यां मनसि निधाय व्यवहरेत् संप्रयोगात्प्रभृति रतिं यावदतस्तद्व्यवहितरागम् ॥ ३४ ॥

यदि नायक अपनी हृदय-प्रिया को मन में रखकर तीसरी नायिका से संभोग करे तो वह राग व्यवहित-राग कहलाता है।

न्यूनायां कुम्भदास्यांपरिचारिकायां वा यावदर्थं सम्प्रयोगस्तत्पोटारतम् ॥ ३५ ॥

निम्न जाति की कहारिन, दासी आदि के साथ संभोग को पोटारत कहते हैं।

तत्रोपचारान्नाद्रियेत् ॥ ३६ ॥

क्योंकि उन्हें आलिङ्गनादि उपचार से अनुरंजित नहीं किया जाता।

तथा वेश्याया ग्रामीणेन सह यावदर्थं खलरतम् ॥ ३७ ॥

उसी तरह ग्रामीण पुरुष का वेश्या के साथ के संभोग को खलरत कहते हैं।

ग्रामव्रजप्रत्यन्तयोषिद्भिश्च नागरकस्य ॥ ३८ ॥

और नागरिक पुरुष का ग्रामीण नारी—कृषक, व्रज-गोपिका आदि—के साथ का संभोग भी खलरत कहलाता है।

उत्पन्नविस्रम्भयोश्च परस्परानुकूल्यादयन्त्रितरतमिति रतानि ॥३९॥

नायक-नायिका दोनों में विश्वास उत्पन्न होने तथा एक दूसरे के मन के अनुकूल होनेवाले संभोग को अयंत्रित रत कहते हैं।

मानिनी नायिका नायक के समीप नहीं जाती; क्योंकि—

दुस्त्यजः खलु सुखादपि मानः। —'माघ'

मान सुख से दुस्त्यज है।

संभोग-काल में पति-पत्नी में बहुधा प्रणय-कलह हो जाता है। यह मतभेद संभव ही नहीं, स्वाभाविक भी है। प्रणय-कलह में मेल के लिए प्रयत्न करनेवाले का मान दूसरे की दृष्टि में अधिक बढ़ता है और उसका हृदय कृतज्ञता से ओत-प्रोत हो जाता है। पति को सदा इस बात पर ध्यान देना चाहिये कि पत्नी को इतना विवश न करे कि अनुनय-विनय करने में उस मानिनी का मान भङ्ग हो जाय। अपराध जिस-किसीसे हुआ हो, स्त्री-पुरुष में से एक को अपने सिर पर सारा अपराध ले लेने से दूसरे के हृदय में उसके प्रति आदर बढ़ जाता है। दोषी कोई हो; पुरुष ही को क्षमा माँगनी चाहिये। ऐसे समय में पति पत्नी को शान्तिप्रद मधुरशब्दों में समझावे, और उसके रुदन, भूमिपतन आदि को बन्द कराने के लिये उसके पाँव पर पड़े।

लज्जानिमग्नहृदया यदि वा रुष्टा महापराधेन।
तां विक्रामति सुमुखी चरणनिपतनं क्षणं यूनः॥

लज्जाशीला मानवती स्त्री कितना भी रुष्ट क्यों न हो, क्षणमात्र के लिए यदि नायक उसके पाँवों पर अपना सिर नत कर दे तो वह शान्त और प्रसन्न हो जाती है।

...............मानिनाम्मानभेदे
रुदितमुदितमस्त्रं योषितां विग्रहेषु॥ —'माघ'

कलह में स्त्रियों का दीन रोदन भी मानियों का मान दूर करने में समर्थ होता है। नायक का कर्तव्य है कि वह स्त्री को विवश होकर हाथ जोड़ क्षमा माँगने का अवसर न दे। उसके पतन से उसके आत्मसम्मान

इसमें आलिङ्गनादि चौसठ कलाओं के व्यवहार से या रति की सिद्धि के लिये धन आदि देकर नायिका में अनुराग उत्पन्न करना, जब कि नायक स्वयं अन्य युवती में अनुरक्त हो ; ऐसे रत को कृत्रिम राग कहते हैं ।

तत्रसमुच्चयेन योगाञ्शास्त्रतः पश्येत् ॥ ३३ ॥

अतः इस शास्त्र के अनुसार देश, काल, स्वभाव के अनुकूल सब कलाओं का प्रयोग करके नायक को देख लेना चाहिये ।

पुरुषस्तु हृदयप्रियामन्यां मनसि निधाय व्यवहरेत् संप्रयोगात्प्रभृति रतिं यावदतस्तद्व्यवहितरागम् ॥ ३४ ॥

यदि नायक अपनी हृदय-प्रिया को मन में रखकर तीसरी नायिका से संभोग करे तो वह राग व्यवहित-राग कहलाता है ।

न्यूनायां कुम्भदास्यांपरिचारिकायां वा यावदर्थं सम्प्रयोगस्तत्पोटारतम् ॥ ३५ ॥

निम्न जाति की कहारिन, दासी आदि के साथ संभोग को पोटारत कहते हैं।

तत्रोपचारान्नाद्रियेत् ॥ ३६ ॥

क्योंकि उन्हें आलिङ्गनादि उपचार से अनुरंजित नहीं किया जाता ।

तथा वेश्याया ग्रामीणेन सह यावदर्थं खलरतम् ॥ ३७ ॥

उसी तरह ग्रामीण पुरुष का वेश्या के साथ के संभोग को खलरत कहते हैं।

ग्रामव्रजप्रत्यन्तयोषिद्भिश्च नागरकस्य ॥ ३८ ॥

और नागरिक पुरुष का ग्रामीण नारी—कृषक, व्रज-गोपिका आदि—के साथ का संभोग भी खलरत कहलाता है ।

उत्पन्नविस्रम्भयोश्च परस्परानुकूल्यादयन्त्रितरतमिति रतानि ॥३९॥

नायक-नायिका दोनों में विश्वास उत्पन्न होने तथा एक दूसरे के मन के अनुकूल होनेवाले संभोग को अयंत्रित रत कहते हैं ।

मानिनी नायिका नायक के समीप नहीं जाती; क्योंकि—

दुस्त्यजः खलु सुखादपि मानः । —'माघ'

मान सुख से दुस्त्यज है।

संभोग-काल में पति-पत्नी में बहुधा प्रणय-कलह हो जाता है। यह मतभेद संभव ही नहीं, स्वाभाविक भी है। प्रणय-कलह में मेल के लिए प्रयत्न करनेवाले का मान दूसरे की दृष्टि में अधिक बढ़ता है और उसका हृदय कृतज्ञता से ओत-प्रोत हो जाता है। पति को सदा इस बात पर ध्यान देना चाहिये कि पत्नी को इतना विवश न करे कि अनुनय-विनय करने में उस मानिनी का मान भङ्ग हो जाय। अपराध जिस-किसीसे हुआ हो, स्त्री-पुरुष में से एक को अपने सिर पर सारा अपराध ले लेने से दूसरे के हृदय में उसके प्रति आदर बढ़ जाता है। दोषी कोई हो; पुरुष ही को क्षमा माँगनी चाहिये। ऐसे समय में पति पत्नी को शान्तिप्रद मधुरशब्दों में समझावे, और उसके रुदन, भूमिपतन आदि को बन्द कराने के लिये उसके पाँव पर पड़े।

लज्जानिमग्नहृदया यदि वा रुष्टा महापराधेन।
तां विक्रामति सुमुखी चरणनिपतनं क्षणं यूनः॥

लज्जाशीला मानवती स्त्री कितना भी रुष्ट क्यों न हो, क्षणमात्र के लिए यदि नायक उसके पाँवों पर अपना सिर नत कर दे तो वह शान्त और प्रसन्न हो जाती है।

..............मानिनाम्मानभेदे
रुदितमुदितमस्त्रं योषितां विग्रहेषु॥ —'माघ'

कलह में स्त्रियों का दीन रोदन भी मानियों का मान दूर करने में समर्थ होता है। नायक का कर्तव्य है कि वह स्त्री को विवश होकर हाथ जोड़ क्षमा माँगने का अवसर न दे। उसके पतन से उसके आत्मसम्मान

और गौरव में कमी आती है। स्त्री को मान करने का पूर्ण अधिकार है। उसका मान पति के ही भरोसे पर निर्भर है।

स्वस्य प्रीतौ हेतुर्मान निदानम् च मानशीलानाम्।

—'कान्दर्पचूडामणि'

मानी जन जिनसे प्रसन्न होते हैं, जिनसे उनको वास्तविक प्रेम होता है, उनसे ही उनको मान भी होता है।

अब प्रणय-कलह की व्याख्या करते हैं।

वर्धमानप्रणया तु नायिका सपत्नीनामग्रहणं तदाश्रयमालापं वा गोत्रस्खलितं वा न मर्षयेद् नायकव्यलीकं च ॥ ४० ॥

जिस नायिका में अधिक अनुराग बढ़ रहा है वह अपनी सपत्नी (वह नायिका जिसे उसका प्रेमी चाहता है) का नाम सुनना कभी भी पसन्द नहीं करती, न वह उसके विषय में कोई चर्चा सुनना चाहती है, और न किसी अन्य नायिका के विषय की बात के साथ अपना नाम लेना सह सकती है। वह कभी भी अपने नाम का व्यवहार उस सपत्नी के नाम के साथ सुनना पसन्द नहीं करती। बहुधा नायक ही प्रणय-कलह का कर्त्ता होता है।

तत्र सुभृशः कलहो रुदितमायासः शिरोरुहाणामवक्षोदनं प्रहणनमासनाच्छयनाद्वा मह्यां पतनं माल्यभूषणावमोचो भूमौ शय्याच ॥ ४१ ॥

पूर्वोक्त बातें यदि नायक करता है तो अत्यन्त कलह, रोना, बाल खोलना, छाती कूटना, शय्या से पृथ्वी पर पड़ना, भूषणों को शय्या या पृथ्वी पर फेंकना आदि कार्य नायिका करती है। इससे नायक-नायिका दोनों का हृदय खिन्न हो जाता है।

तत्र युक्तरूपेण साम्ना पादपतनेन वा प्रसन्न मनास्तामनुनयन्नुपक्रम्य शयनमारोहयेत् ॥ ४२ ॥

तब नायक उसे युक्तिपूर्वक प्रिय वचन से समझाकर, पैरों पर पड़कर, प्रसन्न-हृदयवाली उस नायिका को प्रार्थना करता हुआ भूमि से उठाकर शय्या पर लिटावे ।

तस्य च वचनमुत्तरेण योजयन्ती विवृद्धक्रोधा सकचग्रहमस्यास्यमुन्नम्य पादेन बाहौशिरसि वक्षसि पृष्ठे वा सकृद्द्वित्रिरवहन्यात्॥४३

नायिका नायक के वचन को अपने उत्तर से काटती हुई अधिक क्रुद्ध होकर बाल पकड़कर नायक का मुख ऊपर उठा अपने पाँव से उसके बाहु, शिर, वक्ष तथा पीठ में लगातार दो-तीन मुक्के लगावे ।

द्वारदेशां गच्छेत्तत्रचोपविश्याश्रुकरणमिति ॥ ४४ ॥

नायिका रति-सदन के द्वार तक जावे और वहीं बैठकर रोवे ।

अतिक्रुद्धाऽपि तु न द्वारदेशाद् भूयो गच्छेद् दोषवत्त्वादिति दत्तकः ॥४५॥

अत्यन्त क्रुद्ध होने पर भी नायिका दरवाजे के बाहर न जावे । आचार्य दत्तक कहते हैं कि रति-सदन से बाहर जाने पर बहुत दोष है ।

तत्रयुक्तितोऽनुनीयमाना प्रसादमाकांक्षेत प्रसन्नाऽपि तु सकषायैरेव वाक्यैरेनं तुदतीव प्रसन्नारतिकांक्षिणी नायकेन परिरम्भेत ॥४६॥

नायक युक्तिपूर्वक प्रार्थना करके पुनः उसे शय्या पर ले आवे और उसे प्रसन्न करे। नायिका प्रसन्न होकर भी उलाहने की बातें करती हुई पुरुष को फटकारे । जब प्रसन्नता से रति की इच्छा नायिका को हो जावे तब नायक फिर उससे आलिंगनादि बाह्य-रत करे ।

स्वभवनस्था तु निमित्तात्कलहिता तथाविधचेष्टैव नायकमभिगच्छेत् ॥ ४७ ॥

नायिका अपने गृह में रहती हुई कलह उत्पन्न होने पर उपर्युक्त विधि से नायक को धमकी देकर पुनः उसके पास चली जावे ।

तत्र पीठमर्दविटविदूषकैर्नायकप्रयुक्तैरुपशमितरोषा तैरेवानुनीता-तैःसहैव तद्भवनमधिगच्छेत्तत्र च वसेदिति प्रणयकलहः ॥ ४८ ॥

इस प्रणय-कलह में नायक-द्वारा प्रेषित विट, विदूषक, तथा पीठमर्द-द्वारा नायिका के क्रोध के शांत होने तथा अनुनय करने पर नायिका नायक के पास उनके साथ जावे और निवास करे।

यह प्रणय-कलह समाप्त हुआ।

एवमेतां चतुषष्ठिं बाभ्रव्येण प्रकीर्तिताम्।
प्रयुञ्जानो वरस्त्रीषु सिद्धिं गच्छति नायकः ॥ ४९ ॥

बाभ्रव्य आचार्य की कही हुई इन चौंसठ कलाओं का प्रयोग करके नायक उत्तम स्त्रियों में ( सिद्धि ) सफलता पा सकता है।

ब्रुवन्नप्यन्यशास्त्राणि चतुःषष्ठिविवर्जितः।
विद्वत्संसदि नात्यर्थं कथासु परिपूज्यते ॥ ५० ॥

इन कामशास्त्र की चौंसठ कलाओं से रहित मनुष्य अन्य शास्त्रों का पूर्ण ज्ञाता होने पर भी पण्डितों की सभा में भी नहीं पूजा जाता है।

वर्जितोऽप्यन्यविज्ञानैरेतया यस्त्वलंकृतः।
सगोष्ठ्यां नरनारीणां कथास्वग्रं विगाहते ॥ ५१ ॥

जो पुरुष कामशास्त्र में कुशल हो एवं अन्य व्याकरणादि विज्ञानशास्त्रों से रहित हो, तो भी वह स्त्री-पुरुष की सभा में अग्रणी होता है।

विद्वद्भिः पूजितामेनां खलैरपि सुपूजिताम्।
पूजितां गणिकासङ्घैर्नन्दिनी को न पूजयेत् ॥ ५२ ॥

यह काम-कला का जाननेवाला विद्वानों से पूजा जाता है और दुष्टों से भी पूजा जाता है, और वेश्याओं से भी आदृत होता है। भला नन्दिनी को कौन नहीं पूजेगा ?

नंदिनी सुभगा सिद्धा सुभगङ्करणीति च ।
नारीप्रियेतिचाचार्यैः शास्त्रेष्वेषा निरुच्यते ॥ ५३ ॥

जो नन्दिनी, सुभगा, सिद्ध और सुन्दर बनानेवाली होती हैं वे स्त्रियों को बड़ी प्यारी होती हैं—इन शास्त्रों में कुशल होती हैं। यह आचार्य लोग कहते हैं।

कन्याभिः परयोषिद्भिर्गणिकाभिश्चभावतः ।
वीक्ष्यते बहुमानेन चतुःषष्टिविचक्षणाः ॥ ५४ ॥

कन्या, परदारा तथा वेश्या प्रभावित होकर बहुत आदर से काम-कला-कुशल पुरुष को देखती हैं।



# तृतीय मंजरी



## प्रथम पराग

### विवाह

यौवन मनुष्य-जीवन का वसन्त-काल है। यौवन की आरंभिक अवस्था की गति बड़ी चंचल होती है। युवक-युवती के शरीर में एक नवीन स्फुरण होता है। मनोभाव चंचल हो उठते हैं। दोनों अपने जीवन के एक चिर-सहचर के लिए लालायित हो उठते हैं। उनका एकान्त नीरव जीवन असह्य हो जाता है। वयस्क तरुण-तरुणी एक दूसरे के पाने के लिए उद्विग्न हो उठते हैं। स्त्री-पुरुप दोनों सृष्टि की महाशक्तियाँ हैं। उनमें एक दूसरे से मिलने की आकांक्षा है, प्रवृत्ति है। प्रकृति से ही वे एक दूसरे का सहयोग चाहते हैं। स्त्री के जीवन में पुरुष की सहायता और साहचर्य की एकान्त आवश्यकता है। संसार के दैनिक घात-प्रतिघात के संघर्ष में पुरुष के जीवन को एकमात्र स्त्री का साहचर्य ही माधुर्य और स्निग्धता से पूर्ण कर सकता है। स्त्री-पुरुष के सम्मेलन से ही गृहस्थ-धर्म की सृष्टि होती है। स्त्री-पुरुष के सच्चे प्रेम से संसार में नन्दन-कानन की प्रतिष्ठा होती है।

विवाह के अनेक उद्देश्य हैं। यह प्रजनन-क्रिया की सिद्धि एवं सृष्टि के विकास के लिए आवश्यक है। तरुणावस्था में युवक और युवती के हृदय में जिस प्रबल अनुरागमयी प्रवृत्ति की जाग्रति होती है विवाह उस सुख की अनुभूति का साधक है। समाज की रक्षा और वृद्धि का यह महान साधन है। यह मनुष्य में धार्मिक मनोवृत्ति को अंकुरित करता है।

विवाह युवक-युवती के विकास का प्रमुख साधन है। विवाह के पूर्व युवक-युवती के जीवन में जो एक गंभीर शून्यता रहती है वह परिणय होते ही अक्षय रस के भंडार से परिपूर्ण हो जाती है। दोनों के जीवन की धारा सम्मिलित होकर उनके जीवन की मरुभूमि को सरस एवं उर्वरा बना देती है।

ब्रह्मचर्याश्रम में शिक्षा और स्वास्थ्य का सम्पादन कर गृहस्थाश्रम की अभिलाषा करनेवाले युवक-युवतियों के लिए इस मंजरी का अध्ययन, मनन और अनुशीलन बहुत ही आवश्यक और उपादेय है। इसमें दाम्पत्य-जीवन को अतिवाहित करने के हेतु युवक-युवतियों को अपने लिए योग्य कन्या या वर के गुणावगुण का सुन्दर आलोचनात्मक विवेचन किया गया है। कन्या के गुण, दोष, भाग्य, दुर्भाग्य के शास्त्रीय और सामुद्रिक लक्षण बतलाये गये हैं। साथ ही आचार्य ने विवाह के विविध पद्धतियों का वर्णन किया है जो उस समय हिन्दू-समाज में प्रचलित थीं और जिनमें कई-एक रूपान्तर होकर आज भी भारतीय समाज में दृष्टिगोचर होती हैं।

ब्राह्म, प्राजापत्य, आर्ष, दैव, गान्धर्व, आसुर, पैशाच और राक्षस—ये आठ प्रकार के विवाह उस युग में प्रचलित थे। कन्या को वस्त्राभूषण से अच्छी तरह विभूषित करके वर के साथ कर देना ही ब्राह्म विवाह कहलाता था। कन्या के माता-पिता या संरक्षक वर की योग्यता का निर्णय करते थे। वर-कन्या दोनों से भविष्य में धर्माचरण कर दाम्पत्य-जीवन बिताने के लिए प्रतिज्ञा कराके विवाह कर देना ही प्राजापत्य कहा जाता था। इसमें धार्मिक पुट दी जाती थी। वर से कुछ लेकर उसे अपनी कन्या अर्पण करना ही आर्ष विवाह समझा जाता था। यज्ञवेदी, हवन आदि करके अग्नि को साक्षी बनाकर कन्या को किसी योग्य पात्र के हाथ में दे देना ही दैव विवाह कहा जाता था। इनके अतिरिक्त शेष चार काम्य विवाह के अन्तर्गत समझे जाते थे।

समाज के संगठित और सुव्यवस्थित होने के पूर्व स्त्री-पुरुष स्वतन्त्र विचरण करते थे। संभोग की इच्छा होने पर सहवास कर पुनः अलग हो जाते थे। उस समय विवाह की प्रथा नहीं प्रादुर्भूत हुई थी। काम से

प्रेरित होकर कन्या के माता-पिता की आज्ञा बिना ही बलवान तथा शक्ति-शाली पुरुष उस युवती को बलपूर्वक या छिपाकर अपने घर उठा ले जाते थे और उसे पत्नी की तरह रखते थे। यही असुर, पैशाच और राक्षस विवाह कहे जाते थे।

इस बलात् विवाह में कन्या या उसके माता-पिता की इच्छा, अनुमति तथा मनोवृत्ति का कुछ भी विचार नहीं किया जाता था। इस कारण समाज के लोग सदा संत्रस्त और सशंक रहते थे। धीरे-धीरे सभ्यता का विकास होने पर लोगों ने विवाह-प्रथा का जन्म दिया। समाज ने यह नियम बनाया कि किसी कन्या को अपनी पत्नी बनाने के पूर्व उस कन्या की अनुमति आवश्यक है। साथ ही विवाह-बन्धन को स्थिर और चिर-स्थायी रखने के लिए धर्मादि यज्ञ, हवन आदि का सम्पादन आवश्यक माना गया। समाज में शिक्षा और संस्कृति का विस्तार होने पर युवक-युवतियों का स्वयं अपनी रुचि के अनुसार विवाह करना शास्त्र की मर्यादा के अन्तर्गत समझा जाने लगा। इसीको गान्धर्व विवाह कहते थे। इसमें युवक-युवतियों में भावी-जीवन की सफलता और विफलता का विवेचन करने की क्षमता, अवस्था की अपरिपक्वता एवं कामुकता की अधिक प्रवृत्ति के कारण समुचित नहीं रहती। अतः इसका परिणाम बहुधा दुःखद और परितापप्रद होता देखा गया है। इस विवाह में कुछ ही दिनों के पश्चात् जब कामुकता की प्रवृत्ति घट जाती है—सौन्दर्य की स्वाभाविक आभा काल पाकर क्षीण होने लगती है, तब दम्पती के अनुराग की मात्रा का क्रमशः ह्रास हो जाता है, और थोड़े ही काल में उनमें विरक्ति उत्पन्न होने से मनोमालिन्य पैदा हो जाता है। इस गान्धर्व विवाह के विपाक्त परिणाम को हम यूरोप और अमेरिका के विवाह-विच्छेद की सूची में देख-कर सिहर उठते हैं।

आचार्य ने इस अधिकरण में सवर्ण विवाह का ही समर्थन किया है। 'प्रत्येक जाति को सवर्ण कन्या से, जो कुमारी हो, विवाह करना उचित

और धार्मिक है। इससे संभोग-सुख प्राप्त होता है, सन्तान मिलती है और यश प्राप्त होता है। यह लोक और परलोक दोनों के लिए गुणकारी है। अपनी जाति के अतिरिक्त उत्तम या हीन वर्णवाली कुमारी या विवाहिता स्त्री से, या पुनर्भू या वेश्या के साथ संभोग करना न शिष्ट है, और न योग्य ही। इनके साथ केवल सुख के लिए संभोग किया जाता है। इनसे धार्मिक सन्तान या यश की प्राप्ति नहीं होती। अतः सवर्ण कन्या से विवाह करना ही योग्य है।

हमारे देश में विवाह एक धार्मिक सम्बन्ध या बन्धन माना जाता है। इस खण्ड में आचार्य ने युवक-युवती के गुणावगुण का विवेचन किया है। विवाह का प्रमुख फल अनुराग है। अतः अपने जीवन-सहचर या सहचरी के लिए विवाह के पूर्व परस्पर अनुराग को स्थापित करना बहुत आवश्यक है। एक दूसरे में अनुराग जाग्रत कर लेने ही पर विवाह सुखद और सरस होता है।

सवर्णायामनन्यपूर्वायां शास्त्रतोऽधिगतायां धर्मोऽर्थ:पुत्राः सम्बन्धः पक्षवृद्धिरनुपस्कृतारतिश्च ॥ १ ॥

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—चारों वर्ण के वयस्क युवक को अपनी जाति की कन्या से जो मनसा, वाचा, कर्मणा से किसी पुरुष में अनुरक्त न हुई हो, शास्त्रानुसार विवाह कर भार्या बनाने से धर्म, अर्थ, सन्तान, सम्बन्ध, पक्षवृद्धि एवं सच्ची सुखदायी रति की प्राप्ति होती है। सवर्ण कन्या के साथ विवाह से पुरुष को संसार-धर्म-पालन करने में सहायता मिलती है; कन्यापक्ष से यौतुक में धन मिलता है; दम्पती के परस्पर-संभोग से प्रकृति के परम उद्देश्य 'सन्तान' का सुख मिलता है, जिससे समाज की वृद्धि होती है। उनके जीवन का कार्यक्षेत्र विस्तृत हो जाता है। संबन्धियों की आत्मीयता के कारण अपने पक्ष की वृद्धि होती है और दाम्पत्य-जीवन की अमूल्य वस्तु सुखदायी रति की प्राप्ति होती है।

तस्मात्कन्यामभिजनोपेतां मातापितृमतीं त्रिवर्षात्प्रभृतिन्यून-

वयसं श्लाघ्याचारे धनवति पक्षवतिकुले सम्बन्धिप्रिये सम्बन्धिभिराकुले प्रसूतां प्रभूतमातापितृपक्षां रूपशीललक्षणसम्पन्नामन्यूनामधिकाविनष्टदन्तनखकर्णकेशाक्षिस्तनीमरोगिप्रकृतशरीरांतथाविध-एव श्रुतवाञ्शीलयेत् ॥ २ ॥

बुद्धिमान युवक को ऐसी कन्या के साथ विवाह-सम्बन्ध करना चाहिये जो कुलीन हो; जिसके माता-पिता जीवित हों, अपने से तीन वर्ष कम उम्र की हो, जिसका पितृकुल सुन्दर, सदाचारी और धनवान हो; जिसके पितृगृह में अनेक सम्बन्ध हो रहे हों; जिसके भाई-बन्धु अपने पक्ष वालों और सम्बन्धियों से प्रेम रखते हों; जिसका ननिहाल और पित्रालय अनेक कुटुम्बियों से परिपूर्ण हो; जो कन्या स्वयं रूप, शील और सौभाग्य के लक्षणों से युक्त हो—शरीर से नीरोग हो; जिसके दाँत, नख, कान; बाल, आँखें और स्तन; विषम तथा दूषित न हों—वरन् यथेष्ट हों और जिसके शरीर का प्रत्येक अङ्ग पुष्ट और मनोहर हो।

विद्याशौर्यविवेकधैर्यमहिते शुद्धेस्वधर्मस्थिते ।
विख्यातेधनधान्यवैभवयुते जाता समाने कुले ॥
कन्यादोषविवर्जिता गुणवती सभ्रातृका सुन्दरी ।
सद्भिः शास्त्रविधानतः स्मरकलायोग्या विवाह्या सदा ॥

नीलाम्भोरुहपत्रकान्तिरथवास्वर्णप्रभाभासुरा ।
भृङ्गीनीलशिरोरुहा शशिमुखी सारङ्गशावेक्षणा ॥
स्यद्यस्यास्तिलजप्रसूनसदृशी नासा सुदन्तावली ।
सुश्रोत्रा पिकभाषिणी च जलजग्रीवा च बिम्बाधरा ॥

चक्राद्यङ्कितशोणपाणिचरणा क्षामोदरी स्वल्पभु-
ग्रम्भास्तम्भमनोरमोरुयुगला श्रोण्यावृहत्यान्विता ॥

नाभ्याचातिगभीरया गजगतिः शान्ताऽल्पनिद्रालसा ।
शीलाढ्या सुकुमारिका नरवरैः कन्या विवाह्या सदा ॥

—'अनंगरंग'

विद्वान युवक को ऐसी कुमारी युवती से विवाह करना चाहिये जिसका पितृकुल कुलीनता, विद्या, शौर्य, विवेक, धैर्य, परोपकार आदि सद्गुणों से युक्त हो; जिसके कुटुम्बी धर्म का आचरण करते हों तथा धनधान्य से सम्पन्न और प्रख्यात हों। कन्या सब प्रकार के दोषों से रहित हो, और स्मर-कला के उपयुक्त हो तथा जिसका भाई जीवित हो। कन्या के रूप का वर्णन करते हैं—नीले कमलपत्र के समान शरीर की कान्ति हो; या स्वर्ण-प्रभा की तरह शरीर की आभा दमकती हो; भ्रमर की तरह कृष्ण केश-कलाप हो; चन्द्रमुखी हो, मृगशावक की तरह विशाल नेत्र हों; तिलपुष्प की तरह सुन्दर एवं सुकुमार नाक हो; उज्ज्वल, चमकीली दन्तपंक्ति हो; सुन्दर कान, कोयल की तरह मधुर वाणी, शङ्ख की तरह ग्रीवा और रक्त बिम्बोष्ठ हो; जिसके कान, हाथ और पाँव में चक्र हो; स्वल्पाहारी हो; रम्भा की तरह मनोरम युगल जाँघें हों; नितम्ब विशाल हों; नाभी थोड़ी-सी गहरी हो; चाल गजगति-सी हो; शांत हृदयवाली हो; थोड़ा सोती हो; शील-वती हो; सुकुमार हो। इस प्रकार के गुणों से युक्त युवती से युवक को विवाह करना चाहिये।

यां गृहीत्वा कृतिनात्मानं मन्येत न च समानैर्निन्द्येत तस्यां प्रवृत्तिरिति घोटकमुखः ॥ ३ ॥

घोटकमुख आचार्य कहते हैं कि उस कन्या से विवाह करना चाहिये जिससे अपने चित्त को शांति मिले और मित्र लोग भी निन्दा न करें।

विवाह दो प्रकार से होता है। १—भाग्य २—उद्यम। यहाँ उद्यम से विवाह करने की विधि बतलाई जाती है।

तस्या वरणे मातापितरौ संबंधिनश्च प्रयतेरन मित्राणि च गृहीतवाक्यान्युभयसंबद्धानि ॥ ४ ॥

उपर्युक्त गुणों एवं लक्षणों से युक्त कन्या से विवाह करने के लिए नायक के माता-पिता तथा उसके सम्बन्धियों को कन्या के पिता से उस कन्या की याचना करने के लिए प्रयत्न करना चाहिये। नायक के मित्रों को भी इस कार्य में योग देना चाहिये; वे मित्र ऐसे हों जो मातृ-कुल या पितृ-कुल से सम्बन्धित हों।

तान्यन्येषां वरयितृणां दोषान्प्रत्यक्षानागामिकश्चश्रावयेयुः ॥५॥

इन मित्रों को चाहिये कि उस कन्या से विवाह की इच्छा करनेवाले अन्य नायकों के प्रत्यक्ष (वह चोर है, लम्पट है) और अप्रत्यक्ष (वह अल्पायु है) सामुद्रिक दोषों को कन्या-पक्षवालों को दिखावें और अपने मित्र नायक के गुणों की प्रशंसा ( दीर्घायु है, भाग्यवान है ) करके उनलोगों के हृदय को आकर्षित करे।

कौलान्पौरुषेयानभिप्रायसंवर्धकांश्च नायकगुणान् विशेषतश्च कन्यामातुरनुकूलांस्तदात्वायति युक्तान्दर्शयेयुः ॥ ६ ॥

और उन मित्रों को चाहिये कि अपने मित्र नायक की कुलीनता, उसके पूर्वजों की धवल कीर्ति कन्यापक्षवालों की अभिरुचि के अनुकूल और विशेषकर कन्या की माता की रुचि के अनुसार (नायक विद्वान है, कला-निपुण है, कम अवस्था है आदि ) अपने मित्र नायक के गुणों को भली भाँति प्रकट करें और साथ ही अपने मित्र की भावी उन्नति का मनोहर चित्र अपनी बातों से खींचकर उसके मन को विवाह करने के लिए लालायित कर दें।

दैवचिन्तकरूपश्च शकुननिमित्तग्रहलग्नबललक्षणदर्शनेन ना-यकस्य भविष्यन्तमर्थसंयोगं कल्याणमनुवर्णयेत् ॥ ७ ॥

उन मित्रों को चाहिये कि ज्योतिषी के वेश में कन्या के पितृगृह जाकर सुन्दर शकुन, आकार, रूपरेखा, ग्रहों के उत्तम फल और लग्नबल तथा उच्चग्रह का वर्णन कर अपने मित्र के भावी सौभाग्य और धनादि के उत्कर्ष का वर्णन करें।

अपरे पुनरस्यान्यतो विशिष्टेन कन्यालाभेन कन्यामातरमुन्मादयेयुः ॥ ८ ॥

मित्रों को चाहिये कि उसी (ज्योतिषी) के वेश में जाकर अभीष्ट कन्या की माता से कहे कि इस नायक (मित्र) के विवाह के लिए अन्य जगहों से संवाद आ रहे हैं और वे सब बड़े ऐश्वर्यशाली हैं। इस प्रकार कहकर उस युवती की माता की ईर्ष्या प्रज्ज्वलित करे जिससे वह वर की ओर शीघ्र आकृष्ट होकर अपनी कन्या का विवाह उस युवक से करने को सहमत हो जाय; क्योंकि कन्याओं के विवाह में माताओं का अधिक हाथ रहता है।

दैवनिमित्तशकुनोपश्रुतीनामानुलोम्येन कन्यांवरयेद्दाद्याच्च ॥९॥

युवक को युवती का पाणिग्रहण उसी समय करना चाहिये जब ग्रह, नक्षत्र, शकुन और पण्डितों की बताये हुए मुहूर्त्त आदि सब अनुकूल होवें, और कन्यापक्षवालों को भी शास्त्रोक्त मुहूर्त्त में ही कन्यादान करना चाहिये।

न यदृच्छया केवलमानुषयेति घोटकमुखः ॥ १० ॥

आचार्य घोटकमुख कहते हैं कि विवाह अपने इच्छानुसार जिस-किसी समय नहीं कर लेना चाहिये।

सुप्तां रुदतीं निष्क्रान्तां वरणे परिवर्जयेत् ॥ ११ ॥

अधिक सोनेवाली, रोनेवाली, घर से बाहर इधर-उधर घूमनेवाली कन्या से विवाह नहीं करना चाहिये; क्योंकि अधिक सोना अल्पायु का लक्षण है; अधिक रोना दुर्भाग्य सूचित करता है; बाहर का अधिक घूमना अभिसार का द्योतक है।

अप्रशस्तनामधेयां च गुप्तां दत्तां घोनां पृषतामृषभां विनतां विकटां विमुण्डां शुचिदूषितां सांकरिकीं राकां फलिनीं मित्रां स्वनुजां वर्षकरीं च वर्जयेत् ॥ १२ ॥

भद्दे नामवाली, जिसके गुण दोष प्रकट न हुए हों, श्वेत दागवाली हो, पुरुषाकार हो, जिसका स्कन्ध-भाग झुका हुआ हो, विकट रूप हो, बृहत ललाट हो, पितादि की मृत्यु से अशौच में हो, व्यभिचारिणी हो, गूँगी हो, रजस्वला होने से दूषित-योनि हो, बचपन से अपने साथ सखी-भाव से रही हो, जिसके हाथ-पाँव में अधिक पसीना आता हो—आदि अवगुणों से युक्त कन्या से विवाह नहीं करना चाहिये।

नक्षत्राख्यां नदीनाम्नीं वृक्षनाम्नीं च गर्हिताम् ।
लकाररेफोपान्तां च वरणे परिवर्जयेत् ॥ १३ ॥

नक्षत्र, नदी तथा वृक्षादि के नामवाली अथवा जिनके नाम का अन्तिम वर्ण रकार या लकार हो, ऐसी कन्या को कभी वरण न करे। इन नामवाली कन्याएँ 'यथा नाम तथा गुण' को चरितार्थ करती हैं।

यस्यां मनश्चक्षुषोर्निबन्धनं तस्यामृद्धिर्नेतरामाद्रियेतेत्येके ॥ १४ ॥

जिस कन्या में मन और दृष्टि लग जावे उस कन्या से विवाह करने से नायक को धर्म, अर्थ और काम की प्राप्ति होती है। इसके अतिरिक्त अन्य कन्याएँ, जिनमें अपना यह अनुराग-भाव नहीं होता, ऐसी सुखद नहीं होतीं। ऐसा कुछ आचार्यों का मत है।

तस्मात्प्रदानसमये कन्यामुदारवेषां स्थापयेयुरापराह्णिकञ्च ॥ १५ ॥

कन्यापक्षवालों को चाहिये कि जब कन्या के वरण करने का समय आवे तब कन्या को उज्ज्वल वस्त्र पहना दें और अपराह्ण विधि को कर डालें।

नित्यं प्रसाधितायाः सखीभिः सहक्रीडा यज्ञविवाहादिषु जन-सन्द्रावेषु प्रायत्निकं दर्शनं तथोत्सवेषु च पण्यसधर्मत्वात् ॥ १६ ॥

कन्या नित्य स्नान करके अपनी सखियों के साथ खेले। यज्ञ, विवाह, मेला आदि उत्सव में बड़ी ही होशियारी से युवती कन्या की माता उसे ले जावे; क्योंकि बाजार में लोग प्रत्येक वस्तु को देखकर खरीदना चाहते हैं।

वरणार्थमुपगतांश्च भद्रदर्शनान्प्रदक्षिणावाचश्च तत्सम्बन्धि संगतान्पुरुषान्मंगलैः प्रतिगृह्णीयुः ॥ १७ ॥

कन्यापक्षवालों को चाहिये कि वरण के लिए आये हुए वर के साथ संबंधी एवं साथी पुरुषों का दधि-अक्षतादि मङ्गल विधि से सत्कार करें।

कन्यां चैषामलंकृतामन्यापदेशेनदर्शयेयुः ॥ १८ ॥

और किसी कार्य के बहाने से कन्या को वस्त्राभूषण से अलंकृत करके वरण के लिए आये हुए लोगों को दिखा दे।

दैवं परीक्षणं चावधिं स्थापयेयुराप्रदाननिश्चयात् ॥ १९ ॥

और दोनों की जन्मपत्री से लग्न आदि गणना करके विवाह के मुहूर्त्त की अवधि को निश्चित करें; क्योंकि जब तक कन्याप्रदान का समय निश्चित नहीं होता तब तक वरण-विधान अनिश्चित रहता है।

स्नानादिषु नियुज्यमाना वरयितारः सर्वं भविष्यतीत्युक्त्वा न तदहरेवाभ्युपगच्छेयुः ॥ २० ॥

वरण के लिए आये हुए को चाहिये कि कन्यापक्षवालों-द्वारा स्नान, भोजन के लिए आग्रह किये जाने पर अस्वीकार कर दें और घर लौट जावें।

देशप्रवृत्ति ससात्म्याद्वा ब्राह्मप्राजापत्यार्षदैवानामन्यतमेन विवाहेन शास्त्रतः परिणयेदिति वरणविधानम् ॥ २१ ॥

अपने-अपने देश की रीति के अनुसार ब्राह्म, प्राजापत्य, आर्ष और दैव इन विवाहों में से कोई-सा विवाह कर कर लेना चाहिये। यह वरणविधान की व्याख्या समाप्त हुई।

सकृदाहूय कन्यां तु ब्राह्मे दद्यात्स्वलंकृताम् ।
सहधर्मं चरेत्येवं प्राजापत्योऽभिधीयते ॥
वसुगोमिथुनं दत्त्वा विवाहस्त्वार्ष उच्यते ।
अन्तर्वेद्यां तु दैवः स्यादृत्विजे कर्म कुर्वते ॥

प्राचीनकाल में ब्राह्म, प्राजापत्य, आर्ष और दैव—इन चार विवाहों का इनमें वर्णन किया गया है जिनका उल्लेख इस पराग में आ चुका है।

कन्या के कुल शील के अनिश्चित होने तथा वरण भी न हुए रहने पर विवाह-सम्बन्ध करने की विधि बतलाते हैं।

समस्याद्याः सहक्रीडा विवाहाः संगतानि च ।
तादृशैरेव कार्याणि नोत्तमैर्नापि वाऽधमैः ॥ २२ ॥

संबन्ध, खेल, विवाह आदि कार्य अपने समान कुल और अथवा व्यक्ति के साथ करना चाहिये। अपने से उच्च अथवा नीच के साथ कभी न करे। क्योंकि—

कन्यां गृहीत्वा वर्तेत प्रेष्यवद्यत्र नायकः ।
तं विद्यादुच्चसम्बन्धं परित्यक्तं मनस्विभिः ॥ २३ ॥

जिस कन्या से विवाह करके पति की दशा सेवक की तरह हो जावे उसको उच्च सम्बन्ध कहते हैं। विचारशील लोगों को यह उच्च सम्बन्ध न करना चाहिये।

स्वामिवद्विचरेद्यत्र बान्धवैः स्वैः पुरस्कृतः ।
अश्लाघ्यो हीनसम्बन्धः सोऽपि सद्भिर्विनिन्द्यते ॥ २४ ॥

जिस कन्या से विवाह कर पति स्वामी-सा आचरण करे और अपने श्वसुर आदि से पुरस्कृत होने पर अभिमान कर पत्नी को दासी की तरह समझे; इस प्रकार का सम्बन्ध लोकाचार के विरुद्ध है और इसे विद्वानों ने निन्दित कहा है।

परस्परसुखास्वादा क्रीडा यत्र प्रयुज्यते ।
विशेषयन्ती चान्योन्यं सम्बन्धः स विधीयते ।। २५ ।।

जहाँ दोनों पक्ष ( वरपक्ष और कन्यापक्ष ) में आपस में सुख का आस्वाद उत्पन्न हो ; जहाँ एक दूसरे के साथ खेल, हँसी, विनोद कर सकें और एक दूसरे को उत्साहित कर सकें; वही सम्बन्ध श्लाघ्य है ।

कृत्वाऽपि चोच्चसम्बन्धं पश्चाज्ज्ञातिपु संनमेत् ।
न त्वेव हीनसम्बन्धं कुर्यात्सद्भिर्विनिन्दितम् ।। २६ ।।

वर-पक्षवालों को उच्च संबन्ध करके अपने सम्बंधियों से दबना पड़ता है और नीच सम्बन्ध में कन्या-पक्षवालों को दबना पड़ता है। उच्च तथा नीच इन दोनों प्रकार के विवाह-सम्बन्धों की विद्वानों ने निन्दा की है। अतः त्याज्य हैं ।

## द्वितीय पराग

### सोहाग-रात या नवबधू को विश्वस्त करने के उपाय

विवाह के पश्चात् वर-बधू के प्रथम समागम अथवा सोहाग-रात में परस्पर एक दूसरे को मृदु और मधुर उपचारों से अनुरक्त और विश्वस्त करने की विधियाँ बतलाई गई हैं। स्त्रियाँ स्वभावतः फूल के समान कोमल होती हैं। अतः नायक को चाहिये कि नवोढ़ा के साथ प्रथम समागम में भूलकर भी बलात्कार न करे, अन्यथा नवबधू पति से जीवन-भर के लिए विरक्त और सशंक रहती है और उनके दाम्पत्य का माधुर्य सदा के लिए विनष्ट हो जाता है । आचार्य ने नवबधू को अपने प्रति आकर्षित करने के लिए अनेक मृदु उपचारों का वर्णन किया है । साथ ही शय्या-विधान, आमोद-प्रमोद, मृदु आलाप करने की शिक्षा दी है । यहीं पर आचार्य ने नवबधू की अनुराग-लालसा, रतिभाव, लज्जा और मूक भाषण का बहुत ही सुंदर मनोवैज्ञानिक वर्णन किया है । नवबधू को अपने में विश्वस्त कर लेने पर ही उससे प्रथम समागम के लिए चेष्टा करनी चाहिये ।

स्मरणे संगमे चैव प्रियस्यालोकने तथा ।
हेतुत्रयं समासाद्य सात्विकः संप्रवर्तते ॥

प्रिय के स्मरण से, समागम में या उसे देखने पर सात्विक भाव उत्पन्न होते हैं । यह कुल-वधुओं में ही होता है, अन्य दाराओं में नहीं ।

स्वेदो कम्पोऽथ रोमाञ्च स्वरभङ्गोऽथवेपथुः ।
वैवर्ण्यमश्रुप्रलयानित्यष्टौ सात्विकाःमताः ॥

—भरतमुनि

पसीना आना, कँपकँपी होना, रोमांच होना, स्वरभंग, गद्‌गद बोलना, विवर्णता ( शरीर के रंग का विकृत होना ), आँसू गिरना आदि सात्विक भाव के आठ लक्षण होते हैं ।

औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया
तैतैर्बन्धुवधूजनस्यवचनैर्नीत्वाऽभिमुख्यं पुनः ।
दृष्ट्वाग्रेवरमात्म साध्वसरसागौरीनवेसंगमे
संरोहत्पुलकाहरेण हसता श्लिष्टा शिवायास्तु वः ॥

—रत्नावली

नवपरिणीता हिमाद्रिकन्या प्रथम समागम के लिए रतिसदन में उत्सुकता और आतुरता से जाती है और लज्जा तथा संकोच के कारण भीतर नहीं जाया जाता; अतः इस लज्जा को परिलक्षित करके उसकी भाभियाँ और अन्य सहेलियाँ बारबार उससे पति के समीप जाने का आग्रह करती हैं जिससे वह पुनः पति के समीप जाती है । जाते ही पार्वती अपने प्रियतम को सम्मुख देखती है । देखते ही उसका शरीर पुलकित हो उठता है, पसीना छूटने लगता है; आल्हाद के मारे गद्‌गद होकर बोला नहीं जाता। यही सात्विक भाव प्रत्येक कुलवधू को प्रियतम के प्रथम समागम में होते हैं। पार्वती को इस रूप में देखकर शङ्कर उसे खींचकर हृदय से लगा लेते हैं।

संगतयोस्त्रिरात्रमधःशय्या ब्रह्मचर्य्यं क्षारलवणवर्जमाहारस्तथा सप्ताहं सतूर्यमङ्गलस्नानं प्रसाधनं सहभोजनं च प्रेक्षा सम्बन्धिनां च पूजनमिति सार्ववर्णिकम् ॥ १ ॥

विवाह के उपरान्त तीन रात तक वर-बधू दोनों एक साथ भूमि में शयन करें और ब्रह्मचर्य्य रखें; क्षार-लवण-रहित सात्विक भोजन करें। इसके बाद सात दिन तक मङ्गलध्वनि के साथ शृंगार आदि करते रहें। दोनों वर-वधू साथ ही भोजन करें; साथ ही नाटक आदि दर्शनीय वस्तुओं का अवलोकन करें; संबंधी लोग इन दोनों का गन्ध, पुष्पमाला आदि से सत्कार करें। यह कार्य प्रत्येक वर्ण के लोगों को दस दिन तक करना चाहिये।

तस्मिन्नेतां निशि विजने मृदुभिरुपचारैरुपक्रमेत ॥ २ ॥

इसके उपरान्त (तीन रात्रि के बाद) एकान्त के समय नायक को मधुर आलाप, मृदु स्पर्श आदि उपचारों से नवबधू का कौतुक-गृह में सत्कार करना चाहिये, जिससे उसकी लज्जा कम हो जाय।

त्रिरात्रमवचनं हि स्तम्भमिव नायकं पश्यन्ती कन्या निर्विद्येत परिभवेच्च तृतीयामिव प्रकृतिमिव बाभ्रवीयाः ॥ ३ ॥

बाभ्रवीय आचार्य कहते हैं कि तीन रात्रि तक यदि नायक निश्चेष्ट रहकर कन्या का कुछ सत्कार न करे तो नवबधू पति को शुष्क काठ के समान देखती हुई उससे बहुत ग्लानि करने लगेगी और पुरुष को नितान्त नपुंसक समझकर उसका तिरस्कार करेगी।

उपक्रमेत विस्रम्भयेच्च, नतु ब्रह्मचर्यमतिवर्तेतेति वात्स्यायनः॥ ४ ॥

नायक को चाहिये कि प्रथम तीन रात्रि में कन्या के साथ मधुर-मधुर बातें करे; प्रेम की बातें करके उसमें अनुराग तथा विश्वास पैदा करे; परंतु भूलकर भी ब्रह्मचर्य को नष्ट न होने देवे। यह वात्स्यायन की सम्मति है।

उपक्रममाणश्च न प्रसह्य किञ्चिदाचरेत् ॥ ५ ॥

नायिका के साथ प्रेम का उपचार करते समय बलात्कार से आलिंगन आदि कुछ भी न करे।

कुसुमसधर्माणो हि योषितः सुकुमारोपक्रमाः, तास्त्वनधिगत विश्वासैः प्रसभमुपक्रम्यमाणाः सम्प्रयोगद्वेषिण्यो भवन्ति तस्मात् साम्नैवोपचरेत् ॥ ६ ॥

स्त्रियाँ स्वभावतः फूल के समान कोमल होती हैं, इससे उनके साथ बहुत कोमल स्पर्श आदि का व्यवहार करे। यदि नववधू को विश्वास न हो और उसके साथ बलात्कार किया जावे तो वह भविष्य में संभोग-क्रिया से द्वेष करने लगेगी। अतः नायक को प्रथम सहवास में उससे बहुत ही मृदु और शिष्ट आचरण करना चाहिये।

युक्त्याऽपि तु यतः प्रसरमुपलभेत् तेनैवानुप्रविशेत् ॥ ७ ॥

जिस प्रकार नवबधू के हृदय में अपने लिए स्थान मिले और वह अपने से अनुराग करने लगे; उसी प्रकार उसकी प्रवृत्ति देखकर (बातचीत करने, खेलने, हँसने) कार्य करके उसके हृदय में अपने लिये स्थान बनावे।

तत्प्रियेणालिङ्गनेनाचरितेन नातिकालत्वात् ॥ ८ ॥

अतः जितनी देर तक नायिका को आलिंगन करना पसंद हो, नायक को उतनी ही देर तक उससे आलिंगन करना चाहिये। इसके विपरीत न करे; अन्यथा नवबधू को दुःख की अनुभूति होगी।

पूर्वकायेन चोपक्रमेत विपह्यत्वात् ॥ ९ ॥

नायक नायिका के ऊपर ही अंग में आलिंगन करे; नाभी के नीचे कुछ भी छेड़छाड़ न करे।

दीपालोके विगाढयौवनायाः पूर्वसंस्तुतायाः, बालाया अपूर्वायाश्चान्धकारे ॥ १० ॥

जिस युवती से संभोग किया जा चुका है अथवा जिसकी लज्जा छूट गई है उससे कौतुकगृह में दीपक के प्रकाश में आलिंगन करना चाहिये;

किन्तु अधिक लज्जाशीला होने के कारण नवबधू से अंधकार में ही आलिंगन करना उचित है।

अङ्गीकृतपरिष्वङ्गायाश्च वदनेन ताम्बूलदानं तदप्रतिपद्यमानां च सान्त्वनैर्वाक्यैः शपथैः प्रतियाचितैः पादपतनैश्च ग्राहयेद्व्रीडायुक्ताऽपि योषिदत्यन्तक्रुद्धाऽपि न पादपतनमतिवर्तत इति सार्वत्रिकम् ॥ ११ ॥

जब नवबधू प्रथम आलिङ्गन को सह लेवे, तब चुम्बन के लिए नायक अपने मुख से उसके मुख में ताम्बूल देवे। यदि नायिका ऐसा न करे अर्थात् उसके मुख से पान न लेवे तो नायक को उसे मधुर वचनों से प्रसन्न करके, अपनी शपथ देकर अथवा बधू के पाँवों पर सिर रखकर पान देने (चुम्बन) की चेष्टा करनी चाहिये। लज्जा करनेवाली अत्यन्त क्रुद्ध स्त्री भी नायक के अपने चरणों में पड़ने से नम्र और अनुकूल हो जाती है। यह सब आचार्यों की सम्मति है।

तद्दानप्रसङ्गेन मृदु विशदमकाहलमस्याश्चुम्बनम् ॥ १२ ॥

जब नायिका नायक के मुख का पान अपने मुख में लेने लगे तब नायक को उसका ऐसा मृदु और ऋजु चुम्बन लेना चाहिये कि जिससे दाँत का क्षत न उभर जाय।

तत्रसिद्धामालापयेत् ॥ १३ ॥

इस कार्य के सिद्ध होने ( चुम्बन ले लेने ) पर नायक नायिका से बातचीत करे।

तच्छ्रवणार्थं यत्किञ्चिदल्पाक्षराभिधेयमजानन्निवपृच्छेत् ॥ १४ ॥

उस नवबधू का कंठस्वर सुनने के लिए अनजान-सा बनकर अबोध की तरह कोई प्रश्न उससे करे।

तत्र निष्प्रतिपत्तिमनुद्वेजयन्सान्त्वनायुक्तं बहुश एव पृच्छेत् ॥ १५ ॥

यदि नायिका उत्तर न देकर चुप रह जावे तो उसको दुःखी न करते हुए बार-बार अपने सन्तोषार्थ इधर-उधर की बातें पूछे।

तत्राप्यवदन्तीं निर्बध्नीयात् ॥ १६ ॥

यदि इसपर नायिका उससे न बोले तो मधुरता से उससे पुनः बोलने का आग्रह करे।

सर्वा एव हि कन्या पुरुषेण प्रयुज्यमानं वचनं विषहन्ते, न तु लघुमिश्रामपि वाचं वदन्तीति घोटकमुखः ॥ १७ ॥

आचार्य घोटकमुख कहते हैं कि प्रायः सब नववधुएँ पति के बार-बार कहे हुए वचन को सह लेती हैं और किञ्चित् भी विरक्त नहीं होतीं। तथापि वे स्वयं स्वल्प वाणी का भी प्रयोग नहीं करतीं। निश्चल और मौन रहती हैं।

निर्बध्यमाना तु शिरः कम्पेन प्रतिवचनानियो जयेत्, कलहे तु न शिरः कम्पयेत् ॥ १८ ॥

यदि नायिका से बोलने का बहुत आग्रह किया जाय तो वह केवल सिर हिला देती है और उसीसे प्रश्न का उत्तर देती है। यदि नायक क्रुद्ध होकर कुछ प्रश्न करे तो वह सिर भी नहीं हिलाती। यह उसका प्राकृतिक स्वभाव है।

इच्छसि मां नेच्छसि वा, किं तेऽहं रुचितो न रुचितो वेति पृष्टा चिरं स्थित्वा निर्बध्यमाना तदानुकूल्येन शिरः कम्पयेत् प्रपंच्यमाना तु विवदेत् ॥ १९ ॥

तू मेरे साथ संभोग चाहती है या नहीं, मैं तुझे पसंद हूँ या नहीं आदि प्रश्न नायिका से पूछकर कुछ देर चुप रहे। फिर इस प्रकार बारबार आग्रहपूर्वक पूछे जाने पर यदि नायिका प्रसन्न होगी तो स्वीकारोक्ति के रूप में वह सिर हिला देगी, अथवा नायक से ठगी हुई अपने को समझकर कोप प्रकट कर प्रश्न के विरुद्ध कहेगी और विवाद छेड़ बैठेगी। यदि पूर्वपरिचिता होगी तो कहेगी कि न तुम मुझे पसंद हो और न मैं तुझे चाहती हूँ।

संस्तुता चेत्सखीमनुकूलामुभयतोऽपि विस्रब्धां तामन्तरां कृत्वा कथां योजयेत् ॥ २० ॥

नायक को चाहिये कि अपने अनुकूल दोनों ओर की विश्वासपात्र सखियों को मध्यस्थ बनाकर अपनी पूर्व-प्रणय-कथा के विषय में बातचीत करे।

तस्मिन्नधोमुखी विहसेत् ॥ २१ ॥

इस बातचीत के समय में नायिका नीचे मुखकर मुस्कराती रहे।

तां चातिवादिनीमधिक्षिपेद्विवदेत् च ॥ २२ ॥

यदि सखियाँ नायिका के अनुराग की बातें मर्यादा के बाहर कहने लगें, जिससे उसे अधिक लज्जित होना पड़े, तो नवबधू को चाहिये कि सखी की भर्त्सना करे, फटकारे और उस विषय पर उससे विवाद करे।

सा तु परिहासार्थमिदमनयोक्तमिति चानुक्तमपिब्रूयात् ॥२३॥

उस सखी को भी चाहिये कि परिहास करने के लिए जो बात नवबधू ने न भी कही हो वह भी उसके नाम पर कहे कि वह यह बात यों कह रही थी कि विवाह हो जाय तो मैं धन्य हो जाऊँ।

तत्र तामपनुद्य प्रतिवचनार्थमभ्यर्थ्यमानां तूष्णीमासीत् ॥२४॥

उस समय नायिका उस सखी को झिड़ककर चुप करा दे और कितना ही पूछे जाने पर भी आप चुपचाप बैठी रहे।

निर्बध्यमाना तु नाहमेवं ब्रवीमीत्यव्यक्ताक्षरमनवसितार्थं वचनं ब्रूयात् ॥ २५ ॥

नायक के बहुत पूछने पर नायिका अस्पष्ट, अपूर्ण स्वर से कहे—'मैं ऐसा नहीं कहती हूँ।' इस प्रकार कहती हुई मुग्धा का भाव प्रदर्शित करे।

नायकं च विहसन्ती कदाचित्कटाक्षैः प्रेक्षेतेत्यालापयोजनम् ॥२६॥

और ऐसा कहती हुई पति को कभी-कभी हँसकर तिरछी नजरों से देखती रहे। इस प्रकार वार्तालाप करने से प्रेमोद्रेक होता है।

एवं जातपरिचया चानिर्वदन्ती तत्समीपे याचितं ताम्बूलं विलेपनं स्रजं निदध्यादुत्तरीये वाऽस्य निबध्नीयात् ॥ २७ ॥

इस प्रकार कुछ परिचय हो जाने पर नववधू को चाहिये कि पति के माँगने पर चुपचाप उसके पास पान, केसर, चन्दन का लेप, माला आदि चुपचाप रख देवे या उसके दुपट्टे से बाँध देवे।

तथा युक्तामाच्छुरितकेन स्तनमुकुलयोरुपरि स्पृशेत् ॥ २८ ॥

इस प्रकार आचरण करती हुई नवबधू के स्तनों को नायक कोमलता से स्पर्श करे।

वार्यमाणश्च त्वमपि मां परिष्वजस्व ततो नैवमाचरिष्यामिति स्थित्या परिष्वञ्जयेत, स्वं च हस्तमानाभिदेशात्प्रसार्य्य प्रसार्य्य निवर्तयेत् क्रमेण चैनामुत्संगमारोप्याधिकमधिकमुपक्रमेताप्रतिपद्यमानां च भीषयेत् ॥ २९ ॥

इसमें नायिका के रोकने पर नायक उससे अनुरोध करे कि यदि वह नायक से एक बार आलिंगन कर लेवे तो फिर वह ऐसा कभी न करेगा। इस प्रकार स्तन-स्पर्श करते हुये उससे आलिंगन करे और अपने हाथ को नवबधू की नाभी तक पसारकर फिर खींच लेवे। धीरे-धीरे नवोढ़ा को अपनी गोदी में बैठाकर अधिक-अधिक छेड़े, नख-दशनादि क्षत करे और यदि नवबधू इसपर भी न माने तो नायक उसको कुछ भय दिखावे।

अहं खलु तव दन्तपदान्यधरे करिष्यामि स्तनपृष्ठे च नखपदम् आत्मनश्च स्वयं कृत्वा त्वया कृतमिति ते सखीजनस्य पुरः कथयिष्यामि सा त्वं किमत्र वक्ष्यसीति बालविभीषिकाभिर्बालप्रत्यायनैश्च शनैरेनां प्रतारयेत् ॥ ३० ॥

यह कहकर भय दिखावे कि यदि तू न मानेगी तो मैं तेरे अधर होठ पर अनेक दाँत का क्षत कर दूँगा, कुचों पर नख-चिह्न कर दूँगा, अपने शरीर पर स्वयं नख-चिन्ह करके तेरी सखियों से कह दूँगा कि यह सब तुमने मेरे शरीर पर किया है; फिर तुम क्या जवाब दोगी ? इस प्रकार बच्चों की तरह भयभीत करके नवोढ़ा को फुसलावे। उसे बालक की तरह विश्वास देकर धीरे-धीरे अपने अनुकूल करे।

द्वितीयस्यां तृतीयस्यां च रात्रौ किञ्चिदधिकं विस्रम्भितां हस्तेन योजयेत् ॥ ३१ ॥

दूसरी तीसरी रात को जब नायिका कुछ अधिक विश्वास में आ जावे तब नायक उसके कक्ष, उरू, जाँघ आदि समस्त गुह्य अङ्गों का स्पर्श करे।

सर्वाङ्गिकं चुम्बनमुपक्रमेत् ॥ ३२ ॥

और नववधू के समस्त चुम्बन-योग्य अंगों का चुम्बन करे।

प्रतियाचनैः प्रयत्नैः चरणाम्बुजयोः सरोजरम्याक्ष्याः।
संग्राहयेदिदं खलु तामुचितं मध्यकार्येऽपि ॥

कमल के सदृश सुन्दर नेत्रवाली नायिका के चरणकमल पर प्रार्थना-पूर्वक गिरकर उसे ताम्बूल ग्रहण करावे। यह मध्यमा में भी उचित है।

आस्यमुदास्यावसरे मृदुचुम्बनमाचरेदसावुचितम्।
आलपयेत्तु सिद्धां चुम्बनपरिरम्भयोरुभयोः ॥

समुचित काल में नायक नायिका का मुख उठाकर उचित कोमल चुम्बन करे और अनुरक्त नायिका से चुम्बन और आलिंगन करते हुए वार्ता करावे।

निर्विंघ्यमानतायां प्रतिवचनं साचरेच्छिरः कम्पैः।
कलहेनैव विदध्यात् कम्पं शिरसोऽपि पद्माक्षी ॥

नायिका निर्वेद (मौन) को प्राप्त होनेपर सिर को कँपाती हुई नायक के वचन का इशारे से उत्तर देवे और वह सिर कँपाना कुछ कलह के साथ कियाजावे।

निर्विण्णे सति नाथे यस्माद्व्यक्तमर्थतः पूर्णम्।
प्रब्रूयाद्विहसन्ती पश्येत्तिर्यक् कदाचित्तम्॥

—'कन्दर्पचूड़ामणि'

पति के निर्वेद होने पर हास्य करती हुई नायिका गूढ़ार्थ वचन बोले और कभी-कभी नायक की ओर तिरछे नेत्रों से देखती रहे।

प्रणयशपथसामव्याहृतैः पादपातैस्तदनुनयविधानैर्ग्राहयेच्चप्रतीयाम्।
विशदमृदुविदध्याचुम्बनं तत्प्रसङ्गात्कलमृदुभिरथैनां योजयेत्केलिवादैः।
अविदित इव पृच्छेत्किञ्चिदल्पाक्षरार्थं प्रतिगिरमवदन्तीं भूय एवानुरुध्य
अहमभिरुचितस्ते तन्विनो वेति पृष्टा प्रतिवचनपदे सा मूर्ध्नि कम्पं च कुर्यात्
स्तनमुकुलमथास्याः संस्पृशेत् पाणिजाग्रैः।
करतलमुपगूह्याऽऽनाभिनीत्वा विकर्षेत्॥
तदथ यदि निरुन्ध्यात् संसृजेत्येव मुक्त्वा।
सुमुखि न करवाणि क्लिश्यसि त्वं यदीति॥

—'अनंगरंग'

नायक को चाहिये कि अपने प्रणय की शपथ देकर, नायिका के पाँवों पर सिर रखकर, अनेक अनुनय-विनय से उसे अपने में विश्वस्त करे, और इन प्रसंगों से चुम्बन करने का लाभ उठाकर विवाद या बातचीत करने को प्रेरित करे।

अनजान-सा बनकर थोड़े-से शब्दों में नायिका से कुछ पूछे, और उसके चुप रह जाने पर पुनः बोलने के लिए आग्रह करे। मैं तुम्हें पसंद हूँ या नहीं—ऐसा पूछे जाने पर उत्तर न देकर नायिका केवल अपने सिर को हिलाकर 'हाँ' या 'ना' कर देती है।

पश्चात् अपने हाथों से नायिका के खुले हुए स्तन को स्पर्श करे, और हाथ को फैलाकर उसकी नाभि तक ले जावे। यदि वह उधर हाथ ले जाने

से रोके तो नायक को—'हे सुमुखि ! यदि तुम्हें कष्ट होता है तो मैं अब ऐसा न करूँगा'—कहकर हाथ खींच लेना चाहिये।

अब नवबधू के शरीर में हाथ लगाने की विधि बतलाते हैं—

ऊर्वोश्चोपरि विन्यस्तहस्तः संवाहनक्रियायां सिद्धायां क्रमेणोरुमूलमपि संवाहयेत् ॥ ३३ ॥

नवबधू की जाँघों पर हाथ रखकर ऊपर-नीचे को हाथ फिरावे और क्रम से जंघा की जड़ ( वंक्षण ) पर हाथ ले जावे।

तत्र निवारिते संवाहने को दोष इत्याकुलयेदेनाम् ॥ ३४ ॥

यदि नायिका उसको ऐसा करने से रोके तो वह उससे कहे कि इसमें क्या दोष है। नायक इस प्रकार कहता हुआ नायिका को चुम्बनादि बाह्यरतों से आकुल करे।

तच्च स्थिरीकुर्यात् तत्र सिद्धायां गुह्यदेशाभिमर्शनं रसनावियोजनं नीवीविस्रंसनं वसनपरिवर्तनमूरुमूलसंवाहनं चैते चास्यान्यापदेशाः ३५

इतना करके नायक कुछ देर तक ठहर जावे ( यह देखने के लिए कि नवबधू का आन्तरिक भाव क्या है )। जब नवोढ़ा चुप रह जावे ( अपनी विरक्ति न झलकावे; क्योंकि चुप रह जाना उसके रतिभाव का सूचक है ), तब नायक उसके वरांग का स्पर्श करे। तगड़ी अलग कर दे, नीवी को खोल दे, और जघन-वस्त्र को पलट दे, और जंघा के मूल-प्रदेश (योनि) पर हाथ लगावे। यह सब नवबधू को अनुरंजित करने के लिए त्रिरात्रि में नायक के प्रमुख कर्तव्य हैं।

युक्तयन्त्रां रञ्जयेद् न त्वकाले व्रतखण्डनमनुशिष्याच्च ॥३६॥

( चतुर्थी को होमादिक समाप्त हो जाने पर ) नायक संभोग के लिए आसन बाँध स्त्री के स्मर-मंदिर में यंत्र मिलाकर संभोग-क्रिया में निरत होवे। इसके पूर्व त्रिरात्रि में संभोग करके ब्रह्मचर्य का खण्डन न करे। और उसे कामशास्त्र की चौसठ कलाओं की शिक्षा देवे।

आत्मानुरागं दर्शयेद् मनोरथांश्चपौर्वकालिकाननुवर्णयेदायत्यां च तदानुकूल्येन प्रवृत्तिं प्रतिजानीयात् सपत्नीभ्यश्च साध्वसमवच्छिन्द्यात्

और अपने हावभाव एवं इशारों से अपने अनुराग को दिखावे। नववधू से अपने पूर्वकाल के मनोरथों का वर्णन करे ( कि मैं इस प्रकार से तुम्हारा अधरपान करने को सोचता था ) और यहाँ आने से पूर्व की नववधू की अपने प्रति की अनुराग-प्रवृत्ति के जानने की चेष्टा करे और उसके हृदय से सपत्नी का भय निकाल देवे।

कालेन च क्रमेण विमुक्तकन्याभावामनुद्वेजयन्नुपक्रमेतेति कन्याविस्रम्भणम् ॥ ३८ ॥

इस प्रकार नववधू में अनुराग की वृद्धि कर तथा काम के जाग्रत होने पर अवसर देख उसका कौमार्य नष्ट कर नखक्षतादि से उसको दुःखी न करते हुए उससे संभोग करता रहे। यह नववधू को विश्वस्त करने की विधि है।

एवं चित्तानुगो बालामुपायेन प्रसाधयेत्।
तथाऽस्य साऽनुरक्ता च सुविस्रब्धा प्रजायते ॥ ३९ ॥

इस प्रकार जब पुरुष अपनी नववधू के हार्दिक अभिप्राय को जानकर उपाय से अपने में विश्वस्त कर लेता है तब वह नववधू प्रसन्न होकर अपने पति में अधिक अनुराग और विश्वास करती है।

नात्यन्तमानुलोम्येन न चातिप्रातिलोम्यतः।
सिद्धिं गच्छति कन्यासु तस्मात्मध्येन साधयेत् ॥ ४० ॥

नववधू अपने पति के, न तो अपनी इच्छा के अधिक अनुकूल चलने से प्रसन्न होती है और न उसके अधिक प्रतिकूल आचरण करने से ही सुखी होती है। अतः इन दोनों (अनुकूल और प्रतिकूल) के मध्य की रीति से नायक को उसके साथ व्यवहार करना चाहिये।

आत्मनः प्रीतिजननं योषितां मानवर्धनम् ।
कन्याविस्रम्भणं वेत्ति यः स तासां प्रियो भवेत् ॥ ४१ ॥

वह नायक जो अपने में स्त्रियों की प्रीति उत्पन्न कर सकता है और उनका आदर-मान बढ़ाता है तथा उनमें अपने प्रति विश्वास उत्पन्न करना जानता है, सहज ही उनका प्रिय बन जाता है।

अतिलज्जाऽन्वितेत्येवं यस्तु कन्यामुपेक्षते।
सोऽनभिप्रायवेदीति पशुवत्परिभूयते ॥ ४२ ॥

जो पुरुष नवबधू को अति लज्जावती समझकर उसकी उपेक्षा करता है ( त्रिरात्रि में आलाप आदि नहीं करता ), वह स्त्री के अभिप्राय को नहीं समझता कि इस प्रकार लज्जा करती हुई भी वह नवोढ़ा उसके साथ रति-सुख की चाहना करती है। अतः जो पुरुष स्त्रियों की इन प्राकृतिक प्रवृत्तियों से अनभिज्ञ होते हैं वे कलाविहीन पशु की तरह स्त्रियों से अनादृत होते हैं।

सहसा वाऽप्युपक्रान्ता कन्याचित्तमविन्दता।
भयं वित्रासमुद्वेगं सद्यो द्वेषं च गच्छति ॥ ४३ ॥

जो नायक नवबधू के आन्तरिक भावों को न जानता हुआ भी सहसा उससे संभोग करता है, उससे नवबधू भय, त्रास या घबराहट के कारण द्वेष करने लगती है।

सा प्रीतियोगमप्राप्ता तेनोद्वेगेन दूषिता।
पुरुषद्वेषिणी वा स्याद्विद्विष्टा वा ततोऽन्यगा ॥ ४४ ॥

जब नवबधू में अनुराग नहीं पैदा किया जाता और वह सहसा संभोगादि उद्वेग से दबाई जाती है तब वह अपने पुरुष से द्वेष करने लगती है, और पति-द्वेष हो जाने पर उसके व्यभिचारिणी होने की आशंका हो जाती है। अतः नवबधू में प्रथम-प्रथम अपने प्रति अनुराग और विश्वास उत्पन्न करने का सतत उद्योग करना प्रत्येक नायक का आवश्यक कर्तव्य है।



# तृतीय पराग

## गान्धर्व-विवाह

इसमें आचार्य ने उन युवक-युवतियों के लिए, जिनके माता-पिता या कोई संरक्षक नहीं हैं, स्वयं अपने विवाह करने की विधियाँ बतलाई हैं। नायिका से बराबर मिलना, उसको अपना दर्शन देना, उपहार भेजना या देना और रसीली बातों की चर्चा करने आदि विविध उपायों से नायिका को अपने प्रति आकृष्ट करने की विधि बताई गई है। नायिका की आसक्ति देखकर घनिष्ठता बढ़ानी चाहिये। नायिका की अनुरक्ति के लक्षण भी बतलाये गये हैं। नायिका अपने प्रेमी से आँखें नहीं मिलाती, दूर ही से देखा करती है। कुछ पूछने पर केवल मुस्कराती है और बहुत थोड़े में मन्द स्वर से उत्तर देती है। वह प्रेमी के पास अधिक समय तक ठहरना पसन्द करती है। बिना वस्त्रालंकार से भूपित हुए अपने प्रेमी के सम्मुख नहीं जाती। युवती नायिका में अपने प्रति पूर्ण अनुराग देखकर ही विवाह-बन्धन में आबद्ध होना चाहिये। बिना परस्पर अनुराग के विवाह गृहसुख का विधायक नहीं होता, वरन् अनेक अशांतियों का केन्द्र बन जाता है। युवती कन्या के अनुराग-मिश्रित हाव-भावों और आकरों को देखकर पुरुष को गान्धर्व-विवाह कर लेना चाहिये। यदि किसी कारण से नायक स्वयं नायिका के पास न जा सके तो उसे दूती का प्रयोग करना चाहिये। यहाँ पर आचार्य ने दूती के गुणों का विवेचन किया है।

धनहीनस्तु गुणयुक्तोऽपि, मध्यस्थगुणो हीनापदेशो वा, सधनो वा प्रातिवेश्यो, मातापिताभ्रातृषु च परतन्त्रो, बालवृत्तिरुचितप्रवेशो वा कन्यामलभ्यत्वान्न वरयेत् ॥ १ ॥

ऐसे युवक—जो गुणी होने पर धन-हीन या धनी होते हुए भी अकुलीन हैं या धनी होने पर भी पड़ोसी हैं, या माता-पिता एवं भाई आदि से

परतन्त्र हैं अथवा जिनका स्वभाव बालकों की तरह है और उच्छृङ्खल हैं—उनको युवती कन्या बहुधा वरण नहीं करती। भाव यह है कि धनहीन गुणी या धनी अकुलीन से कुमारी युवतियाँ विवाह करने से हिचकती हैं। धनी पड़ोसी से कलह के कारण नहीं विवाह करतीं। ऐसे सम्बन्ध को वे हेय समझती हैं।

बाल्यात्प्रभृति चैनां स्वयमेवानुरञ्जयेत् ॥ २ ॥

अतः ऐसे युवकों को चाहिये कि बाल्यावस्था से अपनी अभीष्ट युवती के साथ घनिष्ठ सम्पर्क बढ़ावें और उसे अपने में अनुरक्त करने के लिए यथासाध्य चेष्टा करें।

तथायुक्तश्चमातुकुलानुवर्ती दक्षिणापथे बाल एव मात्रा च वियुक्तः परिभूतकल्पो धनोत्कर्षादलभ्यां मातुलदुहितरमन्यस्मै वा पूर्वदत्तां साधयेत् ॥ ३ ॥

उपर्युक्त प्रकार का युवक, पिता के मरने के पश्चात् अनाश्रित होकर, मामा के गृह में जाकर रहता हुआ ऐश्वर्यशाली मामा की लड़की से—जो उसके साथ या अन्य किसीके साथ वाग्दत्ता हो चुकी है—विवाह करे। यहाँ पर आचार्य देश-देश की रीति-रवाज को बतलाते हैं। उस समय दाक्षिणात्यों में मामा की कन्या से विवाह करने की प्रथा थी।

अन्यामपिवाह्यस्पृहयेद्बालायामेवंसतिधर्माधिगमे संवननं श्लाघ्यमिति घोटकमुखः ॥ ४ ॥

ननिहाल में यदि मामा की लड़की न मिल सके तो वहाँ पर मामा के समीपी किसी अन्य युवती कन्या के साथ विवाह कर ले। आचार्य घोटकमुख कहते हैं कि इस प्रकार वहाँ बाल्यावस्था से ही धर्म, अर्थ का संग्रह करते हुए युवती कन्या को बार-बार देखने, मिलने और आलाप करने से वह युवती कन्या अनुरक्त होकर उसके वश में हो जाती है और गान्धर्व-विवाह हो जाने से यह धार्मिक कृत्य समझा जाता है।

वर दो प्रकार के होते हैं—बाल और युवा।

तया सह पुष्पावचयं ग्रथनं गृहकं दुहितृका क्रीडायोजनं भक्तपाककरणमिति कुर्वीत परिचयस्य वयसश्चानुरुप्यात् ॥ ५ ॥

कन्या के साथ पुष्प तोड़ना, माला गूँथना, घरौंदा बनाना, गुड़िया खेलना, धूल आदि का भोजन बनाना इत्यादि कार्य करके बालक अभीष्ट कन्या के साथ परिचय बढ़ावे और अवस्था के अनुसार आचरण करे।

आकर्षक्रीडापट्टिकाक्रीडामुष्टिद्यूतक्षुल्लकादिद्यूतानि मध्यमाङ्गुलिग्रहणं षट्पाषाणकादीनि च देश्यानि तत्सात्म्यात्तदाप्तदास चेटिकाभिस्तया च सहानुक्रीडेत् ॥ ६ ॥

रस्साकशी, पट्टी आदि से खेलना, मुट्ठी-बुझौवल, बीच की अँगुली का पकड़ना तथा गुटिका या गोली खेलना, आदि विभिन्न खेल अपने देश के अनुसार खेले और ऐसे दास-दासियों को साथ लेकर खेले जिसे कन्या पसन्द करती हो। इस प्रकार उस कन्या से अपनी घनिष्ठता बढ़ावे।

क्ष्वेडितकानि सुनिमीलितिकामारब्धिकां लवणवीथिकामनिलताडितिकां गोधूमपुञ्जिकामङ्गुलिताडितिकां सखीभिरन्यानि च देश्यानि ॥ ७ ॥

शरीर छूने के खेल, आँख-मिचौनी, हाथ की अँगुली छूकर भागना, गनेश खोंपड़ी, मेढ़कचाल चलना आदि विभिन्न खेलों को अपने देश के अनुसार खेले।

याञ्च विश्वास्यामस्यां मन्यते तया सह निरन्तरां प्रीतिं कुर्यात् परिचयाञ्च बुध्येत् ॥ ८ ॥

युवा पुरुष को चाहिये कि जो स्त्री उसकी प्रेमिका की विश्वासपात्र सखी है उससे गाढ़ी प्रीति करे और उससे अपने पूर्वपरिचय की विशेषता दिखाकर उस सखी को अपना अनुराग दिखावे।

धात्रेयिकां चास्याः प्रियहिताभ्यामधिकमुपगृह्णीयात्, सा हि प्रीयमाणा विदिताकाराऽप्यप्रत्यादिशन्ती तं तां च योजयितुं शक्नुयादनभिहिताऽपि प्रत्याचार्यकम् ॥ ९ ॥

नायक को चाहिये कि धाय की लड़की को प्रिय और हितकर उपायों से अधिक उपकृत करे। यदि वह प्रसन्न हो जायगी तो कन्या के प्रति नायक के प्रेम करने की अभिलाषा को जानकर भी किसीपर प्रकट नहीं करेगी और उस कन्या से नायक का प्रेम-सम्बन्ध करा देगी। नायक के बिना कुछ कहे हुए भी वह नायिका को सिखा-पढ़ाकर अपने अनुकूल बना लेगी।

अविदिताकाराऽपि हि गुणानेवानुरागात्प्रकाशयेद्, यथा प्रयोज्याऽनुरज्येद् ॥ १० ॥

यदि नायिका नायक के प्रति अपना अनुराग न भी प्रकट करे तब भी वह धाय की लड़की उससे नायक के गुणों की प्रशंसा किया करती है और जहाँ तक होता है अन्त में नायक का प्रेम-संबंध उस नायिका से करा ही देती है।

यत्र यत्र च कौतुकं प्रयोज्यायास्तदनुप्रविश्य साधयेत् ॥ ११ ॥

जिन-जिन वस्तुओं में नायिका की इच्छा हावे, नायक को चाहिये कि उनको जानकर उनकी प्राप्ति के लिए प्रयत्नशील रहे।

क्रीडनकद्रव्याणि यान्यपूर्वाणि यान्यन्यासां विरलशो विद्येरंस्तान्यस्या अयत्नेन सम्पादयेत् ॥ १२ ॥

खेलने की जो-जो वस्तुएँ वह चाहे, नायक को थोड़ी-बहुत उन चीजों में से ला देना चाहिये। इससे कन्या उसकी सामर्थ्य-शक्ति का परिचय पाती है और उसमें अनुरागवती होती है।

तत्रकन्दुकमनेकभक्तिचित्रमल्पकालान्तरितमन्यदन्यच्च संदर्शयेद्, तथा सूत्रदारुगवलगजदन्तमर्यादुहितृका मधूच्छिष्टपिष्टमृण्मयीश्च ॥ १३ ॥

ऐसा गेंद उस कन्या के लिए नायक मँगा देवे जिसपर अनेक रंग रँगे हों और जिनका रंग थोड़ी-थोड़ी देर पर बदलता हो; या अन्य खेलाड़ियों से मँगा देवे। इसी प्रकार सूत, लकड़ी, सींग, हाथी-दाँत, मोम, आटा और मिट्टी आदि की बनी हुई पुतलियाँ भी उसको मँगा देवे।

भक्तपाकार्थमस्या महानसिकस्य च दर्शनं काष्ठमेढ्कयोश्च संयुक्तयोः स्त्रीपुंसयोरजैडकानां देवकुलगृहकानां मृद्विदलकाष्ठविनिर्मितानां शुकपरभृतमदनसारिकालावककुक्कुटतित्तिरिपञ्जरकाणां च विचित्राकृतिसंयुक्तानां, जलभाजनानां, च यंत्रकाणां वीणिकानां पिण्डोलिकानां पटोलिकानामलक्तकमनःशिलाहरितालहिङ्गुलकश्यामवर्णकादीनां, तथा चन्दनकुंकुमयोः पूगफलानां पत्राणां कालयुक्तानां, च शक्तिविपये प्रच्छन्नं दानं प्रकाशद्रव्याणां च प्रकाशं यथा च सर्वाभिप्रायसंवर्धकमेनं मन्येत तथा प्रयतितव्यम् ॥ १४ ॥

भोजन पकाने के लिए उसे पाक-विद्या सिखावे। काठ के बने हुए भेड़ों की जोड़ी की संभोग-क्रीडा; मन्दिरों में वर किये हुए कबूतरों की रति-क्रीडा; मिट्टी, काठ के बने हुए तोता, मैना, कोयल, लवा, मुर्गा, तीतर आदि के पिंजरे; विभिन्न आकार के जलपात्र, यंत्र, वीणा, सिंगारदान, पैर में लगाने का महावर, मैनसिल, हरताल, हिंगुल श्यामरंग, चंदन, केसर, सुपारी, ऋतु के अनुकूल फूल आदि को नायक उस कन्या को दिखावे और यथा-शक्ति छिपे-छिपे उपहार देता रहे; और कुछ वस्तुएँ, जो प्रकाश में देने के योग्य हों, सबके सामने देवे। जिस प्रकार भी कन्या की इच्छा की पूर्ति हो, नायक को उसी प्रकार करना चाहिये। इससे कन्या में अनुराग की शीघ्र वृद्धि होती है।

वीक्षणे च प्रच्छन्नमर्पयेत्, तथा कथायोजनम् ॥ १५ ॥

नायिका से मिलने के लिए छिपे-छिपे उससे प्रार्थना करे और इसके अतिरिक्त अन्य लोगों से भी अपनी प्रेम-वार्ता कहलावे।

प्रच्छन्नदानस्य तु कारणमात्मनो गुरुजनाद्भयं ख्यापयेद्, देयस्य चान्येन स्पृहणीयत्वमिति ॥ १६ ॥

छिपी हुई वस्तु देने के कारण अपने या नायिका के माता-पिता का भय दिखलावे और साथ ही अपनी दी हुई वस्तुओं की उत्तमता की प्रशंसा करे, जिससे नायिका लोकलज्जा के कारण भयभीत होकर नायक का प्रेम-प्रस्ताव स्वीकार कर लेवे और सुन्दर वस्तुओं के लोभ को संवरण न कर सके।

वर्धमानानुरागां चाख्यानके मनः कुर्वतीमन्वर्थाभिः कथाभिश्चित्तहारिणीभिश्च रंजयेत् ॥ १७ ॥

जब कन्या का अनुराग नायक में बढ़ जावे और उसका मन कथा, आख्यायिका सुनने में लगने लगे तो नायक को चाहिये कि उसे सुन्दर, रसीली और मनोरञ्जक कथाओं से अनुरञ्जित कर प्रफुल्लित करे।

विस्मयेषु प्रसज्यमानामिन्द्रजालैः प्रयोगैर्विस्मापयेत्, कलासु कौतुकिनीं तत्कौशलेन, गीतप्रियां श्रुतिहरैर्गीतैः, अश्वयुज्यामष्टमीचन्द्रके कौमुद्यामुत्सवेषु यात्रायां ग्रहणे गृहाचारे वा विचित्रैरापीडैः कर्णपत्रभंगैः सिक्थकप्रधानैर्वस्त्रांगुलीयकभूषणदानैश्च नोचेद्दोषकराणि मन्येत् ॥ १८ ॥

यदि कन्या को कौतुक देखने की इच्छा हो तो नायक को चाहिये कि उसे ऐन्द्रजालिक खेल दिखाकर विस्मित करे; कला में कौतुक हो तो कौशल से कला की छटा दिखलावे; यदि वह सङ्गीत सुनना चाहे तो मधुर गीत सुनाने का प्रबन्ध करे; आदि। मार्गशीर्ष की बहुलाष्टमी, दिन में व्रत रहकर रात में पारन करने, कौमुदी-उत्सव (कार्तिक), इन्द्रपूजन आदि यात्रा के लिए जाना, सूर्यग्रहण में अपने (नायक के) घर आने पर विचित्र प्रकार से विस्मित करे। कर्णपत्रभङ्ग, सिकथक, वस्त्र, अँगूठी आदि आभूषण देवे और अपने अनुराग-भाव को प्रकट न होने देवे।

अन्यपुरुषविशेषाभिज्ञतया धात्रेयिकाऽस्याः पुरुषप्रवृत्तां चातुःषष्ठिकान्योगान्ग्राहयेत् ॥ १९ ॥

यह समझकर कि यह धाय अन्य पुरुषों से और मुझसे ( नायक से ) रतिकला अधिक जानती है, नायक को चाहिये कि उस धाय को उस युवती कन्या को कामशास्त्र की चौसठ कलाओं के सिखाने में लगावे ।

तद्ग्रहणोपदेशेन च प्रयोज्यायां रतिकौशलमात्मनः प्रकाशयेत् ॥२०॥

कामशास्त्र की उन कलाओं को कन्या के सिखाने में धाय को लगाकर नायक स्वयं उस युवती को रति-विज्ञान की शिक्षा देवे ।

उदारवेषश्च स्वयमनुपहतदर्शनश्च स्यात् ॥ २१ ॥

नायक को चाहिये कि स्वयं सुन्दर वस्त्राभूषण पहन करके युवती के सम्मुख जावे । कभी अभद्र तथा कुत्सित वेष से न जावे ।

भावं च कुर्वतीमिंगिताकारैः सूचयेत् ॥ २२ ॥

कन्या के अनुराग-भाव दिखाने पर नायक उससे प्रेमसूचक संकेत करे ।

युवतयो हि संसृष्टमभीक्ष्णदर्शनं च पुरुषं प्रथमं कामयन्ते कामयमाना अपितु नाभियुंजत इति प्रायोवाद इति बालायामुपक्रमाः ॥२३॥

क्योंकि प्रायः युवतियाँ अपने पास आनेवाले और बराबर दिखाई पड़ने वाले पुरुष को सर्वप्रथम चाहती हैं; और जब वे अनुराग करने लगती हैं तब किसी-न-किसी अवस्था में उस अपने प्रेमी पुरुष को प्राप्त भी हो जाती हैं । यह कहा जाता है कि कभी-कभी यह बात नहीं भी होती ।

यह युवती बाला को प्रसन्न करने की विधि समाप्त हुई ।

अब, युवती कन्याओं के हाव-भाव का वर्णन करते हैं—

तानिङ्गताकारान्वक्ष्यामः ॥ २४ ॥

स्त्रियों के संकेतों का वर्णन करता हूँ ।

अनुरक्त युवती कन्याओं के हावभाव और संकेतों का वर्णन करते हैं—

संमुखं न वीक्षते, तं तु वीक्षिता व्रीडां दर्शयति ॥ २५ ॥

युवती कन्या सम्मुख बैठे हुए अपने प्रिय की ओर नहीं देखती; यदि उसे देखते हुए देख लेती है तो स्वयं लज्जा प्रकट करती है। यह उसका सहज और सात्विक भाव है।

रुच्यमात्मनोऽङ्गमपदेशेन प्रकाशयति ॥ २६ ॥

वह अपने सुन्दर और मनोहर अंगों को किसी बहाने से उस प्रेमी को दिखाती है।

प्रमत्तं प्रच्छन्नं नायकमतिक्रान्तं च वीक्षते ॥ २७ ॥

युवती अपने प्रेमी को प्रमत्त दशा में, ओझल होने की अवस्था में अथवा दूर चल जाने पर बारबार देखती रहती है; क्योंकि वह लज्जावश अपने प्रेमी को सम्मुख नहीं देखती। वह उसको देखना चाहती है अवश्य; पर वह यह नहीं चाहती कि उसका प्रेमी भी उसे देखते हुए देख ले; इससे जब वह नायक को प्रमत्तता के कारण अचेत पाती है अथवा वह किसी वस्तु की ओट में हो जाता है या जब वह कुछ दूर चला जाता है और मुड़कर नायिका की ओर नहीं देखता, तब इन परिस्थितियों में युवती अनुरागवश अपने प्रेमी की ओर बारबार देखती है—यह उसका सहज गुण है।

पृष्टा च किञ्चित्सस्मितमव्यक्ताक्षरमनवसितार्थं च मन्दं मन्द-मधोमुखी कथयति ॥ २८ ॥

नायक से कुछ पूछे जाने पर युवती कुछ मुस्कराती हुई अस्पष्ट अक्षर तथा अपूर्ण अर्थबोधक शब्द से नीचे ही मुख किये हुए बहुत ही धीमे-धीमे उत्तर देती है।

तत्समीपे चिरं स्थानमभिनन्दति ॥ २९ ॥

युवती अपने प्रेमी नायक के समीप अधिक ठहरना पसंद करती है।

दूरेस्थिता पश्यतु मामिति मन्यमाना परिजनं सवदनविकारमाभाषते तं देशं न मुञ्चति ॥ ३० ॥

मुझको यह पुरुष देख लेवे—इस भाव से युक्त वह दूर खड़ी हुई युवती अपनी सहेली से अनेक हावभाव के साथ आलाप करती रहती है और उस स्थान को छोड़ने की इच्छा नहीं करती ।

यत्किंचिद् दृष्ट्वा विहसितं करोति तत्र कथामवस्थानार्थमनुबध्नाति॥३१॥

अपने प्रेमी को दिखाने के लिए युवती जिस किसी वस्तु को देखती है, तुरत हँसने लगती है और वहाँ ठहरने के लिए अपनी संगिनी से कोई आख्यायिका की चर्चा छेड़ देती है ।

बालस्याङ्कगतस्यालिङ्गनं चुम्बनं च करोति परिचारिकायास्तिलकं च रचयति ॥ ३२ ॥

और अपनी गोद में लिये हुए बच्चे का आलिङ्गन-चुम्बन करती है तथा अपनी दासी को तिलक से विभूपित करती है । इन सब कार्य-कलापों से नायक के प्रति युवती अपने हार्दिक अनुराग-भाव को प्रदर्शित करती है, जिससे उसका प्रेमी उसमें अनुरक्त हो जाय ।

परिजनानवष्टभ्य तास्ताश्च लीला दर्शयति ॥३३॥

मार्ग में खड़ी होकर, जाती हुई अपनी सखियों को बारबार रोककर, अनेक लीला-भाव अपने प्रेमी को दिखलाती है ।

युवती कन्या के अनुराग के लक्षण—

ओष्ठाग्रं स्फुरतीक्षणे विचलतः कूपोदरे मत्स्यव-<br>
द्धम्मिल्लः कुसुमाञ्चितो विगलितः प्राप्नोति बन्धं पुनः ।<br>
प्रच्छन्नौ व्रजतः स्तनौ प्रकटतां श्रोणीतटं दृश्यते ।<br>
नीवी च स्खलति स्थितापि सुदृढं कामेङ्गितं योषिताम् ॥

अनुरक्त युवती कन्या अपने प्रिय को देखकर होठ फरकाती है। कुँए के बीच में पड़ी हुई मछली की तरह आँखें तेजी से घुमाती है, बिखरे हुए बालों को बारबार बाँधती है, कंचुकी के नीचे छिपे हुए स्तनों को खोलती है। किसी व्याज से जघन-प्रदेश के वस्त्र को उठा देती है, दृढ़ बँधी हुई अपनी नीवी को ढीली कर देती है। यह सब स्त्रियों के काम या अनुराग-भाव के प्रत्यक्ष लक्षण होते हैं।

सौभाग्यरूपपरिहासगुणानुराग-
संकीर्त्तनेन दयितस्य च लब्धसौख्यम्।
सम्बन्धिमित्रमुखदर्शनदत्तदूर-
तोपं परोक्षमपि कामगुणेङ्गितं स्यात्॥

—'रतिरहस्य'

अनुरक्त कुमारी युवती अपने प्रियतम के सम्बन्धियों और मित्रों से उसके सौभाग्य, सौन्दर्य, उपहार, रहन-सहन और गुणानुराग को सुनकर अत्यन्त प्रसन्न होती है। ये सब उसके परोक्ष अनुराग के चिन्ह हैं।

संगृह्णात्यलकान्मुहः स्तनयुगं वस्त्रेण नाच्छादयेद्-
दन्तेनाधरं दशेच्च विरमेत्संजातलज्जाक्षणम्।
प्रायश्चुम्बति बालकं निजवपुः संभञ्जते जृम्भते-
मार्गं चापि रुणद्धि पश्यति च दोर्मूलं हसत्यादरात्॥
आलिंगेत्स्वसखीं प्रियं प्रलपति प्रत्युत्तरं याचते-
प्रव्यक्तं न च भाषते स्मितमुखी व्रीडां वृथा धारयेत्।
व्याजेनैव विलम्बते प्रकुरुते मौलौ च कण्डूयनं-
नारीणां सुरतस्पृहा बुधजनैर्ज्ञेयेति भावैः सदा॥

—'अनंगरंग'

प्रेम-मुग्धा नायिका क्षण में बालों को खोलती है, क्षण ही में उन्हें बिखेर देती है। रह-रहकर अपने युगल कुचों को विवस्त्र कर देती है।

कभी अपने दाँतों से होठों को दाबकर काटती है और तुरत ही अपने इस अशिष्ट व्यवहार पर लज्जित होकर निर्वेद हो जाती है। गोद में लिये हुए बालक को चूमती है। इससे उस प्रिय के प्रति अपनी प्रणयलीला को दर्शाती है। जँभाती है; मार्ग रोक लेती है; जाँघें खोलती है। मुस्कराती है; अपनी सहेली को आलिङ्गन करती है। उस प्रिय के विषय में चर्चा छेड़ देती है। पूछने पर उत्तर नहीं देती। मुस्कराती हुई लज्जा से खड़ी रहती है। किसी व्याज से वहीं रुकना चाहती है। वहाँ से हटना नहीं चाहती, और अपना सिर खुजलाती है।

इन लक्षणों को देखकर बुद्धिमान पुरुष को समझ लेना चाहिये कि इन आकारों और विलासों को करनेवाली युवती उसमें पूर्ण अनुरक्त होकर सुरत के लिए आवाहन करती है

तन्मित्रेषु विश्वसिति वचनं चैषां बहुमन्यते करोति च ॥ ३४ ॥

अपने प्रिय प्रेमी के मित्रों के प्रति आदर-भाव प्रकाशित करती है और उनकी बात को ध्यान से सुनती एवं करती है।

तत्परिचारकैः सह प्रीतिं संकथा द्यूतमिति च करोति ॥३५॥

अपने प्रेमी के मित्रों के साथ शुद्ध भाव रखती है। उनके साथ कहानी कहती-सुनती है और द्यूत आदि खेल खेलती है।

स्वकर्मसु च प्रभविष्णुरिवैतान्नियुंक्ते ॥ ३६ ॥

अपने प्रिय के उन अनुचरों को स्वामिनी की नाईं अपने कार्य में लगाती है।

तेषु च नायकसङ्कथामन्यस्य कथयत्स्ववहिता तां शृणोति ॥ ३७॥

उन अनुचरों से अन्यों के द्वारा कथित नायक-विषयक कथा को बहुत ध्यान से सुनती है।

धात्रेयिकया चोदिता नायकस्योदवसितं प्रविशति ॥ ३८ ॥

युवती कन्या धाय की प्रेरणा से नायक के भवन में जाती है।

तामन्तरा कृत्वा तेन सह द्यूतं क्रीडामालापं चायोजयितुमिच्छति ॥

युवती, धाय को मध्यस्थ बनाकर, अपने प्रेमी के साथ जूआ खेलने तथा बातचीत करने की आयोजना करती है।

अनलंकृता दर्शनपथं परिहरति ॥ ४० ॥

युवती बिना वस्त्राभूषण से अलंकृत हुए अपने प्रेमी नायक के सम्मुख नहीं जाती।

कर्णपत्रमङ्गुलीयकं स्रजं वा तेन याचिता सधीरमेव गात्रादवतार्य सख्या हस्ते ददाति तेन च दत्तं नित्यं धारयति ॥ ४१ ॥

अपने कान का भूषण, अँगूठी, माला आदि नायक के माँगने पर धीरे से अपने शरीर से उतारकर सखी के हाथ से उसको देती है, और नायक की दी हुई वस्तुओं को सादर धारण करती है।

अन्यवरसंकथासु विषण्णा भवति तत्पक्षकैश्च सह न संसृज्यत इति ॥ ४२ ॥

अपने प्रेमी नायक के अतिरिक्त अन्य नायकों की वार्ता सुनकर चुप हो जाती है और उनके अनुचरों के साथ बात नहीं करती। इससे उसकी उनके प्रति विरक्ति और अपने नायक में प्रगाढ़ रति प्रकट होती है।

दृष्ट्वैतान्भावसंयुक्तानाकारानिङ्गितानि च।
कन्यायाः संप्रयोगार्थं तांस्तान्योगान्विचिंतयेत् ॥ ४३ ॥

नायक को चाहिये कि नायिका युवती के इन भावों, आकारों तथा संकेतों को देखकर उससे संभोग के लिए उन-उन उपायों—गान्धर्वादि का प्रयोग करे।

बालक्रीडनकैर्बाला कलाभिर्यौवनेस्थिता।
वत्सला चापि संग्राह्या विश्वास्यजनसंग्रहात् ॥ ४४ ॥

बच्चों के खेलने योग्य वस्तु से बाला को, काम-कलाओं से तरुणी को, और दृढ़ विश्वास पैदा करके प्रौढ़ा नायिका को प्रसन्न करके अपनी इच्छानुसार नायक को अपने अधिकार में करना चाहिये।

# चतुर्थ पराग

दर्शितेङ्गिताकारां कन्यामुपायतोऽभियुञ्जीत ॥ १ ॥

जब कन्या अपने इशारे और भावों से नायक के प्रति अपना प्रेम प्रकट करे तो नायक को उसकी प्राप्ति के लिए इन उपायों का अवलम्बन करना चाहिये

ये उपाय दो प्रकार के हैं—(१) बाह्य, (२) आन्तरिक। बाह्य उपाय बतलाते हैं—

द्यूते क्रीडनकेषु च विवदमानः साकारमस्याः पाणिमवलम्बेत॥२॥

साथ में जुआ खेलते हुए या विवाद करते समय नायक उस कन्या का हाथ पकड़ लेवे।

यथोक्तं च स्पृष्टकादिकमालिंगनविधिं विदध्यात् ॥ ३ ॥

और पूर्व-प्रकरण में बतलाये हुए स्पृष्टक, विद्धक, उद्घृष्टक और पीडितक आलिंगन-विधि से यथावसर और यथायोग उस कन्या का आलिंगन करे।

पत्रच्छेद्यक्रियायां च स्वाभिप्रायसूचकं मिथुनमस्या दर्शयेत् ॥४॥

पत्तों में छेद कर अथवा हंसादि पक्षियों के जोड़ों को दिखाकर कन्या पर अपनी संभोग-लालसा को प्रकट करे।

एवमन्यद्विरलसो दर्शयेत् ॥ ५ ॥

इसी प्रकार के अन्य कौतुकों को ( अन्य जीवों के जोड़ों को ) दिखा कर उसपर अपना रतिभाव प्रकट करे।

जलक्रीडायां तद्दूरतोऽप्सु निमग्नः समीपमस्या गत्वा स्पृष्ट्वा चैनां तत्रैवोन्मज्जेत् ॥ ६ ॥

जल-क्रीड़ा के समय दूर से पानी में डुबकी लगाकर कन्या के पास जल से बाहर निकले और उसको छूकर वहीं फिर डुबकी लगाकर हट जावे।

नवपत्रिकादिषु च सविशेषभावनिवेदनम् ॥ ७ ॥

नये-नये पत्तों पर अपने चित्त के विशेष अनुराग-भावों को लिखकर कन्या के पास भेजे।

आत्मदुःखस्यानिर्वेदेन कथनम् ॥ ८ ॥

अपने चित्त की काम-जन्य व्याकुलता को बारबार उससे कहे और इस प्रकार उसके प्रति अपने अनुराग को प्रकट करे।

स्वप्नस्य च भावयुक्तस्यान्यापदेशेन ॥ ९ ॥

बात करते हुए अपने स्वप्न की बातें सुनावे कि उस कन्या ही की तरह रूप और अवस्थावाली स्त्री से उसने स्वप्न में संभोग किया है।

प्रेक्षणके स्वजनसमाजे वा समीपोपवेशनं तत्रान्यापदिष्टस्पर्शनम् ॥१०॥

मेले या नाटक या तमाशे में या अपने कुटुम्बी के पास बैठी हुई कन्या के समीप नायक बैठे और किसी बहाने से उसका स्पर्श करे।

अपाश्रयार्थं च चरणेन चरणस्य पीडनम् ॥ ११ ॥

आश्रय के बहाने से नायक अपने पैर से कन्या का पाँव दबावे।

ततः शनकैरेकैकामङ्गुलिमभिस्पृशेत् ॥ १२ ॥

इसमें सफल होने पर फिर धीरे-धीरे उसके चरण की एक एक अँगुली का स्पर्श करे।

पादाङ्गुष्ठेन च नखाग्राणि घट्टयेत् ॥ १३ ॥

नायक अपने पाँव के अँगूठे से कन्या के अँगूठे के अग्रभाग को दबावे।

तत्र सिद्धः पदात्पदमधिकमाकाङ्क्षेत् ॥ १४ ॥

जब इतना करने पर कन्या चुप रहे तो नायक और अधिक आगे बढ़े, अर्थात् उसकी जाँघ और श्रोणी आदि का स्पर्श करे।

क्षान्त्यर्थं च तदेवाभ्यस्येत् ॥ १५ ॥

यदि कन्या इन सब बाह्यरतों को सहन न करे तो नायक को चाहिये कि उससे आगे न बढ़े और बारबार उन्हीं अंगों का स्पर्श करता रहे।

अब आन्तरिक भाव बतलाते हैं—

पादशौचे पादाङ्गुलिसन्दंशेन तदङ्गलिपीडनम् ॥ १६ ॥

पाँव धोते समय (नायिका नायक का पाँव धो रही हो तब) नायक अपने पाँव की अँगुली से नायिका के पाँव की अँगुली को दबावे।

द्रव्यस्य समर्पणे प्रतिग्रहे वा तद्गतो विकारः ॥ १७ ॥

पान-सुपारी आदि द्रव्य के लेते या देते समय नायक नायिका के बदन पर नखक्षत करके उसपर अपने संभोगाभिलाप को प्रकट करे।

आचमनान्ते चोदकेनासेकः ॥ १८ ॥

आचमन कराती हुई नायिका के ऊपर अँगुलियों से जल छिड़क देवे।

विजने तमसि च द्वन्द्वमासीनः क्षान्तिं कुर्वीत समानदेशशय्यायां च॥१९॥

अंधकार में, एकान्त पाने पर नायक और नायिका दोनों एक आसन पर बैठें और एक शय्या पर लेटें, और स्पर्श एवं आलाप करें।

तत्र यथार्थमनुद्वेजयतो भावनिवेदनम् ॥ २० ॥

इस प्रकार एक साथ लेटने और सोने पर नायक कन्या को दुःखी न करके उससे अपनी रति-अभिलाषा प्रकट करे।

विविक्ते च किञ्चिदस्ति कथयितव्यमित्युक्त्वा निर्वचनं, भावं च तत्रोपलक्षयेद् यथा पारदारिके वक्ष्यामः ॥ २१ ॥

नायक एकान्त में कन्या से पूछे कि क्या तुम्हें कुछ कहना है। इस प्रकार उसके मौनभाव या उत्तर के ढंग को देखकर उसके भाव की परीक्षा उसी प्रकार करे जैसा आचार्य ने पारदारिक-प्रकरण में आगे चलकर कहे हैं।

आभ्यन्तरिक प्रयोग बतलाते हैं—

विदितभावस्तु व्याधिमपदिश्यैनां वार्ताग्रहणार्थं स्वमुदवसितमानयेत्।२२।

जब नायक को कन्या के अपने अनुकूल भाव का पता लग जाय तब रोग का कोई बहाना करके अथवा कोई समाचार कहने के व्याज से उसको विश्वस्त कर अपने घर बुलावे।

आगतायाश्च शिरःपीडने नियोगः, पाणिमवलम्ब्य चास्याः साकारं नयनयोर्ललाटे च निदध्यात् ॥ २३ ॥

जब कन्या नायक के घर पर आ जाय तब नायक उसे अपने सिर दबाने के काम में लगावे और उसके ऐसा करने पर कन्या का हाथ पकड़कर अपने नेत्र और ललाट पर लगावे।

औषधापदेशार्थं चास्याः कर्मविनिर्दिशेत् ॥ २४ ॥

और उन स्थानों पर औषधि-प्रयोग करने को उस कन्या से अनुरोध करे।

त्वयैवेदं कर्तव्यं, न ह्येतदृते कन्याया अन्येन कार्यमिति गच्छन्तीं पुनरागमनानुबन्धमेनां विसृजेत् ॥ २५ ॥

यह कार्य कल तुझे ही करना है, तुम्हारे सिवा दूसरा कोई इस कार्य को न कर सकेगा—इस प्रकार कन्या को दुबारा आने का आग्रह करके तथा उससे आने का वचन लेकर तब नायक उसे जाने की अनुमति देवे।

अस्य च योगस्य त्रिरात्रं त्रिसंध्यं च प्रयुक्तिः ॥ २६ ॥

इस प्रकार कन्या को अपने वश में करने के लिए तीन रात्रि या सन्ध्या को उपर्युक्त प्रयोग करे।

अभीक्ष्णदर्शनार्थमागतायाश्च गोष्ठीं वर्धयेत् ॥ २७ ॥

जब कन्या कई बार नायक के घर आ-जा चुके तब उसको अधिक देर तक ठहराने के लिए गाना, बजाना, खेल, तमाशा तथा गोष्ठी आदि का, जिसमें कन्या अधिक अनुराग रखती हो, नायक अपने यहाँ प्रबन्ध करे।

अन्याभिरपि सह विश्वासनार्थमधिकमधिकं चाभियुञ्जीत न तु वाचा निर्वदेत् ॥ २८ ॥

अन्य स्त्रियों से तुम्हारे प्रति हमारा अधिक प्रेम है—नायक अपने प्रति कन्या का विश्वास पैदा करने के लिए—यह भाव दिखावे; किन्तु मुख से कुछ न कहे।

दूरगतभावोऽपि हि कन्यासु न निर्वेदेन सिद्ध्यतीतिघोटकमुखः ॥२९॥

घोटकमुख आचार्य कहते हैं कि जिस कन्या को नायक के हार्दिक भावों का परिचय नहीं मिलता वह उसके वश में नहीं आती, अर्थात् वह शीघ्र नायक के अनुकूल नहीं होती।

यदा तु बहुसिद्धा मन्येत तदैवोपक्रमेत ॥३०॥

विवाह करने के लिए जिस प्रकार की विधि गान्धर्व आदि वह कन्या अधिक पसन्द करे उसी विधि का अनुसरण करना चाहिये।

गान्धर्वादि कामुक विवाह के योग्य समय को बताते हैं—

प्रदोषे निशि तमसि च योषितो मन्दसाध्वसाः सुरतव्यवसायिन्यो रागवत्यश्च भवन्ति न च पुरुषं प्रत्याचक्षते तस्मात्तत्कालं प्रयोजयितव्या इति प्रायोवादः ॥ ३१ ॥

सन्ध्याकाल या अँधेरी रात में स्त्रियों को कम घबड़ाहट होती है; क्योंकि यह अभिसार का समय है। अँधेरे में किसी अन्य व्यक्ति से देखे जाने का भय नहीं रहता। उस समय वे संभोग की इच्छावाली और अनुराग करनेवाली होती हैं। उस समय वे पुरुष को संभोग करने से निषेध नहीं करतीं। ऐसे काल में नायक को उसके साथ संभोग करने की चेष्टा करनी चाहिये। स्त्रियों के प्रति यह सिद्धान्त अधिकांश लोगों का है। कभी-कभी यह नहीं भी होता देखा जाता है।

एक पुरुषाभियोगानां त्वसम्भवे गृहीतार्थया धात्रेयिकया सख्या वा तस्यामन्तर्भूतया तमर्थमनिर्वदन्त्या सहैनामङ्कमानाययेत् ततो यथोक्तमभियुञ्जीत ॥३२॥

नायिका स्वयं ही पुरुष के साथ विवाह-क्रिया नहीं संपादित कर सकती। उसे सहायता की आवश्यकता होती है। नायिका को अपने पास आने के लिए उसकी अन्तरंगी बातों को जाननेवाली उसकी धाय या किसी सखी के कहे अनुसार नायक को कार्य करना चाहिये। अथवा यदि किसी व्याज से नायिका नायक के पास चली आवे तो नायक को चाहिये कि अपने अङ्क में लेकर संभापण, द्यूतक्रीडा अथवा विवाद आदि करते हुए पूर्व-कथनानुसार उससे प्रेम-याचना करे।

स्वां वा परिचारिकामादावेव सखीत्वेनास्याः प्रणिदध्यात् ॥३३॥

जहाँ तक हो सके नायक स्वयं अपने को या अपनी दासी को कन्या का मित्र या सखी बना ले।

यज्ञे विवाहे यात्रायामुत्सवे व्यसने प्रेक्षणकव्यापृते जने तत्र तत्र च दृष्टेङ्गिताकारां परीक्षितभावामेकाकिनीमुपक्रमेत् ॥३४॥

यज्ञ, विवाह, यात्रा, उत्सव, आपत्तिकाल, नाटक, तमाशा, मेला आदि अवसरों पर जिस कन्या की परीक्षा नायक ने कर ली है और उसके हाव-भाव अपने अनुकूल देख लिये हैं, नायक को उसी कन्या से अपनी संभोग-प्रार्थना करनी चाहिये।

न हि दृष्टभावा योषितो देशे काले च प्रयुज्यमाना व्यावर्तन्त इति वात्स्यायनः ॥ ३५ ॥

जिस कन्या ने अपना प्रेम-भाव नायक के अनुकूल दिखा दिया है वह अवसर आने पर उसके इच्छित कार्य को अस्वीकृत नहीं कर सकती।

कन्या के प्रति यह पुरुष की प्रेम-याचना समाप्त हुई।

कन्या का नायक को स्वयं वरण करने का प्रयत्न—

मन्दापदेशा गुणवत्यपि कन्या धनहीना कुलीनाऽपि समानैरयाच्यमाना मातापितृवियुक्ता वा ज्ञातिकुलवर्तिनी वा प्राप्तयौवना पाणिग्रहणं स्वयमभीप्सेत् ॥ ३६ ॥

अप्रसिद्ध कुल में उत्पन्न होनेवाली जो गुणवती कन्या, अपने समान युवक पुरुषों से विवाह के लिए प्रार्थित न हुई हो तथा माता-पिता से रहित अपने जाति-भाइयों के पास रहती हुई पूर्ण युवती हो, उसे चाहिये कि वह अपना विवाह स्वयं कर लेवे।

सा तु गुणवन्तं शक्तं सुदर्शनं बालप्रीत्याऽभियोजयेत् ॥३७॥

वह कन्या स्वयंवर के समय गुणवान, शक्तिमान और सुन्दर पुरुष को अपना पति बनावे, अथवा जिससे उसका बचपन से स्नेह हो उसको विशेष करके अपना पति वरण करे।

यं वा मन्येत मातापित्रोरसमीक्षया स्वयमप्ययमिन्द्रियदौर्बल्यान्मयि प्रवर्तिष्यत इति प्रियहितोपचारैरभीक्ष्णसन्दर्शनेन च तमावर्जयेत् ॥ ३८ ॥

जिस युवा पुरुष को कन्या यह समझे कि यह युवा अपने माता-पिता की परवा न करके अपनी इन्द्रिय-दुर्बलता के कारण उससे विवाह कर लेगा, तो कन्या को चाहिये कि उस कुलीन, धनवान पुरुष के साथ प्रिय और मधुर उपचारों से व्यवहार करे, और बारबार उसको अपना दर्शन देती रहे, जिससे युवा नायक का उस कन्या के साथ प्रेम बढ़े और वह विवाह करने को तैयार हो जाय।

माता चैनां सखीभिर्धात्रेयिकाभिश्च सह तदभिमुखीं कुर्यात् ॥३९॥

लज्जा के कारण युवती कन्या स्वयं भावी पति के पास जाने में असमर्थ होती है। अतः यदि नायिका की माता जीती हो तो वह या अन्य कोई सखी या उसकी धाय उस युवती कन्या को उस पुरुष के सम्मुख ले जाय।

पुष्पगन्धताम्बूलहस्ताया विजने विकाले च तदुपस्थानम् ॥४०॥

पुष्प, गन्ध, ताम्बूल लिये हुई कन्या को एकान्त में अवसर देखकर माता आदि उसे पुरुष के समीप ले जावें। इन वस्तुओं को देखकर वह पुरुष कन्या के सद्गुणों का परिचय पा जायगा और विवाह करने में प्रसन्नता से सहमत होगा।

कलाकौशलप्रकाशने वा संवाहने शिरसः पीडने चौचित्य-दर्शनम् ॥ ४१ ॥

नायिका कला-कौशल दिखाने, पैर दवाने या सिर की पीड़ा मिटाने के वहाने समय-समय पर उस नायक को दर्शन देवे ( सहसा न जावे; क्योंकि इससे तिरस्कार होता है ) ।

प्रयोज्यस्य सात्म्ययुक्ताः कथायोगाः वालायामुपक्रमेषु यथो-क्तमाचरेत् ॥ ४२ ॥

नायिका भी नायक के पसन्द की वातें या उसकी कही हुई वातों को करके उसीके अनुकूल वैसे ही आचरण करे जैसा नायक को प्रसन्न करने की विधि वतलाई गई है।

न चैवातुराऽपि पुरुषं स्वयमभियुञ्जीत, स्वयमभियोगिनी हि युवतिः सौभाग्यं जहातीत्याचार्याः ॥ ४३ ॥

उपर्युक्त प्रकार से आचरण करती हुई कन्या कभी भी उस पुरुष से स्वयं विवाह की प्रार्थना न करे, अपनी आतुरता न प्रकट करे; किन्तु अपने प्रति उसका प्रेम बढ़ाकर पुरुष से ही प्रेम की याचना करावे। क्योंकि यदि कन्या उससे प्रेम की याचना स्वयं करेगी तो वह सौभाग्य के उच्च आसन से गिर जायगी और तिरस्कार को प्राप्त होगी। ऐसा आचार्यों का मत है।

तत्प्रयुक्तानां त्वभियोगानामानुलोम्येन ग्रहणम् ॥ ४४ ॥

जो कार्य या छेड़छाड़ ( वाह्यरत आलिङ्गनादि ) पुरुष उससे करे, कन्या को चाहिये कि उनको बिना कुछ आनाकानी किये स्वीकार करे और अपनी उदासीनता उसपर न प्रकट होने देवे।

अङ्कपरिष्वक्ता च न विकृतिं भजेत् ॥ ४५ ॥

नायक से आलिङ्गन किये जाने पर कन्या किसी प्रकार की उद्विग्नता न प्रकट करे।

श्लक्ष्णमाकारमजानतीव प्रतिगृह्णीयात् ॥ ४६ ॥

नायक के रति-भाव को अङ्गीकार करती हुई भी कन्या अपने आकार और भाव को बिल्कुल शुद्ध रखे, और अपने इस अनुकूलता के भाव को नायक पर प्रकट न होने देवे।

वदनग्रहणे बलात्कारः ॥ ४७ ॥

चुम्बन के लिए अपने मुख को नायक के बल करने पर ग्रहण करने देवे।

रतिभावनामभ्यर्थ्यमानयाः कृच्छ्राद्गुह्यसंस्पर्शनम् ॥ ४८ ॥

यदि नायक उस कन्या के साथ संभोग करने की चेष्टा करे, तो उसे कठिनता से अपने गुह्य स्थान पर उसका हाथ जाने देना चाहिये।

अभ्यर्थिताऽपि नातिविवृता स्वयं स्यादनिश्चयकालात् ॥४९॥

नायक के संभोग-प्रार्थना करने तथा उसके अंग-प्रत्यंग देखने पर भी कन्या को संभोग के लिए शीघ्र तैयार न हो जाना चाहिये।

यदा तु मन्येतानुरक्तो मयि न व्यावर्तिष्यत इति तदैवैनमभियुञ्जानं बालभावमोक्षाय त्वरयेत् ॥ ५० ॥

कन्या जब भलीभाँति यह समझ जावे कि अमुक पुरुष मुझमें पूर्ण अनुरक्त है और वह विवाह करने से विमुख नहीं होगा, तब उसे गान्धर्व-विधि से प्रथम संभोग करने के लिए अपनी अनुमति देनी चाहिये।

विमुक्तकन्याभावा च विश्वास्येषु प्रकाशयेदिति प्रयोज्यस्योपावर्तनम् ॥ ५१ ॥

जब प्रथम संभोग हो जावे और कन्या की पवित्रता भंग हो जाय तो उसे अपनी विश्वासपात्र सखी, धाय आदि से इस बात को प्रकटकर देना चाहिये।

यह पतिवरण की विधि समाप्त हुई।

कन्याऽभियुज्यमाना तु यं मन्येताश्रयं सुखम्।
अनुकूलं च वश्यं च तस्य कुर्यात्परिग्रहम् ॥ ५२ ॥

नायक से प्रार्थना की हुई कन्या यदि उस प्रार्थी पुरुष को अपने भोजन-वस्त्र तथा रति-सुख का आश्रय समझ लेवे और अपने अनुकूल या अधिकार में जान लेवे तब उसका वरण करना चाहिये। अर्थात् उससे विवाह कर लेवे।

अनपेक्ष्य गुणान्यत्र रूपमौचित्यमेव च।
कुर्वीत धनलोभेन पतिं सापत्नकेष्वपि ॥ ५३ ॥

किन्तु जब गन्धर्व-विवाह के तथा वर के अन्य प्रकार के दोषों का विचार नहीं किया जाता और माता-पिता द्वारा युवती कन्या किसी धनी को ब्याह दी जाती है और यह नहीं देखा जाता कि उस पुरुष के अनेक पत्नियाँ हैं, तो वह युवती इस विवाह से कभी सुखी नहीं होती, चाहे अन्य सदगुण उसमें क्यों न भरे हों।

तत्रयुक्त गुणं वश्यं शक्तं बलवदर्थिनम्।
उपायैरभियुञ्जानं कन्या न प्रतिलोमयेत् ॥ ५४ ॥

गान्धर्वादि स्वयम्बर में युवती गुणवान, समर्थ और अपने वश में रहने वाले तथा धनी पुरुष को वरण करे। इसके विपरीत न करे।

वरं वश्यो दरिद्रोऽपि निर्गुणोऽप्यात्मधारणः।
गुणैर्युक्तोऽपि न त्वेवं बहुसाधारणः पतिः ॥ ५५ ॥

अपने वश में रहनेवाला, दरिद्र, निर्गुणी, अपनी स्वतंत्र जीविका चलानेवाला वर श्रेष्ठ है। परन्तु गुणवान भी यदि अनेक स्त्रियों का स्वामी हो तो वह अयोग्य है।

प्रायेण धनिनां दारा वह्वो निरवग्रहाः ।
बाह्ये सत्युपभोगेऽपि निर्विस्रम्भा बहिःसुखा ॥ ५६ ॥

बहुधा धनवानों की अनेक स्त्रियाँ सुख-रहित होती हैं ; बाहर का सुख-साधन होने पर भी वास्तव में उन्हें पति का सुख नहीं मिलता।

नीचो यस्त्वभियुञ्जीत पुरुषः पलितोऽपि वा ।
विदेशगतिशीलश्च न स संयोगमर्हति ॥ ५७ ॥

जो कन्या नीच, वृद्ध और प्रवासी पुरुष को वरती है, वह कभी सुख नहीं पाती।

यदृच्छयाऽभियुक्तो यो दम्भद्युताधिकोऽपिवा ।
सपत्नीकश्च सापत्यो न स संयोगमर्हति ॥ ५८ ॥

ऐसा पुरुष जो अपने इच्छानुसार जिस किसी स्त्री से भी गमन करे; दंभी हो, जुआरी हो, कई स्त्रियों से युक्त हो, और उसके अनेक संतान हों, ऐसे पुरुष से विवाह करने से कन्या को सुख नहीं मिलता।

गुणसाम्येऽभि योक्तॄणामेको वरयिता वरः ।
तत्राभियोक्तरि श्रेष्ठ्यमनुरागात्मको हि सः ॥५९॥

गुण की समानता होने पर जो चाहनेवाला पुरुष है वही वर योग्य है, उसका वरण करना चाहिये। परन्तु, यदि वचन की प्रीति करनेवाला गुणवान पुरुष हो तो उसका वरण करना सर्वश्रेष्ठ है।



# पंचम पराग

उपर्युक्त विधि से कन्या में अनुराग उत्पन्न करके स्वयंवर अथवा गांधर्व रीति से विवाह करे। इसके विपरीत आसुरादिक विवाह का वर्णन किया जाता है। गान्धर्व-विवाह के लिए यदि कन्या तक नायक की स्वयं पहुँच न हो सके तो निम्नलिखित विधि का अनुसरण करे—

प्राचुर्येण कन्यायाविविक्तदर्शनस्यालाभे धात्रेयिकां प्रिय-हिताभ्यामुपगृह्योपसर्पेत् ॥ १ ॥

जब नायक को, अभीष्ट कन्या का साक्षात् दर्शन न हो सके तो उससे अपना प्रेम-सन्देश कहने के लिए अपनी धाय की कन्या को द्रव्यादि उत्तम वस्तु देकर उसके पास भेजे।

सा चैनामविदिता नाम नायकस्य भूत्वा तद्गुणैरनुरञ्जयेत्॥२॥

धाय की कन्या को उचित है कि उस कन्या के पास जाकर नायक के गुणों का कीर्तन इतनी सरलता और सुन्दरता से करे कि वह कन्या उस नायक में अनुरक्त भी हो जाय और यह भी न जान सके कि वह नायक की भेजी हुई आई है।

तस्याश्च रुच्यान्नायकगुणान्भूयिष्ठमुपवर्णयेत् ॥ ३ ॥

धाय की कन्या को चाहिये कि नायक के जिन गुणों को वह कन्या अधिक पसन्द करती हो उन गुणों का बार-बार उसके समक्ष वर्णन करे।

अन्येषां वरयितॄणां दोषानभिप्रायविरुद्धान्प्रतिपादयेद्मातापित्रोश्च गुणानभिज्ञतां लुब्धतां च चपलतां च बान्धवानाम् ॥ ४ ॥

और जिन-जिन बातों को सुनकर कन्या बुरा माने, वही-वही बातें धाय की कन्या अन्य वर या नायकों में दर्शावे। धाय की कन्या को उचित है कि वह उस कन्या के माता-पिता की मूर्खता का वर्णन करे कि देखो, कैसे योग्य वर को ये तुम्हारे माता-पिता नहीं जानते हैं।

याश्चान्या अपि समानजातीयाः कन्याः शकुन्तलाऽऽद्याः स्वबुद्ध्या भर्तारं प्राप्य संप्रयुक्ता मोदन्तेस्मताश्चास्या निदर्शयेत् ॥ ५ ॥

जिन शकुन्तला आदि कन्याओं ने अपने वर को स्वयं चुना था और आनन्द-सुख भोगा था उसी प्रकार तुझे भी स्वयं अपना विवाह कर लेना चाहिये—इस प्रकार का उदाहरण देकर धाय की कन्या उस युवती को अपने नायक के अनुकूल करे।

महाकुलेषु सापत्नकैर्बाध्यमाना विद्विष्टा दुःखिताः परित्यक्ताश्च दृश्यन्तयायतिं चास्य वर्णयेत् ॥ ६ ॥

बड़े-बड़े घरों में सपत्नियों के दुःख, आपस का विद्वेष, उनके कष्ट और फिर पति-द्वारा परित्याग किये जाने आदि भय के दुःखद उदाहरण देकर धाय की कन्या उस युवती से वर्णन करे।

सुखमनुपहतमेकचारितायां नायकानुरागं च वर्णयेत् ॥ ७ ॥

धाय की कन्या कहे कि—यही गुणवान वर है, इससे विवाह करने से तुमको अधिक सुख मिलेगा। यह वर केवल एक ही विवाह करेगा। अतः तुम्हें सपत्नियों का भय नहीं करना चाहिये। इसका सम्बंध सुखद और स्वतन्त्र होगा। इस प्रकार नायक के भविष्य के उत्कर्ष का वर्णन करके उस कन्या में नायक के प्रति अतुल अनुराग उत्पन्न करे।

समनोरथायाश्चास्या अपायं साध्वसंव्रीडां च हेतुभिरवच्छिन्द्यात् ॥८॥

जब कन्या पुरुष की इच्छा करने लगे तब धाय की कन्या को विवाह में आनेवाले विघ्न, घबराहट, लज्जा आदि (जो माता-पिता तथा परिजन को न सूचित करने से होता है) को अपनी बुद्धि-द्वारा दूर कर देना चाहिये।

दूतीकल्पं च सकलमाचरेत् ॥ ९ ॥

उस धाय की कन्या को दूती के सम्पूर्ण कार्यों का सम्पादन करना चाहिये।

त्वामजानतीमिव नायको बलाद्ग्रहीष्यतीति तथा सुपरिगृहीता-स्यादिति योजयेत् ॥ १० ॥

यदि तुम उसे न स्वीकार करोगी तब तुम अज्ञानवती को नायक बलपूर्वक पकड़ लेगा और खुशी से तुमसे विवाह कर लेगा, इस प्रकार धाय की कन्या उस युवती कन्या से कहकर उसे भयभीत करे।

प्रतिपन्नामभिप्रेतावकाशवर्तिनीं नायकः श्रोत्रियागारादग्नि-मानाय्य कुशानास्तीर्य यथास्मृतिहुत्वा च त्रिः परिक्रमेत ॥ ११ ॥

जब अभीष्ट कन्या इस बात (धाय की कन्या के विवाह-प्रस्ताव) को स्वीकार कर लेवे और अपने इच्छित स्थान पर आ जावे, तब नायक को चाहिये कि वेदपाठी के घर से अग्नि मँगाकर, कुशासन बिछा, धर्मशास्त्र के अनुकूल हवन करके अग्नि और कन्या की तीन बार परिक्रमा करे।

ततो मातरिपितरि च प्रकाशयेत ॥ १२ ॥

इसके पश्चात् नायक कन्या के माता-पिता से इस समाचार को प्रकट कर देवे।

अग्निसाक्षिका हि विवाहा न निवर्तन्त इत्याचार्यसमयः ॥१३॥

अग्नि की साक्षी में किया हुआ विवाह अन्यथा नहीं हो सकता। यह सब आचार्यों की सम्मति है।

दूषयित्वा चैनां शनैः स्वजने प्रकाशयेत् ॥ १४ ॥

नायक उस नववधू से संभोग करके तब अपने कुटुम्बियों से प्रकाशित कर दे।

तद्बान्धवाश्च यथाकुलस्याघं परिहरन्तो दण्डभयाच्च तस्माएवैनां दद्युस्तथा योजयेत् ॥ १५ ॥

इसके पश्चात् कन्या के भाई-बन्धु भी अपने कुल की रीति के अनुसार उस बात को न लंघन करते हुए तथा राजदंड के भय से उस नव-विवाहिता कन्या को उसके पति के समीप पहुँचाने की आयोजना करें।

अनन्तरं च प्रीत्युपग्रहेण रागेण तद्बान्धवान्प्रणियेदिति ॥ १६ ॥

नायक को चाहिये कि प्रीति और उपहार की भेंट से नवबधू के बन्धुओं को भी प्रसन्न कर लेवे ।

गान्धर्वेण विवाहेन वा चेष्टेत ॥ १७ ॥

अथवा गान्धर्व विवाह की रीति से उनको प्रसन्न करने की चेष्टा करे ।

अप्रतिपद्यमानायामन्तश्चारिणीमन्यां कुलप्रमदां पूर्वसंसृष्टांप्रीयमाणां चोपगृह्य तया सह विषह्यमवकाशमेनामन्य कार्यापदेशेनानाययेत्॥१८॥

अथवा जो युवती नायक से विवाह करने को उद्यत नहीं हुई है, नायक उसको अपने अन्तःपुर में रहनेवाली कुलवधुओं से—जो उस युवती से पूर्व-परिचित हैं—बुलवावे और उसको द्रव्य देकर प्रसन्न कर उसके साथ गमन करे, या अन्य द्वारा उस युवती को अपने यहाँ बुलवा ले ।

ततः श्रोत्रियागारादग्निमिति समानं पूर्वेण ॥ १९ ॥

इसके पश्चात् वेदपाठी के यहाँ से अग्नि मँगाकर उस कन्या के साथ पूर्वोक्तविधि से विवाह कर ले ।

आसन्ने च विवाहे मातरमस्यास्तदभिमतान्यवरदोषैरनुशयं ग्राहयेत् २०

अन्य पुरुष के साथ उस कन्या का विवाह-काल समीप आने पर नायक को कन्या की माता से उस वाग्दत्त वर की नपुंसकता आदि दोषों को प्रकट करना चाहिये ।

ततस्तदनुमतेन प्रातिवेश्याभवने निशि नायकमानाय्य श्रोत्रियागारादग्निमिति समानं पूर्वेण ॥ २१ ॥

नायक कन्या की माता की अनुमति से रात्रि में उस युवती कन्या को ले जाकर पड़ोसी के घर वेदपाठी के गृह से अग्नि आदि मँगाकर पूर्वोक्त विधि से विवाह कर लेवे ।

भ्रातरमस्या वा समानवयसं वेश्यासु परस्त्रीषु वा प्रसक्तमसुकरेण साहाय्यदानेन प्रियोपग्रहैश्च सुदीर्घकालमनुरञ्जयेदन्ते च स्वाभिप्रायं ग्राहयेत् ॥ २२ ॥

यदि कन्या नायक के साथ विवाह न करना चाहे तो नायक को चाहिये कि उसके समान अवस्था वाले उसके भाई को, जो वेश्या या परस्त्री में अधिक निरत रहता है, उसकी कठिन या विकट परिस्थिति में सहायता करके, अच्छी वस्तुएँ देकर प्रसन्न करे और तब अपना अभिप्राय उसपर प्रकट करें।

प्रायेण हि युवानः समानशीलव्यसनवयसां वयस्यानामर्थे जीवितमपि त्यजन्ति ततस्तेनैवान्यकार्यात्तामानाययेद् विषह्यं सावकाशमिति समानं पूर्वेण ॥ २३ ॥

प्रायः युवा पुरुष अपने समान अवस्थावाले मित्रों के लिए प्राण तक दे देते हैं। इसके पश्चात् नायक को उस युवती के भाई के द्वारा ही अन्य किसी बहाने से उस अभीष्ट युवती को बुला लेवे, और योग्य स्थान में वेदपाठी ब्राह्मणों-द्वारा विवाह कर लेवे।

अष्टमीचन्द्रिकाऽऽदिषु च धात्रेयिकाः मदनीयमेनां पाययित्वा किंचिदात्मनः कार्यमुद्दिश्य नायकस्य विषह्यं देशमानयेत् ॥ २४ ॥

अष्टमी या पूर्णिमा को जब नायिका दिन में व्रत रहे और रात्रि में जागरण करती रहे तो धाय की कन्या को चाहिये कि उस युवती कन्या के पास जावे और अपना कार्य साधने के लिए नायिका को मदिरा आदि पिलाकर नायक के संभोग-स्थान पर किसी बहाने से ले आवे।

तत्रैनां मदात्संज्ञामप्रतिपद्यमानां दूषयित्वेति समानं पूर्वेण ॥२५॥

अब वहाँ पर नायक मदिरा से अभिभूत अज्ञानयुक्त कन्या के साथ संभोग करके पूर्ववत् आचरण करे, अर्थात् अपने तथा उस कन्या के संबंधियों से इस बात को प्रकट कर देवे।

सुप्तां चैकचारिणीं धात्रेयिकां वारयित्वा संज्ञामप्रतिपद्यमानां दूषयित्वेति समानं पूर्वेण ॥ २६ ॥

नायक उस सोती हुई अकेली कन्या का धाय को हटाकर कौमार्य-भङ्ग करे और पूर्ववत् आचरण करे, अर्थात् अपने और कन्या के संबंधियों पर यह प्रकट कर दे।

ग्रामान्तरमुद्यानं वा गच्छन्तीं विदित्वा सुसंभृतसहायो नायकस्तदा रक्षिणो वित्रास्य हत्वा वा कन्यामपहरेदिति विवाहयोगाः ॥ २७ ॥

एक गाँव से दूसरे गाँव को जाती हुई या बगीचे को जाती हुई युवती कन्या को अपने साथियों के साथ नायक कन्या के रक्षकों को डराकर या मारकर उस कन्या का अपहरण कर लेवे। यह राक्षस विवाह है।



# चतुर्थ मंजरी



## प्रथम पराग

### गृहिणी के कर्तव्य

गृह ही सुख और शान्ति का आश्रम है। गृहस्थ अपनी पत्नी के साथ रहकर वनवासी योगियों से भी बढ़कर तप करता हुआ स्वर्ग-सुख का उपभोग कर सकता है। कहा है—

हरिणीप्रेक्ष्णा यत्र गृहिणी न विलोक्यते।
सेवितं सर्वसम्पदभिरपि तद्भवनं वनं॥ —भामिनीविलास

अर्थात् जिस गृह में मृगनयनी स्त्री नहीं है वह घर सब सम्पत्ति सम्पन्न होने पर भी अरण्य के समान है।

स्त्री सृष्टि का सर्वोत्तम पुष्प है। उसका लालित्य, उसकी सुगंध और मनोहरता विचित्र है। स्त्री ही पुरुष-जीवन की पोषिका है। वही पुरुष को कर्मण्य बनाती और दुःख में उसके आँसू पोंछती है। जिस प्रकार वह काम की निर्झरिणी है उसी तरह वह आत्मा की अनन्त पिपासा बुझाने के लिए शांति और आनंद का स्रोत है। नारी का हृदय प्रेम, करुणा, ममता और सहानुभूति की रंगभूमि है। वह अपने प्रिय के लिए अपने सर्वस्व का त्याग कर सकती है। जब दुःख में पुरुष के परिजन तथा मित्रादि उसका संग छोड़ देते हैं तब स्त्री ही उसके उष्ण निःश्वासों को शीतल करती है। जिस प्रकार कँटीले पौधों को पुष्प सुन्दर बना देते हैं उसीप्रकार दीन-गृह को लज्जाशीला युवती नन्दनवन बना देती है। सुयोग्य गृहिणी अपने पति के दुःख का कारण ढूँढ़ती है। उसकी मुस्कुराहट से पुरुष का सन्तप्त हृदय शीतल हो जाता है। वह उसके हृदय के ताप

को मिटाकर हराभरा कर देती है। मनुष्य सहस्र कष्टों को प्यार की एक चितवन पर हँसते-हँसते सह सकता है। स्त्रियों में जीवनदायिनी शक्ति होती है। पुरुष धन, धर्म, कुटुम्ब के बिना जीवित रह सकता है; पर वह बिना किसीके प्यार के जीवन-धारण नहीं कर सकता। यदि मनुष्य-जीवन के मूल तत्त्वों की ओर देखा जाय तो उस स्थान पर प्यार या स्नेह का एक चिरन्तन स्रोत ही दीख पड़ता है। मनुष्य यदि जीता है तो वह किसी-न-किसी के प्रेम के लिए ही जीता है।

भारतीय-विवाह-प्रबन्ध में स्त्री का अत्यन्त ऊँचा स्थान है। इतना सम्मान और पुनीत भाव पृथ्वीतल में विश्व की किसी जाति में भी नहीं है। विवाह के उद्देश्य के अन्तर्गत कामप्रवृत्ति का निवास है। इसके साथ ही अनेक प्रवृत्तियाँ भी उत्फुल्ल हो उठती हैं। विवाह, प्रेम और त्याग की साधना का मानों बीज-मंत्र है। यह समाज के अन्य सम्बंधों को मधुर बनाता है। सामाजिक संबंधों का क्षेत्र विशाल हो जाता है। वास्तव में गार्हस्थ्य जीवन ही विश्व-प्रेम की साधना का उपयुक्त तपोवन है।

स्त्री और पुरुष का अस्तित्व एक दूसरे से पृथक नहीं है। वास्तव में स्त्रीत्व और पुरुषत्व दो भिन्न-भिन्न तत्व हैं। इनमें कोई समानता नहीं है। पुरुष शौर्य का वाहक है। स्त्री कोमलता एवं मधुरता की परिचायिका है। दोनों के मिलन में ही पूर्णता है। स्त्री-पुरुष के पवित्र मिलन में, एक दूसरे के सुख-दुख में, मधुर आलिंगन में आजीवन आबद्ध होकर अपने-अपने व्यक्तित्व को मिटा देना परम सुख तथा पूर्णता है।

इस मंजरी में आचार्य ने गृह-प्रबन्ध-विषयक सम्पत्ति-शास्त्र पर भी बहुत-कुछ लिखा है। गृहिणी ही वास्तविक गृह-संसार की संचालिका होती है। वह गार्हस्थ्य जीवन की प्राण है। गृह का सुख-दुःख, उत्कर्ष-अपकर्ष गृहिणी की योग्यता और गुणों पर आश्रित है। स्त्री ही सत्यतः गृह-स्वामिनी होती है। इसमें गृहिणी की व्याख्या की गई है। गृहस्थी की आवश्यक वस्तुओं की किस प्रकार सँभाल रखनी चाहिये; दास-दासी पर

शासन, उनकी देख-रेख और वेतन आदि का कैसे प्रबन्ध होता है; गृह-प्रबन्ध, स्वच्छता, पाक-विद्या, सन्तान-पालन; खाद्य पदार्थों की रक्षा, संग्रह और उपयोग; घर के आस-पास वाटिका-निर्माण, बीजों की रक्षा, शाक-भाजी का बोना, पौधों का लगाना; पति को प्रसन्न करने की विधि, पतिव्रत धर्म का उपदेश; पति-सेवा; पशुपालन; परिवार के लोगों के साथ व्यवहार; बड़ों का सम्मान; शृंगार करना; कौतुकागार सजाना; रतिशय्या-विधान; वस्त्र-परिधान; पति के प्रवास में रहने पर गृहिणी की जीवन-चर्य्या और सपत्नियों के प्रति उचित कर्तव्य आदि गृहस्थ-जीवन की सब आवश्यक शिक्षाएँ दी गई हैं। इस मंजरी का प्रत्येक विवाहित स्त्री-पुरुष को मनन और अनुशीलन करके अपने जीवन में अनुसरण करना चाहिये।

भार्यैकचारिणी गूढविश्रम्भा देववत्पतिमानुकूल्येन वर्तेत ॥ १ ॥

पतिव्रता स्त्री को चाहिये कि अपने पति में पूर्ण विश्वास रखती हुई उसे देवता के समान जाने और सदा उसके मन के अनुकूल आचरण करे; क्योंकि पति ही स्त्री का देवता है।

तन्मतेन कुटुम्बचिन्तामात्मनि संनिवेशयेत् ॥ २ ॥

अपने पति की सम्मति के अनुसार कुटुम्ब के पालन-पोषण की व्यवस्था करे, अर्थात् गृह-संबंधी विषयों में पति की आज्ञा के अनुकूल ही अपनी स्वीकृति देवे।

वेश्म च शुचि सुसंमृष्टस्थानविरचितविविधकुसुमं संश्लक्ष्ण-भूमितलं हृद्यदर्शनं त्रिषवणाचरितबलिकर्म पूजितदेवायतनं कुर्यात् ॥ ३ ॥

भार्या निम्नलिखित कार्यों पर विशेष ध्यान रखे—

गृह स्वच्छ और शुद्ध रहे, अनेक स्थानों पर सुंदर फूलों के गमले रखे हों, लिपी पुती घर की भूमि समतल और हृदय को आकृष्ट करनेवाली हो, त्रिकाल-संध्या, हवन एवं बलिकर्म होवे, घर को स्वच्छ और सुगंधित रखे, जिससे देवपूजन के योग्य होवे।

न ह्यतोऽन्यद् गृहस्थानां चित्तग्राहकमस्तीति गोनर्दीयः ॥ ४ ॥

गोनर्दीय आचार्य कहते हैं कि गृहस्थों के चित्त प्रसन्न रखने के लिए गृह-शुद्धि के अतिरिक्त अन्य कोई वस्तु नहीं है।

गुरुषु मन्त्रवश्येषु भृत्यवर्गेषु नायकभगिनीषु तत्पतिषु च यथाऽर्हं प्रतिपत्तिः ॥ ५ ॥

अपने पूज्य सास-श्वसुर, भृत्य, ननद और ननदोई आदि से उचित व्यवहार करे।

परिपूतेषु च हरितशाकवप्रानिक्षुस्तम्बाञ्जीरकसर्षपाजमोद-शतपुष्पातमालगुल्मांश्च कारयेत् ॥ ६ ॥

शुद्ध और स्वच्छ घरों में हरे-भरे शाक, धनियाँ, पुदीना, आदि तथा इक्षु, जीरा, सरसों, अजवाइन, शतपुष्पा, तमाल और बेल आदि के पौधे शोभा के लिए लगावे।

कुब्जकामलकमल्लिकाजातीकुरण्टकनवमालिकातगरनन्द्यावर्त-जपागुल्मानन्यांश्च बहुपुष्पान्बालकोशीरकपातालिकांश्च वृक्षवाटिकायां च स्थण्डिलानि मनोज्ञानि कारयेत् ॥ ७ ॥

कुब्जक, आमलक, मल्लिका, जाती, कुरण्टक, नवमल्लिका, तगर, नन्द्यवर्त, ढाक आदि के पौधे और बेल लगावे; तथा नर्गिस, खश, पातालिक आदि पुष्पों को लगावे और इस प्रकार के बगीचे में सुंदर-सुंदर चबूतरे बनावे।

मध्ये कूपं वापीं दीर्घिकां वा खानयेत् ॥ ८ ॥

बाग के बीच में कूप, बावली, तालाब आदि यथासंभव बनवावे।

भिक्षुकीश्रमणाक्षपणाकुलटाकुहकेक्षणिकामूलकारिकाभिर्न संसृज्येत् ॥ ९ ॥

भिक्षुकी, सन्यासिनी, व्यभिचारिणी, नाटक-तमाशे दिखानेवाली, हाथ देखनेवाली तथा जादू, वशीकरण आदि करनेवाली स्त्रियों से बातें न करे। इनका सम्पर्क न रखे

भोजने रुचितमिदमस्मै द्वेष्यमिदं पथ्यमिदमपथ्यमिदमिति च विद्यात् त्यागोपादानार्थम् ॥ १० ॥

यह भोजन रुचिकर है यह अरुचिकर है यह हितकारी है आदि बातों को जानकर उनका संग्रह और त्याग करना गृहिणी का प्रधान कार्य है।

युवतीरपि विहाय प्रातिकूल्यं स्वनाथंवचनहृदयकायैः पूजयेदिष्टदैवम्।
गृहवसतिमथासौ चिन्तयेद्भर्तृवाचाप्रतिदिनमतिमृष्टं वेश्म कुर्यात्सुशोभम्॥

विवाहिता युवती को चाहिये कि अपने पति के अनुकूल मनसा, वाचा और कर्मणा सेवा करके उसे प्रसन्न रखे और कभी भी उसके विपरीत आचरण न करे। गृहिणी का धर्म है कि गृह में रहती हुई पति के आज्ञानुसार आचरण करे और किसी काम को स्वतंत्र विचार से न करे, तथा प्रति दिन घर को गोबर आदि से लीप-पोतकर स्वच्छ और सुशोभित रखे।

गुरुषु सखिषु भृत्ये वन्धुवर्गे च भर्तु-
र्व्यपगत मदमाया वर्त्तयेत् स्वं यथार्हम्।
सितपरिमितवेषं केलिवीहारहेतोः
प्रचुरमरुणमाहुः प्रेयसो रञ्जनाय ॥

सास-ससुर आदि गुरुजनों, सखियों, दास-दासियों, पति के अन्य परिजनों के साथ जैसा अपने पति का आदर या स्नेह-भाव हो उसीके अनुसार गृहिणी आचरण करे। अभिमान को त्यागकर जिसको जैसा वेतन या पुरस्कार देना हो उसे उसी प्रकार देवे। पति के संग केलि-सदन में निर्मल, उज्ज्वल वस्त्र धारण करे और सखियों के संग विहार करते समय भी उज्ज्वल एवं निर्मल वस्त्र धारण करे और पति को अनुरंजित करने के

लिए रति-सदन को विविध कुसुमों से सज्जित कर मनोहर तथा दर्शनीय बनावे और देव-मंदिर को अलंकृत करके पुष्प आदि से पूजन कर विनती करे जिससे उसका पति दूसरी जगह कहीं न जाकर अपनी ही प्रिया में अनुरक्त रहे।

वचमपि निशम्यागच्छतो वेश्ममध्ये
तदुपकरणसज्जा संवसेदागतस्य ।
चरणयुगलमस्य क्षालयेदात्मनाऽसौ
रहसि च परिबोध्यो वित्तनाशे प्रसक्तः ॥

घर में आते हुए पति के स्वर को सुनकर बिना कहे हुए ही उसके उपचार आदि के लिए तैयार रहे और आये हुए पति के युगल चरणों को स्वतः अपने हाथ से धोवे, और पति को अधिक व्यय एवं असत् व्यय करने के रोकने के लिए एकांत में समझावे। किसीके संमुख समझाने, उलहना देने या झिड़कने-जैसा व्यवहार न करे। इससे पति का अपमान होता है और स्त्री से उसे विरक्ति हो जाती है।

अनुमतिमुपलभ्याधिष्ठितान्यत्रमाया-
च्छयनमनुन विदध्याद्भर्तुरुत्थानमग्रे ।
शयिनमपि न मुञ्चेन्नास्य मंत्रं विभिन्द्याद्-
व्रतनियमविधानं स्वेन चास्यानुगच्छेत् ॥

विवाह, यज्ञादि, देव-दर्शन तथा नाटकादि देखने के लिए यदि गृहिणी को कहीं बाहर जाना हो तो उसे चाहिये कि अपने पति की आज्ञा लेकर अपनी ननद आदि के साथ वहाँ जाय, अथवा पति का पाँव धोने के पश्चात् उसकी आज्ञा लेकर किसी दूसरे काम पर जावे। पति की शय्या उचित रीति से ठीक करे; पति के सोने के पहले स्वयं न सोवे। प्रातः पति के उठने के पूर्व स्वयं शय्या का त्याग करे। पति को शय्या पर सोते हुए

न छोड़े; इसे जाग्रत कर दे। पति की गुप्त बातों को किसीपर प्रकट न होने देवे। पति जिन व्रतों, आचार-विचारों और धर्म का अनुकरण करता हो उन्हीं का अनुसरण करे।

क्वचिदपि निभृते वा द्वारि वा नैव तिष्ठे-
च्चिरमथ गिरमस्मिन् विप्रियां न प्रयच्छेत्।
न विरलजनदेशे मंत्रयेन्निष्कुटे वा
न पुरुपमथ पश्येन्मंत्र हेतुं विना च ॥ —'रतिरहस्य'

कभी भी एकान्त में, द्वार पर या खिड़की के पास देर तक न खड़ी रहे, और पति को कभी भी कटु या अप्रिय वचन न सुनावे। बिना किसी विशेप प्रयोजन के किसी पर-पुरुप के साथ निर्जन स्थान या कुटीर में सम्भापण भूलकर भी न करे। अन्यथा सदाचार में कलंक लगने की संभावना रहती है।

स्वरं वहिरुपश्रुत्य भवनमागच्छतः किंकृत्यमिति ब्रुवती सज्जा भवनमध्ये तिष्ठेत् ॥ ११ ॥

घर में आते हुए अपने पति का बाहर ही से स्वर सुनकर घर के भीतर पति के आज्ञा-पालन के लिए सदा प्रस्तुत रहे।

परिचारिकामपनुद्य स्वयं पादौ प्रक्षालयेत् ॥ १२ ॥

दास-दासी को हटाकर स्वयं अपने पति का चरण धोवे।

नायकस्य च न विमुक्तभूपणं विजने संदर्शने तिष्ठेत् ॥ १३ ॥

विना अलंकार पहिने तथा शृंगार किये पति के सम्मुख एकान्त में कभी भी न खड़ी होवे।

अतिव्ययमसद्व्ययं वा कुर्वाणं रहसि बोधयेत् ॥ १४ ॥

अपव्यय करनेवाले पति को एकान्त में समझावे।

आवाहे विवाहे यज्ञे गमने सखीभिः सह गोष्ठीं देवताऽभिगमनमित्यनुज्ञाता कुर्यात् ॥ १५ ॥

उत्सव, विवाह, यज्ञादि में गमन; सखियों के साथ गोष्ठी; देवताओं के दर्शन—ये सब कार्य पति की आज्ञा मिलने पर करे, अन्यथा नहीं।

सर्वक्रीडासु च तदानुलोम्येन प्रवृत्तिः ॥ १६ ॥

इस प्रकार सब तरह के खेल-तमाशे में पति की आज्ञा विना कभी न जावे।

पश्चात्संवेशनं पूर्वमुत्थानमनवबोधनं च सुप्तस्य ॥ १७ ॥

पति के सो जाने के बाद सोना, उससे पूर्व शय्या-त्याग करना और सोते को न जगाना चाहिये।

महानसं च सुगुप्तं स्याद्दर्शनीयं च ॥ १८ ॥

रसोई-घर स्वच्छ, सुन्दर और प्रकाशमान रक्खे।

नायकापचारेषु किंचित्कलुषिता नात्यर्थं निर्वदेत् ॥ १९ ॥

नायक के अपराध करने पर उसको समझा देवे; अधिक भर्त्सना न करे।

साधिक्षेपवचनं त्वेनं मित्रजनमध्यस्थमेकाकिनं वाऽप्युपालभेत न च मूलकारिका स्यात् ॥ २० ॥

यदि नायक बहुत, अधिक अपराध करे तो पत्नी उसके मित्रों के सामने उलाहने के रूप में कुछ कह सकती है। एकान्त में साधारण रूप से फटकार भी सकती है; किन्तु उसे वशीकरण के लिए जादू-टोना कदापि नहीं करना चाहिये।

न ह्यतोऽन्यदप्रत्ययकारणमस्तीति गोनर्दीयः ॥ २१ ॥

गोनर्दीय आचार्य कहते हैं कि पति को अप्रसन्न और अविश्वास-युक्त करनेवाले इस जादू करने से बढ़कर अन्य कार्य नहीं हो सकता।

दुर्व्याहृतं दुर्निरीक्षितमन्यतो मंत्रणं द्वारदेशावस्थानं निरीक्षणं वा निष्कुटेषु मन्त्रणं विविक्तेषु चिरमवस्थानमिति वर्जयेत् ॥ २२ ॥

कटुभाषण, कुदृष्टि, दूसरी ओर मुख करके बातें करना, दरवाजे पर बैठना, या दरवाजे की ओर देखते रहना; बाग आदि के कोने में खड़े होकर बातें करना; एकान्त में अधिक ठहरना, आदि बातों का पतिव्रता स्त्री को त्याग कर देना चाहिये ।

स्वेददन्तपङ्कदुर्गन्धांश्च बुध्येतेति विरागकारणम् ॥ २३ ॥

पसीना, दन्तमैल तथा दुर्गंध आदि के विषय में गृहिणी को जानना चाहिये कि ये सब मलिनताएँ पति को अपने से विरक्त करने की कारण हो सकती हैं ।

बहुभूषणं विविधकुसुमानुलेपनं विविधाङ्गरागसमुज्ज्वलं वास इत्याभिगामिको वेषः ॥ २४ ॥

अनेक भूषण, विविध सुगंधित लेप, विभिन्न अङ्गराग और उज्ज्वल वस्त्र धारण करके पति के सम्मुख जावे ।

प्रतनुश्लक्ष्णाल्पदुकूलता परिमितमाभरणं सुगन्धिता नात्युल्बणमालेपनं तथा शुक्लान्यन्यानिपुष्पाणीति वैहारिको वेषः ॥२५॥

विहार के समय बहुत थोड़े भूषण हों, बारीक स्वच्छ वस्त्र हों, उनमें सुगंध लगी हो, वदन में साधारण चंदन आदि का लेप हो, और शुक्ल पुष्पों की माला आदि धारण किये हो । यह संभोग-कालिक वेष बहुत उत्तम और मनोहर है ।

नायकस्य व्रतमुपवासं च स्वयमपि करणेनानुवर्तेत वारितायां च नाहमत्र निर्बन्धनीयेति तद्वचसो निवर्तनम ॥ २६ ॥

जिन व्रतादिकों को नायक करे, स्त्री को भी उन्हीं का ग्रहण करना

चाहिये। यदि पति इस कार्य में रोके तो कह दे कि आप इसके लिए आग्रह न करें। इस प्रकार कहकर व्रत भी रहे और पति के वचन का खण्डन भी न करे।

मृद्विदलकाष्ठचर्मलोहभाण्डानां च काले समर्घग्रहणम् ॥२७॥

मिट्टी, बाँस, बेंत, काठ, चर्म, लोह आदि के भाण्ड समय-समय पर खरीदकर संग्रह करना चाहिये।

तथा लवणस्नेहयोश्च गन्धद्रव्यकटुकभाण्डौषधानां च दुर्लभानां भवनेषु प्रच्छन्नं निधानम् ॥ २८ ॥

साथ ही नमक, तैल, घृत, हींग आदि सुगंधित पदार्थ एवं मसाला वगैरः को सदा गृह में संचय कर सुरक्षित रक्खे; क्योंकि ये वस्तुएँ सदा अवसर पर नहीं मिल सकतीं।

मूलकालुकपालङ्कीदमनकाम्रातकैर्वारुकत्रपुसवार्ताककूष्माण्डालावुसूरणशुकनासास्वयंगुप्तातिलपर्णिकाऽग्निमन्थलशुनपलाण्डुप्रभृतीनां सर्वौषधीनां च बीजग्रहणं काले वापश्च ॥ २९ ॥

मूली, आलू, लहसुन, प्याज, सीताफल, घीया, पालक आदि खाद्य शाकों के बीज सुरक्षित रख लेवे और समय पर उन्हें बो दिया करे।

स्वयं च सारस्य परेभ्यो नाख्यानं भर्तृमन्त्रितस्य च ॥ ३० ॥

अपने घर की बातें और पति से सलाह की गई बातों को किसीपर भी न प्रकट होने दे।

समानाश्च स्त्रियः कौशलेनोज्ज्वलतया पाकेन मानेन तथोपचारैरतिशयीत ॥ ३१ ॥

चतुरता, स्वच्छता, पाकविद्या, मान, सेवा आदि कार्यों में अपने समान गृहिणियों से सदा आगे रहना चाहिये।

सांवत्सरिकमायं संख्याय तदनुरूपं व्ययं कुर्यात ॥ ३२ ॥

वर्ष की आय का हिसाब करके उसके अनुसार ही व्यय करे।

भोजनावशिष्टाद्गोरसात् सारग्रहणं तथा तैलगुडयोः, कर्पासस्य च सूत्रकर्तनं, सूत्रस्य वानं, शिक्यरज्जुपाशवल्कलसंग्रहणं, कुट्टन-कण्डनावेक्षणम्, आचाममण्डतुषकणकुट्यङ्गाराणामुपयोजनम्, भृत्यवेतनभरणज्ञानं, कृषिपशुपालनचिन्तावाहनविधानयोगाः, मेष-कुक्कुटलावकशारिकापरभृतमयूरवानरमृगाणामवेक्षणं, दैवसिकाय-व्ययपिण्डीकरणमिति च विद्यात ॥ ३३ ॥

खाने-पीने से बचे हुए दूध का घी, तिल का तेल, तथा गन्ने का गुड़ बना लेवे; कपास का सूत और उसका खद्दर बनवा ले; छीके, रस्सी और वल्कल का संग्रह कर लेवे। अनाज कूटने या आटा छानने के स्थानों का निरीक्षण रखे। चावलों का माँड़, तुषकण, कोयला आदि का भी संग्रह करे; तथा उनको उपयोग में लावे। नौकरों की तनख्वाह आदि का ज्ञान रखे। खेती, पशुपालन तथा वाहनों की भी ठीक-ठीक व्यवस्था रखे, और प्रति दिन के आय-व्यय का लेखा रखे।

तज्जघन्यानां च जीर्णवाससां सञ्चयस्तैर्विविधरागैः शुद्धैर्वाकृत-कर्मणां परिचारकाणामनुग्रहो मानार्थेषु च दानमन्यत्र वोपयोगः॥३४॥

पति के पहने हुए या पुराने कपड़ों को भिन्न रंगों में रँगकर और शुद्ध तथा साफ बनाकर अनुचरों को प्रेम और मान के विचार से देवे, और अन्य दीया-बत्ती आदि उपयोगी कार्य में भी लगावे।

सुराकुम्भीनामासवकुम्भीनां च स्थापनं तदुपयोगः क्रयविक्र-यायव्ययावेक्षणम् ॥ ३५ ॥

गृह में सुरा, आसव आदि का संग्रह करे और उनको बेंचकर आय-व्यय का निरीक्षण करती रहे।

नायकमित्राणां च स्रगनुलेपनताम्बूलदानैः पूजनं न्यायतः॥३६॥

पति के मित्रों को माला, चन्दन, और पान आदि से उनकी योग्यता के अनुसार आदर सत्कार करे।

श्वश्रूश्वशुरपरिचर्या तत्पारतन्त्र्यमनुत्तरवादिता परिमिताप्रचण्डालापकरणमनुच्चैर्हासः ॥ ३७ ॥

सास-ससुर की सेवा करना, उनके अधीन रहना, उनसे विवाद न करना, थोड़ा और धीरे से बोलना और धीरे-धीरे हँसना चाहिये।

तत्प्रियाप्रियेषु स्वप्रियाप्रियेष्विव वृत्तिः ॥ ३८ ॥

पति के मित्र तथा शत्रु को उसी तरह अपना मित्र और शत्रु समझना चाहिये।

भोगेष्वनुत्सेकः ॥ ३९ ॥

भोग-विलास में अधिक आसक्ति न रखनी चाहिये।

परिजने दाक्षिण्यम् ॥ ४० ॥

पति के कुटुम्बियों के साथ सदा चतुरता से व्यवहार करे।

नायकस्यानिवेद्य न कस्मैचिद्दानम् ॥ ४१ ॥

पति से कहे विना कोई वस्तु किसीको न देवे।

स्वकर्मसु भृत्यजननियमनमुत्सवेषु चास्य पूजनमित्येकचारिणीवृत्तम् ॥ ४२ ॥

अपने-अपने कामों में भृत्यों को नियुक्त करे और उत्सवों में अपने पति का पूजन करे। ये पतिव्रता स्त्रियों के धार्मिक कर्तव्य हैं।

## प्रवास-चर्या

प्रवासे च मङ्गलमात्राभरणा देवतोपवासपरा वार्तायां स्थिता गृहानवेक्षेत ॥ ४३ ॥

पति के विदेश चले जाने पर केवल माङ्गलिक भूषण पहने; ईश्वर-पूजन करे; पति का समाचार लेती हुई अपने घर का निरीक्षण करे।

शय्या च गुरुजनमूले ॥ ४४ ॥

अपनी पूज्य सास आदि के समीप सोवे।

तदभिमता कार्यनिष्पत्तिः ॥ ४५ ॥

और उन्हीं पूज्य गुरुजनों की आज्ञानुसार कार्य करे।

नायकाभिमतानां चार्थानामर्जने प्रतिसंस्कारे च यत्नः ॥४६॥

पति की चाही हुई वस्तुओं के सञ्चय और सुधार में अत्यन्त प्रयत्नशील रहे।

नित्यनैमित्तिकेषु कर्मसूचितो व्ययः ॥ ४७ ॥

दैनिक तथा उत्सवादि कार्यों में यथोचित व्यय करे।

तदारब्धानां च कर्मणां समापने मतिः ॥ ४८ ॥

पति के आरम्भ किये हुए कार्य को पूरा करने का प्रयत्न करे।

ज्ञातिकुलस्यानभिगमनमन्यत्र व्यसनोत्सवाभ्याम् ॥ ४९ ॥

विवाह तथा मरण के अतिरिक्त अपने पितृगृह कभी न जावे।

तत्रापि नायकपरिजनाधिष्ठिताया नातिकालमवस्थानमपरिवर्तितप्रवासवेषता च ॥ ५० ॥

वहाँ पितृ-गृह में पति-कुल के लोगों के साथ जावे; देर तक न ठहरे, जाते समय भी वेश-भूषा प्रवास की ही रखे।

गुरुजनानुज्ञातानां करणमुपवासानाम् ॥ ५१ ॥

अपने पूज्य गुरुजनों के आज्ञानुसार कार्य करे; स्वतंत्रता से न रहे।

परिचारकैः शुचिभिराज्ञाऽधिष्ठितैरनुमतेन क्रयविक्रयकर्मणा सारस्यापूरणं तनूकरणं च शक्त्या व्ययानाम् ॥ ५२ ॥

सदाचारी सेवकों के साथ या उनकी सम्मति या आज्ञा से वस्तु का क्रय-विक्रय करे। आवश्यक वस्तुओं का संग्रह करे और यथाशक्ति कम व्यय करे।

आगते प्रकृतिस्थाया एव प्रथमतो दर्शनं दैवतपूजनमुपहाराणां चाहरणमिति प्रवासचर्या ॥ ५३ ॥

प्रवास से आये हुए पति का शान्ति के साथ दर्शन करे और पुष्पहार से देवता का पूजन करे और उन्हीं उपहारों से उसका आदर करे।

सद्वृत्तमनुवर्तेत नायकस्य हितैषिणी ।
कुलयोषा पुनर्भूर्वा वेश्या वाऽप्येकचारिणी ॥ ५४ ॥

नायक की हितकामना करनेवाली, कुलवधू, पुनर्भू और वेश्या सदा पतिव्रता की तरह आचरण करती हैं।

धर्ममर्थं तथा कामं लभन्ते स्थानमेव च ।
निःसपत्नं च भर्तारं नार्यः सद्वृत्तमाश्रिता ॥ ५५ ॥

धर्म, अर्थ, काम, उच्चस्थान और सपत्नी-रहित पति को पतिव्रता स्त्री प्राप्त कर सकती है।

## द्वितीय पराग

जाड्यदौःशील्यदौर्भाग्येभ्यः प्रजाऽनुत्पत्तेराभीक्ष्ण्येन दारिकोत्पत्तेर्नायकचापलाद्वा सपत्न्यधिवेदनम् ॥ १ ॥

स्त्री की मूर्खता से, उसके खंडित-चरित्र होने से, बारबार कन्या जन्म लेने से और इन्द्रिय-कामुकता से पुरुष प्रथम स्त्री के रहते ही दूसरी स्त्री से विवाह करता है।

तदादित एव भक्तिशीलवैदग्ध्यख्यापनेन परिजिहीर्षेत् ॥ २ ॥

इसलिए प्रथम स्त्री को चाहिये कि आदि में ही पति को भक्ति, शील, स्वभाव, चतुरता आदि दिखाकर प्रसन्न करे और इन उपर्युक्त कारणों का नाश कर देवे जिससे वह सपत्नी न ले आ सके।

प्रजाऽनुत्पत्तौ च स्वयमेव सापत्न्ये चोदयेत् ॥ ३ ॥

यदि स्त्री को सन्तान न पैदा हो तो पति को दूसरा विवाह करने के लिए उसे स्वयं अनुमति देनी चाहिये।

अधिविद्यमाना च यावच्छक्तियोगादात्मनोऽधिकत्वेन स्थितिं कारयेत् ॥ ४ ॥

नववधू अपना प्रभाव जमा लेती है, अतः आगे कही हुई विधि के अनुसार यदि प्रथम पत्नी वर्ताव करे तो कलह न हो। अर्थात् पति पर नववधू के अपना प्रभाव जमाने के पूर्व प्रथम पत्नी को निम्नलिखित विधि का पालन करना चाहिये।

आगतां चैनां भगिनिकावदीक्षेत् ॥ ५ ॥

आई हुई नववधू को अपनी बहन की तरह देखे।

नायकविदितं च प्रादोषिकं विधिमतीव यत्नादस्याः कारयेत् ॥६॥

नायक जिस वेशभूषा को अधिक पसंद करे वैसी सायंकालीन वेश—संभोग-वेश—नववधू के लिए यत्नपूर्वक परिधान करावे।

सौभाग्यजं वैकृतमुत्सेकं वाऽस्या नाद्रियेत ॥ ७ ॥

सौभाग्य के कारण उत्पन्न नववधू की अहंमन्यता पर ध्यान न देवे।

भर्तरि प्रमाद्यन्तीमुपेक्षेत ॥ ८ ॥

पति भी यदि कोई भूल करे—अपना अपमान करे तो उसे क्षमा कर देना चाहिये।

यत्र मन्येतार्थमियं स्वयमपि प्रतिपत्स्यत इति तत्रैनामादरत एवानुशिष्यात् ॥ ९ ॥

यदि ज्येष्ठा पत्नी यह समझ ले कि नववधू कोई बात समझाने पर मान जावेगी तो उसको आदरपूर्वक सिखा दे।

नायकसंश्रवे च रहसि विशेषानधिकान्दर्शयेत् ॥ १० ॥

पति के समीप या एकान्त में नववधू को उत्तम-उत्तम बातें सिखा देवे।

तदपत्येष्वविशेषः ॥ ११ ॥

उसकी सन्तान से कोई भेद न माने—अपना ही समझे।

परिजनवर्गेऽधिकानुकम्पा: ॥ १२ ॥

उसके नौकरों पर अत्यन्त कृपा रखे।

मित्रवर्गे प्रीतिः ॥ १३ ॥

उसकी सहेलियों से प्रेम करे।

आत्मज्ञातिषु नात्यादरः ॥ १४ ॥

अपने मैकेवालों से नवबधू के मैकेवालों का अधिक आदर करे।

तज्ज्ञातिषु चातिसंभ्रमः ॥ १५ ॥

अपनी सपत्नियों में आदर एवं अनुराग रखें।

बह्वीभिस्त्वधिविन्नाऽव्यवहितया संसृज्येत ॥ १६ ॥

यदि बहुत-सी सपत्नियाँ होवें तो प्रत्येक को अपनी से छोटी का क्रम से आदर करना चाहिये।

यां तु नायकोऽधिकां चिकीर्षेत्तां भूतपूर्वसुभगया प्रोत्साह्य कलहयेत् १७

जिस सपत्नी में नायक अधिक अनुराग रखे उससे, नायक की प्रथम प्रेम-पात्री को प्रोत्साहित कर, झगड़ा करा देवे।

ततश्चानुकम्पेत ॥ १८ ॥

और फिर अपनी ओर से दया करके इस झगड़े को शांत करा देवे।

ताभिरेकत्वेनाधिकां चिकीर्षितां स्वयमविवदमाना दुर्जनीं कुर्यात् ॥१९॥

यदि पति कई स्त्रियों पर अनुराग रखता हो तो झगड़ा न करके भी पति से उनके अनाचार की निन्दा करे।

नायकेन तु कलहितामेनां पक्षपातावलम्बनोपबृंहितामाश्वासयेत्॥२०॥

पति के साथ जिस सपत्नी से झगड़ा हो जाय उस सपत्नी का पक्ष लेकर उसे सान्त्वना देवे।

कलहं च वर्धयेत् ॥ २१ ॥

बारबार झगड़ा करती रहे।

मन्दं वा कलहमुपलभ्य स्वयमेव संधुक्षयेत् ॥ २२ ॥

धीरे से झगड़ा कराके फिर आपही शांत करा दे।

यदि नायकोऽस्यामद्यापि सानुनय इति मन्येत तदा स्वयमेव संधौ प्रयतेत ॥ २३ ॥

यदि नायक इसपर भी उस सपत्नी पर अधिक अनुराग दिखावे तो ज्येष्ठा को चाहिये कि स्वयं दोनों में संधि करा दे।

अपनी सपत्नियों के प्रति ज्येष्ठा के कर्तव्य-पालन की यह व्याख्या समाप्त हुई।

अब, कनिष्ठा भार्या के कर्तव्य बतलाते हैं—

कनिष्ठा तु मातृवत्सपत्नीं पश्येत् ॥ २४ ॥

कनिष्ठा अपनी बड़ी सपत्नी का माता की तरह आदर करे।

ज्ञातिदायमपि तस्या अविदितं नोपयुञ्जीत ॥ २५ ॥

अपने मैकेवालों के दिये हुए धन को बड़ी सपत्नी से पूछे विना कभी भी व्यय न करे।

आत्मवृत्तान्तांस्तदधिष्ठितान्कुर्यात् ॥ २६ ॥

अपने सब आवश्यक कार्य उसके अधीन रखे।

अनुज्ञातापतिमधिशयीत ॥ २७ ॥

ज्येष्ठा की आज्ञा लेकर तब पति के समीप शयन करे।

न वा तस्या वचनमन्यस्याः कथयेत् ॥ २८ ॥

अपनी ज्येष्ठा सपत्नी की बात किसी दूसरे से न कहे ।

तदपत्यानि स्वेभ्योऽधिकानि पश्येत् ॥ २९ ॥

ज्येष्ठा की सन्तान को अपनी सन्तान से अधिक समझे ।

रहसि पतिमधिकमुपचरेत् ॥ ३० ॥

एकान्त में पति की अधिक सेवा करे ।

आत्मनश्च सपत्नीविप्रकारजं दुःखं नाचक्षीत ॥ ३१ ॥

यदि अपने साथ किसी अन्य सपत्नी ने कुछ छेड़-छाँड़ किया हो तो अपने पति से न कहे ।

पत्युश्च सविशेषकं गूढं मानं लिप्सेत ॥ ३२ ॥

पति से अधिक आदर और प्रेम पाने का यत्न करे ।

अनेन खलु पथ्यदानेन जीवामीति ब्रूयात् ॥ ३३ ॥

पति की दी हुई वस्तु या मान से ही मैं जीती हूँ—यह बात उसपर प्रकट करती रहे ।

तत्तु श्लाघया रागेण वा बहिर्नाचक्षीत ॥ ३४ ॥

पति द्वारा अपने प्रति किये हुए स्नेह तथा आदर को किसी सपत्नी से न कहे ।

भिन्नरहस्या हि भर्तुरवज्ञां लभते ॥ ३५ ॥

जब पति द्वारा किये हुए आदर का रहस्य दूसरों पर खुल जाता है तब पति आदर करने से विमुख हो जाता है और तिरस्कार करता है ।

ज्येष्ठाभयाच्च निगूढसंमानार्थिनी स्यादिति गोनर्दीयः ॥३६॥

गोनर्दीय आचार्य कहते हैं कि बड़ी भार्या के भय से पति के प्रेम और आदर को प्रकट न करना चाहिये ।

दुर्भगामनपत्यां च ज्येष्ठामनुकम्पेत नायकेन चानुकम्पयेत् ॥३७॥

छोटी सपत्नी को चाहिये कि दुर्भाग्यवती निःसन्तान ज्येष्ठा सपत्नी पर कृपा रखे और प्रयत्न से पति का भी स्नेह उसपर रखावे।

प्रसह्य त्वेनामेकचारिणीवृत्तमनुतिष्ठेत् ॥ ३८ ॥

इस प्रकार अपनी से बड़ी सपत्नियों के प्रति सब छोटी सपत्नियों को आचरण करना चाहिये।

यह छोटी सपत्नी के कर्तव्य का निरूपण समाप्त हुआ।

अब पुनर्भू के कर्तव्य का उल्लेख करते हैं—

विधवा त्विन्द्रियदौर्बल्यादातुरा भोगिनं गुणसंपन्नं च या पुनर्विन्देत्सा पुनर्भूः ॥ ३९ ॥

जो विधवा इन्द्रिय की दुर्बलता के कारण दुःखी होकर धनवान और गुणवान पति को पुनः वर लेती है वह पुनर्भू कहलाती है।

यतस्तु स्वेच्छया पुनरपि निष्क्रमणं निर्गुणोऽयमिति तदाऽन्यंकाङ्क्षेतेति बाभ्रवीया ॥ ४० ॥

बाभ्रवीय आचार्य कहते हैं कि जो अपने पति को निर्गुणी समझकर विवाह के अनन्तर भी अपने घर से निकल जाती है और अन्य पति को वरण कर लेती है वह भी पुनर्भू कहलाती है।

सौख्यार्थिनी सा किलान्यं पुनर्विन्देत ॥ ४१ ॥

सुख की इच्छा से भी जो स्त्री अन्य पति को वरण कर लेती है वह भी पुनर्भू कहलाती है। ऐसा आचार्य कहते हैं।

गुणेषु सोपभोगेषु सुखसाकल्यं तस्मात्ततो विशेष इति गोनर्दीयः ॥ ४२ ॥

गोनर्दीय आचार्य कहते हैं कि वह पुनर्भू गुणवान, काम-कला-कुशल, भोगी से रति करके सब सुख पाने पर भी अन्य पुरुष को विशेष सुख पाने की लालसा से ग्रहण कर लेती है।

आत्मनश्चित्तानुकूल्यादिति वात्स्यायनः ॥ ४३ ॥

वात्स्यायन कहते हैं कि गुणवान भोगी से भोग कराने पर भी वह अपनी आत्मा के अनुकूल न होने पर सब सुख नहीं पाती, अतः वह अन्य पुरुष को वरण कर लेती है। ऐसी स्त्री की वेश्या में गणना की जाती है।

सा बान्धवैर्नायकादापानकोद्यानश्रद्धादानमित्रपूजनादि व्यय-सहिष्णु कर्म लिप्सेत ॥ ४४ ॥

वह नायक की इच्छा के अनुकूल उसके ईप्सित कार्य करे—मद्य, गोष्ठी, उद्यान के पुष्प-फलादि, उसके मित्रों को देकर श्रद्धापूर्वक सत्कार करने आदि कष्ट-साध्य कार्यों में भी लगी रहे।

आत्मनः सारेण वाऽलङ्कारं तदीयमात्मीयं वा बिभृयात् ॥४५॥

वह पुनर्भू अपने या नायक के दिये हुए अलङ्कारों को सावधानी से धारण करे।

प्रीतिदायेष्वनियमः ॥ ४६ ॥

और प्रीतिपूर्वक दिये हुए आभूषणों को अनियमित रूप से पहने।

स्वेच्छया च गृहान्निर्गच्छन्ती प्रीतिदायादन्यन्नायकदत्तं दीयेत निष्कास्यमाना तु न किञ्चिद्दद्यात् ॥ ४७ ॥

अपनी इच्छा से गृह से निकलकर नायक-द्वारा प्रेम-पूर्वक दी हुई वस्तु को अन्य नायक को देती है।

सा प्रभविष्णुरिव तस्य भवनमाप्नुयात् ॥ ४८ ॥

वह पुनर्भू स्वामिनी की तरह नये नायक के घर को स्वीकार करे।

कुलजासु तु प्रीत्या वर्तेत ॥ ४९ ॥

और कुलीन स्त्री की तरह प्रेम से व्यवहार करे।

दाक्षिण्येन परिजने सर्वत्र सपरिहासा मित्रेषु प्रतिपत्तिः ॥५०॥

परिवार में चतुरता से सबके साथ प्रसन्नता-पूर्वक मित्रवत् व्यवहार करे।

कलासु कौशलमधिकस्य च ज्ञानम् ॥ ५१ ॥

वह काम-कलाओं में नायक से अपने अधिक ज्ञान को दिखलावे।

कलहस्थानेषु च नायकं स्वयमुपालभेत ॥ ५२ ॥

और कलह-स्थानों में वह नायक को स्वयं उपालंभ देवे।

रहसि च कलया चतुःषष्ठ्याऽनुवर्तेत ॥ ५३ ॥

रतिकाल में एकान्त के समय नायक को अपनी चौसठ काम-कलाओं की निपुणता से प्रसन्न करे।

सपत्नीनां च स्वयमुपकुर्यात् ॥ ५४ ॥

अपनी सपत्नियों के कार्यों को स्वयं प्रसन्नता से करे।

तासामपत्येष्वाभरणदानम् ॥ ५५ ॥

उसके बाल-बच्चों की सेवा-श्रृंगार करती रहे।

तेषु स्वामिवदुपचारः ॥ ५६ ॥

उन सन्तानों का, स्वामिनी की तरह उपचार करती रहे।

मण्डनकानि वेषानादरेण कुर्वीत ॥ ५७ ॥

उनको उबटन लगावे और श्रृंगार आदि करे।

परिजने मित्रवर्गे चाधिकं विश्राणनम् ॥ ५८ ॥

नायक के परिजन और मित्रवर्ग को अधिक उपहार आदि देवे।

समाजापानकोद्यानयात्राविहारशीलता च ॥ ५९ ॥

समाजगोष्ठी, मद्यपान, उद्यानयात्रा तथा विहार आदि में नायक का साथ देवे।

यह पुनर्भू का वृत्तान्त समाप्त हुआ।

अब दुर्भाग्यवती स्त्री के कर्तव्य बतलाते हैं—

दुर्भगा तु सापत्न्यपीडिता या तासामधिकमिव पत्यावुपचरेत्तामाश्रयेत् ॥ ६० ॥

अभागी स्त्री, सपत्नियों से पीड़ित होने पर, उस सपत्नी का आश्रय लेती रहे जिसपर नायक सबसे अधिक अनुराग रखता है।

प्रकाश्यानि च कलाविज्ञानानि दर्शयेत् ॥ ६१ ॥

उसका आश्रय लेकर पत्रच्छेदनादि अनेक ललित कलाओं को प्रकट करती रहे।

दौर्भाग्याद्रहस्यानामभावः ॥ ६२ ॥

सौभाग्य से कभी-कभी एकान्त में पति से आदर पाती है।

नायकापत्यानां धात्रीकर्माणि कुर्यात् ॥ ६३ ॥

नायक के लड़कों की, धाय की तरह सेवा करती है।

तन्मित्राणि चोपगृह्य तैर्भक्तिमात्मनः प्रकाशयेत् ॥ ६४ ॥

नायक के मित्रों को उपकृत करके उनके द्वारा नायक के प्रति अपनी भक्ति का प्रकाश करती है।

धर्मकृत्येषु च पुरश्चारिणी स्याद् व्रतोपवासयोश्च ॥ ६५ ॥

व्रत, उपवासादि धार्मिक कार्यों में वह घर के अन्य लोगों से आगे आगे रहती है।

परिजने दाक्षिण्यं, न चाधिकमात्मानं पश्येत् ॥ ६६ ॥

नायक के परिजनों के अनुकूल अपनी कार्यकुशलता दिखलाती है। अपने विशेष गुणों को अधिक नहीं प्रकाशित करती।

यह दुर्भाग्यवती का बाह्य चरित्र है। भीतरी चरित्र भी बतलाते हैं—

शयने तत्सात्म्येनात्मनोऽनुरागप्रत्यायनम् ॥ ६७ ॥

अपनी इच्छा के विपरीत भी अपने अनुराग का भाव दिखाकर नायक को विश्वास दिलाती है।

न चोपालभेत वामतां च न दर्शयेत् ॥ ६८ ॥

मैं तुम्हारी प्रिया हूँ—यही भाव नायक पर प्रकट करे। इसके विपरीत भाव न दिखावे और न उसे किसी प्रकार का उलहना देवे।

यया च कलहितः स्यात्कामं तामावर्तयेत् ॥ ६९ ॥

जो सपत्नी अपने से बहुत झगड़ती हो उसे प्रसन्न कर अपने अनुकूल बनावे।

यां च प्रच्छन्नां कामयेत्तामनेन सह संगमयेद्गोपयेच्च ॥ ७० ॥

जिस किसी अन्य स्त्री से नायक छिपकर अनुराग करता हो उसको ले जाकर नायक से मिलावे, और इस बात को किसीपर भी प्रकट न करे।

यथा च पतिव्रतात्वमशाठ्यं नायको मन्येत तथा प्रतिविदध्याद् ॥७१॥

उस दुर्भगा को इस प्रकार आचरण करना चाहिये जिससे नायक उसे पतिव्रता और सदाचारिणी समझे।

यह दुर्भगा का आचरण समाप्त हुआ।

राजा के अन्तःपुर के विषय में कहते हैं—

अन्तःपुराणां च वृत्तमेतेष्वेव प्रकरणेषु लक्षयेत् ॥ ७२ ॥

इन पूर्व-प्रकरणों में वर्णित वृत्तान्त राजाओं के अन्तःपुर में भी देखे जाते हैं। अब हम केवल राजाओं के विषय में ही वर्णन करेंगे।

माल्यानुलेपनवासांसि चासां कञ्चुकीया महत्तरिका वा राज्ञो निवेदयेयुर्देवीभिः प्रहितमिति ॥ ७३ ॥

अन्तःपुर की रहनेवाली कंचुकी, महत्तरिका आदि दासियाँ रानियों के दिये हुए माला, लेप और वस्त्र को राजा के पास ले जाकर देवें और कहें कि इनको रानियों ने भेजा है।

तदादाय राजा निर्माल्यमासां प्रतिप्राभृतकं दद्यात् ॥ ७४ ॥

राजा भी उनसे उन वस्तुओं को लेकर अपना अनुराग प्रकट करने के लिए अपने शरीर से माला और पूर्व दिन का पहना हुआ वस्त्र उनको देवे।

अलंकृतश्च स्वलंकृतानि चापराह्णे सर्वाण्यन्तःपुराण्यैकध्येनपश्येत्॥७५॥

दिन के तीसरे पहर राजा भी वस्त्राभूषण पहन करके वस्त्र और अलंकार से विभूषित अन्तःपुर की सब स्त्रियों को एक साथ ही दर्शन देवे।

तासां यथाकालं यथाऽर्हं च स्थानमानानुवृत्तिः सपरिहासाश्च कथाः कुर्यात् ॥ ७६ ॥

राजा भी अन्तःपुर की उन सब स्त्रियों को उनके स्थान, सम्मान और योग्यता के अनुसार आदृत करके उनके साथ मधुर वार्तालाप और परिहास-प्रमोद कर मनोरंजन करे।

तदनन्तरं पुनर्भुवस्तथैवपश्येत् ॥ ७७ ॥

इसके पश्चात् राजा अपनी पुनर्भूवर्ग की स्त्रियों को दर्शन देवे।

ततो वेश्या आभ्यन्तरिका नाटकीयाश्च ॥ ७८ ॥

और वह उसके पश्चात् अन्तःपुर में रहनेवाली रखेली, वेश्याओं और नाटक करनेवालियों से मिले।

तासां यथोक्तकक्षाणि स्थानानि ॥ ७९ ॥

राजा को चाहिये कि पुनर्भू, वेश्या आदि को उनके निज के कक्ष में दर्शन देवे।

वासकपाल्यस्तु यस्या वासकः, यस्याश्चातीतः, यस्याश्च ऋतुस्तत्परिचारिकाऽनुगता दिवा शय्योत्थितस्य राज्ञस्ताभिः प्रहितमंगुलीयकमनुलेपनमृतुं वासकं च निवेदयेयुः ॥ ८० ॥

जब राजा दिन में सोकर उठें तब वासकपाल्या या महत्तरिका ( जिनका यह काम है कि राजा से आकर निवेदन करें कि उस रात्रि में किस रानी के साथ संभोग की बारी है । ) राजा के समीप उन दासियों के साथ—जो उस रानी की सेविका है, जिसकी बारी क्रमानुसार आई है, या उन स्त्रियों की जिनकी बारी आकर बीत गई है और राजा ने संभोग नहीं किया है, या उन स्त्रियों की जो अपनी बारी के दिन अस्वस्थ रहने से राजा से संभोग न करा सकी हों—जाकर राजा के सम्मुख संभोग-चिन्ह, अनुलेपन आदि रखें । उन स्त्रियों की भेजी हुई वस्तुओं और उनकी अंगूठी से मुहर किये हुए उपहारों को देकर राजा से उनके अनुरोध का वर्णन करे ।

तत्र राजा यद् गृहणीयात्तस्या वासकमाज्ञापयेत् ।। ८१ ।।

इसके पश्चात् राजा उनके दिये हुए अनुलेपन को स्वीकार कर लेता है और उस वासकपाल्या को सूचित कर देता है कि किसकी बारी है । [ सबलोग अपना नाम भेजती थीं, 'लाटरी' ( चिट्ठी ) पड़ती थी और जिसका नाम आता था उसीकी बारी मानी जाती थी । ]

उत्सवेषु च सर्वासामनुरूपेण पूजाऽऽपानकं च संगीतदर्शनेषु च ।।८२।।

उत्सव, संगीत-समाज तथा प्रदर्शिनी आदि अवसरों पर सब स्त्रियाँ कुल एवं वय के अनुसार आदर-भाव से सम्मानित की जाती थीं और उनका मद्य आदि से सत्कार किया जाता था ।

अन्तःपुरचारिणीनां बहिरनिष्क्रमो बाह्यानां चाप्रवेशोऽन्यत्र विदितशौचाभ्यः ।। ८३ ।।

किन्तु अन्तःपुर की स्त्रियाँ अकेले बाहर नहीं जा सकती थीं और न तो बाहर की स्त्रियाँ अन्तःपुर में प्रवेश कर सकती थीं । केवल वही आ-जा सकती थीं, जिनका आचरण शुद्ध और पवित्र था ।

अपरिक्लिष्टश्च कर्मयोगः ।। ८४ ।।

और अन्तःपुर की स्त्रियों को जो कार्य करने पड़ते थे वे अधिक श्रम तथा कष्ट देनेवाले नहीं होते थे।

यह अन्तःपुर की व्याख्या समाप्त हुई।

पुरुषस्तु बहून्दारान्समाहृत्य समो भवेत्।
न चावज्ञां चरेदासु व्यलीकान्न सहेत् च ॥ ८५ ॥

अनेक स्त्रियों से विवाह करनेवाले पुरुषों को उनके साथ सदा अच्छा और समान व्यवहार करना चाहिये। रूप-गुण के अभाव से न तिरस्कार करे, न उनकी अवज्ञा करे और न उनके दोषों को अनदेखी करे।

एकस्यां या रतिक्रीडां वैकृतं वा शरीरजम्।
विस्रम्भाद्वाऽप्युपालम्भस्तमन्यासु न कीर्तयेत् ॥ ८६ ॥

पुरुष को चाहिये कि वह किसी स्त्री के प्रेम, रति-क्रीडा, शरीर की कुरूपता और उसकी विश्वस्त बातों को उपालम्भ के विचार से अन्य से न कहे। इससे उस स्त्री को विरक्ति होती है।

न दद्यात्प्रसरं स्त्रीणां सपत्न्याः कारणे क्वचित्।
तथोपालभमानां च दोषैस्तामेव योजयेत् ॥ ८७ ॥

पुरुष को चाहिये कि उन सपत्नियों में से किसीको भी अन्य की बातें कहने का अवसर न देवे और यदि कोई सपत्नी किसीके अवगुण कहने लगे तो उसे उन्हीं अवगुणों से दूषित कर फटकारे।

अन्यां रहसि विस्रम्भैरन्यां प्रत्यक्षपूजनैः।
बहुमानैस्तथा चान्यामित्येवं रञ्जयेत्स्त्रियः ॥ ८८ ॥

पुरुष को चाहिये कि उनमें से किसीको गुप्त बातों से और किसीको बहुत आदर-मान आदि से प्रसन्न रखे।

उद्यानगमनैर्भोगैर्दानैस्तज्ज्ञातिपूजनैः ।
रहस्यैः प्रीतियोगैश्चेत्येकैकामनुरञ्जयेत् ॥ ८९ ॥

उद्यानगमन, भोग की लालसा वर्णन करके या उनके परिजनों का सत्कार करके अथवा अपना भेद बताकर और अन्त में रति-क्रिया से सबको प्रसन्न करे।

युवतिश्च जितक्रोधा यथाशास्त्रप्रवर्तिनी ।
करोति वश्यं भर्तारं सपत्नीश्चाधितिष्ठति ॥ ९० ॥

युवती स्त्री, जो सुशील है, जिसने क्रोध को जीत लिया है और जो उपर्युक्त शास्त्र-विधियों के अनुसार आचरण करती है, अपने पति के प्रेम को आकृष्ट कर लेती है और अपनी सपत्नियों के ऊपर विजय पाती है।

पति के प्रति स्त्री के कर्तव्य समाप्त हुए।



# पंचम मंजरी

## प्रथम पराग

### परदाराभिगमन

मनुष्य के मानस में सदा काम की तरंगें उठती रहती हैं। मधुर स्वरों के सुनने की चाह, स्वादिष्ट पदार्थों के आस्वाद की लालसा, सौन्दर्य देखने की अभिलापा एवं स्पर्शादि विषय-सुख के लिए विकल रहना काम का सहज धर्म है। जब तक काम अपनी साम्यावस्था पर रहता है, पुरुष को अपनी ही स्त्री से सुख की आकांक्षा रहती है; और जब तक यह विषय-सुख धर्म तथा अर्थ का अवलंब लिये रहता है तब तक वह प्रशंसनीय और योग्य माना जाता है। परन्तु जब यह बढ़ जाता है, संयम और मर्यादा का उल्लंघन करने लगता है तब यह व्यभिचार और मानसिक रोग में गिना जाता है।

काम की अधिकता से मनुष्य में पशु का स्वभाव आ जाता है। उस समय उसमें उद्दंडता, दुःशीलता, निर्लज्जता, दीनता, चोरी, व्यभिचार और अमानुषिक विचार आदि दोष आ जाते हैं। वह काम-विवश हो सुख के लिए नाना प्रकार के दुःखों को भोगता और अनादर पाता है। शब्दादि पाँच विषयों का राग मन में उदय होने तथा चिन्ता करने से वे विषय मन में घुस जाते हैं और तत्विषय-सम्बन्धी कामना प्रबल हो जाती है तथा बलात्कार से मन आदि इन्द्रियों को विषयासक्त कर डालती है। कामी पुरुष की अभिलाषा पूरी होने पर उसकी विषय-वासना की लालसा अधिकाधिक बढ़ती जाती है। स्वतंत्रता काम की वृद्धि का कारण है। इसलिए कामी को स्वतंत्र नहीं रहना चाहिये। भय और लज्जा कामी के लिए पथ्य हैं। कामियों को निषिद्ध कर्मों से विमुख कर ईश्वर में लगाने और उनके

चित्त की विश्रान्ति के लिए आचार्यों ने सगुण ईश्वर के अवतार तथा देवताओं के प्रतिमा-पूजन की एक सुगम रीति निकाली है। देवप्रतिमा की उपासना से मन निषिद्ध वासना की ओर जाने से रुक जाता है।

भारत उष्णता प्रधान देश है। यहाँ का जल-वायु साधारणतः सुन्दर है। भूमि के उर्वरा होने से जीवन-यात्रा के लिए थोड़ा परिश्रम करना पड़ता है। इसीसे हमारे देशवासी आलसी और विलासी हो गये हैं। यहाँ के जलवायु की उष्णता के कारण बहुत कम अवस्था में युवक-युवतियों में संभोग-लालसा, काम-चेष्टा और आकांक्षा उत्पन्न हो जाती है। शिक्षा के अभाव से ब्रह्मचर्य, संयम, सदाचार और मनोबल का ज्ञान यहाँ तरुण-तरुणियों में कराया ही नहीं जाता। बहुधा माता-पिता बचपन ही से बालक-बालिकाओं को विवाह का सन्देश सुनाते हैं। बाल्यावस्था से ही दाम्पत्य जीवन का प्रलोभन उनके मानस-क्षेत्र में भरा जाता है। दूसरे, यहाँ कामुकता और व्यभिचार के प्रधान कारण सामाजिक रूढ़ियाँ और परम्परागत कुरीतियाँ हैं। बाल-विवाह, परदे की प्रथा, विवाह की दूषित प्रथा, क्षीण सन्तान, विधवाओं की उपेक्षा, यंत्र-मंत्र का मिथ्याडम्बर, बहुविवाह, देव-पूजन, साधु-सन्तों के आशीर्वाद का मिथ्या प्रलोभन आदि ने अनेक अंश में आधुनिक व्यभिचार को विस्तारित किया है। विवाह के पूर्व युवक-युवतियों को जीवनोपयोगी अर्थकरी विद्या के साथ शरीर-शास्त्र, प्रजनन-क्रिया और काम-शास्त्र की उचित शिक्षा न देने से तथा माता-पिता की अत्यन्त अन्यमनस्कता और तटस्थता के कारण युवक-युवती वैवाहिक जीवन को सुखपूर्वक वहन नहीं कर सकते, और थोड़ा भी असौख्य उत्पन्न होने पर व्यभिचार के गर्त्त में गिर जाते हैं। व्यभिचारियों के स्वभाव से अनभिज्ञ होने के कारण वे उनके काम-जाल में आवद्ध हो, पतित बन जाते हैं। पर-दाराभिगमन बहुत ही निन्द्य और शास्त्रों से वर्जित है। किन्तु अधर्म समझे जाने पर भी यह इतिहास, पुराण आदि में सदा से प्रचलित दीख पड़ता है। इसमें अनेक बुराइयाँ हैं। इससे समाज में अनाचार फैलता है; वर्ण-

सङ्कर सन्तान जन्म लेती है। अनेक उपाधियाँ उठ खड़ी होती हैं। लोकापवाद के साथ ही अनेक भयानक व्याधियाँ उत्पन्न होकर समाज को निर्बल और निस्तेज कर देती हैं। इस देश में अमीर-गरीब सभी विषय का उपभोग समान रूप से कर सकते हैं। इसीसे यह इतना व्यापक हो गया है। हमारे बालकों की प्रवृत्ति बहुत कम अवस्था से ही कामपूर्ण हो जाती है। भारतीय समाज में यह विषय अतिशय प्रिय बन रहा है। हमारे यहाँ आपस की बातचीत में कामुकता की अधिकता पाई जाती है। परदे की प्रथा के कारण असंयमी और विषय-लम्पट पुरुषों के मन में स्त्रियों के देखने के लिए कौतूहल होता है। यह सहज और स्वाभाविक है। अज्ञान और मूर्खता ने परदाराभिगमन को अधिक प्रश्रय दे रखा है। परदे के भीतर रखकर स्त्रियों के हृदय में इतना भय भर दिया जाता है कि संयोगवश रास्ता भूल जाने पर अपने घर चला जाना उनके लिए असम्भव हो जाता है। यदि कोई विकट परिस्थिति आ जाय तो उसका सामना करने की अपेक्षा वे दुष्टों के हाथ आत्म-समर्पण कर देती हैं। कुछ प्रदेशों में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों की संख्या कम है। इससे वहाँ प्रत्येक पुरुष विवाह नहीं कर सकता और ब्रह्मचर्य तथा संयम न रख सकने के कारण वे पराई स्त्रियों को अपनी विषय-वासना का शिकार बना लेते हैं। समाज उन्हें कोई दंड नहीं दे सकता। शासक-वर्ग को इसका पता तब चलता है जब साध्वी स्त्रियाँ पतिता बनकर खुले खजाने अपना जीवन कलुषित करने लगती हैं। समाज अपनी कट्टरता के कारण उन्हें अपने में मिलाना नहीं चाहता। अतः समाज, जाति, परिवार और अपने संबंधियों से परित्यक्त होकर वे या तो वेश्यावृत्ति से अपना निर्वाह करती हैं या समाज में छिपी रहकर कुलीन घरों में दूती या कुट्टनी बन अपनी जीविका चलाने के साथ ही क्रोध और तिरस्कार से समाज के प्रमुख व्यक्तियों को अपने जाल में फँसाकर प्रतिशोध लेती हैं। समाज के सम्भ्रान्त लोग देखते हुए भी अनदेखे बने रहते हैं।

इस 'मंजरी' में आचार्य ने स्त्री-पुरुष के शील और आचार का सामूहिक रूप से वर्णन किया है। यहाँ पर उन्होंने नारी-चरित्र को बहुत ही कलुषित रूप से अंकित किया है। उनका यह कहना कि—पुरुष धर्म का विचार कर परदारा-संभोग में अनिच्छा प्रकट करते हैं और स्त्रियाँ धर्माधर्म का किंचित् विचार न कर व्यभिचार में सरलता से प्रवृत्त हो जाती हैं, अतिशयोक्ति से खाली नहीं है। संसार में अधिकतर गुंडा प्रकृति पुरुषों में ही देखी जाती है। यह संसार में कभी नहीं सुना जाता कि किसी स्त्री ने पुरुष के साथ कभी भी बलात्कार किया है। इसके विपरीत प्रति दिन समाचारपत्रों में स्त्री के साथ पुरुष के बलात्कार का समाचार मिलता है। यह बात अवश्य है कि स्त्रियों में लज्जा, धर्म का विचार, लोकनिंदा और परित्यक्त किये जाने की आशंका अधिक रहती है; और वे कमजोर होने से पुरुष की शक्ति के आगे विवश हो आत्म-समर्पण कर देती हैं। स्त्रियों को कुमार्ग पर ले जाने और व्यभिचार के पापपंक में डुबाने वाला पुरुष-वर्ग ही है।

पुरुष-हृदय चंचल प्रकृति का होता है। उसी प्रकार अनेक स्त्रियाँ भी बहुत ही चपल स्वभाव की होती हैं। संसार में कुल-वधुओं के अतिरिक्त अनेक रति-मूर्तियाँ—गणिकाएँ और कुलटाएँ सदा से रहती चली आई हैं। बाजार में खुले आम बैठनेवाली वेश्याओं के अतिरिक्त समाज के भीतर भी अनेक पतित कुलटाएँ पाई जाती हैं। ये दोनों काम-वासना की साक्षात् मूर्तियाँ हैं। वेश्याएँ शरीर की प्यास को अधिक जाग्रत करती हैं। उनके सहवास से काम-पिपासा कभी शांत नहीं होती। वेश्याओं से बचना कुछ अंश में संभव है। उनकी नीचता, सामाजिक बहिष्कार, अधिक व्यय की आशंका एवं अपनी मर्यादा का विचार—ये सब पुरुष को उनके संसर्ग से बचाने में समर्थ हो सकते हैं। किन्तु समाज के अन्तर्गत रहनेवाली कुलटाओं से बचना असंभव नहीं तो अधिक दुरूह अवश्य है। दिन-रात हर प्रकार का सम्पर्क रहने से इनसे मिलने-जुलने में कोई अड़चन नहीं होती।

वेश्याएँ और कुलटाएँ—दोनों रति की प्रतिमा हैं। कुलवधुओं से ये अधिक आकर्षक होती हैं। कामातुरों को ये स्वर्गीय वस्तु-सी दिखाई पड़ती हैं। वास्तव में कुलवधुओं से अधिक इनमें कोई विशेषता नहीं होती। केवल इतना ही है कि विषय-वासना ही इनका दैनिक कार्य है। निशि-दिन इसीमें निरत रहने से ये अधिक विशेषज्ञता प्राप्त कर लेती हैं। इन्हें केवल श्रृंगार तथा विषय-भोग की चिन्ता और लगन रहती है। ये रति की मूर्तियाँ पुरुष की कुत्सित प्रवृत्तियों को ही जाग्रत करती हैं। इनके सहवास से तुष्टि नहीं होती, अतृप्ति ही बनी रहती है। कुलवधुएँ अपने पति के पवित्र भावों को जगाती हैं। वे अपने पति के हृदय को शांति पहुंचाती हैं। पुरुष को अपनी धर्मपत्नी से तृप्ति और तुष्टि दोनों मिलती है।

गणिकाएँ और कुलटाएँ पुरुष के हृदय को अपने अधिकार में कर लें और कुल-ललनाएँ—जो हृदय से पति-प्रेम करती हैं और पति की सेवा में सदैव निरत रहती हैं—अपने पति को अधिकार में न रख सकें, यह उनके लिए बड़ी ही लज्जा और परिताप की बात है। स्त्री की अपेक्षा पुरुष पर सरलता से आधिपत्य स्थापित किया जा सकता है; क्योंकि वे अधिक कामातुर होते हैं। स्त्री की बाह्य सुंदरता पुरुष को आकृष्ट कर उसके चरणों पर गिरा सकती है; किन्तु सदा समीप रहने से यह आकर्षण कुलवधुओं में नहीं रह जाता। कुलवधुएँ अपनी सेवा और आत्मत्याग के भरोसे ही पति को अपने वश में रखना चाहती हैं। पर, यह पर्याप्त नहीं है। सौन्दर्य को स्थायी बनाने के लिए उन्हें संयम की बड़ी आवश्यकता है। साथ ही मधुर भाषण, मान, लज्जा और हावभाव से स्त्री वास्तव में अपने पति पर सदा प्रभाव रख सकती है। सौन्दर्य में बड़ी क्षमता है, अमोघ शक्ति है; पर हावभाव उनका सर्वश्रेष्ठ अस्त्र है। यदि कुलवधुएँ अपने पतियों को अपने प्रेम, सेवा और सौन्दर्य के साथ ही कृत्रिम हाव-भाव से आकृष्ट करती रहें तो बहुत संभव है कि परदाराभिगमन का व्यापक अनाचार समाज से बहिष्कृत हो जाय। कुल-कामिनियाँ पुरुष की तरह प्रेम से

पागल नहीं होतीं। इसका यह अर्थ नहीं है कि वे प्रेम में मत्त नहीं होतीं। वे प्रेम से उन्मत्त अवश्य होती हैं; किन्तु लज्जा और विनय के कारण अपनी प्रमत्तता को पुरुष पर उस रूप में प्रकट नहीं होने देतीं जैसे गणिकाएँ और कुलटाएँ अपने नायकों पर करती हैं, वरन् वे अपनी इस असमर्थता को मूक वेदना से ही प्रदर्शित करती हैं।

आचार्य ने यहाँ उन कारणों का विवेचन किया है जिनसे स्त्रियाँ अपने पति के रहते हुए भी अन्य पुरुष का संसर्ग करती हैं। अशक्त, निर्बल, दरिद्र, ईर्ष्यालु तथा परदाराप्रिय-पतियों को छोड़कर अपनी काम-पिपासा की शान्ति के लिए वे अन्य पुरुषों से सम्बन्ध कर लेती हैं। किसी अंश में उनका यह कृत्य क्षम्य हो सकता है। वस्तुतः रति-सुख का अभाव होने पर ही स्त्रियाँ पर-पुरुष की शरण लेती हैं। यदि पुरुष-समाज अपने कर्तव्य और उत्तरदायित्व का पूर्ण विचार कर उनका पालन करता रहे तो यह जघन्य व्यभिचार बहुलांश में समाज से बहिष्कृत हो सकता है। इन सब बुराइयों की जड़ सामाजिक कुरीतियाँ हैं, जिनमें बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह को प्रधानता दी जा सकती है।

इसके पश्चात् आचार्य ने स्त्रियों के उन आकारों, हावभावों और आचरणों का उल्लेख किया है जिनके बल पर व्यभिचारिणी स्त्रियाँ एक बार पतित होकर पुरुषों को अपने जाल में फँसाने की सतत चेष्टा करती हैं। व्यभिचारी पुरुषों के लक्षण भी बतलाये गये हैं और बहुधा ऐसे पुरुष ही साध्वी, सती, कुलीना स्त्रियों को अपने जाल में फँसाकर पापपंक में डुबाते हैं। अतः प्रत्येक सद्गृहस्थ का कर्तव्य है कि इन अध्यायों में वर्णित कुलाङ्गारों से अपने कुल की रक्षा करने के लिए सदा अपने गृह से उनका बहिष्कार रखें; क्योंकि यह नहीं कहा जा सकता कि उनका सतत सम्पर्क किस दिन उनपर विपत्ति ला ढाहेगा। यह अध्याय परदारा-संभोग को सरल और सफल बनाने के लिए नहीं लिखा गया है, वरन् आगन्तुक विपत्तियों के रूपों और आकारों को जानकर उनसे अपने कुल-मर्यादा की रक्षा

करने तथा दुष्टों से सदा बचने के लिए किया गया है। यह कुलवधुओं के लिए एक रक्षा-कवच है।

व्याख्यातकारणाः परपरिग्रहोपगमाः ॥ १ ॥

परदारा से किन-किन अवस्थाओं और कारणों से संभोग किया जाता है, इसकी व्याख्या प्रथम मंजरी के नायिका-विमर्श में की गई है। परदारा से संभोग करना धर्मविरुद्ध है। इससे सुख और सन्तान की प्राप्ति नहीं होती। हाँ, यह परदारागमन विशेष अवस्थाओं में क्षम्य होता है।

तेषु साध्यत्वमनत्ययं गम्यत्वमायतिं वृत्तिं चादित एव परीक्षेत ॥ २ ॥

नायक को परदारा से गमन करने के पूर्व इन बातों की परीक्षा कर लेनी चाहिये कि वह परदारा १—अपने वश में आ सकती है या नहीं, २—विश्वास करने योग्य है अथवा नहीं, ३—संभोग करने के योग्य है अथवा कुष्ठ या उन्माद से पीड़ित है, ४—उसके साथ सम्बन्ध करने से स्वास्थ्य या समाज पर क्या प्रभाव पड़ेगा, ५—उसकी ओर अपनी मानसिक प्रवृत्ति कैसी है?

यदा तु स्थानात्स्थानान्तरं कामं प्रतिपद्यमानं पश्येत्तदाऽऽत्म शरीरोपघातत्राणार्थं परपरिग्रहानभ्युपगच्छेत् ॥ ३ ॥

जब किसी स्त्री को देखकर उससे संभोग के लिए मन में काम-विकार जग उठे और क्रम से पुरुष की दशा विकृत होकर शरीर के विनाश पर आ बने, तो अपनी प्राणरक्षा के लिए पर भार्या से गमन करना चाहिये, अन्यथा नहीं।

नारी प्रोन्नतयौवनाऽभिलषितं कान्तं न चेदाप्नुया।
दुन्मानं मरणं च विन्दति तदा कन्दर्पसंमोहिता॥
संचिन्त्येति समागतां परवधूं रत्यर्थिनी स्वेच्छया।
गच्छेत्कापि न सर्वदा सुमतिमानित्याह वात्स्यायनः॥

—'अनंगरंग'

यदि कोई यौवन से मदमाती युवती अपने अभिलषित नायक को न पाकर कामोन्माद से उन्मत्त हो मरणोन्मुख हो जाय, और ऐसी काममद-विह्वला नवयौवना परदारा यदि किसी अन्य पुरुष से रति के लिए प्रार्थना करे, तो इस स्थिति में उस पुरुष को उसके साथ संभोग करना चाहिये, अन्यथा नहीं। यों ही बिना किसी विकट प्रसंग के आये, केवल मन के चलायमान होने से, सदा परभार्यागमन कदापि नहीं करना चाहिये। यह वात्स्यायनजी का कथन है।

दश तु कामस्य स्थानानि ॥ ४ ॥

काम-विकार की दस अवस्थाएँ होती हैं।

चक्षुः प्रीतिर्मनः सङ्गः संकल्पोत्पत्तिर्निद्राच्छेदस्तनुता विषयेभ्यो-व्यावृत्तिर्लज्जाप्रणाश उन्मादो मूर्च्छा मरणमिति तेषां लिङ्गानि ॥ ५ ॥

नेत्रों में प्रीति, मन की आसक्ति, इष्ट-प्राप्ति का संकल्प, निद्रा-भङ्ग, शरीर की कृशता, विषय-सुख से विरक्ति, निर्लज्जता, उन्माद, मूर्च्छा और मृत्यु—यही क्रम से काम-विकार के दस लक्षण हैं। यही भाव निम्नांकित श्लोक भी व्यक्त करते हैं—

दृष्टिप्रेमपरा भ्रमोऽथमनसि प्रोक्तोऽथ संकल्पको।
निद्रोच्छित्तरतः शरीरतनुता लज्जाविनाशस्ततः॥
वैराग्यं विषयेष्वथो निगदिते ह्युन्मादमूर्च्छे ततो।
मृत्युः स्यादिति पण्डितैःस्मरदशा उक्ता दशैव क्रमात्॥

—'अनंगरंग'

नयनप्रीतिः प्रथमं चित्तासङ्गस्ततोथ संकल्पः।
निद्राच्छेदस्तनुता विषयनिवृत्तिस्त्रपानाशः॥
उन्मादो मूर्च्छा मृतिरित्येताः स्मरदशा दशैव स्युः।
तास्वारोहति मदने यायात्परयोषितं स्वरक्षायै॥ —'रतिरहस्य'

जब किसी परदारा को देखकर काम की यह अन्तिम-मरण दशा आ जाय, तभी परदारा से अपने जीवन की रक्षा के लिए संभोग करना चाहिये।

पुनर्दारा पुनर्वित्तं पुनः क्षेत्रं पुनः सुतः।
पुनः श्रेयस्करं कर्म न शरीरं पुनः पुनः॥

स्त्री, धन, भूमि, पुत्र आदि कल्याण करनेवाले साधन मनुष्य को बार-बार भी मिल सकते हैं; किन्तु यदि काममद से अपने मरण का समय आजाय तो परदारा से संभोग कर ले; क्योंकि यह शरीर पुनः नहीं मिल सकता।

तत्राकृतितो लक्षणतश्च युवत्याः शीलं सत्यं शौचं साध्यतां चण्डवेगतां च लक्षयेदित्याचार्याः॥ ६॥

अनुरागवश परदारा से गमन करने में उसकी आकृति तथा लक्षण से उस युवती के स्वभाव, सत्यता, पवित्रता, वश में आने की संभावना तथा कामवेग आदि का विचार पुरुप पहले कर ले। यह आचार्यों की सम्मति है।

व्यभिचारादाकृतिलक्षणयोगानामिङ्गिताकाराभ्यामेव प्रवृत्तिर्बोधव्या योषित इति वात्स्यायनः॥ ७॥

वात्स्यायनजी कहते हैं कि उनकी आकृति और लक्षणों के योग से ही उनके गम्यागम्य और काम-वेग का ठीक परिचय नहीं मिलता, वरन् उनके हाव-भावों से इन बातों का पूर्ण परिचय मिल सकता है।

यं कश्चिदुज्ज्वलं पुरुषं दृष्ट्वा स्त्री कामयते, तथा पुरुषोऽपि योषितम्, अपेक्षया तु न प्रवर्तेते, इतिगोणिकापुत्रः॥ ८॥

उत्तम वस्त्र धारण किये हुए किसी पुरुप को देखकर व्यभिचारिणी स्त्री उसपर लुब्ध हो जाती है। इसी प्रकार पुरुप भी स्त्री पर अनुराग करने लगते हैं। एक दूसरे की मनोवृत्ति जानने की प्रतीक्षा नहीं करते। यह गोणिकापुत्र का मत है।

तत्र स्त्रियं प्रति विशेषः॥ ९॥

यह आकस्मिक अनुरक्तता — परपुरुष में आसक्ति—स्त्रियों में ही अधिक पाई जाती है।

न स्त्री धर्ममधर्मं चापेक्षते कामयत एव कार्यापेक्षया तु नाभियुङ्क्ते॥१०॥

बहुधा स्त्री धर्म-अधर्म नहीं देखती। कोई पुरुष क्यों न हो,वह उससे अनुराग करने लगती है और वह उससे किसी कारण-विशेष से सम्बन्ध नहीं करती।

स्वभावाच्च पुरुषेणाभियुज्यमाना चिकीर्षन्त्यपि व्यावर्तते ॥११॥

स्त्रियों का तो यह स्वभाव है कि पुरुष-द्वारा मिलने की प्रार्थना करने पर वे उससे मिलने की लालसा रखती हुई भी वैसा करने से इनकार करती रहती हैं।

पुनः पुनरभियुक्ता सिद्ध्यति ॥ १२ ॥

पुरुष के बारबार अनुरोध करने पर स्त्री उसके वश में आ जाती है।

पुरुषस्तु धर्मस्थितिमार्यसमयंचापेक्ष्य कामयमानोऽपि व्यावर्तते ॥१३॥

पुरुष तो धर्म एवं शास्त्र का विचार कर और उनमें वर्णित सदाचार का ध्यान करके स्त्री की कामना रखते हुए भी अपना मुँह फेर लेता है।

तथाबुद्धिश्चाभियुज्यमानोऽपि न सिद्ध्यति ॥ १४ ॥

यदि धार्मिक बुद्धि वाले मनुष्य से स्त्री बहुत आग्रह करती है, तब भी वह उसके जाल में नहीं पड़ना चाहता।

निष्कारणमभियुङ्क्तेऽभियुज्यापि पुनर्नाभियुङ्क्ते, सिद्धायां च माध्यस्थ्यं गच्छति॥ १५ ॥

स्त्री केवल आनंद-भोग के लिए पुरुष से सम्बन्ध करती है। वह अन्य विशेष कारण की अपेक्षा नहीं करती। पुरुष स्त्री के साथ संभोग करके भी धर्म के डर से फिर उससे अलग हो जाते हैं। जो अपने वश में आ जाती हैं, उनसे भी उदासीन हो जाते हैं।

सुलभामवमन्यते, दुर्लभामाकाङ्क्षत इति प्रायोवादः ॥ १६ ॥

पुरुष सरलता से अपने वश में आनेवाली स्त्री का ध्यान नहीं रखते, वे उनकी उपेक्षा करते हैं; किन्तु कठिनता से प्राप्त होनेवाली स्त्री के लिए सदा अभिलाषा और उद्योग किया करते हैं।

यह स्त्री-पुरुष के शील-स्वभाव की व्याख्या समाप्त हुई।

तत्र व्यावर्तनकारणानि ॥ १७ ॥

अब स्त्रियों का पुरुष के अधिकार में न आने के कारण का उल्लेख करते हैं—

पत्यावनुरागः ॥ १८ ॥

अपने पति में अधिक अनुराग होने से स्त्रियाँ दूसरे पुरुष को नहीं चाहतीं।

अपत्यापेक्षा ॥ १९ ॥

जो केवल सन्तान के लिए ही भोग करती हैं, सुख के लिए नहीं।

अतिक्रान्तवयस्त्वम् ॥ २० ॥

जिनकी युवावस्था बीत चुकी है, कामुकता कम हो गई है।

दुःखाभिभवः ॥ २१ ॥

जो दुःख से अभिभूत हैं; अतः रति की लालसा नहीं होती।

विरहानुपलम्भः ॥ २२ ॥

जिन्हें पति के वियोग का अभाव है।

अवज्ञयोपमन्त्रयत इति क्रोधः ॥ २३ ॥

प्रतिष्ठाहरण होने के भय से क्रोध का होना। क्रोध से पर-पुरुष में विरक्ति।

अप्रतर्क्य इति संकल्पवर्जनम् ॥ २४ ॥

संभोग करना अशक्य है। इससे भोग की भावना से विरक्त होना।

गमिष्यतीत्यनायतिरन्यत्र प्रसक्तमतिरिति च ॥ २५ ॥

यह पुरुष कहीं चला जायगा, इससे अन्य किसी पुरुष में आसक्ति होने से।

असंवृताकार इत्युद्वेगः ॥ २६ ॥

बात प्रकट हो जायगी, अपमान के इस उद्वेग से।

मित्रेषु निसृष्टभाव इति तेष्वपेक्षा ॥ २७ ॥

यह मित्रों से भेद को अवश्य कह देगा, इससे अपनी अवज्ञा होगी।

शुष्काभियोगीत्याशङ्का ॥ २८ ॥

यह पुरुष बड़ा शुष्क है, ऐसी आशंका का अभियोग लगानेवाली।

तेजस्वीति साध्वसम् ॥ २९ ॥

यह बड़ा तेजस्वी है, इस बात से घबड़ाहट।

चण्डवेगः समर्थो वेति भयं मृग्याः ॥ ३० ॥

यह पुरुष शक्तिशाली, कामी है और मैं मृगी—सुकुमार हूँ; ऐसा सोचनेवाली।

नागरकः कलासु विचक्षण इति व्रीडा ॥ ३१ ॥

यह पुरुष नागरक है, काम-कला में कुशल है; मैं गँवार हूँ, इससे उत्पन्न लज्जा।

सखित्वेनोपचरित इति च ॥ ३२ ॥

मैं इस पुरुष की सखी रह चुकी हूँ, यह लज्जा।

अदेशकालज्ञ इत्यसूया ॥ ३३ ॥

यह पुरुष देश, काल का विचार नहीं रखता; इससे ग्लानि।

परिभवस्थानमित्यबहुमानः ॥ ३४ ॥

इससे संभोग करने से सखियों-द्वारा तिरस्कार होने का भय।

आकारितोऽपि नावबुध्यत इत्यवज्ञा ॥ ३५ ॥

यह पुरुष मेरे संकेतों को भी नहीं समझता, इससे अपनी अवज्ञा मानना।

शशो मन्दवेग इति च हस्तिन्याः ॥ ३६ ॥

यह शश है, मैं हस्तिनी हूँ। यह मंदवेग है; अतः रति में आनंद नहीं आवेगा।

मत्तोऽस्य मा भूदनिष्टमित्यनुकम्पा ॥ ३७ ॥

मेरे साथ संभोग करने से इस पुरुष का अनिष्ट न होवे, यह अनुकम्पा।

आत्मनि दोषदर्शनान्निर्वेदः ॥ ३८ ॥

अपने शरीर में कोई शारीरिक रोग या दोष है, इससे विरक्ति।

विदिता सती स्वजनबहिष्कृता भविष्यामीति भयम् ॥ ३९ ॥

प्रकट हो जाने पर घर से निकाल दी जाऊँगी, इस भय की चिन्ता।

पलित इत्यनादरः ॥ ४० ॥

यह पुरुष वृद्ध है, इससे उसमें अनादर-भाव का होना।

पत्या प्रयुक्तः परीक्षत इति विमर्शः ॥ ४१ ॥

पति का भेजा हुआ यह मेरी परीक्षा ले रहा है, यह आशंका।

धर्मापेक्षा चेति ॥ ४२ ॥

धर्म का विचार रखनेवाली; अतः अधर्म होने के भय से।

पुरुष को ऐसी स्त्रियों के प्रति विधान बतलाते हैं—

तेषु यदात्मनि लक्षयेत्तदादित एव परिच्छिन्द्यात् ॥ ४३ ॥

अतएव पुरुष को चाहिये कि पूर्व-कथित दोषों में, जिनके कारण स्त्रियाँ पुरुष के वश में नहीं आतीं, यदि कोई दोष अपने में होवे तो उसे प्रारंभ ही में यत्न से छिपावे।

आर्यत्वयुक्तानि रागवर्धनात् ॥ ४४ ॥

यदि स्त्री, धर्म और सदाचार के कारण रुकी है और पुरुष के अधिकार में नहीं आती, तो पुरुष को उससे अपना प्रेम बढ़ाना चाहिये।

अशक्तिजान्युपायप्रदर्शनात् ॥ ४५ ॥

यदि साधन की अशक्तता के कारण वह स्त्री अपने से नहीं मिल सकती, तो पुरुष को इसके लिए उसे उपाय बतलाना चाहिये।

बहुमानकृतान्यतिपरिचयात् ॥ ४६ ॥

यदि वह बहुत अधिक मान की इच्छुक है, तो उससे अधिक परिचय बढ़ाना चाहिये; क्योंकि परिचय होने पर मानापमान का विचार नहीं रह जाता।

परिभवकृतान्यतिशौण्डीर्याद्वैचक्षण्याच्च ॥ ४७ ॥

अधिक परिचय हो जाने पर स्त्री का मान भंग हो जाता है। उसके साधारण अभियोग—जैसे शुष्कता, वृद्धता, देश-काल की अनभिज्ञता—ये सब मिट जाते हैं; क्योंकि परिचय होने पर स्त्री को उसकी काम-कला-निपुणता का भलीभाँति परिचय मिल जाता है।

तत्परिभवजानि प्रणत्या ॥ ४८ ॥

यदि स्त्री अपना तिरस्कार समझे तो उसके प्रति अधिक आदर दिखाकर चतुरता से काम लेवे।

भययुक्तान्याश्वासनादिति ॥ ४९ ॥

यदि नायिका भयभीत हो तो उसे आश्वासन देकर वश में लावे।

परदारागमन में सफल पुरुषों के लक्षण—

पुरुषास्त्वमी प्रायेण सिद्धाः—कामसूत्रज्ञः, कथाऽऽख्यानकुशलः, बाल्यात्प्रभृतिसंसृष्टः, प्रवृद्धयौवनः, क्रीडनकर्मादिनाऽऽगतविश्वासः, प्रेषणस्य कर्ता, उचितसम्भाषणः, प्रियस्य कर्ता, अन्यस्य भूतपूर्वो दूतो मर्मज्ञः, उत्तमया प्रार्थितः, सख्या प्रच्छन्नं संसृष्टः, सुभगाभिख्यातः, सह संवृद्धः, प्रातिवेश्यः, कामशीलः, तथाभूतश्च परिचारकः, धात्रेयिकापरिग्रहः, नववरकः, प्रेक्षोद्यानत्यागशीलः, वृष इति सिद्धप्रतापः, साहसिकः, शूरः, विद्यारूपगुणोपभोगैः पत्युरतिशयिता, महार्हवेषोपचारश्चेति ॥ ५० ॥

मत्तोऽस्य मा भूदनिष्टमित्यनुकम्पा ॥ ३७ ॥

मेरे साथ संभोग करने से इस पुरुष का अनिष्ट न होवे, यह अनुकम्पा।

आत्मनि दोषदर्शनान्निर्वेदः ॥ ३८ ॥

अपने शरीर में कोई शारीरिक रोग या दोष है, इससे विरक्ति।

विदिता सती स्वजनबहिष्कृता भविष्यामीति भयम् ॥ ३९ ॥

प्रकट हो जाने पर घर से निकाल दी जाऊँगी, इस भय की चिन्ता।

पलित इत्यनादरः ॥ ४० ॥

यह पुरुष वृद्ध है, इससे उसमें अनादर-भाव का होना।

पत्या प्रयुक्तः परीक्षत इति विमर्शः ॥ ४१ ॥

पति का भेजा हुआ यह मेरी परीक्षा ले रहा है, यह आशंका।

धर्मापेक्षा चेति ॥ ४२ ॥

धर्म का विचार रखनेवाली; अतः अधर्म होने के भय से।

पुरुष को ऐसी स्त्रियों के प्रति विधान बतलाते हैं—

तेषु यदात्मनि लक्षयेत्तदादित एव परिच्छिन्द्यात् ॥ ४३ ॥

अतएव पुरुष को चाहिये कि पूर्व-कथित दोषों में, जिनके कारण स्त्रियाँ पुरुष के वश में नहीं आतीं, यदि कोई दोष अपने में होवे तो उसे प्रारंभ ही में यत्न से छिपावे।

आर्यत्वयुक्तानि रागवर्धनात् ॥ ४४ ॥

यदि स्त्री, धर्म और सदाचार के कारण रुकी है और पुरुष के अधिकार में नहीं आती, तो पुरुष को उससे अपना प्रेम बढ़ाना चाहिये।

अशक्तिजान्युपायप्रदर्शनात् ॥ ४५ ॥

यदि साधन की अशक्तता के कारण वह स्त्री अपने से नहीं मिल सकती, तो पुरुष को इसके लिए उसे उपाय बतलाना चाहिये।

बहुमानकृतान्यतिपरिचयात् ॥ ४६ ॥

यदि वह बहुत अधिक मान की इच्छुक है, तो उससे अधिक परिचय बढ़ाना चाहिये; क्योंकि परिचय होने पर मानापमान का विचार नहीं रह जाता।

परिभवकृतान्यतिशौण्डीर्यादवैचक्षण्याच्च ॥ ४७ ॥

अधिक परिचय हो जाने पर स्त्री का मान भंग हो जाता है। उसके साधारण अभियोग—जैसे शुष्कता, वृद्धता, देश-काल की अनभिज्ञता—ये सब मिट जाते हैं; क्योंकि परिचय होने पर स्त्री को उसकी काम-कला-निपुणता का भलीभाँति परिचय मिल जाता है।

तत्परिभवजानि प्रणत्या ॥ ४८ ॥

यदि स्त्री अपना तिरस्कार समझे तो उसके प्रति अधिक आदर दिखाकर चतुरता से काम लेवे।

भययुक्तान्याश्वासनादिति ॥ ४९ ॥

यदि नायिका भयभीत हो तो उसे आश्वासन देकर वश में लावे।

परदारागमन में सफल पुरुषों के लक्षण—

पुरुषास्त्वमी प्रायेण सिद्धाः—कामसूत्रज्ञः, कथाऽऽख्यानकुशलः, बाल्यात्प्रभृतिसंसृष्टः, प्रवृद्धयौवनः, क्रीडनकर्मादिनाऽऽगतविश्वासः, प्रेषणस्य कर्ता, उचितसम्भाषणः, प्रियस्य कर्ता, अन्यस्य भूतपूर्वो दूतो मर्मज्ञः, उत्तमया प्रार्थितः, सख्या प्रच्छन्नं संसृष्टः, सुभगाभिख्यातः, सह संवृद्धः, प्रातिवेश्यः, कामशीलः, तथाभूतश्च परिचारकः, धात्रेयिकापरिग्रहः, नववरकः, प्रेक्षोद्यानत्यागशीलः, वृष इति सिद्धप्रतापः, साहसिकः, शूरः, विद्यारूपगुणोपभोगैः पत्युरतिशयिता, महार्हवेषोपचारश्चेति ॥ ५० ॥

काम-सूत्र को जाननेवाले, कथा-कहानी कहनेवाले, बाल-सखा, सुन्दर युवा, खेल आदि में विश्वस्त साथी, स्त्रियों के कार्य करनेवाले, उनके इष्ट कार्य को संपादित करनेवाले, दूसरे से सम्बन्ध कराते समय दूत होने से स्त्री के मर्म को जाननेवाले, स्त्रियों से किसी कार्य के लिए बहुत अनुरोध किये जानेवाले, स्त्री की छिपी हुई बात को जाननेवाले, किसी उत्तम स्त्री से सम्बन्ध रखनेवाले, छिपे-छिपे उसकी सखियों से मिलनेवाले, सुन्दरता में प्रसिद्ध, साथ में बढ़े हुए (एक साथ पालन-पोषण हुआ हो), काम-कला-कुशल पड़ोसी और ऐसे ही सेवकादि, धाय की लड़की का पति, नया जमाई, नाटक और बाग की सैर में अधिक खर्च करनेवाले, वृष की भाँति पुष्ट, साहसी, शूर; विद्या-रूप-गुण एवं भोग-विलास के सामान में पति से बहुत बढ़े-चढ़े, कीमती वेष-भूषा धारण करनेवाले आदि पुरुषों को स्त्रियाँ अधिक सरलता से मिलती हैं।

यथाऽऽत्मनः सिद्धतां पश्येदेवं योषितोऽप्ययत्नसाध्यतामित्यत्नसाध्या योषित उच्यन्ते ॥ ५१ ॥

जिस प्रकार परस्त्रीगमन के लिए बिना यत्न के सफल पुरुष बतलाये हैं, उसी प्रकार सुगमता से प्राप्त होनेवाली स्त्रियाँ निम्न प्रकार की हैं—

योषितस्त्विमा अभियोगमात्रसाध्या—द्वारदेशावस्थायिनी, प्रासादाद्राजमार्गावलोकिनी, तरुणप्रातिवेश्यगृहे गोष्ठीयोजिनी, सततप्रेक्षिणी, प्रेक्षिता पार्श्वविलोकिनी, निष्कारणं सपत्न्याऽधिविन्ना, भर्तृद्वेषिणी, विद्विष्टा च, परिहारहीना, निरपत्या, ज्ञातिकुलनित्या, विपन्नापत्या, गोष्ठीयोजिनी, प्रीतियोजिनी, कुशीलवभार्या, मृतपतिका बाला, दरिद्रा, बहूपभोगा, ज्येष्ठभार्या बहुदेवरिका, बहुमानिनी, न्यूनभर्तृका, कौशलाभिमानिनी, भर्तुर्मौर्ख्येणोद्विग्ना, अविशेषज्ञतया लोभेन, कन्याकाले यत्नेन वरिता कथंचिदलब्धाऽभियुक्ता च सा तदानीं समानबुद्धिशीलमेधाप्रतिपत्तिसात्म्या, प्रकृत्या

पक्षपातिनी, अनपराधेऽवमानिता, तुल्यरूपाभिश्चाधःकृता, प्रोषितपतिका, ईर्ष्यालुपूतिचोक्षक्लीबदीर्घसूत्रकापुरुषकुब्जवामनविरूपमणिकारग्राम्यदुर्गन्धिरोगिवृद्धभार्याश्चेति ॥ ५२ ॥

जो स्त्रियाँ प्रायः गृह-द्वार पर बैठी हुई पुरुष को देखा करती हैं, अतः चपल-प्रकृति होती हैं; जो मकान की छत पर चढ़कर सड़क की ओर देखा करती हैं; युवा पड़ोसी के घर देर तक बैठकर बातचीत करनेवाली; पुरुष की ओर बार-बार घूर कर देखने वाली, पुरुष के देखने पर उसपर कटाक्ष करनेवाली; बिना कारण पति से सपत्नी की तरह व्यवहार करनेवाली; पति से द्वेष करनेवाली या पति जिससे स्वयं द्वेष रखता हो; लज्जा-रहित या स्वतन्त्र; निःसन्तान; सदा पिता के घर रहनेवाली; जिसके बच्चे मर जाते हों; अपने घर या सखी के घर अधिक बातचीत करनेवाली; नट आदि की स्त्रियाँ; युवती विधवा; दरिद्री; अनेक पुरुषों से सम्भोग की हुई; जिसके बहुत देवर हों; अपने को चतुर और पति को मूर्ख माननेवाली; अपने कौशल का अभिमान करनेवाली, तथा पति की मूर्खता से उद्विग्न रहनेवाली; काम-कला में विशेष ज्ञान न रहने से पति से रतिक्षोभ के कारण दुःखी रहनेवाली; कन्या-काल में विवाह के लिए वाग्दत्ता होने तथा विवाह न होने पर समान बुद्धि, शील, मेधा वाले पुरुष के पूर्व अनुराग से पक्षपात करनेवाली; पति के अपराध बिना ही अपने को अपमानित समझनेवाली; समान रूप-गुणवाली स्त्री से तिरस्कृत हुई; जिसका पति विदेश में रहता हो; जिसका पति ईर्ष्यालु, दुर्गन्धयुक्त, नपुंसक, दीर्घसूत्री, कायर, कुबड़ा, वामन, कुरूप, मणिकार, गँवार, दीर्घरोगी हो; अथवा वृद्धों की तरुण स्त्रियाँ—ये सरलता से परपुरुष के वश में आ जाती हैं।

इच्छा स्वभावतोजाता क्रियया परिबृंहिता ।
बुद्ध्या संशोधितोद्वेगा स्थिरा स्यादनपायिनी ॥ ५३ ॥

किसी स्त्री को उत्तम वस्त्रालंकार पहने हुए देखकर जो स्वभावतः

रति-कामना जाग्रत होती है, वह परिचय आदि करने से अधिक बढ़ जाती है, तथा बुद्धि से ऊहापोह करने पर संशोधित और परिष्कृत हो जाती है; और उद्वेग निकल जाने पर लालसा स्थिर और सुदृढ़ हो जाती है।

सिद्धतामात्मनो ज्ञात्वा लिङ्गान्युन्नीय योषिताम् ।
व्यावृत्तिकारणोच्छेदी नरो योषित्सु सिध्यति ॥ ५४ ॥

जो बुद्धिमान पुरुष अपनी प्रतिभा पर विश्वास करता है और जो नायिका के संकेत, हावभाव और विचार को भले प्रकार जानता है, तथा उस नायिका की अपने प्रति विरक्ति के कारणों को दूर करता है; वह बहुधा परदारा के प्रेम से पुरस्कृत होने में सफल होता है।



## द्वितीय पराग

### अभिसारिका के हाव-भाव

यथा कन्या स्वयमभियोगसाध्या न तथा दूत्या, परस्त्रियस्तु सूक्ष्मभावा दूतीसाध्या न तथाऽऽत्मनेत्याचार्याः ॥ १ ॥

जिस प्रकार युवती कन्या नायक के स्वयं प्रार्थना या अनुरोध करने से उसके वश में हो जाती है, उस प्रकार वह दूती-द्वारा नहीं आती। इसके विपरीत दूसरे की विवाहिता स्त्री के भाव छिपे रहते हैं, अतः वह स्वयं नायक के अनुरोध से वश में नहीं आती और दूती-द्वारा सरलता से वश में हो जाती है। यह आचार्य लोगों की सम्मति है।

सर्वत्र शक्तिविषये स्वयंसाधनमुपपन्नतरकं दुरुपपादत्वात्तस्य दूतीप्रयोग इति वात्स्यायनः ॥ २ ॥

परन्तु आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि जहाँ नायक स्वयं पहुँच सकता हो, वहाँ सब जगह उसे स्वयं ही अनुरोध या उद्योग करना चाहिये। किन्तु जहाँ स्वतः उसका प्रवेश न हो सके वहाँ उसे दूती-द्वारा कार्य सिद्ध करना चाहिये।

प्रथमसाहसा अनियन्त्रणसम्भाषाश्च स्वयं प्रतार्याः, तद्विपरीताश्च दूत्येति प्रायोवादः ॥ ३ ॥

जिस स्त्री का चरित्र पहले-ही-पहल दूषित करना हो और जिससे बातचीत करने में कोई रोक-टोक न हो, वहाँ नायिका को नायक स्वतः अपने जाल में फाँसे । इसके विपरीत यदि नायिका का चरित्र खंडित हो चुका हो तो दूती से काम लेना चाहिये ; या दोनों ही प्रयत्न करे । वह दोनों प्रकार से साध्य हो सकती है ।

स्वयमभियोक्ष्यमाणस्त्वादावेव परिचयं कुर्यात् ॥ ४ ॥

प्रथम संभोग के लिए प्रार्थना करते समय नायक स्वयं अपना परिचय देवे ।

तस्याः स्वाभाविकं दर्शनं प्रायत्निकं च ॥ ५ ॥

जिस स्त्री से सम्बन्ध किया जाय उसका दर्शन दो प्रकार से होता है—स्वाभाविक और उद्योग से ।

स्वाभाविकमात्मनो भवनसंनिकर्षे, प्रायत्निकं मित्रज्ञातिमहामात्रवैद्यभवनसंनिकर्षे विवाहयज्ञोत्सवव्यसनोद्यानगमनादिषु ॥६॥

उस स्त्री का दर्शन अपने या पड़ोसी के घर में स्वाभाविक है ; और मित्र, स्वजाति, महामन्त्री, वैद्य आदि के घर के पास अथवा विवाह, यज्ञ, उत्सव, विपत्ति, उद्यानगमन आदि प्रसंगों पर उद्योग से होना सम्भव है ।

दर्शने चास्याः सततं साकारं प्रेक्षणं केशसंयमनं नखाच्छुरणमाभरणप्रह्लादनमधरोष्ठविमर्दनं तास्ताश्च लीलावयस्यैः सह प्रेक्षमाणायास्तत्सम्बद्धाः परापदेशिन्यश्च कथाः, त्यागोपभोगप्रकाशनं, सख्युरुत्सङ्गनिषण्णस्य साङ्गभङ्गं जृम्भणम्, एकभ्रूक्षेपणं, मन्दवा-

च्यता, तद्वाक्यश्रवणं, तामुद्दिश्य बालेनान्यजनेन वा सख्योपदिष्टा द्व्यर्था कथा, तस्यां स्वयं मनोरथावेदनमन्यापदेशेन, तामेवोद्दिश्य बालचुम्बनम्, आलिङ्गनं च, जिह्वया चास्य ताम्बूलदानं, प्रदेशिन्या हनुदेशघट्टनं, तत्तद्यथायोगं यथाऽवकाशं च प्रयोक्तव्यम् ॥७॥

नायक के देखने पर वह निम्न प्रकार से अपने मनोगत भाव को प्रकट करती है—नायक की ओर बार-बार देखना, अपने केश को खोलना और बाँधना, नख से अपने बदन को खरोचना, अपने आभूषणों से आवाज पैदा करना, अधर-होठ को मलना, अनेक लीलाएँ करना, सखियों की सिखाई हुई कथा-कहानी कहना और नायक की ओर उत्सुकता से देखना, भोग-विलास के त्याग का भाव प्रदर्शित करना, सखियों के मध्य में बैठी हुई अँगुली चटकाना, जँभाई लेना, भौंहों से कटाक्ष चलाना, धीरे-धीरे बोलना, नायक की बातों को सुनना, नायक को लक्ष्य कर बालक या अन्य किसीसे सखियों की सिखाई हुई दुधारी बात कहना, अपने आभ्यन्तरिक मनोरथों को किसी ब्याज से प्रकट करना, नायक को लक्ष्य कर बालक को चूमना—आलिंगन करना—अपनी जिह्वा से उसके मुख में पान रखना, तर्जनी से अपनी ठुड्डी को रगड़ना आदि इस प्रकार की क्रियाओं से उस बालक के कक्ष एवं पीठ आदि को यथावकाश स्पर्श और ताड़न करना।

तस्याश्चाङ्कगतस्य बालस्य लालनं, बालक्रीडनकानां चास्य दानं, ग्रहणं, तेन सन्निकृष्टत्वात्कथायोजनं, तत्सम्भाषणक्षमेण जनेन च प्रीतिमासाद्य कार्यं, तदनुबन्धं च गमनागमनस्य योजनं, संश्रवे चास्यास्तामपश्यतो नाम कामसूत्रसंकथा ॥ ८ ॥

यह सब आचार एवं हाव-भाव देखकर नायक को चाहिये—

नायिका की गोद के बालक को प्यार करना, खेलने के लिए गेंद आदि खिलौना देना और लेना, तथा इन कार्यों के सिलसिले से नायिका से बातें करना, और उससे बातचीत करने में सफल होने पर

उससे स्नेह करके कोई कार्य करने में तत्पर होना तथा उस कार्य के सिलसिले से उसके पास आने-जाने का प्रबन्ध करना और उस नायिका को सुना कर काम-सूत्र की कथा कहते हुए इस प्रकार जाना, मानों वह नायिका को देखता ही नहीं।

प्रसृते तु परिचये तस्या हस्ते न्यासं निक्षेपं च निदध्यात् ॥९॥

नायिका से इस प्रकार थोड़ा परिचय हो जाने पर स्मृति के लिए कोई वस्तु उसके हाथ में रखकर पुनः ले लेवे।

तत्प्रतिदिनं प्रतिक्षणं चैकदेशतो गृह्णीयात् सौगन्धिकं पूगफलानि च ॥ १० ॥

प्रति दिन प्रत्येक क्षण दोनों एक दूसरे को इत्र, सुपारी आदि सुगंधित द्रव्य देवें और लेवें।

तामात्मनो दारैः सह विस्रम्भगोष्ठ्यां विविक्तासने च योजयेद् विश्वासनार्थं च ॥ ११ ॥

नायक उस अनुरक्ता स्त्री को अपनी स्त्री-द्वारा बुलाकर एक आसन पर बैठावे और उसमें अपना विश्वास जमावे।

नित्यदर्शनार्थं सुवर्णकारमणिकारवैकटिकनीलीकुसुम्भरञ्जकादिषु च कर्मार्थिन्यां सहात्मनो वश्यैश्चैषां तत्सम्पादने स्वयं प्रयतेत ॥ १२ ॥

उस नायिका का दर्शन करने के लिए सुनार, मणिकार, रँगरेज, चुरिहार आदि के व्यवसायों के करने में स्वयं प्रयत्नशील रहे।

तदनुष्ठाननिरतस्य लोकविदितो दीर्घकालं संदर्शनयोगः ॥ १३ ॥

इन पूर्वोक्त कार्यों में अधिक दिन तक लगे रहने से लोक में प्रसिद्ध होने पर उस स्त्री का दर्शन संभव होता है।

तस्मिश्चान्येषामपि कर्मणामनुसन्धानं येन कर्मणा द्रव्येण कौशलेन चार्थिनी स्यात्तस्य प्रयोगमुत्पत्तिमागममुपायं विज्ञानं चात्मायत्तं दर्शयेत् ॥ १४ ॥

उस कार्य को बिना समाप्त किये ही अन्य कार्यों का अनुसन्धान करता रहे। जिस दुष्कर और दुष्प्राप्य कार्य से अर्थ की प्राप्ति के साथ कला-कौशल की वृद्धि हो; उसके प्रयोग, उत्पत्ति और आगम के लिए यत्न करता रहे।

पूर्वप्रवृत्तेषु लोकचरितेषु द्रव्यगुणपरीक्षासु च तया तत्परिजनेन च सह विवादः ॥ १५ ॥

इन उपर्युक्त कार्यों के करने के साथ ही लौकिक कार्य—कथा-वार्ता कहकर अपने धन और गुण का परिचय देकर नायिका और उसके परिजनों के साथ तर्क-विवाद करे।

तत्र निर्दिष्टानि पणितानि तेष्वेनां प्राश्निकत्वेन योजयेत् ॥१६॥

विवाद की बाजी में जो वस्तु निर्दिष्ट होवे, तो प्रश्नकर्ता से कहे कि यदि मेरा उत्तर अन्यथा हो तो यह वस्तु मैं नायिका को दूँगा। यदि विवाद किसी अन्य व्यक्ति के साथ हो तो नायक कहे कि यदि मैं प्रश्न का ठीक उत्तर न दूँ तो हार में यह वस्तु इस नायिका को दूँगा। इस प्रकार उस नायिका को भी उस विवाद में सम्मिलित करे।

तया तु विवदमानोऽन्यं तद्भक्तमिति परिचयकारणानि ॥१७॥

यदि नायिका इसपर विवाद करे तो नायक उसके परिजनों से, जो अपने में भक्ति रखते हों, परिचय बढ़ावे।

शास्त्रकार कहते हैं—

कृतपरिचयां दर्शितेङ्गिताकारां कन्यामिवापायतोऽभियुञ्जीतेति ॥१८॥

इस प्रकार परिचय होने तथा संकेत आदि से अनुराग-भाव दिखाने पर पुरुष कन्या-संप्रयोग में बतलाई हुई विधि से उस स्त्री से संभोग करे।

प्रायेण तत्र सूक्ष्मा अभियोगाः कन्यानामसम्प्रयुक्तत्वात् ॥ १९॥

बहुधा युवती कन्याओं की प्राप्ति के लिए थोड़ी प्रा ना करनी पड़ती है; क्योंकि वे संभोग-विषय से नितान्त अनभिज्ञ रहती हैं और इसकी अभिज्ञता प्राप्त करना चाहती हैं।

इतरासु तानेव स्फुटमुपदध्यात् सम्प्रयुक्तत्वात् ॥ २० ॥

परन्तु परदाराओं से संभोग के लिए विशद चेष्टाएँ करनी पड़ती हैं; क्योंकि वे संभोग से पूर्ण परिचित रहती हैं।

संदर्शिताकारायां निर्भिन्नसद्भावायां समुपभोगव्यतिकरे तदीयान्युपयुञ्जीत ॥ २१ ॥

जब नायिका अपने प्रेम को प्रकट करके अपने आन्तरिक भाव को प्रदर्शित कर देती है, तब वह पहले-पहल नायक की दी हुई भोग-विलास की वस्तुएँ स्वीकार करने लगती है।

तत्र महार्हगन्धमुत्तरीयं कुसुमं चात्मीयं स्यादङ्गुलीयकं च तद्धस्तात्ताम्बूलग्रहणं गोष्ठीगमनोद्यतस्य केशहस्तपुष्पयाचनम् ॥ २२ ॥

अच्छी-अच्छी सुगन्धित वस्तुएँ, उत्तरीय ( लुगड़ी ), पुष्प और उसकी कीमती अँगूठी नायक के हाथ से ले लेती है।

तत्र महार्हगन्धं स्पृहणीयं स्वनखदशनपदचिन्हितं साकारं दद्यात् ॥ २३ ॥

नायक भी अत्यन्त सुगन्धित दर्शनीय वस्तु को अपने नख और दाँत से चिह्नित करके अपने हाथ से उसे देता है।

अधिकैरधिकैश्चाभियोगैः साध्वसविच्छेदनम् ॥ २४ ॥

परभार्या को परपुरुष से प्रायः घबड़ाहट होती है। अतः नायक को चाहिये कि बार-बार प्रश्न करके या अनुरोध करके उस नायिका की घबड़ाहट को दूर कर दे।

क्रमेण च विविक्तदेशे गमनमालिङ्गनं चुम्बनं ताम्बूलस्य ग्रहणं दानान्ते द्रव्याणां परिवर्तनं गुह्यदेशाभिमर्शनं चेत्यभियोगाः ॥२५॥

इसके पश्चात् धीरे-धीरे उसके साथ एकान्त में जाना, आलिंगन-चुम्बन करना, पान लेना और दान के अनन्तर द्रव्य का लेना-देना, और गुह्याङ्ग—कक्ष, योनि और जघन—का मर्दन करना। ये नायिका को सिद्ध करने के अभियोग हैं।

यत्र चैकाभियुक्ता न तत्रापरामभियुञ्जीत, तत्र या वृद्धाऽनुभूतविषया प्रियोपग्रहैश्च तामुपगृह्णीयात् ॥ २६ ॥

जब किसी स्थान में स्त्री ही अकेली रहे तब नायक उससे संभोग-प्रार्थना करे। यदि वहाँ पर कोई अनुभवी विधवा हो, तो प्रथम उसको पुरस्कृत करके तब अनुरोध करे, अन्यथा नहीं।

अन्यत्र दृष्टसञ्चारस्तद्भर्ता यत्र नायकः।
न तत्र योषितं काञ्चित्सुप्रापामपि लंघयेत् ॥ २६ ॥

जिस स्त्री का पति परदारा के साथ गमन करता हो, वह स्त्री यदि प्राप्त हो जाय तो पुरुष कभी भी उसको न छोड़े, अवश्य दूषित करे।

शङ्कितां रक्षितां भीतां सश्वश्रूकां च योषितम्।
न तर्कयेत मेधावी जानन्प्रत्ययमात्मनः ॥ २७ ॥

शङ्का करनेवाली, सुरक्षित, भयभीत, जिसकी सास वर्तमान हो—ऐसी परदारा को अपनी प्रतिष्ठा का अभिलाषी पुरुष कभी भी न चाहे।

## तृतीय पराग

### अभिसारिका के मनोभाव

अभियुञ्जानो योषितः प्रवृत्तिं परीक्षेत तया भावः परीक्षितो भवति ॥ १ ॥

किसी परदारा को अपने पाश में आबद्ध करने के लिए पुरुष को चाहिये कि पहले उसकी मानसिक प्रवृत्ति की परीक्षा कर लेवे। इसके पश्चात् निम्नलिखित उपायों से उसको अपने वश में लाने का प्रयत्न करे।

मंत्रमवृण्वानां दूत्यैनां साधयेत् ॥ २ ॥

जब वह परदारा उसकी विषय-वार्ता को ध्यान से सुनने लगे; किंतु अपने मनोभाव को प्रकट न होने दे, तब नायक को उस परदारा के पास दूती भेजकर अपना कार्य सिद्ध करना चाहिये।

अप्रतिगृह्याभियोगं पुनरपि संसृज्यमानां द्विधाभूतमानसां विद्यात् तां क्रमेण साधयेत् ॥ ३ ॥

यदि नायक की संभोग-प्रार्थना को वह परदारा अनसुनी कर दे, तो नायक को हताश न होकर कुछ दिनों के बाद पुनः अपना अनुरोध-प्रस्ताव रखना चाहिये। इस प्रकार नायक के साथ बारबार आने-जाने के संसर्ग से वह नायिका स्वीकार या अस्वीकार करने की दुविधा में पड़ जाती है। वह सोचती है कि क्या करूँ, क्या न करूँ। ऐसी द्विचित्ता नायिका को नायक क्रमशः प्रयत्न से अपने वश में करे; उसे सहसा त्याग न करे।

अप्रतिगृह्याभियोगं सविशेषमलंकृता च पुनर्दर्श्येत तथैव तमभिगच्छेच्च विविक्ते बलाद्ग्रहणीयां विद्यात् ॥ ४ ॥

कुछ परिचय हो जाने के बाद यदि नायक के अनुरोध को न स्वीकार करके भी वह परदारा विशेष वस्त्राभूषण से अलंकृत होकर कहीं नायक के पास

में दिखाई पड़े या नायक के पास एकान्त में आवे, तो नायक को समझ लेना चाहिये कि वह उसमें अनुराग रखती है और थोड़े ही श्रम से अपने वश में की जा सकती है।

बहूनपि विषहतेऽभियोगान्न च चिरेणापि प्रयच्छत्यात्मानं सा शुष्कप्रतिग्राहिणी परिचयविघटनसाध्या ॥ ५ ॥

ऐसी परदारा, जो किसी पुरुष से वारवार अनुरोध कराती है और तब भी अपनेको बहुत दिनों तक उसके हाथ नहीं लगती, उसे अर्थशून्य नायिका कहते हैं। परन्तु एक बात अवश्य है; उसके साथ समीपता, सम्पर्कता और घनिष्टता बढ़ाने से वह वशीभूत की जा सकती है।

मनुष्यजातेश्चित्तानित्यत्वात् ॥ ६ ॥

क्योंकि मनुष्य का मन बहुत चंचल होता है। यह नहीं कहा जा सकता कि किस समय वह विषय के प्रलोभन में पड़कर गर्त्त में आ गिरेगा।

अभियुक्ताऽपि परिहरति न च संसज्यते न च प्रत्याचष्टे तस्मिन्नात्मनि च गौरवाभिमानात् साऽतिपरिचयात्कृच्छ्रसाध्या मर्मज्ञया दूत्या तां साधयेत् ॥ ७ ॥

जब परदारा नायक के संभोग-प्रस्ताव को टालती जाती है, वारवार अनुरोध करने पर भी उसके सम्मुख नहीं आती—चाहे उसका नायक के समीप न जाना अपने मान के कारण हो या नायक के गौरव-स्थान की उच्चता के खयाल से हो; तब भी नायक के कठिन श्रम और उद्योग से वह उसके वश में आ सकती है। ऐसी परदारा को अपने वश में करने के दो श्रेष्ठ मार्ग हैं—या तो नायक स्वयं उसके साथ अपनी घनिष्ठता बढ़ावे अथवा उसके मर्म को समझनेवाली चतुर दूती से काम लेवे।

सा चेदभियुज्यमाना पारुष्येण प्रत्यादिशत्युपेक्ष्या ॥ ८ ॥

यदि कोई परदारा परपुरुष के संभोग-प्रार्थना करने पर परुष वचन से उत्तर देवे, तो नायक को उसकी उपेक्षा करनी चाहिये। पुनः उसे सपने में भी अपने प्रति आसक्त करने की आशा न रखनी चाहिये।

परुषयित्वाऽपि तु प्रीतियोजिनीं साधयेत् ॥ ९ ॥

यदि वह परदारा नायक के अनुरोध पर फटकारती है, लेकिन उसके लिए अनुरागात्मक कार्य करती है; तो पुरुष को उससे हर तरह से प्रेम की भिक्षा माँगनी चाहिये; क्योंकि उससे प्रेम पाने की आशा संभव है।

कारणात्संस्पर्शनं सहते नावबुध्यते नाम द्विधाभूतमानसा सातत्येन क्षान्त्या वा साध्या ॥ १० ॥

जब परदारा नायक से एकान्त में मिलती है, नायक-द्वारा किसी व्याज से स्पर्श किये जाने को सह लेती है और द्विविधा के कारण अपने मन की अनिश्चितता का बहाना करती है, तब वह संतोष के साथ धीरतापूर्वक कुछ दिनों तक प्रयत्न करते रहने पर पुरुष के वश में आ जाती है।

समीपे शयनायाः सुप्तो नाम करमुपरि विन्यस्येत् साऽपि सुप्ता नामोपेक्षते जाग्रती त्वपनुदेद् भूयोऽभियोगाकाङ्क्षिणी ॥ ११ ॥

नायक के पास सोई हुई परदारा अपने ऊपर नायक के हाथ रखने को सह लेती है, जागती हुई भी सोती रहने का बहाना कर उसका हाथ नहीं हटाती। वह उस नायक से प्रेमानुरोध की इच्छा रखती है। अपना रति-भाव वह दिखाती है; पर अपने मुख से प्रेम को प्रकट नहीं होने देती।

एतेन पादस्योपरि पादन्यासो व्याख्यातः ॥ १२ ॥

यहाँ तक कि वह अपने पाँव के ऊपर नायक के पाँव रखने पर भी उसकी उपेक्षा नहीं करती। इससे उसके रति-अनुराग का पूर्ण परिचय भासित होता है।

तस्मिन्प्रसृते भूयः सुप्तसंश्लेषणमुपक्रमेत ॥ १३ ॥

इस प्रकार सोई हुई उस परदारा के साथ, जो नायक के हाथ से स्पर्श करने और पाँवपर पाँव रखने को सह लेती है, पुरुष आलिंगन करने का उपक्रम करे, चुम्बनादिक की चेष्टा न करे।

तदसहमानामुत्थितां द्वितीयेऽहनि प्रकृतिवर्तिनीमभियोगार्थिनीं विद्याद् अदृश्यमानां तु दूतीसाध्याम् ॥ १३ ॥

नायक के इस आलिंगन को न सहकर यदि वह क्रुद्ध होकर उठ जाय और दूसरे दिन कुपित होने की अपेक्षा प्रसन्नता का भाव दिखावे तथा नायक के अनुरोध को स्वीकार करने की अभिलाषा प्रकट करे; परन्तु स्वयं नायक के पास न जाय, तब नायक को दूती-द्वारा उसे अपने वश में लाने की चेष्टा करनी चाहिये। इससे उसकी आसक्ति का भाव प्रकट होता है।

चिरमदृष्टाऽपि प्रकृतिस्थैव संसृज्यते कृतलक्षणां तां दर्शिताकारा-मुपक्रमेत ॥ १५ ॥

जब वह परदारा नायक को बहुत दिनों तक न दिखाई पड़े और कुपित न होकर प्रसन्नता का भाव दिखाती हुई उस पुरुष से संसर्ग करना चाहे, तो नायक को चाहिये कि उसकी इस प्रसन्नता और उसके हावभाव को भलीभाँति अपने अनुकूल देखकर उससे प्रेम एवं संभोग-भिक्षा माँगे।

अनभियुक्ताऽप्याकारयति विविक्ते चात्मानं दर्शयति ॥१६॥

प्रसन्न होकर नायक से अनुनय न किये जाने पर भी नायिका उसे एकान्त में अपने दर्शन बारबार दिया करती है।

सवेपथुगद्गदं वदति ॥ १७ ॥

जब परदारा अन्य पुरुष में आसक्त हो जाती है, तब वह काँपती हुई गद्गद वचन उससे बोलती है।

स्विन्नकरचरणांगुलिः स्विन्नमुखी च भवति ॥ १८ ॥

उसके हाथ-पाँव की अँगुलियों में पसीना आ जाता है और लज्जा से उसका मुख रक्तवर्ण हो जाता है।

शिरःपीडने संवाहने चोर्वोरात्मानं नायके नियोजयति ॥ १९ ॥

नायक के सिर की पीड़ा मिटाने एवं पाँव दवाने में अपनेको लगाती है।

आतुरा संवाहिका चैकेन हस्तेन संवाहयन्ती द्वितीयेन बाहुना स्पर्शमावेदयति श्लेषयति च ॥ २० ॥

कामातुरा होकर वह एक हाथ से उस नायक का पाँव दबाती है और दूसरे से उसके अङ्ग का स्पर्श करती हुई आलिंगन करने की आयोजना करती है।

विस्मितभावा निद्रान्धा वा परिस्पृश्योरुभ्यां बाहुभ्यामपि तिष्ठति ॥२१॥

वह अपने दोनों हाथ उस नायक के शरीर पर रखकर इस प्रकार चुप रहती है, मानों वह किसी कारण से विस्मित हो गई है, या निद्रा से मतवाली होकर हाथ रख दिया है। किन्तु वास्तव में वह अनुराग से प्रमत्त होकर स्पर्श-सुख का रसास्वादन करती हुई रति करने के लिए मूक प्रार्थना करती है।

अलिकैकदेशमूर्वोरुपरि पातयति ॥ २२ ॥

इतना उसके करने पर भी यदि नायक उससे छेड़-छाड़ नहीं करता, तो वह अपने सिर को उसकी जंघा पर रख देती है। इसमें सोने के व्याज के साथ ही मर्मस्थल को स्पर्श कर कामोद्रेक करने का भाव भी सन्निहित है।

ऊरुमूलसंवाहने नियुक्ता न प्रतिलोमयति ॥ २३ ॥

इससे नायक उसकी मनोवाँछा समझ जाता है और अपनी जाँघ के मूल प्रदेश—गुह्यांग—के आसपास दबाने को उससे कहता है, और वह अनुरक्ता स्त्री वहाँ भी दवाने को सहर्ष तत्पर हो जाती है—किसी प्रकार की अस्वीकृति नहीं दिखाती।

तत्रैव हस्तमेकमविचलं न्यस्यति ॥ २४ ॥

वह नायिका वहाँ पर हाथ ले जाती है और चुपचाप रख देती है। लज्जा के मारे हाथ नहीं घुमाती कि कहीं उसकी गुह्येन्द्रिय का स्पर्श न हो जाय, अथवा वह पुरुष उसे रत्यानुरक्ता न समझ ले।

अङ्गसंदंशेन च पीडितं चिरादपनयति ॥ २५ ॥

और नायक-द्वारा उसकी दोनों जाँघों के बीच में अपने को दबाये जाने पर भी वह बहुत देर तक नहीं हटती, चुपचाप पड़ी रहती है।

प्रतिगृह्यैवं नायकाभियोगान् पुनर्द्वितीयेऽहनि संवाहनायोपगच्छति॥२६॥

नायक की प्रार्थना को स्वीकार कर वह पुनः दूसरे दिन उसका पाँव दबाने को आती है और उपर्युक्त प्रकार से आचरण करती है। वह इससे अधिक आगे नहीं बढ़ती।

नात्यर्थं संसृज्यते न च परिहरति ॥ २७ ॥

इस प्रकार अपने हाव-भाव और प्रवृत्ति के दिखाने पर भी वह नायिका न तो उस पुरुष से अधिक संसर्ग करती है और न उसका त्याग ही करती है। वह कभी-कभी उससे मिलती-जुलती रहती है।

विविक्ते भावं दर्शयति निष्कारणं चागूढमन्यत्र प्रच्छन्नप्रदेशात् ॥२८॥

अपना अनुराग-भाव प्रकट करती रहती है। छिपकर एकान्त स्थान से संकेत करती है कि मुझे अपना समझो। अन्य स्त्री-पुरुषों को दिखाकर उनका भय प्रदर्शित करती है।

संनिकृष्टपरिचारकोपभोग्या सा चेदाकारिताऽपि तथैव स्यात् सा मर्मज्ञया दूत्या साध्या ॥ २९ ॥

जिस प्रकार नायक के पास आकर ऊरुमूल-संवाहन-क्रिया में वह उपभोग्या बन जाती है; उसी तरह नायक के हाव-भाव एवं संकेत करने पर

भी यदि वह वही भाव—संभोगाभिलाष प्रकट करे, तो ऐसी नायिका मर्मज्ञ दूती से साध्य की जा सकती है।

व्यावर्तमाना तु तर्कणीयेति भावपरीक्षा ॥ ३० ॥

यदि नायिका मर्मज्ञ दूती से नायक को कुछ अनुकूल उत्तर न देवे तो नायक को चाहिये कि उसके भाव, प्रवृत्ति और आकार आदि पर पुनः पुनः विचार करे और अवसर देख पुनः प्रेम-भिक्षा माँगे।

यह परदारा की भावपरीक्षा समाप्त हुई।

आदौ परिचयं कुर्यात्ततश्च परिभाषणम्।
परिभाषणसंमिश्रं मिथश्चाकारवेदनम् ॥ ३१ ॥

नायक को चाहिये कि किसी परदारा से सम्बन्ध स्थापित करने के लिए सबसे पहले उससे परिचय प्राप्त करे, पश्चात् उसके साथ बातचीत करे और बातचीत करते समय ही अपने आकार, हाव-भाव और संकेत से प्रेम-भिक्षा माँगे।

प्रत्युत्तरेण पश्येच्चेदाकारस्य परिग्रहम्।
ततोऽभियुञ्जीत नरः स्त्रियं विगतसाध्वसः ॥ ३२ ॥

और उस नायिका के उत्तर के ढंग से नायक को यह भलीभाँति प्रकट हो जाय कि वह उसके प्रेम-प्रस्ताव को बिना किसी हिचकिचाहट के प्रेम-पूर्वक ग्रहण कर रही है, तब उसे बिना किसी भय के उसको पाने की भर-पूर चेष्टा करनी चाहिये।

आकारेणात्मनो भावं या नारी प्राक्प्रयोजयेत्।
क्षिप्रमेवाभियोज्या सा प्रथमे त्वेव दर्शने ॥ ३३ ॥

जब किसी परपुरुष के साथ परदारा प्रथम दर्शन में ही अपने आकार एवं हाव-भाव से अपने प्रेम को प्रकट कर देती है, तब नायक को शीघ्र ही

उससे अपना संभोग-संवाद कहना चाहिये। प्रथम भेंट में परपुरुष से अनुराग करनेवाली सरलता से वश में की जा सकती है। उससे दूसरे मिलन की प्रतीक्षा आवश्यक नहीं है।

श्लक्ष्णमाकारिता या तु दर्शयेत्स्फुटमुत्तरम्।
साऽपि तत्क्षणसिद्धेति विज्ञेया रतिलालसा ॥ ३४ ॥

इसी प्रकार जब कोई कामातुरा परदारा किसी नायक से प्रेम-भरे शब्दों-द्वारा प्रार्थित की जाने पर वैसे ही प्रेम-भरे शब्दों में संभोग-प्रस्ताव को स्वीकार करती हुई स्पष्ट वचनों से उत्तर देती है, तब वह उसी क्षण उस नायक के अधिकार में की जा सकती है। प्रेम से सने हुए उत्तर से उसकी रतिलालसा और नायक के प्रति उसकी श्रद्धा एवं अनुराग स्वतः स्पष्ट हो जाते हैं।

धीरायामप्रगल्भायां परीक्ष्यायां च योषिति।
एष सूक्ष्मो विधिः प्रोक्तः सिद्धा एव स्फुटं स्त्रियः ॥ ३५ ॥

बहुत-सी परदाराएँ धीरा और अप्रगल्भा होती हैं। वे इतनी शांत और मौन रहती हैं कि उनके आन्तरिक भावों का कुछ पता ही नहीं लगने पाता। इससे आचार्य ने इस श्लोक में उन्हें भी साध्य करने की विधि लिखी है। वह कहते हैं कि यदि धीरा और अप्रगल्भा स्त्रियों के मनोभाव और रतिलालसा का पता न लग सके, तो पूर्व-सूत्रों में बताई हुई विधियों से उनसे संपर्कता और पूर्ण घनिष्ठता बढ़ानी चाहिये। अधिक परिचय हो जाने पर उनकी धीरता और शांति कुछ समय के सतत संघर्ष से मिट जाती है और वे प्रगल्भा बनकर स्वतः अपने मनोभाव को प्रेम-भरे स्पष्ट शब्दों से प्रकट कर देती हैं।

नायिका के पति के कामवेग की मन्दता, ईर्ष्यालु स्वभाव, शठता, कृतघ्नता; विषय-भोग में अशीलता, कायरता, चपलता आदि जो अन्य गुप्त दोष उसमें होवें; दूती उस स्त्री के समीप एकान्त में होने पर विश्वास दिलाने के लिए सद्भाव से उन सबका वर्णन करे।

येन च दोषेणोद्विग्नां लक्षयेत्तेनैवानुप्रविशेत् ॥ ६ ॥

अपने पति के जिस दोष को सुनकर वह स्त्री अधिक उद्विग्न हो, दूती को चाहिये कि उस बात को लक्ष्य कर बारबार उसीका वर्णन कर नायिका के चित्त में पति से विरक्ति उत्पन्न करे।

यदाऽसौमृगी तदा नैव शशतादोषः ॥ ७ ॥

यदि स्त्री मृगी है, तो उसके पति की मन्दवेगता की निन्दा कभी न करे।

एतेनैव वडवाहस्तिनी विषयश्चोक्तः ॥ ८ ॥

इसी प्रकार वडवा और हस्तिनी होने पर उसके पति के वृष और अश्व होने की कोई निन्दा न करे।

नायिकाया एव तु विश्वास्यतामुपलभ्य दूतीत्वेनोपसर्पयेत्प्रथम-साहसायां सूक्ष्मभावायां चेति गोणिकापुत्रः ॥ ९ ॥

इस प्रकार नायिका को विश्वास दिलाकर अपने अनुकूल कर लेने पर संभोग के लिए दूती को नायक भेजे। गोणिकापुत्र कहते हैं कि प्रथम संभोग तक नायिका की कामचेष्टा भली प्रकार प्रकट नहीं रहती है।

सा नायकस्य चरितमनुलोमतां कामितानि च कथयेत् ॥१०॥

दूती को चाहिये कि अपने स्वामी—नायक के शील, सुन्दर चरित्र और उसके रति-कौशल का सुन्दर वर्णन करे।

प्रसृतसद्भावायां च युक्त्या कार्यशरीरमित्थं वदेत् ॥११॥

जब नायिका का कुछ सद्भाव और अनुराग प्रकट हो जाय, तब दूती अपने नायक के कार्य को प्रकट करे।

शृणु विचित्रमिदं सुभगे ! त्वां किल दृष्ट्वाऽमुत्रासावित्थं गोत्रपुत्रो नायकश्चित्तोन्मादमनुभवति प्रकृत्या सुकुमारः कदाचिदन्यत्रपरिक्लिष्टपूर्वस्तपस्वी ततोऽधुना शक्यमनेन मरणमप्यनुभवितुमिति वर्णयेत् ॥ १२ ॥

हे सुन्दरि ! यह अद्भुत वार्ता सुन—यह नायक कुलीन होकर भी तुझे देखकर उन्मत्त-सा हो गया है। तेरा सौन्दर्य अत्यन्त मनोहर है; स्वभावतः तेरा रूप सुन्दर और सुकुमार है। कहीं भी इस नायक की ऐसी दशा न देखी गई; किन्तु अबकी वार तुझे देखकर तो मरता ही-सा मालूम होता है। इस प्रकार नायिका से दूती कहे।

तत्र सिद्धा द्वितीयेऽहनि वाचि वक्त्रे दृष्ट्यां च प्रसादमुपलक्ष्य पुनरपि कथां प्रवर्तयेत् ॥१२॥

इस प्रकार नायिका के अनुकूल होने पर दूसरे दिन दूती फिर उसकी प्रसन्नता के अनुसार नायक के रति-प्रसंग की चर्चा करे।

शृण्वत्यां चाहल्याऽविमारकशाकुन्तलादीन्यन्यान्यपि लौकिकानि च कथयेत्तद्युक्तानि ॥ १४ ॥

जब वह नायिका ध्यान से सुनने लगे तो दूती को चाहिये कि शकुंतला, अहल्या, अविमारक आदि अन्य स्त्रियों की कथा कहकर नायिका का चित्त अपने नायक की ओर प्रवृत्त करे।

वृषतां चतुःषष्टिविज्ञतां सौभाग्यं च नायकस्य, श्लाघनीयतां चास्य प्रच्छन्नं संप्रयोगं भूतमभूतपूर्वं वा वर्णयेदाकारं चास्य लक्ष्येत् ॥

दूती अपने नायक की संभोग-शक्ति, चौसठ कामकला की निपुणता, सौभाग्य, माधुर्य्य, अन्य स्त्रियों में छिपे हुए उसके रति-कौशल की विलक्षणता आदि का वर्णन करे और उस स्त्री के आकार तथा हाव-भाव को परखती रहे।

सविहसितं दृष्ट्वा संभाषते ॥ १६ ॥

दूती उस नायिका को हँसती देखकर बातचीत करे।

आसने चोपनिमन्त्रयते ॥ १७ ॥

उससे अपने आसन पर बैठने का अनुरोध करे।

क्वासितं क्व शयितं क्व भुक्तं क्व चेष्टितं किंवा कृतमिति पृच्छति ॥ १८ ॥

कहाँ बैठती हो, कहाँ सोती हो, क्या खाती हो, क्या चेष्टा करती हो, और क्या काम करती हो आदि प्रश्न नायिका से दूती पूछे।

विविक्ते दर्शयत्यात्मानम् ॥ १९ ॥

उसके उत्तर देने पर धीरे-धीरे अपने दौत्य-रहस्य को उसपर प्रकट करे।

आख्यानकान्यनुयुङ्क्ते ॥ २१ ॥

कहानी आदि कहने के व्याज से अपने नायक की चर्चा करे।

चिन्तयन्ती निःश्वसिति विजृम्भते च ॥ २१ ॥

इसपर जब नायिका चिन्ता करती हुई अधिक जोर से श्वास तथा जँभाई लेने लगे, तो उससे नायिका की मदन-लालसा प्रकट समझनी चाहिये।

प्रीतिदायं च ददाति ॥ २२ ॥

तब दूती नायक की दी हुई प्रीति-वस्तु उस स्त्री को देवे।

इष्टेषूत्सवेषु च स्मरति ॥ २३ ॥

दूती—त्योहार, उत्सव आदि अवसरों पर उस स्त्री को अपने (नायक के) यहाँ बुलावे।

पुनर्दर्शनानुबन्धं विसृजति ॥ २४ ॥

पुनः दर्शन देने का अनुरोध करके दूती उस स्त्री को बिदा करे।

साधुवादिनी सती किमिदमशोभनमभिधत्स इति कथामनुबध्नाति ॥ २५ ॥

दूती उस स्त्री से कहे—हे सत्य बोलनेवाली सती ! तुमने अपना ऐसा कुत्सित वेश क्यों बना रखा है ? इस प्रकार के प्रश्नों से दूती उससे बात करने का सिलसिला शुरू करे।

नायकस्य शाठ्यचापल्यसम्बद्धान्दोषान्ददाति ॥ २६ ॥

उसके पति की शठता, चपलता, अन्य स्त्रियों में आसक्ति आदि अनेक दोषों को दिखावे।

पूर्वप्रवृत्तं च तत्सन्दर्शनं कथाऽभियोगं च स्वयमकथयन्ती तयोच्यमानमाकाङ्क्षते ॥ २७ ॥

नायिका उस अनुरक्त नायक के यदा-कदा होनेवाले पूर्वदर्शन की वार्त्ता लज्जा के कारण स्वयं न कहती हुई दूती से ही उन दर्शन-सम्बन्धी चर्चाओं के सुनने की आकांक्षा प्रदर्शित करे।

नायक मनोरथेषु च कथ्यमानेषु सपरिभवं नाम हसति न च निर्वदतीति ॥ २८ ॥

दूती द्वारा नायक के मनोरथ सुनने पर—'वह दिन धन्य होगा जिस दिन नायिका के चरणों पर नतमस्तक हो उसे प्रसन्न कर मैं उसका अधरामृत पान करूँगा'—उसकी दुराशा पर नायिका हँसती है; किन्तु कुछ निश्चय-रूप से उत्तर नहीं देती। यह मौन उसकी स्वीकृति का लक्षण है।

दूत्येनां दर्शिताकारां नायिकाभिज्ञानैरुपबृंहयेत् ॥ २९ ॥

नायिका के इन आकारों तथा हाव-भावों को लक्ष्य कर दूती अपने नायक के साथ उस नायिका के जान-पहचान की वार्ता कहकर उस स्त्री को नायक के प्रति अनुरक्त करे।

असंस्तुतां तु गुणकथनैरनुरागकथाभिश्चावर्जयेत् ॥ ३० ॥

अपरिचित नायिका से अपने नायक के गुणकथन और उसकी प्रेमवार्ता को कहकर दूती उसे नायक के अनुकूल करे।

नासंस्तुतादृष्टाकारयोर्दूत्यमस्तीत्यौद्दालकिः ॥ ३१ ॥

औद्दालिक आचार्य कहते हैं कि जिस नायिका ने नायक को न देखा है और न किसी प्रकार का परिचय ही हो; वहाँ दूती का प्रयोग न करना चाहिये।

संसृष्टाकारयोरसंस्तुतयोरप्यस्तीति बाभ्रवीयाः ॥ ३२ ॥

किन्तु बाभ्रवीय आचार्य कहते हैं कि जब नायक-नायिका एक दूसरे को देख लिये हों और उनमें परिचय न भी होवे, तब भी दूती-कर्म उचित होता है।

क्योंकि कहा है—

आकारेणात्मनोभावं या नारी प्राक्प्रदर्शयेत्।
क्षिप्रमेवाभियोज्या सा प्रथमे चैव दर्शने ॥

जिस नायिका ने अपने आकार से अपने मनोभाव का प्रथम ही परिचय दे दिया हो, उस नायिका से शीघ्र ही प्रथम मिलन में संभोगानुरोध करना चाहिये।

संस्तुतयोरप्यसंसृष्टाकारयोरस्तीति गोणिकापुत्रः ॥ ३३ ॥

आचार्य गोणिकापुत्र कहते हैं कि नायक-नायिका में परिचय न होने पर भी दूती-कर्म उचित है।

असंस्तुतयोरदृष्टाकारयोरपि दूतीप्रत्ययादिति वात्स्यायनः ॥३४॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि चाहे नायक-नायिका एक दूसरे को न देखे हों और उनमें किसी प्रकार का परिचय न भी हो, तब भी दूती का विश्वास होता है।

तासां मनोहराण्युपायनानि ताम्बूलमनुलेपनं स्रजमङ्गुलीयकं वासो वा तेन प्रहितं दर्शयेत् ॥ ३५ ॥

नायक की भेजी हुई उत्तम-उत्तम प्रेम-भेंट—ताम्बूल, चंदन का लेप, केसर, पुष्पमाला, अँगूठी, वस्त्र आदि—उस स्त्री को दूती दिखावे।

तेषु नायकस्य यथाऽर्थं नखदशनपदानि तानि तानि च चिह्नानि स्युः॥ ३६॥

नायक की भेजी हुई उन वस्तुओं में नायक के नख, दशन आदि के चिह्न होने चाहियें।

वाससि च कुंकुमाङ्कमञ्जलिं निदध्यात् ॥ ३७ ॥

और नायक के भेजे हुए उन वस्त्रों पर केसर या कुंकुम के रंग से अञ्जलि के चिह्न बने हों, या अञ्जलि के छींटे पड़े हों।

पत्रच्छेद्यानि नानाऽभिप्रायाकृतीनि दर्शयेद्, लेखपत्रगर्भाणि कर्णपत्राण्यापीडांश्च ॥ ३८ ॥

दूती नायिका को ऐसे अनेक पत्रच्छेद्य दिखावे जिनसे नायक के रति, शोक, क्रोध तथा विस्मय आदि भावों का आशय प्रकट हो; और फूलों का हार या भूषण इस ढंग से बन्द करके उसको देवे जिसके भीतर नायक के प्रेम-पत्र रखे हों।

तेषु स्वमनोरथाख्यापनम् प्रतिप्राभृतदाने चैनां नियोजयेत् ॥ ३९ ॥

नायिका के उन प्रेम-भेंटों को स्वीकार कर लेने पर दूती अपने नायक के अभिप्राय को प्रकट करे, और उन वस्तुओं के बदले कोई अन्य वस्तु नायक के पास भेजने के लिए नायिका को प्रेरित करे।

एवं कृतपरस्परपरिग्रहयोश्च दूतीप्रत्ययः समागमः ॥ ४० ॥

इस प्रकार दोनों में प्रेम और विश्वास उत्पन्न करके दूती उन दोनों का समागम करावे।

स तु देवताऽभिगमने यात्रामुद्यानक्रीडायां जलावतरणे विवाहे यज्ञव्यसनोत्सवेष्वग्न्युत्पाते चौरविभ्रमे जानपदस्य चक्रारोहणे प्रेक्षाव्यापारेषु तेषु तेषु च कार्येष्विति बाभ्रवीयाः ॥ ४१ ॥

बाभ्रवीय आचार्य कहते हैं कि नायक-नायिका का यह प्रथम समागम तीर्थ-यात्रा, बाग की सैर, नदी-स्नान, विवाह, यज्ञ, उत्सव, विपत्ति, आग लगने, चोर के हुल्लड़, जनता के चक्र पर झूलने, तथा मेला आदि के अवसरों पर सुचारु रूप से हो सकता है।

सखीभिक्षुकीक्षपणिकातापसीभवनेषु सुखोपाय इति गोणिकापुत्रः॥४२॥

आचार्य गोणिकापुत्र कहते हैं—नायक-नायिका की यह प्रथम भेंट सखी, भिक्षुकी, सन्यासी तथा तापसी लोगों के स्थान पर सरलता से हो सकता है।

तस्या एव तु गेहे विदितनिष्क्रमप्रवेशे चिन्तितात्ययप्रतीकारे प्रवेशनमुपपन्नं च निष्क्रमणमविज्ञातकालं च तन्नित्यं सुखोपायं चेति वात्स्यायनः ॥ ४३ ॥

वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि उनका सीधी रीति से मिलना तो उस स्त्री के घर पर ही नित्य सुख का मार्ग है—यदि नायक अपने वहाँ आने-जाने के समय को किसीपर प्रकट न करे और छिपकर आने-जाने के समय आकस्मिक आपत्ति का सामना करने को हर तरह से तैयार रहे। किन्तु आने-जाने का मार्ग दोनों को भलीभाँति विदित रहे।

निसृष्टार्था परिमितार्था पत्रहारी स्वयंदूती मूढदूती मायादूती मूकदूती वातदूती चेतिदूतीविशेषाः॥ ४४ ॥

निसृष्टार्था, परिमितार्था, पत्रहारी, स्वयंदूती, मूढदूती, मायादूती, मूकदूती और वातदूती—कार्य भेद से यह आठ प्रकार की दूती होती हैं।

नायकस्य नायिकायाश्च यथामनीषितमर्थमुपलभ्य कार्यसंपादिनी निसृष्टार्था ॥ ४५ ॥

जो स्त्री नायक और नायिका के परस्पर प्रेम को स्वयं अपनी प्रज्ञा से परिलक्षित कर लेती है और बिना कहे हुए ही दोनों के इच्छानुकूल कार्य करती है तथा दोनों को एक स्थान पर अपनी चतुरता से मिलाकर समागम करा देती है—इस प्रकार जो तीनों कार्य बिना उन दोनों के संकेत के ही करा देती है, उसे निसृष्टार्था दूती कहते हैं। बिना किसीके कहे या संकेत किये जाने पर ही वह दोनों के अभीष्ट कार्य को सम्पादित करती है, इसीलिए उसे निसृष्टार्था कहते हैं।

सा प्रायेण संस्तुतसम्भाषणयोः ॥ ४६ ॥

यह निसृष्टार्था दूती प्रायः उस समय अपने कला-कौशल का प्रयोग करती है, जब युवक-युवती दोनों पूर्व ही से परस्पर-परिचित रहते हैं और उनमें प्रेमवार्ता हो चुकी रहती है।

नायिकया प्रयुक्ता संस्तुतासम्भाषणयोरपि ॥ ४७ ॥

इस प्रकार परस्पर-परिचित और बातचीत किये हुए नायक-नायिका में से पहले-पहल नायिका ही दूती को अपना प्रेम-संवाद कहने के लिए प्रयुक्त करती है।

कौतुकाच्चानुरूपौ युक्ताविमौ परस्परस्येत्यसंस्तुतयोरपि ॥ ४८ ॥

निसृष्टार्था दूती उसको भी कह सकते हैं जो युवक और युवती को एक दूसरे के अनुरूप—अर्थात् दोनों का समान रूप, शील, गुण और अवस्था—देखकर कौतूहल से उन दोनों को मिलाने की चेष्टा करती है, चाहे वे दोनों आपस में पूर्वपरिचित न भी हों। यह दूती अपने कौतुकवश दोनों को मिलाने की चेष्टा करती है। इससे नायक-नायिका को कौतुक होता है और परस्पर दोनों संबद्ध भी हो जाते हैं।

कार्यैकदेशमभियोगैकदेशं चोपलभ्य शेषं सम्पादयतीति परिमितार्था ॥ ४९ ॥

जो स्त्री नायक-नायिका के परस्पर-प्रेम-संबंधी कार्य के किसी अंश को पूर्ण हुआ देखकर, या नायक-नायिका के प्रेमाभियोग को देखकर, उस कार्य के शेष भाग को या उनके अभिलषित कार्य को पूर्णरूप से संपादित कर देती है; उसको परिमितार्था दूती कहते हैं। परिमितार्था इसलिए कहते हैं कि वह उनके प्रेम-संबंध के कुछ ही अंश को अपनी चतुरता और कौशल से पूर्ण होने में सहायता देती है।

सा दृष्टपरस्पराकारयोः प्रविरलदर्शनयोः ॥ ५० ॥

वह परिमितार्था दूती नायक-नायिका के एक दूसरे के प्रति आकारों, हाव-भावों और संकेतों को देखकर दोनों का कभी-कभी समागम करा देती है।

संदेशमात्रं प्रापयतीति पत्रहारी ॥ ५१ ॥

जो दूती ऐसे युवक-युवती का पत्र एक दूसरे के पास ले जाती है, जो आपस में परस्पर प्रेम तो रखते हैं, पर बहुधा एक दूसरे से मिल नहीं सकते, उसे पत्रहारी कहते हैं।

सा प्रगाढसद्भावयोः संसृष्टयोश्च देशकालसम्बोधनार्थम् ॥ ५२॥

इस नाम से उस दूती को भी संबोधित किया जाता है जो प्रणयि-युगल को एक दूसरे के पास जाने और परस्पर मिलने के समय तथा स्थान की उपयुक्तता सूचित करती रहती है।

दौत्येन प्रहिताऽन्यया स्वयमेव नायकमभिगच्छेदजानती नाम तेन सहोपभोगं स्वप्ने वा कथयेद्, गोत्रस्खलिते भार्यां चास्य निन्देत, तद्व्यपदेशेन स्वयमीर्ष्यां दर्शयेद्, नखदशनचिन्हितं वा किंचिद्-द्याद्, भवतेऽहमादौ दातुं संकल्पितेति चाभिदधीत, मम त्वद्भार्या-यावाऽऽकाररमणीयतेति विविक्ते पर्यनुयुञ्जीत, सा स्वयंदूती ॥५३॥

जो स्त्री किसी नायिका द्वारा उसके प्रेमी नायक के पास भेजी जाने पर उस नायक के पास अज्ञात नाम से जाती है और उस भेजने-वाली नायिका का प्रेम-संदेश कहने की अपेक्षा उस नायक में आसक्त होकर स्वयं अपनी रतिलालसा प्रकट करती हुई उस नायक से अपने साथ स्वप्न में किये हुए संभोग की कथा कहती है तथा यह भी कहती है कि—'तुम्हारे गोत्र की न होने से मैं तुम्हारी विवाहिता धर्मपत्नी नहीं बन सकी' और यह कह कर अपनी निन्दा करती है तथा इस व्याज से वह नायक के पास भेजनेवाली उस नायिका एवं नायक की अन्य प्रेमिकाओं के प्रति अपनी ईर्ष्या प्रकट करती है—अपनी कामचेष्टा और रतिराग को अपने आकार, हाव-भाव आदि से प्रकट

करती है—नखदशनादि चिह्नों के भाव को सूचित करती है और यह कहती हुई कि मैंने अपनेको तुम्हें सौंप देने का संकल्प कर लिया है, ताम्बूल-सुपारी आदि कुछ वस्तुएँ उस नायक को स्वयं देती है तथा इस प्रकार भेजनेवाली नायिका का कार्य न करके स्वयं अपना संदेश कह अपना कार्य सम्पादित करती है, उसको स्वयंदूती कहते हैं।

ग्रीवादि शकलक्षेपाद्भ्रचनच्छलभेदतः।
सूचयन्ती स्वयंदूती तत्कार्यवचनैर्यथा॥

ग्रीवा हिलाने, भौंह चलाने और छल-कपट की बातों से तथा उसके अनुरूप कार्य करके जो स्त्री स्वयं अपना भाव किसी नायक पर प्रकट करती है, उसे भी स्वयंदूती कहते हैं। जैसे—

मध्याह्नेऽथ घने निदाघसमये तापोघनो वर्तते।
कुंजे शीतवटे सुशीतल तटे भो पान्थ विश्रामय॥
एकाकी च भवाननं च तरुणी शून्या प्रपा विद्यते।
लज्जा मे गदितुं त्वमेव चतुरो जानासि कालोचितम्॥

हे पथिक! ग्रीष्म का सूर्य प्रचण्ड रूप से तप रहा है। इस समय मध्यान्ह हो चुका है। गर्मी बहुत तेज पड़ रही है। आप यहाँ से उठकर वट-वृक्ष की उस शीतल छाया में विश्राम करें। आप भी अकेले हैं और उसी वट-वृक्ष के समीप ही कुंज में एक यौवनमदमत्ता तरुणी भी अकेली ही है। आप तो स्वयं चतुर हैं और देश-काल का हाल जानते हैं। इससे अधिक मैं क्या कहूँ? कहने में मुझे बड़ी लज्जा आती है।

पथिक से ऐसा कहनेवाली स्त्री स्वयं अपने प्रति संकेत करती है।

तस्या विविक्ते दर्शनं प्रतिग्रहश्च॥ ५४॥

स्वयंदूती के इस प्रकार दर्शन देने एवं अपनी रतिलालसा प्रकट करने पर यदि नायक चाहे तो सरलता से उसके साथ रतिसुख का आ-

स्वाद ले सकता है ; क्योंकि उस स्थिति में नायिका के सब भाव स्वतः प्रकट हो जाते हैं और साध्या या असाध्या के विवेचन की आवश्यकता नहीं रह जाती।

दूतीच्छलेनान्यामभिसन्धायास्याः सन्देशश्रावणद्वारेण नायकं साधयेत तां चोपहन्यात्साऽपि स्वयंदूती ॥ ५५ ॥

यदि कोई स्त्री किसी नायक का सन्देश कहने के लिए उसकी प्रिया प्रेमिका के पास भेजी जाती है और उस नायिका से मिलकर उसकी अन्तरंग बातों को जानकर पुनः नायक के पास लौट आती है तथा सन्देश देनेवाली नायिका की इतनी निन्दा करती है कि नायक उससे विमुख होकर इस कपट-द्वेष करनेवाली के प्रति आसक्त हो जाता है, तो दूती का व्याज करनेवाली ऐसी स्त्री को भी स्वयंदूती कहते हैं और यह दूती भी सरलता से नायक की इच्छा मात्र से साध्य हो सकती है।

एतया नायकोऽप्यन्यदूत्यश्च व्याख्यातः ॥ ५६ ॥

स्त्रियों के स्वयंदूती बनने की तरह ही नायक भी अन्य दूतों की तरह कार्य करता है। अर्थात् जिस प्रकार स्त्रियाँ स्वयंदूती बनकर अपना कार्य नायक से सिद्ध कर लेती हैं, उसी तरह नायक भी अन्य दूतों की तरह स्वयं अपना कार्य सिद्ध कर लेता है। स्वयंदूती की ही तरह स्वयं-दूत भी दो प्रकार के होते हैं।

नायकभार्यां मुग्धां विश्वास्यायंत्रणयाऽनुप्रविश्य नायकस्य चेष्टितानि पृच्छेद्, योगाञ्शिक्षयेत्, साकारं मण्डयेत्, कोपमेनां ग्राहयेद्, एवं च प्रतिपद्यस्वेति श्रावयेत्, स्वयं चास्यां नखदशन-पदानि निर्वर्तयेत्, तेन द्वारेण नायकमाकारयेत्सा मूढदूती ॥ ५७ ॥

कोई स्त्री ऐसे पुरुष से स्नेह करती है जो विवाहित है और उसकी स्त्री अत्यन्त सुंदरी है तथा उसका पति उसमें अत्यन्त अनुराग रखता है। इसलिए

वह स्त्री उस पुरुष से मिलने का कोई साधन नहीं पाती ; तब वह अपने प्रेमी नायक की भोली स्त्री के पास सखी-भाव से जाती है। सखी की तरह उस भोली स्त्री को अपने में विश्वास देकर उसके अन्तःप्रदेश—हृदय—में पैठकर अपने प्रेमी नायक—उसके पति—की चेष्टाओं को पूछती है कि किस प्रकार वह आलिंगनादि करता है। वह भोली स्त्री अपने पति की प्रणयलीला का वर्णन करती है। सखी बनी हुई वह स्त्री उस प्रेमी की चेष्टाओं को जानकर और भी अन्य नये-नये योगों को सिखाती है। ये योग उसके निज के होते हैं और वह प्रेमी नायक पूर्व-सहवास में इनको जानता है। साथ ही वह सखी बनी हुई कामिनी इस भोली स्त्री का शृंगार करती है। वह शृंगार उस सखी की अपनी रुचि के अनुसार होता है। उसका ढंग इतना सुन्दर रहता है कि वह भोली स्त्री प्रसन्न भी होती है और सखी का अभिप्राय भी सिद्ध हो जाता है; क्योंकि जब उसका प्रेमी इस शृंगार को देखेगा तो अवश्य उसके आन्तरिक उद्देश्य को समझ जावेगा। नवीन सखी उस भोली के शृंगार और सौन्दर्य पर ईर्ष्या प्रकट करती है—कितनी सुन्दर वेशभूषा है!—जिससे वह क्रुद्ध न हो जाय। वह उसकी प्रशंसा करती है। साथ ही, किसी बहाने से उसके पति की भी प्रशंसा करती है, उसके भाग्य की सराहना करती है, जाते समय उस भोली स्त्री के अंगों पर नख-दशनादि के चिह्न कर देती है जिससे नायक आते ही उसके संभोगाभिलाप के आवाहन को समझ जाय और किसी-न-किसी प्रकार अवसर निकालकर उससे मिल सके। इस प्रकार बिना कुछ कहे-सुने कार्य करनेवाली को मूकदूती कहते हैं।

तस्यास्तथैवप्रत्युत्तराणि योजयेत् ॥ ५८ ॥

इस प्रकार अपनी स्त्री पर किये हुए नखक्षतादि तथा उसके शृंगार के ढंग को देखकर नायक अपनी प्रेमिका की सब बातें समझ जाता है और मूढ़दूती के द्वारा अपने हावभाव और अनुराग को उसपर प्रकट कर देता है।

स्वभार्यां वा मूढां प्रयोज्य तया सह विश्वासेन योजयित्वा तयैवाकारयेदात्मनश्च वैचक्षण्यं प्रकाशयेत्, सा भार्यादूती तस्मास्तयैवाकारग्रहणम् ॥ ५९ ॥

कोई पुरुष अपनी पत्नी के रहते हुए भी अन्य स्त्री की कामना करता है और उसकी वह प्रेमिका किसी कारण से उससे मिल नहीं सकती। पुरुष को कोई योग्य दूती या दूत नहीं मिलता। इससे वह अपनी भोली स्त्री ही को दूती बनाकर अपना काम करता है। उसकी स्त्री का नितान्त अल्हड़ होना आवश्यक है। वह पुरुष अपनी स्त्री को विश्वास दिलाकर किसी कार्य के बहाने अपनी उस प्रेमिका के पास भेजता है। भेजते समय अपनी स्त्री का स्वयं श्रृंगार करके अपने हावभाव एवं उस नायिका को सूचित करनेवाले संकेतों को अपनी स्त्री के शरीर पर बना देता है। उसमें वह अपने कला-कौशल की विचित्रता को अंकित कर देता है। वह भोली स्त्री पति की अभीष्ट नायिका के पास अनजान-सी जाती है। उसे अपने पति के उद्देश्य का बिलकुल पता नहीं रहता। वह जाकर उस नायिका से सखी-भाव से मिलती है। वह नायिका अपने प्रेमी के किये हुए संकेतों को परिलक्षित कर जाती है और उसके मनोभाव को समझकर प्रेमी की उस भोली स्त्री के वदन पर श्रृंगार के बहाने प्रेमी के प्रश्नों के उत्तर में कुछ संकेत कर देती है। ऐसी भोली स्त्री को भार्यादूती कहते हैं।

बालां वा परिचारिकामदोषज्ञामदुष्टेनोपायेन प्रहिणुयात्, तत्र स्रजि कर्णपत्रे वा गूढलेखनिधानं नखदशनपदं वा सा मूकदूती, तस्यास्तयैव प्रत्युत्तरप्रार्थनम् ॥ ६० ॥

जिस प्रकार अपनी भोली भार्या को भेजकर पुरुष दूती का कार्य कराते हैं, उसी तरह किसी बालिका या अल्पवयस्क दासी को—जो अज्ञान है और जिसे कपट एवं धूर्तता का कुछ परिज्ञान नहीं है—अपनी प्रेमिका के घर खेलने को बराबर भेजा करते हैं। इस प्रकार परिचय हो जाने पर

और उस बालिका या दासी के शरीर पर किये हुए गूढ़ लेखन-संकेत को पढ़कर वह नायिका समझ जाती है कि इसको भेजनेवाला पुरुष रतिराग से व्याकुल होकर बुला रहा है। इससे वह उस बालिका या दासी की माला या कर्णपत्र पर अपने नखदशनादि का क्षत कर देती है। उसे देखकर नायक उसके मनोभाव को ताड़ जाता है और तदनुसार चेष्टा करता है। इस प्रकार बालिका की माला या कर्णफूल पर रतिराग अंकित करनेवाली नायिका भी मूकदूती कही जाती है, और वह बालिका या दासी पत्रहारी दूती का कार्य करती है। नायिका के पास भेजा जानेवाला पुरुष मूकदूत कहलाता है। नायक जिस तरह के संकेत से बालिका या दासी को भेजता है, उसी तरह के संकेत से वह नायिका का मूक उत्तर पा जाता है।

पूर्वप्रस्तुतार्थलिङ्गसम्बद्धमन्यजनाग्रहणीयं लौकिकार्थं द्व्यर्थं वा वचनमुदासीनया श्रावयेत्सा वातदूती, तस्यां अपि तयैव प्रत्युत्तरप्रार्थनमिति तासां विशेषाः ॥ ६१ ॥

नायक अपनी प्रेमिका के पास सन्देश भेजना चाहता है; इस लिए उस नायिका के साथ किये हुए अपने कार्यों एवं वचनों को यों घुमा-फिराकर द्व्यर्थक शब्दों में उस दूत से कहता है कि वह दूत या कोई भी उसका अर्थ न समझ सके और केवल उसकी प्रेमिका ही समझ जाय; क्योंकि कहे हुए वचन या कार्य को उस नायिका को छोड़ अन्य कोई नहीं जानता। ऐसे दूत उदासीन भाव से नायिका के पास जाकर यों ही दोहा, कविता या लोकोक्तियों में नायक का सन्देश कहते हैं। नायिका सब समझ जाती है और कहनेवाले या कहनेवाली को इस बात का पता नहीं लगता कि इस सन्देश का क्या उद्देश्य है। वे केवल नायक की आज्ञा का पालन करते हैं, और देखनेवाले भी इसके वास्तविक तात्पर्य को नहीं समझते। ऐसे दौत्य कार्य करनेवाले को वातदूत या वातदूती कहते हैं। नायिका भी उनके कहे हुए वचन को समझकर दोहा, चौपाई,

कविता या लोकोक्तियों में ही कुछ उत्तर देती है। ये दूत उसके कहे हुए मर्म को भी नहीं समझते और जो कुछ सुनते हैं वही जाकर नायक से कह सुनाते हैं। इस प्रकार नायक-नायिका दोनों का कार्य सफल हो जाता है और ऐसे कहनेवालों को वातदूत या वातदूती कहते हैं।

पुत्रिका चित्ररूपाणि पशवः शुकसारिकाः।
सर्वेषां गूढभावानां दूतकर्माणि कुर्वते ॥ ६१ ॥ —'बाभ्रवीयाः'

पुतली, चित्र, प्रतिमा तथा शुक-सारिका आदि पशुपक्षी भी नायक-नायिका के गूढ़ मनोभावों को समझकर एक दूसरे पर व्यक्त करते हैं और इस प्रकार दौत्य कार्य में सफल समझे जाते हैं।

विधवेक्षणिका दासी भिक्षुकी शिल्पकारिका।
प्रविशत्याशु विश्वासं दूतीकार्यं च विन्दति ॥ ६२ ॥

विधवा, इधर-उधर घूमनेवाली स्त्रियाँ, दासी, भिक्षुकी और शिल्प करनेवाली स्त्रियाँ—दर्जिन, चुड़ीहारिन, पटहेरिन आदि—प्रत्येक घर में विश्वस्त समझी जाने से सरलता से प्रवेश पा सकती हैं और नायक-नायिका के दौत्य कार्य को भलीभाँति संपादित कर सकती हैं।

विद्वेषं ग्राहयेत्पत्यौ रमणीयानि वर्णयेत्।
चित्रान्सुरतसंभोगानन्यासामपि दर्शयेत् ॥ ६३ ॥

किसी नायक द्वारा भेजी हुई दूती नायिका के पास जाकर उसके पति की नपुंसकता, व्यभिचार, कुरूपता आदि दुर्गुणों का वर्णन कर निंदा करती है। इस तरह पति से उसका विद्वेष करा देती है। पति से उसके विरक्त होने पर दूती उससे भावी सुख की मनोरम चर्चा करती है। वह भेजनेवाले नायक की सुंदरता, उदारता, नाना प्रकार के भोग-विलास और अद्भुत मैथुनविधि का वर्णन कर उस नायक के प्रति उसे आकृष्ट करती है।

नायकस्यानुरागं च पुनश्च रतिकौशलम्।
प्रार्थनां चाधिकस्त्रीभिरवष्टम्भं च वर्णयेत् ॥ ६४ ॥

और वह दूती नायिका के प्रति उस नायक के अनुराग-भाव का वर्णन करती है और उसके सुरत-कौशल को भी नाना प्रकार से अनुरंजित करके उल्लेख करती है। साथ ही यह भी कहती है कि नायक संभोग करने एवं उदारता दिखाने में इतना कुशल है कि अनेक सुंदरियाँ उससे रति-दीक्षा के लिए बराबर प्रार्थना किया करती हैं। इसी प्रसंग में वह उस नायक की स्तम्भन-शक्ति की भी बहुत प्रशंसा करती है।

असङ्कल्पितमप्यर्थमुत्सृष्टं दोषकारणात्।
पुनरावर्तयत्येव दूतीवचनकौशलात् ॥ ६५ ॥

दूत-दूती ऐसे कार्यों का संपादन कर देते हैं जिनके विषय में नायिका या नायक ने कभी स्वप्न में भी न सोचा हो। वे ऐसे दुरूह कार्यों के करने में भी सफल होते हैं जो कारणवश नष्ट होने पर आ चुके होते हैं। ऐसे दूषणों को दूर कर वे अपने वचन के कौशल से कार्यसिद्ध कर देते हैं। विमुख हुए प्रेमी-प्रेमिकाओं को भी पुनः एक दूसरे में अनुरक्त कर ये उनका समागम करा देते हैं। प्रत्येक कार्य में दूत-दूती का प्रयोग किया जा सकता है।

संसाराम्बुनिधौ तदेतदजनि स्त्रीपुंसरत्नद्वयं।
नारीणां भवती नृणां पुनरसौ सौभाग्यसीमाहरिः ॥
सा त्वं तस्य कुरंगशावनयने योग्याऽसि लक्ष्मीपते।
रेतत्तेकथितं किमन्यमधुना यस्याम्यहं श्वस्तने ॥

कोई दूती किसी सुन्दरी नायिका से कहती है—

जिस प्रकार समुद्र-मथन से चौदह रत्न निकले थे उसी तरह संसार में स्त्री और पुरुप दो रत्न उत्पन्न हुए हैं। लक्ष्मी की तरह स्त्रियों में सर्वश्रेष्ठ सुन्दरी तुम हो और पुरुषों में अनुपमेय सौभाग्यशाली विष्णु की तरह हमारा वह नायक है। हे मृगशावकनयनी! लक्ष्मीस्वरूपा तुम, विष्णु-सदृश उस श्रीमन्त नायक के सर्वथा योग्य हो। इससे अधिक मैं क्या कहूँ? जो तुम्हारा विचार हो सो करो। अब मैं अपने घर जाती हूँ।



# पंचम पराग

## श्रीमन्तों का विलास-क्षेत्र

इस प्रकरण में आचार्य ने राजों, महाराजों और श्रीमन्तों की व्यभिचार-लीला का प्रदर्शन किया है। इसके पूर्व परागों में साधारण और मध्यम श्रेणी के लोगों की काम-लिप्सा का उद्घाटन किया गया है। मध्यम श्रेणी में परभार्यागमन प्रचलित होने पर भी पर्याप्त साधन के अभाव रहने से इतना व्यापक नहीं हो सकता जितना धनधान्य-युक्त एवं प्रभुता सम्पन्न श्रीमन्तों के यहाँ होता देखा जाता है। मध्यम श्रेणी के लोगों को जाति, समाज, लोक और राज-दंड का भय इतना आतंकित किये रहता है कि इसका प्रसार बहुत ही परिमित क्षेत्र में सीमित रहता है। श्रीमन्त लोग इन सब प्रकार के भय एवं दंडों से परे हैं। वे सब प्रकार से समर्थ एवं स्वतंत्र होने से इन सबकी भीति नहीं रखते। जाति या समाज उन्हें बहिष्कृत नहीं कर सकता। राजदण्ड स्वयं उनके हाथ में रहता है। अत्याचार-पीड़ित लोग उनसे इतने भयग्रस्त और संत्रस्त रहते हैं कि सब कुछ देखते हुए भी जीभ हिलाने का साहस नहीं कर सकते। साथ ही, श्रीमन्तों पर लक्ष्मी की इतनी कृपा रहती है कि अन्न-वस्त्र-पीड़ित दीन प्रजा उनके थोड़े उपहार और साहाय्य से मूक रह जाती है। इस प्रकार अनादि काल से लेकर इस बीसवीं शताब्दि तक में भी श्रीमन्तों, महंतों और मठाधीशों के राजसी ठाटवाले अन्तःपुरों में व्यभिचार की लीला प्रचुर मात्रा में देखी जाती है।

न राज्ञां महामात्राणां वा परभवनप्रवेशो विद्यते, महाजनेन हि चरितमेषां दृश्यतेऽनुविधीयते च ॥ १ ॥

राजा, मन्त्री एवं अन्य श्रीमान् लोगों को परभार्यागमन के समान कुत्सित कर्म नहीं करना चाहिये; क्योंकि इन बड़े लोगों के कार्यों को देख कर साधारण जनसमाज भी वैसा ही आचरण करता है। यदि किसी

कारणवश श्रीमन्तों को यह जघन्य कार्य करना अत्यावश्यक हो तो उन्हें चाहिये कि इसके लिए दूसरे के घर में कभी न जावें, वरन् अपने अन्तःपुर में ही इसका प्रबन्ध करें। क्योंकि—

सवितारमुद्यन्तं त्रयो लोकाः पश्यन्त्यनूद्यन्ति च गच्छन्तमपि पश्यन्त्यनुप्रतिष्ठन्ते च ॥ २ ॥

संसार में सूर्य सर्वश्रेष्ठ ज्योतिस्वरूप हैं, श्रीमान् हैं ; उनको उदित होते देखकर विश्व के प्राणी अपने-अपने कार्यों में व्यस्त हो जाते हैं और सन्ध्याकाल में उनको अस्त होते देख अपना कार्य स्थगित कर विश्राम के लिए शयन करते हैं। इसी प्रकार सांसारिक कार्यों में भी लोक-समाज अपने बड़े और पूज्य लोगों का अनुकरण करता है। यदि राजा और उनके समान अन्य श्रीमान् व्यभिचार के लिए खुले-खजाने परभार्याओं के गृह में स्वयं जायँगे, तो यह निश्चित सत्य है कि प्रजा उनकी इस कृति को भी क्षम्य और निर्दोष समझ उनका अनुसरण करेगी। कहा है—

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः।

श्रीमान् लोग जो कुछ कार्य करते हैं जनसमाज उन्हीं का अनुसरण करता है।

तस्मादशक्यत्वाद्गर्हणीयत्वाच्च न ते वृथा किञ्चिदाचरेयुः ॥ ३ ॥

श्रीमन्तों को दूसरे के घर में जाकर परदारा से संभोग करना अशक्य होता है और वे लोग जनसमाज में निंदित होते हैं। अतः उन्हें व्यर्थ ही इस प्रकार का आचरण नहीं करना चाहिये। इससे परभार्यागमन का सुख निष्फल हो जाता है।

अवश्यं त्वाचरितव्ये योगान्प्रयुञ्जीरन् ॥ ४ ॥

यदि उन्हें रतिरागवश या शत्रु पर विजय प्राप्त करने के लिए परभार्यागमन करना ही आवश्यक प्रतीत हो, तो उसके लिए निम्नलिखित प्रयत्न किये जा सकते हैं।

वे प्रयोग दो प्रकार के होते हैं—१—गुप्त, २—प्रकट; और श्रीमान् के भी दो भेद होते हैं—१—साधारण, २—प्रधान।

पहले छोटे श्रीमानों ही के लिए प्रयोग बतलाते हैं—

ग्रामाधिपतेरायुक्तकस्य हलोत्थवृत्तिपुत्रस्य यूनो ग्रामीणयोषितो वचनमात्रसाध्याः ताश्चर्षण्य इत्याचक्षते विटाः ॥ ५ ॥

साधारण ग्रामाधिपति को चाहिये कि अपने कृषि-कार्य पर देख-रेख रखने के लिए नियुक्त कृषक-पुत्र द्वारा अपने गाँव की युवती स्त्रियों को अपना संभोग-प्रस्ताव कहवाकर उन्हें अपने वश में करे; क्योंकि वे दीन कृषक युवतियाँ उस ग्रामाधिपति को अपना राजा मानती हैं और उसे ईश्वर समझकर उसके कथन-मात्र से राजी होकर उसके प्रेम-संवाद को सहर्ष स्वीकार कर लेती हैं। उनसे अधिक अनुनय और प्रार्थना करने की आवश्यकता नहीं पड़ती; क्योंकि उनकी थोड़ी भी स्वीकृति को देख ग्रामाधिपति के विट-विदूषक उसे प्रलोभन देकर शीघ्र ही अनुकूल बना लेते हैं।

ताभिः सह विष्टिकर्मसु कोष्ठागारप्रवेशे द्रव्याणां निष्क्रमणप्रवेशनयोर्भवनप्रतिसंस्कारे क्षेत्रकर्मणि कर्पासोर्णाऽतसीशणवल्कलादाने सूत्रप्रतिग्रहे द्रव्याणां क्रयविक्रयविनिमयेषु तेषु तेषु च कर्मसु संप्रयोगः ॥ ६ ॥

उपर्युक्त प्रकार से उन ग्रामीण युवतियों को बेगार या मजदूरी करने जैसे—कोठार में से द्रव्य निकालने; मकान की सफाई करने; खेत बोने और काटने; अलसी, सरसों आदि बनाने; कपास कातने; बल्कल, रस्सी आदि पहुँचाने; सूत बदलकर या बेंचकर दाम लेने; गल्ला आदि वस्तुओं के क्रय-विक्रय करने या अन्य वस्तु के विनिमय करने आदि—के व्याज से अपने मकान में बुलाकर या इन अवसरों पर उनके स्वतः आने पर उनके द्वारा अपनी रतिलालसा तृप्त करे।

तथा व्रजयोषिद्भिः सह गवाध्यक्षस्य ॥ ७ ॥

इसी प्रकार ग्वालों की युवती स्त्रियों को दधि, दूध, मक्खन एवं घी आदि बेंचने के लिए आने पर या इन्हीं वस्तुओं को बनाने के बहाने से बुलाकर अपनी कामचेष्टा को चरितार्थ करे।

विधवाऽनाथा प्रव्रजिताभिः सह सूत्राध्यक्षस्य ॥ ८ ॥

इसी प्रकार विधवा, अनाथ और इधर-उधर घूमने-फिरनेवाली सन्यासिनियों के सूत कातने आने पर या उन्हें इसी काम से बुलाकर अपनी भोगलिप्सा तृप्त करे।

मर्मज्ञत्वाद्ग्रात्रावटने चाटन्तीभिर्नागरस्य ॥ ९ ॥

ग्राम के मर्म को जाननेवाले चौकीदारों या नगर-रक्षकों द्वारा ग्राम की अभिसारिकाओं को जानकर और उन्हींके द्वारा उन्हें बुलाकर अपनी संभोग-तृष्णा को शांत करे।

क्रयविक्रये पण्याध्यक्षस्य ॥ १० ॥

राज्य की ओर से बाजार में क्रय-विक्रय की देखरेख करनेवाली स्त्रियों के साथ अथवा उनके द्वारा लाई गई अन्य युवतियों के साथ संभोग-सुख का आस्वाद ले सकते हैं।

अब बड़े श्रीमानों के लिए प्रयोग बतलाते हैं—

अष्टमीचन्द्रकौमुदीसुवसन्तकादिषु पत्तननगरखर्वटयोषितामीश्वरभवने सहान्तःपुरिकाभिः प्रायेण क्रीडा ॥ ११ ॥

कृष्ण-जन्माष्टमी, शरत्पूर्णिमा एवं वसन्तपञ्चमी आदि शुभोत्सव के अवसरों पर राजा-महाराजों की प्रजा पत्तन, नगर, खर्वट आदि ग्रामों, और नगरों से उनके राजप्रासादों में उत्सव देखने तथा भोज में सम्मिलित होने के लिए आती है। इन अवसरों पर श्रीमानों को चाहिये कि

अपने अन्तःपुर की स्त्रियों के साथ मेल-मिलाप कराकर बाहर से उत्सव देखने को आई हुई स्त्रियों के साथ संभोग-सुख का उपभोग करें।

तत्र चापानकान्ते नगरस्त्रियो तथा परिचयमन्तःपुरिकाणां पृथक्पृथग्भोगावासकान्प्रविश्यकथाभिरासित्वा पूजिताः प्रपीताश्चोपप्रदोषं निष्क्राम्येयुः ॥ १२ ॥

आनन्द-प्रमोद के अवसर पर बाहर से आई हुई उन स्त्रियों के साथ अन्तःपुर की स्त्रियों से खूब परिचय कराकर स्वयं भी अधिक घनिष्ठता बढ़ा लेवे। पश्चात् भोजनादिक करके सबके साथ मद्यपान करे और उन सबको अलग-अलग रतिमन्दिर में ले जाकर अनेक सरस रति-कथावार्ता कहकर उनका सत्कार करते हुए रातभर उनके साथ सहवास-सुख लेवे। फिर कुछ रात्रि रहते ही अँधेरे में उनको राजभवन से विदा कर देवे; क्योंकि दिन में आने-जाने से उनकी प्रतिष्ठा में दोष या कलंक लगने की सम्भावना है।

तत्र प्रणिहिता राजदासी प्रयोज्यायाः पूर्वसृष्टा तां तत्र संभाषेत॥१३॥

उपर्युक्त अवसरों पर उत्सवादि देखने के लिए राजभवनों में जो बाहर की स्त्रियाँ एक बार आ चुकी हैं और नृपति-सम्भोग-सुख की अनुभूति प्राप्त कर चुकी हैं, उनके पास राजदासी दूती बनकर जावे और उनका कुशलक्षेम पूछे।

रामणीयकदर्शने च योजयेत् ॥ १४ ॥

दूती बनी हुई राजदासी उन स्त्रियों को राजप्रासाद की उत्तम-उत्तम वस्तुओं के देखने का प्रलोभन दे। उन रमणीय पदार्थों का—जो सिवा राजभवन के अन्यत्र नहीं दीख पड़ते—राजदूती को सुन्दर एवं आकर्षक वर्णन करना चाहिये।

प्रागेव स्वभवनस्थां ब्रूयात् ॥ १५ ॥

यदि वह स्त्री राजदूती के प्रलोभन में आकर राजभवन की वस्तुओं के देखने का लोभ संवरण न कर सके, तो राजदासी को चाहिये कि ऐसी लुब्धा

युवती को सीधे राजमहल में न ले जाकर अपने निजी घर पर ले जाय और उसके मन में राजभवन की मनोरम वस्तुओं एवं भोग-विलासों के आनन्दप्रद उपभोग की लालसा उत्पन्न करे।

अमुष्यां क्रीडायां तव राजभवनस्थानानि रामणीयकानि दर्शयिष्यामीति काले च योजयेत् ॥ १६ ॥

वह राजदूती उस दृश्यलुब्धा स्त्री से किसी उत्सव-विशेष के अवसर पर राजभवन में उसे अत्यन्त मनोहर दृश्य दिखाने की शपथपूर्वक प्रतिज्ञा करे।

बहिः प्रबालकुट्टिमं ते दर्शयिष्यामि मणिभूमिकां वृक्षवाटिकां मृद्वीकामण्डपं समुद्रगृहप्रासादान्गूढभित्तिसंचारांश्चित्रकर्माणिक्रीडा मृगान्यंत्राणि शकुनान्व्याघ्रसिंहपञ्जरादीनि च यानि पुरस्ताद्वर्णि-तानि स्युः ॥ १७ ॥

राजदासी को चाहिये कि उस उत्सुका स्त्री से राजप्रासाद की सुन्दर वस्तुओं का कौतुकमय वर्णन करे। जैसे—प्रवाल-जटित वेदी, मणिनिर्मित उपासना-गृह, पुष्पवाटिका, द्राक्षामण्डप अथवा अंगूर का लताकुंज, निर्झर-गृह या समुद्रगृह, दीवार में गुप्त मार्ग से निकली हुई निर्झरिणी, अन्तरिक्ष जल के आने और निकलने का मार्ग, पिंजड़ों में रखे हुए कौतुकपूर्ण मृगादि, शुक-सारिका-हंसादि पक्षी, खेलनेवाले मृगशावक और व्याघ्र-सिंहादि हिंसक एवं अद्भुत जीवों के अलौकिक रहन-सहन इत्यादि।

एकान्ते च तद्गतमीश्वरानुरागं श्रावयेत् ॥ १८ ॥

इस प्रकार उसके मन में कौतूहल उत्पन्न करके राजा के बताये हुए एकान्त स्थल में राजदूती उसे ले जावे। तब विनीत शब्दों में उससे राजा के संभोग-प्रस्ताव का वर्णन करे और कहे कि ऐसा प्रभुत्वशाली राजा तुमपर आसक्त है।

संप्रयोगे चातुर्यं चाभिवर्णयेत् ॥ १९ ॥

फिर राजदासी उस कौतूहलवद्धा स्त्री से राजा की संभोग-कला-कुशलता का मनोहर वर्णन करे।

असंत्रश्रावं च प्रतिपन्नां योजयेत् ॥ २० ॥

अन्त में उसे विश्वास देने के लिए शपथ करे कि उसकी और राजा की इस संभोग-क्रिया की बात कहीं भी प्रकट न होने पावेगी। इस प्रकार उस स्त्री से राजा का मिलाप करावे।

अप्रतिपद्यमानां तु स्वयमेवेश्वर आगत्योपचारैः सान्त्वितां रञ्जयित्वा संभूय च सानुरागं विसृजेत् ॥ २१ ॥

यदि उस राजदूती के प्रलोभन में आकर वह स्त्री राजा से संभोग करने को तैयार न होवे तो राजा को चाहिये कि स्वयं उस निर्दिष्ट स्थान पर उस स्त्री के पास जाय और पुष्पमाला आदि उपचारों से पुरस्कृत कर उसे सान्त्वना दे तथा उसे प्रसन्न कर संभोग करे। साथ ही, उस स्त्री को राजदासी अथवा नगर की उन स्त्रियों से—जो उसकी प्रेमपात्री हो चुकी हैं—मेल-मिलाप कराकर तब वहाँ से हटे, जिससे उस स्त्री को भली-भाँति यह प्रकट हो जाय कि वह राजा उसमें वास्तविक प्रीति रखता है और उसीकी तरह अन्य स्त्रियाँ भी राजा की ऐसी ही प्रेमपात्री हैं जो समाज में प्रतिष्ठित और आदरणीय मानी जाती हैं। इससे इस कार्य में कलंक की सम्भावना नहीं हो सकती।

प्रयोज्यायाश्च पत्युरनुग्रहोचितस्य दारान्नित्यमन्तःपुरमौचित्यात्प्रवेशयेत्, तत्र प्रणिहिता राजदासीति समानं पूर्वेण ॥ २२ ॥

जिन लोगों पर राजा का अनुग्रह रहता है उन पुरुषों की स्त्रियाँ बहुत सरलता से राजा के अन्तःपुर में आ-जा सकती हैं। अतः राजा को चाहिये कि उन स्त्रियों के वहाँ स्वयं जाने पर अथवा राजदासी दूती के द्वारा उन्हें अन्तःपुर में बुलवाकर उनके साथ सम्भोग-सुख का आस्वाद लेवे।

आन्तःपुरिका वा प्रयोज्या सह स्वचेटिकासंप्रेषणेन प्रीतिं कुर्यात्, प्रसृतप्रीतिं च सापदेशं दर्शने नियोजयेत्, प्रविष्टां पूजितां पीतवर्तीं प्रणिहिता राजदासीति समानं पूर्वेण ॥ २३ ॥

इसी तरह अन्तःपुर की स्त्रियाँ या नगर की अन्य स्त्रियाँ—जिनसे एक बार राजा का संभोग-समागम हो चुका है—या राजा की भेजी हुई दूतियाँ, नगर की अन्य स्त्रियों के साथ, प्रीति स्थापित करती हैं और उन्हें अपने प्रेम एवं उपहार आदि से प्रसन्न करके राजा के दर्शन करने के व्याज से राजप्रासाद में ले आती हैं। इस प्रकार आई हुई स्त्रियों से राजा, राजदासी द्वारा लाई हुई स्त्री की तरह, उन्हें प्रसन्न और पुरस्कृत कर संभोग करता है।

यस्मिन्वा विज्ञाने प्रयोज्या विख्याता स्यात्तद्दर्शनार्थमान्तःपुरिका सोपचारं तामाह्वयेत, प्रविष्टा प्रणिहिता राजदासीति समानं पूर्वेण ॥ २४ ॥

राजप्रासाद में संगीत, नृत्य एवं रासलीला आदि के अनेक प्रसङ्ग आया करते हैं। राजा को चाहिये कि अपने अन्तःपुर वाली स्त्रियों द्वारा नगर की अन्य युवती स्त्रियों को, सङ्गीतादि मनोहर विषयों के सुनने और नाटकादि देखने के लिए, वस्त्रादि से पुरस्कृत कर आदर-सत्कार के साथ, बुलवावे और उनके आ जाने पर उनके साथ राजदासी द्वारा बुलाई हुई स्त्री की तरह आचरण करे।

उद्भूतानर्थस्य भीतस्य वा भार्यां भिक्षुकी ब्रूयादसावान्तःपुरिका राजनि सिद्धा गृहीतवाक्या मम वचनं शृणोति, स्वभावतश्च कृपाशीला तामनेनोपायेनाधिगमिष्यास्यहमेव ते प्रवेशं कारयिष्यामि, सा च ते भर्तुर्महान्तमनर्थं निवर्तयिष्यतीति प्रतिपन्नां द्विस्त्रिरिति प्रवेशयेद्, आन्तःपुरिका चास्या अभयं दद्यादभयश्रवणाच्च संप्रहृष्टा प्रणिहिता राजदासीति समानं पूर्वेण ॥ २५ ॥

राजा की जिस प्रजा ने कोई अपराध किया है या जो झूठे अपराध के आरोप से अर्थदण्डित हुआ है और इस कारण राजा से भयभीत है, उसकी स्त्री के पास राजा द्वारा नियुक्त कोई दूती या भिक्षुकी—राजदासी नहीं, कोई तीसरी स्त्री, जो राजा या राजपरिवार से सम्बन्धित न हो—जावे और उस दण्डित पुरुष की स्त्री से कहे—'राजा अन्तःपुर की अमुक स्त्री के आधीन रहते हैं, उसकी बात को कभी अस्वीकार नहीं कर सकते और वह स्त्री मेरी बात मानती है तथा स्वभावतः दयालु भी है। मैं उसे अमुक उपाय से प्रसन्न कर लूँगी और तुम्हें उसके समीप ले चलूँगी। तब वह अन्तःपुर की अधिकारिणी तुम्हारे अर्थसङ्कट को दूर कर देगी या राजा से क्षमाप्रदान करा देगी।' इस प्रकार प्रलोभन देने से वह स्त्री उस भिक्षुकी या दूती के साथ राजा के अन्तःपुर में जाना अवश्य स्वीकार कर लेगी। दूती को चाहिये कि दो-तीन बार उस स्त्री को अन्तःपुर में ले जावे। फिर अन्तःपुर की वह अधिकारिणी इस भयग्रस्त स्त्री को निर्भय करके अपने सद्व्यवहार में विश्वास दिलाकर इसके साथ अधिक परिचय और सम्पर्क बढ़ावे। तब, राजा भी इस आई हुई स्त्री को उसी प्रकार पुरस्कृत और प्रसन्न कर संभोग करे, जिस प्रकार राजदासी दूती द्वारा लाये जाने पर करने का उल्लेख किया गया है।

एतयावृत्त्यर्थिनां, महामात्राभितप्तानां, बलाद्विगृहीतानां, व्यवहारे दुर्बलानां, स्वभोगेनासंतुष्टानां, राजनिप्रीतिकामानां, राजभजनेषु व्यक्तिमिच्छतां, सजातैर्बाध्यमानानां, सजातान्बाधितुकामानां, सूचकानाम्, अन्येषां कार्यवशिनां, जाया व्याख्याताः॥२६॥

इस प्रकार अर्थसङ्कट में पड़े हुए तथा जीविका की इच्छा करनेवाले, या महामंत्री अथवा राजा के प्रिय लोगों से बलपूर्वक सताये जानेवाले, अपराधी सिद्ध होने पर न्याय-पक्ष से दण्डित होनेवाले, अपनी वर्तमान आर्थिक स्थिति से असन्तुष्ट रहनेवाले, राजा के अनुग्रह की अभिलाषा

रखनेवाले, राजा के कृपापात्रों में अपनी प्रसिद्धि पाने की आकांक्षा रखनेवाले, अपने जातिबन्धुओं और दायादजनों से दण्ड पाने वाले, अपने सजातियों को दण्डित करने की लालसा रखनेवाले, दूत-कार्य करनेवाले, और इसी प्रकार राजा के अन्य कार्य करके यश की अभिलाषा करनेवाले पुरुषों की स्त्रियों से भी उपर्युक्त प्रकार से भिक्षुकी या अन्य कोई कहे और उसी तरह राजा से उनका समागम करावे।

अन्येन वा सह संसृष्टां संग्राह्य, प्रयोज्यां दास्यमुपनीतां क्रमेणान्तःपुरं प्रवेशयेत् ॥ २७ ॥

अन्य नागरकों से भोग की हुई स्त्रियों को उनके द्वारा बुलवाकर अन्तःपुर में प्रवेश करावे और यथेच्छ विहार करे।

प्रणिधिना चायतिमस्याः सन्दूष्य राजनि विद्विष्ट इति कलत्रावगहोपायेनैनामन्तःपुरं प्रवेशयेदिति प्रच्छन्नयोगाः, एते राजपुत्रेषु प्रायेण ॥ २८ ॥

दूतों से किसी अभीष्ट स्त्री को प्रथम दूषित कराकर और उसे राजा तथा उसकी जाति से कलंकित करके उस स्त्री को अन्तःपुर में बुलाकर विहार करते हैं। यह प्रायः राजकुमार ही लोग करते हैं; राजा स्वयं ऐसा नहीं करते। यह उनका रहस्यमय कार्य है।

न त्वेव परभवनमीश्वरः प्रविशेत् ॥ २९ ॥

राजा को परभार्यागमन के लिए किसी प्रकार छिपकर भी किसी दूसरे के घर में प्रवेश न करना चाहिये।

कारण यह है कि—

आभीरं हि कोट्टराजं परभवनगतं भ्रातृप्रयुक्तो रजको जघान, काशिराजं जयत्सेनमश्वाध्यक्ष इति ॥ ३० ॥

कोट्टराज्य का आभीर नामक राजा परभार्यागमन ( सेठ वसुमित्र की स्त्री के साथ भोग ) करने के लिए पराये (उस सेठ) के गृह में गया और

उस सेठ के भाई द्वारा नियुक्त किसी धोबी ने उसे मार डाला। इसी तरह काशिराज जयत्सेन को अश्वाध्यक्ष ने अपनी स्त्री के साथ अभिगमन करने की चेष्टा करते हुए मार डाला।

प्रकाशकामितानि तु देशप्रवृत्तियोगात् ॥ ३१ ॥

किसी-किसी देश में व्यभिचार के कृत्य प्रकाश्यरूप में भी व्यापक देखे जाते हैं।

प्रत्ता जनपदकन्या दशमेऽहनि किंचिदौपायनिकमुपगृह्य प्रविशन्त्यन्त्य:पुरमुपभुक्ता एव विसृज्यन्त इत्यान्ध्राणाम् ॥ ३२ ॥

आन्ध्रदेश में नवविवाहिता बधू दसवें दिन वस्त्रादि कुछ भेंट लेकर राजा के अन्तःपुर में जाती है और वहाँ से भोग कराकर तब पति के समीप आती है।

महामात्रेश्च राणामन्त:पुराणि निशि सेवाऽर्थं राजानमुपगच्छन्ति वात्सगुल्मकानाम् ॥ ३३ ॥

वत्स और गुल्मक देश में राजा ही की जाति के महामंत्री होते हैं। जो रात्रि में अपनी स्त्रियों को राजा के अन्तःपुर में भेज देते हैं। उनमें से राजा अपनी रुचि के अनुसार चुन लेता है।

रूपवतीर्जनपदयोषित: प्रीत्यपदेशेन मासं मासार्धं वा वासयन्त्यान्त:पुरिका वैदर्भाणाम् ॥ ३४ ॥

कालांजर से दक्षिण विदर्भ नाम का देश है। वहाँ के नगर की सुन्दर स्त्रियों को अन्तःपुर की राजमहिषियाँ मित्रभाव से अपने प्रासाद में बुलवाती हैं और अधिक सम्पर्कता बढ़ाकर राजा के साथ मिलाप करा देती हैं।

दर्शनीया: स्वभार्या: प्रीतिदायमेव महामात्रराजभ्यो ददत्यपरान्तकानाम् ॥ ३५ ॥

अपरान्तक देश के कुछ जातियों के पुरुप अपनी सुन्दर स्त्रियों को राजा या उसके प्रधान मन्त्री को उपहार-स्वरूप भेंट करते हैं।

राजक्रीडाऽर्थं नगरस्त्रियो जनपदस्त्रियश्च सङ्घ एकशश्च राजकुलं प्रविशन्ति सौराष्ट्रकाणामिति ॥ ३६ ॥

सौराष्ट्र(गुजरात) देश में नगर या देहात की स्त्रियाँ सामूहिक या एक-एक करके राजा के अन्तःपुर में जाकर सम्भोग-सुख का आस्वाद लेती हैं।

एते चान्ये च बहवः प्रयोगाः पारदारिकाः।
देशे देशे प्रवर्तन्ते राजभिः संप्रवर्तिताः ॥ ३७ ॥

इस प्रकार परभार्यागमन तथा अपनी काम-लालसा की तृप्ति के लिए राजों-महाराजों ने अनेक ढंग और रीति अपने राज्यों में प्रचलित कर रखे हैं।

न त्वेवैतत् प्रयुञ्जीत राजा लोकहिते रतः।
निगृहीतारि षड्वर्गस्तथा विजयते महीम् ॥ ३८ ॥

परन्तु प्रजा के हित चाहनेवाले राजा या श्रीमन्तों को चाहिये कि किसी भी जाति या वर्ण में ऐसी कुत्सित प्रथा का प्रचार न करें। ऐसा करने ही पर वे काम-क्रोधादि षड्रिपुओं को जीतकर पृथ्वी का शासन कर सकते हैं।



## षष्ठ पराग

### अन्तःपुरस्थ विलास-लीला

नान्तःपुराणां रक्षणयोगात्पुरुषसंदर्शनं विद्यते पत्युश्चैकत्वादनेकसाधारणत्वाच्चातृप्तिस्तस्मात्तानि योगत एव परस्परं रञ्जयेयुः ॥१॥

जिस प्रकार राजों एवं श्रीमन्तों को परदारासंभोग के लिए दूसरे के घर में जाना दुरूह और अनुचित तथा ... ओं के अन्तःपुर की स्त्रियों को प्रासाद के बाहर जाना ... नुचित है, उसी प्रकार

नागरकों तथा अन्य बाहरी पुरुषों का अन्तःपुर में प्रविष्ट होना भी दुःसाध्य होता है; क्योंकि राजाओं के अन्तःपुर में रक्षकों का पहरा रहता है और राजवर्ग के अतिरिक्त वहाँ पर किसी बाहरी पुरुष का प्रवेश नहीं हो सकता। अन्तःपुर में नायक के रूप में केवल अकेला राजा ही रहता है। उसके अनेक स्त्रियाँ होती हैं। वह अकेले ही सब स्त्रियों के साथ संभोग करके उनकी रति-लालसा मिटा नहीं सकता। अतः वे स्त्रियाँ परस्पर पुरुषवत् सम्भोग का आचरण करती हुई अपनी रति-वासना तृप्त कर लेती हैं।

पुरुष के अभाव में अन्तःपुर की स्त्रियों के प्रयोग—

धात्रेयिकां सखीं दासीं वा पुरुषवदलंकृत्याकृतिसंयुक्तैः कन्द-मूलफलावयवैरपद्रव्यैर्वाऽऽत्माभिप्रायं निवर्तयेयुः ॥ २ ॥

अन्तःपुर की राजमहिषियाँ अपनी धाय की कन्या, सखी या विश्वस्त दासी को पुरुष की तरह वस्त्रालंकार से भूषित करके और कन्द, मूली, केला, कद्दू आदि अन्य किसी फल का कृत्रिम पुरुष-गुह्येन्द्रिय बनाकर या किसी धातु के बनाए हुए अपद्रव्य से उसे युक्त करके अपनी कामलालसा को शांत करती हैं।

पुरुषप्रतिमा अव्यक्तलिङ्गाश्चाधिशयीरन् ॥ ३ ॥

अथवा पुरुष के आकार के बने हुए पुतले के साथ, जिसे मूँछ-दाढ़ी आदि नहीं रहते, शयन करके अपना मनोरंजन करती हैं।

राजानश्च कृपाशीला विनाऽपि भावयोगादायोजितापद्रव्याया-वदर्थमेकया रात्र्या बह्वीभिरपि गच्छन्ति, यस्यां तु प्रीतिर्वासक ऋतुर्वा तत्राभिप्रायतः प्रवर्तन्त इति प्राच्योपचाराः ॥ ४ ॥

राजा लोग भी रानियों पर कृपाकर अपने में सबके साथ सम्भोग करने की कामशक्ति को न देख, किसी अपद्रव्य या कृत्रिम धातुलिङ्ग को कटि में बाँधकर उसीसे एक ही रात्रि में कई स्त्रियों की कामवासना को तृप्त कर देते हैं, और जिस स्त्री में अधिक अनुराग रखते हैं या जो ऋतु-स्नान कर

चुकी होती है उसीके साथ सन्तान-लालसा से सम्भोग करते हैं। आचार्य कहते हैं कि यह प्रथा भारत के प्राच्य भागों में अधिकतर पाई जाती है।

स्त्रीयोगेणैव पुरुषाणामप्यलब्धवृत्तीनां वियोनिषु विजातिषु स्त्रीप्रतिमासु केवलोपमर्दनाच्चाभिप्रायनिवृत्तिर्व्याख्याता ॥ ५ ॥

जिस प्रकार कामलालसा के प्रचण्ड होने पर पुरुष के अभाव में स्त्रियाँ अप्राकृतिक मैथुन से अपनी कामज्वाला शांत करती हैं, उसी तरह पुरुष भी सम्भोग के लिए स्त्रियों को न पाकर वियोनि, स्तनान्तर, कक्षारत, जानुरत, पादतल-मध्यरत, मुष्टिरत, मुखरत, अधोरत आदि तथा विजाति—बकरी, घोड़ी आदि—स्त्री-प्रतिमा, पुतली (जिसमें स्त्री के गुह्यांग निर्मित रहते हैं) अथवा हस्त-मैथुन से वीर्यपात कर अपनी कामाग्नि को परितृप्त करते हैं। अप्राकृतिक मैथुन महा अधम और अनेक भयंकर व्याधियों के उत्पादक होते हैं। अयोग्य क्षेत्र या भूमि पर वीर्यपात करना शास्त्र से गर्हित है और इसके अनेक घोर प्रायश्चित्त लिखे हैं।

स्वाभाविक मैथुन में शिश्न का अतीव शीघ्रग्राही अग्रभाग केवल स्त्री की योनि की अत्यन्त कोमल, स्निग्ध, आर्द्र और सूक्ष्म दीवारों से संसर्ग करता है। इस प्रकार यह उत्तेजन बड़ा ही कोमल होता है। इसमें किसी प्रकार की रगड़ या खुरदरापन नहीं होता। इससे वीर्यक्षरण की अवस्था धीरे-धीरे आती है। सुरतकाल में पुरुष की कामेन्द्रिय का सचेत भाग स्वाभाविक आर्द्रता तथा स्त्री-योनि की कोमल और सूक्ष्म त्वचा से सुरक्षित रहता है। प्रकृति स्त्री-योनि के साथ ही पुरुषेन्द्रिय का संसर्ग चाहती है। आत्मदूषण, अयोनि-मैथुन और अप्राकृतिक व्यभिचार से रति की प्रतिक्रिया उतनी सचेतन नहीं रहती, जितनी प्रकृति चाहती है।

वीर्य एक शक्ति-वर्द्धक पदार्थ है। स्त्री-पुरुष का प्राकृतिक संभोग एक दूसरे के लिए शक्ति, उत्साह और आनन्द का विधायक होता है। हम देख सकते हैं कि अविवाहित युवक-युवती के शरीर, जिन्हें संभोग का अवसर

नहीं मिलता, दुर्बल एवं क्षीणता की सीमा तक पहुँच जाता है। इसके विपरीत जिन स्वस्थ एवं नीरोग स्त्री-पुरुषों को परस्पर संभोग-प्रसंग मिलता है, एक दूसरे के बीज ग्रहण का सुअवसर पाते हैं, वे पूर्णतः स्वस्थ और हृष्ट-पुष्ट रहते हैं।

स्त्री-पुरुष के वास्तविक सम्भोग के दो मुख्य उद्देश्य होते हैं। १—सन्तान उत्पन्न करना और २—आनन्द लेना। अप्राकृतिक मैथुन से दोनों उद्देश्य नष्ट हो जाते हैं। स्त्री-पुरुष दोनों ही अयोनि-मैथुन से क्षणिक उत्तेजना के कारण अपने जीवन के उद्देश्य में विफल हो जाते हैं। स्त्री के सारे ज्ञान-तंतु-जाल में नाड़ीचक्रों की कड़ियाँ लगी हुई रहती हैं। पुरुष के प्राकृतिक संभोग में प्रचंड आवेग के समय ये चक्र उठकर कार्य करने लगते हैं। शारीरिक मैथुन होने पर ही इनका यह कार्य समाप्त होता है।

अन्यथा अपद्रव्य या अन्य प्रकार से वीर्यक्षरण होता तो अवश्य है; पर उससे नाडीचक्रों के सब ज्ञानतन्तु शांत और स्थिर नहीं होते; जिससे प्रदर, हिस्टीरिया सदृश अनेक भयानक व्याधियाँ उत्पन्न होकर उन्हें अधिक कामातुरा और जीर्णशीर्णा बना डालती हैं। स्त्रियों के नाड़ीचक्रों के दो केन्द्र होते हैं। स्त्री का योनिद्वार दो होठों से ढका हुआ रहता है। मदनांकुश इन दोनों होठों के बीच योनिद्वार के बाहर होता है। संभोग के समय क्रियाशील होने पर पुरुषेन्द्रिय के मूल का इसके साथ मेल होता है और मैथुन की गति से ये दोनों आपस में प्रतिक्रिया करते हैं। यही एक मार्ग है जिससे पूरी मस्ती आती है। अपद्रव्य या अन्य पदार्थ से वह मस्ती कदापि नहीं आ सकती। केवल तन्तुओं को थोड़ा उत्तेजन मिलता है और आभिमानिक सुख की अनुभूति पाने के साथ ही स्त्रियाँ द्रवित हो जाती हैं। दूसरा स्थान स्त्रियों के गर्भाशय की ग्रीवा है। वह इतना सचेतन होता है कि पुरुषेन्द्रिय के अतिरिक्त अन्य किसी पदार्थ को देखकर सिकुड़ जाता है और मिलाप नहीं होने देता। वह पुरुषेन्द्रिय को समीप देखकर चुम्बक की तरह पकड़ लेता है और दम्पती को वास्तविक रतिसुख की अनुभूति मिलती है।

पुष्ट एवं परिपक्व रज-वीर्य का संमिलन ही गर्भ का कारण हो सकता है। नियमित तथा स्वाभाविक रूप से स्त्री-संभोग के समय पुरुष का वीर्य द्रवित होकर स्त्री के काम-मन्दिर में प्रवेश करता है। अपद्रव्य आदि अप्राकृतिक वस्तुओं से कुछ मानसिक सुख मिलने पर भी वीर्य के अभाव से सन्तान की प्राप्ति असंभव होती है। पुरुष-संभोग से जो वीर्य स्त्री के काम-सदन में आता है उससे स्त्री के शरीर की पुष्टि होती है। वह पुष्टि इन अपद्रव्यादि से निर्मूल हो जाती है। इनका व्यवहार करनेवाली अभागिनी स्त्रियाँ स्वयं अपनी शक्ति नष्ट कर व्याधियों को निमंत्रण देती हैं। अतः पथ-भ्रष्ट युवक-युवतियों को अपने वीर्य के दुरुपयोग का दुष्परिणाम समझ कर इनका परित्याग करना चाहिये और उनके लिए यही कल्याणप्रद भी है।

अन्तःपुर की स्त्रियों के वाह्य प्रयोग—

योषावेषांश्च नागरकान्प्रायेणान्तःपुरिकापरिचारिकाभिः सह प्रवेशयन्ति ॥ ६ ॥

वे अपने अन्तःपुर की विश्वस्त दासियों द्वारा नागरकों को स्त्री का वेश परिधान् कराकर दासी या सखी के बहाने अन्तःपुर में बुलवाती हैं और यथेष्ट विहार करती हैं।

तेषामुपावर्तने धात्रेयिकाश्चाभ्यन्तरसंसृष्टाः, आयतिं दर्शयन्त्यः प्रयतेरन् ॥ ७ ॥

उन आनेवाले नागरकों को अन्तःपुर की सब मर्म जाननेवाली धाय या उसकी कन्या उन्हें अन्तःपुर में ले आने के लिए रजामन्द करते समय यह प्रलोभन देती है कि अमुक स्त्री का बहुत बड़ा प्रभाव है और उसके साथ सम्बन्ध करने से तुम भी धनी और भाग्यशाली बन जाओगे।

सुखप्रवेशितामपसारभूमिं, विशालतां वेश्मनः, प्रमादं रक्षिणामनित्यतां परिजनस्य, वर्णयेयुः ॥ ८ ॥

ऐसा कहने और विश्वास दिलाने पर भी नागरक लोग राजा के अन्तःपुर के रक्षाप्रबन्ध के कारण भयभीत होकर जाने में जब असमर्थता दिखाते हैं, तब वह नियुक्त दूती उनसे अन्तःपुर की सब व्यवस्था बतलाती है। वह कहती है—अन्तःपुर में जाने का मार्ग बहुत सरल और अरक्षित है। राजभवन बहुत विशाल अर्थात् एकान्त और नीरव है। द्वारपाल आदि बड़े प्रमादी हैं; अपने कर्तव्य का यथोचित पालन नहीं करते। राजवर्ग के लोग, ( राजकुमार आदि ) सदा अन्तःपुर में नहीं रहते, आखेट आदि के लिए बाहर जाया करते हैं। अतः तुम्हें भय और शंका न करनी चाहिये।

न चासद्भूतेनार्थेन प्रवेशयितुं जनमावर्तयेयुर्दोषात् ॥ ९ ॥

जिन नागरकों का हृदय शुद्ध है और पराई स्त्री से संभोग करने की उत्कण्ठा नहीं है, उनको अन्तःपुर में इसके लिए आग्रह करके ले जाना अनुचित है। इससे सर्वसाधारण का अपकार होता है। उन्हीं नागरकों को ले जाना योग्य है जो इसमें व्यस्त रहते हैं।

नागरकस्तु सुप्रापामप्यन्तःपुरमपायभूयिष्ठत्वान्न प्रविशेदिति वात्स्यायनः ॥ १० ॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि जो नागरक राजमहिषियों द्वारा अन्तःपुर में बुलाये जाते हैं, उन्हें चाहिये कि राजप्रासाद में सरलता से पहुँच जाने पर वहाँ हर एक के साथ संभोग कर उन्हें दूषित न करें; क्योंकि यह अधर्म भी है और इसका परिणाम भी सुखद नहीं होता।

सापसारं तु प्रमदवनावगाढं विभक्तदीर्घकक्षमल्पप्रमत्तरक्षकं प्रोषितराजकं कारणानि समीक्ष्य बहुश आहूयमानोऽर्थबुद्ध्या कक्षाप्रवेशं च दृष्ट्वा ताभिरेव विहितोपायः प्रविशेत् ॥ ११ ॥

नागरक को चाहिये कि स्त्री-वेश में अन्तःपुर की दूती के साथ प्रवेश करते समय मार्ग में क्रीडावन के गहन और विभक्त छोटे-बड़े गुप्त कमरों और प्रमत्त तथा लापरवाह पहरेदारों के रहन-सहन और राजा के बाहर जाने

के कारणों को भली-भाँति पूछकर समझ ले, और कहाँ पर अधिक लोग इकट्ठा उठते-बैठते हैं आदि बातों को सम्यक् रीति से जान लेवे और प्रत्येक कमरे में आने-जाने के प्रकट और गुप्त मार्गों को भी जाँच लेवे, जिससे पुनः वह उचित अवसर पर अनुकूल वेश में अन्तःपुर में प्रवेश कर सके।

शक्तिविषये च प्रतिदिनं निष्क्राम्येत् ॥ १२ ॥

और प्रतिदिन प्रच्छन्नरूप से अपने आने-जाने की सामर्थ्य और शक्ति का भी विचार कर ले। अर्थात् वहाँ के रक्षकों से बचकर सफलतापूर्वक गुप्त वेश में आने-जाने की कठिनाई का भी ध्यान रखना चाहिये।

यहाँ तक नागरक का राजदूती के साथ अन्तःपुर-प्रवेश का उल्लेख हुआ। अब नागरक के स्वतः अन्तःपुर में जाने की विधि बतलाते हैं—

बहिश्च रक्षिभिरन्यदेव कारणमपदिश्य संसृज्येत ॥ १३ ॥

उसे चाहिये कि राजप्रासाद के द्वारपालों और रक्षकों के साथ मित्रता-सम्बन्ध या अन्य कारण बताकर सम्पर्क उत्पन्न करे, जिससे वे लोग अन्तःपुर में प्रवेश करते समय कोई बाधा न डाल सकें।

अन्तश्चारिण्यां च परिचारिकायां विदितार्थायां सक्तमात्मानं रूपयेत्, तदलाभाच्च शोकम् ॥ १४ ॥

उसे चाहिये कि उन द्वाररक्षकों के समक्ष अन्तःपुर की रहनेवाली किसी परिचारिका के साथ अपने प्रेम-सम्बन्ध की कल्पित बात का उल्लेख करे और उसके वियोग से विरह-दुख एवं शोक को अपने अंगविक्षेप एवं आकार-प्रकार से प्रदर्शित करे। इससे अब वे द्वाररक्षक, जो उसके मित्र हो चुके हैं, उसपर दया दिखलावेंगे और उसकी प्रेमिका से मिलने के लिए अवसर देख उसे जाने की सुविधा देंगे।

अन्तःप्रवेशिनीभिश्च दूतीकल्पं सकलमाचरेत् ॥ १५ ॥

इस प्रकार अन्तःपुर में प्रवेश करने पर उपर्युक्त दूती-द्वारा भवन में जाने के ढंग का अनुसरण करे।

राजप्रणिधींश्च बुध्येत् ॥ १६ ॥

और राज्य के गुप्तचरों के रहन-सहन एवं कार्यकलाप को बराबर देखता रहे तथा यथासंभव उनसे बचते रहने की चेष्टा करे।

दूत्यास्त्वसंचारे यत्र गृहीताकारायाः प्रयोज्याया दर्शनयोगस्तत्रावस्थानम् ॥ १७ ॥

उस विलासी पुरुष को चाहिये कि अन्तःपुर में प्रवेश करने पर उसी स्थान पर जाकर अवस्थित हो, जहाँ उस दूती ने उससे मिलनेवाली उत्सुक नायिका के दर्शन होने को पहले ही निश्चित कर दिया हो। अन्यथा संकेत किये हुए गुप्त स्थान के अतिरिक्त अन्य स्थल पर जाने से उस अनुरक्ता नायिका से मिलने का प्रयास सर्वथा निष्फल होता है।

तस्मिन्नपि तुरक्षिपु परिचारिकाव्यपदेशः ॥ १८ ॥

साथ ही उस पुरुष को चाहिये कि नायिका के उस संकेतस्थल के आस-पास रहनेवाले पहरेदारों से, पूर्व-सूत्र में बतलाये हुए ढंग से, अपने को अन्तःपुर की किसी परिचारिका के रूप-गुण पर आसक्ति प्रकट करे और अपने हाव-भाव से उसकी अप्राप्ति के वियोग से विरह-वेदना प्रदर्शित करे।

चक्षुरनुबध्नत्यामिङ्गिताकारनिवेदम॥ १९ ॥

और उस संकेतस्थल पर जाकर बार-बार उस आसक्ता एवं प्रेम मुग्धा नायिका को इधर-उधर देखता रहे तथा अपने संकेत एवं हाव-भाव से अपने आगमन के उद्देश्य को प्रदर्शित करता रहे। संभव है कि प्रच्छन्न-वेश में रहने से वह आसक्ता उसे न पहचान सके और आ-आकर दूर ही से लौट जाती हो। इसी अर्थ में अपने को परिचित करने के लिए संकेत और हाव-भाव दिखाने को कहा है।

यत्र सम्पातोऽस्यास्तत्र चित्रकर्मणस्युक्तस्य द्व्यर्थानां गीतवस्तुकानां क्रीडनकानां कृतचिन्हनामापीडकस्यांगुलीयकस्य च निधानम् ॥ २० ॥

संभव है, वह नायिका—जिसने उसे वहाँ बुलाया था—किसी कार्य में व्यस्त हो जाने से अथवा किसी कारण से उस निश्चित समय पर उस संकेतस्थल पर न आ सके, तो उस छद्मवेशी पुरुष को चाहिये कि वह जिस उद्देश से वहाँ पर गया था, उसे वहाँ चित्रकारी करके या उसी भाव से भरे हुए द्व्यर्थक गीत, दोहे आदि दीवारपर अंकित करे अथवा किसी गेंद या पुतली या अन्य खेलने की वस्तुओं पर अपने नखदशनादि संभोगाभिलाष के चिन्हों से अथवा अपने नामाङ्कित अँगूठी की मुहर करके वहीं पर रख दे। इससे उस पुरुष के चले जाने पर यदि वह आसक्ता नायिका आवेगी तो उसके अनुराग-भाव एवं उसके आगमन की बात समझ जायगी। कारण यह कि पुरुष का अन्तःपुर के एकान्त स्थल में अधिक समय तक ठहरना सुरक्षित नहीं होता, इससे इतना करके उस पुरुष को बाहर निकल जाना चाहिये।

प्रत्युत्तरं च तया दत्तं प्रपश्येत्, ततः प्रवेशने यतेत ॥२१॥

उस पुरुष को चाहिये कि कुछ समय के बाद उपर्युक्त ढंग से पुनः उस सङ्केतस्थल पर जावे और देखे कि उसके सङ्केत का क्या उत्तर मिला है। नायिका के किये हुए सांकेतिक उत्तर को ध्यान से देखना चाहिये। संभव है कि किसी अन्य ने उसे लिखा हो। इससे उसके फँस जाने की संभावना हो सकती है। यदि यह प्रत्युत्तर उसी नायिका का अङ्कित किया हुआ हो तो उसके अनुसार अन्तःपुर में प्रवेश करने और उस नायिका से मिलाप करने की चेष्टा करनी चाहिये।

अब अन्तःपुर में प्रवेश करने के उपाय बतलाते हैं।

यत्र चास्या नियतं गमनमिति विद्यात्तत्र प्रच्छन्नस्य प्रागेवावस्थानम् ॥२२॥

उस पुरुष को चाहिये कि जिस स्थान पर उस नायिका ने अपने जाने का निश्चय किया हो—जैसे अन्तःपुर का उद्यान या स्नानगृह। उस स्थान पर उसके पहुँचने के पूर्व ही पहुँच जावे। कहीं ऐसा न हो कि नायिका वहाँ जाकर उसे न देख तुरत लौट जाय और दोनों का अभिसार विफल हो जाय।

रक्षिपुरुषरूपो वा तदनुज्ञातो वेलायां प्रविशेत् ॥ २३ ॥

उस पुरुष को चाहिये कि उद्यान या स्नानगृहादि संकेतस्थलों में जाते समय पहरेदारों का वेश परिधान कर ले, जिससे पहचाने जाने का भय न रह जाय, अथवा उन पहरेदारों की आज्ञा से रात्रि के निर्जन समय में वहाँ जाय।

आस्तरणप्रावरणवेष्टितस्य वा प्रवेशनिर्हारौ ॥ २४ ॥

यदि पहरेदारों के वेश में जाने का अवसर न हो तो उसे चाहिये कि रजाई एवं कम्बल आदि ओढ़कर भीतर जावे और आवे।

पुटापुटैर्योगैर्वा नष्टच्छायारूपः ॥ २५ ॥

या ऐसे योग या तांत्रिक पुट को ग्रहण किये रहे जिससे उसे कोई देख न सके और वह निर्भय अन्तःपुर में आ-जा सके।

तत्रायं प्रयोगो नकुलहृदयं चोरकतुम्बीफलानि सर्पाक्षीणि चान्तर्धूमेन पचेत्, ततोऽञ्जनेन समभागेनोदकेन पेषयेदनेनाभ्यक्त नयनो नष्टच्छायारूपश्चरति ॥ २६ ॥

नेवले के हृदय और साँप की आँख को कद्दू के तेल में पकावे और उसका अंजन बनाकर समान भाग जल में मिलाकर नेत्र में लगावे। ऐसे मनुष्य को कोई देख नहीं सकता। उसकी छाया तक भी नहीं दिखाई पड़ती।

यह प्रयोग कहाँ तक सत्य है, यह ठीक नहीं कहा जा सकता।

रात्रिकौमुदीषु च दीपिकासंबाधे सुरङ्गया वा ॥ २७ ॥

अथवा शरत्पूर्णिमा आदि अवसरों पर—जब अन्तःपुर की स्त्रियाँ प्रासाद से उत्सव मनाने को बाहर जाकर वापस आती हैं अथवा जब कभी वे दीप लिये हुई सुरङ्ग से अन्तःपुर में जाती हैं तब—पुरुष को चाहिये कि उन्हीं का वेश धारण करके भीतर प्रवेश करे और उनके साथही बाहर निकल जावे।

द्रव्याणामपि निर्हारे यानकानां प्रवेशने।
आपानकोत्सवार्थेऽपि चेटिकानां च संभ्रमे ॥ २८ ॥

निम्नलिखित प्रसंग पुरुष को अन्तःपुर में प्रवेश करने के उपयुक्त होते हैं—राजकोष में द्रव्य रखते या निकालते समय, और सवारी के आने-जाने के वक्त, या मद्यपान आदि उत्सव-प्रसंग पर, या दास-दासियों के इधर-उधर जाते हुए; ऐसे अवसरों पर आदमियों की बड़ी भीड़ रहती है और अन्तःपुर के आने-जाने का मार्ग खुला रहता है। लोग असावधान रहते हैं। इससे सुविधा रहती है।

व्यत्यासे वेश्मनां चैव रक्षिणां च विपर्यये।
उद्यानयात्रागमने यात्रातश्च प्रवेशने ॥ २९ ॥

अन्तःपुर में काम करनेवाले परिचित सेवकों के वेश में, अथवा द्वारपालों के पहरा बदलते समय, या उद्यान-यात्रा के लिए जाते समय, अथवा किसी यात्रा में जाते या आते समय, अच्छा प्रसंग मिलता है। जनसमूह में कोई यह नहीं देखता कि कौन अपरिचित कहाँ आता-जाता है।

दीर्घकालोदयां यात्रां प्रोषिते चापि राजनि।
प्रवेशने भवेत्प्रायो यूनां निष्क्रमणं तथा ॥ ३० ॥

अथवा राजा के किसी अधिक लम्बी यात्रा में परदेश जाने (युद्ध आदि के अवसर) पर युवा पुरुषों का अन्तःपुर में सरलता से आना-जाना हो सकता है।

परस्परस्य कार्याणि ज्ञात्वा चान्तःपुरालयाः।
एककार्यास्ततः कुर्युः शेषाणामपि भेदनम् ॥ ३१ ॥

अन्तःपुर की स्त्रियाँ एक दूसरे के गुप्त रहस्य को जानती हैं। अतः वहाँ जानेवाले पुरुष को चाहिये कि किसी प्रेमातुरा के सङ्केत से वहाँ जाने पर उसकी अन्य संगिनियों के भेदों को भी जानकर उन्हें भी परितुष्ट करे।

दूषयित्वा ततोऽन्योन्यमेककार्यार्पणे स्थिरः।
अभेद्यतां गतो सद्यः यथेष्टं फलमश्नुते ॥ ३२ ॥

इस प्रकार एक आसक्ता स्त्री के कार्य से अन्तःपुर में जाकर उसकी

अन्य अन्तरंग हमजोलियों को, जो एक दूसरे के आन्तरिक कार्यों को जानती हैं; दूषित करके पुरुष स्थिर चित्त हो जाता है; क्योंकि अन्तःपुर की स्त्रियों का मंडल ही उसका सहायक बन जाता है। उनका सब भेद प्रकट हो जाता है। इससे वह पुरुष सब समय अपने इच्छानुसार वहाँ विहार करने के लिए निर्भय हो जाता है।

यह तो अन्तःपुर का प्रच्छन्न रहस्य है। अब प्रकट देश-प्रवृत्ति का उल्लेख करते हैं।

तत्र राजकुलचारिण्य एव लक्षण्यान्पुरुषान्तःपुरं प्रवेशयन्ति नातिसुरक्षत्वादापरान्तिकानाम् ॥ ३३ ॥

अपरान्तिक प्रदेश में राजमहिषियाँ राज्य के कार्यकर्ताओं को सरलता से अन्तःपुर में बुला लेती है; क्योंकि वहाँ पर अन्तःपुर की रक्षा का प्रबंध पर्याप्त रहता है।

क्षत्रियसंज्ञिकैरन्तःपुररक्षिभिरेवार्थं साधयन्त्याभीरकाणाम् ॥३४॥

आभीर-राज्य में अन्तःपुर की रक्षा के लिए क्षत्रिय-जाति के ही पुरुष रहते हैं। अतः वहाँ के अन्तःपुर की स्त्रियाँ उन्हींको बुलाकर अपना कार्य सिद्ध कर लेती हैं।

प्रेष्याभिः सहतद्वेषान्नागरकपुत्रान्प्रवेशयन्ति वात्सगुल्मकानाम् ॥३५॥

वात्स और गुल्मक राज्य के अन्तःपुर की स्त्रियाँ अपनी दासियों के वेश में विलासी युवकों को अपने यहाँ बुलाकर अपनी कामवासना शांत करती हैं।

स्वैरेव पुत्रैरन्तःपुराणि कामचारैर्जननीवर्जमुपयुज्यन्ते वैदर्भकाणाम् ॥ ३६ ॥

विदर्भ देश के अन्तःपुर में अधिक कामातुरा राजमहिषियाँ अपने जन्मे हुए पुत्र को छोड़कर पुत्र के समान अन्य पुरुषों से सहगमन करती हैं।

तथा प्रवेशिभिरेव ज्ञातिसम्बन्धिभिर्नान्यैरुपयुज्यन्ते स्त्रैराजकानाम् ३७

उपर्युक्त प्रकार से राजपुत्रों की तरह स्त्रीराज्य के अन्तःपुर की स्त्रियाँ अपनी जाति-बिरादरी के पुरुषों को सरलता से राजभवन में बुलाकर अपनी रतिलिप्सा चरितार्थ करती हैं।

ब्राह्मणैर्मित्रैर्भृत्यैर्दासचेटैश्च गौडानाम् ॥ ३८ ॥

कामरूप देश के गौडों में राजभवन की स्त्रियाँ ब्राह्मणों, मित्रों, भृत्यों, दासों एवं चाकरों से अपनी परितृप्ति कर लेती हैं।

परिस्कन्दाः कर्मकराश्चान्तःपुरेष्वनिषिद्धा अन्येऽपि तद्रूपाश्च सैन्धवानाम् ॥ ३९ ॥

सिन्धुदेश में श्रीमन्तों की स्त्रियाँ अपने प्रतीहारों, शय्या बिछानेवाले तथा चमर आदि डुलानेवाले सेवकों तथा इसी श्रेणी के उन पुरुषों के साथ, जिनका अन्तःपुर में जाना अनिषिद्ध है, रतिसुख का आस्वाद लेती हैं।

अर्थेन रक्षिणमुपगृह्य साहसिकाः संहताः प्रविशन्ति हैमवतानाम् ॥४०॥

हिमालय-प्रदेश ( नेपाल, भूटान ) की स्त्रियाँ वहाँ के पहरेदारों को धन-द्वारा पुरस्कृत कर निर्भय हो सामूहिक रूप से भीतर बुला लेती हैं और विषय-सुख का उपभोग करती हैं।

पुष्पदाननियोगान्नगरब्राह्मणा राजविदितमन्तःपुराणि गच्छन्ति पटान्तरितश्चैषामालापः, तेन प्रसंगेन व्यतिकरो भवति बङ्गाङ्ग-कलिङ्गकानाम् ॥ ४१ ॥

बङ्ग, अङ्ग और कलिङ्ग देश के राजभवनों में बहुधा फूल एवं देवी-प्रसाद देने के लिए ब्राह्मण लोग राजा के जानते हुए महिषियों के निवास-स्थान में जाते हैं और महिषी लोग चिक या परदे की आड़ से बातचीत करती हैं। यह वहाँ की स्वाभाविक प्रथा है। इस परदे के भीतर से आलाप करने के प्रसंग से लाभ उठाकर महिषियाँ उनके साथ संभोग कर आनन्द उठाती हैं।

संहृत्य नव दशेत्येकैकं युवानंप्रच्छादयन्ति प्राच्यानामित्येवं परस्त्रियः प्रकुर्वीत ॥ ४२ ॥

नौ-नौ, दस-दस स्त्रियाँ इकट्ठा होकर एक-एक युवा को पकड़ लेती हैं। यह प्राच्यों में परदारागमन की विलक्षणता है। यहाँ पर आचार्य ने अन्तःपुर की स्त्रियों की कामलिप्सा की पराकाष्ठा दिखा दी है।

यह अन्तःपुर का वृत्तान्त समाप्त हुआ।

एभ्य एव च कारणेभ्यः स्वदारान्रक्षेत् ॥ ४३ ॥

ऊपर वर्णन की हुई अन्तःपुर की व्यभिचार-लीला देखकर प्रत्येक पुरुष को सावधानता से अपनी गृहलक्ष्मियों की रक्षा का प्रबन्ध करना चाहिये।

कामोपधाशुद्धान्रक्षिणोऽन्तःपुरे स्थापयेदित्याचार्याः ॥ ४४ ॥

आचार्य लोग कहते हैं कि विषय-भोग से विरक्त सदाचारी पुरुष को अन्तःपुर का रक्षक नियुक्त करना चाहिये।

ते हि भयेन चार्थेन चान्यं प्रयोजयेयुस्तस्मात्कामभयार्थोपधाशुद्धानिति गोणिकापुत्रः ॥ ४५ ॥

आचार्य गोणिकापुत्र कहते हैं कि यद्यपि सदाचारी एवं विषय-वासना से विशुद्ध व्यक्ति को अन्तःपुर का रक्षक होना उचित है, तथापि सम्भव है कि वह अन्तःपुर की स्त्रियों द्वारा भय दिखलाकर या प्रलोभन में डालकर विषय करने के लिए विवश किया जाय। इससे ऐसे आदमी को अन्तःपुर का रक्षक बनाना चाहिये जो विषय-वासना, भय और लोभ से मुक्त रहे; सदाचारी और सम्पन्न आदमी को ही अन्तःपुर का रक्षक बनाना सर्वथा उचित है।

अद्रोहो धर्मस्तमपि भयाज्जह्यादतो धर्मभयोपधाशुद्धानिति वात्स्यायनः ॥ ४६ ॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि धार्मिक मनुष्य को अन्तःपुर का रक्षक बनाना उचित है; क्योंकि धर्मात्मा परभार्यागमन नहीं कर सकता। न तो वह धन के लोभ से अपने स्वामी से विश्वासघात कर सकता है और न किसी भय से अपने धर्म का परित्याग ही।

गृहिणियों की परीक्षा—

परवाक्याभिधायिनीभिश्चगूढ़ाकाराभिः प्रमदाभिरात्मदारानुपदध्याच्छौचाशौचपरिज्ञानार्थमिति बाभ्रवीयाः ॥ ४७ ॥

पुरुष को चाहिये कि किसी ऐसी स्त्री को अपनी पत्नी के पास परीक्षा के लिए गुप्त रूप से भेजे, जो जाकर उस स्त्री से किसी कल्पित पुरुष के प्रेम-प्रस्ताव को सुन्दर ढङ्ग से कहे। पर-पुरुष की संभोग-प्रार्थना का वह किस प्रकार उत्तर देती है, उसीसे उसके सदाचार या व्यभिचार का निर्णय करना चाहिये।

दुष्टानां युवतिषु सिद्धत्वान्नायकस्मादुदुष्टदूषणमाचरेदिति वात्स्यायनः ॥ ४८ ॥

दुष्ट, लम्पट एवं व्यभिचारी लोग युवतियों को अकस्मात् ही नहीं अपने वश में कर लेते। उन्हें ऐसा करने में कुछ समय लगता है। इसलिए सत् और असत् की परीक्षा की जा सकती है। पुरुष को चाहिये कि सदाचारी व्यक्ति को अपनी स्त्री के पास भेजकर व्यभिचार-प्रस्ताव करावे और उसके उत्तर से उसके सदसद्-भाव का निर्णय करे।

विवाहिता स्त्रियों के अभिसार के कारण—

अतिगोष्ठी, निरङ्कुशत्वं, भर्तुः स्वैरता, पुरुषैः सहानियन्त्रणता, प्रवासेऽवस्थानं, विदेशेनिवासः, स्ववृत्त्युपघातः, स्वैरिणीसंसर्गः, पत्युरीर्ष्यालुता, चेति स्त्रीणां विनाशकारणानि ॥ ४९ ॥

स्त्रियों के साथ सदा बातचीत करनेवाली, निरंकुश, जिसका पति पूर्ण स्वतन्त्रता से व्यवहार करता हो, पुरुषों के साथ बेरोक-टोक मिलना, पति के अधिक प्रवासी होने से, पति के घर से अन्यत्र जाने पर, पति की नपुंसकता से, कुलटाओं के संसर्ग से और पति के बराबर ईर्ष्या करने आदि कारणों से स्त्रियाँ बहुधा भ्रष्ट और पतित बन जाती हैं। यदि ये सब

कारण दूर कर दिये जायँ तो परदारागमन सदा के लिए समाज से बहिष्कृत हो सकता है।

संदृश्य शास्त्रतो योगान् पारदारिकलक्षितान्।
न याति च्छलनां कश्चित्स्वदारान्प्रति शास्त्रवित्॥ ५० ॥

इस पारदारिक 'मंजरी' में उल्लिखित सब बातों का अध्ययन कर कोई भी विद्वान् अपनी पत्नी की ओर से या किसी लम्पट के छल-कपटों से अनभिज्ञ रहकर धोखा नहीं खा सकता।

पाक्षिकत्वात्प्रयोगाणामपायानां च दर्शनात्।
धर्मार्थयोश्च वैलोम्यान्नाचरेत्पारदारिकम्॥ ५१ ॥

जो कोई भी इसके अन्य कारणों के साथ-साथ इससे उत्पन्न होनेवाली शरीर-घातिनी व्याधियों तथा धर्म-अर्थ के विनाश का समुचित विचार करेगा, वह कदापि परदारागमन के कुत्सित कार्य में संलग्न न होगा।

तदेतद्दारगुप्त्यर्थमारब्धं श्रेयसे नृणाम्।
प्रजानां दूषणायैव न विज्ञेयो ह्ययं विधिः॥ ५२ ॥

यह 'मंजरी' केवल इसीलिए लिखी गई है कि इन कपटाचारों को पढ़कर पुरुषवर्ग अपनी धर्म-पत्नियों की रक्षा का प्रबन्ध आरम्भ ही से करने में प्रयत्नशील हों। अन्यथा उनके चरित्र के खण्डित हो जाने पर सब प्रकार से धन-धर्म का नाश हो जाता है। इस परदारा-खण्ड को इस शास्त्र में समावेश करने का यह कारण कदापि न समझना चाहिये कि जन-समाज को व्यभिचार की शिक्षा देने का यह विधान किया गया है। ऐसा सोचना शास्त्रकार के पवित्र ध्येय को कलङ्कित करना होगा।

# षष्ठ मंजरी



## प्रथम पराग

### वेश्यागमन

आधुनिक विश्व के प्रत्येक सभ्य समाज में वेश्याओं की विद्यमानता है। साथ ही जो समाज और देश जितना ही सभ्य और सुशिक्षित है उसमें उतना ही अधिक इनका प्राचुर्य देखा जाता है। संसार के सभ्य राष्ट्रों—अमेरिका तथा यूरोप के उन्नत देशों—में इस प्रथा की जितनी अधिकता है, उतनी तुलनात्मक दृष्टि से किसी अन्य समाज या देश में नहीं दीख पड़ती। इससे प्रतीत होता है कि सभ्यता की वृद्धि के साथ ही इनका विस्तार बढ़ता जाता है। हम अपने देश के इतिहास, पुराण तथा प्राचीन ग्रंथों से भी अतीत काल से भारतीय समाज में वेश्याओं की विद्यमानता जान सकते हैं। जब से भारतीय इतिहास का पता चलता है तब से, हम हिन्दू-समाज के अंतरंग जीवन में इनको देखते हैं। समाज का यह अंग बहुत ही घातक और विषाक्त होने पर भी मानव-जाति ने इसे अतीत से प्रश्रय दे रखा है। यह नहीं है कि इसके दुष्परिणामों से कोई भी शिक्षित समाज अवगत न हो। इसके अवस्थित रहने से अनेक अनाचार, व्यभिचार और व्याधियाँ समाज में उत्पन्न होकर देश तथा समाज को जर्जर कर रही हैं। यह समाज और देश के लिए महान् कलंक की वस्तु है। इन सब अवगुणों से अवगत रहकर भी समाज में इनका प्रश्रय पाना अत्यन्त आश्चर्यजनक है। इससे प्रतीत होता है कि कुछ कारण-विशेष ऐसे हैं, जिनसे संसार की प्रत्येक सरकार इनका पोषण और संरक्षण कर रही है। इनके इस प्रश्रय और संरक्षण का कारण हम इनकी उत्पत्ति के कारणों में अन्वेषण कर सकते

हैं। इनकी उत्पत्ति का सबसे बड़ा कारण समाज का अत्याचार है। प्रत्येक समाज का निर्माता पुरुषवर्ग ही है। समाज ने इतने कठोर और जटिल बन्धन बना रखे हैं कि थोड़ी-सी चूक होने पर भी स्त्रियाँ पतिता बना दी जाती हैं। पुरुषवर्ग जिन कुत्सित आचरणों को करके सभ्य समाज में अपना सिर उठाये घूमता है उनसे कम नीच व्यापारों के करने से स्त्रियाँ पतिता और निन्दनीय समझी जाती हैं। पुरुषजाति सदा से स्त्रीवर्ग से शक्तिमान् होती आई है। राष्ट्र, समाज, धर्म तथा अन्य अधिकारों की बागडोर उन्हीं के हाथ में रही है। अतः सामाजिक नियम और नैतिक धर्म के विरुद्ध किंचित् आचरण करने पर भी स्त्रियाँ पतिता समझी जाती हैं। इन्हीं पतिताओं की संख्या क्रमशः बढ़कर एक जाति के रूप में अवतीर्ण हो गई है। यही वेश्या-जाति है। समाज ने इन्हें पतित, अस्पृश्य और व्यभिचार का पात्र समझकर अलग कर दिया। कुछ काल के पश्चात् इन पतिताओं ने समाज में स्थान न पाकर अपना संगठन अलग किया। इनके मन में उन समाज-निर्माताओं के प्रति घोर ईर्ष्या और द्वेष की अग्नि जल रही थी। इन सबने अपने रहन, सहन, विद्या, कला और व्यावहारिकता में कुशलता प्राप्त कर समाज को एक नवीन पथ दिखलाया।

पुरुष-जाति सदा से अधिक कामी और विषयान्वेषक रही है। लोगों ने इस नवीन स्त्री-समाज के साथ गुप्त रूप से सम्पर्क और साहचर्य बढ़ाना आरंभ किया और थोड़े ही समय में इनके रूप, रेखा, सौन्दर्य, हाव-भाव तथा मधुर भाषण पर मुग्ध होने लगे। इन अप्सराओं और वेश्याओं की संख्या पूर्वकाल में बहुत परिमित थी। उस समय तक हिन्दू-जाति के अन्य वर्णों की तरह इनमें हिन्दूधर्म के आचार, विचार, यज्ञ एवं विवाहादि सत्कृत्य सम्पादित होते थे। पर हिन्दू-समाज की कट्टरता और सनातन धर्म के मिथ्या राग आलापनेवालों ने जान-बूझकर इनके परिमित क्षेत्र को निस्सीम बना दिया। वास्तव में हिन्दू-समाज बहुत गिरी दशा में पहुँच गया है। जातीय जीवन का उत्साह और उत्कर्ष तो इस जाति

में दृष्टि-गोचर ही नहीं होता। कुरीतियों और सामाजिक रूढ़ियों की इतनी भरमार है, अंधकार का ऐसा अविच्छिन्न राज्य है, पोप-लीला का ऐसा प्रचार है कि इन्हें देख प्रत्येक जाति-हितैषी के हृदय का दग्ध होना स्वाभाविक है। समय की गति के साथ कामुकता एवं व्यभिचार बढ़ते जा रहे हैं। इनके मूल कारण हिन्दूसमाज के अत्याचार और अमानुषिक कट्टरता हैं। सामाजिक रूढ़ियों, बालविवाह और विधवाओं की उपेक्षा ने समाज में व्यापक रूप से व्यभिचार को विस्तृत कर दिया। दूसरे, देश की दरिद्रता ने भी इसे अधिक प्रश्रय दिया है। यह सब अपकर्मों की जननी है। उदर-पोषण एवं वस्त्राभरण के लिए, किस प्रकार हिन्दू स्त्रियाँ अपने सतीत्व को गुप्त रूप से विक्रय कर अन्त में पतिता बन वेश्या-जीवन-यापन करती हैं, और किस प्रकार धनी समाज अपने धन के मद से मत्त होकर मध्यम और दीन-समुदाय का रक्त-शोषण करता हुआ दरिद्रता से सताई जानेवाली स्त्रियों का सतीत्व अपहरण कर अपनी अट्टालिका के सुखासन पर बैठ सभ्य संसार में अपनी उदारता, परोपकारिता एवं जन-हितैषणा का मिथ्या प्रदर्शन कर रहा है। यह वेश्या-समाज के इतिहास पढ़ने से प्रत्येक व्यक्ति को स्पष्ट प्रतिभासित हो सकता है। हिन्दू-गृहों से बहिष्कृत कुलवधुएँ ही पतिता बन वेश्यासमाज का पोषण कर हिन्दूसमाज को रसातल की ओर अबाधित गति से ले जा रही हैं। हिन्दूसमाज के विकास-काल में जिस प्रकार कर्मानुसार वर्ण-व्यवस्था की स्थापना हुई थी उसी समय समाज-निर्माताओं ने समाज के उस अंग को—जो संगीत, नृत्य आदि कलाओं में निपुण था—जीवन के आनन्द-प्रमोद में सहायक तथा उसकी वृद्धि का एक आवश्यक भाग समझ उसे गान्धर्व और अप्सरा के नाम से समाज के अन्तर्गत ही एक अलग वर्ण कायम किया था। इस समाज का केवल यह कर्तव्य निश्चित हुआ था कि यज्ञ, विवाहादि शुभ एवं मांगलिक अवसरों पर ये लोग अपने नृत्य एवं संगीत से हर्ष, आह्लाद एवं आमोद-प्रमोद की प्रदीप्ति करें। संगीत-कला-निपुण यह मंडल

वास्तव में हिन्दूसमाज का एक अंग बन गया था। उस युग में गान्धर्वों और अप्सराओं के समाज में, अन्य वर्णों की तरह, विवाह-विधान प्रचलित था। गान्धर्व-समाज में तो अब तक भी हिन्दू-समाज की तरह धार्मिक विवाह होता है और वे लोग भी अन्य हिन्दू-गृहस्थों की तरह समाज के अन्तर्गत प्रतिष्ठित और गुणज्ञ माने जाते हैं। परन्तु उन अप्सराओं का उत्तराधिकारी वेश्या-समाज आज बहुत ही गर्हित और निंदनीय हो गया है। उनकी वे मनोहर ललित कलाएँ यद्यपि अब भी उस समाज के कुछ गण्यमान प्रतिष्ठित व्यक्तियों में परंपरा से चली आती हैं; पर उनके साथ ही उन्होंने अपने गृह को व्यभिचार का क्षेत्र बना लिया है और अपने को ऐसे सुन्दर और आकर्षक आवरण से प्रच्छन्न कर लिया है, जिसके वाह्य रूप, सौन्दर्य और गुण पर मुग्ध होकर पुरुष-वर्ग पतंग की भाँति अपने को बलिदान कर अनेक व्याधियों और अनाचारों से अभिभूत करता जा रहा है। इन सबका उत्तरदायित्व हिन्दू-समाज पर ही है। हिन्दूजाति का कलंक—यह समाज इस जाति को जिस तीव्र गति से रसातल को ले जा रहा है, उसकी कल्पना करके भी प्रत्येक जाति-प्रेमी का हृदय सिहर उठता है। हिन्दू-समाज के इस अंग का सुधार और संशोधन होना बहुत ही अनिवार्य है।

कुछ लोग इस समुदाय के समर्थन में अनेक दलीलें देते हैं। उनका कहना है कि समाज में इनका रहना जरूरी है; क्योंकि प्रत्येक समाज में सब पुरुष विवाहित नहीं हो सकते। अतः यदि यह समाज निर्मूलकर दिया जाय तो अविवाहित लोग समाज के अन्तर्गत ही अनाचार और व्यभिचार फैलावेंगे। पर उनका यह कथन नितान्त भ्रमात्मक और तर्क-शैथिल्य से पूर्ण है। अधिकांश विद्वानों एवं इसके अनुभवशील व्यक्तियों का कथन है कि अविवाहितों की अपेक्षा विवाहित लोगों ने इसे अधिकांश प्रश्रय दे रखा है। इसके अतिरिक्त वे लोग भी इसके अधिक पोषक और पालक हैं, जो गृहस्थाश्रम के पुनीत एवं पवित्र उद्देश को न समझकर कर्तव्य से

विमुख हो विरक्ति का प्रदर्शन करते हुए विषयासक्ति में अनवरत संलग्न रहकर साधारण जन-समाज को अपने वैराग्य, परोपकारिता और विश्व-बन्धुत्व का उपदेश देते हैं।

अब तक की पूर्व मंजरियों और परागों में कन्या और परदारा के संप्रयोग का उल्लेख हो चुका है। कामशास्त्र की तीसरी नायिका यही हैं। अतः आचार्य ने इनके सहायक, व्यापार, गम्यागम्य के कारण; प्रेम, हाव-भाव एवं कला-कौशल का विवेचन करने के लिए इस वेश्या-गमन प्रकरण का निर्माण किया है। कन्या-संप्रयोग का उद्देश्य विवाह एवं गृहस्थाश्रम की स्थापना है। उसमें कामुकता की निवृत्ति के साथ ही काम, धन, धर्म एवं संतान की प्राप्ति का सुफल सन्निविष्ट रहता है। उससे समाज की वृद्धि और व्यवस्था में सहायता मिलती है। परदारागमन स्त्री-पुरुषों की रतिलालसा की अतृप्ति का द्योतक है। इससे समाज में व्यभिचार एवं अनाचार की विशृंखलता विस्तृत होती है। उक्त तीसरी नायिकाएँ बहुत ही अधम और अनिष्ट-फलदा होती हैं। परदाराएँ रति-असौख्य के कारण अथवा प्रेम में आवद्ध होकर परपुरुष का संयोग करती हैं। परन्तु इनमें किसीके प्रति राग, अनुराग, प्रेम या ममता कुछ भी नहीं होती। वे केवल धन की प्राप्ति के लिए अपने शरीर को सबके हाथ समर्पित करती रहती हैं। यही उनका व्यवसाय है। उनके जीवन का लक्ष्य धन-प्राप्ति है। उन्हें गृह-संसार या दाम्पत्य जीवन की उस अमृतमयी मधुरिमा का आभास नहीं मिलता। पुरुषों को फँसाकर धन प्राप्त करना ही उनके जीवन का उद्देश है। धन से वे अन्य भोग के साधन संचय कर लेती हैं। रति-क्रिया उनका गौण उद्देश है। समाज के अनेक लोगों के साथ सहवास करने से वे अधिक चतुर और काम-कला-निपुण होती हैं। आकर्षक बनना और मधुर बोलना यही उनके जीवन की सर्वश्रेष्ठ शिक्षा है।

वेश्यानां पुरुषाधिगमे रतिर्वृत्तिश्च सर्गात् ॥ १ ॥

वेश्याओं को पुरुष के सम्भोग से रतिसुख भी मिलता है और साथ ही धन की प्राप्ति होने से जीविका भी चलती है। परन्तु पुरुष को उनसे केवल रतिसुख की ही प्राप्ति होती है, किन्तु धन और धर्म की हानि होती है।

रतितः प्रवर्तनं स्वाभाविकं, कृत्रिममर्थार्थम् ॥ २ ॥

वेश्याओं के सम्भोग के दो उद्देश हैं। यदि वे किसी पुरुष से प्रेम-वश सम्भोग कराती हैं, तो वह उनका स्वाभाविक प्रेम कहलाता है। यदि इसके विपरीत वे अर्थप्राप्ति के लिए किसी पुरुष से समागम करती हैं तो उसे कृत्रिम प्रेम कहते हैं। प्रेम का अंकुर सबके हृदय में रहता है। पर, अधिकांश वेश्याओं में प्रेम कम रहता है।

तदपि स्वाभाविकवद्रूपयेत् ॥ ३ ॥

अर्थप्राप्ति के लिए पुरुषों से जो वह कृत्रिम प्रेम दिखलाती है, उसे भी वह स्वाभाविक प्रेम-सा प्रदर्शित करती है। यद्यपि उसका मुख्य उद्देश धन प्राप्त करना रहता है; पर वाह्य-रूप, हाव-भाव के आवरण से वह इतना आच्छादित रहता है कि पुरुष उसे कृत्रिम न समझकर सत्य अनुराग की कल्पना करता है।

कामपरासु हि पुंसां विश्वासयोगात् ॥ ४ ॥

इस कृत्रिम और कपट पूर्ण प्रेम को स्वाभाविक प्रेम के आवरण से प्रच्छन्न कर दिखाने का केवल इतना ही लक्ष्य रहता है कि कामातुर पुरुष उसे अपनी वास्तविक प्रेमिका समझें; क्योंकि उनमें स्वाभाविक प्रेम होने ही का विचार कर पुरुषों को उनके प्रति विश्वास होता है।

अलुब्धतां च ख्यापयेत्तस्य निदर्शनार्थम् ॥ ५ ॥

इस अपने कृत्रिम और कपट पूर्ण प्रेम को स्वाभाविक प्रेम दिखलाने के लिए अपने यहाँ आनेवाले नायकों से प्रथम ही वे धन की याचना नहीं करतीं, वरन् अपनी निर्लोभिता और निर्लिप्तता प्रकट करती रहती हैं।

वे समझती हैं कि पहले ही धन की माँग करने पर नायक लोभी समझ कहीं अन्यत्र चला जायगा और भविष्य में मिलनेवाली संपत्ति की कुछ आशा न रह जायगी।

न चानुपायेनार्थान्साधयेदायतिसंरक्षणार्थम् ॥ ६ ॥

यह नहीं है कि उसके यहाँ आने वाले नायक से वह धन नहीं माँगती। वह उससे धन लेती है। पर वह भविष्य में उसपर अपने प्रेम का प्रभाव बनाये रखने के लिए उससे बुरे ढंग से धन नहीं लेती। किसी सुन्दर ब्याज से वह अपने लिए नायक से खर्च करने का आग्रह करती है।

नित्यमलंकारयोगिनी राजमार्गावलोकिनी दृश्यमाना न चातिविवृता तिष्ठेत पण्यसधर्मत्वात् ॥ ७ ॥

वे प्रतिदिन वस्त्रालंकार से भूषित कोठे पर बैठी राजमार्ग की ओर देखती हुई दिखलाई पड़ती हैं, जिससे उस मार्ग से आने-जानेवालों की दृष्टि उनपर बराबर पड़ती रहे। किंतु उनके बैठने के ढंग में भी एक कला रहती है। वे अधिक खुलकर प्रकट रूप से नहीं बैठतीं; क्योंकि वे सजी हुई दुकान की बिक्री की वस्तु के समान होती हैं। बहुत खुलकर बैठने से उन्हें अपने महत्व के न्यून होने का भय बना रहता है।

यैर्नायकमावर्जयेदन्याभ्यश्चावच्छिन्द्यादात्मानश्चानर्थं प्रतिकुर्यादर्थं च साधयेन्न च गम्यैः परिभूयेत तान्सहायान्कुर्यात् ॥ ८ ॥

वे ऐसे लोगों को अपनी सहायक बनाती हैं या रखती हैं जो उनके यहाँ आनेवाले नायकों को अन्य किसी वेश्या के पास न जाने देकर अर्थात् रोककर उनके पास ले आकर मिलाप करावें। वे सहायक ऐसे होते हैं जो अपने ऊपर आपत्ति उठाकर भी उनका कार्य सिद्ध करते रहते हैं और उसके पास आनेवाले कामी या विलासी पुरुषों से किसी

प्रकार भी नहीं दबते। ये लोग एक प्रकार से उसके दलाल और साथ ही रक्षक भी होते हैं।

ते त्वारक्षकपुरुषा धर्माधिकरणस्था दैवज्ञा विक्रान्ताः शूराः समानविद्याः कलाग्राहिणः पीठमर्दविटविदूषकमालाकारगान्धिकशौण्डिकरजकनापितभिक्षुकास्ते च ते च कार्ययोगात् ॥ ९ ॥

चोरों, दुष्टों से रक्षा करने के लिए शहर-कोतवाल; धर्मादिक आपत्तियों में सहायता करने के लिए धर्माधिकारी; शुभ-अशुभ, लाभालाभ और गम्यागम्य पुरुषों का विचार करने के लिए ज्योतिषी; ऐसे साहसी जो अपने शरीर की चिन्ता न करें; संकटों में सहायता करनेवाले शूरवीर; अपने समान विद्या और कला में निपुण पुरुष जो अन्यों को अपने साथ वहाँ ले आ सकें, और वेश्या से सङ्गीत, नृत्य सीखकर बाहर उसकी प्रशंसा करें; उसके रूप, यौवन और सत्य प्रेम की प्रशंसा कर पुरुषों को उसके पास लानेवाले विट; वेश्या के पास आने-जानेवालों से हँसी-मजाक करने वाले विदूषक, माली, गंधी, कलाल, रजक, नापित और भिक्षुक आदि पुरुषों से वेश्याएँ अधिक सम्बन्ध और सम्पर्क रखती हैं; क्योंकि समय-समय पर ये लोग उनकी बड़ी सहायता करते हैं। इन लोगों के भी अन्य सहायक होते हैं। अभिगमन करके इन्हें प्रसन्न रखती हैं। वे इनसे धन नहीं लेतीं।

केवलार्थास्त्वमी गम्याः स्वतन्त्रः, पूर्वे वयसि वर्तमानः वित्तवान्, अपरोक्षवृत्तिः, अधिकरणवान्, अकृच्छ्राधिगतवित्तः, संघर्षवान्, सन्ततायः, सुभगमानी, श्लाघनकः, पण्डकश्च, पुंशब्दार्थी, समानस्पर्धी, स्वभावतस्त्यागी, राजनि महामात्रे वा सिद्धः, दैवप्रमाणः, वित्तावमानी, गुरूणां शासनातिगः, सजातानां लक्ष्यभूतः, सवित्तः, एकपुत्रः, लिङ्गी, प्रच्छन्नकामः, शूरः, वैद्यश्चेति ॥ १० ॥

वेश्याएँ मुख्यतः दो उद्देश से पुरुषों से गमन करती हैं। १—धन और

२—यश। केवल धन के लिए जिन पुरुषों के साथ संयोग करती हैं वे निम्नलिखित हैं—

माता-पिता या किसीके बंधन से रहित स्वतंत्र पुरुष; युवक या ऐसे पुरुष जो अपनी तरुणावस्था में हों और वृद्धता का आक्रमण जिनपर न हुआ हो; जो धनी हो, दरिद्री नहीं; जिनकी आय प्रत्यक्ष हो; विदेश या अन्यत्र कहीं दूर से आनेवाली न हो; जो धन व्यय करने का पूर्ण अधिकारी हो; जिसे सीधी रीति से विना बाधा के धन मिलता हो, अर्थात् सीधे कोष से चला आता हो; जो धन खर्च करने में दूसरे नायकों से स्पर्द्धा रखता हो, अधिक देता हो; जिसे निरन्तर आय आती रहती हो; जो अपनी सुन्दरता का अभिमान करता हो अर्थात् जो वास्तव में कुरूप हो और कुरूपता के डर से तथा दूसरे की सुन्दरता की ईर्ष्या कर अधिक धन देकर अपनी कुरूपता को प्रच्छन्न करता हो और इस प्रकार अपने सौन्दर्य का मिथ्याडंबर करता हो; जो प्रशंसाप्रिय हो; चापलूसी करने पर अधिकाधिक देता हो; अर्धनपुंसक हो; नपुंसक होकर लज्जा छिपाने के लिए और मिथ्या पुंसत्व की प्रशंसा सुनकर अधिक देनेवाला हो; पुरुषार्थी अर्थात् प्रचंडवेगकामी कहाने की अभिलाषा रखता हो; जो इस स्पर्द्धा के कारण अन्य लोगों से अधिक देता हो; जो कुल, विद्या, वित्त और अवस्था में अपने समाज वालों से स्पर्द्धा रखता हो, और इसके कारण अधिक-से-अधिक देकर उन्हें नीचा दिखाकर उस नायिका का विशेष प्रिय बनने की आकांक्षा रखता हो; जो स्वभाव से ही अधिक खर्चीला हो; विना कहे हुए या माँगे विना ही प्रचुर धन देता हो; जिसकी बात राजा और महामंत्री तक मानते हों; इससे यदि वह नायक अपने आप स्वयं न देगा तो उस वेश्या की प्रशंसा करके उन्हीं लोगों से दिलाकर पुरस्कृत करेगा। भाग्यवादी हो अर्थात् जो यह समझता हो कि संपत्ति भाग्य से मिलती है और यदि भाग्य बलवान है तो इसको कितना ही खर्च क्यों न किया जाय, यह घट नहीं सकती; धन का निरादर करनेवाला हो, अपने गुरुजनों की आज्ञा का उल्लंघन करनेवाला हो; जो अपने परिजनों से आदृत हो, अर्थात्

घर का लाड़ला हो; धनधान्य से युक्त हो; एकलौता पुत्र हो; सन्यासी हो; प्रच्छन्नकामी हो, लोक जिसे कामी न समझता हो; वह काम से बाध्य हो कर अधिक धन देता है। शूर हो; प्रत्येक समय सहाय देनेवाला हो और वैद्य हो; यदि वह धन नहीं देगा तो व्याधि आदि उत्पन्न होने पर वह अधिक उदारता से औषधोपचार करेगा।

प्रीतियशोऽर्थास्तु गुणतोऽधिगम्याः ॥ ११ ॥

प्रेम और यश की अभिलाषा रखनेवाली वेश्याएँ निम्नलिखित गुणवान लोगों के पास जाती हैं। गुणी नायकों का वर्णन करते हैं—

महाकुलीनः, विद्वान्, सर्वसमयज्ञः, कविः, आख्यानकुशलः, वाग्मी, प्रगल्भः, विविधशिल्पज्ञः, वृद्धदर्शी, स्थूललक्षः, महोत्साहः, दृढभक्तिः, अनसूयकः, त्यागी, मित्रवत्सलः, घटागोष्ठीप्रेक्षणकसमाजसमस्यक्रीडनशीलः, नीरुजः, अव्यङ्गशरीरः, प्राणवान्, मद्यपः, वृषः, मैत्रः, स्त्रीणां प्रणेता लालयिता च, न चासां वशगः, स्वतंत्रवृत्तिः, अनिष्ठुरः, अनीर्ष्यालुः, अनवशङ्की, चेति नायकगुणाः ॥ १२ ॥

उत्तम कुल का वंशज हो; विद्वान, देश-काल को जानने वाला हो; कवि हो, कथा कहने में चतुर हो, वक्ता हो, प्रगल्भ हो, अनेक शिल्पों का जानने वाला हो, विद्या तथा अवस्था में अपने से श्रेष्ठ लोगों का आदर-मान करनेवाला हो; प्रकट उद्देश वाला हो, जिसके उद्देश छिपे न रहते हों, बड़ा उत्साही हो; शौर्य, अक्रोध, शीघ्रता और दक्षता ये उत्साही के गुण होते हैं; प्रगाढ़ स्नेह रखने वाला हो, परोक्ष में निन्दा करनेवाला न हो, त्यागी हो अर्थात् अधिक दान करने वाला हो, मित्रों का अधिक प्रेमी हो; मेला, गोष्ठी, तमाशा, नाटक, सभा, क्लब व मुशायरे आदि से अधिक अनुराग रखनेवाला हो, नीरोग एवं स्वस्थ हो, सुदृढ़ शरीरवाला हो; काना, कुबड़ा एवं लूला न हो, साहसी एवं शक्तिमान हो, मद्य पीनेवाला हो,

बैल की तरह पुष्ट हो, करुणा रखनेवाला हो, स्त्रियों का नेता और उनको अधिक चाहने तथा प्रेम करनेवाला हो, और स्त्रियों के वश में न रहनेवाला; स्वतंत्र जीविका वाला हो, दयालु हो, ईर्षा न रखता हो, निःशङ्क और निर्भय हो— आदि गुणोंवाले, गुणी नायक समझे जाते हैं, यही नायक के गुण हैं। कन्या, पुनर्भू, परदारा और वेश्या के नायक क्रम से वर, जार, सिद्ध और गम्य कहलाते हैं।

रूपयौवनलक्षणमाधुर्ययोगिनी गुणेष्वनुरक्ता न तथाऽर्थेषु, प्रीतिसंयोगशीला, स्थिरमतिः, एकजातीया, विशेषार्थिनी, नित्यमकदर्यवृत्तिः, गोष्ठीकलाप्रिया, चेति नायिकागुणाः ॥ १३ ॥

अब नायिका—वेश्या के लक्षण बतलाते हैं—लावण्य, यौवन और अन्य सौभाग्य-चिन्हों एवं मधुर बातों से युक्त, नायक के गुणों में अनुराग करनेवाली; नायक के केवल गुणों पर अनुराग करनेवाली और उससे अर्थ का लोभ न रखनेवाली; नायक के साथ वाह्य और आन्तरिक प्रेम—रतिक्रिया में समान आचरण करनेवाली; कर्तव्यनिष्ठ अर्थात् असंदिग्धचित्ता; मायारहित; एकमात्र नायक ही में प्रेम और श्रद्धा रखनेवाली; सदा अपनी वृत्ति में सन्तुष्ट रहनेवाली; गोष्ठी तथा अन्य ललित-कलाओं में अनुराग रखनेवाली; एवं इसी प्रकार के अन्य गुणों से समन्वित नायिका ही गुणवती नायिका कहलाती है।

बुद्धिशीलाचारः, आर्जवं, कृतज्ञता, दीर्घदूरदर्शित्वम्, अविसंवादिता, देशकालज्ञता, नागरकता, दैन्यातिहासपैशुन्यपरिवादक्रोधलोभस्तम्भचापलवर्जनं, पूर्वाभिभाषिता, कामशास्त्रे कौशलं, तदङ्गविद्यासु चेति साधारणगुणाः ॥ १४ ॥

प्रज्ञा, शील, देशकाल के उचित आचरण, विनय, कृतज्ञता, धन के आगम के लिए दीर्घदर्शिता, प्रतिज्ञापालन, देशकाल की अभिज्ञता,

विलासिता एवं नागरक जीवन में निपुणता आदि से युक्त हो; दीनता, अत्यन्त हँसना, छल-कपट, निन्दा, क्रोध, लोभ, अवमानता—बड़ों के प्रति अश्रद्धा, अधीरता आदि से रहित हो। ऐसे विषयों का वक्ता हो जो अन्य लोग न कह सकें; कामशास्त्र में कुशलता तथा उसकी अंगविद्याओं में निपुणता आदि गुणवान नायक के साधारण गुण हैं।

गुणविपर्यये दोषाः ॥ १५ ॥

उपर्युक्त लक्षणों के विपरीत सभी अवगुण के अन्तर्गत माने जाते हैं।

अगम्य पुरुष अर्थात् संभोग के अयोग्य पुरुष के लक्षण बतलाते हैं—

क्षयी, रोगी, कृमिशकृद्, वायसास्यः, प्रियकलत्रः, परुषवाक्, कदर्यः, निर्घृणः, गुरुजनपरित्यक्तः, स्तेनः, दम्भशीलः, मूलकर्मणिप्रसक्तः, मानापमानयोरनपेक्षी, द्वेष्यैरप्यर्थहार्यः, अतिलज्जः, इत्यगम्याः ॥ १६ ॥

राजयक्ष्मा से पीडित, कुष्ठरोगी, जिसके मल से कृमि निकलते हों, दुर्गंधित मुँहवाला, शौचाशौच का विचार न करनेवाला, अपनी भार्या से प्रेम करनेवाला, कठोर वचन बोलनेवाला, कंजूस, निर्दय, अपने गुरुजनों से परित्यक्त, चोर, दम्भी, जादू या वशीकरण करनेवाला, मानापमान की परवा न रखनेवाला, द्वेष-बुद्धि से पराये धन की ईर्ष्या करनेवाला, अत्यन्त लज्जाशील आदि अवगुणों से युक्त पुरुषों से वेश्याएँ अभिगमन नहीं करतीं।

रागः, भयम्, अर्थः, संघर्षः, वैरनिर्यातनं, जिज्ञासा, पक्षः, खेदः, धर्मः, यशः, अनुकम्पा, सुहृद्वाक्यं, ह्रीः, प्रियसादृश्यं, धन्यता, रागापनयः, साजात्यं, साहवेश्यं, सातत्यम्, आयतिश्च, गमनकारणानि, भवन्तीत्याचार्याः ॥ १७ ॥

धन और यश के साथ ही अन्य कारणों से भी वेश्याएँ कुछ लोगों से समागम करती हैं। वे कारण निम्नलिखित हैं—

किसी पुरुष में स्वाभाविक राग उत्पन्न होने से, मृत्यु का भय देनेवाले से, भूमि आदि की प्राप्ति के लोभ से, स्पर्द्धा से (जिससे वह नायक अन्य के पास न जावे), बैर साधने के लिए (अमुक नायक अन्य वेश्या के पास जाता था, अतः ईर्ष्या से उसे मिलाने को अथवा किसी नायक से मुफ्त में संभोग कराकर एवं उत्साहित कर किसी अपनी स्पर्द्धाशीला को दण्ड देने के लिए); किसीका विशेष नाम सुनकर उसकी योग्यता को जानने की अभिलाषा से, किसीको अपना आश्रय समझकर जीविका के लिए; बार-बार अनेक पुरुषों से संभोग की जाने पर उत्पन्न श्रम को मिटाने के लिए, योंही खेद मिटानेवाले के साथ, कभी-कभी किसी विद्वान और गुणी पुरुष से केवल धर्म या यश की लालसा से, किसी कामी आदमी की प्राणरक्षा करके ( जो कहता है कि यदि तुम मुझसे संभोग न करोगी तो मैं प्राण दे दूँगा ); अतः उससे संभोग कर मृत्यु से बचाने की अनुकम्पा से; किसी मित्र के अनुरोध से; लज्जा से ( सङ्गीतगुरु श्रेष्ठ होते हैं, उनके उपकारों से अवनत एवं लज्जित होकर ); अपने सबसे प्यारे नायक के समान होने से उसीके समान सुखभोग की आशा से; यह धर्मात्मा है अतः इसके साथ संभोग करने से पुण्य होगा और मैं धन्य (कृतार्थ) हो जाऊँगी—इस आशा से; अधिक कामातुरा होने पर रतिराग की शांति के लिए; सजातीय होने से, एक गृह में रहने के कारण, निरन्तर साथ-साथ रहने से तथा अपने नाम के प्रभाव की वृद्धि की आशा से भी वे अभिगमन करती हैं।

अर्थोऽनर्थप्रतीघातःप्रीतिश्चेति वात्स्यायनः ॥ १८ ॥

वात्स्यायन मुनि कहते हैं कि वे धन, अनर्थ-निवारण प्रीति—इन तीन कारणों से पुरुषों से संभोग करती हैं। चिकित्सा-मैत्री, शोक-परिहार करने के लिए, कला सीखने, संघर्ष, जिज्ञासा, पक्ष, खेद, धर्म, यश, मित्र के अनुरोध, प्रभाव की वृद्धि एवं वैर, अनुकम्पा, शोकापहरण, स्नेह एवं लज्जा—ये सब इन तीन के अन्तर्गत ही आते हैं।

अर्थं तु प्रीत्या न बाधेतास्य प्राधान्यात् ॥ १९ ॥

उपर्युक्त कारणों से अभिगमन कराने पर भी वेश्याएँ उनसे भी धन लेती हैं। प्रेम होने पर भी प्रेमी से धन लेने में कोई बाधा नहीं है; क्योंकि धन लेना तो उनका प्रधान कर्तव्य है।

भयादिषु तु गुरुतालाघवं परीक्ष्यम् ॥ २० ॥

वेश्या को चाहिये कि भयादिक अनर्थों के उत्पन्न होने पर अभिगमन करनेवाले पुरुषों की उच्चता और नीचता का विचार कर लेवे।

गम्यागम्य पुरुषों की विवेचना समाप्त हुई।

गम्य पुरुषों के प्रति वेश्या की परिचर्य्या—

उपमंत्रिताऽपि गम्येन सहसा न प्रतिजानीयात् पुरुषाणां सुलभावमानित्वाद् ॥ २१ ॥

पुरुषों से बार-बार प्रार्थना किये जाने पर भी उन्हें सहसा उनके संभोग-प्रस्ताव को स्वीकार न कर लेना चाहिये; क्योंकि पुरुषगण सरलता से प्राप्त होनेवाली स्त्री का बहुधा तिरस्कार करते हैं।

भावजिज्ञासाऽर्थं च परिचारकमुखान् संवाहकगायनवैहासिकान् गम्ये तद्भक्तान्वा प्रणिदध्यात् तदभावे पीठमर्दादीन् ॥२२॥

नायक के भाव, आसक्ति और आर्थिक स्थिति की जाँच के लिए उसको चाहिये कि अपने सेवकों, संवाहकों, गायकों, विदूषकों तथा उस अभीष्ट नायक के निज स्वामिभक्त सेवकों का गुप्त दूत रूप से प्रयोग करे। यदि ये सब उचित अवसर पर इस कार्य के लिए न मिल सकें, तो उसे पीठमर्द, माली आदि को भेद जानने के कार्य में संलग्न करना चाहिये।

तेभ्यो नायकस्य शौचाशौचं रागापरागौ सक्तासक्ततां दानादाने च विद्यात ॥ २३ ॥

उनके द्वारा नायक की पवित्रता, अशुचि, अनुरक्ति, विरक्ति, सामर्थ्य, आसक्तता, दातव्यता एवं कृपणता की बराबर परीक्षा कर लेनी चाहिये।

संभावितेन च सह विटपुरोगां प्रीतिं योजयेत् ॥ २४ ॥

नायक के गुणों की परीक्षा कर लेने पर विट को, या अन्य अपने किसी परिचित विलासी पुरुष को भेजकर उस नायक से प्रीति-संबंध की योजना करे।

लावककुक्कुटमेषयुद्धशुकशारिकाप्रलापनप्रेक्षणककलाव्यपदेशेन पीठमर्दो नायकं तस्या उदवसितमानयेत् तां वा तस्य ॥ २५ ॥

लावक, मुर्गा, भेंड़ा आदि जानवरों की लड़ाई देखने के बहाने, शुक-सारिका की मधुर वाणी सुनने या देखने के व्याज से पीठमर्द या कोई ऐसा ही पात्र नायक को उसके घर या उसे ही नायक के घर ले जाकर दोनों का समागम करा देवे।

आयतस्य प्रीतिकौतुकजननं किञ्चिद् द्रव्यजातं स्वयमिदमसाधारणोपभोग्यमिति प्रीतिदायं दद्यात् ॥ २६ ॥

विट, विदूषक द्वारा अपने गृह में नायक के आने पर प्रीति-वृद्धि के लिए कोई सुन्दर वस्तु या कौतुक उत्पन्न करने के लिए कोई अभूतपूर्व द्रव्य वेश्या उस नायक को स्वयं अपने हाथ से यह मधुर वाक्य कहती हुई—यह अपूर्व वस्तु आपके उपभोग के योग्य है—देवे। इस उपहार देने से नायक अपने को गौरवान्वित और उसे निर्लोभी तथा प्रेमिका समझने लगता है।

यत्र च रमते तया गोष्ठ्यैनमुपचारैश्च रञ्जयेत् ॥ २७ ॥

अपने भवन में आया हुआ नायक जहाँ-जहाँ जावे, उठे या बैठे वेश्या को सदा उसके साथ-साथ रहकर बातचीत करना और ताम्बूल, इत्र इत्यादि अनेक उपचारों से उसे अपने प्रति आकर्षित करना चाहिये।

गते च सपरिहासप्रलापां सोपायानां परिचारिकामभीक्ष्णं प्रेषयेत, सपीठमर्दायाश्च कारणापदेशेन स्वयं गमनम् ॥ २८ ॥

जब नायक अपने घर को वापस जाने लगे तो नायिका को चाहिये कि उसके साथ हँसी-विनोद करती हुई कुछ दूर तक अपनी दासियों को उसके मन की अभिलाषा जानने तथा शिष्टाचार के लिए भेजे। दासियों के अभाव में पीठमर्द को भेजे या स्वयं उसके साथ कुछ दूर तक जावे। किन्तु वेश्या को सहसा स्वयं नायक के साथ नहीं जाना चाहिये। इससे बहुधा अवज्ञा होती है।

यह वेश्या का आये हुए नायकों के प्रति कर्तव्य का वर्णन समाप्त हुआ।

ताम्बूलानि स्रजश्चैव संस्कृतं चानुलेपनम्।
आगतस्याहरेत्प्रीत्या कलागोष्ठीश्च योजयेत्॥ २९॥

वेश्या को चाहिये कि आये हुये नायकों को ताम्बूल, माला और चंदनादिक अनुलेपन देकर अपनी मधुर एवं सरस वार्तो से उनके मन को आकृष्ट करे जिससे परस्पर प्रेम संबंध की स्थापना सफल हो सके।

द्रव्याणि प्रणये दद्यात्कुर्याच्च परिवर्तनम्।
संप्रयोगास्य चाकूतं निजेनैव प्रयोजयेत्॥ ३०॥

चतुर वेश्या नायक के प्रेम के बदले में स्वयं पहले उसे द्रव्य देती है; अच्छी-अच्छी सौगातें उपहार भेजती है और संभोग के लिए स्वयं अपने भाव को नायक पर प्रकट करती है।

प्रीतिदायैरुपन्यासैरुपचारैश्च केवलैः।
गम्येन सह संसृष्टा रंजयेत्तं ततः परम्॥ ३१॥

वेश्याएँ प्रीति-उपहार, सेवा, आदर-मान के उपचारों से अपने नायकों से मिलती हैं, और उनको प्रसन्न करती हैं।

# द्वितीय पराग

## नायक के प्रति वेश्या का कर्तव्य

संयुक्ता नायकेन तद्रञ्जनार्थमेकचारिणीवृत्तमनुतिष्ठेत् ॥ १ ॥

वेश्या को चाहिये कि किसी नायक से प्रेम-सम्बन्ध हो जाने पर उसे प्रसन्न करने के लिए पतिव्रता स्त्री की तरह आचरण करे।

सञ्जयेन्न तु सजेत सक्तवच्च विचेष्टेतेति संक्षेपोक्तिः ॥ २ ॥

नायक को हर तरह से प्रसन्न रखे; किंतु कभी भी उसमें आसक्त न हो। आसक्त की तरह चेष्टा और हाव-भाव प्रकट करे। अपने को परतन्त्र दिखावे; व्याधि से पीड़ित होने का भाव प्रदर्शित करे। यही नायिका का संक्षेप में पातिव्रत कर्तव्य है।

मातरि च क्रूरशीलायामर्थपरायां चायत्ता स्यात्, तदभावे मातृकायाम् ॥ ३ ॥

नायिका क्रूर स्वभाववाली माता के अधीन रहकर नायक से धन खींचती रहे। उसके अभाव में मौसी के अधीन रहकर परतन्त्रता का भाव दिखलाती हुई पूर्ववत् आचरण करे।

सा तु गम्येन नातिप्रीयेत प्रसह्य च दुहितरमानयेत् ॥ ४ ॥

नायिका की निरीक्षिका उस माता या मौसी को चाहिये कि उसकी उस प्रेमी नायक से अधिक प्रीति न बढ़ने दे। यदि किसी समय ऐसा होते देखे तो किसी आवश्यक कार्य-व्याज से उसे बुलाकर नायक के पास से हटा लेवे।

तत्र तु नायिकायाः सन्ततमरतिर्निर्वेदो व्रीडा भयञ्च न त्वेव शासनातिवृत्तिः ॥ ५ ॥

और ऐसे अवसर पर उस नायिका [illegible] कुलता और लज्जा के भाव प्रदर्शित करते हुए माता के [illegible] हिये। उसे अपनी

माता आदि की आज्ञा का उल्लंघन ऐसे अवसर पर कदापि न करना चाहिये। नायिका अपने प्रेमी नायक के समीप से जाते समय अपनी अनिच्छा और रंग में भंग होनेवाले वियोग-जन्य व्याकुलता का भाव प्रकट करे।

व्याधिं च कृतकमेकमनिमित्तमजुगुप्सितमचक्षुर्ग्राह्यमनित्यं-ख्यापयेत् ॥ ६ ॥

नायक के समीप बैठी हुई नायिका को चाहिये कि कभी-कभी सहसा किसी बीमारी आदि का बहाना करे और नायक से अपने भाव को छिपाती हुई सिरदर्द एवं नेत्रपीड़ा-जैसे आकस्मिक व्याधि से उत्पन्न होनेवाले कष्ट को दुःख के साथ प्रकट करे। इससे नायक की उसके प्रति अनुरक्ति और सहानुभूति बढ़ती है। यह नायक की परीक्षा का एक कौशल भी कहा जा सकता है।

सति कारणे तदपदेशं च नायकानभिगमनम् ॥ ७ ॥

इन कारणों को व्याज-रूप से प्रकट करने पर नायक का उसके पास बराबर आना संभव होता है।

निर्माल्यस्य तु नायिका चेटिकां प्रेषयेत्ताम्बूलस्य च ॥ ८ ॥

यदि किसी कारणवश नायक उससे विरक्त हो गया हो या कार्य-वश उसके समीप न आता हो तो उसको चाहिये कि दासी को माला, ताम्बूल आदि देकर उस नायक के पास भेजे।

व्यवाये तदुपचारेषु विस्मयः, चतुःषष्ट्यां शिष्यत्वं, तदुपदिष्टानां च योगानामाभीक्ष्ण्येनानुयोगः तत्सात्म्याद्रहसि वृत्तिः मनोरथानामाख्यानं, गुह्यानां वैकृतप्रच्छादनं, शयने परावृत्तस्यानुपेक्षणम्, आनुलोम्यं गुह्यस्पर्शने, सुप्तस्य चुम्बनम्, आलिङ्गनं च ॥ ९ ॥

नायक के आ जाने पर नायिका को चाहिये कि मृदु और मधुर उपचारों एवं प्रणय-लीला करके अपना अभूतपूर्व रतिकौशल दिखावे; नायक से कामशास्त्र की चौसठ पांचालिकी कलाएँ सीखे, और पश्चात् नायक को दिखाने के लिए

उन्हीं सिखाये हुए कलाओं का प्रयोग करे और जिस प्रकार नायक को सुख मिले, नायिका को चाहिये कि एकांत में उसके साथ उन कार्यों को करे; और वहीं अपने मनोरथों को उससे कहे। अपने नाभी, कक्ष, ऊरू आदि गुह्यांगों को विकृतरूप से ऐसा ढाँके जिससे नायक देखता हुआ भी भलीभाँति न देख सके और न स्पर्श कर सके, किन्तु उतना ही देखकर कामातुर हो अधिकाधिक आसक्त होता जाय। साथ सोने पर नायक के अभिमुखी होकर लेटे; और मुँह फेरकर कभी न सोवे; नायक को वराङ्ग आदि छूने से मना भी न करे; स्वयं चुम्बन, आलिंगन करे और नायक को भी करने देवे। इससे उसकी अनुरक्ति अधिक बढ़ती है।

प्रेक्षणमन्यमनस्कस्य राजमार्गे च प्रासादस्थायाः, तत्र विदितायां व्रीडाशाठ्यनाशः, तत् द्वेष्ये द्वेष्यता, तत्प्रिये प्रियता, तद्रम्ये रतिः, तमनु हर्षशोकौ, स्त्रीषु जिज्ञासा, कोपश्चादीर्घः, स्वकृतेष्वपि नखदशनचिन्हेष्वन्याशङ्का ॥ १० ॥

यदि नायक उससे अनमनस्क हो जाय और किसी दूसरी नायिका को चाहने लगे तो उसे उत्सुकतापूर्वक अपनी अटारी में खड़ी होकर राजमार्ग की ओर देखना चाहिये कि उसका नायक किसके यहाँ जाता है। नायिका मुझे देख रही है—यह बात नायक को मालूम होजाने पर उसे लज्जा होती है और उसकी शठता का नाश होजाता है तथा वह अन्य नायिका के यहाँ जाना छोड़ देता है। वेश्या को चाहिये कि उसका प्रेमी नायक जिससे द्वेष रखता हो, उससे वह स्वयं भी द्वेष करे, एवं उसके प्रेमी-जनों से स्नेहभाव रखे। अयोग्य स्थान या काल होने पर भी जहाँ नायक पसन्द करे वहाँ ही उससे रमण करे। यदि नायक प्रसन्न रहे तो स्वयं भी हर्ष का भाव प्रकट करे; नायक किसी कारण दुःखी दीख पड़े तो वह स्वयं भी शोक-भाव प्रदर्शित करे। अन्य वेश्याओं और स्त्रियों के प्रति नायक का क्या भाव है, यह भी जानने की चेष्टा करती रहे। क्रोध का

कारण आने पर भी अपने क्रोध की मात्रा कभी बढ़ने न देवे तथा नायक के शरीर में अपने ही किये हुए नखदशनादि क्षत को विनोद से अन्य नायिकाकृत कहकर ईर्ष्या प्रकट करे। इस प्रकार की कृत्रिम आशंका को नायक वास्तविक समझेगा और अन्य नायिका या स्त्री में आसक्त होने की अपेक्षा उस वेश्या में अधिकाधिक अनुरक्त होगा।

अनुरागस्यावचनमाकारतस्तु दर्शयेन्मदस्वप्नव्याधिषु तु निर्वचनं, श्लाघ्यानां नायकर्मणां च ॥ ११ ॥

वेश्या को चाहिये कि अपने अनुराग को लज्जावश मुख से न कहती हुई भी अपने आकार, हाव-भाव और संकेत से उसे नायक पर प्रकट करे जिससे नायक यह समझे कि वह कामातुर हो गई है। कभी-कभी उसे मतवाली, सोई हुई और असंभोग के कारण व्याधिग्रस्त होने का व्याज दिखलाना चाहिये। साथ ही निपुण नायिका को उस नायक के देव-मन्दिर, तड़ाग आदि बनाने के धर्मकार्य और उदारता की प्रशंसा भी करते रहना चाहिये।

तस्मिन्ब्रुवाणे वाक्यार्थग्रहणं तदवधार्य प्रशंसा विषये भाषणं, तद्वाक्यस्य चोत्तरेण योजनं भक्तिमांश्चेत् ॥ १२ ॥

उपर्युक्त भाव दिखाने और नायक की प्रशंसा करने पर नायक क्या उत्तर देता है, उसे ध्यानपूर्वक सुने तथा नायक के योग्यता की पुनः पुनः प्रशंसा करे। शब्द, स्पर्श, रूप, गंध आदि विषयों और काम-कलाओं पर बातचीत करे, इससे उस नायक के रतिराग और कामकला की अभिरुचि जानने का अच्छा प्रसङ्ग मिलता है। वेश्या को चाहिये कि नायक की रुचि के अनुकूल उससे बातें करे और अपनी कला-कुशलता की योग्यता दिखावे।

कथास्वनुवृत्तिरन्यत्र सपत्न्याः ॥ १३ ॥

नायक से कही गई अन्य स्त्री या वेश्या की कथा, चुपचाप सुने और किसी प्रकार की ईर्ष्या या क्रोध न प्रकट करे।

निःश्वासे जृम्भिते स्खलिते पतिते वा तस्य चार्तिमाशंसीत ॥ १४ ॥

नायक के जोर-जोर से श्वास लेने, क्षण में बात भूलने, जँभाई लेने तथा पीछे की ओर गिरने पर उसको चाहिये कि नायक की इन अनिष्ट सूचनाओं के अवसर पर अपनी हार्दिक सहानुभूति प्रकट करे।

क्षुतव्याहृतविस्मितेषु जीवेत्युदाहरणम् ॥ १५ ॥

जब किसी समय नायक को छींक आ जाय तो वेश्या को चाहिये कि विस्मय दिखाती हुई 'शतंजीव' कहकर उसके दीर्घायु की कामना करे।

दौर्मनस्ये व्याधिदौर्हृदापदेशः ॥ १६ ॥

नायक के किसी सम्बन्धी का कुछ अनिष्ट सुनकर दुःखित हो जाय और नायक के पूछने पर भी अपने दुःख का वास्तविक कारण न बताकर व्याधि या शत्रु के कठोर बात कहने आदि का बहाना करे।

गुणतः परस्याकीर्तनं न निन्दा समानदोषस्य, दत्तस्य धारणम् ॥ १७ ॥

वेश्या को चाहिये कि नायक के सम्मुख दूसरे पुरुषों के गुणों की चर्चा न करे। अन्यथा वह नायक उसे अन्य पुरुष में आसक्त समझेगा। साथ ही उसे किसी नायक के उन दोषों या अवगुणों की निन्दा भी न करनी चाहिये, जो उसके अपने नायक में हों। अन्यथा वह नायक समझेगा कि वह इसी व्याज से उसकी ही निन्दा कर रही है। अतएव उसे उचित है कि नायककी दी हुई साधारण वस्तु को भी प्रसन्नता से स्वीकार करे।

वृथाऽपराधे तद्व्यसने वाऽलङ्कारस्याग्रहणमभोजनं च ॥ १८ ॥

नायकपर किसी मिथ्याभियोग के आरोपित होने पर उसे उचित है कि उपवास आदि करती हुई अपनी सहानुभूति प्रकट करे। अथवा नायक के किसी आत्मीय की मृत्यु या किसी के व्याधिग्रस्त होने पर उसे उस समय अलङ्कारादि शृंगार न करना चाहिये। इससे नायक की उसके प्रति आत्मीयता बढ़ती है और वह दिनोदिन उस पर सर्वस्व न्यौछावर करता जाता है।

तद्युक्ताश्च विलापाः, तेन सह देशमोक्षं रोचयेद्, राजनि निष्क्रयं च ॥ १९ ॥

यदि नायक के ऊपर स्वयं किसी व्याधि या आपत्ति का आक्रमण होवे तो वेश्या उसके बचाने के लिए उद्योग करती हुई रोती रहे। यदि नायक उसकी माता आदि के कारण उससे पूर्ण सुख न पाकर विरक्त होने लगे तो उसको नायक के साथ स्वयं भाग जाने की इच्छा प्रकट करनी चाहिये। अथवा वह किसी कारणवश राजा से दण्डित हो तो राजा के पास धन जमाकर उसकी मुक्ति कराने की इच्छा प्रकट करे।

सामर्थ्यमायुपस्तदवाप्तौ तस्यार्थाधिगमेऽभिप्रेतसिद्धौ शरीरोपचये वा पूर्वसम्भावित इष्टदेवतोपहारः ॥ २० ॥

नायक की मुक्ति के लिए अपना तन, मन एवं धन तक लगा देवे। उसकी मुक्ति होने एवं नायक की सुख समृद्धि होने पर आभूषण आदि से शृंगार कर अपने प्रिय की मुक्ति के उत्सव में अपने इष्ट देव-देवी का पूजनादि करे।

नित्यमलङ्कारयोगः, परिमितोऽभ्यवहारः ॥ २१ ॥

नायक की मुक्ति की प्रसन्नता में नित्य वस्त्रालङ्कारादि से शृङ्गार करे और परिमित सुन्दर पकवान का भोजन करे।

गीते च नामगोत्रयोर्ग्रहणं, ग्लान्यामुरसि ललाटे च करं कुर्वीत ॥२२॥

नायक की प्रसन्नता के लिए वेश्या अपनी गीत में उसके नाम और गोत्र का उच्चारण करे और यदि नायक किसी कारण से खिन्न हो जाय, तो उसके हृदय और ललाट पर अपने हाथ से मृदुस्पर्श करे।

तत्सुखमुपलभ्य निद्रालाभे, उत्सङ्गे चास्योपवेशनं स्वपनं च, गमनं वियोगे ॥ २३ ॥

जब मृदुस्पर्शादि से नायक सुख का अनुभव कर सोने लगे, तब नायिका स्वयं सोवे। यदि नायक बैठा ही रहे तो वह भी उसकी गोद में बैठी या लेटी रहे, और जब वह देव-दर्शन आदि के लिए जाने लगे तो उसे भी उसके पीछे-पीछे जाना चाहिये।

तस्मात्पुत्रार्थिनी स्यादायुषो नाधिक्यमिच्छेत् ॥ २४ ॥

नायक से ही अपने को पुत्र होने की इच्छा प्रकट करे। इसके सिवा धनादि का लोभ न व्यक्त करे। अर्थात् वह नायक से कहे कि मैं ऋतुस्नान कर चुकी हूँ; तुम कहीं अन्यत्र मत सोवो। यदि तुम न मानोगे तो मैं मर जाऊँगी। मैं केवल इतना ही चाहती हूँ कि आज तुम मेरे ही पास सोओ।

तस्याविज्ञातमर्थं रहसि न ब्रूयाद् ॥ २५ ॥

नायक के अनजान में या उससे छिपाकर किसी से भी कोई बात का सलाह-मशविरा न करे।

व्रतमुपवासं चास्य निर्वर्तयेद्, मयि दोष इत्यशक्ये स्वयमपि तद्रूपास्यात् ॥ २६ ॥

नायक को व्रत-उपवास करने से रोके; कहे, यह मेरा ही दोष है। तुम्हारा शरीर व्रतोपवास के योग्य नहीं है। इसपर भी यदि नायक न मानकर उपवास करे तो उसको स्वयं भी उपवास करना चाहिये।

विवादे तेनाप्यशक्यमित्यर्थनिर्देशः ॥ २७ ॥

यदि किसी विषय में मतभेद होने पर नायक के साथ विवाद हो जाय, तो वेश्या अपने ऊपर सब दोष लेकर कहे कि मैं विवाद करने में असमर्थ हूँ।

तदीयमात्मीयं वा स्वमविशेषेण पश्येत ॥ २८ ॥

वेश्या को चाहिये कि नायक के खाने-पीने और आराम के लिए सदैव अपने से अधिक ध्यान रखे।

तेन विना गोष्ठ्यादीनामगमनमिति ॥ २९ ॥

नायक को साथ लिये बिना वेश्या कहीं भी गोष्ठी या उद्यान आदि में न जावे। ऐसे अवसरों पर नायक को सदा साथ रखे।

निर्माल्यधारणे श्लाघोच्छिष्टभोजने च ॥ ३० ॥

नायक की पहनी हुई पुष्पमाला को स्वयं पहने तथा उसके उच्छिष्ट खाद्यपदार्थों का आहार करे, और उसीमें अपनी शोभा माने।

कुलशीलशिल्पजातिविद्यावर्णवित्तदेशमित्रगुणवयोमाधुर्यपूजा ॥३१॥

वेश्या को चाहिये कि नायक के उत्तम कुल, सुन्दर शील, प्रकृष्ट शिल्प-निपुणता, विशुद्ध कुल या जाति, निर्मला एवं अर्थकरी विद्या, कनक की कांति की तरह सुभग शरीर, न्यायादुपार्जित धन, पूज्य देश, गुणवान मित्र, यौवन की तरुणाई एवं उसकी मधुरवाणी आदि की भलीभाँति प्रशंसा करे।

गीतादिषु चोदनमभिज्ञस्य ॥ ३२ ॥

उसे नायक को सङ्गीतादि ललित-कलाओं के जानने की प्रेरणा करनी चाहिये। अन्यथा इनसे अनभिज्ञ रहने पर वह उपहास करेगा; और अभिज्ञ रहेगा तो रूप-रस के अभाव में भी इन पर आकृष्ट होकर आता रहेगा।

भयशीतोष्णवर्षाण्यनपेक्ष्य तदभिगमनम् ॥ ३३ ॥

शीत, उष्ण और वर्षा आदि की परवाह न करके वेश्या भयावह अवसरों पर भी नायक के साथ जावे। इससे नायक की अनुरक्ति में वृद्धि होती है।

स एव च मे स्यादित्यौर्ध्वदेहिकेषु वचनम् ॥ ३४ ॥

नायक के सन्मुख या परोक्ष में वेश्या कहे कि मृत्यु के बाद अन्य जन्म में वही नायक उसका प्रियतम पति होवे। (भाव यह है कि मेरे इस जन्म के समस्त पुण्य-कार्य और इस नायक के प्रति पवित्रभाव भावी जन्म में इस नायक को मेरा वल्लभ बनावें।) इससे उसकी असीम आसक्ति प्रकट होती है।

तद्दिष्टरसभावलीलाऽनुवर्तनम् ॥ ३५ ॥

वेश्या को चाहिये कि नायक की इच्छानुसार शृंगार के विभिन्न रसों—सञ्चारी, स्थायी तथा सात्विक भावों एवं लीला आदि अनेक हावों का आचरण करे।

मूलकर्माभिशङ्का ॥ ३६ ॥

वेश्या, नायक पर स्वयं जादू, वशीकरण आदि का प्रयोग न करे और न किसी से करावे। इससे नायक सशङ्कित हो कुछ ही दिनों में विरक्त हो जाता है।

तदभिगमने च जनन्या सह नित्यो विवादः ॥ ३७ ॥

नायक के साथ निकल जाने के लिए या वेश्यावृत्ति छोड़कर नायक के गृह में उसकी पत्नी की तरह रहने के लिए वह नित्य अपनी माता से झगड़ती रहे। यह देख-सुन कर नायक उसमें अधिकाधिक आसक्त होता है।

बलात्कारेण च यद्यन्यत्र तया नीयते तदाविषमनशनं शस्त्रं रज्जुं वा कामयेत् ॥ ३८ ॥

यदि उसकी माता उसे नायक से दूर हटावे या कहीं अन्यत्र ले जाय तो वेश्या नायक के वियोग से विष खाकर मरने, अनशन करने, शस्त्रादि से आत्महत्या करने एवं रस्सी आदि से फाँसी लगाकर मरने का भाव प्रकट करे।

प्रत्यायनं च प्रणिधिभिर्नायकस्य ॥ ३९ ॥

और उपर्युक्त बातों का सन्देश किसी दूती से नायक के पास भेजकर कहलावे कि उसकी माता की ऐसी इच्छा है; पर मैं आपके बिना जीती नहीं रह सकती। इस तरह नायक को अपने प्रति अधिकाधिक आकृष्ट करती रहे।

स्वयं वाऽऽत्मनो वृत्तिगर्हणम् ॥ ४० ॥

नायक के पास यह भी सन्देशा भेजे कि—मेरी माता मुझसे वेश्या की कलुषित वृत्ति कराना चाहती है और मुझे अन्य पुरुष-संभोग करने के लिए बाध्य कर रही है; परन्तु मैं आपको छोड़ अन्य पुरुष की सूरत भी नहीं देखना चाहती।

न त्वेवार्थेषु विवादः ॥ ४१ ॥

नायक को चाहिये कि यदि नायिका और उसकी माता में केवल धन के लिए विवाद होता हो, तो उसे धन दे देवे; जिससे विवाद न बढ़े और वह उसमें सदा की भाँति अनुरक्त रहे।

मात्रा विना किञ्चिन्न चेष्टेत ॥ ४२ ॥

नायिका अपनी माता की आज्ञा बिना कुछ न करे। उपर्युक्त ढंग से नायक से कहकर अपने अविचल प्रेम को प्रकट करती रहे; किन्तु माता की आज्ञा होने ही पर नायक या किसी अन्य पुरुष से समागम करे।

प्रवासे शीघ्रागमनाय शापदानम् ॥ ४३ ॥

यदि कारण विशेष से नायक कहीं प्रवास में जाने लगे तो नायिका, शीघ्र आने के लिए उससे अपनी शपथ दिलावे।

प्रोषिते मृजानियमश्चालङ्कारस्य प्रतिषेधः मंगलं त्वपेक्ष्यम् ॥ ४४ ॥

नायक के कहीं दूर देश में चले जाने पर नायिका की प्रवासचर्या—

नायिका अपने शरीर का संस्कार, शृंगार तथा अलङ्कार आदि त्याग दे। यह त्याग नायक के सम्बन्धियों के सम्मुख होना चाहिये। उसे प्रत्येक प्रकार का माङ्गलिक कार्य बन्द कर देना चाहिये। उसे केवल शंख की एक चूड़ी पहननी चाहिये। कुलवधू की तरह ही प्रवासचर्या रखनी चाहिये।

स्मरणमतीतानां, गमनमीक्षणिकोपश्रुतीनां, नक्षत्रचंद्रसूर्य-ताराभ्यः स्पृहणम् ॥ ४५ ॥

नायक के चले जाने पर अतीतकाल के उसके साथ के प्रेम-सहवास का स्मरण करे; मध्यरात्रि में उसका कुशल-क्षेम पूछने के लिए उसके घर पर जावे। वहाँ पर उसके सम्बन्धियों के सम्मुख नक्षत्र, चन्द सूर्य और ताराओं की प्रशंसा कर कहे—धन्य ये नक्षत्रादि हैं जो हमारे प्रिय को देखते हैं। मैं ही मन्दभागिनी हूँ कि अपने प्रियतम को इतनी दूर से नहीं देख सकती।

इष्टस्वप्नदर्शने तत्संगमो ममास्त्विति वचनम् ॥ ४६ ॥

विदेश गये हुए नायक के साथ स्वप्न में समागम की बात को उसके मित्रों पर प्रकट करे।

उद्वेगोऽनिष्टे, शान्तिकर्म च ॥ ४७ ॥

यदि नायक-सम्बन्धी कोई अनिष्ट स्वप्न दिखलाई पड़े तो अपना उद्वेग भाव प्रकट करे और उसकी शांति के लिए उपाय करे।

प्रत्यागते कामपूजा ॥ ४८ ॥

नायक के प्रवास से आने पर काम-महोत्सव मनावे।

देवतोपहाराणां करणम् ॥ ४९ ॥

देवताओं की पूजा करे और उपहार चढ़ावे।

सखीभिः पूर्णपात्रस्याहरणम् ॥ ५० ॥

थाल सजाकर सखियों द्वारा ले जावे।

वायस पूजा च ॥ ५१ ॥

कौवे की पूजा करे और खिलावे।

प्रथमसमागमानन्तरं चैतदेव वायसपूजावर्जम् ॥ ५२ ॥

प्रवास से लौटने के बाद नायक के सङ्ग प्रथम समागम होने के अनन्तर यह वायस पूजा करे।

सक्तस्य चानुमरणं ब्रूयात् ॥ ५३ ॥

नायक के न रहने पर मैं अपना प्राण त्याग दूँगी; यह भाव प्रकट करे।

निसृष्टभावः समानवृत्तिः, प्रयोजनकारी निराशङ्कः, निरपेक्षोऽर्थेषु, इति सक्तलक्षणानि ॥ ५४ ॥

अब आसक्त पुरुष के लक्षण बतलाते हैं—जिसने अपना सब कार्य वेश्या के विश्वास पर छोड़ दिया हो; उसीके समान आचरण करता हो;

उसकी आज्ञा में सदा तत्पर रहता हो; और वेश्या में किसी प्रकार की शंका न करता हो तथा अपने धन और परिवार की उपेक्षा करता हो।

तदेतन्निदर्शनार्थं दत्तकशासनादुक्तमनुक्तं च लोकतः शीलये-त्पुरुषप्रकृतितश्च ॥ ५५ ॥

यह सब वर्णन दत्तकाचार्य के अनुसार किया गया है। इसके अति-रिक्त जो बातें नहीं कही गई हैं; उन्हें वेश्या संसार के अन्य साधनों से सीख लेवे। या पुरुषों का स्वभाव देखकर उनकी प्रसन्नता का उपाय करे।

सूक्ष्मत्वादतिलोभाच्च प्रकृत्याऽज्ञानतस्तथा।
कामलक्ष्म तु दुर्ज्ञानं स्त्रीणां तद्भावितैरपि ॥ ५६ ॥

वेश्याओं की मनोवृत्ति अत्यन्त सूक्ष्म होती है। उनका स्नेह स्वाभा-विक है या कृत्रिम; यह जानना बहुत ही कठिन है। वे अत्यन्त लोभी होती हैं; और स्वभावतः पुरुष उनकी प्रकृति से अनभिज्ञ होते हैं। अतः अनुराग एवं हाव-भाव से उनकी मनोवृत्ति का आशय समझना अत्यन्त दुरूह है।

कामयन्ते विरज्यन्ते रञ्जयन्ति त्यजन्ति च।
कर्षयन्त्योऽपि सर्वार्थाञ्ज्ञायते नैव योषितः ॥ ५७ ॥

वेश्याएँ पुरुष को चाहती हुई भी स्थायी रूप से आसक्ति नहीं प्रकट करतीं। वे पुरुष से स्नेह करती हैं और विरक्त होकर पुनः उसे छोड़ देती हैं। उनकी यह सब कपट-वार्ता पुरुषों को उनका सब धन खींचने पर भी ज्ञात नहीं होती। वह यह नहीं समझते कि वास्तव में वह अनुराग केवल धन के कारण करती हैं। अतः प्रत्येक पुरुष को वेश्या के इस कपट अनुराग से सावधान रहना चाहिये।

## तृतीय पराग

### धन-प्राप्ति के कौशल

सक्ताद्वित्तादानं स्वाभाविकमुपायतश्च ॥ १ ॥

वेश्या को आसक्त-पुरुष से धन दो प्रकार से मिलता है। १—स्वाभाविक रीति से २—उपाय करने से।

तत्र स्वाभाविकं संकलिपतं संकल्पसमधिकं वा लभमाना नोपायान्प्रयुञ्जीतेत्याचार्याः ॥ २ ॥

आचार्यों की सम्मति है कि वेश्या को जब स्वाभाविक रीति से धन मिलता है तब उन्हें अन्य उपायों या वहानों का प्रयोग नहीं करना चाहिये। अर्थात् जब तक नायक स्वयं बिना कहे हुए वेश्या को प्रचुर धन देता रहे, तब तक नायिका छल, कपट तथा वहाना करके रुपये देने के लिए उसे वाध्य न करे।

विदितमप्युपायैः परिष्कृतं द्विगुणं दास्यतीति वात्स्यायनः ॥ ३ ॥

किन्तु वात्स्यायन कहते हैं कि यद्यपि नायिका को स्वाभाविक रीति से धन मिलता रहता है; तब भी अन्य उपाय करने से उसे दुगुना धन मिल जाता है। अतः छल-कपटादि उपायों का अवलम्बन करना चाहिये।

किन-किन उपायों से धन खींचना चाहिये; यह बतलाते हैं—

अलंकारभक्ष्यभोज्यपेयमाल्यवस्त्रगन्धद्रव्यादि व्यवहारिषु कालिकमुद्धार्यमर्थप्रतिनयनेन तत्समक्षम् ॥ ४ ॥

अलंकार, मिठाई आदि; अन्न, सुरादि, माला, वस्त्र, कुंकुम, चन्दन, ताम्बूलादि आवश्यक वस्तुओं के दाम देने हैं—इन वातों को नायिका नायक के समक्ष कहे।

तद्वित्तप्रशंसा ॥ ५ ॥

नायिका नायक के सम्मुख ही उसके अतुल धन की प्रशंसा करे।

व्रतवृक्षारामदेवकुलतडागोद्यानोत्सवप्रीतिदायव्यपदेशः ॥ ६ ॥

आगामी व्रत के लिए, वृक्ष लगाने को, वाटिका-आरोपण, देवालय स्थापन, सरोवर, उद्यान के उद्‌घाटनोत्सव, नवागत मित्रों के प्रीति-भोज आदि कार्यों में धन की आवश्यकता है—इसका बहाना करे ।

तदभिगमननिमित्तो रक्षिभिश्चौरैर्वाऽलङ्कारपरिमोषः ॥ ७ ॥

तुम्हारे पास आते समय रक्षकों तथा चोरों ने सब आभूषण हमारे छीन लिए; अतः अन्य नवीन आभूषणों के लिए द्रव्य चाहिये ।

दाहात्कुड्यच्छेदात्प्रमादाद्भवने चार्थनाशः ॥ ८ ॥

घर में आग लगने, मकान गिरने, चोरों के सेंध देने तथा प्रमाद के कारण घर का नाश होने से घर के लिए द्रव्य की आवश्यकता है ।

तथा याचितालंकाराणां नायकालंकाराणां च तदभिगमनार्थस्य प्रणिधिभिर्निवेदनम् ॥ ९ ॥

इस प्रकार घर बनवाने तथा अपने अलंकार या नायक के वास्ते नवीन अलङ्कार के लिए नायक से माँगे हुए रुपये को लेने के लिए दूतों-द्वारा नायक के पास बार-बार सन्देश भेजे ।

तदर्थमृणग्रहणं जनन्या सह तदुद्भवस्य व्ययस्य विवादः ॥ १० ॥

नायक के वास्ते लिये हुये ऋण का भुगतान करना है उसी ऋण के लिए माता से विवाद करने में लगे हुए रुपये को देना है—आदि विभिन्न व्याजों से रुपया लेवे और नायक से कहे कि मैंने तुम्हारे लिए कार्यवश अमुक दिन ऋण लिया था वह देना है और तुम्हारे लिए वही रुपया लेने के कारण माता बहुत झगड़ने लगीं जिससे मैंने उन्हें भी रुपया उधार लेकर दिया तथा प्रसन्न किया । वही रुपया चुकता करना है । यदि यह रुपया तुम्हारे लिए न लेना होता तो व्यर्थ मैं अपनी माँ से क्यों विवाद करती ? यदि तुम नहीं देते हो, तो मैं अपना देह बेचकर उसे अवश्य चुकता करूँगी ।

सुहृत्कार्येष्वनभिगमनमनभिहारहेतोः ॥ ११ ॥

नायक के मित्रों के शुभोत्सव में धन की कमी के कारण न जाने का बहाना करके द्रव्य लेवे।

तैश्च पूर्वमाहृता गुरवोऽभिहाराः पूर्वमुपनीताः पूर्वं श्राविताः स्युः॥१२॥

उन मित्रों ने पहले मेरे यहाँ बड़े-बड़े उपहार भेजे थे, जो मैंने आपको पहले ही सुना दिया था।

उचितानां क्रियाणां विच्छित्तिः ॥ १३ ॥

इन बहानों से यदि नायिका को धन मिले तो ठीक ही है; अन्यथा उसे अपने श्रृङ्गार आदि का त्याग कर देना चाहिये।

नायकार्थं च शिल्पिषु कार्यम् ॥ १४ ॥

नायक के लिए शिल्पकारी की वस्तुएँ मँगावे और कहे—यह शिल्पकारी बहुत सुन्दर है; मेरे पास नहीं है यदि हो जाय तो मेरी साध रह जावे और सुन्दर श्रृंगार कर सकूँ। यदि तुम्हें पसंद हो तो मँगा लिया जाय। आदि आदि।

वैद्यमहामात्रयोरुपकारक्रिया कार्यहेतोः ॥ १५ ॥

वैद्य तथा महामन्त्री के किये हुए उपकारों के बदले में उपहार-देने के बहाने नायक से रुपया लेवे।

मित्राणां चोपकारिणां व्यसनेष्वभ्युपपत्तिः ॥ १६ ॥

उपकार करनेवाले मित्रों को आपत्ति में उनकी सहायता करनी है इस व्याज से रुपया लेवे।

गृहकर्म, सख्याः पुत्रस्योत्सञ्जनं, दोहदं, व्याधिः, मित्रस्य दुःखापनयनमिति ॥ १७ ॥

घर की मरम्मत, सफाई अथवा घर-खर्च के लिए, सखी के पुत्रोत्सव में खर्च करने, गर्भकाल के लिए, रुग्णावस्था के लिए और मित्र का कष्ट निवारण के लिए-आदि बहानों से नायक से धन लेवे।

अलङ्कारैकदेशविक्रयो नायकस्यार्थे ॥ १८ ॥

नायक के लिए कुछ अपना आभूषण बेंचा है, उसको पुनः लेने के लिए द्रव्य की आवश्यकता है।

तया शीलितस्य चालंकारस्य भाण्डोपस्करस्य वा वाणिजोविक्रयार्थं दर्शनम् ॥ १९ ॥

अपने पसन्द के अलंकारों, और वर्तनों को वणिकों के द्वारा बेचने के लिए नायक के सन्मुख मँगावे।

प्रतिगणिकानां च सदृशस्य भाण्डस्य व्यतिकरे प्रतिविशिष्टस्य ग्रहणम् ॥ २० ॥

अन्य नायिकाओं से खरीदे हुए वर्तनों के समान नायक के समक्ष बनियाँ के हाथ से भाण्ड लेकर अपने पसन्द किये हुए की अत्यन्त प्रशंसा करे; जिससे नायक उस भाण्ड को खरीद देवे।

पूर्वोपकाराणामविस्मरणमनुकीर्तनं च ॥ २१ ॥

पूर्व में अपने किये हुये उपकारों की याद दिलावे और नायक के गुणों की प्रशंसा करे।

प्रणिधिभिः प्रतिगणिकानां लाभातिशयं श्रावयेत् ॥ २२ ॥

दूतों के द्वारा नायक को अन्य नायिकाओं की आमदनी को सुनावे।

तासु नायकसमक्षमात्मनोऽभ्यधिकं लाभं भूतमभूतं वा व्रीडिता नाम वर्णयेत् ॥ २३ ॥

अन्य नायिकाओं को मुझसे बहुत अधिक धन का लाभ होता है इस प्रकार नायिका नायक के सामने लज्जा से वर्णन करे।

पूर्वयोगिनां च लाभातिशयेन पुनः संधाने यतमानानामाविष्कृतः प्रतिषेधः ॥२४॥

पूर्व में आपसे अधिक लाभ हुआ, यह सुनकर जब नायक पुनः अधिक धन वेश्या को देने लगे, तो वह उसे ऐसा करने से रोके। यह कपट-स्नेह नायक को अधिक अनुरक्त करता है और उसकी उदारता भी अधिक बढ़ जाती है। इससे वेश्या प्रभूत धन प्राप्त करती है।

तत्स्पर्द्धिनां च त्यागयोगितानिदर्शनम् ॥ २५ ॥

ज्यों-ज्यों नायक अधिक धन दे, त्यों-त्यों उसकी उदारता की स्पर्द्धा को वेश्या अपने त्याग-भाव से विपरीत दिखावे। इससे उसका त्याग-भाव प्रकट होता है और अधिक धन की प्राप्ति भी होती है।

न पुनरेष्यतीति बालयाचितकमित्यर्थागमोपायाः ॥ २६ ॥

यदि तुम मुझे यह वस्तु न दोगे, तो मैं तुम्हारे पास न आऊँगी—इस प्रकार बालकों की तरह नायक से हठ करना धन खींचने का उत्तम उपाय है।

विरक्तं च नित्यमेव प्रकृतिविक्रियातो विद्याद् मुखवर्णाच्च ॥ २७ ॥

जब नायक वेश्या से विरक्त हो जाय तो वह उसके प्रत्येक कार्य से, उसके विपरीत स्वभाव से, या उसके मुखराग से उसकी विरक्ति का पता लगावे।

विरक्ति का लक्षण बतलाते हैं—

ऊनमतिरिक्तं वा ददाति ॥ २८ ॥

अव्यवस्थित चित्त होने से नायक उसको कभी अधिक धन देता है और कभी-कभी पहले से भी कम देने लगता है।

प्रतिलोमैः सम्बध्यते ॥ २९ ॥

नायिका की विपक्षिनी अन्य वेश्या के साथ अनुराग करने लगता है।

व्यपदिश्यान्यत्करोति ॥ ३० ॥

नायिका से बात कहकर भी उसके विपरीत कार्य करता है। कहकर भी बात पलट जाता है।

उचितमाच्छिनत्ति ॥ ३१ ॥

उचित रूप से दिये हुए धन को वेश्या से छीन लेता है।

प्रतिज्ञातं विस्मरत्यन्यथा वा योजयति ॥ ३२ ॥

देने की प्रतिज्ञा करके भी उस बात को भूल जाता है, अथवा कही हुई बात का उलट-पलटकर अर्थ करता है।

स्वपक्षैः संज्ञया भाषते ॥ ३३ ॥

अपने पक्षवालों से संकेतों में बात करता है।

मित्रकार्यमपदिश्यान्यत्र शेते ॥ ३४ ॥

मित्र के कार्य करने का बहाना करके अन्यत्र सोता है। नायिका के गृह पर नहीं सोता।

पूर्वसंसृष्टायाश्च परिजनेन मिथः कथयति ॥ ३५ ॥

पूर्वपरिचित वेश्या के सहचरों के साथ एकान्त में इस नायिका की गुप्त बातों को कहता है।

तस्य सारद्रव्याणि प्रागवबोधादन्यापदेशेन हस्ते कुर्वीत॥३६॥

जब वेश्या नायक की इस विरक्ति का भाव देख ले, तब पहले ही से नायक की उत्तम-उत्तम वस्तुओं को किसी-न-किसी व्याज से अपने अधिकार में कर लेवे।

तानि चास्या हस्तादुत्तमर्णः प्रसह्य गृह्णीयात् ॥ ३७ ॥

और उस उत्तम वस्तु तथा द्रव्य को नायक को ऋण देनेवाली वेश्या से मिलकर बलपूर्वक ले लेवे।

विवदमानेन सह धर्मस्थेषु व्यवहरेदिति विरक्तप्रतिपत्तिः ॥ ३८ ॥

यदि इसमें किसी प्रकार का झगड़ा हो जाय तो न्याय के लिए धर्माधिकारी के पास जाय। इस प्रकार के झगड़े बहुधा बिगड़े हुए नायक-नायिकाओं में होते रहते हैं।

सक्तं तु पूर्वोपकारिणमप्यल्पफलं व्यलीकेनानुपालयेत् ॥ ३९ ॥

यदि वह नायक अपने प्रति आसक्त रहे और थोड़ा भी देता रहे, तो चूंकि पहले उससे अधिक लाभ हुआ था—इसलिए, थोड़ा-थोड़ा लेती हुई भी वेश्या उस नायक पर कोई अपराध लगाकर उसे निकाल देवे ।

असारं तु निष्प्रतिपत्तिकमुपायतोऽपवाहयेदन्यमवष्टभ्य ॥४०॥

जब वेश्या देख ले कि नायक के पास अब कुछ द्रव्य नहीं रह गया है, तब दूसरे को मिलाकर उसे किसी व्याज से निकाल देवे ।

तदनिष्टसेवा, निन्दिताभ्यासः, ओष्ठनिर्भोगः, पादेन भूमेरभिघातः, अविज्ञातविषयस्य संकथा, तद्विज्ञातेष्वविस्मयः, कुत्सा च, दर्पविघातः, अधिकैः सह संवासः, अनपेक्षणं, समानदोषाणां निंदा, रहसि चावस्थानम् ॥ ४१ ॥

जिसको नायक न चाहता हो या जिससे वह द्वेष रखता हो उस पुरुष से प्रेम करने लगे, उसकी सेवा करे। नायक जिसकी निन्दा करता हो उसकी बार-बार सेवा करे; नायक को देखकर अपना ओठ चबाना, भूमि पर अपना पाँव पटकना, जिस बात से वह नितान्त अनभिज्ञ हो उस विषय में उसकी विज्ञता की चर्चा करना; जिन विषयों को वह जानता हो उसमें कोई कौतूहल न मानना, किन्तु उनकी निन्दा करना; उसके शौर्यादि अभिमान का खण्डन करना; अन्य पुरुषों का सहवास करना; नायक की उपेक्षा करना; नायक के समान दोषवाले पुरुषों की निन्दा करना और उससे अलग रहकर एकान्त में दूसरे के साथ संभोग करना अथवा गोष्ठी करना ।

रतोपचारेषूद्वेगः, मुखस्यादानं, जघनस्य रक्षणं, नखदशनक्षतेभ्यो जुगुप्सा, परिष्वङ्गे भुजमय्या सूच्या व्यवधानं, स्तब्धता गात्राणां, सक्थ्नोर्व्यत्यासः, निद्रापरत्वं च, श्रान्तमुपलभ्य चोदना, अशक्तौ हासः, शक्तावनभिनन्दनं, दिवाऽपि भावमुपलभ्य महाजनाभिगमनम् ॥ ४२ ॥

और संभोग के समय ताम्बूल आदि देने में उद्वेग दिखाना, चुम्बन लेते समय मुख को हटा लेना, जाँघ को देखने या छूने न देना; नायक के नख-दशन-क्षतादि की निन्दा करना, आलिंगन के समय भुजाएँ मोड़कर स्तन और कन्धे को ढकना या सिकुड़ जाना, शरीर को कठोर कर लेना; जिससे वह खींच न सके, यन्त्रयोग करते समय अपनी टाँगें इधर-उधर पलटना, थकावट मिटाने के लिए अधिक सोने का भाव दिखाना, रतिक्रिया में श्रान्त होने पर विपरीत रति आदि क्रियाओं से सहायता न देकर उसे अधिक संभोग के लिए विवश करना; यदि नायक इस प्रकार रति में अपनी असमर्थता प्रकाश करे तो उसकी मन्दता एवं निर्वीर्यता की खिल्ली उड़ाना, और जब नायक शक्ति दिखाकर प्रचण्ड रति में प्रवृत्त हो तो उसकी प्रशंसा न करना; दिन में भी भोग के लिए तंग करना तथा उसके काम के जाग्रत भाव को देखकर रतिगृह से निकलकर अन्य धनी नायक की ओर प्रवृत्त होकर उसके हृदय को चोट पहुँचाना आदि कपटाचारों से वेश्या निर्धन नायक को बहिष्कृत कर देती है।

वाक्येषु च्छलग्रहणम्, अनर्मणि हासः, नर्मणि चान्यमपदिश्य हसेद्, वदति तस्मिन्कटाक्षेण परिजनस्य प्रेक्षणं ताडनं च, आहत्य चास्य कथामन्याः कथाः, तद्व्यलीकानां व्यसनानां चापरिहार्याणा-मनुकीर्तनं, मर्मणां च चेटिकयोपक्षेपणम् ॥ ४३ ॥

बातचीत करते समय नायक पर व्यङ्ग कसना; किसी खेल में उसके संलग्न न होने से अकस्मात् उसकी हँसी उड़ाना; खेल में उसके शरीक होने पर दूसरे व्याज से उसकी हँसी करना; यदि नायक उसके परिजनों के साथ बातचीत करे, तो वह अपने परिजनों पर कटाक्ष करे, डाँट बतावे; नायक की कही जाती हुई बात को रोककर स्वयं दूसरे विषय की बात करने लगना; नायक के शोकों और दुखों की परवा न करके नृत्य-गीत में निरत होना, नायक को मर्मभेदी बात कहना—इस प्रकार तीव्र व्यङ्गों के प्रहार से उसकी उपेक्षा करना।

आगते चादर्शनमयाच्ययाचनमन्ते स्वयं मोक्षश्चेति परिग्रह-कल्पो दत्तकस्य ॥ ४४ ॥

आचार्य दत्तक कहते हैं कि जब नायक आवे तब वेश्या उसके सामने न जाय और जो वस्तु वह माँगे उसे न दे तथा अन्त में स्वयं उसे छोड़ दे।

परीक्ष्य गम्यैः संयोगः संयुक्तस्यानुरञ्जनम्।
सक्तार्थस्य चादानमन्ते मोक्षश्च वैशिकम् ॥ ४५ ॥

वेश्याएँ अपने प्रेमी नायकों की परीक्षा करके उनसे संयोग करती हैं, संयोग होने पर उनको प्रसन्न करती हैं और जब पुरुष आसक्त या अनुरक्त हो जाता है तब प्रसन्नता से धन खींचती हैं, और अन्त में उनको निकाल देती हैं।

एवमेतेन कल्पेन स्थिता वेश्या परिग्रहे।
नातिसंधीयते गम्यैः करोत्यर्थांश्च पुष्कलान् ॥ ४६ ॥

इस प्रकार ऊपर बताई हुई विधियों से वेश्याएँ भोग करती रहती हैं और नायक से अत्यन्त अनुराग नहीं करतीं; किंतु पुष्कल धन उससे खींच लेती हैं।

## चतुर्थ पराग

### पुर्वपरिचित नायकों से मिलने के उपाय

वर्तमानं निष्पीडितार्थमुत्सृजन्ती विशीर्णेन सह संदध्यात् ॥ १ ॥

बहुधा नायिकाएँ अपने यहाँ आनेवाले विलासी पुरुषों की सम्पत्ति चूस लेने पर उन्हें अपमानित कर निकाल देती हैं। पर, उनकी वृत्ति उन नायकों के आगमन पर ही आश्रित करती है। अतः इस 'पराग' में नायिकाओं के लिए शास्त्रकारों के उपदेश संकलित किये गये हैं। उनका कथन है कि जब नायिका अपने यहाँ आनेवाले किसी विलासी पुरुष को निर्धन

समझकर निकाल दे, तो उसे चाहिये कि अपने पूर्वपरिचित किसी धनी नायक से मेल-जोल कर ले ; क्योंकि किसी धनी नायक के आगमन के बिना उसकी आय का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है।

स चेदवसितार्थो वित्तवान्सानुरागश्च ततः संधेयः ॥ २ ॥

परंतु नायिका को इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि वह जिस पूर्व-परिचित नायक से संबंध करना चाहती है; वह उदारवृत्ति, धनी और प्रेम करनेवाला हो; अन्यथा पुनर्मिलन का प्रयास निष्फल हो जाता है। नायिका को इस बात का भी विचार करना आवश्यक है कि जिससे वह संबंध करना चाहती है, वह किसी दूसरी नायिका से संसर्ग तो नहीं रखता।

अन्यत्र गतस्तर्कयितव्यः स कार्ययुक्त्या षड्विधः ॥ ३ ॥

यदि वह पूर्वपरिचित नायक किसी दूसरी नायिका से संसर्ग रखता हो, तो छः प्रकार की युक्तियों से उसकी परीक्षा करनी चाहिये ; किन्तु सहसा उससे मिलाप न कर लेना चाहिये।

इतः स्वयमपसृतस्ततोऽपि स्वयमेवापसृतः ॥ ४ ॥

परीक्षा करने की विधि बतलाते हैं—

नायक अपने यहाँ से और उस दूसरी नायिका के यहाँ से स्वयं चला गया था या नहीं।

इतस्ततश्च निष्कासितापसृतः ॥ ५ ॥

या दोनों जगहों से निकाले जाने पर गया था।

इतः स्वयमपसृतस्ततो निष्कासितापसृतः ॥ ६ ॥

या यहाँ से स्वयं चला गया था, और दूसरी नायिका के यहाँ से निकाला गया था।

इतः स्वयमपसृतस्तत्र स्थितः ॥ ७ ॥

या यहाँ से स्वयं चला गया था और दूसरी के यहाँ जाकर स्थिर हो गया था।

इतो निष्कासितापसृतः ॥ ८ ॥

या यहाँ से निकाल ही दिया गया है और अब तक किसी अन्य नायिका के यहाँ नहीं गया है।

इतो निष्कासितापसृतस्तत्र स्थितः ॥ ९ ॥

या अपने यहाँ से निकाल दिये जाने पर दूसरी के यहाँ जाकर स्थिर हो गया है।

इतस्ततश्च स्वयमेवापसृत्योपजपति चेदुभयोर्गुणानपेक्षी चलबुद्धिरसंधेयः ॥ १० ॥

यदि वह नायक दोनों जगहों के पीठमर्दों से स्वयं पुनः सम्बन्ध स्थापित करने के प्रयास में हो और दोनों के गुणों की उपेक्षा करता हो, तो उसे चलबुद्धि—अस्थिरमति—समझकर त्याग देना चाहिये। ऐसे लोग पुनर्मिलाप के अयोग्य होते हैं।

इतस्ततश्च निष्कासितापसृतः स्थिरबुद्धिः स चेदन्यतो बहुलभमानया निष्कासितः स्यात्ससारोऽपि तया रोषितो ममामर्षाद्, बहुदास्यतीति संधेयः ॥ ११ ॥

या दोनों जगहों से निकाला गया है; परन्तु स्थिरबुद्धि है और अधिक धन देनेवाले अन्य नायकों—प्रतिस्पर्धियों—से तिरस्कृत किया गया है। यदि वह धनवान है और रोष एवं अमर्ष के कारण अधिक धन देगा—इस बात की संभावना हो, तो नायिका को ऐसे पुरुष से पुनः समागम करना उचित है।

निःसारतया कदर्यतया वा त्यक्तो न श्रेयान् ॥ १२ ॥

यदि वह धनी होकर भी अनुदार और कृपण हो, तो उसका त्याग करना चाहिये। उसका पुनर्मिलन कभी सुखद नहीं हो सकता।

इतः स्वयमपसृतस्ततो निष्कासितापसृतो यद्यतिरिक्तमादौ च दद्यात्तत: प्रतिग्राह्यः ॥ १३ ॥

अथवा पहली नायिका को उसने स्वयं छोड़ दिया था और दूसरी के यहाँ से निकाला गया है। तब यदि नायक पुनःसमागम के पूर्व अच्छा द्रव्य दे, तो नायिका को उससे मेल कर लेना चाहिये।

इतः स्वयमपसृत्य तत्र स्थित उपजपंस्तर्कयितव्यः ॥ १४ ॥

या पहली को स्वयं छोड़कर चला गया हो और दूसरी के यहाँ बराबर जाता हो, तो ऐसी स्थिति में नायिका को उससे पुनर्मिलन के लिए भलीभाँति विचार कर लेना चाहिये।

विशेषार्थी चागतस्तत्र विशेषमपश्यन्नागन्तुकामो मयि मां जिज्ञासितुकामः स आगत्य सानुरागत्वाद्दास्यति ॥ १५ ॥

यदि कोई विलासी पुरुष रति-कलाओं का अन्वेषक है, और वह इसके लिए अन्य नायिकाओं के पास जा विफल मनोरथ होकर अपने पास इसी विशेष प्रयोजन से आया है और अपनी रतिकला जानने का इच्छुक है, तो ऐसा आगन्तुक पुरुष अनुराग-वश अधिकाधिक धन देगा; अतः उससे मिलाप करना उचित है।

तस्यां वा दोषान्दृष्ट्वा मयि भूयिष्ठान्गुणानधुना पश्यति स गुणदर्शी भूयिष्ठं दास्यति ॥ १६ ॥

या यह पुरुष जो दूसरी नायिका के यहाँ चला गया था और उसके अवगुणों को देख तथा मेरे पूर्व-गुणों पर अब अधिक मुग्ध होकर आया है। अतः यह मेरे गुणों का आदर करनेवाला मुझे प्रभूत धन देगा।

बालो वा नैकत्रदृष्टिरतिसन्धानप्रधानो वा हरिद्रारागो वा यत्किंचनकारी वेत्यवेत्य संदध्यान्न वा ॥ १७ ॥

या यह पुरुष अभी यौवन में चरण रख रहा है, बाल-प्रवृत्ति है। चपल बुद्धि होने से इसकी दृष्टि स्थिर नहीं है। कभी एक के पास जाता है, तो कभी दूसरे के ; इसलिए उससे विशेष लाभ की आशा नहीं की जा सकती। यह हल्दी के रंग की तरह है। इसका प्रेम क्षणिक है। एक से विरक्त होकर दूसरे के पास जाता है और पुनः वहाँ से विरक्त हो पहली के यहाँ आता है। भला यह अधिक क्या देगा ! वरन् इससे अनर्थ होने की संभावना रहती है। इन सब बातों का विचार करके पुनर्मिलन करना चाहिये। ऐसे पुरुषों से सम्पर्क करने के बारे में शास्त्रों में अपवाद है।

इतो निष्कासितापसृतस्ततः स्वयमपसृत उपजपं स्तर्कयितव्यः ॥ १८ ॥

यदि कोई पुरुष पहले अपने यहाँ से निकाल दिया गया हो और दूसरी के यहाँ जाकर स्वयं ही उसे छोड़ दिया हो, तब नायिका को उसके पुनर्मिलन पर विचार करना चाहिये। संभव है, उससे पहले की अपेक्षा अधिक धन की प्राप्ति हो सके।

अनुरागादागन्तुकामः स बहु दास्यति मम गुणैर्भावितो योऽन्यस्यां न रमते ॥ १९ ॥

यह पुरुष दूसरी नायिका के यहाँ से निकाला गया है और मेरे रति-कौशल पर मुग्ध होकर दूसरी से रमण नहीं करता। अतएव यह स्वयं अपनी इच्छा से आनेवाला अनुरागयुक्त कामी है। यह अधिक धन देगा, ऐसी आशा है ; इससे पुनर्मिलन करना सब प्रकार से श्लाघ्य है।

पूर्वमयोगेन वा मया निष्कासितः स मां शीलयित्वा वैरं निर्यातयितुकामः, धनमभियोगाद्वा मयाऽस्यापहृतं तद्विश्वास्य प्रतीपमादातुकामः, निर्वेष्टुकामो वा, मां वर्तमानाद्भेदयित्वा त्यक्तुकाम इत्यकल्याणबुद्धिरसंधेयः ॥ २० ॥

या मैंने अन्याय से जिस पुरुष को अपने यहाँ से निकाल दिया था वह मुझसे अनुराग दिखाता हुआ मेरी आन्तरिक बातों को जानकर मेरे किये हुए अन्याय और अत्याचार का कौशल से प्रतिशोध लेना चाहता है; या मैंने जो इसका सब धन अपहरण कर लिया था उसको पुनः लौटाने के लिए, धन देने की न इच्छा रखता हुआ भी, यह मुझे धन का प्रलोभन देता हुआ पुनः मिलने के लिए अनुनय कर रहा है; या यह ऐसा है जो पहले हमारे यहाँ आ-जा चुका है और जिसका काम अतृप्त रह गया है या यह इसलिए प्रार्थना कर रहा है कि मेरे यहाँ प्रवेश होने पर मेरे वर्तमान नायक को मुझसे विमुख कराकर स्वयं भी मुझे त्याग देगा—आदि बातों का विचार कर ऐसे अहित करनेवाले के साथ नायिका कभी पुनः मेल न करे।

अन्यथाबुद्धिः कालेन लभ्ययितव्यः ॥ २१ ॥

या यह देख ले कि यह नायक पहले विपरीत बुद्धि था, अर्थात् नायिका के अहित का विचार करता था; परन्तु अब समय के परिवर्तन से उसका विचार बदल गया है और अब वह अनुरक्त होकर उसे अधिकाधिक धन देने को तैयार है। अतः इससे नायिका का मिलाप करना उचित होगा।

इतो निष्कासितस्तत्र स्थित उपजपन्नेतेन व्याख्यातः ॥ २२ ॥

किन्तु यदि वह नायक अपने यहाँ से निकाल दिया गया था और किसी अन्य वेश्या के यहाँ आता-जाता है, तो ऐसे नायक की भलीभाँति परीक्षा कर लेनी चाहिये। संभव है, समय के परिवर्तन के साथ उसका विचार न बदला हो; क्योंकि वह अपने यहाँ से अपमानित करके निकाल दिया गया था।

तेषूपजपत्स्वन्यत्र स्थिता स्वयमुपजपेत् ॥ २३ ॥

पूर्वपरिचित नायकों में दो तरह के लोग होते हैं। एक वे जो पहली को छोड़ दूसरी नायिका के यहाँ जाते हैं। दूसरे वे जिन्होंने पहली को छोड़ तो दिये हैं; परन्तु किसी दूसरी के यहाँ नहीं जाते। आचार्य

का उपदेश है कि जो किसीके यहाँ नहीं जाते, उनके मान का मर्दन नहीं हुआ रहता, अतः उनसे नायिका स्वयं अनुरोध न करे। उनसे धनादि का विशेष लाभ संभव नहीं है। पर, दूसरी नायिका के यहाँ जानेवाले से उसे अनुरोध करना चाहिये। इसके अनेक कारण हैं—

व्यलीकार्थं निष्कासितो मया, असावन्यत्र गतो यत्नादानेतव्यः ॥२४॥

इधर-उधर नायिकाओं से सम्पर्क करने के कारण साधारण अपराध पर किसी नायिका ने नायक को निकाल दिया और वह अन्य नायिका के यहाँ चला गया, तो प्रथम नायिका को चाहिये कि कोई भी यत्न करके उस नायक को अपने पास बुला ले।

इतः प्रवृत्तसम्भाषो वा ततो भेदमवाप्स्यति ॥ २५ ॥

क्योंकि यह मुझसे बातचीत करता है और कुछ देने को भी कहता है। साथ ही यह लाभ भी है कि उस अन्य नायिका के यहाँ का भेद भी बतलाता रहेगा।

वर्तमानस्य वा दर्पविघातं करिष्यामि ॥ २६ ॥

जब वह आवेगा तो मैं अपने वर्तमान नायक के सम्मुख उससे पूछूँगी कि तुम अपनी उस नायिका को क्या देते हो। वह अधिक धन बतावेगा; तब मैं अपने वर्तमान नायक के इस दर्प को तोड़ दूँगी, जो वह सदा कहता है कि वह मुझे बहुत अधिक धन देता है।

अर्थागमकालो वाऽस्य, स्थानवृद्धिरस्य जाता, लब्धमनेनाधिकरणं, दारैर्वियुक्तः, पारतन्त्र्याद्व्यावृत्तः, पित्रा भ्रात्रा वा विभक्तः ॥२७॥

नायिका को चाहिये कि पूर्वपरिचित नायक को, जिसने उसे निकाल दिया था, निम्नलिखित कारणों को देख एवं विचारकर स्वयं बुला ले।

नायिका को यह देखना चाहिये कि वाणिज्य से या नौकरी से अमुक नायक के भाग्योदय होने से विपुल धन का आगमन हो रहा है; नौकरी

में उन्नति हुई है या भूमि में अधिक वृद्धि हुई है; इससे अधिक सुख-साधन मिलने की सम्भावना है; इसकी स्त्री मर गई है या इसने उसको त्याग दिया है; यह कुटुम्ब की परतन्त्रता से मुक्त हो गया है और स्वतन्त्रता से मुझे सुख देगा; या इसे इसके भाइयों ने या पिता ने इसका सम्पत्ति-भाग अलग कर दिया है; और यह स्वतन्त्रता से सुखोपभोग के लिए प्रचुर धन देगा।

अनेन वा प्रतिबद्धमनेन सन्धिं कृत्वा नायकं धनिनमवाप्स्यामि ॥ २८ ॥

अथवा इस नायक से पुनर्मिलन करके इससे अधिक सम्पर्क और घनिष्ठता रखनेवाले नायक को अपने काम-जाल में फँसाऊँगी और उससे प्रचुर धन लूँगी।

विमानितो वा भार्यया तमेव तस्यां विक्रमयिष्यामि ॥ २९ ॥

अमुक नायक अपनी स्त्री के प्रेम में इतना प्रमत्त हो गया था कि उसके कारण उसने मेरे यहाँ आना-जाना छोड़ दिया था। अब वह अपनी ही स्त्री द्वारा अपमानित और तिरस्कृत किया गया है। अतः उस नायक से पुनर्मिलन करके दोनों में ( दम्पती में ) विग्रह कराऊँगी, और इस तरह अपने अमर्ष का प्रतिशोध लूँगी।

अस्य वा मित्रं मद्द्वेषिणीं सपत्नीं कामयते तदमुना भेदयिष्यामि॥३०॥

अथवा इस नायक का समृद्धिशाली मित्र मुझसे द्वेष करनेवाली अन्य नायिका के प्रेम में आसक्त हो गया है, और यह नायक भी उस नायिका की चाहना करता है। अतः इस नायक को अपने में मिला लेने से इसके मित्र और उस नायिका के मध्य में विग्रह करा सकती हूँ। इससे तीन लाभ होते हैं। यह नायक भी मुझे मिल जाता है; और इसका धनी मित्र भी उस नायिका को छोड़ मुझे धन देगा; साथ ही उस नायिका से प्रतिशोध भी मिल जायगा।

चलचित्ततया वा लाघवमेनमापादयिष्यामीति ॥ ३१ ॥

अथवा इस नायक की—यहाँ-वहाँ अनेक नायिकाओं के पास जाने की—चपलता को पुनर्मिलन करके मिटा दूँगी और इसके स्थिर हो जाने पर इससे प्रचुर धन पाऊँगी; क्योंकि तब यह अन्यत्र न जाकर यहीं दृढ़ रहेगा।

वियुक्त नायक से सम्पर्क करने की विधि—

तस्य पीठमर्दादयोमातुर्दौःशील्येन, नायिकायाः सत्यप्यनुरागे विवशायाः पूर्वं निष्कासनं वर्णयेयुः ॥ ३२ ॥

उस पूर्वपरिचित नायक के पास पीठमर्द, विट आदि नायिका के सहायकगण जाकर उस नायिका की माता की दुष्टता, अर्थलोलुपता आदि का उल्लेख करें और कहें कि वह नायिका आपमें आसक्त है और बार-बार आपको याद करती है तथा आपके बहिष्कार का कारण उसकी दुष्ट माता की धनतृष्णा थी, इससे वह बेचारी नायिका विवश थी और अब आपका वियोग उसे असह्य हो रहा है।

वर्तमानेन चाकामायाः संसर्गं विद्वेषं च ॥ ३३ ॥

और यह भी उससे कहें कि आजकल जिस नायक से उसका संसर्ग है, उससे वह केवल अपनी माता की बरबस प्रेरणा से ही अभिगमन करती है। अन्यथा वह अनिच्छा रखते हुए भी उससे कभी ऐसा न करती। वह, उससे द्वेष करती है उसे देखना नहीं चाहती—आदि।

तस्याश्च साभिज्ञानैः पूर्वानुरागैरेनं प्रत्याययेयुः ॥ ३४ ॥

और वे उस नायक से नायिका के पूर्व-प्रणय के मधुर क्रिया-कलापों एवं सङ्केतों का वर्णन कर उसकी एकनिष्ठा और सत्यपरायणता का विश्वास दिलावें।

अभिज्ञानं च तत्कृतोपकारसम्बद्धं स्यादिति विशीर्णप्रतिसंधानम् ॥ ३५ ॥

और कहें कि नायक ने ( आपने ) पूर्व में उस नायिका के प्रति धनादि से जो उपकार किये हैं और उसके ऊपर आनेवाली विपत्तियों को हटाने में जो-जो सहायताएँ की हैं, उनको वह कृतज्ञतापूर्वक स्मरण किया करती है और उसीका सूचक यह उसका प्रेम-संवाद हम आपके पास ले आये हैं। यही पूर्वपरिचित नायकों से पुनर्मिलन की विधियाँ हैं।

अपूर्वपूर्वसंसृष्टयोः पूर्वसंसृष्टः श्रेयान्, स हि विदितशीलो दृष्टरागश्च सूपचरो भवतीत्याचार्याः ॥ ३६ ॥

आचार्यों की यह सम्मति है कि पूर्वपरिचित और नवागन्तुक नायकों में से नायिका को अपने पूर्वपरिचित नायकों से ही मिलाप एवं सम्पर्क रखना चाहिये ; क्योंकि उनका प्रेम, शील और स्वभाव सब कुछ विदित रहता है, परीक्षा एवं अधिक विचार की आवश्यकता नहीं पड़ती।

पूर्वसंसृष्टः सर्वतो निष्पीडितार्थत्वान्नात्यर्थमर्थदो दुःखं च पुनर्विश्वासयितुमपूर्वस्तु सुखेनानुरज्यत इति वात्स्यायनः ॥ ३७ ॥

परन्तु आचार्य वात्स्यायन की सम्मति है कि पूर्वपरिचितों की अपेक्षा नवागन्तुक पुरुषों से ही संसर्ग करना चाहिये ; क्योंकि पूर्वपरिचितों से तो यथासाध्य धन खींचा जा चुका है। उनसे अधिक धन मिलने की सम्भावना नहीं रहती। वे कठिनता से विश्वास करते और किये जा सकते हैं।

तथाऽपिपुरुषप्रकृतितो विशेषः ॥ ३८ ॥

ये सब सिद्धांत के मत हैं; परन्तु नायिका को चाहिये कि पूर्वपरिचित और नवीन पुरुषों के स्वभाव की परीक्षा करके अपने लाभ के विचार से चाहे जिसके साथ संसर्ग करे; क्योंकि बहुत-से पूर्वपरिचित नायक उदार होते हैं और नवागन्तुक कृपण। यह कोई व्यक्ति विशेष-गत परीक्षा का लक्षण नहीं है।

अन्यां भेदयितुं गम्यादन्यतो गम्यमेव वा।
स्थितस्य चोपघातार्थं पुनः संधानमिष्यते ॥ ३९ ॥

संक्षेप में, पुनः मिलाप करने के विधिभेद से, तीन पात्र होते हैं—१—किसी अन्य वेश्या के यहाँ जानेवाला, २—अपना पूर्वपरिचित नायक, ३—नवागन्तुक पुरुष।

सम्बन्ध तीन कारण से किये जाते हैं। अपने पूर्वपरिचित नायक से—जिसने अपनी भार्या के प्रेम में मत्त होकर वेश्या का अपमान किया था—मित्रता कर उस नायक और उसकी प्रेमिका स्त्री में भेद कराने के लिए; दूसरे—अमुक पुरुष का धनी मित्र मुझसे स्पर्द्धा तथा द्वेष करनेवाली नायिका के यहाँ जाता है, अतः इस अमुक पुरुष से संसर्ग कर इसकी सहायता से इसके धनी मित्र और अपने से द्वेष करानेवाली नायिका में भेद कराने के लिए; तीसरे यह वर्तमान नायक बड़ा अभिमानी है, थोड़ा देता और कठोर शासन करता है; अतः पूर्वपरिचित से सम्बन्ध कर इसे नीचा दिखाकर इसका गर्व तोड़ने के लिए।

विभेत्यन्यस्य संयोगाद् व्यलीकानि च नेक्षते।
अतिसक्तः पुमान्यत्र भयाद्बहु ददाति च॥ ४०॥

नायिका अपने पूर्वपरिचित नायक से इस अर्थ में संबंध करती हैं कि वर्तमान नायक, जो उसमें अत्यन्त अनुरक्त है और आसक्तता के कारण नायिका के किये हुए तिरस्कारों की उपेक्षा करता है, अपने प्रतिद्वन्द्वी के आने पर प्रतिस्पर्द्धा एवं परित्याग किये जाने के कारण अधिकाधिक द्रव्य देगा।

असक्तमभिनन्देच्च सक्तं परिभवेत्तथा।
अन्यदूतानुपाते च यः स्यादतिविशारदः॥ ४१॥

वेश्याओं को चाहिये कि पूर्वपरिचित ऐसे नायक से सम्पर्क बढ़ावे जो उसके यहाँ आनेवाले नायकों में से उन लोगों की प्रशंसा कर उत्साहित करे जो अभी भलीभाँति उस वेश्या में आसक्त नहीं हुए हैं। इससे वे अधिक अनुरक्त होकर उस वेश्या को प्रचुर धन देंगे। साथ ही उस वेश्या में अधिक अनुरक्त होनेवाले नायकों को पराभव भी दिखावे। अर्थात्

अपने को उनसे कहीं अधिक प्रेमी और उदार सिद्ध करे; जिससे वे प्रतिस्पर्द्धा के कारण अधिकाधिक अनुरक्त होकर अधिक धन देवें।

तत्रोपजापिनं पूर्वं नारी कालेन योजयेत्।
भवेच्चाच्छिन्नसंधाना न च सक्तं परित्यजेत् ॥ ४२ ॥

वेश्या को चाहिये कि अपने जिस पूर्वपरिचित नायक से पुनः सम्पर्क बढ़ावे, उसे अपने काम-जाल में फँसाती रहे और तुरत ही उससे संभोग न करे; क्योंकि वह भविष्य में सुख पाने की लालसा से उसे छोड़ नहीं सकता। वेश्या को भूलकर भी ऐसा न करना चाहिये कि उस पूर्वपरिचित से अधिक रतिसुख और धन-प्राप्ति की आशा रखकर अपने में आसक्त वर्तमान नायक को छोड़े।

सक्तं तु वशिनं नारी संभाष्याप्यन्यतो व्रजेत्।
ततश्चार्थमुपादाय सक्तमेवानुरञ्जयेत् ॥ ४३ ॥

क्योंकि उसमें आसक्त पुरुष तो अपने अधिकार ही में रहता है और पूर्वपरिचत पुरुप तो सम्भव है कि कहीं अन्यत्र दूसरी वेश्या के पास चला जाय। अतएव वेश्या को चाहिये कि पूर्वसंसृष्ट पुरुप से जो कुछ सम्पत्ति मिल सके उसे लेती रहे और अपने में अनुरक्त पुरुप के साथ पूर्वकथित पतिव्रता नायिका की तरह आरचण करे।

आयतिं प्रसमीक्ष्यादौ लाभं प्रीतिं च पुष्कलाम्।
सौहृदं प्रतिसंदध्याद्विशीर्णं स्त्री विचक्षणा ॥ ४४ ॥

विदुषी नायिका को चाहिये कि अपने पूर्वपरिचित नायक के साथ पुनर्मिलन करने के पूर्व उसके साथ से होनेवाले प्रभाव, लाभ, प्रगाढ़ अनुराग और मैत्रीभाव का पूर्ण विचार कर ले। इन चारों गुणों से समन्वित पूर्वसंसृष्ट पुरुष से संबन्ध करने में कोई हानि नहीं होती। इसके विपरीत होने पर पुनः संबंध का उद्देश विफल हो जाता है।

# पंचम पराग

## लाभालाभ का विचार

वाराङ्गना तीन प्रकार की होती हैं—

१—केवल एक पुरुष से सम्बन्ध करनेवाली। २—अनेक पुरुषों से सम्बन्ध करनेवाली। ३—अपरिग्रहा, किसीसे प्रेम न करनेवाली।

अपरिग्रहा के विषय में लिखते हैं—

गम्यबाहुल्ये बहु प्रतिदिनं च लभमाना नैकं प्रतिगृह्णीयात् ॥ १ ॥

गणिका नायिका को चाहिये कि वह केवल किसी एक पुरुष में ही अनुरक्त न रहे, किन्तु बहुत-से पुरुषों से सम्बन्ध रखे; क्योंकि यदि बहुत-से लोग उसके पास रहेंगे तो उनसे अधिक धन की प्राप्ति होगी और केवल एक मनुष्य से प्रतिदिन अधिक धन नहीं मिल सकता।

देशं कालं स्थितिमात्मनो गुणान्सौभाग्यं चान्याभ्यो न्यूनातिरिक्ततां चावेक्ष्य रजन्यामर्घं स्थापयेत ॥ २ ॥

नायिका को चाहिये कि देश, काल, स्थिति तथा अपने गुण और सौभाग्य की, अन्य वेश्याओं के गुण एवं सौभाग्य की अधिकता और न्यूनता के साथ, तुलनात्मक परीक्षा करके किसी पुरुष के साथ एक रात्रि के सहवास का शुल्क निश्चित करे।

गम्ये दूतांश्च प्रयोजयेत् तत्प्रतिबद्धांश्च, स्वयं प्रहिणुयात् ॥३॥

यदि शुल्क की अधिकता के कारण नायक अपने यहाँ से चला जाय तो दूत भेजकर उसका अभिप्राय जानने की चेष्टा करे और उसका आशय जानकर पुनः दूत द्वारा उससे बातचीत करके अपना कार्य सिद्ध करे।

द्विस्त्रिश्चतुरिति लाभातिशयग्रहार्थमेकस्यापि गच्छेत् परिग्रहकल्पं सकलं च चरेत् ॥ ४ ॥

अधिक धन पाने की आशा से वेश्या दो, तीन या चार पुरुषों के साथ संभोग करे और दिन में भी अन्य पुरुषों के साथ अनुरञ्जन करके धन ले।

गम्ययौगपद्ये तु लाभसाम्ये यद्द्रव्यार्थिनी स्यात्तदायिनि विशेषः प्रत्यक्ष इत्याचार्याः ॥ ५ ॥

यदि नायिका के पास संभोग करने के लिए बहुत-से पुरुष आवें तो उसे चाहिये कि उसी पुरुष के साथ संभोग करे जिससे सबसे अधिक धन मिले। यह आचार्यों का कथन है।

अप्रत्यादेयत्वात्सर्वकार्याणां तन्मूलत्वाद्धिरण्यद इति वात्स्यायनः ॥ ६ ॥

यदि नायक वस्त्रादिक आवश्यक वस्तु दे और नकद रुपया न भी दे तो उसका भी मूल्य हिरण्य समझकर देनेवाले के साथ नायिका अभिगमन करे। यह आचार्य वात्स्यायन की सम्मति है।

सुवर्णरजतताम्रकांस्यलोहभाण्डोपस्करास्तरणप्रावरणवासो विशेषगन्धद्रव्यकटुकभाण्डघृततैलधान्यपशुजातीनां पूर्वपूर्वतो विशेषः ॥७॥

सोना, चाँदी, ताँबा, काँसा, लोहभाण्ड, सफाई के साधन, बिस्तर, वस्त्र, विशेष सुगंधित द्रव्य ( चंदन, इत्र ), मसाला, पात्र (बर्तन), घृत तैल, धान्य, पशु आदि एक-से-एक उत्तम वस्तु हैं। इनमें से जो वस्तु नायक दे, नायिका को चाहिये कि वही लेकर उसकी कामलिप्सा को तृप्त करे।

पत्तनसाम्याद्वा द्रव्यसाम्ये मित्रवाक्यादतिपातित्वादायतितो गम्यगुणतः प्रीतितश्च विशेषः ॥ ८ ॥

यदि नायक गाँव के मूल्य के बराबर द्रव्य दे अथवा गाँव या गृह के मूल्य के बराबर धन दे तो नायिका उसके साथ मित्रवत् व्यवहार करे, यदि नायक अधिक प्रभावशाली हो—और अभिगमन करने योग्य गुणी पुरुष हो और द्रव्य न भी देता हो किन्तु जिसके साथ संभोग करने से नायक की अपने में अधिक अनुरक्ति हो, तो नायिका उस पुरुष से विशेष करके अभिगमन करे।

रागित्यागिनोस्त्यागिनि विशेषः प्रत्यक्ष इत्याचार्याः ॥ ९ ॥

आचार्यों का कथन है कि नायिका से प्रेम करनेवाले और दूसरे जो उसको अधिक द्रव्य देनेवाले हैं, उनमें अधिक धन देनेवाले ही विशेष प्रिय होते हैं।

शक्यो हि रागिणि त्याग आधातुं, लुब्धोऽपि हि रक्तस्त्यजति न तु त्यागी निर्बन्धाद्रज्यत इति वात्स्यायनः ॥ १० ॥

वात्स्यायन कहते हैं कि यदि वह पुरुष प्रेमी हो तो उपाय करके भी उससे धन लिया जा सकता है। अर्थात् यदि वह आसक्त पुरुष लोभी भी हो तब भी वह द्रव्य दे सकता है; किन्तु द्रव्य देनेवाला पुरुष नायिका का प्रेमी बन जाय ऐसा संभव नहीं है। प्रयास करने पर भी अपने धन-मद के कारण वह उच्छृंखल होता है। अतः धन देनेवाले की अपेक्षा प्रेमी ही विशेष हितकर होता है।

तत्रापि धनवदधनवतोर्धनवति विशेषः त्यागिप्रयोजनकर्त्रोः प्रयोजनकर्तरि विशेषः प्रत्यक्ष इत्याचार्याः ॥ ११ ॥

नायिका के उन रागी और त्यागी नायकों में से जो धनवान है, वह विशेष धन देता है। अन्य निर्धन प्रेमी नहीं दे सकते। नायिका के कार्य को निरन्तर करनेवालों और उसको द्रव्य देनेवालों में से उसके प्रयोजन की सिद्धि करनेवाले पुरुषों का महत्व प्रत्यक्ष है। यह आचार्य लोग कहते हैं।

प्रयोजनकर्त्ता सकृत्कृत्वा कृतिनमात्मानं मन्यते त्यागी पुनरतीतं नापेक्षत इति वात्स्यायनः ॥ १२ ॥

नायिका का कार्य करनेवाला पुरुष एक बार उसका कार्य करके अपने को कृतार्थ समझता है और पुनः कार्य करने की अभिलाषा दिखाता है। और द्रव्य देनेवाला एक बार देकर पुनः देने की इच्छा ही नहीं करता और नायिका के पूर्वकृत उपकारों का कृतज्ञ नहीं होता। वह समझता है कि मैंने

द्रव्य देकर उससे संभोग-सुख उठाया। इसमें नायिका का कोई अनुग्रह नहीं है। यह आचार्य वात्स्यायन का मत है।

तत्राप्यायतितो विशेषः ॥ १३ ॥

इन सब प्रकार के नायकों में नायिका के लिए अधिक हितकर वह पुरुष है जो अत्यन्त प्रभावशाली है, जिससे हर प्रकार की सहायता मिल सकती हो।

कृतज्ञत्यागिनोस्त्यागिनि विशेषः प्रत्यक्ष इत्याचार्याः ॥ १४ ॥

कृतज्ञ और त्यागी नायकों में से जो द्रव्य देनेवाले हैं, नायिका उन्हें विशेष चाहती है। यह स्पष्ट है। ऐसा आचार्य लोग कहते हैं।

चिरमाराधितोऽपि त्यागी व्यलीकमेकमुपलभ्य, प्रतिगणिकया वा मिथ्यादूषितः, श्रममतीतं नापेक्षते, प्रायेण हि तेजस्विनऋजवोऽत्यादृताश्च त्यागिनो भवन्ति, कृतज्ञस्तु पूर्वश्रमापेक्षी न सहसा विरज्यते परीक्षितशीलत्वाच्च न मिथ्या दूष्यत इति वात्स्यायनः ॥१५॥

किन्तु वात्स्यायन कहते हैं कि बहुत दिनों तक नायिका का प्रेमपात्र बना हुआ द्रव्यदाता पुरुष उसमें थोड़ा-सा भी दोष देखकर, अथवा अन्य नायिका द्वारा इस आसक्ता नायिका के दोषों के बताये जाने पर, उसके पूर्व प्रेम और सेवा के श्रम को कुछ नहीं गिनता। प्रायः तेजस्वी, सरल-प्रकृति और अनादर करनेवाले ही विशेष दाता और उदार होते हैं। प्रेमी साधारण बात पर भी क्रोध कर बैठते हैं और बहक जाते हैं। किन्तु कृतज्ञ पुरुष उसके पूर्व प्रेम और श्रम का ध्यान रखते हैं; शीघ्र नहीं विरक्त होते; वे परीक्षा करनेवाले होते हैं। वे शीघ्र न किसीको दोष लगाते हैं, न अधिक अनुराग करते हैं। अतः नायिका के लिए दाता की अपेक्षा कृतज्ञ पुरुष अधिक हितकारी होते हैं।

तत्राप्यायतितो विशेषः ॥ १६ ॥

अतएव जिसका प्रभाव अधिक हो उसीके साथ अभिगमन करना नायिका के लिए सर्वोत्तम है।

मित्रवचनार्थागमयोरर्थागमे विशेषः प्रत्यक्ष इत्याचार्याः ॥१७॥

आचार्यों का मत है कि प्रेम करने और धन प्राप्त करने में नायिका के लिए धन प्राप्त करना प्रत्यक्ष लाभदायक है।

सोऽपि ह्यर्थागमो भविता, मित्रं तु सकृद्वाक्ये प्रतिहते कलुषितं स्यादिति वात्स्यायनः ॥ १८ ॥

मित्र भी भविष्य में अधिक धन दे सकता है। किन्तु वह साधारण बात पर भी क्रुद्ध हो जाता है। ऐसा आचार्य वात्स्यायन का मत है।

तत्राप्यतिपाततो विशेषः: ॥ १९ ॥

अतः जो अपनी उपेक्षा करता हो, किन्तु अधिक धन देता हो, नायिका के लिए वही सर्वश्रेष्ठ नायक है।

तत्र कार्यसंदर्शनेन मित्रमनुनीय श्वोभूते वचनमस्त्विति ततोऽतिपातिनमर्थं प्रतिगृह्णीयात् ॥ २० ॥

यदि मित्र रुष्ट हो तो नायिका को चाहिये कि उस दशा में उस मित्र के किसी कार्य को दूसरे दिन करने के लिए कहकर अनुनय कर उसे प्रसन्न करे ( जो कार्य मेरा है वह तुम्हारा भी है। हम तुम मित्र हैं आदि बातों से प्रसन्न करे ) और इसके पश्चात् अधिक धन देनेवाले को प्रसन्न करके उससे धन लेवे। यह स्थिति उस समय उत्पन्न होती है जब नायिका का प्रेमी संभोग के लिए हठ कर रहा हो और कोई अन्य धनी पुरुष भी अभिगमन के लिए उसके द्वार पर बैठा हो। इस परिस्थिति में नायिकाएँ बहुधा प्रेमी को अनुनय-विनय कर टाल देती हैं और धन के लोभ से अपरिचित व्यक्ति से सहवास करती हैं।

अर्थागमानर्थप्रतीघातयोरर्थागमे विशेषः प्रत्यक्ष इत्याचार्याः॥२१॥

धन-प्राप्ति के लिए, धन देनेवालों और हानि पहुँचानेवालों में से जिससे अधिक धन मिले उसी से अधिक सम्पर्क रखना नायिका के लिए उचित है। आचार्य लोग कहते हैं कि यह बात स्वयं सिद्ध है।

अर्थः परिमितावच्छेदोऽनर्थः पुनः सकृत्प्रसृतो न ज्ञायते क्वावतिष्ठत इति वात्स्यायनः ॥ २२ ॥

किन्तु वात्स्यायन कहते हैं कि धन कुछ नहीं है। यह तो बहुत थोड़ी सहायता करता है। धन के लिए विपत्ति न मोल लेनी चाहिये; क्योंकि पता नहीं, साधारण विपत्ति का कितना भयावह परिणाम होगा।

तत्रापि गुरुतालाघवकृतो विशेषः ॥ २३ ॥

अतः जिससे थोड़ा भी अनर्थ होने की संभावना हो उससे संगति करे और जिससे थोड़े धन का लाभ हो, नायिका उस पुरुष का परित्याग करे।

एतेनार्थसंशयादनर्थप्रतीकारे विशेषो व्याख्यातः ॥ २४ ॥

अतः ऐसी परिस्थिति में जहाँ प्रचुर धन मिलने में संशय हो वहाँ अनर्थ के प्रतीकार पर विशेष ध्यान दे। अर्थात् जिस पुरुष से अपना किसी प्रकार का अनिष्ट होने की संभावना हो उससे संगति करे। अन्यथा उससे कष्ट मिलना अधिक संभव होता है।

देवकुलतडागारामाणां करणं, स्थलीनामग्निचैत्यानां निवन्धनं, गोसहस्राणां पात्रान्तरितं ब्राह्मणेभ्यो दानं, देवतानां पूजोपहारप्रवर्तनं, तद्व्ययसहिष्णोर्वा परिग्रहणम् , इत्युत्तमगणिकानां लाभातिशयः।२५।

नायिकाएँ तीन प्रकार की होती हैं—गणिका, रूपजीवा और कुंभदासी। इन तीनों में भी क्रमशः उत्तमा, मध्यमा और अधमा होती हैं।

उत्तम गणिका देवालय, तडाग आदि बनाने; दान, परोकार तथा यज्ञ करने; पुल बनाने; विद्वान ब्राह्मणों के लिए सहस्र गोदान करने; देवता के पूजन और प्रसाद में चढ़ाने आदि—ऐसे ही अन्य धार्मिक कार्यों में खर्च करने के लिए जितने द्रव्य की आवश्यकता होती है; अपने नायक से लेती

है। इन धार्मिक कार्यों में उस द्रव्य को लगाती है और उसमें से कुछ अपने लिए बचा भी लेती है। यह उत्तम गणिका के अधिक-द्रव्य प्राप्ति का साधन है।

सार्वाङ्गिकोऽलंकारयोगः, गृहस्योदारस्य करणं, महार्हैर्भाण्डैः परिचारिकैश्च गृहपरिच्छदस्योज्ज्वलतेति, रूपाजीवानां लाभातिशयः॥२६॥

दूसरी मध्यमा गणिका होती हैं जो रूपजीवा कहलाती हैं। वे अलंकार बनवाने, घर सुसज्जित कराने और उत्तम बर्तन-भाण्ड के लिए तथा दास-दासी और घर के आवश्यक सामान के लिए या गृह की स्वच्छता के लिए अथवा अपने श्रृंगार की वस्तु मँगाने के लिए अपने नायक से बहुत धन लेती हैं।

नित्यं शुक्लमाच्छादनमपक्षुधमन्नपानं नित्यं सौगन्धिकेन ताम्बूलेन च योगः सहिरण्यभागमलंकरणमिति कुम्भदासीनां लाभातिशयः २७॥

तीसरे प्रकार की नायिका कुंभदासी कहलाती हैं—जो श्वेत वस्त्र; खान-पान की वस्तु; तैल, इत्र आदि सुगंधित द्रव्य; ताम्बूल; भूषण के लिए सुवर्णादि नाना प्रकार के भोग्य वस्तुओं के निमित्त नायक से प्रचुर धन लेती हैं।

एतेन प्रदेशेन मध्यमाधमानामपि लाभातिशयान्सर्वासामेव योजयेदित्याचार्याः॥ २८ ॥

इन मार्गों से उत्तम, मध्यम और अधम नायिकाएँ क्रम से प्रचुर, मध्यम और स्वल्प धन प्राप्त करती हैं। यह आचार्यों का मत है।

देशकालविभवसामर्थ्यानुरागलोकप्रवृत्तिवशादनियतलाभादियमवृत्तिरिति वात्स्यायनः॥ २९ ॥

वात्स्यायन की सम्मति है कि देश की सम्पन्नता या दरिद्रता, काल की सुभिक्षता या दुर्भिक्षता, नायक के धन की महत्ता या अल्पता, विपत्ति में उससे मिलनेवाली सहायता की विशेषता या न्यूनता, संभोग में नायक से अधिक अथवा अल्प सुख, उसके सम्बन्ध से लोक में यश या अयश उससे अधिक या अल्प लाभ आदि की संभावना पर पूर्ण विचार करके गणिकावृत्ति करना उचित है।

गम्यमन्यतो निवारयितुकामा, सक्तमन्यस्यामपहर्तुकामा वा, अन्यां वा लाभतो वियुयुक्षमाणा, गम्यसंसर्गादात्मनः स्थानं वृद्धि-मायतिमभिगम्यतां च मन्यमाना, अनर्थप्रतीकारे वा साहाय्यमेनं कारयितुकामा, सक्तस्य वाऽन्यस्य व्यलीकार्थिनी पूर्वोपकारमकृतमिव पश्यन्ती, केवलप्रीत्यर्थिनी वा, कल्याणबुद्धिः, अल्पमपि लाभं प्रतिगृह्णीयात् ।। ३० ।।

किसी अन्य नायिका से नायक को हटाने के लिए; या अन्य नायिका के पास जानेवाले को अपनी ओर लाने के लिए; या अपने पास न बुलाकर भी उसके द्वारा अपनी प्रतिपक्षी नायिका को हानि पहुँचाने के लिए; या नायक के संसर्ग से अपनी स्थिति, वृद्धि, भविष्य की उन्नति तथा प्रतिष्ठा की प्राप्ति के लिए; या किसी प्रकार की बुराई हटाने या उसको अपना सहायक बनाने के लिए; या केवल अनुराग अथवा अपने किसी कल्याण के लिए भी नायिका को चाहिये कि किसी नायक से स्वल्प धन पाने पर भी संयोग कर लेवे ।

आयत्यर्थिनी तु तमाश्रिताऽनर्थं प्रतिचिकीर्षन्ती नैव प्रतिगृ-ह्णीयात् ।। ३१ ।।

यदि वह अधिक प्रभावशाली हो और उसका आश्रय लेने से अधिक उन्नति होने की संभावना हो तथा उससे विपत्ति की निवृत्ति भी होवे, तो उस पुरुष का आश्रय वेश्या अवश्य लेवे ; अन्यथा नहीं ।

त्यक्ष्याम्येन मन्यतः प्रतिसन्धास्यामि, गमिष्यति दारैर्योक्ष्यते, नाशयिष्यत्यनर्थान्, अंकुशभूत उत्तराध्यक्षोऽस्यागमिष्यति स्वामी पिता वा, स्थानभ्रंशो वाऽस्य भविष्यति, चलचित्तश्चेति मन्यमाना तदात्वे तस्माल्लाभमिच्छेत् ।। ३२ ।।

जब नायिका के लिए ऐसी परिस्थिति उत्पन्न हो जाय कि वह किसी नायक को छोड़ने पर विवश हो जाय और अन्य से सम्पर्क करना चाहे, अथवा नायक स्वयं चला जानेवाला हो और जाकर अपनी स्त्री से मिलनेवाला हो, अथवा उस नायक का धन समाप्त होनेवाला हो या जिस संरक्षक का वह दबाव मानता हो, उसके या उसके मालिक या पिता के आने की संभावना हो, या नायक स्वयं किसी कारण से जानेवाला हो, या उसका चित्त चंचल हो गया हो आदि इस प्रकार नायक के भाव दिखलाई पड़ें तब नायिका जहाँ तक हो सके उस पुरुष से द्रव्य खींचने का यथेष्ट प्रयत्न करे।

प्रतिज्ञातमीश्वरेण प्रतिग्रहं लप्स्यते, अधिकरणं स्थानं वा प्राप्स्यति, वृत्तिकालोऽस्य वाऽऽसन्नः, वाहनमस्यागमिष्यति, सस्यमस्य पक्ष्यते, कृतमस्मिन्न नश्यति, नित्यमविसंवादको वेत्यायत्यामिच्छेत् परिग्रहत्वं चास्याचरेत् ॥ ३३ ॥

जब नायिका यह देख ले कि यह पुरुष अब उसके पास न आवेगा तो वह आगे के लिए उससे अभी से ऐसी कोई वस्तु ले लेवे जिससे सदा कुछ-न-कुछ बिना किसी बाधा के मिलता रहे। वह अक्षपटल आदि स्थान को पा जाय या राज-दरबार में कोई अच्छी नौकरी पा जाय, तब उसको सवारी आदि भी मिल जाया करेगी। वाणिज्य आदि के लिए साधन मिलेगा। भूमि लेवे; जिससे कृषि करने से अच्छा अन्न आवेगा। इसके साथ संयोग करने से कृति नष्ट न होगी, यह कृतज्ञ होकर सदा सुध लेता रहेगा, प्रतिज्ञा कराने पर अवश्य धन देता रहेगा, इसका विपुल प्रभाव है—यह सब पूर्व में ही विचार करके भविष्य के लिए धन प्राप्ति करे।

कृच्छ्राधिगतवित्तांश्च राजवल्लभनिष्ठुरान्।
आयत्यां च तदात्वे च दूरादेव विवर्जयेत् ॥ ३४ ॥

जिनका धन कठिनाई से मिलता है या जो राजा के प्रिय हैं या कठोर हैं उनसे नायिका वर्तमान और भविष्य में लाभ की आशा न कर आरम्भ से ही उन्हें छोड़ देवे।

अनर्थो वर्जने येषां गमनेऽभ्युदयस्तथा।
प्रयत्नेनापि तान्गत्वा सापदेशमुपक्रमेत् ॥ ३५ ॥

जिनके छोड़ने से विपत्ति और मिलने से उन्नति हो, उनके पास किसी बहाने या प्रयत्न से, नायिका को पहुँचना चाहिये।

प्रसन्ना ये प्रयच्छन्ति स्वल्पेऽप्यगणितं वसु।
स्थूललक्षान्महोत्साहां स्तानागच्छेत्स्वैरपि व्ययैः ॥ ३६ ॥

थोड़े-से कार्य से प्रसन्न होनेवाले और पर्याप्त धन देनेवाले उदार एवं उत्साही नायकों के पास नायिका को अपना व्यय करके भी पहुँचना चाहिये।

## षष्ठ पराग

### अर्थानर्थ और संशय का विचार

अर्थानाचर्यमाणाननर्था अप्यनूद्भवन्त्यनुबन्धाः संशयाश्च ॥ १ ॥

पूर्व 'पराग' में लाभालाभ का विचार किया गया है। अर्थप्राप्ति के समय नायिका के अपने ही दोषों से ऐसे कारणों का अनुबन्ध या सिलसिला उत्पन्न हो जाता है जो अनेक संशय और अनर्थ का उत्पादक बन जाता है। इसलिए नायिका को धनप्राप्ति की चेष्टा करते समय अपने प्रत्येक कार्य पर भलीभाँति विचार कर लेना चाहिये, जिससे भविष्य में उससे किसी प्रकार के अनर्थ उत्पन्न होने की संभावना न रहे। अनर्थ और संशय किस प्रकार स्वयं नायिका के अपने ही कार्यकलाप से उत्पन्न होते हैं, उन्हीं का विवेचन इस 'पराग' में किया गया है।

ते बुद्धिदौर्बल्यादतिरागादत्यभिमानादतिदम्भादत्यार्जवादतिवि-श्वासादतिक्रोधात्प्रमादात्साहसाद्दैवयोगाच्च स्युः ॥ २ ॥

वे अनर्थ नायिका की बुद्धि की दुर्बलता, ऊहापोह करने की अक्षमता, अत्यन्त अनुराग, अन्ध प्रेम, अहंकार, गर्व, मिथ्या दम्भ, आर्जवता, सरलता, अंधविश्वास, अत्यन्त क्रोध, प्रमाद, गफलत, बिना विचार किये ही अत्यन्त साहस करने और दुर्भाग्य से भी उत्पन्न होते हैं। प्रथम नौ प्रकार के दोष तो स्वयं कर्त्री के देहज होते हैं, और दसवाँ ईश्वरकृत अशुभ कर्म के परि-णाम-स्वरूप होता है।

तेषां फलं कृतस्य व्ययस्य निष्फलत्वम्, अनायतिः, आगमिष्य-तोऽर्थस्य निवर्तनम्, आप्तस्य निष्क्रमणं, पारुष्यस्य प्राप्तिः, गम्यता, शरीरस्य प्रघातः, केशानां छेदनं, यातनम्, अङ्गवैकल्यापत्तिः ॥ ३ ॥

उपर्युक्त बुद्धिदुर्बलता आदि नायिका के अपने ही दोषों से उत्पन्न होने-वाले अनर्थों के प्रतीकार में किया हुआ व्यय भी निष्फल हो जाता है; अगम्य पुरुष के साथ अभिगमन करने से प्रभाव की हानि होती है जिससे भविष्य में आनेवाले धन की आशा निर्मूल हो जाती है; आगे आनेवाले धन का नाश हो जाता है; मिला हुआ धन भी निकल जाता है अर्थात् आपत्ति के उठ खड़े होने पर घर का संचित धन दूसरों को देकर विघ्न को हटाने की चेष्टा करनी पड़ती है; दूसरे की कठोर और कर्कश बातें सहनी पड़ती हैं; अपरिचितों और अगम्यों के साथ उन्हें प्रसन्न करने के लिए सहवास करना पड़ता है; प्राण पर सङ्कट का भय रहता है; बाल गिर जाते हैं; कारा-बन्धन और शारीरिक दण्ड का भय रहता है और नाक-कान कटने आदि शरीर के अंग-भंग की शंका रहती है।

तस्मात्तानादित एव परिजिहीर्षेदर्थभूमिष्ठांश्चोपेक्षेत ॥ ४ ॥

इस लिए नायिका को चाहिये कि उन अनर्थों को प्रारम्भ से उत्पन्न ही न होने दे। अधिक धन का लोभ कदापि न करे।

अर्थो धर्मः काम इत्यर्थत्रिवर्गोऽनर्थोऽधर्मो द्वेष इत्यनर्थ त्रिवर्गः ॥ ५ ॥

अर्थ, धर्म और काम—ये तीनों त्रिवर्ग हैं। ये संसार-सुख के विधायक हैं। इनके विपरीत अनर्थ, अधर्म और द्वेष—ये तीनों अनर्थ-त्रिवर्ग हैं और ये संसार-सुख के घातक हैं।

तेष्वाचर्यमाणेष्वन्यस्यापि निष्पत्तिरनुबन्धः ॥ ६ ॥

उपर्युक्त त्रिवर्ग और अनर्थ-त्रिवर्ग—छहों का नायिका अपने यहाँ आनेवाले पुरुषों तथा उनके वर्ग के अन्य लोगों से सम्बन्ध करने के पूर्व ही भलीभाँति ऊहापोह कर लेवे। ऐसा न हो कि केवल एक के लिए त्रिवर्ग के अन्य दो वर्गों का घात हो जावे।

संदिग्धायां तु फलप्राप्तौ स्याद्वा न वेति शुद्धसंशयः ॥ ७ ॥

उसे चाहिये कि अभिगमन करनेवाले पुरुष के विषय में उससे होनेवाले परिणाम का विचार कर ले। उस पुरुष से संभोग करने में सुफल होगा या कुफल—इसके लिए उसे अपना सब संशय मिटा डालना चाहिये। अच्छे और बुरे—दोनों परिणामों पर विचार करके ही उससे समागम करना चाहिये। इससे सब प्रकार के संशय मिट जाते हैं।

इदं वा स्यादिदं वेति संकीर्णः ॥ ८ ॥

इसके समागम का यह सुपरिणाम होगा या कुपरिणाम होगा, इसका भलीभाँति निर्णय कर लेना चाहिये।

एकस्मिन् कार्ये क्रियमाणे कार्यद्वयस्योत्पत्तिरुभयतो योगः ॥ ९ ॥

उसे त्रिवर्ग में से एक वर्ग का ही विचार कर अभिगमन नहीं करना चाहिये, वरन् उसके शेष दो वर्गों की उत्पत्ति के कारण और लाभालाभ को देखकर भी उसमें प्रवृत्त होना चाहिये।

समन्तादुत्पत्तिः समन्ततो योग इति तानुदाहरिष्यामः ॥ १० ॥

त्रिवर्ग के किसी एक कार्य में प्रवृत्त होते समय उसे न केवल शेष दो वर्गों की ही उत्पत्ति और लाभालाभ पर विचार करना आवश्यक है; बल्कि उन सबकी सामूहिक उत्पत्ति और उनके समष्टि-योगज परिणामों की भी भलीभाँति जाँच कर लेनी चाहिये। अब आगे उनका पृथक् उदाहरण दिया गया है।

विचारितरूपोऽर्थत्रिवर्गः, तद्विपरीत एवानर्थत्रिवर्गः ॥ ११ ॥

अर्थ, धर्म और काम के समान रहने पर अर्थ-त्रिवर्ग होता है और इसके विपरीत तीनों के असमान—विषम—होने पर इसका घातक अनर्थ-त्रिवर्ग होता है।

यस्योत्तमस्याभिगमने प्रत्यक्षोऽर्थलाभो ग्रहणीयत्वमायतिरागमः प्रार्थनीयत्वं चान्येषां स्यात्सोऽर्थोऽर्थानुबन्धः ॥ १२ ॥

उत्तम, मध्यम और अधम—तीन प्रकार के नायक होते हैं। उत्तम नायक से अभिगमन करके प्रत्यक्ष में धन का लाभ होता है, लोक में प्रसिद्धि और उपादेयता होती है। प्रभाव की भी वृद्धि बढ़ती है। धन के आगम का मार्ग प्रशस्त होता है। दूसरे लोग आ-आकर सहवास के लिए प्रार्थना करते हैं। इस प्रकार धनलाभ के साथ ही उसकी अधिकाधिक प्राप्ति का क्रम भी आरम्भ हो जाता है। इस प्रकार का सम्बन्ध ही श्लाघ्य और अर्थानुबन्ध से समन्वित होता है।

लाभमात्रे कस्यचिदन्यस्य गमनं सोऽर्थो निरनुबन्धः ॥ १३ ॥

केवल जिस किसी पुरुष से धन मात्र लेकर संभोग करने से धन का भावी मार्ग प्रशस्त नहीं होता। इसको अर्थानुबंध के ठीक विपरीत समझना चाहिये।

अन्यार्थपरिग्रहे सक्तादायतिच्छेदनमर्थस्य निष्क्रमणं लोकविद्विष्टस्य वा नीचस्य गमनमायतिघ्नमर्थोऽनर्थानुबन्धः ॥ १४ ॥

ऐसे आसक्त पुरुष से—जो स्वयं निर्धन हैं, पर अन्य लोगों से द्रव्य लेकर देते हैं; यदि नायिका समागम करती है तो उसकी महत्ता और विशिष्ट प्रभाव घट जाता है। अपनी प्रतिष्ठा बचाने के लिए उसे अन्य विलासी पुरुषों एवं विट-विदूषकों को द्रव्य देना पड़ता है। इससे उसके आये हुए धन का नाश होता है; नीच का संसर्ग करने से लोग उससे घृणा और द्वेष करने लगते हैं; अभिगमन करने की योग्यता से वह हीन हो जाती है। इस तरह अनर्थ का अनुबन्ध आरंभ हो जाता है। जहाँ उत्तम से संभोग करने पर उसके धन का अनुबंध (सिलसिला) लग जाता है, वहाँ केवल धन के लिए नीच से समागम करने पर उसके धन की हानि होने का क्रम जारी हो जाता है।

स्वेन व्ययेन शूरस्य महामात्रस्य प्रभवतो वा लुब्धस्य गमनं निष्फलमपि व्यसनप्रतीकारार्थं महतश्चार्थघ्नस्य निमित्तस्य प्रशमनमायतिजननं च सोऽनर्थोऽर्थानुबन्धः ॥ १५ ॥

कुछ नायिकाएँ अपना द्रव्य व्यय करके भी अपने प्रभाव की वृद्धि के लिए शूरवीरों, राजकुलोत्पन्नों और महामंत्रियों से संभोग करती हैं। इनसे वे बहुधा संकट निवारण अथवा अधिक धन पाने की आशा से अपनी निज संपत्ति व्यय करके भी अभिगमन करती हैं। इन लोगों से उसके संभोग के मुख्य दो उद्देश्य होते हैं (१) आनेवाली विपत्तियों से रक्षा पाना; (२) बड़े के साथ संयोग से समाज में प्रभाव पैदा करना, जिससे अन्य लोग अधिकाधिक उसके महत्त्व पर आकृष्ट होकर आवें। पर वे बहुधा इनके समागम के उद्देश्य में विफल-मनोरथ होती हैं और इस प्रकार का प्रयत्न उनके द्रव्य के व्यर्थ-व्यय का मार्ग खोल देता है। इसे अनर्थानुबन्ध कहते हैं।

कदर्यस्य सुभगमानिनः कृतघ्नस्य वाऽतिसन्धानशीलस्य स्वैरपि व्ययैस्तथाऽऽराधनमन्ते निष्फलं सोऽनर्थो निरनुबन्धः ॥ १६ ॥

कृपण ( जो अपने भृत्यों को कष्ट देकर धनसंचय करते हैं ), कुरूप ( जो अपनेको अत्यन्त सुंदर मानते और जिनसे प्रचुर धन लेकर वेश्याएँ अभिगमन करती हैं ), कृतघ्न और छल-कपट में अत्यन्त निपुण पुरुषों के साथ वेश्याओं का अभिगमन, पूर्वसूत्र में वर्णित वेश्या के अपना धन व्यय करके सम्भोग करने के समान ही, निष्फल होता है। इन कृपण, कुरूप और कृतघ्न पुरुषों से यद्यपि कुछ धन मिलता है; तथापि नायिका की अपकीर्ति होती है और पुनः कोई श्रीमन्त विलासी उसके पास नहीं आता। फलतः वे अपना धन व्यय कर अपनी ख्याति की लालसा से नागरकों को पुनः बुलाती हैं और इस प्रकार उनके संचित धन का अपव्यय होने लगता है। इसे अनर्थानुबन्ध कहते हैं।

तस्यैव राजवल्लभस्य क्रौर्यप्रभावाधिकस्य तथैवाराधनमन्ते निष्फलं निष्कासनं च दोषकरं सोऽनर्थोऽनर्थानुबन्धः॥ १७॥

इसी तरह अधिक प्रभावशाली एवं राजा के प्रिय लोगों तथा आश्रितों के साथ अभिगमन करना अनर्थ का उत्पादक होता है। साथ ही नायिका के शरीर पर घात और अनेक कष्ट तथा प्राणसङ्कट का भय उत्पन्न करके विविध अनर्थों का अनुबन्ध लगा देता है।

एवं धर्मकामयो रप्यनुबन्धान्योजयेत्॥ १८॥

आचार्य कहते हैं कि जिस प्रकार संभोग करने के पूर्व अर्थानुबंध का विचार करना नायिका के लिए आवश्यक है उसी प्रकार उसे धर्म और काम के अनुबन्ध का भी प्रबन्ध कर लेना चाहिये। जैसे—कोई गृहस्थ ब्राह्मण किसी वेश्या में अनुरक्त होकर मृत्यु-मुख में जाने की तैयारी कर रहा हो, तो उसके साथ सम्भोग कर उसकी प्राणरक्षा के साथ ही उसके कुटुम्ब की रक्षा और गृहस्थधर्म पालन के लिए उसे बचा लेना नायिका का धर्म है, और यही धर्मानुबन्ध है। किन्तु यों ही किसी कामातुर ब्राह्मण के साथ रमण करके उसकी काम-चेष्टा का निवारण करना धर्म का निरानुबन्ध कहा जाता है और

किसी वृद्ध ब्राह्मण के साथ, जो मुमूर्षु हो रहा है, स्नान-भोजन कराकर सम्भोग करना धर्म और अधर्म दोनों का अनुबन्ध होता है। इसी प्रकार किसी प्रेमी धनवान कामी के साथ अभिगमन करना कामानुबन्ध होता है। उससे रतिसुख भी मिलता है और भविष्य भी सुखद होता है। किन्तु किसीके साथ योंही कामचेष्टा शांत करने के लिए काम का निरबन्ध होता है और किसी हरिद्राराग-प्रेमी के साथ, जो अस्थिरचित्त है, अभिगमन करना—रतिराग मिटाना—द्वेषानुबंध होता है।

परस्परेण च युक्त्या सङ्किरेदित्यनुबन्धाः ॥ १९ ॥

नायिका को चाहिये कि अनुबन्ध, निरनुबन्ध और द्वेषानुबन्ध के विषय में युक्ति-पूर्वक विचार कर उनमें होनेवाली शंका को निर्मूल कर ले, तब अभिगमन करे।

संशय के कारणों पर विचार करने की विधि बतलाते हैं—

परितोषितोऽपि दास्यति न वेत्यर्थसंशयः ॥ २० ॥

नायिका को देख लेना चहिये कि नायक संभोग करने के पूर्व ही धन देता है या संभोग-सुख लूटने पर देता है। यदि पूर्व ही धन देता है तब तो अर्थसंशय नहीं है। यदि पश्चात् देनेवाला है तब उससे अर्थप्राप्ति में संशय है। अतः नायिका को अर्थसंशय न रखना चाहिये।

निष्पीडितार्थमफलमुत्सृजन्त्या अर्थलभमानाया धर्मः स्यान्न वेति धर्मसंशयः ॥ २१ ॥

कामुक को अपना शरीर देकर धन पैदा करना वेश्या का धर्म है; क्योंकि यही उसकी वृत्ति है और वृत्ति का अर्थ धर्म है। यदि वह कामी अर्थहीन या दरिद्र हो गया है, तो उसे त्याग देना या उसका बहिष्कार करना धर्म है या नहीं, यह संशय है।

अभिप्रेतमनुपलभ्य परिचारकमन्यं वा क्षुद्रं गत्वा कामः स्यान्न वेति कामसंशयः ॥ २२ ॥

अपने अभीष्ट नायक को न पाकर सेवक, आत्मीय या अन्य पुरुष तथा क्षुद्र लोगों के साथ अभिगमन करने में कोई संशय है या नहीं ? अर्थात् इन सबके साथ सम्भोग करने के पूर्व ही विचार लेना चाहिये कि इनसे काम का अनुबन्ध रहता है या यह द्वेष का भी कारण हो सकता है।

प्रभाववान् क्षुद्रोऽनभिमतोऽनर्थं करिष्यति न वेत्यनर्थसंशयः ॥ २३ ॥

किसी प्रभावशाली, क्षुद्र या ऐसे पुरुष के साथ, जिसे वह स्वयं न चाहती हो, संभोग करने के पूर्व नायिका को विचार कर लेना चाहिये कि इनसे अनर्थानुबन्ध का संशय तो नहीं है।

अत्यन्तनिष्फलः सक्तः परित्यक्तः पितृलोकं यायात्तत्राधर्मः स्यान्न वेत्यधर्मसंशयः ॥ २४ ॥

यदि कोई पुरुष किसी नायिका में अत्यन्त अनुरक्त होकर मुमूर्षु हो रहा है और नायिका उसके साथ संभोग न कर उसका परित्याग कर रही हो, तो नायिका को विचारना चाहिये कि यदि वह पुरुष मर जायगा तो उसे अधर्म होगा या नहीं। यह धर्मसंशय कहा जाता है।

रागस्यापि विवक्षायामभिप्रेतमनुपलभ्य विरागः स्यान्न वेति द्वेषसंशय इति शुद्धसंशयाः ॥ २५ ॥

अपने अभीष्ट नायक को न पाकर कामातुरा हो बिना विचार किये ही जिस-किसीसे भोग करने में काम की सिद्धि होने पर भी अभीष्ट नायक से द्वेष हो जाता है और उसका राग झट विराग में परिवर्तित हो जाता है। यहाँ पर द्वेषसंशय शुद्धसंशय में बदल जाता है ; क्योंकि यहाँ पर एक ही व्यक्ति के भाव या अभाव में संशय का उत्पन्न होना सन्निहित है।

अथ संकीर्णाः ॥ २६ ॥

अब संशय के सूक्ष्म मिश्रित भेदों का विवेचन करते हैं।

आगन्तोरविदितशीलस्य वल्लभसंश्रयस्य प्रभविष्णोर्वा समुपस्थितस्याराधनमर्थोऽनर्थ इति संशयः ॥ २७ ॥

ऐसे नवागंतुक पुरुष से, जिसके कुलशील आदि का कुछ पता न हो, या अपने प्रेमी नायक का कोई मित्र हो या कोई श्रीमान हो, उसके साथ संभोग में अर्थ की प्राप्ति और अनर्थ की उत्पत्ति का संशय समन्वित रहता है।

श्रोत्रियस्य ब्रह्मचारिणो दीक्षितस्य व्रतिनो लिङ्गिनो वा मां दृष्ट्वा जातरागस्य मुमूर्षोर्मित्र वाक्यादानृशंस्याच गमनं धर्मोऽधर्म इति संशयः ॥ २८ ॥

वेदपाठी, ब्रह्मचारी, दीक्षित (स्नातक), तपस्वी और सन्यासी यदि वेश्या को देखकर कामानुराग से उत्पीड़ित हो मरणोन्मुख हो रहे हों और उनकी दशा पर द्रवित होकर किसी अपने मित्र के अनुरोध करने पर या स्वयं करुणा से प्लावित होकर नायिका उनके साथ अभिगमन करे, तो धर्म और अधर्म दोनों का संशय रहता है। प्राणरक्षा करने से धर्म होता है; किन्तु ब्रह्मचारी आदि के धार्मिक नियम का खंडन होता है। अतः यह अधर्म भी होता है। इसमें धर्माधर्म का संशय भरा रहता है।

लोकादेवाकृतप्रत्ययादगुणो गुणवान्वेत्यनवेक्ष्य गमनं कामोद्वेष इति संशयः ॥ २९ ॥

किसी ऐसे पुरुष के साथ, जिसके गुणावगुण का कुछ निश्चय नहीं है; किन्तु वह लोक में प्रसिद्ध है, स्वयं उसके गुण-दोषों का निश्चय किये बिना ही अभिगमन करना कामद्वेष के अन्तर्गत आता है। यह संशययुक्त है।

संकिरेच्च परस्परेणेति संकीर्णसंशयाः ॥ ३० ॥

इस प्रकार धर्म, अधर्म, काम और द्वेष का जहाँ पर मिश्रित संशय हो वहाँ वेश्या को चाहिये कि उनके सूक्ष्मतर और सूक्ष्मतम संशय के अन्तर का भलीभाँति विचार कर संसर्ग करे।

यत्र परस्याभिगमनेऽर्थः सक्ताच्च संघर्षतः स उभयतोऽर्थः ॥ ३१ ॥

जिस समय किसी नवागन्तुक पुरुष से किसी वेश्या का अभिगमन होता है, वह उस पुरुष से धन पाती है और साथ ही उसमें आसक्त पुरुष उसे इसलिए धन देता है कि वह किसी अन्य से संसर्ग न करे। इस प्रकार केवल एक ही के साथ अभिगमन करने से उसे दोनों ओर से लाभ ही लाभ होता है। इसे पूर्ण लाभ कहते हैं।

यत्र स्वेन व्ययेन निष्फलमभिगमनं सक्ताच्चामर्षिताद्वित्तप्रत्यादानं स तूभयतोऽनर्थः ॥ ३२ ॥

ठीक इसके विपरीत, जहाँ वेश्या अपना धन देकर नवागन्तुक और अपने आसक्त पुरुष से अभिगमन करती है, वहाँ उसका उद्देश निष्फल हो जाता है और वह हर प्रकार से अनर्थ का विधायक होता है। कारण यह कि नवागन्तुक संभोग कर उसे छोड़ चला जाता है और आसक्त पुरुष ने पूर्व में जो धन दिया था वह भी वेश्या के संचित कोष में से उसे मिल जाता है। अतएव यहाँ दोनों ओर से अनर्थ ही होता है।

यत्राभिगमनेऽर्थो भविष्यति न वेत्याशङ्का सक्तोऽपि संघर्षाद्दास्यति न वेति स उभयोऽर्थसंशयः ॥ ३३ ॥

जहाँ आगन्तुक से विषय करने पर धन मिलने या न मिलने की आशंका हो और आसक्त पुरुष, नवागन्तुक की स्पर्द्धा के कारण, धन देगा या न देगा—इसका संशय हो; वहाँ दोनों ओर से अर्थसंशय समझना चाहिये।

यत्राभिगमने व्ययवति पूर्वो विरुद्धः क्रोधादपकारं करिष्यति न वेति सक्तो वा मर्षितो दत्तं प्रत्यादास्यति न वेति स उभयतोऽनर्थसंशयः ॥ ३४ ॥

नवागन्तुक को स्वयं द्रव्य देकर अभिगमन करने से पूर्वसंसृष्ट नायक यों ही विरुद्ध हो गया था। अब संशय है कि क्रुद्ध होकर वेश्या का कोई

अपकार करे और यह आसक्त पुरुष, जिसने नवागन्तुक से संभोग करने के लिए मना किया था और मैंने इसे धन देकर प्रसन्न कर दिया, नहीं कहा जा सकता कि भविष्य में धन देगा या नहीं। इस स्थिति में दोनों ओर अनर्थ का संशय है; क्योंकि इसमें पूर्वपरिचित और आसक्त नायक—दोनों विरुद्ध हो जाते हैं।

यहाँ तक औद्दालिक आचार्य के दोनों संशयात्मक योग बतलाये गये हैं। अब बाभ्रवीय आचार्य के मत से अर्थानर्थ के अनुबन्ध और संशय का उल्लेख किया जाता है—

यत्राभिगमनेऽर्थोऽनभिगमने च सक्तादर्थः स उभयतोऽर्थः ॥ ३५॥

जिसे नवागन्तुक के संभोग से धन मिलता है और जिसका आसक्त नायक बिना संभोग किये यों ही प्रेमी होने के कारण धन देता है; यह दोनों ओर से लाभ-ही-लाभ है।

यत्राभिगमने निष्फलो व्ययोऽनभिगमने च निष्प्रतीकारोऽनर्थः स उभयतोऽनर्थः ॥ ३६ ॥

किसी नवागन्तुक को अपना द्रव्य देकर अभिगमन करना निष्फल है और आसक्त पुरुष से अभिगमन न करना भी अनर्थ का बीज है; क्योंकि वह प्रेमानुरोध से उदार था और धन देता था। अब नवागन्तुक के अभिगमन से अमर्ष और क्रोध के कारण संभव है अन्य अनिष्ट को भी उत्पन्न करे। यहाँ दोनों ओर से अनर्थ है।

यत्राभिगमने निर्व्ययो दास्यति न वेति संशयोऽनभिगमने सक्तो दास्यति न वेति स उभयतोऽर्थसंशयः ॥ ३७ ॥

बिना अपना द्रव्य व्यय किये ही नवागन्तुक पुरुष के साथ अभिगमन करने से अर्थप्राप्ति में संशय है और इससे जब आसक्त पुरुष का अभिगमन होना अशक्य होता है तब उससे धन पाने में भी संशय हो जाता है। अतः इस स्थिति में दोनों ओर से अर्थ का संशय रहता है।

यत्राभिगमने व्ययवति पूर्वो विरुद्धः प्रभाववान् प्राप्स्यते न वेति संशयोऽनभिगमने च क्रोधादनर्थं करिष्यति न वेति स उभयतोऽनर्थ-संशयः ॥ ३८ ॥

नवागत पुरुष के समागम में व्ययशील पूर्वसंसृष्ट नायक विरुद्ध हो जाता है और उससे पुनः अर्थप्राप्ति में संशय हो जाता है और साथ ही आसक्त से भी अभिगमन नहीं होता तथा इस कारण यह संशय हो जाता है कि कहीं ऐसा न हो कि वह आसक्त पुरुष क्रोध से कोई अनिष्ट कर दे। इस प्रकार दोनों ओर अनर्थ का संशय उत्पन्न हो जाता है।

एतेषामेव व्यतिकरेऽन्यतोऽर्थोऽन्यतोऽनर्थ ॥ ३९ ॥

इस प्रकार इन संशयों का सामूहिक रूप से विश्लेषण करने पर एक ओर से अर्थ प्राप्त होता है और दूसरी ओर से अनर्थ का आगमन। नायिका के तीन प्रमुख नायक होते हैं—( १ ) आसक्त, ( २ ) पूर्वसंसृष्ट, ( ३ ) नवागत। नवागत से सम्बन्ध करने में शेष दोनों नायक क्रोध या प्रतिस्पर्द्धा से अनिष्ट करने के लिए तत्पर हो जाते हैं। अतः ऐसी ही स्थितियों के लिए यहाँ अर्थ एवं अनर्थ के अनुबंध और संशय का विचार करना वेश्या के लिए अनिवार्य होता है। प्रत्येक प्रकार के अनिष्ट से होनेवाली सूक्ष्म, सूक्ष्मतर और सूक्ष्मतम हानि का उल्लेख किया गया है। वेश्या को उचित है कि जहाँ तक हो सके ऐसे पुरुष का सम्पर्क करे कि धन की प्राप्ति के साथ ही कम-से-कम अनिष्ट होने की भी आशंका न रहे।

अन्यतोऽर्थोऽन्यतोऽर्थसंशयः ॥ ४० ॥

पहले आसक्त पुरुष के विषय में विचार करना चाहिये कि यदि वेश्या नवागत या पूर्वसंसृष्ट पुरुष से संसर्ग करती है तो उसमें अनुरक्त पुरुष धन देगा या नहीं। यदि धन देना सम्भव हो तो वेश्या को उनके साथ समागम करना चाहिये। किन्तु, यदि अर्थप्राप्ति में संशय हो तो उनसे संभोग न करना चाहिये।

अन्यतोऽर्थोऽन्यतोऽनर्थसंशयः ॥ ४१ ॥

यदि वह आसक्त पुरुष प्रतिस्पर्द्धा के कारण धन देता है, तो अर्थ की प्राप्ति ही होती है। पर, यदि वह क्रोध के कारण बिगड़ जाता है तो अनर्थ का संशय उठ खड़ा होता है।

अन्यतोऽनर्थोऽन्यतोऽर्थसंशयः ॥ ४२ ॥

यदि अपना धन व्यय करके नवागत के साथ अभिगमन करती है तो अनर्थ ही है और वह आसक्त पुरुष देता है या नहीं, इसमें अर्थसंशय है।

अन्यतोऽनर्थोऽन्यतोऽनर्थसंशयः ॥ ४३ ॥

अथवा आसक्त पुरुष क्रोध या अमर्ष से उसका कोई अनिष्ट अवश्य करेगा या पूर्वानुराग का विचार कर अनर्थ करने से अपने को रोक लेगा; और पूर्व में दिये हुए उसके धन को देगा या नहीं, इस प्रकार एक ओर अनर्थ का निश्चय है और दूसरी ओर अनर्थ में संशय है।

अन्यतोऽर्थसंशयोऽन्यतोऽनर्थसंशय इतिषट् संकीर्णयोगाः ॥४४॥

इस प्रकार तीन प्रकार से अर्थसंशय है और तीन तरह अनर्थ का संशय रहता है। इसलिए छः प्रकार के सङ्कीर्ण संशय होते हैं।

तेषु सहायैः सह विमृश्य यतोऽर्थभूयिष्ठोऽर्थसंशयः, गुरुरनर्थप्रशमो वा ततः प्रवर्तेत ॥ ४५ ॥

इसलिए नायिका को चाहिये कि इन अर्थसंशय और अनर्थसंशय—दोनों के सूक्ष्म भेदों का विवेचन करके अपने अन्य सहायकों के साथ उपर्युक्त बातों पर विशेष विचार करके ऐसे पुरुष से अभिगमन करे, जिससे विपुल अर्थ की प्राप्ति हो और किसी प्रकार आर्थिक लाभ में बाधा न पड़े, और उसकी प्राप्ति में आनेवाले बड़े-बड़े अनर्थ दब जायँ। वह ऐसा यत्न करे जिससे बड़े अनर्थों का प्रतीकार हो सके। शारीरिक बाधा, अनर्थ की उत्पत्ति एवं किसी प्रकार का संशय जिसमें न हो, उसी पुरुष से समागम करे।

एवं धर्मकामावप्यनयैव युक्त्योदाहरेत्, सङ्किरेच्च परस्परेण व्यतिषञ्चयेच्चेत्युभयतो योगाः ॥ ४६ ॥

जिस प्रकार वेश्या को गम्य पुरुष के साथ अभिगमन करने के पूर्व अर्थानुबन्ध का विचार करके अनर्थ के उत्पादक अनेक संशयों को दूर करने तथा गुरुतर अनिष्टों को हटाने के लिए अल्पतम अनिष्टों को स्वीकार करने का उपदेश आचार्य ने दिया है, उसी तरह गम्य पुरुष के साथ धर्म और काम का भी विचार करना आवश्यक बतलाया है। वेश्या को उचित है कि इसी प्रकार धर्म और काम का भी विचार रखे और मूर्खतादि दस दोषों का त्याग करे।

संभूय च विटाः परिगृह्णन्त्येकामसौ गोष्ठीपरिग्रहः ॥ ४७ ॥

विलासी पुरुषों के अभाव में वेश्याएँ अपने यहाँ के विटों से संभोग कर उनसे भी धन खींचती रहती हैं। उनके यहाँ के रहनेवाले विट परस्पर एक दूसरे की अन्तरङ्ग बातों को जानते हैं। वे सब आपस में मिलकर उस वेश्या से संभोग करने की बारी निश्चित कर लेते हैं। इस तरह आपस में निश्चित करके एक से संभोग करने को गोष्ठी-परिग्रह कहते हैं।

सा तेषामितस्ततः संपृच्यमाना प्रत्येकं संघर्षादर्थं निर्वर्तयेत् ॥ ४८ ॥

इस प्रकार अनेक विटों की बनी हुई प्रेमिका वह वेश्या उन सबों से यहाँ-वहाँ यदा-कदा संसर्ग करके उनमें प्रतिस्पर्द्धा उत्पन्न कर धन लिया करती है।

विटों के मध्य स्पर्द्धा उत्पन्न करने के ढङ्ग—

सुवसन्तकादिषु च यो मे इममम़ुं च मनोरथं संपादयिष्यति तस्याद्य गमिष्यति मे दुहितेति मात्रा वाचयेत् ॥ ४९ ॥

बहुधा यह देखा जाता है कि वसन्तोत्सव आदि प्रसंगों पर विटों की कामोत्तेजना विशेष जाग्रत हो जाती है और उन्हें भी अपनी कामलिप्सा को

चरितार्थ करने की लालसा उग्र हो उठती है। अतः वेश्या की माता या संरक्षिका को चाहिये कि उन विटों से कहे कि उन लोगों में से जो कोई उसके मनोरथ को भली भाँति सफल कर देगा उसके साथ उसको लड़की प्रथम अभिगमन करके सन्तुष्ट कर देगी। इससे वे विट प्राणपण से उसके अभीष्ट कार्य को सम्पादित करते हैं। वेश्याएँ बहुधा ऐसा ही करती हैं।

तेषां च संघर्षजेऽभिगमने कार्याणि लक्षयेत् ॥ ५० ॥

वेश्या को चाहिये कि उत्तेजना देने के बाद स्पर्द्धा से किये जानेवाले उनके कार्य के परिणामों—लाभों—का भलीभाँति निरीक्षण करती रहे।

एकतोऽर्थः, सर्वतोऽर्थः, एकतोऽनर्थः, सर्वतोऽनर्थः, अर्धतोऽर्थः, सर्वतोऽर्थः, अर्धतोऽनर्थः, सर्वतोऽनर्थः इति समन्ततो योगाः॥ ५१ ॥

वेश्या को चाहिये कि वह बराबर यह देखती रहे कि उन विटों के संसर्ग में स्पर्द्धा के कारण केवल किसी एक व्यक्ति से अर्थ की प्राप्ति होती है या उन सबसे पर्याप्त धन मिलता है। साथ ही उसे बराबर इस बात पर भी ध्यान रखना चाहिये कि उनके संसर्ग से कहीं ऐसा तो नहीं होता कि बाहर अयश फैल रहा है और विलासी नागरकों का आना रुक जाने की संभावना है। यदि ऐसा हो तो उसे सूक्ष्म रूप से इस बात की जाँच करनी चाहिये कि उन विटों में से किसी एक से अनिष्ट हो रहा है या सभी विटों से अनिष्ट की सम्भावना है। उनके संसर्ग से होनेवाले अर्थलाभ या पूर्णलाभ तथा कम हानि या चतुर्दिक् हानि का सदा निरीक्षण करते रहना चाहिये।

अर्थसंशयमनर्थसंशयं च पूर्ववद्योजयेत् सङ्कीर्णेभ्य ॥ ५२ ॥

वेश्या को चाहिये कि उन विटों के अलग-अलग एवं सामूहिक योग से होनेवाले अर्थसंशय और अनर्थसंशय पर पूर्ववत् विचार कर और उनके गुरुतम अनर्थ को रोक सूक्ष्मतम अनर्थ को स्वीकृत करते हुए आचरण करे।

तथा धर्मकामावपि ॥ ५३ ॥

इसी प्रकार उसे उनके साथ अभिगमन करने में धर्म और काम के अनुबन्ध और उससे उत्पन्न होनेवाले संशय और अनर्थ का विचार कर लेना चाहिये।

यहाँ पर अर्थानर्थ के अनुबन्ध और संशय का विचार समाप्त हुआ।

कुंभदासीपरिचारिकाकुलटास्वैरिणी नटी शिल्पकारिका प्रकाश विनष्टा रूपाजीवा गणिका चेति वेश्याविशेषाः ॥ ५४ ॥

कहारिन, दासी, कुलटा, पति का तिरस्कार कर स्वच्छंद घूमनेवाली, नटी, सुनारिन आदि शिल्पकारों की स्त्रियाँ, पति को छोड़ अन्यत्र रमण करनेवाली—ये सब रूपजीवा गणिका वेश्या के अन्तर्गत मानी जाती हैं।

सर्वासां चानुरूप्येण गम्याः सहायास्तदुपरंजनमर्थागमोपाया-निष्कासनं पुनः सन्धानं लाभविशेषानुवन्धा अर्थानर्थानुबन्धसंशय-विचाराश्चेति वैशिकम् ॥ ५५ ॥

वेश्या को अपने अनुकूल उत्तम, मध्यम और अधम नायक तथा सहायक का चुनना, उनको प्रसन्न करना, धनप्राप्ति के उपाय, नायक का बहिष्कार, पुनः उससे मिलाप, लाभालाभ का विचार, अर्थानुबन्ध, अनर्थ और संशय का सङ्कीर्ण विचार यथायोग्य समझ लेना चाहिये। वेश्या की तरह आचरण करनेवाली प्रत्येक स्त्री के लिए इसमें उपदेश सङ्कलित किया है। यहाँ वेश्यागमन का वर्णन समाप्त हुआ।

रत्यर्थाः पुरुषा येन रत्यर्थाश्चैव योषितः।
शास्त्रस्यार्थप्रधानत्वात्तेन योगोऽत्रयोषिताम् ॥ ५६ ॥

संसार में बहुत-से ऐसे पुरुष और स्त्रियाँ हैं जिनके जीवन का उद्देश्य और प्रयोजन रतिसुख में ही सन्निविष्ट है। उनके उद्देश्य की सिद्धि के लिए शास्त्र के अनुकूल इस वेश्यागमन-प्रकरण का निर्माण किया गया है।

इसमें वर्णित योगों का उल्लेख विशेषकर गणिका या उसके समान आचरण करनेवाली अन्य स्त्रियों के लिए ही किया गया है।

सन्ति रागपरा नार्यः सन्ति चार्थपरा अपि।
प्राक् तत्र वर्णितो रागो वेश्यायोगाश्च वैशिके ॥५७॥

संसार में दो प्रकार की स्त्रियाँ होती हैं। १—रागपरा, २—अर्थपरा। एक तो वे होती हैं, जो केवल अनुराग-वश या कामातुर होकर रतिक्रिया में प्रवृत्त होती हैं। दूसरी वे हैं, जिनका मुख्य उद्देश्य धन प्राप्त करना है; रति-सुख उनका गौण कर्म होता है। पहली प्रकार की नायिकाओं का उल्लेख "कन्या, भार्या और पारदारिक मंजरी" में किया गया है और दूसरी श्रेणी की नायिकाओं के अर्थानुबन्ध आदि का विवेचन इस छठीं मंजरी—वेश्यागमन—में किया गया है।

गणिका प्राप्तयौवनां स्वां दुहितरं तस्या विज्ञानशीलरूपानुरूप्येणा-तानभिनिमंत्र्य सारेण योऽस्या इदमिदं च दद्यात्स पाणिं गृह्णीया-दिति संभाष्य रक्षयेदिति ॥ ५८ ॥

वेश्याएँ अपनी युवती कन्याओं के विज्ञान, शील और सौन्दर्य के अनुरूप ही विलासी युवकों को आदरपूर्वक बुलाकर कहती हैं कि जो युवक हमें यथेष्ट रूप से अमुक-अमुक वस्तु देना स्वीकार करेगा, उसीको हम अपनी कन्या प्रथम समागम के लिए देंगी। इस प्रकार से प्रलोभन देकर बाजार में बेचनेवाली वस्तु के समान उनकी रक्षा करती हैं।

सा च मातुरविदिता नाम नागरिकपुत्रैर्धनिभिरत्यर्थं प्रीयेत् ॥ ५९ ॥

नायिका की वह युवती कन्या, माता के परोक्ष में, नगर के ऐश्वर्यशाली विलासी पुरुषों के तरुण पुत्रों के साथ प्रीति-सम्बन्ध करती रहती हैं।

तेषां कलाग्रहणे गान्धर्वशालायां भिक्षुकीभवने तत्र तत्र च संदर्शनयोगाः ॥ ६० ॥

वह गणिका की नवयुवती कन्या संभोगसाधन के अप्राप्त होने से अपने उन मित्र विलासी युवकों के साथ सङ्गीत, नृत्य आदि कला के अध्ययन के व्याज से गान्धर्वशाला, भिक्षुकीगृह या सरस्वतीमन्दिर आदि में मिलाप करती रहती है।

तेषां यथोक्तदायिनां माता पाणिं ग्राहयेत् ॥ ६१ ॥

और वह अपने उन प्रेमी मित्रों में से उस तरुण से पाणिग्रहण करा लेती है, जो उसकी माता के कथनानुसार पर्याप्त धनादि देकर पुरस्कृत करता है।

तावदर्थमलभमाना तु स्वेनाप्येकदेशेन दुहित्रएतद्दत्तमनेनेति ख्यापयेत् ॥ ६२ ॥

जब तक अपना माँगा हुआ धन न मिले, तब तक गणिका को चाहिये कि सब पर यह प्रकट करे कि प्रथम समागम के लिए उस युवती कन्या को उसका अमुक आत्मीय माँगे हुए द्रव्य का अमुक अंश दे रहा है।

ऊढाया वा कान्याभावं विमोचयेत् ॥ ६३ ॥

और उस अपने आत्मीय को उस युवती के कौमार्य-अपहरण की अनुमति देती है।

प्रच्छन्नं वा तैः संभोज्य स्वयमजानती भूत्वा ततो विदितेष्वेतं धर्मस्थेषु निवेदयेत् ॥ ६४ ॥

इस प्रकार वह नायिका विलासी युवकों से उसका मिलाप कराती हुई सब पर यह प्रकट करती रहती है कि अभी तक वह अक्षतयोनि है और अपने कौमार्य-धर्म का यथाविधि पालन कर रही है।

सख्यैव तु दास्या वा मोचितकन्याभावां सुगृहीतकामसूत्रामाभ्यासिकेषु योगेषु प्रतिष्ठितां प्रतिष्ठिते वयसि सौभाग्ये च दुहितरमवसृजन्ति गणिका इति प्राच्योपचाराः ॥ ६५ ॥

जब गणिका युवती का कौमार्य-अपहरण करने के लिए उसकी माँ की अधिक माँग के कारण कोई विलासी युवक उद्यत न हो तब उसकी सखी या निपुण दासी, कामशास्त्र एवं उसकी सहचरी पांचालिकी कलाओं की शिक्षा देती हुई, अँगुली से उसके कन्याभाव का अपहरण कर लेती है और पशुओं के मैथुन को उसे दिखाकर रतिक्रिया के लिए प्रोत्साहन देती है। इस प्रकार उसे रति-कला-कुशल बनाकर विहार के लिए स्वतन्त्र कर देती है।

पाणिग्रहश्च संवत्सरमव्यभिचार्यस्ततो यथा कामिनी स्यात्॥ ६६ ॥

उसके रूप और यौवन पर लुब्ध होकर कामी युवक पहुँचते हैं। वह युवती जिसके साथ प्रथम समागम करती है उसके साथ वर्ष-भर तक सहवास करती है और पश्चात् कामिनी बनकर नायिका-धर्म का अनुसरण करती है।

ऊर्ध्वमपि संवत्सरात् परिणीतेन निमन्त्र्यमाणा लाभमप्युत्सृज्य तां रात्रिं तस्यागच्छेदिति वेश्यायाः पाणिग्रहणविधिः सौभाग्यवर्द्धनं च ॥

प्रथम समागम करनेवाले पुरुष के साथ वर्ष-भर तक विवाहिता स्त्री की तरह बिताने के पश्चात् वह नायिका की तरह अपना जीवन व्यतीत करे; किन्तु जब कभी उसके कौमार्य का अपहरण करनेवाला पुरुष अपने यहाँ उसे बुलावे तो उसे चाहिये कि अन्य पुरुषों से संभोग कर धनप्राप्ति की उपेक्षा कर उसके पास उस रात्रि में सहवास करे। यह उसके सौभाग्यवृद्धि का सहायक होता है। नायिकाओं को उपदेश देनेवाले आचार्यों का ऐसा मत है।

एतेनरङ्गोपजीविनां कन्या व्याख्याताः ॥ ६८ ॥

नायिकाओं ही की तरह नटादिकों को कन्याओं के कौमार्य-अपहरण की विधि समझनी चाहिये।

तस्मै तु तां दद्युर्य एषां तूर्ये विशिष्टमुपकुर्यात्॥ ६९ ॥

नटादिकों की कन्या उस पुरुष को पाणिग्रहण में दी जाती है, जो उसे अपने नृत्य-गीतादि से सबसे अधिक अनुरञ्जित करे।

# सप्तम मंजरी



## प्रथम पराग

### रहस्य-वार्त्ता

व्याख्यातं कामसूत्रम् ॥

आचार्य कहते हैं कि कामशास्त्र और उसकी अङ्ग-विद्याओं के साथ ही स्त्री-पुरुष के राग, हाव-भाव और अर्थानुबन्ध का यथोचित वर्णन किया जा चुका।

तदुक्तैस्तु विधिभिरभिप्रेतमर्थमनधिगच्छन्नौपनिषदिकमाचरेत् ॥

कामशास्त्र में वर्णित विधियों से स्त्री-पुरुष अपने मनोवांछित रतिसुख में यदि असफल रहें और उनकी कामलालसा अतृप्त रह जाय, तो उन्हें इस रहस्यमयी सप्तम 'मंजरी' का अनुशीलन कर तदनुसार आचरण करना चाहिये।

स्त्री-पुरुष के सौभाग्यवर्द्धन के उपाय बतलाते हैं।

रूपं गुणो वयस्त्याग इति सुभगङ्करणम् ॥

रतिसुख के अभिलाषी पुरुष के लिए रूप, गुण, अवस्था और दान, त्याग या उदारता—ये चार पदार्थ उसकी सौभाग्यवृद्धि के मुख्य अंग हैं। स्त्रियाँ पुरुष के इन्हीं गुणों से आकृष्ट होकर उसके प्रेमपाश में आबद्ध होती हैं। सब पुरुषों में ये गुण समान रूप से नहीं रहते, जिनके अभाव से उनकी अभीष्ट नायिका या तो उन्हें वरण नहीं करती या वरण करने पर भी कुछ ही दिनों में विरक्त हो जाती है।

पूर्व 'मंजरी' में नायक-नायिकाओं के गुणों का उल्लेख किया जा चुका है।

यौवन में बड़ी आकर्षण-शक्ति और माधुर्य रहता है। यौवन में पुरुष सब कार्य करने में समर्थ होता है; किन्तु अवस्था की वृद्धि के साथ-साथ उसमें वह स्निग्धता और लावण्यता नहीं रह जाती जिससे स्त्रियाँ उनपर अपने यौवन को निछावर कर सकें। इससे वे स्त्री-समाज से अनादृत और तिरस्कृत होते हैं। यह रहस्यमयी 'मंजरी' लिखने में आचार्य के दो प्रमुख उद्देश्य सन्निहित हैं। विषय-वासना में सतत लिप्त रहने से शक्ति का अवश्य ह्रास होता है। अतः रूप एवं यौवन को स्थायी रखने के लिए स्त्री-पुरुष के स्वास्थ्य को सुरक्षित रखने, सुन्दर बनने, शृङ्गार करने आदि के विविध उपायों का उल्लेख किया गया है। इनका अनुसरण करने से बहुधा वृद्धता का आक्रमण नहीं होने पाता। यदि काल पाकर उसका पदार्पण हो भी, तो उससे उत्पन्न होनेवाले इन्द्रिय-शैथिल्य, नपुंसकता, कुरूपता आदि को दूर करने या उन्हें परिष्कृत कर यौवन के आवरण से प्रच्छन्न करने के लिए विविध औषधों, तन्त्रों और प्रयोगों का इसमें समावेश किया गया है। कारण यह कि मनुष्य चाहे कितना भी वृद्धावस्था में पहुँचता जाय उसे रति-लालसा अधिकाधिक आकृष्ट किया करती है तथा ऐसा विलासी पुरुष संसार के सब दुःखों को सहता हुआ भी कभी किसी स्त्री से अनादृत या तिरस्कृत होना नहीं सह सकता। अतएव यह 'मंजरी' प्रत्येक स्त्री-पुरुष के स्वास्थ्य, सौन्दर्य और शक्ति को सुरक्षित रखने के लिए रक्षा-कवच के समान है।

सौन्दर्य किसी वस्तु के गुण-विशेष को कहते हैं। यह वस्तु का वह गुण-विशेष है जिस ओर मनुष्य का चित्त स्वतः आकर्षित हो जाता है। ज्योत्स्नामयी शारदीय निशा सुन्दर है, उषाकाल सुन्दर है, वीणा की झंकार मधुर है। क्यों? इसलिए कि ये सब हमारे कर्ण और नेत्र को सुन्दर और मधुर प्रतीत होते हैं। सुन्दर वस्तुएँ ज्ञानेन्द्रियों को आनन्द देती हैं, जिससे हृदय आह्लादित होता है। कुछ लोग कहते हैं कि सौन्दर्य काल्पनिक विषय है। इसका परिज्ञान दर्शक की भावुकता पर निर्भर करता

है। मनुष्य के मस्तिष्क एक दूसरे से विभिन्न होते हैं। अतएव सुन्दर वस्तु भी विभिन्न दृष्टि से देखी जाती है। किन्तु काल्पनिक होने के साथ ही सौन्दर्य में वास्तविकता अवश्य विद्यमान रहती है। सुन्दर वस्तु प्रत्येक दृष्टि में सुन्दर होती है। सुन्दर वस्तुओं के देखने पर सबके हृदय में, और प्रधानतः भावुकों के हृदय में, एक अनुरागात्मक विचार अवश्य जाग्रत हो उठता है।

सौन्दर्य में बड़ी आकर्षण-शक्ति है। चित्र और सङ्गीत जिस प्रकार मर्मज्ञ कलाकारों को मुग्ध करते हैं, उसी तरह प्रत्येक श्रोता और दर्शक को भी। यह बात अवश्य है कि उनके हर्ष की मात्रा में न्यूनता या अधिकता रहती है। सौन्दर्य की कल्पना में एक बड़ी बाधा रहती है। देश-काल के अनुसार इसका आदर्श बदला करता है। सुन्दरता का कोई निश्चित रूप नहीं होता। मानसिक विकास के साथ मनुष्य की कल्पना-शक्ति भी विस्तृत और परिमार्जित होती जाती है। इसीसे सौन्दर्य का पूर्व आदर्श परिवर्तित हो जाया करता है।

दर्शक सुन्दर वस्तु को अपने हृदय-मन्दिर में प्रतिष्ठित करता है। सुन्दर वस्तु के दर्शन मात्र से हृदय में आनन्द की लहरें उठती हैं। इसमें बड़ी प्रबल शक्ति है। किन्तु यह नित्य नहीं है। तब भी यह जब तक रहता है, इसमें अत्यन्त मादकता-मिश्रित माधुर्य भरा रहता है। मृग-मरीचिका की तरह यह बड़ा ही मोहक है। सौन्दर्य-सुधा-पान कर भावुक हृदय इसके मद से प्रमत्त हो जाता है। मनुष्य का दृष्टिकोण भिन्न होने पर सौन्दर्य की वास्तविकता नष्ट नहीं होती। इसकी विजयिनी शक्ति दर्शक पर अपना प्रभाव डाले बिना नहीं रह सकती।

सुन्दर वस्तु के देखने से हार्दिक प्रसन्नता होती है। जबतक वह सुन्दर वस्तु हमें मिल नहीं जाती तबतक हमारी लालसा और उत्कंठा बढ़ती ही जाती है। उसके मिल जाने पर हृदय खिल उठता है। इस मधुर मिलन के साथ एक दुःख की अनुभूति भी रहती है। यदि किसी कारणवश वह सुन्दर वस्तु कुछ काल के लिए या सदा के लिए हमसे बिलग हो जाती

है, उस समय हमारी मनोवेदना का कुछ ठिकाना नहीं रह जाता। सौन्दर्य की अस्थिरता और उसका वियोग—ये दो दुखद भावनाएँ सौन्दर्य को अमरत्व प्रदान करने में प्रतिबन्धक हैं।

संसार के सभी प्राणी सौन्दर्योपासक हैं। अपने हृदय के आराध्य देव या देवी को पाकर स्त्री-पुरुष उसकी उपासना करते हैं—उससे प्रेम करते हैं। मानसिक सौन्दर्य की अस्थिरता से उत्पन्न कमी को वे एक दूसरे के हृदय की शुद्धता, पवित्रता, सेवा एवं श्रद्धा आदि आन्तरिक सद्गुणों से पूरी कर लेते हैं। वास्तव में शील और सदाचार से विहीन सौन्दर्य केवल चतुर शिल्पी-निर्मित प्रस्तर की सुन्दर मूर्ति है। मनुष्य में वाह्य सौन्दर्य के साथ आन्तरिक सद्गुणों का होना नितान्त अनिवार्य है। आदर्शवादी सौन्दर्य-प्रेमियों का कथन है—सौन्दर्य केवल देखकर आनन्द से मुग्ध होने की वस्तु है, स्पर्श कर व्यवहार करने की नहीं। पर सुन्दर वस्तुओं के देखने ही से लालसा नहीं मिटती; बल्कि वह उत्तरोत्तर बढ़ती जाती है। जिस सुन्दर वस्तु की प्राप्ति में जितनी ही उत्कण्ठा, उत्साह और लालसा रहती है उतना ही अधिक कष्ट उसके वियोग से होता है।

यद्यपि सौन्दर्य अस्थिर एवं अनित्य है तथापि सनातन से निर्णीत इसका आदर्श क्षत-विक्षत नहीं किया जा सकता। यदि सौन्दर्य की रक्षा की जाय तो अवश्य ही इसका सौरभ अधिक काल तक अपनी स्वर्गीय सुगन्ध से मुग्ध कर सकता है। सौन्दर्य के अलौकिक माधुर्य की कोमल स्मृति हृदय-पटल पर एक बार अङ्कित होकर फिर कभी विस्मृति की गोद में अन्तर्हित नहीं हो सकती। सौन्दर्य वह कमनीय ज्योति है, जो बिना किसी कौशल के दर्शक के अन्तःकरण में स्वतः घर कर लेती है। इसकी स्नेहमयी रश्मि हृदय के अगोचर प्रदेश में प्रवेश कर जाती है। प्रकृतिदत्त सौन्दर्य के रहने पर मनुष्य की कामुकता को जगानेवाले हाव-भावों का प्रदर्शन नहीं करना पड़ता। सौन्दर्य स्वयं आकर्षक है और इसमें स्नेह का सहज अंश अन्तरिक्ष रहता है। जिन्हें सौन्दर्य की दिव्य सुरभि का एक बार भी अनुभव हो जाता है, वे सदा के

लिए इसके उपासक बन जाते हैं। विश्व के इतिहास में सौन्दर्य की स्वर्गीय आभा पर बलिदान होनेवाले कितने ही स्त्री-पुरुषों के उदाहरण मिलते हैं।

अतीत काल से स्त्री-जाति अपनी सौन्दर्य-वृद्धि के लिए निरन्तर चिन्ताशील रही है। आज भी विश्व का स्त्री-समाज सुन्दरता के पीछे उन्मत्त हो रहा है। वास्तव में यह गुण भी ऐसे ही आदर और सम्मान के योग्य है! प्राचीन काल से स्त्री-सौन्दर्य का विद्वानों द्वारा निर्णीत निम्नलिखित आदर्श आज भी सर्वमान्य है। युग बीत जाने पर भी सिद्धान्तों के आदर्शों में अन्तर नहीं पड़ सकता।

स्त्री-शरीर के चार भाग उज्ज्वल वर्ण होने चाहियें—१—नेत्र, २—दन्तपंक्ति, ३—नखावली, ४—मुख की कान्ति। चार भाग कृष्ण वर्ण होने चाहियें—१—केशपाश, २—पलकें, ३—भृकुटी, ४—आँख की पुतलियाँ। चार भाग रक्त वर्ण होने चाहियें—१—मसूड़े, २—जिह्वा, ३—कपोल, ४—अधर। चार भाग गोल होने चाहियें—१—सिर, २—उँगलियों का अग्रभाग, ३—पैर की एँड़ी, ४—बाहुप्रदेश। चार भाग लम्बे होने चाहियें—१—नेत्र, २—सिर के केश, ३—पलकें, ४—उँगलियाँ। चार भाग मोटे होने चाहियें—१—नितम्ब, २—ग्रीवा, ३—पिंडली, ४—जंघा। चार भाग विशाल हों—१—मस्तक, २—नेत्र, ३—स्तन, ४—कन्धे।

सौन्दर्य का यह भारतीय आदर्श पूर्ववत् आदरणीय है। इसमें देश, काल और परिस्थिति के कारण कुछ भी अन्तर नहीं पड़ने पाया है। सौंदर्य के इन अङ्ग-प्रत्यङ्गों का समावेश व्यक्ति-विशेष में विरल ही दीख पड़ता है; तब भी यह 'सत्यं शिवं सुन्दरं' की भाँति अलौकिक और कमनीय प्रतिभासित होता है।

स्त्री का सबसे बड़ा धन उसका सौन्दर्य है। रूप के कारण उसका सब जगह आदर होता है। यदि सौन्दर्य के साथ उसमें शील, लज्जा और सदाचार भी होवे, तो सोने में सुगन्ध हो जाती है। सुन्दर बनने के लिए प्रतिदिन नये-नये आविष्कार हो रहे हैं। कृत्रिम उपायों से सौन्दर्य की वृद्धि अवश्य होती है। परन्तु वास्तविक सौन्दर्य तो स्वास्थ्य में ही सन्नि-

हित रहता है। जहाँ स्वास्थ्य है वहाँ सौन्दर्य अवश्य है। अङ्ग-प्रत्यङ्ग के सुडौल होने ही को सुन्दरता कहते हैं। जब स्वास्थ्य ठीक रहता है, रक्त-सञ्चालन की क्रिया ठीक रहती है, तो लावण्य का विकास स्वभावतः होता रहता है। प्राचीन काल में स्वास्थ्य का बड़ा ध्यान रहता था। आजकल कामुकता तथा सामाजिक बन्धनों के कारण स्वास्थ्य का बहुत ह्रास हो रहा है। इसीसे पूर्वकाल की वह रूपरेखा नहीं दिखाई पड़ती। आज भी यदि स्त्रियाँ अपने स्वास्थ्य की ओर दृष्टि रखकर जीवन-यापन करें, और अपने पतियों की कामुकता पर संयम की लगाम रखें, तो बहुत संभव है, उनका यौवन और सौन्दर्य अधिक काल तक स्थिर रहकर दम्पती के राग में सदा वृद्धि करता रहे और उन्हें कृत्रिम उपायों में प्रतिदिन अपना अमूल्य समय तथा द्रव्य नष्ट न करना पड़े। शृङ्गार करना आवश्यक है। इससे सौंदर्य की अभिवृद्धि होती है। इसीलिए अनादि काल से शृङ्गार की प्रथा स्त्री-जाति में व्यापक रूप से प्रचलित है।

स्त्री के सोलह शृंगार—१—उबटन, २—वस्त्र, ३—ललाट पर बिंदी, ४—काजल, ५—कान में कुण्डल, ६—नाक में मोती की नथिया, ७—हार, ८—बाल की चोटी, ९—फूलों के गहने, १०—सिंदूर, ११—शरीर में चंदन और केसर का अनुलेपन, १२—अँगिया, १३ पान, १४ कमर में करधनी, १५—हाथ में कङ्कन या चूड़ी, १६—अन्य रत्नजटित आभूषण आदि।

स्त्री के अङ्गराग की विधि बतलाते हैं—

तिलसर्षपरजनीद्वयकुष्ठकृतोद्वर्त्तनानि भजमानाः।
कान्तिं हसन्ति हेम्नो बिभ्रति सौरभ्यमधिकं च ॥

तिल, सरसों, हरदी, दारु हरदी, कूठ इनका उबटन लगाने से शरीर की कांति स्वर्ण की आभा को आक्रांत कर अधिक सुरभित कर देती है।

निम्बारग्वधदाडिमाशरीषकल्कैः सलोध्रकैः स्त्रीणाम्।
रजनीयुतमुस्तैः स्यादङ्गानां सुन्दरो रागः ॥

नीम, अमलतास; अनार, शिरीष और लोध की छाल तथा हल्दी एक में मिलाकर मुख पर लगाने से स्त्रियों के सौंदर्य की वृद्धि होती है।

कृष्णतिलकृष्णजीरकसिद्धार्थजीरकैः समं पयसा।
लेपोऽतिवदनसुभगोऽप्यङ्गकलङ्कं च नाशयति॥

काला तिल, मँगरेला, पीला सरसों और जीरा; समभाग; दूध में पीस कर लगाने से शरीर अत्यन्त सुन्दर हो जाता; शरीर की मलिनता, झाईं और मुँहासे आदि को दूर करता है।

लोध्रवचाधान्याकैर्यौवनपिटकापहो लेपः।
गोरोचनान्वितेन च लेपो मरिचेन तादृक्तः॥

लोध, वच, धनियाँ और गोरोचन पीसकर लगाने से यौवन की उभरी हुई फुन्सियों को दूर करता है।

वितुषयवचूर्णयष्टीमधुसितसिद्धार्थलोध्रलेपेन।
स्त्रीणां भवन्ति नियतं वरकांचनतुल्यानि वदनानि॥

भूसी-रहित यव का चूर्ण, मुलहठी, श्वेत सरसों और लोध की छाल का उबटन लगाने से स्त्रियों के मुख की कान्ति उत्तम, स्वर्ण की भाँति दीप्तिमान होती है।

परिणतवटदलकांचनपर्णी मधुकप्रियङ्गुपद्मानाम्।
सहदेवी हरिचन्दनलाक्षावाह्लीकलोध्राणाम्॥
समभागैर्जलपिष्टैर्विलासिनीनां करोति नियतमयम्।
अधरितशारदशशधरदीधिति मुखपङ्कजं लेपः॥

पके हुए वट पत्र, कचनार, मुलहठी, सुगन्धलता, कमल, सहदेवी, सफेद चन्दन, लाही, कुंकुम और लोध की छाल सब समान भाग, जल में पीसकर यदि विलासिनी स्त्रियाँ अनुलेपन करें तो उनकी मुख-कांति शरत्-चंद्र को तिरस्कृत करती है; क्योंकि इसका मुख, कमल की तरह सुंदर हो जाता है।

सहकारदाडिमत्वक् मिलितः शंखचूर्णलेप इव ।
चिंचाकरञ्जबीजैर्लेपोपि क्षिपति दौर्गन्ध्यम् ॥

आम और अनार की छाल, शंखचूर्ण, इमली तथा करौंदा के बीज; सब को पीस कर लेप करने से सब प्रकार की दुर्गन्धि दूर हो जाती है ।

मलयजकाश्मीरजलघुलोध्रतगरवालकैश्च समभागैः ।
सकृदपि कृतमुद्वर्तनमतनुं तनुगन्धमपनयति ॥

सफेद चन्दन, कुंकुम, पुष्करमूल, लोध की छाल, तगर और नेत्रवाला; सब समान भाग पीसकर शरीर पर मलने से सब दुर्गंध दूर होती है ।

रोध्रोशीरशिरीषकपद्मकचूर्णेन मिलितदेहस्य ।
ग्रीष्मेपि त्वग्दोषाः स्वेदप्रभवा न जायन्ते ॥

लोध की छाल, खस, शिरीष और कमलपत्र; शरीर पर मलने से ग्रीष्म में भी उत्पन्न होनेवाले दूषित स्वेद का नाश हो जाता है ।

आस्वादिता च सकृदपि मुखगन्धं सकलमपनयति ।
त्वग्बीजपूरकफलजा पवनमवाच्यं च नाशयति ॥

मातुलुङ्ग की छाल मुख में रखकर चूसने से मुख की दुर्गन्ध को दूर करती एवं अधो वायु के दुर्गन्ध का भी नाश करती है ।

जातिफलजातिपत्री फणिज्जवाह्लीककुष्ठसञ्चरिता ।
अपहरति पूतिगन्धं मुखविवरपरिस्थिता गुटिका ॥

जायफल, जावित्री, तुलसी, कुंकुम एवं कुठ; सबकी गुटिका बनाकर चूसने से मुख की दुर्गन्ध दूर हो जाती है ।

स्वार्त्तवशोणितभावितरोचनया रचिततिलका ।
नारी वशयति भुवनं न तत्र चित्रं किमप्यस्याः ॥

यदि स्त्री अपने आर्तव के रक्त का सुन्दर तिलक लगा ले, तो वह स्त्री विश्व को अपने वश में कर सकती है । इसमें कुछ भी आश्चर्य नहीं है ।

यदि सहदेवीमूलं ग्रहणे संगृह्य रोचनापिष्टम् ।
तत्कृततिलकानारी गुरुकुलमपि विकलतां नयति ॥

यदि सूर्य एवं चंद्र ग्रहण-काल में स्त्री सहदेवी की जड़ को उखाड़कर पीसे और उसका अपने भाल में तिलक लगा लेवे, तो वह अपने गुरु लोगों को भी काम-विकल कर सकती है। अर्थात् जो उसके गुरुजन हैं, और उसकी ओर देखना भी पाप समझते हैं वे उसे देख कर कामातुर हो उसे प्राप्त करने की चेष्टा करने लगते हैं।

सितदूर्वा सितबृहती सितगिरिकर्णी समूलपुष्पा च ।
ताम्बूलेन वितीर्णा स्त्रीपुरुषौ वश्यतां नयति ॥

सफेद दूब, सफेद फलवाली भटकटैया और श्वेतापराजिता के पुष्प को पान में मिलाकर खावे तो स्त्री-पुरुष परस्पर एक दूसरे को वशीभूत कर लेते हैं।

तगरकुष्ठतालीसपत्रकानुलेपनं सुभगङ्करणम् ॥

तगर, कूठ, और तालीसपत्र का शरीर पर लेप करने से शरीर की कांति उद्दीप्त हो जाती है।

पुनर्नवासहदेवीसारिवाकुरण्टकोत्पलपत्रैश्च सिद्धं तैलमभ्यञ्जनम् ॥

पुनर्नवा, सहदेवी, अनन्तमूल, कुरण्टक और कमलपत्र के साथ विधि-पूर्वक तेल पकावे और इस तेल से अञ्जन बनाकर अञ्जन देवे, तो इससे सौभाग्य की वृद्धि होती है।

तद्युक्ता एव स्रजश्च ॥

पुनर्नवादि के चूर्णों से मिश्रित सुन्दर माला भी धारण करे।

पद्मोत्पलनागकेसराणां शोषितानां चूर्णं मधुघृताभ्यामवलिह्य सुभगो भवति ॥

कमलपत्र और नागकेसर का चूर्ण मधु और घी में मिलाकर खा जाय। इससे वमन और विरेचन होकर कान्ति की वृद्धि होगी।

तान्येव तगरतालीसतमालपत्रयुक्तान्यनुलिप्य ॥

कमलपत्र और नागकेसर में तगर, तालीसपत्र और तमालपत्र पीस-कर अनुलेपन करने से शरीर सुन्दर होता है।

कुंकुमं चंदनं चापि कृष्णागुरु च मिश्रितम्।
उष्णं वातकफध्वंसि शीतकाले तदिष्यते ॥

केशर, चन्दन और काले अगर का लेप—उष्ण तथा वात, कफ का नाश करने वाला होता है। इनका शीतकाल में लेप करना चाहिये।

चंदनं घनसारेण वालकेन च मिश्रितम्।
सुगंधि परमं शीतमुष्णकाले प्रशस्यते ॥

चन्दन, कपूर, सुगन्धवाला, यह सब मिलकर अत्यन्त सुगन्धित और शीतल होते हैं। इनका लेप ग्रीष्मकाल में करना चाहिये।

चंदनं घुसृणोपेतं मृगनाभिसमायुतम्।
न चोष्णं न च वा शीतं वर्षाकाले तदिष्यते ॥

चन्दन, केशर और कस्तूरी, यह सब मिले हुए न शीतल और न उष्ण होते हैं; अतः इनका लेप वर्षाऋतु में करना चाहिये।

अनुलेपस्तृषामूर्च्छा दुर्गन्धस्वेददाहजित्।
सौभाग्यतेजस्त्वग्वर्णं प्रीत्योजो बलवर्द्धनः ॥

अनुलेप—तृषा, मूर्छा, दुर्गन्ध, स्वेद और दाह नाशक हैं; साथ ही सौभाग्य, तेज, त्वचा का वर्ण, प्रीति, ओज और बल-वर्द्धक भी हैं।

सुगन्धि पुष्पपत्राणां धारणं कान्तिकारकम्।
पापरक्षोग्रहहरं कामदं श्रीविवर्द्धनम् ॥

सुगन्धित फूल-पत्तों के पहनने से कांति बढ़ती, रोग दूर होते, राक्षस और ग्रह की पीडा नष्ट होती, कामाग्नि तेज होती एवं श्री-वृद्धि होती है।

पुष्प, सृष्टि का मनोहर और चित्ताकर्षक पदार्थ है। यह सबको मुग्ध कर लेता है। सुन्दरता, मनोहरता आदि से भी अनेक प्रकार के रोग नष्ट होते हैं।

लाल चन्दन, मजीठ, लोध, कूठ, प्रियंगु का फूल, बड़ के अंकुर और मसूर; इन सातों को पीसकर लेप करने से सौन्दर्य-वृद्धि होती है।

जायफल को दूध में घिसकर मुखपर लगाने से मुँहासे नष्ट होकर चेहरा साफ और सुन्दर हो जाता है।

चन्दन, केसर, अगर, लोध, खस और सुगंधवाला पीसकर उबटन की तरह बदन भर में लगाने से रूप निखर उठता है।

कुंकुमपंककलंकितदेहा गौरपयोधरकम्पितहारा।
नूपुरहंसरणत्पदपद्मा कं न वशीकुरुते भुवि रामा॥

केशर और चन्दन का लेप किये हुए शरीरवाली, जिसके गोरे स्तनों पर हार झूल रहे हैं और जिसने कमल के समान पाँवों में हंस के स्वर के समान शब्द करनेवाले नूपुरों को पहन रखा है, वह स्त्री संसार में किसे अपने वश में नहीं कर सकती!



## द्वितीय पराग

### वाजीकरण-प्रयोग

येन नारीषु सामर्थ्यं वाजिवल्लभते नरः।
व्रजेच्चाभ्यधिकं येन वाजीकरणमेव तत्॥

जिस द्रव्य का सेवन करने से मनुष्य घोड़े के समान मैथुन करने की शक्ति रखता हो और अधिक मैथुन कर सकता हो, उसे वाजीकरण कहते हैं।

जरया चिन्तया शुक्रं व्याधिभिः कर्मकर्षणात् ।
क्षयं गच्छत्यनशनात्स्त्रीणाञ्चातिनिषेवणात् ॥

वृद्धता, चिंता, व्याधि, शरीर के अपकर्षण, उपवास एवं स्त्री-सहवास की अधिकता के कारण मनुष्य का वीर्य, क्षय हो जाता है ।

इष्टा ह्येकैकशोऽप्यर्थाः परं प्रीतिकराः स्मृताः ।
किं पुनः स्त्रीशरीरे ये संघातेन व्यवस्थिताः ॥

शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पाँचों इन्द्रियों के विषय हैं । इनमें से एक की प्राप्ति होना भी परम प्रीति के आनन्द को देनेवाला है । स्त्री के शरीर में ये पाँचों समष्टिरूप से विद्यमान रहते हैं । अतः स्त्री से बढ़कर इन्द्रियों की प्यारी दूसरी वस्तु कौन हो सकती है !

स्त्रीषु प्रीतिर्विशेषेण स्त्रीष्वपत्यं प्रतिष्ठितम् ।
धर्मार्थौ स्त्रीषु लक्ष्मीश्च स्त्रीषु लोकाः प्रतिष्ठिताः ॥

स्त्रियों ही में विशेष प्रीति निवास करती है । उनमें ही सन्तान प्रतिष्ठित रहती है । धर्म, अर्थ और लक्ष्मी भी स्त्रियों में विद्यमान हैं । स्त्रियों ही में यह संसार प्रतिष्ठित है ।

सुरूपा यौवनस्था वा लक्षणैर्या विभूषिता ।
या वश्या शिक्षिता या च सा स्त्री वृष्यतमा मता ॥

जिसके वश में सुन्दरी, युवती, सम्पूर्ण शुभ लक्षणों से युक्त, गुणी स्त्री है, उसके पास सबसे उत्तम वाजीकरण या प्रहर्षोत्पादक प्रयोग विद्यमान है ।

## काम के आयुध

अभ्यङ्गोत्सादनस्नान गन्धमाल्यविभूषणैः ।
गृहशय्यासनसुखैर्वासोभिरहतैः प्रियैः ॥
विहङ्गानां रुतैरिष्टैः स्त्रीणाञ्चाभरणस्वनैः ।
संवाहनैर्वरस्त्रीणां मिष्टानाञ्च वृषायते ॥

तेल की मालिश, उबटन, स्नान, सुगन्धित वस्तु का धारण, फूलों का हार एवं उत्तम आभूषण पहनना, सुन्दर घर, सुन्दर शय्या, आसन, उत्तम नये वस्त्र, बगीचों में पक्षियों का कलरव, सुन्दर स्त्रियों के भूषण की झंकार, सुन्दरियों से पाँव दबवाना—ये सब कामदेव की चेष्टा को उत्पन्न करने वाले हैं।

मत्ताद्विरेफाचरिताः सपद्माः सलिलाशयाः।
जात्युत्पलसुगन्धीनि शीतगर्भगृहाणि च॥
नद्यः फेनोत्तरीयाश्च गिरयोनीलसानवः।
उन्नतिर्नीलमेघानां रम्यचन्द्रोदयानिशाः॥
वायवः सुखसंस्पर्शाः कुमुदाकरगन्धिनः।
रतिभोगक्षमा रात्र्यः संकोचागुरुवल्लभाः॥
सुखाः सहाया परपुष्टजुष्टाः फुल्ला वनान्ता विशदान्नपानाः।
गान्धर्वशब्दाश्च सुगन्ध्यमाल्याः सत्त्वं विशालं निरुपद्रवश्च॥
सिद्धार्थता चाभिनवश्च कामः स्त्री चायुधं सर्वमिहात्मजस्य।
वयो नवं जातमदश्च कालो हर्षस्य योनिः परमानराणाम्॥

एवं मतवाले भ्रमरों के गुंजनयुक्त कमलों से सुशोभित जलाशय; चमेली, कमल, खस आदि से शीतल सुरभित सदन; झागयुक्त तरंगित नदियाँ; सजल, नील वर्ण पहाड़ के शिखर जिन पर बादलों की घटा छाई हुई हो; ज्योत्स्नामयी निशा; सुगंधित फूलों की गन्धयुक्त शीतल एवं मन्द समीर का स्पर्श; रति के उपभोग्य रात्रि; संकोच-रहित एकान्त स्थान; सुन्दर, सुखदायक, काम के सहायक कोकिल आदि के मनोहर कलरव से परिपूर्ण वाटिका; उत्तम, मधुर, स्निग्ध, अन्नपान; मधुर वाद्य और संगीत; सुगन्धित पुष्पों की माला और निश्चित, प्रसन्न चित्त, सुन्दरी नवयौवना स्त्री—ये सब कामदेव के आयुध हैं। साथ ही युवावस्था, वसन्तऋतु, तथा संजातमद का काल, मनुष्य के शरीर में काम के हर्ष को उत्पन्न करनेवाले हैं।

सन्तुष्टो भार्यया भर्त्ता भर्त्ता भार्य्या तथैव च ।
यस्मिन्नेवकुलेनित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुवम् ॥

जिस घर में दम्पति एक दूसरे से सन्तुष्ट रहते हैं: दोनों ही एक दूसरे को प्रसन्न रखते हैं, उस घर में सदा कल्याण रहता है और ऋद्धि-सिद्धि निवास करती हैं ।

कामी पुरुष को सदैव अपने वीर्य-भण्डार का व्यय ही नहीं करना चाहिये । सदा विषय-भोग में तल्लीन रहने से कितनी ही अपार शक्ति मनुष्य में क्यों न हो; किन्तु वह कुछ ही काल में समाप्त हो जाती है और मनुष्य निर्जीव-सा हो जाता है । अतः विलासी पुरुष को सदा यह स्मरण रखना चाहिये कि अपनी शक्ति को सुरक्षित रखते हुए विषय-सुख का उतना ही आस्वाद ले, जितने से रति-सुख भी मिले और शरीर भी स्वस्थ और सबल बना रहे । साथ ही उसे वीर्य वर्द्धक और वाजीकरण पौष्टिक पदार्थों का भी सेवन करना अत्यावश्यक है ।

स्थविराणां रिरंसूनां स्त्रीणां वाल्लभ्यमिच्छताम् ।
योषित्प्रसङ्गात्क्षीणानां क्लीबानामल्परेतसाम् ॥
विलासिनामर्थवतां रूप-यौवन-शीलनाम् ।
नृणां च बहुभार्याणां योगा वाजीकरा हिताः ॥

जिनकी यौवनावस्था बीतगई है, और स्त्री-संभोग की अधिक इच्छा रखते हैं, उनका प्रियवल्लभ बनना चाहते हैं; जो अधिक स्त्री-प्रसङ्ग के कारण क्षीण हो गये हैं, या नपुंसक हो रहे हैं ; अथवा जिनमें स्त्री-संभोग की शक्ति शेष नहीं रह गई है; जिनका वीर्य कम हो गया है; जो भोगी और विलासी हैं; साथ ही धनी, रूपवान और युवा हैं तथा जिनके घर में अनेक स्त्रियाँ हैं; उनके लिए वाजीकरण योग अत्यन्त हितकारी हैं ।

न ना स्वपिति रात्रीषु निस्तब्धेन च शेफसा ।
तृप्तः कुक्कुटमांसानां भृष्टानां नक्ररेतसि ॥

मगर के अंडे के तेल में मुर्गे के मांस को भूनकर तृप्तिपूर्वक भोजन करने से मनुष्य की इन्द्रिय क्षुभित रहती है और वह काम से इतना आतुर हो जाता है कि रात्रि के समय सो नहीं सकता।

वाजीकरण का फल तत्काल होता है। मनुष्य के आहार का रस—रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा और शुक्र आदि धातुओं के रूप में परिवर्तित होते-होते लगभग एक मास का समय लग जाता है। लिखा है—

वृष्यादीनि प्रभावेण सद्यः शुक्रादि कुर्वते।

इससे सिद्ध होता है कि वाजीकरण पदार्थ खाने से तत्काल ही वीर्य बन जाता है और मैथुन-द्वारा निकल जाता है। इसलिए इसके सेवनकाल में बहुत ही संयम और सदाचार का पालन करना चाहिये। अन्यथा उससे अधिक हानि होने की सम्भावना रहती है। अतएव इसका सेवन उन्हींको करना चाहिये, जिन्हें प्रकृति ने सब साधन प्रस्तुत किये हों। जिनका मन अपने वश में नहीं है; जो अपनी कामेन्द्रिय पर संयम नहीं रख सकते, उन्हें वाजीकरण कदापि न सेवन करना चाहिये। जो इन्द्रियासक्त पुरुष वाजीकरण पदार्थ सेवन करता है उसकी शक्ति अधिकाधिक क्षीण होती रहती है।

जब तक शरीर नीरोग न हो और शरीर में पर्याप्त वीर्य न हो; तब तक केवल वाजीकरण पदार्थों को खाकर संभोग करना वृथा है। इनसे कोई लाभ नहीं होता। अतः सबसे पहले शरीर और वीर्य की पुष्टि पर ध्यान रखना आवश्यक है। कहा है—'न हीनवीर्यस्य कदापि सौख्यम्।' अर्थात् वीर्यहीन को मैथुन में आनन्द नहीं आता।

शक्तेरभावात् स्तम्भादि सर्वमेवाप्रयोजकम्।
अतः शरीरपुष्ट्यार्थं वाजीकरणमुच्यते॥

शक्ति न रहने पर स्तम्भन की सम्पूर्ण वस्तुएँ निष्फल हो जाती हैं। इस लिए शरीर को पुष्ट करने के लिए वाजीकरण कहते हैं।

निःस्त्राव्यः मत्स्याण्डरसं भृष्टं सर्पिषि भक्षयेत् ।
हंसबर्हिणि दक्षाणि चैवमण्डानि भक्षयेत् ॥

मछली के अण्डे के रस को घी में भूनकर अथवा हंस, मोर और मुर्गों के अण्डों को घी में भूनकर खाने से अधिक वीर्य उत्पन्न होता है ।

यत्किञ्चिन्मधुरं स्निग्धं जीवनं बृंहणं गुरु ।
हर्षणं मनसश्चैव सर्वं तद्वृष्यमुच्यते ॥

जितने द्रव्य मीठे, चिकने, जीवन, बृंहण, गुरु और मन में हर्ष उत्पन्न करनेवाले हैं; उन सबसे वीर्य पुष्ट होता है ।

शतावरीशृतंक्षीरं प्रपिवेत् सितयायुतम् ।
रममाणस्य विरतिं मृदुतां याति नेन्द्रियम् ॥

शतावरी के चूर्ण को गाढ़े दूध में मिश्री मिलाकर जो पुरुष पीता है, रति में उसकी इन्द्रिय कभी भी शिथिल नहीं होती ; वरन् प्रहर्ष रहती है ।

गोक्षुरकः क्षुरकः शतमूली वानरी नागबलातिबला च ।
चूर्णमिदं पयसा निशिपेयं यस्य गृहे प्रमदाशतमस्ति ॥

गोखुरू, तालमखाना, शतावर, कौंच के बीज, बड़ी खरैंटी और छोटी खरैंटी का चूर्ण बनाकर दूध के साथ रात्रि में पीने से पुरुष सैकड़ों प्रमदाओं के साथ रमण कर सकता है ।

आर्द्राणिमत्स्यमांसानि शफरीर्वा सुभर्जिताः ।
तप्ते सर्पिषि यः खादेत् स गच्छेत् स्त्रीषु न क्षयम् ॥

ताजी मछली के मांस या शफरी को अच्छी तरह घी में भूनकर जो पुरुष खाता है, वह स्त्रियों के साथ संभोग करने से विरत नहीं हो सकता ।

सहितेन घृतेन मधुना मधुकं परिसेचितं पिबति योऽनुपयः ।
नवसुभ्रुवां सुखकरः सततं बहुवीर्यपूरपूरितो भवति ॥

जो पुरुष घृत और मुलहठी एक साथ मिलाकर खाने के बाद दूध को पीता है, वह युवती स्त्रियों को रति में पूर्ण सुख को देने वाला एवं निरंतर वीर्य से पूर्ण रहता है।

सौभाग्यपुष्टिबलशुक्रविवर्धनानि किं सन्ति नो भुवि बहूनि रसायनानि।
कन्दर्पवर्धिनि परंतु सिताज्ययुक्ता दुग्धादृते न मम कोपि मतः प्रयोगः॥

हे कामदेव के बढ़ानेवाली स्त्री! सुन्दरता, पुष्टि, बल और वीर्य को बढ़ानेवाली औषधियाँ पृथ्वी में बहुत हैं; किन्तु मिश्री और घृत मिले हुए दूध की तरह कोई अन्य प्रयोग मेरे मत में नहीं है; अर्थात् यही सर्वोत्तम है।

उच्चटाकन्दश्चव्या यष्टीमधुकं च सशर्करेण पयसा पीत्वा वृषी भवति॥

कँवाच का बीज, चव्य और मुलहठी का चूर्ण; मिश्री और दूध मिलाकर पीने से पुरुष की स्तंभन-शक्ति बढ़ती है।

मेषवस्तमुष्कसिद्धस्य पयसः सशर्करस्य पानं वृषत्व योगः॥

भेड़े और बकरे के वृषण को पानी में क्वाथ बनाकर मिश्री के साथ पीने से पुरुष बैल की तरह पुष्ट हो जाता है।

तथा विदार्याः क्षीरिकायाः स्वयंगुप्ताश्च क्षीरेणपानम्॥

विदारी-कन्द, खिरनी और केवांच की गुद्दी को पीसकर दुग्ध के साथ पीने से संभोग में स्तम्भन होता है।

शृंगाटककसेरुकामधूलिकानि क्षीरकाकोल्या सह पिष्टानि सशर्करेण पयसा घृतेन मन्दाग्निनोत्करिकां पक्त्वा यावदर्थभक्षितवानन्ताः स्त्रियो गच्छतीत्याचार्याः प्रचक्षते॥

सिंघाड़ा, कसेरू, मुलहठी और क्षीरकाकोली एक साथ पीस मिश्री, दूध और घृत मिलाकर मन्द अग्नि पर पका करके जितनी बार खावे, उतनी ही बार वह अनेक स्त्रियों से संभोग कर सकता है।

माषकमलिनीं पयसा धौतामुष्णेन घृतेन मृदूकृत्योद्धृतां वृद्धवत्सायाः गोः पयः सिद्धः पायसं मधुसर्पिर्भ्यामशित्वाऽनन्ताः स्त्रियोगच्छतीत्याचार्याः प्रचक्षते ॥

उड़द की धोई हुई दाल को घी में धीरे-धीरे भूनकर अधिक दिन की ब्याई हुई गाय के दूध में पकाकर मधु और घी में मिला करके खाने से पुरुष अत्यन्त स्त्रियों के साथ अभिगमन कर सकता है। ऐसा आचार्य कहते हैं।

विदारी स्वयंगुप्ता शर्करा मधुसर्पिर्भ्यां गोधूमचूर्णेन पालिकां कृत्वा यावदर्थं भक्षितवानन्ताः स्त्रियो गच्छतीत्याचार्याः प्रचक्षते ॥

विदारी कंद, केवांच का बीज, मिश्री, मधु, घी और गेहूँ के आटा को एक में पकाकर पुरुष जितनी बार खाता है, उतनी ही बार अनेक स्त्रियों से संभोग कर सकता है। ऐसा आचार्य कहते हैं।

चटकाण्डऽरस भावितैस्तण्डुलैः पायसं सिद्धं मधुसर्पिर्भ्यां प्लावितं यावदर्थमिति समानं पूर्वेण ॥

मुर्गी के अण्डे के रस में चावल को भूनकर और दूध में पकाकर मधु और घृत मिला करके खाने से पुरुष की अपूर्व स्तम्भन-शक्ति बढ़ती है।

आकारकरभं शुण्ठीं लवंगं कुंकुमं कणाम् ।
जातीफलञ्च तत्कोषं चन्दनं कार्षिकं पृथक् ॥
हिंगुलं गन्धकं शाणां फणिफेनं पलोन्मितम् ।
गुञ्जात्रयमितां कुर्य्यात् संमर्द्य वटिकां भिषक् ॥
पयसा परिपीतोऽयं शुक्रस्तम्भकरो रसः ।
विद्रावणः कामिनीनां वशीकरण एव च ॥

अकरकरहा, सोंठ, लौंग, केशर, पीपल, जायफल, जावित्री और लाल-चंदन, सबका चूर्ण दो-दो तोले; शुद्ध हिंगुल और गन्धक, आठ-आठ माशे;

अफीम आठ तोले सबको पानी के साथ खरल करके तीन-तीन रत्ती की गोली बना और सोने के पहले एक गोली नित्य खाकर दूध पीने से वीर्य में स्तम्भन-शक्ति आती है और मैथुन की प्रचण्ड-शक्ति बढ़ जाती है ।

रस गन्धक लौहाभ्र रौप्य हेमानि माक्षिकम् ।
शाणमानेन संगृह्य तुगाक्षीरीञ्च कार्षिकीम् ।।
पल प्रमाणं विजयावीजैकत्र मर्दयेत् ।
विजया वारिणा पश्चान्माषमानां वटीं चरेत् ।।
एकैका भक्षणीयैषा पेयञ्चानुपयः पलम् ।
श्रीशक्रवल्लभो नाम रसो वाजीकरः परः ।।
वीर्यस्तम्भ करोऽत्यर्थं प्रमदादर्पनाशनः ।
गतो ह्यप्सरसां शक्रो वाल्लभ्यं यत्प्रसादतः ।।

शुद्ध पारा, गन्धक, लौह भस्म, अभ्रक भस्म, चाँदी की भस्म, सोने की भस्म, सोना मक्खी की भस्म, वंसलोचन और भाँग के वीज का चूर्ण आठ-आठ तोले सबको भाँग के काढ़ा के साथ खरल कर एक-एक माशा की गोलियाँ बनावे । एक गोली खाकर दूध पीने से वीर्य में स्तभन होता और मैथुन-शक्ति बढ़ती है ।

महिषघृत सहदेवी तिलमधुसित कमल केसरैस्तुल्यैः ।
गृहचटकेन विलेपितनाभिः स्तब्धेन्द्रियो रमते ।।

भैंस का घी, सहदेवी, तिल, मधु, सफेद कमल का केशर, समान भाग गृहचटक के अण्डे में मिलाकर नाभी पर लेप करने से इन्द्रियप्रहर्ष होता है ।

तिलतैलघोपटङ्कण मनःशिला जातिपर्णरसकुष्ठैः ।
वर्द्धयति लिंगमुच्चैः सप्तदिनं मर्दनं विहितम् ।।

तिल का तेल, नोनियाँ की पत्ती का रस, सुहागा, मैनसिल, पर्णरस और कूठ सबका लेप बनाकर सात दिनों तक इन्द्रिय पर लेप करने से कामेन्द्रिय स्तब्ध हो जाती है ।

कल्लोलिनी कानन कन्दराद्रौ दुःखाश्रये वार्पित चित्तवृत्तिः ।
मृदुक्रमारम्भमभिन्न धैर्यः श्लथोपि दीर्घं रमते रतेषु ॥

रति करते समय यदि पुरुष संभोग-क्रीडा का ध्यान त्यागकर पर्वत और अरण्यों में बहनेवाली किसी नदी के तरङ्गों की ओर चित्त लगावे; अथवा किसी शोकजनक घटना की ओर ध्यान रखे, तो इस प्रकार मृदुरत करता हुआ भी वह धैर्यपूर्वक बहुत देर तक रति कर सकता है।

धत्तूरकमरिचपिप्पलीचूर्णैर्मधुमिश्रैर्लिप्तलिङ्गस्य सम्प्रयोगो वशीकरणम् ॥

धतूरा, मरिच और पीपल का चूर्ण बनाकर मधु के साथ मिलाकर इन्द्रिय पर लेप करने से वशीकरण होता है।

ताम्बूलं मधु कुसुमस्रजो विचित्राः कान्तारं सुरतरुनवा विलासवत्यः ।
गीतानि श्रवणहराणि मिष्टमन्नं क्लीबानामपि जनयन्ति पंचवाणम् ॥

ताम्बूल, मधु, पुष्पों की माला, विचित्र पारिजात का उपवन, विलासवती युवतियाँ, मनोहर सङ्गीत और मिष्टान्न आदि पदार्थ नपुंसक को भी कामातुर कर देते हैं।

नीलोत्पलसितपङ्कजकेशरमधुशर्करावलिप्तेन ।
सुरते सुचिरं रमते दृढ़लिंगो नाभि विवरेण ॥

नील और श्वेत कमल का केशर; मिश्री और मधु में मिलाकर इन्द्रिय पर लेप करने से इन्द्रिय स्तब्ध होती है और पुरुष प्रचण्डरति कर सकता है।

एते वाजीकरा योगाः प्रीत्यपत्यबलप्रदाः ।
सेव्या विशुद्धोपचित देहैः कालाद्य पेक्षया ॥

ये वाजीकरण-प्रयोग अनुराग और सन्तान को देनेवाले हैं। पुरुष को शुद्ध शरीर और हृदय से कुछ काल तक इनका सेवन करना चाहिये।

नागबल्ली बला मूर्वा जातीकोषफले मुरा ।
अपामार्गस्य बीजञ्च काकोली युगलं तथा ॥
कंकोलोशीरयष्ट्याह्व वचाश्चैतानि मर्दयेत् ।
वीर्यस्तम्भकरं वृष्यं चूर्णमेतद्रसायनम् ॥

पान, खरेंटी, मरोड़फलो, जावित्री, जायफल, मुरामांसी, चिचिड़ा का बीज, काकोली, क्षीर काकोली, कङ्कोल, खस, मुलहठी और बच सबका समान भाग चूर्ण बनाकर दुग्ध के साथ खाने से वीर्यस्तम्भन होता है। यह वृष्य और रसायन भी है।

शाखामृगमतिचपलं क्षितिरुहशाखागतिं विचिन्तयतः ।
ध्वजमुखपर्यन्तगतं फलबीजं पुरुषस्य जातु नो गलति ॥

यदि सुरतकाल में पुरुष रतिक्रिया की ओर ध्यान न देकर अपने मन को अन्यमनस्क कर लेवे, और वृक्षों पर इधर-उधर कूदनेवाले बन्दरों की चपल-लीला की ओर अपना मन एकाग्र करे, तो यह निश्चय है कि उसका वीर्य स्खलन न होकर स्तम्भन होगा।

वाजीकरण के कुछ यौगिक प्रयोग ऐसे हैं, जिनका अभ्यास करने से पुरुष की स्तम्भनशक्ति बहुत ही प्रचण्ड और स्थायी हो जाती है। परन्तु इनके साधन में कुछ अधिक काल लगता है। मनुष्य के हृदय में मदन की अभिलाषा बहुत मात्रा में विद्यमान रहती है। सबकी यह लालसा होती है कि रति-काल में इतना स्तम्भन रहे कि मदमत्ता प्रमदा की धैर्यच्युति हो जाय। यहाँ पर कुछ विशिष्ट लोगों के अनुभूत प्रयोग दिये जाते हैं।

पुरुष को, यह साधन करना आवश्यक है कि पेशाब और दस्त बारी-बारी से किये जायँ। भाव यह है कि जब पाखाना हो रहा हो तब पेशाब कदापि न होने देवे। यदि पुरुष इसकी साधना में सफल हो जाय तो वीर्यस्तम्भन एक साधारण बात रह जाती है। इसके लिए प्रयोग यह है कि पाखाने के समय तीन उँगलियों से शिश्न को ऊपर से नीचे तक तीन

स्थान पर दबाकर पेड़ू की ओर उसे चिपका देवे ; जिससे किसी प्रकार दस्त के साथ पेशाब न निकल सके। इस प्रकार पेशाब की नली दबाने से पेशाब स्वभावतः रुक जाता है। पाखाना से निवृत्त हो जाने पर इन्द्रिय को छोड़ देना चाहिये। उस समय पेशाब निकलने से कोई हानि नहीं होती। कुछ दिनों तक ऐसा करने से पाखाना के बाद पेशाब की बूँदें आती रहती हैं; किन्तु कुछ अधिक दिनों तक इसका अभ्यास करने से बूँदों का आना भी बन्द हो जाता है। जब पेशाब का आना एकदम बन्द हो जाय तब इस प्रयोग को सिद्ध हुआ समझना चाहिये। फिर इन्द्रिय को उँगलियों से दबाने की आवश्यकता भी नहीं रह जाती। इसकी सिद्धि हो जाने पर वीर्य का त्याग और अत्याग अपने अधिकार में हो जाता है। इस प्रकार रति-काल में जब यह मालूम होने लगे कि वीर्य स्खलित होनेवाला है, तो रुककर वीर्य को उसी प्रकार ऊपर की ओर खींचे, जिससे वीर्य लौटकर अपने उद्गम स्थान को चला जाय। जब वीर्य अपने स्थान को चला जाय तब पुनः संभोग करना चाहिये। यह क्रिया अत्यन्त सरल और परीक्षित है। इसमें किसी प्रकार की हानि नहीं होती। जिस प्रकार हम अपने उदरस्थ वायु को निकाल देते हैं और पेट खाली हो जाता है उसी प्रकार वायु को निकालकर शिश्न को सिकोड़ना चाहिये।

संभोग करते समय जब यह प्रतीत होने लगे कि वीर्य निकलना चाहता है, तो वह नाड़ी—जो अण्डकोषों के मध्य में नीचे की ओर वीर्य निकालने वाली है, उसको मध्यमा और तर्जनी द्वारा जोर से पकड़ कर दबा देवे जिससे उसका उछलना बंद होकर वीर्य ऊपर को लौट जावे। इसके पश्चात् पुनः संभोग करना आरम्भ करे। इसमें भी पहले कठिनाई होती है, पर अभ्यास हो जाने पर यह प्रयोग सिद्ध हो जाता है। पुरुष को चाहिये कि मैथुन करते समय उसी नाड़ी पर अण्डकोष के नीचे अपने पैर की एड़ी लगाये रहे। इससे न तो वह नाड़ी उछलेगी और न वीर्य ही निकल सकेगा।

स्तम्भन के लिए सबसे सरल विधि यह है कि स्मर-मंदिर में कामे-

न्द्रिय को प्रवेश कर इस प्रकार रति करे कि अंडकोष बराबर योनि के मुँह पर रहे। इस प्रकार संचालन होने तथा योनि-मुख पर रगड़ खाने से स्त्री शीघ्र द्रवित हो जाती है।

चन्द्रकला-तिथियों के अनुसार स्त्री-शरीर में काम का, विभिन्न अंगों में निवास रहता है। उस स्थान के योग्य स्पर्श, मर्दन, क्षत या दशन करने से उनकी कामाग्नि प्रज्ज्वलित हो उठती है और उनको गुदगुदा देने से ही द्रावण हो जाता है। जिस अंग में काम का वास होता है स्त्री उस अंग को विशेष परिचालित करती है। परन्तु यह अभ्यास करने से ही मालूम होता है। यदि किसी प्रकार ज्ञात न हो सके तो कामोत्तेजक पदार्थों को व्यवहार में लाने से तुरन्त ही सब भाव प्रकट हो जाता है।

यदि मैथुन करने वाला पुरुष शीघ्र स्खलित हो जाय और स्त्री का रज द्रवित न हो, तो स्त्री ऐसे पुरुष की कभी भी अभिलाषा नहीं करती। किन्तु यदि स्त्री-पुरुष का वीर्य साथ ही स्खलित हो जाय तो स्त्री को उच्चतम आनन्द मिलता है और वह पुरुष के सहवास-सुख को जीवन भर नहीं भूलती।

पुरुष को रति करते समय वीर्य निकालने में जितना श्रम करना पड़ता है, उससे कहीं अधिक श्रम स्त्री को करना पड़ता है। इसीसे स्त्रियों में काम अष्टगुण कहा गया है। अतः जब स्त्री संभोग-काल में पुरुष से लिपट जाय और योनि को ऊपर उठा कर श्वास-प्रश्वास लेती हुई बेचैनी की चेष्टाएँ प्रकट करे तो उसके द्रवित होने का समय आया हुआ समझना चाहिये। उस समय यदि पुरुष अपने कार्य-कलाप को कम कर दे, तो स्त्री बेचैन हो कर अनेक अंग-चेष्टाएँ करती है और शीघ्र ही आनन्द लेती हुई द्रवित हो जाती है। पुरुष को भी उसी समय द्रवित हो जाना चाहिये।

यदि मैथुन करते समय पुरुष रति-क्रिया पर ध्यान नहीं देता तो इससे उसकी स्तम्भन-शक्ति बढ़ती एवं स्त्री शीघ्र द्रवित हो जाती है। अगर दोनों ही ध्यान न देवें तो दोनों का स्तम्भन होता है।



# तृतीय पराग

## नपुंसकता-नाशक एवं वीर्यवर्द्धक योग

क्लीबः स्यात्सुरताशक्तस्तदभावः क्लैब्यमुच्यते ।
सङ्कल्पप्रवणे नित्यं प्रियां वश्यामपि स्त्रियम् ॥
याति लिङ्गशैथिल्यात् कदाचिद्याति वा यदि ।
श्वासार्त्तस्विन्नगात्रस्य मोघसंकल्पचेष्टितः ॥
म्लानशिश्नश्च निर्बीजः स्यादेतत्क्लैब्यलक्षणम् ।

रति में असमर्थ होने के भाव को नपुंसकता कहते हैं। सुन्दरी प्रियतमा के साथ रति-क्रिया में प्रवृत होने की असमर्थता को ही नपुंसकता कहते हैं। नपुंसक में रतिलालसा होती है; पर कामेन्द्रिय की शिथिलता के कारण वह चेष्टा करने पर भी रति में प्रवृत्त नहीं हो सकता। यदि कभी वह इसमें निरत भी होता है, तो उसकी सांस बहुत तेज चलने लगती है; शरीर पसीने-पसीने हो जाता है। शास्त्रकारों ने नपुंसकता के अनेक कारणों का उल्लेख किया है। पर, सबसे प्रमुख कारण वीर्य का ह्रास ही है। बहुत-से पुरुष ऐसे हैं, जो मैथुन तो अधिक करते हैं; पर वीर्य को पैदा करनेवाले या बढ़ानेवाले पदार्थ या औषधियों का सेवन नहीं करते। इस प्रकार अधिक स्त्री-प्रसंग करने से जो वीर्य-क्षय होता है उसकी पूर्ति नहीं होती। उन्हें बहुत दिनों तक इस बात का पता ही नहीं लगने पाता कि वह अपने जिस वीर्य-कोष का अपव्यय कर रहे हैं उससे अनेक दुःखद परिणाम होने की संभावना है। अपनी शक्ति के आगे वे भविष्य की कुछ भी चिन्ता नहीं करते। वीर्य की अल्पता से उत्पन्न होने वाली नपुंसकता पुरुष को बहुत ही तिरस्कृत और अपमानित करती है। ऐसे नपुंसक को क्षणिक उत्तेजना होती है। वह रति में प्रवृत्त होता है, पर वीर्यपात होने के पूर्व ही उसे शिथिलता आ दबाती है। लज्जा और ग्लानि से फिर उसे चैतन्यता नहीं आती।

बहुधा ऐसा होता है कि कभी-कभी ऐसे नपुंसकों का वीर्य ही नहीं द्रवित होता। ऐसे पुरुषों की स्त्रियाँ कभी उनसे परितृप्त नहीं होतीं और थोड़े से प्रलोभन से ही व्यभिचार में प्रवृत्त हो जाती हैं।

कामेन्द्रिय की चैतन्यता का मुख्य कारण वीर्य है। अगर वीर्य की कमी है तो इससे शरीर दुबला हो जाता है, शक्ति नहीं रह जाती, भोजन की इच्छा कम हो जाती है और वीर्य का बनना स्वभावतः रुक जाता है। इसलिए रतिसुख के अभिलाषी प्रत्येक व्यक्ति को अपने वीर्य की अभिवृद्धि के लिए सदैव पौष्टिक पदार्थ और वाजीकरण औषधियों का उपयोग करते रहना चाहिये।

रेतोदोषोद्भवं क्लैब्यं यस्माच्छुद्धयैव सिद्धयति।

वीर्य के दोष से ही पुरुषों को नपुंसकता उत्पन्न होती है और वीर्य ही के शुद्ध होने पर नपुंसकता दूर हो जाती है।

अतिव्यवायाद्व्यायामादसात्म्यानाञ्च सेवनात्।
अकाले वाप्ययोनौ वा मैथुनं न च गच्छतः॥
रूक्षतिक्तकषायातिलवणाम्लोष्णसेवनात्।
नारीणामरसज्ञानां स्रवणाञ्जरया तथा॥
चिन्ताशोकादविस्रम्भाच्छस्त्राराग्निविभ्रमात्।
भयात्क्रोधादतीसाराद्व्याधिभिः कर्षितस्य च॥
वेगाघातात्क्षताच्चापि धातूनां संप्रदूषणात्।
दोषाः पृथक्समस्ता वा प्राप्य रेतोवहाः शिराः॥
शुक्रं संदूषयन्त्याशु तद्वक्ष्यामि विभागशः।

अत्यन्त मैथुन और व्यायाम, असंयमित आहार-विहार, अकाल मैथुन, अयोनि मैथुन, इन्द्रिय-निग्रह; रूक्ष, तिक्त और कषाय वस्तु का सेवन; अकामा और अनभिज्ञा स्त्री के साथ संभोग; प्रमेह, वृद्धावस्था, चिन्ता, शोक;

मैथुन के समय भय की आशंका; शस्त्र या अग्नि का मिथ्या प्रयोग: भय, क्रोध, अतिसार आदि व्याधि; मलमूत्रादि के अवरोध और वीर्यवाहिनी शिरा में क्षत होने आदि कारणों से दोष कुपित होकर वीर्य वाही शिराओं में प्राप्त होकर वीर्य को दूषित कर देते हैं।

बीजध्वजोपघाताभ्यां जरया शुक्रसंक्षयात्।
क्लैब्यं सम्पद्यते तस्य शृणु सामान्यलक्षणम्॥

नपुंसकता चार प्रकार के कारणों से उत्पन्न होती है—वीर्य के उपघात से, कामेन्द्रिय की नस में चोट आ जाने से, बुढ़ापे से और वीर्य के क्षय होने से।

मैथुन करने वाले पुरुष का मन जब भय, शोक अथवा क्रोधादि दुखदायी चिन्ताओं से विकृत हो जाता है, तब भी उसमें चैतन्यता नहीं आती और सुरतकाल में वह शिथिल पड़ जाता है। ऐसी नपुंसकता मानसिक दुर्बलता से उत्पन्न होती है। ऐसे नपुंसकों के शरीर में प्रचुर शक्ति निवास करती है। शरीर हृष्ट-पुष्ट एवं नीरोग रहता है और वीर्य की बहुलता भी रहती है; पर मन में किसी प्रकार की चिंता या दुखद विचार के उठने मात्र से उसकी इन्द्रिय शिथिल पड़ जाती है और रतिक्रिया में वह प्रवृत्त नहीं हो सकता। यह मानसिक क्लीवता बहुधा लज्जा से उत्पन्न होती है। अपरिचित स्त्री या अपने से अधिक या बहुत अल्प अवस्थावाली तथा रति-कला-निपुण कामिनियों के सम्मुख यह लज्जा स्वतः प्रकट होकर पुरुष को निष्क्रिय और निश्चल बना देती है।

बहुधा संभोग-काल में कुलटा स्त्रियाँ कुछ ऐसी लगी-सी बात कह देती हैं, जिससे पुरुष अन्यमनस्क हो जाता है और उसे रति से विरक्ति हो जाती है। उसे अपने पुरुषत्व के विषय में शंका होने लगती है। यह वास्तव में मानसिक दुर्बलता है। परन्तु यह दुर्बलता बहुत सरलता से दूर की जा सकती है। ऐसे पुरुष को, अपने मन को शांत एवं सुदृढ़ बनाने का अभ्यास करना चाहिये। मन को दृढ़ और स्थिर बनाने पर ऐसे कल्पित विचार या भावनाएँ कभी नहीं उठ सकतीं।

चरपरे, खट्टे और खारे पदार्थों आदि के खाने से पित्त बहुत बढ़ जाता है। पित्त के बढ़ने से वीर्य-क्षय हो जाता है और बहुधा इस कारण से पुरुष नपुंसक बन जाते हैं। जिस प्रकार वीर्य की कमी से पुरुष नपुंसक बन जाता है, उसी तरह वीर्य में विकार आने पर भी वह नपुंसक हो जाता है। ऐसे लोगों का वीर्य एकदम पानी-जैसा पतला हो जाता है। गर्म वस्तु खाने वालों का भी पित्त कुपित हो जाता है और वह वीर्य पैदा करने वाली अन्य धातुओं को दूषित कर देता है ; जिससे नवीन वीर्य बनने का स्रोत ही बन्द हो जाता है। इस प्रकार शरीर में विद्यमान वीर्य पतला होकर बेकार हो जाता है। अतएव पुरुष नपुंसक हो जाते हैं। गर्म, तीखे और कड़वे पदार्थ वीर्य को शुष्क कर देते हैं। जब वीर्य शुष्क हो जाता है, तब कामेंद्रिय में चैतन्यता नहीं आती। यह नपुंसकता सात्विक आहार और वीर्य को शुद्ध करनेवाली औषधियों से दूर हो सकती है।

वीर्य के तरल और शीघ्र स्खलित होने के अनेक कारण हैं। वीर्य निकालने वाली शक्ति में शीतलता तथा ऊष्मा आ जाने के कारण भी क्षीणता आ जाती है और वीर्य शीघ्र द्रवित हो जाता है। ऐसी दशा में वीर्य पतला और उज्ज्वल वर्ण का होता है। दूसरे जब शरीर में वीर्य और रक्त अधिक मात्रा में बढ़ जाता है तब भी वीर्य शीघ्र निकल जाता है। वह वीर्य न तो बहुत गाढ़ा होता है और न बहुत पतला; किन्तु कामेन्द्रिय में अधिक शक्ति आ जाती है। इन कारणों से भी स्त्री-प्रसंग के समय वीर्य शीघ्र निकल जाता है।

शीतलता के कारण वीर्य वाहिनी शिरा में शिथिलता आने लगती है। इससे वीर्य रोधिनी शक्ति कम हो जाती है और वीर्य अपने आप बाहर निकल जाता है।

यदि वीर्य वर्द्धक औषधियाँ खाकर स्त्री-संभोग नहीं किया जाता, तो बहुत-सा वीर्य संचित हो जाता है और संभोग करने पर अधिक मात्रा में निकल जाता है। अगर वीर्य में गरमी और तीव्रता अधिक होती है

तो भी वीर्य वाहिनी शिरा वीर्य को अधिक शीघ्र निकाल देती है। किन्तु ऐसी दशा में जब वीर्य निकलता है, तब जलन या चुभन-सी होती है। इस प्रकार वीर्य के निकलने में पुरुष को तो कष्ट होता ही है, साथही स्त्री को भी कुछ कष्ट होता है। वीर्य में ऐसी गरमी; पित्तकारक पदार्थ—मिर्च, मसाले, खटाई आदि के खाने से आती है।

औषधियाँ दो प्रकार की होती हैं। एक तो ऐसे लोगों के लिए हितकारी होती हैं, जो रोगी हैं। अतएव वीर्य-विकार से जिन्हें नपुंसकता हो गई है उन्हें सबसे पहले अपने वीर्य को शुद्ध करने का प्रयत्न करना चाहिये। वीर्य के शुद्ध होने पर पौष्टिक और वाजीकरण औषधियाँ हितकर हो सकती हैं। अन्यथा वीर्य के दूषित रहने पर वाजीकरण औषधियों का प्रयोग अत्यन्त भयावह और हानिकारक होता है; क्योंकि उन औषधियों में ऐसी शक्ति होती है कि साधारण व्यक्ति, जिसका वीर्य बहुत ही दूषित एवं तरल हो गया है, किसी प्रकार उन्हें अपने में संयमित नहीं रख सकता। इस कारण उन दवाओं का उपयोग होते ही वे अत्यधिक कामातुर हो उसे द्रवित करने का यत्न करने लगते हैं। इन व्यवहारों से रोगी को अधिकाधिक हानि होती है और वह औषधियों की उत्तेजना के साथ ही अपनी रही-सही शक्ति को भी नष्ट कर देता है।

दूसरे प्रकार की औषधि उन लोगों के लिए हितकारी होती है, जो स्वस्थ हैं, सबल हैं, वीर्य-विकार से रहित हैं; और जिन्हें किसी प्रकार की व्याधि नहीं है। किन्तु अधिक विषयान्वेषी हैं और नवयौवना कमनीय कामिनियों का मदभञ्जन करने में ही अपना पुरुषार्थ समझते हैं। अनेक औषधियाँ पुरुष के ओज को बढ़ानेवाली होती हैं और कुछ ऐसी भी होती हैं, जो वृद्धावस्था एवं रोगों को नष्ट करती हैं। ऐसी औषधियों को रसायन कहते हैं।

प्राचीन काल में वनस्पतियाँ और काष्ठ औषधियाँ सर्व-साधारण को प्रचुर मात्रा में मिल सकती थीं। इससे उनका उपयोग अधिक किया जाता

था। परन्तु समय के परिवर्त्तन से शास्त्रों में वर्णित वनस्पतियाँ आधुनिक युग में या तो अप्राप्त हो गई हैं या उनके पहचाननेवालों का अभाव हो गया है, जिससे ताजी औषधियाँ सब जगह प्रत्येक अवसर पर नहीं मिल सकतीं। जो कुछ मिलती हैं, वह भी वर्षों की सड़ी-गली अत्तारों की दूकान पर। यह भी निर्विवाद सिद्ध है कि हरी और ताजी वनस्पतियों का गुण किसी रासायनिक प्रयोग से कम प्रभावोत्पादक नहीं होता। किन्तु एक बात अवश्य है ; वनस्पतियों का गुण स्थायी नहीं होता। नपुंसकता आदि विशिष्ट व्याधियों पर तो उनके प्रभाव का विशेष स्थायित्व नहीं देखा गया। साथ ही उनका गुण भी अधिक दिनों के पश्चात् प्रकट होते देखा जाता है। इसके लिए रासायनिक प्रयोग अल्पकाल में लाभ पहुँचानेवाले और स्थायी गुणद सिद्ध हुए हैं। किन्तु भूलकर भी रासायनिक औषधियों के स्वयं बनाने की चेष्टा न करना चाहिये और न किसी अनाड़ी वैद्य या धूर्त विज्ञापनबाजों के यहाँ से ही मँगवाना चाहिये। उन्हें किसी सुयोग्य वैद्य या लोकप्रसिद्ध औषधालयों की जँची हुई औषधियों का ही उपयोग करना चाहिये। अन्यथा लाभ के बदले भयानक हानि उठानी पड़ती है।

अब यहाँ पर कुछ विशिष्ट रासायनिक औषधियों के गुणों का उल्लेख किया जाता है।

सुस्थस्योजस्करं किञ्चित् किञ्चिदार्त्तस्य रोगनुत्।
यज्जराव्याधिविध्वंसि भेषजं तद्रसायनम्॥

इन्द्रिय की शिथिलता, ओज की वृद्धि, वृद्धता और व्याधि विशेष को जो औषधियाँ विध्वंस करती हैं, उन्हें रासायनिक प्रयोग कहते हैं।

रासायनिक औषधियों में मन्मथ रस का बहुत अधिक गुण है—

गृहे यस्य शतस्त्रीणां विद्यन्तेति व्यवायिनः।
नतस्य लिंगशैथिल्यमौषधस्यास्यसेवनात्॥

न च शुक्रक्षयं याति न बलं ह्रासतां व्रजेत् ।
कामरूपी भवेद्दिव्यो वृद्धः षोडशवर्षवत् ॥

जिस विलासी पुरुष के सैकड़ों स्त्रियाँ हों और जो अति रत्यानुरागी हो, उसे इस रस का सेवन अवश्य करना चाहिये। इसके सेवन से कभी लिंग शिथिल नहीं होता। वृद्ध पुरुष भी इसके सेवन से कामदेव की तरह सुन्दर सोलह वर्ष का तरुण बन जाता है।

इससे अधिक गुण लक्ष्मी-विलास रस का है—

वृद्धोपि तरुणस्पर्द्धी न च शुक्रस्य संक्षयः ।
न च लिंगस्य शैथिल्यं न केशा यान्ति पक्वताम् ।
नित्य स्त्रीणां शतं गच्छेन्मत्तवारिणविक्रमः ॥

इसका सेवन करने से वृद्ध मनुष्य भी तरुणों की स्पर्द्धा करने लगता है। उसका वीर्य कभी क्षय नहीं होता, न लिंग ही शिथिल होता है और न बाल ही कभी श्वेत हो सकते हैं। इसका सेवन करनेवाला पुरुष गजराज की भाँति सौ स्त्रियों से गमन कर सकता है।

रासायनिक प्रयोग में सर्वश्रेष्ठ पूर्ण चन्द्रोदय रस है—

रसस्यास्य प्रसादेन नरो भवति निर्गदः ।
मेधांचलभवेवाग्मी सर्वशास्त्रसमन्वितः ॥
मदनस्य समां कान्ति मदनस्य समं बलम् ।
गीयते मदनेनैव मदनस्य समं वपुः ॥
स्त्रीणान्तथा न पत्यानां दुर्बलानां च देहिनाम् ।
क्षीणानामल्पशुक्रानां वृद्धानां वातरेतसाम् ॥
ओजस्तेजो करश्चायं स्त्रीषु कामविवर्द्धनः ।
अभ्यासेन निहन्ति मृत्युपलितं सर्वामयध्वंसिनो ॥
वृद्धानां मदनोदयोदयकरः प्रौढांगना संगमे ।
नित्यानन्दकरः सुखाति सुखदो भूपैः सदा सेव्यते ॥

पूर्ण चन्द्रोदय रस से बढ़कर दूसरा वाजीकरण-प्रयोग आयुर्वेद में नहीं है। इस रस के प्रभाव से मनुष्य रोग रहित हो जाता है और सब शास्त्र युक्त बुद्धि को प्राप्त करता है। कामदेव के समान कान्ति, शक्ति, यश और शरीर को प्राप्त करता है। सन्तानहीन स्त्री-पुरुषों को तथा क्षीण, अल्पशुक्र, वृद्ध और वातरेतस-व्यक्तियों को ओज एवं तेज बढ़ानेवाला; स्त्रियों के काम को बढ़ानेवाला; अकाल मृत्यु, वृद्धावस्था और सम्पूर्ण रोगों को नष्ट करनेवाला है। वृद्धों की तरुणियों के साथ रतिक्रिया में काम-वृद्धि करनेवाला, अत्यन्त सुखदाता; राजाओं और श्रीमन्त विलासियों के उपभोग के योग्य यह अनुभूत रसायन है।

शुद्धं सूतं समं गन्धं त्र्यहं कल्हारजैर्द्रवैः।
मर्दितं वालुका यंत्रे यामं संपुटके पचेत् ॥
रक्तागस्त्याद्रवैर्भाव्य दिनमेकं सिताम्बुजैः।
यथेष्टं भक्षयेच्चानु कामयेत् कामिनीशतम् ॥

शुद्ध पारा और शुद्ध गंधक चार-चार तोले दोनों की कज्जली कुछ सफेद और कुछ लाल कमल के रस में तीन दिन खरल करे। फिर बालुका-यंत्र में भरकर एक दिन संपुट में पचावे। फिर एक दिन लाल अगस्तियों के फूलों के रस में और एक दिन श्वेत कमल के पत्तों के रस में खरल करे। फिर बलाबल के अनुसार भक्षण करे, तो वह पुरुष सौ स्त्रियों से रमण करने की शक्ति पा सकता है।

प्रणयमधुराः प्रेमोद्गाढा रसादलसास्तथा।
भणिति मधुरा मुग्धप्रायाः प्रकाशितसंमदाः ॥
प्रकृतिसुभगा विश्रम्भार्हा स्मरोदयदायिनो।
रहसि किमपि स्वैरालापा हरन्ति मृगीदृशाम् ॥

मृगनयनी कामिनियों के प्रणय से मधुर, प्रेम-रस से पगे, काम की अधिकता से मन्द, सुनने में आनन्दप्रद; प्रायः अस्पष्ट और समझ में न आने योग्य; सहज, सुन्दर, विश्वास-योग्य तथा कामोद्दीपन करनेवाले वचन यदि स्वच्छन्दता पूर्वक एकान्त में कहे जाँय तो निश्चय ही सुनने वाले के मन को हर लेते हैं और उनमें कामलालसा जाग्रत कर देते हैं।

मानसिक क्लैब्यता के लिए पुरुष के मन में चैतन्यता और उत्तेजना पैदा करनेवाले पदार्थ को व्यवहार में लाना अधिक उपयोगी होता है। कोकिल-कंठी युवतियों का मधुर संगीत और सितार; वीणा आदि के मनोहर स्वर नपुंसकों के हृदय में अधिक राग और विषय-प्रवृत्ति को उद्भूत कर देते हैं।

युवती स्त्रियों में बहुत मादकता निवास करती है। सुन्दरी स्त्रियों के साथ रहना, उनसे मधुर और रसीली बातें करना, उन्हें बार-बार देखना, स्पर्श करना; हँसी-विनोद एवं आलिंगन-चुम्बनादि करना नपुंसक एवं वृद्ध पुरुष में भी रतिराग और विषय-सुख की शक्ति उत्पन्न कर देते हैं। साथ ही रसीली पुस्तकें—कामशास्त्र और शृंगार-शतक, आदि का अध्ययन और अनुशीलन बहुत ही शीघ्र उनमें चैतन्यता और कामोत्तेजना पैदा कर देता है।

चण्डवेगां रञ्जयितुमशक्नुवन्योगानाचरेत् ॥

प्रचण्ड, मध्यम और मन्द—तीन प्रकार के रागवाले स्त्री-पुरुष होते हैं। यदि नायिका प्रचण्ड रागवाली हो और पुरुष मन्दवेग हो तो वह उस नायिका को रति में तृप्त करने में असमर्थ होता है और उसे प्रसन्न नहीं कर सकता। अतः उसे चाहिये कि निम्नलिखित प्रयोग का व्यवहार करे—

पुरुष के मन्दराग होने के दो कारण हैं—१—सहजमन्द २—नपुंसकता। पहले मन्दराग के लिए ही प्रयोग बतलाते हैं—

रतस्योपक्रमे संबाधस्य करेणोपमर्दनं तस्यारसप्राप्तिकाले च रतयोजनमिति रागप्रत्यानयनम् ॥

मन्दरागवाले पुरुष को चाहिये कि सुरत-काल में चण्डवेग नायिका के साथ कामेन्द्रिय के प्रहर्ष होने पर भी यन्त्र-योग न करे। किन्तु स्त्री के गुह्यांग में उँगली से उपमर्दन करे। यह क्रिया तब तक करनी चाहिये जब तक स्त्री भलीभाँति काम-मद से विह्वल न हो जाय। जब उसके द्रवण होने के लक्षण प्रतीत होने लगें तब पुरुष को यन्त्र-योजन करना चाहिये।

औपरिष्टकं मन्दवेगस्य गतवयसो व्यायतस्य रतश्रान्तस्य च रागप्रत्यानयनम् ॥

जो पुरुष मन्द वेग हैं; संभोग-काल में जिनका रतिराग उद्बुद्ध नहीं होता और कामेन्द्रिय प्रहर्ष नहीं होती, या जो वृद्ध हो गये हैं और असमर्थता वश रतिक्रिया में प्रवृत्त नहीं हो सकते या जो मेदस्वी एवं स्थूल हो गये हैं, अथवा रति करते-करते शिथिल हो गये हैं और अधिक संभोग नहीं कर सकते, उन्हें औपरिष्टक या मुख मैथुन करके वीर्य को द्रवित करना भी संभोग विसृष्ट सुख का ही बोधक होता है। किन्तु यह त्याज्य है।

अपद्रव्याणि वा योजयेत् ॥

अथवा ऐसे पुरुषों को अपद्रव्य या धातुलिंग का प्रयोग करना चाहिये।

तानि सुवर्णरजतताम्रकालायसगजदन्तगवलद्रव्यमयाणि ॥

सुवर्ण, रजत, ताम्र, लौह, हाथी दाँत और सींग आदि पदार्थों के अपद्रव्य बनाये जा सकते हैं।

त्रापुषाणि सैसकानि च मृदूनि शीतवीर्याणि कर्मणि च धृष्णूनि भवन्तीति बाभ्रवीयाः योगाः ॥

खोरा और सीसाधातु के अपद्रव्य—मृदु, शीतवीर्य और रति-क्रिया में सरलता से प्रयोग किये जानेवाले स्निग्ध पदार्थ हैं। यह बाभ्रवीय योग है।

दारुमयाणि साम्यतश्चेति वात्स्यायनः ॥

वात्स्यायन कहते हैं कि बहुत-सी स्त्रियों को कठोर और कर्कश अरद्रव्य ही अधिक प्रिय होता है ।

दाक्षिणात्यानां लिङ्गस्य कर्णयोरिव व्यधनं बालस्य ॥

जिस प्रकार बालकों का कर्णछेदन होता है, उसी तरह दाक्षिणात्यों में युवकों के लिंग का छेदन भी नपुंसकता में किया जाता है ।

युवा तु शस्त्रेणछेदयित्वा यावद्रुधिरस्यागमनं तावदुदके तिष्ठेत् ॥

अनेक तरुण अपनी कामेन्द्रियों पर अस्त्र-क्षत करके जब तक रक्त-प्रवाह होता है तब तक जल में खड़े रहते हैं ।

विदारिमूलकल्कन्तु घृतेन पयसा नरः ।
उदुम्बरसमं पीत्वा वृद्धोऽपि तरुणायते ॥

विदारी कन्द का कल्क गूलर के बराबर लेकर घृत और दुग्ध मिलाकर पीने से वृद्ध भी युवा हो जाता है ।

मधुना पद्मबीजानि पिष्ट्वा नाभिं प्रलेपयेत् ।
यावत्तिष्ठत्यसौ लेपस्तावद्वीर्यं न मुंचति ॥

कमलगट्टा की मींगी शहद में पीसकर नाभी पर लेप करने से जब तक लेप रहेगा तब तक वीर्य स्खलित न होगा ।

वराहवसया लिंगं मधुना सह लेपयेत् ।
स्थूलं दृढ़ं च दीर्घं च पुंसो लिंगं प्रजायते ॥

सूअर की चर्बी शहद के साथ मिलाकर शिश्न पर लेप करने से शिश्न बहुत स्थूल और दीर्घ हो जाता है ।

मधुसैंधवसंयुक्तं पारावतमलान्वितम् ।
एतल्लिप्तेन्द्रियो वामादासीवत्कुरुते रतौ ॥

मधु, सेंधानमक, कबूतर की बीट; तीनों को खरलकर कामेन्द्रिय पर लेप करने से स्त्री दासी के समान आज्ञानुवर्तिनी हो जाती है ।

चूर्णिते मधुसंयुक्ते महारिष्टफलच्छदैः ।
लिंगलेपेन सुरते द्रवो भवति योषिताम् ॥

वकायन के पत्तों के रस में शहद मिलाकर कामेन्द्रिय पर लेप करने से समागम के समय स्त्री शीघ्र द्रवित हो जाती है ।

प्रक्षालने भगे नित्यं कृते चामलवल्कलैः ।
वृद्धापि कामिनी कामं बालेव कुरुते रतिम् ॥

आँवले के वृक्ष की छाल से भग को नित्य धोने से वृद्ध स्त्री भी षोडशी के समान रमण करती है ।

सपद्मबीजं सितया भक्षितं पद्मवारिणा ।
दृढं स्त्रीणां स्तनद्वयं मासेन कुरुते भृशम् ॥

कमलगट्टा की गुद्दी और मिश्री; कमल की पांखुरी के रस के साथ सेवन करने से एक महीने में स्त्रियों के कुच कड़े हो जाते हैं ।

मुंडीचूर्णकषायेण युतं तैलं विपाचितः ।
पतितं यौवनं यस्यास्तस्याः स्तनोन्नतिर्भवेत् ॥

मुंडी के क्वाथ को तेल में पकाकर कुचों पर लेप करने से वृद्धा के स्तन भी तरुणी के समान पुष्ट और कठोर हो जाते हैं ।

युवतित्वचाकटुकान्वितकृताञ्जली रजनितुल्यमात्राभिः ।
गोमहिषीघृततुल्यं तैलं संसाधितं विधिना ॥
कुरुते परिणतवयसामपि वनितानां त्रिसप्तरात्रेण ।
स्थिरविपुलतुंग कठिनं स्तनयुगलं तस्य योगेन ॥

प्रियङ्गु, वच, कुटकी, लज्जावती लता और हरदी, सबको समान भाग गाय और भैंस के समान भाग घी में तैल के साथ पकाकर यदि दस रात्रि तक प्रयोग करे, तो वृद्धा स्त्री के गिरे हुए स्तन भी विपुल, तुंग और कठोर हो जाते हैं ।

सतिलं गोक्षुरचूर्णं छागीक्षीरेण साधितं मधुना ।
सहपीतं सप्ताहाच्छमयति षण्ढत्वमचिरेण ॥

तिल और गोखरू के चूर्ण को बकरी के दूध में पकाकर यदि पीया जाय तो एक सप्ताह में नपुंसकता दूर हो जाती है ।

सुरतरुतगरवचागुरुमृगमदमलयजरसैः ।
धूपो वेश्मनि विहितः परस्परं प्रीतिमातनुते ॥

कल्पवृक्ष, तगर, वच, काली अगर, कस्तूरी और चन्दन सबका रस निकाल कर यदि परस्पर दम्पति एक दूसरे को लेप करें, तो परस्पर प्रीति बढ़ती है।

शिखिशिखयाऽञ्जारिकया सहिते सुरवारुणीकृताञ्जलयौ ।
भगनिहिते भामिन्या दासीभावं च दासतां पुंसः ॥

मयूर की शिखा, लज्जावती लता अंजरिका, और इन्द्रायण की जड़ का चूर्ण एक साथ मिला कर स्त्री की योनि में रखने से वह सदा पुरुष की दासी की भाँति अनुगमन करती है ।

लञ्जालुकसहदेवीकन्यागोरोचनोद्भवञ्चूर्णम् ।
ताम्बूलेन विकीर्णं नार्या परमं वशीकरणम् ॥

लज्जालुक, सहदेवी, घृत कुमारी और गोरोचन का चूर्ण पान में रखकर स्त्री को खिलाने से वह स्त्री पुरुष के वश में आ जाती है ।

पुराना गुड़, पुरानी सोंठ और इमिली के बीज की गुद्दी को पानी में पीस कर लेप करने से इन्द्रिय प्रहर्ष होती है और रति में कामिनी का विद्रावण भी बहुत शीघ्र हो जाता है ।

चमेली की हरी पत्ती का रस, सुहागा और मैनसिल का चूर्ण; तेल में पकाकर इन्द्रिय पर लगाने से कामेन्द्रिय स्थूल और पुष्ट हो जाती है ।

चूर्णं विदार्याः स्वरसेन तस्याः संभावितं भास्कररश्मिजाले ।
मध्वाज्य सम्मिश्रितमाशुलीढ्वा दशस्त्रियो गच्छति निर्विशंकः ॥

विदारी कन्द के चूर्ण को विदारी कन्द के स्वरस में भिगो सूर्य के सामने रखकर सुखा लेवे और असमान घी तथा शहद के साथ चाटने से पुरुष दस स्त्रियों के साथ मैथुन कर सकता है।

यदि मस्तिक, आमाशय और गुर्दे प्रभृति प्रधान अवयव अशक्त होते हैं तो प्रायः शरीर के सभी अवयव अशक्त हो जाते हैं। इससे भी शीघ्रपतन हो जाया करता है। यह शीघ्रपतन का रोग कामशक्ति की निर्बलता के साथ ही होता है, और कामशक्ति की निर्बलता तब होती है जब शरीर में वीर्य कम होता है। जब आहार के अभाव से शरीर में रक्त कम बनने लगता है तब वीर्य में भी कमी आजाती है। वीर्य ही वास्तव में कामशक्ति का मूल है; क्योंकि रक्त से ही वीर्य बनता है'। शीघ्रपतन के सम्पूर्ण कारणों पर भलीभाँति विचार करके ही औषधि का प्रयोग करना हितकर होता है। अन्यथा अविवेकपूर्ण सभी पौष्टिक औषधियाँ बहुधा रोग की अभिवृद्धि करती हैं।

संयम से रहने वाले भोगी पुरुषों पर नपुंसकता का आक्रमण कम होता है। आज युग की व्यापक नपुंसकता का बहुत बड़ा कारण अप्राकृतिक और अयोनि मैथुन ही है। नियमानुसार स्त्री-प्रसङ्ग आनन्ददायक होता है। इसकी अधिकता ही नपुंसकता की जन्मदात्री है। अत्यन्त मैथुन करने से कामेन्द्रिय की स्पर्श-शक्ति नष्ट हो जाती है। ऐसी दशा में अनेक प्रकार की पौष्टिक और वीर्यवर्द्धक औषधियों का खाना-पीना भी विशेष लाभप्रद नहीं हो सकता। जो लोग बहुत विलासी हैं, उनकी कामेन्द्रिय स्त्री-गुह्याङ्ग के स्पर्श मात्र से इतनी सचेत हो उठती है कि रति में प्रवृत्त होने के पूर्व या उसमें संलग्न होने के साथ ही वीर्य द्रवित हो जाता है। जितना ही शीघ्रता से विलासियों का वीर्य बनता है उतना ही शीघ्र वह स्खलित भी हो जाता है और कामेन्द्रिय भी बहुत क्षीण हो जाती है।

प्रौढ़ांगनाश्चैव नवप्रसूताः सुखाय यूनां न रते कथंचित्।
अतश्चतासां तु वरांगसंकोचनं ब्रुवे नराणां प्रीतिकरं सदैव ॥

प्रौढ़ा या नवप्रसूता नायिका तरुणों को भला किस प्रकार सुखदायक

हो सकती है; क्योंकि उसका स्मर-सदन बहुत विशाल हो जाता है। अतः युवकों की प्रसन्नता के लिए ऐसी स्त्रियों की योनि-सङ्कोचन-विधि दी जाती है।

निशा युगं चूर्णं च देवदारु समं पुनः पंकजकेसरं च ।
एतैर्विलिप्तं स्मरदेवछत्रमुपैति संकोचनमेव सद्यः ॥

दोनों हल्दी के चूर्ण के बराबर देवदारु और कमल की केसर का चूर्ण मिलाकर स्त्रियों के स्मरक्षेत्र में रख देने से वह संकुचित हो जाता है।

इक्ष्वाकुबीजं लोधैश्च युक्तं पिष्ट्वा विलिप्य च ।
योनिं नवप्रसूतापि तेन कन्येव जायते ॥

इक्ष्वाकु के बीज को लोध की छाल के साथ पीसकर नवप्रसूता की योनि पर लेप करने से संकुचित होकर वह कन्या की योनि की तरह हो जाती है।

पद्मोत्पलकदम्बसर्जकसुगन्धचूर्णानि मधुना पिष्टानि लेपो मृग्या विशालीकरणम् ॥

रक्त कमल, नील कमल, कदम्ब और सर्जक-पुष्प के मकरन्द के चूर्ण को मधु में मिलाकर लेप करने से मृगी स्त्री की योनि बड़ी हो जाती है।

कोकिलाक्षप्रलेपो हस्तिन्याः संहतमेकरात्रे करोति ॥

कोकिलाक्ष का प्रलेप करने से हस्तिनी की योनि भी संकुचित हो जाती है।

यावन्ननारी द्रवते तु पुंसः प्रागेव भोगस्य फलं न तावत् ।
अतश्चतासां द्रुतिकारकाणां नानौषधानां विधिरुच्यतेत्र ॥

जब तक पुरुष रति में स्त्री को पहले द्रवित करके स्वयं नहीं द्रवित होता अर्थात् वह स्त्री से पूर्व ही, द्रवित हो जाता है तब तक रतिक्रिया का फल निष्फल ही होता है। अतः उनके शीघ्रपतन को रोकने और वीर्य-स्तम्भन के लिए नाना औषधियों का उल्लेख किया जाता है।

कामाम्भसः संच्यवनान्नराणां शीघ्रं न सौख्यं च विलासिनीनाम् ।
भवेद्रतोत्साहसमृद्धिहेतोर्निरूप्यते स्तम्भविधिर्मयात्र ॥

रतिकाल में पुरुष का वीर्य शीघ्र स्खलित हो जाने से न तो पुरुष को ही रति-सुख का आस्वाद मिलता है और न स्त्री की ही कामाग्नि शांति होती है। इसी कारण सुरतोत्साह की वृद्धि के लिए यहाँ पर स्तम्भन-विधि का निरूपण किया जाता है।

स्वल्पेन सूक्ष्मेण तु मेहनेन तुष्यंति नार्यो न कथंचिदेव।
तस्माद्दढं प्रीतिकरं हितासां स्थूलीकरं वच्मि परं ह्युपायम्॥

रति में छोटी और पतली पुरुष-कामेन्द्रिय से स्त्री को कभी भी सन्तोष नहीं होता। इसलिए उनकी प्रीति-वृद्धि के लिए उसे स्थूल और पुष्ट बनाने की विधि का उल्लेख किया गया है।

कुष्ठंबला नागबला वचा च तथाश्वगन्धा गजपिप्पली च।
कनेरुपुष्पाणि समांशकानि सर्वाणि चैतानि विचूर्ण्य सम्यक्॥
लिंगेतिसूक्ष्मे नवनीतकेन लिप्तानि कुर्वीत मुहूर्तमात्रात्।
योषिज्जनानामतिसौख्यदात्रीमश्वीयलिंगे न समां विवृद्धिम्॥

कुष्ठ, बला, नागबला, वच, असगन्ध, गजपीपर और कनेल का फूल सबका समान भाग चूर्ण मक्खन के साथ मिलाकर सूक्ष्म पुरुषेन्द्रिय पर लेप करने से वह अश्वलिंग की तरह पुष्ट होकर क्षणमात्र में स्त्रियों की प्रीति और सुख की अभिवृद्धि करती है।

शतावरी जटामांसी कुष्टं सिंहाफलानि च।
अश्वगन्धा च दुग्धं तु चतुर्गुणमितं पुनः॥
तिलतैलेन मतिमान्मंदं चाग्नौ विपाचयेत्।
स्थूलं दीर्घं मेहनं तन्मर्दनाज्जायते भृशम्॥

सतावरी, जटामांसी, कूठ, सिंहफल और असगन्ध का समान भाग चूर्ण चौगुने दूध के साथ मिलाकर तिल के तेल में मन्द अग्नि पर पकावे। इसका मर्दन करने से गुह्येन्द्रिय स्थूल एवं दीर्घ हो जाती है।

चिंचाफलयुतं तुल्यं सिंदूरं मधुना सह ।
निक्षिप्तं तद्वराङ्गे तु नारी प्राक् द्रवतानयेत् ॥

इमिली की गुद्दी और सिन्दूर समान भाग शहद के साथ मिलाकर कामेन्द्रिय पर लेप करने से स्त्री शीघ्र द्रवित हो जाती है ।

सुरगोपकीटचूर्णं मिलितं मूलेन कारवेल्लस्य ।
स्मरमन्दिरमभ्यङ्गात् संकोचयति प्रसूतायाः ॥

सुखाए हुए इन्द्रगोप के चूर्ण को करेली के मूल के साथ पीसकर लेप करने से प्रसूता की योनि का अधिक संकोचन हो जाता है ।

चरटीगृहगण्डूपदवृषगोपानां तु चूर्णमेकैकम् ।
अजगव्यतक्रसेकात संकोचयति स्मरागारम् ॥

केंचुआ और बीरबहूटी का चूर्ण बकरी के दूध या मट्ठा से पुल्टिस बनाकर और बाँध करके सेंकने से योनि संकुचित हो जाती है ।

# चतुर्थ पराग

## संभोग और सन्तान

कामवासना ही सृष्टि की जननी है । इसी पर सारी सृष्टि का चक्र चल रहा है । प्रकृति ने पहले स्त्री-पुरुष की रचना करके ही सृष्टि का आयोजन किया है। स्त्री-पुरुष के संयोग से ही सन्तानोत्पत्ति की आशा होती है। मानव-समाज के विकास ने ही विवाह-प्रथा को जन्म दिया है। तरुण-तरुणी के विवाह में सन्तानोत्पत्ति का गूढ़ उद्देश्य अनर्हित रहता है । अपनी जीवन-शृंखला को भविष्य में सम्बद्ध रखने की प्रबल इच्छा सभी प्राणियों में रहती है। मनुष्य तो एक सामाजिक प्राणी है । उसकी सन्तानेच्छा सहज और अनिवार्य है । दम्पति, पारस्परिक प्रेम के कारण सन्तान के रूप में उस स्वर्गीय, सर्वोत्कृष्ट एवं पवित्र उपहार को एक दूसरे के प्रति अर्पण

करते हैं; जिसमें उन्हीं के समान अपने अस्तित्व से नवीन सृष्टि-क्रम चलाने की ईश्वरीय शक्ति विद्यमान रहती है। दम्पति का सन्तान के लिए इच्छुक होना आवश्यक और स्वाभाविक है।

स्त्री-प्रसङ्ग के दो उद्देश्य हैं—१—विषयानन्द और २—सन्तान। अब तक इस ग्रंथ में विषयानन्द का ही उल्लेख हुआ है। किन्तु अब इस पराग में रतिक्रिया के मुख्य उद्देश्य—सन्तान—का भी सूक्ष्मवर्णन किया जाता है।

स्त्री-संभोग का अर्थ गर्भधारण है। रज और वीर्य के संयोग से ही गर्भ-धारण होता है। किन्तु रतिक्रिया सर्वदा गर्भधारण का कारण नहीं होती। कुछ लोगों का मत है कि पुरुष का वीर्य स्त्री के रजयुक्त विकसित डिम्ब में मिलने से गर्भधारण होता है। पर, यह ठीक नहीं; वास्तव में पुरुष-वीर्य का एक अणुमात्र स्त्री-रज के साथ गर्भाशय में प्रवेश करने से गर्भधान होता है। किन्तु वीर्य-कीटाणु का गर्भाशय में सम्यक् सन्निवेश होना आवश्यक है। वीर्य के एकदम निकल जाने पर कभी गर्भधारण नहीं होता।

पुष्ट एवं परिपक्व रज-वीर्य का संमिलन ही गर्भधान का कारण होता है। नियमित तथा स्वाभाविक रूप से स्त्री-संभोग के समय पुरुष का वीर्य स्खलित होकर स्त्री के काम-मंदिर में प्रवेश करता है। सहवास के समय निकले हुए शुक्राणु योनि, डिम्ब और गर्भाशय में कई दिन तक जीवित रह सकते हैं। गर्भाशय से धीरे-धीरे ये डिम्ब प्रनाली में पहुँचते हैं। शुक्राणु को डिम्ब से विशेष अनुकर्षण होता है। इस कारण जिस डिम्ब-प्रनाली में डिम्ब होता है, उसीमें शुक्राणु घुसते हैं। केवल प्रबल शुक्राणु ही डिम्ब तक पहुँच पाते हैं। पुरुष के वीर्य में अनेक कीटाणु होते हैं और प्रत्येक में उत्पादन शक्ति वर्तमान रहती है। एक बार पुरुष के वीर्य-स्खलन से करोड़ों कीट उत्पन्न होते हैं। परन्तु स्त्री में सबके धारण करने की शक्ति नहीं होती। गर्भाधान के लिए केवल एक ही शुक्राणु की आवश्यकता समझी जाती है। शुक्राणु और डिम्ब के संयोग को ही गर्भाधान कहते हैं।

स्त्री-पुरुष की प्रत्येक मैथुन-क्रिया में शुक्र गर्भाशय में नहीं पहुँच पाता।

वह बहुधा योनि के बाहर निकल आता है। जब शुक्र भीतर ही रुक जावे तभी गर्भाधान हो सकता है। शुक्र का थोड़ा-सा भाग भी भीतर रह जाने से गर्भस्थिति हो जाती है। शुक्र-कीटाणुओं के कई दिनों तक जीवित रहने से मैथुन से कई दिन पीछे भी गर्भाधान हो सकता है। किन्तु रोग के कारण स्त्री की योनि में अम्लरस रहने से गर्भस्थिति नहीं हो सकती। प्रायः एक शुक्राणु का एक ही डिम्ब से संयोग होता है। अतः स्त्री एकबार एक ही बच्चा जनती है। कभी-कभी एक ही साथ या कुछ दिनों के अन्तर से दो शुक्राणुओं का दो डिम्बों से संयोग हो जाता है, उस अवस्था में दो गर्भ उत्पन्न होते हैं और वह स्त्री एक साथ ही, या थोड़ी देर, या कुछ देर के अन्तर से दो बच्चे जनती है। कभी-कभी दो शुक्राणुओं का एक ही डिम्ब से संयोग हो जाता है। ऐसे गर्भ से जो बच्चा पैदा होता है उसके दो शरीर आपस में जुड़े रहते हैं। ऐसे बालक प्रायः अल्पजीवी होते हैं।

हमारे प्राचीन भारतीय आचार्यों एवं ऋषि-महर्षियों ने जिस प्रकार मानव-समाज के हितार्थ धर्म-कर्म का निर्माण किया है, उसी प्रकार उन्होंने गर्भाधान-संस्कार पर भी बहुत कुछ लिखा है। आजकल हमारे देश-बान्धव गर्भाधान-संस्कार की महत्ता को भूल गये हैं और सृष्टि की जन्म-दात्री नारी-जाति को स्व-कामवासना की निर्झरिणी बना डाले हैं। आजकल लोग यह सुनकर आश्चर्य करते हैं कि स्त्री-पुरुष मनचाही सन्तान पैदा कर सकते हैं। इसका मुख्य कारण यही है कि इस युग में विषय-वासना की प्रचुर अभिवृद्धि हो गई है और स्त्री-पुरुष कामान्ध होकर सतत विषय-सुख के अन्वेषण में ही निरत रहते हैं। जिस प्रकार बीज बोने के पूर्व क्षेत्र का संस्कार किया जाता है एवं सबल-निर्बल बीज का विचार किया जाता है, उसी प्रकार गर्भाधान के लिए भी दम्पति को अपना संस्कार कर डालना चाहिये। सृष्टि के प्रत्येक जीवधारी पशु-पक्षी प्रकृति के नियम की ओर ध्यान रखकर अनुकूल ऋतु में ही समागम करते हैं। इसके विपरीत वे कभी भी आचरण नहीं करते। किन्तु मनुष्य जो प्रकृति की सृष्टि में

सबसे चतुर और सभ्य जीव माना जाता है, वह संभोग-क्रिया में किसी नियम का अनुसरण नहीं करता। यही कारण है कि आज उनकी सन्तान दिन-प्रतिदिन क्षीण, रोगी एवं अल्पायु होती जा रही है।

जब प्राकृतिक रीति से स्त्री को ऋतु प्राप्त हो जाय, उस समय उसे चार दिनों तक एकांत, स्वच्छ और सुन्दर मकान में रखना और दूध, भात, हलुवा और मोहनभोग-जैसा उत्तम और हल्का आहार देना चाहिये। चौथे दिन ऋतुस्नान कर लेने पर उसे अच्छे सुगन्धित द्रव्य युक्त उबटन की मालिश कराकर पुनः स्नान कराना चाहिये। इसके पश्चात् अच्छे सुगन्धित द्रव्यों का परिलेपन कर और पुष्पमाला एवं ऐसे पीतवस्त्र जो केसर और कुंकुम से सिंचित किये गये हों, पहने तथा अन्य सुंदर वस्त्रालंकारों से सुसज्जित हो प्रसन्नचित्त देवी-देवताओं का दर्शन कर अपने पति का दर्शन करे। उस समय अपने मन में उसे यह विचार और सङ्कल्प करना चाहिये कि आज के पति-समागम से अवश्य गर्भाधान होगा। इसी प्रकार पुरुष को भी चाहिये कि सौगन्धिक तेल की मालिश कराकर चन्दन, जावित्री, इलायची और केसर डालकर पकाये हुए जल से स्नानकर एवं उत्तम वस्त्रालंकारों से सुसज्जित हो अपने कुल-देवों का अर्चन-पूजन कर प्रार्थना करे और प्रसन्नचित्त हो रति-सदन में प्रवेश करे।

स्नातश्चन्दनलिप्ताङ्गः सुगन्धसुमनोन्वितः।
भुक्तवृष्यः सुवसनः सुवेषः समलंकृतः॥
ताम्बूलवदनः पत्न्यानुरक्तोऽधिकस्मर।
पुत्रार्थी पुरुषो नारीमुपेयाच्छयने शुभे॥

स्नान के बाद चन्दन लगाकर सुगन्धित इत्र और माला आदि से युक्त, प्रसन्नचित्त एवं वीर्यवर्द्धक औषधि खाकर; सुन्दर वस्त्र एवं सुन्दर वेश-भूषा से भूषित हो; ताम्बूल खाकर अपनी प्रिया भार्या में अनुरक्त होता हुआ उद्दीप्त कामवाला पुरुष सन्तानेच्छा से रति-सदन में अपनी स्त्री के पास जावे।

शयनागार स्वच्छ, निर्मल एवं सुगन्धित पुष्पों तथा अगर आदि उत्तम पदार्थों से सुरभित हो; सुन्दर और शीतल ज्योति का दीपक जल रहा हो; शयन करने की चारपाई दम्पति के शरीर की लम्बाई से कुछ अधिक हो; पलंग पर गद्दे के ऊपर श्वेत या पीत रंग की चादर बिछी हो और उस पर छोटी-बड़ी सुन्दर तकिया रखी हों। कमरे के सुन्दर-सुन्दर चित्रों को देख कर प्रहृष्टमन दम्पति रसभरी बातें करते हुए प्रणय-लीला कर एक दूसरे में काम को जाग्रत करें। जब प्रियतमा में कामभाव भली-भाँति जाग्रत हो उठे, तब पुरुष लीला-पूर्वक उसके ऊपर जाकर गर्भाधान करने में निरत हो। किन्तु गर्भाधान के समय दीपक पुरुष के सम्मुख ही रहे। पुरुष को चाहिये कि उस समय किसी वीर एवं भद्र पुरुष के चरित्र पर ध्यान रखते हुए और उसी विषय की चर्चा अपनी प्रिया से करते हुए रति में प्रवृत्त होवे। गर्भाधान के समय स्त्री, जिस चित्र को बराबर ध्यान से देखती रहेगी एवं जिन भद्र पुरुषों के गुणों और पराक्रमों का वर्णन सुनती रहेगी; वैसी ही सुन्दर, गुणी और पराक्रमी सन्तान जन्म लेगी। सन्तान की रूप-रेखा और वर्ण सब कुछ स्त्री की इच्छा पर निर्भर करता है। उत्तम और पुराने चावलों का भात, दूध के साथ भोजन करनेवाली स्त्री अवश्य सुन्दर और गौर-वर्ण सन्तान प्रसव करती है।

जहाँ मैथुन की क्रिया ठीक-ठीक होती है, जहाँ पति-पत्नी में समरत की अवस्था है एवं दोनों के रज-वीर्य निर्विकार और पुष्ट हैं; वहाँ सन्तान उत्पन्न होने में प्रायः कोई बाधा नहीं पड़ती। साथ ही मैथुन-क्रिया के आधारभूत काम-कलाओं की पर्याप्त अभिज्ञता भी दम्पति के लिए अत्यन्त आवश्यक है। बहुधा देखा जाता है कि हृष्ट-पुष्ट तरुण-तरुणी में सभी बातों में एकता और अनुकूलता विद्यमान रहते हुए भी कामशास्त्र की अनभिज्ञता उन्हें गर्भाधान में विशेष लाभ नहीं पहुँचाती। यौवन की लहरें दम्पति को कठिनाइयों पर विचारने का अवसर ही नहीं देतीं।

बहुतेरे स्वस्थ और नीरोग दम्पतियों में प्रायः देखा जाता है कि वे रति-

क्रिया करते हुए विषयानन्द का सुखोपभोग करते रहते हैं; परन्तु कितने ही वर्षों तक उनकी सन्तान-सुख-लालसा अतृप्त ही रहती है। उन्हें इसके कारण का पता ही नहीं चलता। वे एक दूसरे में किसी प्रकार का दोष नहीं देख पाते। अनेक स्त्रियाँ पति के साथ सहवास में प्रवृत्त होती रहती हैं; किन्तु उन्हें काम-वासना का बहुत कम अनुभव होता है। वे उस उत्तेजन और आनन्द के स्वरूप की कल्पना भी नहीं कर सकतीं, जो उनके पति मैथुन-काल में करते हैं। इसका कारण—ऐसी स्त्रियों की योनि की बनावट में थोड़ी-सी अस्वाभाविकता है। उनका भगांकुर भली-भाँति उभरा हुआ नहीं होता या उसमें इस प्रकार के कुछ पदार्थ चिपटे रहते हैं, जो पुरुषेन्द्रिय के घर्षण से उसे पूर्ण सचेत ही नहीं होने देते। यन्त्रयोग होने पर शिश्न-मूल का इस भगांकुर से मिलाप होता है और मैथुन की गति से ये दोनों आपस में प्रतिक्रिया करते हैं। यही एक मार्ग है जिससे पूरी-पूरी मस्ती उत्पन्न होती है। अनेक स्त्रियों का भगांकुर बहुत छोटा होता है और कुछ में तो यह केवल नाममात्र के लिए होता है। ऐसी स्थिति में स्त्री को पूरा सम्भोग सुख नहीं मिलता; क्योंकि काम-शास्त्र की अनभिज्ञता के कारण बहुत से पुरुष अपनी स्त्री की इस कमजोरी को न जानते हैं और न जानने की चेष्टा ही करते हैं और प्रायः एक ही आसन से मैथुन क्रिया करते हैं। इससे भगांकुर का पुरुष की कामेन्द्रिय से स्पर्श ही नहीं होता। इसलिए ऐसी स्त्रियाँ रति के पूर्ण आनन्द का अनुभव करने में असमर्थ होती हैं। किन्तु उन स्त्रियों के गर्भाशय का मुख बड़ा सचेत और भली प्रकार विस्तृत होता है। वे पुरुष की कामेन्द्रिय का गर्भाशय के ग्रीवा-प्रदेश की रगड़ से ही मस्ती का अनुभव करती हैं। अतः पुरुष, अपनी सहधर्मिणी के इस मन्दराग का कारण समझकर विविध आसनों का उपयोग करे। बहुतेरे डाक्टरों ने कितने ही दम्पतियों से इसका प्रयोग कराया है और इस प्रयोग से उन्हें सन्तान-सुख भी मिला है।

यह निश्चय है कि जब तक पुरुष के बीजाणु स्त्री के अण्डाणुओं से नहीं

मिल जाते तब तक गर्भ नहीं धारण किया जा सकता। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं है कि स्त्री के साथ सहवास करते समय ही पुरुष के बीजाणु स्त्री के अण्डाणु के साथ मिलकर गर्भ-सञ्चार कर देते हैं। अर्थात् पुरुष-स्त्री के प्रत्येक सहवास से गर्भ का रहना सम्भव नहीं है। संभोगकाल में पुरुष के स्खलित वीर्य से असंख्य बीजाणु बाहर निकलते हैं; किन्तु स्त्रियों के बहुत कम संख्या में निकलते हैं और वह ऋतुकाल के थोड़े ही दिनों तक शक्ति-सम्पन्न रहते हैं। प्रतिमास स्त्रियों के अण्डाणुकोष से दो-तीन से अधिक अण्डाणु कभी नहीं निकलते। साथ ही स्त्रियों के अण्डाणु प्रत्येक रतिक्रीड़ा के समय बाहर नहीं होते। इस प्रकार मनुष्य की इच्छा या अनिच्छा से गर्भाधान का कोई सम्बन्ध नहीं है।

पुरुष का वीर्य स्त्री-प्रसङ्ग के समय स्खलित होकर बड़े वेग से स्त्री की योनि के मध्य में प्रवेश करता है। पुरुषेन्द्रिय के दीर्घ और पुष्ट होने तथा वीर्य के प्रबल वेग से गिरने पर प्रायः वह गर्भ की ग्रीवा में जाकर लगता है। वीर्य में स्थित बीजाणु वहाँ से गर्भाशय के भीतर जाकर स्त्रियों के अंडाणुओं से मिलकर गर्भ उत्पन्न करते हैं। किन्तु कब और किस अवस्था में स्त्रियों के अण्डाणुओं के साथ पुरुष के बीजाणुओं का मिश्रण होना सम्भव है, इसे आजतक कोई भी ठीक-ठीक निश्चय नहीं कर सका। वैज्ञानिक लोगों का मत है कि स्त्रियों की काम-वासना के समय उनके गर्भाशय या जरायु का मुख फैल जाता है। पुरुष के शुक्र को ग्रहण करने के लिए ही प्रायः वहाँ की नाड़ियों में उत्तेजना होती है। अण्डाणु कोष के ऊपर का आवरण फटकर स्त्री बीज के बाहर होने पर आकृष्ट होकर वे एक दूसरे से मिल जाते हैं। पश्चात् दो अत्यन्त सूक्ष्म बीज एकीभूत होकर जरायु के मध्य में जाते हैं और शशिकला के समान बढ़ते हैं। स्त्रियों के गर्भाधान के समय अनेक प्रकार की विचित्र और कौतूहल-जनक घटनाएँ होती हैं। आज तक कोई भी इन सम्पूर्ण घटनाओं का रहस्योद्घाटन नहीं कर सका। इसका कारण अनुमान किया जाता है कि पुरुष के बीजाणु और स्त्री के

अण्डाणुओं में परस्पर एक प्रकार का आकर्षण होता है और वही उनके मिलन का कारण बन जाता है।

गर्भाधान में जीवोत्पादिनी शक्ति स्त्री-पुरुष में कौन धारण करता है, इसमें अनेक मतभेद हैं। कुछ लोग कहते हैं कि वीर्य और रज के संमिलन से उत्पादन-शक्ति उत्पन्न होती है और पृथक्-पृथक् उन शक्तियों का विशेष मूल्य नहीं रह जाता। दूसरे पक्ष के लोग कहते हैं कि उत्पादन-शक्ति पुरुष-वीर्य में ही रहती है; स्त्री-रज में नहीं। विज्ञान की प्रयोगिक क्रियाओं-द्वारा यह सिद्ध होता है कि वास्तव में पुरुष-वीर्य में ही सन्तानोत्पादनी शक्ति है।

ऋतुदिवसे घृतसहितं पीत्वा नवनागकेसरस्य रजः।
दुग्धमनुपीय रमणी रमणागता गर्भिणी भवति॥

ऋतु-स्नान के दिन यदि स्त्री नवीन नागकेसर के चूर्ण को घृत के साथ चाटकर ऊपर से दूध पीवे और प्रियतम के साथ सम्भोग में प्रवृत्त होवे तो अवश्य गर्भवती हो जाती है।

मूलमपि लक्ष्मणायाः प्राज्येनऽऽज्येन नासिका पीतम्।
तण्डुलजलेन पीता ददाति पुत्रं जटामांसी॥

सफेद भटकटैया की जड़; चावल के धोवन के साथ पीसकर घृत मिलाकर नासिका-द्वारा पीने से स्त्री के सौ पुत्र होते हैं; और जटामांसी को चावल के धोवन के साथ पीसकर पीने से भी पुत्र उत्पन्न होते हैं।

गोरेकवर्णभाजः पयसा वन्ध्यापि धारयेद्गर्भम्।
पीत्वा केकिशिखायाः पुत्रञ्जीवस्य वा मूलम्॥

एक वर्णवाली गाय के दूध में मयूरशिखा की जड़ पीसकर पीने से वन्ध्या भी गर्भधारण करती है। इसी तरह पितौञ्जिया लता की जड़ को भी वैसे ही दूध में पीने से गर्भस्थिति होती है।

पीत्वाऽमुनैव पयसा रजसि स्नाता च लक्ष्मणामूलम्।
सप्तक्षालितशालीभक्तं भुक्त्वा सुतं लभते॥

ऋतु-स्नान के पश्चात् सफेद भटकटैया की जड़ दुग्ध के साथ पीसकर पीने से गर्भधारण होता है। इसी तरह सात बार धोए हुए शाली चावल के भात का भोजन करने से भी स्त्री को अवश्य पुत्र उत्पन्न होता है।

उत्पलमुपलामधुकं श्यामलतालोध्रचन्दनोपेतम्।
तण्डुलजलेन पीतं गर्भस्रावं निवारयति ॥

नील कमल, मिश्री, मुलहठी, श्यामलता, लोध और चन्दन को चावल के धोवन के साथ पीसकर पीने से गर्भस्राव रुक जाता है।

मधुककुशकाशसर्पि सितोत्पलैः सहितमथदुग्धम्।
मुस्तान्वितमपि पेयं गर्भस्रावे च शूले च ॥

मुलहठी, कुश, काश, घृत, श्वेतकमल और नागरमोथा को दूध के साथ पीसकर पीने से गर्भस्राव रुक जाता है और उदरशूल भी शांत होता है।

स्नात्वा तु नारीफणिकेसरस्य चूर्णं पिवेद्गोघृतमिश्रितं वा।
क्षीराशिनी भर्तृचिरप्रसंगाद्गर्भं विधत्ते तु दिनत्रयात्सा ॥

स्नान करके स्त्री नागकेसर के चूर्ण को गौ के घृत या दूध के साथ पीवे और पुरुष के साथ भोग करे तो तीन ही दिन में वह गर्भ-धारण कर लेती है।

छिन्नोद्भवाचाथवराहकर्णी क्षीरेण पक्त्वा कुसुमावसाने।
पिबेच्च पुंयोगवशात्पुरंध्री गर्भं विधत्ते न तु संशयोत्र ॥

गुरुच और असगन्ध को दूध में पकाकर मासिकधर्म बन्द होने पर भी यदि वह पीवे, तो वह इन्द्राणी की भाँति गर्भ-धारण करती है।

महौषधं कंटकिनीं च कृल्लांचापेय चूर्णं च घृतेन धेनोः।
पिवेत्पुरंध्रीकुसुमावसाने पुंयोगतः संलभते सुपुत्रम् ॥

सोंठ, छोटी भटकटैया और पीपर के चूर्ण को गाय के घृत या दूध के साथ पीने से बन्द पुष्प वाली स्त्री भी गर्भ धारण करके पुत्रोत्पन्न करती है।

गर्भरक्षक वस्तुएँ—

पद्मोत्पलकुमुदकिञ्जलकांश्चास्यै समधुशर्करांल्लेहार्थं दद्यात्। शृंगाटकपुष्करबीजकसेरूकान्भक्षणार्थम्। गन्धप्रियंग्वसितोत्पलशाल्कोदुम्बरशलाटुन्यग्रोधशुङ्गानि वा पाययेदेनामाज्येन पयसा ॥

कमल और कुमुदिनी की केसर पीसकर फुलही मधु और मिश्री के साथ गर्भिणी को चटावे। सिंघाड़ा, कमलगट्टा तथा कसेरू उसे खाने के लिए देवे अथवा गन्धप्रियङ्गु, नीलोफर, कमल की जड़ और गूलर के कच्चे फल; बकरी के दूध के साथ पिलावे।

पयसा चैनां बलातिबलाशालियष्टिकेक्षुमूलकाकोलीशृतेन समधुशर्करं रक्तशालीनामोदनं मृदुसुरभिशीतं भोजयेत्। लावकपिञ्जलकुरङ्गशशहरिणैणकालपुच्छकरसेन वा घृतसलिलसिद्धेन सुखशिशिरोपवातदेशस्थां भोजयेत् ॥

बला, अतिबला, शाली चावल, साठी चावल, ईख की जड़ और काकोली से सिद्ध किये हुये जल के साथ शालि-चावलों को मन्द अग्नि से पकाकर शीतल होने पर उनमें शहद, मिश्री और दूध मिलाकर भोजन करने को देवे। अथवा लवा, कपिंजल, कुरंग, साँभर, खरहा, हरिण और कालपुच्छक के मांस को घृत और जल से सिद्धकर खुली जगह में उस रस के साथ भात खिलावे।

आयुर्वेदाच्च वेदाच्च विद्यातन्त्रेभ्य एव च।
आप्तेभ्यश्चावबोद्धव्या योगा ये प्रीतिकारकाः ॥

सौभाग्यवृद्धि, अङ्गराग, वाजीकरण, नपुंसकता-नाशक योग, सौंदर्य-वृद्धि, वशीकरण और गर्भाधान आदि स्त्री-पुरुषों के परस्पर प्रीतिवर्द्धक जिन-जिन योगों का वर्णन किया गया है, वे सब आयुर्वेद, अथर्ववेद, विद्यातंत्र, मंत्र और तन्त्र शास्त्र के विश्वसनीय एवं अनुभूत प्रयोग हैं।

न प्रयुञ्जीत सन्दिग्धान् न शरीरात्ययावहान् ।
न जीवघातसम्बद्धान् नाशुचिद्रव्यसंयुतान् ॥

उपर्युक्त ऐसे प्रयोगों और योगों का व्यवहार कदापि न करे; जिनके उपयोग में आनेवाली औषधि की मात्रा और पहचान आदि के विषय में सन्देह हो। साथ ही उन योगों का भी उपयोग न करे जो सीधे या गौण रूप से भी उनके शरीर को हानि पहुँचानेवाले हों या जिनके सेवन से उनके प्राण पर संकट आता हो; एवं शुक्र-शोणित आदि अशुचि पदार्थों के योगज तन्त्रों और औषधियों का भी प्रयोग न करे; क्योंकि जो अशुचि हैं वे चाहे कितने ही गुणकारी क्यों न हों अशुचि ही रहते हैं।

तपोयुक्तः प्रयुञ्जीत शिष्टैरनुगतान् विधीन् ।
ब्राह्मणैश्च सुहृद्भिश्च मङ्गलैरभिनन्दितान् ॥

विनय एवं आचार से रहते हुए, उन्हीं प्रयोगों का जीवन में उपयोग करे, जो विशिष्ट गुरुजन सदा से करते आये हों। गुरुजनों का अनुकरण करना ही उचित है। साथ ही इस बात का भी ध्यान रखे कि वे प्रयोग ऐसे हों जिनका अभिनन्दन ब्राह्मण-समाज और सुहृदवर्ग भी करते हों।

पूर्वशास्त्राणि संदृश्य प्रयोगाननुसृत्य च ।
कामसूत्रमिदं यत्नात्संक्षेपेण निवेदितम् ॥

आचार्य वात्स्यायन कहते हैं कि अपने पूर्व कामशास्त्र के आचार्य श्वेतकेतु, बाभ्रव्य, दत्तक, सुवर्णनाभि, घोटकमुख, गोनर्दीय, गोणिकापुत्र और कुचुमार आदि लिखित कामशास्त्र के ग्रन्थों का अध्ययन और मनन करके एवं उनके उल्लिखित प्रयोगों के आधार का अनुसरण कर यत्नपूर्वक संक्षेप में इस 'कामसूत्र' को निवेदन किया है।

धर्ममर्थं च कामं च प्रत्ययं लोकमेव च ।
पश्यत्येतस्य तत्त्वज्ञो न च रागात्प्रवर्तते ॥

आचार्य कहते हैं कि यह कामसूत्र रतिक्रिया को प्रोत्साहन देने के लिए नहीं लिखा गया है। काम-क्रीडा तो विषयानुराग की शांति के लिए होती है; किन्तु विषयाशक्ति अनर्थ की जननी है। इस शास्त्र को पढ़नेवाला धर्म, अर्थ, काम एवं जनसमाज में शिष्ट और अशिष्ट के सच्चे तत्त्व का निरूपण कर संसार में उचित व्यवहार करता है; और केवल काम तथा अनुराग के कारण विषय-वासना में आसक्त नहीं हो सकता।

अधिकारवशादुक्ता ये चित्रा रागवर्द्धनाः।
तदनन्तरमत्रैव ते यत्नाद्विनिवारिताः॥

शास्त्र-निर्माण में मानव-जाति की मानसिक कामुक-कल्पनाओं और रति-लालसाओं का उल्लेख करते समय प्रसंश-वश रागवृद्धि के लिए जिन अद्‌भुत और विचित्र योगों का वर्णन किया गया है, वह देश-काल और व्यक्ति-विशेष के आधार पर हुआ है। अतएव उनके योग्यायोग्य का विवेचन कर ग्राह्य और अग्राह्य का, उपयोग एवं परित्याग करना चाहिये।

न शास्त्रमस्तीत्येतेन प्रयोगो हि समीक्ष्यते।
शास्त्रार्थान्व्यापिनो विद्यात्प्रयोगांस्त्वैकदेशिकान्॥

यह भूलकर भी न सोचना चाहिये कि 'कामसूत्र' शास्त्र होने से इसमें वर्णित सब प्रयोग और योग, सबके लिए मान्य, ग्राह्य और उपयुक्त हैं; क्योंकि शास्त्र, देश और समाज की रूढ़ियों का प्रतिबिम्ब है तथा यह बहुत ही व्यापक है। इसमें भिन्न-भिन्न देशों के विभिन्न आचारों और मानसिक भावनाओं का समावेश है। इसमें वर्णित सब प्रयोग प्रत्येक व्यक्ति के उपयुक्त नहीं हो सकते। प्रत्येक व्यक्ति को अपने-अपने देशानुसार प्रयोगों का उपयोग करना चाहिये।

बाभ्रवीयांश्च सूत्रार्थानागमय्य विमृश्य च।
वात्स्यायनश्चकारेदं कामसूत्रं यथाविधि॥

बभ्रु और उनके अनुयायी आचार्यों के लिखित कामशास्त्र को सुयोग्य विद्वानों से पढ़कर और बुद्धिपूर्वक उसपर विचार कर जो अर्थ और भाव मुझे प्रतीत हुए उसी के अनुसार मैंने ( वात्स्यायन ) इस कामसूत्र की रचना की है।

तदेतद् ब्रह्मचर्येण परेण च समाधिना।
विहितं लोकयात्रार्थं न रागार्थोऽस्य संविधिः ॥

यह चारों वर्ण के गृहस्थाश्रम में रहनेवाले स्त्री-पुरुषों के संसार-यात्रा के कल्याण के लिए लिखा गया है। यह किसी की रति-कामना को अद्भुत एवं मनोरम बनाने के लिए नहीं।

रक्षन्धर्मार्थकामानां स्थितिं स्वां लोकवर्तिनीम्।
अस्य शास्त्रस्य तत्त्वज्ञो भवत्येव जितेन्द्रियः ॥

इस कामशास्त्र के सत्य तत्व को जो कोई भली-भाँति समझ लेगा वह अवश्य धर्म, अर्थ और काम का पालन, संग्रह और उपयोग इस प्रकार करेगा कि त्रिवर्ग की प्राप्ति भी हो और वे एक दूसरे के बाधक भी न हों। वह जितेन्द्रिय होकर लोक और परलोक में अपना सुयश विस्तारित करेगा।

तदेतत्कुशलो विद्वान्धर्मार्थाववलोकयन्।
नातिरागात्मकः कामी प्रयुञ्जानः प्रसिध्यति ॥

इस कामशास्त्र में कुशल विद्वान धर्म और अर्थ का विचार रखते हुए विषय-सुख का ऐसा उपभोग करेगा जो उन दोनों का बाधक न हो। वह लोक में प्रसिद्ध और प्रामाणिक पुरुष होगा तथा जन-समाज उसे विलासी या कामी कहकर कभी सम्बोधित न करेगा।

* समाप्त *

# सहायक ग्रन्थों की सूची



१—रति-रहस्य
२—नागर सर्वस्व
३—अनंगरंग
४—पंचशायक
५—रसिक सर्वस्व
६—स्मर-प्रदीप
७—काम-प्रबोध,
८—कामरत्न
९—रति मंजरी
१०—रस मंजरी
११—कुट्टनीमत
१२—कन्दर्प चूड़ामणि
१३—साहित्यदर्पण
१४—गीतगोविन्द
१५—भर्तृहरि
१६—माघ
१७—किरातार्जुनीय
१८—भामिनी विलास
१९—रत्नावली नाटिका
२०—मनुस्मृति
२१—भरत मुनि
२२—सुश्रुत
२३—चरक
२४—वाग्भट
२५—भावप्रकाश
२६—रसरत्न समुच्चय
२७—लोलिम्बराज
२८—रसराज महोदधि
२९—चर्या चन्द्रोदय
३०—भैषज्यरत्नावली
३१—हमारे शरीर की रचना
३२—केशवदास
३३—मतिराम
३४—दूलह



पुस्तक की कुल पृष्ठ-संख्या ६६९

# भस्म और रस

## मूल्य एक रुपया भर का

| | |
|---|---|
| वज्र भस्म (हीरा) ५०००) | २५००) |
| महाराज मृगाङ्क ५००) | १५०) |
| हिरण्यगर्भ पोट्टली रस | ११०) |
| रत्नगर्भ पोट्टली रस | १००) |
| वैक्रान्त भस्म | १००) |
| स्वर्ण भस्म | ८०) |
| सिद्ध मकरध्वज | ७०) |
| षडगुण बलिजारित मकरध्वज | ४०) |
| द्विगुण बलिजारित मकरध्वज | २०) |
| मुक्ता गुलाबजल का घुटा | ९०) |
| मुक्ता भस्म १००) | ५०) |
| बृहत् वातचिन्तामणि | ५०) |
| मालती वसन्त | ५०) |
| चतुर्मुख चिन्तामणि | ४०) |
| लौह भस्म १००० | ४०) |
| लौह भस्म ५०० | २५) |
| लौह भस्म ३०० | १५) |
| अभ्रक भस्म १००० | ४०) |
| अभ्रक भस्म ५०० | २५) |
| अभ्रक भस्म ३०० | १५) |
| वसन्त कुसुमाकर रस | ४०) |
| ज्वराशनि रस | ३०) |
| बृहत् कस्तूरी भैरव | ३०) |
| विजय पर्पटी | २५) |
| स्वर्ण पर्पटी | २५) |
| सुधानिधि रस | २०) |
| नागेश्वर रस | २०) |
| कामिनी विद्रावण रस | ४०) |
| शक्रवल्लभ रस | ३०) |
| रससिन्दूर | १०) |
| प्रदरान्तक लौह | २५) |
| त्रिवङ्ग भस्म | १०) |
| स्वर्ण वङ्ग | १०) |
| रस चन्द्रामृत | ६) |
| वसन्ततिलक रस | ५) |
| बृहल्लोकनाथ रस | ५) |
| मण्डूर भस्म | ५) |
| नाग भस्म | ५) |
| वङ्ग भस्म | ५) |
| रजत भस्म | ५) |
| कान्त-सिन्दूर | ५) |
| ताम्र भस्म | ४) |
| इच्छाभेदी नवगुण | ४) |
| सर्वाङ्गसुन्दर | ३) |
| श्वासकुठार | ३) |

# महाशक्ति औषधालय, बुलानाला बनारस सिटी,

## मूल्य एक रुपया भर का

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्वर्णमाक्षिक भस्म | ३) | कामेश्वर रस | २) |
| प्रवालपष्टी | ३) | ज्वरभैरव रस | २) |
| प्रवाल भस्म ( मूँगा ) | २॥) | इच्छाभेदी त्रिगुण | २) |
| गोदन्ती हरताल भस्म | २) | इच्छाभेदी समान | १) |
| कफवातकुठार | २) | शङ्ख भस्म | १) |
| ज्वरांकुश रस | २) | कपर्दक भस्म ( कौड़ी ) | १) |
| रत्नेश्वर | २) | शुक्ति भस्म ( सीप ) | १) |

## वटी, चूर्ण और तैल

| | | | |
|---|---|---|---|
| वृहद् मृगाङ्क वटी | ५०) | अजवाइनका वटी | २) |
| चन्द्रोदय वटी | ५०) | आनन्द भैरव वटी | २) |
| विषमज्वरघ्नी वटी | ३०) | सञ्जीवनी वटी | २) |
| ग्रहणीकपाट | १५) | गंधक वटी | १) |
| चन्द्रप्रभा वटी | ५) | हिंग्वादि वटी | १) |
| महाशङ्ख वटी | ५) | लवङ्गादि वटी | १) |
| दुग्ध वटी | २) | कुचिलादि वटी | १) |
| रामबाण वटी | ५) | मृत्युञ्जय वटी | १) |

### मूल्य एक छटाँक का

| | | | |
|---|---|---|---|
| लवणभास्कर चूर्ण | ॥।) | सुदर्शन चूर्ण | ॥=) |
| हिंग्वाष्टक चूर्ण | ॥=) | वज्रक्षार चूर्ण | ॥) |

### मूल्य १ सेर ८० भर का

| | | | |
|---|---|---|---|
| महानारायण तैल | २४) | महालाक्षादि तैल | १६) |
| महाचंदनादि तैल | २०) | मरिचादि तैल | १०) |
| मध्यमनारायण तैल | १२) | षड्बिंदु तैल | ६) |

# स्वास्थ्य-सम्बन्धी उत्तमोत्तम पुस्तकें

**आरोग्य-मंदिर**—नया संस्करण। स्वास्थ्य-सम्बन्धी चुने हुए विद्वानों के लेखों का अपूर्व संग्रह। मूल्य सजिल्द पुस्तक का २)

**आहार-विज्ञान**—आहार-सम्बन्धी सम्पूर्ण जानकारी करानेवाला विद्वानों द्वारा प्रसंशित एक मात्र ग्रंथ-रत्न। मूल्य २)

**सुखी गृहिणी**—स्त्रियों को स्वास्थ्य-सम्बन्धी जानकारी के लिये यह एक ही पुस्तक पर्याप्त है। मूल्य केवल १)

**सफलता का रहस्य**—जीवन में सफलता प्राप्त करने के लिए यह पुस्तक संजीवन है। इसे अवश्य पढ़िए। मूल्य केवल १)

**जीवन-रक्षा**—बालकों का जीवन सुधारने एवं उन्हें सदाचारी बनाने के लिए इस पुस्तक का पढ़ाना आवश्यक है। मूल्य ॥)

**द्रद्रु-चिकित्सा**—दाद क्यों होता है कितने प्रकार का होता है और किस प्रकार दूर किया जा सकता है। आदि बातें इससे मालूम होंगी। मूल्य ॥)

**सिर का दर्द**—सिर में कितने प्रकार का दर्द होता है; कैसे दूर हो सकता है। आदि संपूर्ण बातें इससे मालूम कीजिए मूल्य ॥)

**दीर्घ जीवन**—दीर्घ जीवन के अभिलाषी प्रत्येक व्यक्ति के लिए इसका एक-एक शब्द बहुमूल्य है। मूल्य केवल ।)

**सौंफ-चिकित्सा**—संसार भर के संपूर्ण रोग इस अकेली सौंफ-द्वारा, इस पुस्तक की सहायता से भगाए जा सकते हैं। मूल्य ।)

**अमृतपान**—उपः जलपान द्वारा ही रोग मुक्ति के इच्छुक प्रत्येक व्यक्ति को इसे अवश्य पढ़ना चाहिये। मूल्य केवल ।)

**सुखी जीवन**—जीवन को आनन्दमय एवं सदाचार पूर्ण बनाने के लिए तथा गार्हस्थ्य जीवन की सम्पूर्ण जानकारी प्राप्त करने के लिए, इसे पढ़िये। मूल्य १)

**महाशक्ति-साहित्य-मन्दिर,**

बुलानाला, बनारस सिटी